श्रीः ।

# बृहन्निघण्टुरत्नाकरः ।

## षष्ठो भागः ।

मथुरानिवासिमाथुरचतुर्वेदिकृष्णलालतनय पं० दत्तरामेण
विरचितः तत्कृतयैव भाषार्थकया विभूषितश्च ।

"श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रणालयस्थशास्त्रिभिःखण्डितग्रन्थ-
स्थमूलटीकाविरचनविषयव्यवस्थाकरणादिना
संस्कृतः संशोधितश्च ।



स च

श्रीकृष्णदासतनयक्षेमराजेन

मुम्बय्यां

स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रणयन्त्रालये

मुद्रयित्वा प्रकाशं नीतः ।

शके १८२०, संवत् १९५५.

वैद्यक

श्रीः।

# प्रस्तावना।



आज बडे हर्ष के साथ, हम सकलभूतलनिवासी विद्वज्जनों को विदित करते हैं कि, आज कितनेही वर्षों से आयुर्वेद ग्रंथोंसे व्यवस्थापूर्वक वैद्यक विद्याका लाभ होने के लिये एक व्यवस्थित पुस्तक होने की अत्यंत आवश्यकता थी, वैसे तो अन्य २ अनंतावधि वैद्यकशास्त्र के ग्रंथ प्रसिद्ध हुए हैं परन्तु उन २ ग्रंथों में कोई एकाध विषय मुख्य होकर अन्य विषयों की अपूर्णता अथवा अभाव रहता है. इस से वैद्यक शास्त्र में प्रवीण होनेकी इच्छा करनेवालों को अनेक २ ग्रंथ संग्रह करने पडते थे और उन के संग्रहों को बाँचते २ ही बहुतसा समय व्यतीत होताथा, इष्टसिद्धी भी बडे प्रयत्न से होती है॥

इसलिये कितनेही सुज्ञ विद्वानोंने हम को सूचना की कि, ऐसा कोई ग्रंथ वैद्यक शास्त्रका सर्वांगपरिपूर्ण बनना आवश्यक है जिसमें शारीरक, निदान, शस्त्रादिकर्म, चिकित्सा और औषधपरीक्षण, गुणदोषआदिक विषय सविस्तर लिखेंहो और देशदेशांतरस्थ भाषाओं में औषधीनामोंका सविस्तर बडा कोश आदिक उपकरणों का बड़ा संग्रह एकत्र करके वर्णन किया हो॥

तब हमने मथुरानिवासी पंडितवर दत्तराम चौबेजी को सूचना की उन पंडितवरजी ने हमारी सूचना को स्वीकारकर बडे परिश्रम से अनेकानेक आयुर्वेद ग्रंथों को मंथनकर अत्यंत उपयोगी "बृहन्निघण्टुरत्नाकर" नामक ग्रंथका निर्माण करना आज कईएक वर्षों से आरंभ किया था जिसके प्रतिवर्षमें भाग मुद्रित होकर हमारे यहांसे प्रकाशित होते रहते थे सो परमेश्वरकी कृपासे आज सम्पूर्ण ग्रन्थ परिपूर्ण हुआ॥

इस बहुत बड़े ग्रंथ के आठ भाग हैं तिन में १।२।३।४।५।६। ये छः भाग पंडितदत्तरामजी के निर्माण किये हुये हैं

और ७।८ इन दोनों भागों को परमोदारचरित श्रीधन्वंतरि शास्त्रपारावारपारीण मुरादाबादनिवासी श्रीलालाशालिग्राम-जी ने बनाया हैं जिनमें संपूर्ण औषधियों के नाना देशदेशांतर प्रसिद्ध नाम और गुण दोषों का सविस्तर वर्णन है । ऐसे १ से लेकर ८ भागों में यह "बृहन्निघण्टुरत्नाकर" ग्रंथ सर्वांगसुंदर होकर परिपूर्ण हुआ है ॥

हम बड़े उत्साह के साथ सर्व सज्जनों को निवेदन करते हैं कि, इस आठों भागों सहित "बृहन्निघण्टुरत्नाकर" ग्रंथ को संग्रह करने से फिर आयुर्वेद के कोई विषय जाननेकी आवश्यकता न रहेगी इस लिये सर्व सज्जन महाशयों को यही निवेदन है कि, इस संपूर्ण "अष्टभागभूषित" (बृहनिघण्टुरत्नाकर) ग्रंथ को संग्रह करिके उपरोक्त दोनों विद्वानों के चिरकालारब्ध परिश्रमों को सफल करेंगे और हमारे उत्साह को बढावेंगे ॥

विद्वज्जनकृपाकांक्षी–

**खेमराज श्रीकृष्णदास,**

"श्रीवेङ्कटेश्वर"–मुद्रणालयाध्यक्ष–मुंबई.





श्रीः।

# अथ बृहन्निघण्टुरत्नाकर षष्ठभागस्थ-
## विषयानुक्रमणिका प्रारभ्यते।

इति बृहन्निघण्टुरत्नाकरषष्ठभागस्थविषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीः ।

# अथ शोथरोग ।

शोथरोगका कर्मविपाक ।

अद्रौमार्गेनदीतीरेछायायांपुलिनेनरः । मूत्रंपुरीषंवल्मीकेयः प्रमुंचेज्जलेपिवा । श्वयथुव्याधिमाप्नोतीत्येवमाहसदाशिवः । इन्द्रंवइति मंत्रंहिजपेदष्टोत्तरायुतम् । आपोहिष्ठेतिहोमः स्याच्चरुणासर्पिषायुतम् ॥

अर्थ–पर्वतकी उत्तम जगहको मार्ग नदीका तीर छाया नदीका पुलिन बँवई और जल इनमें जो मूत्र करता है अथवा मलको त्यागता है वो प्राणी सूजनका रोगवाला होता है; इस प्रकार शिवने कहाहै, वह प्राणी उस पापके नाशार्थ "इन्द्रंव०" इस मंत्रका १०८ जप करे तथा "आपोहिष्ठा" इस मत्रसे चरु और घृतका हवन करे ॥

शोफहर प्रतिमादान ।

शोफः पंचकरस्तीक्ष्णो दशास्यः शरचापधृक् ।
दधानं छुरिकां घंटां कुलिशं च कृशस्तथा ॥

अर्थ–शोथ रोगके पाँच हाथ दशमुख, और क्रूरहै, तथा बाण, धनुष, छुरी, घंटा, और वज्र इनको धारण करनेवाला कृश है इस प्रकार प्रतिमा बनायके दान करे ॥

संप्राप्ति ।

रक्तपित्तकफान्वायुर्दुष्टोदुष्टान्बहिः शिराः । नीत्वारूर्ध्वगतिस्तैर्हिकुर्यात्त्वङ्मांससंश्रयम् । सोत्सेधंसंहतंशोथंतमाहुर्निचयादतः॥

अर्थ–कुपित भई वायु स्वकारणसे दुष्ट भये रक्तपित्त कफको बाह्य शिरा (बाहरकी नाडियोंमें प्राप्त हो) तब उन्की गति बंद करे इसीसे वह पवन त्वचा और मांस इन्के आश्रयसे सूजन उत्पन्न करे, वह सूजन ऊंची और कठिन होय; इस्को रक्तसहित त्रिदोषोंका संबंध है, अर्थात् सन्निपातात्मक ऐसा ऐसे कहते हैं । "त्वङ्मांस संश्रयम्" इस पदसे व्रणशोथ जो शोथका भेद है सो दिखाया क्योंकि व्रणका संभव आठ व्रण वस्तुवोंमें होनेसे सो कहाभी है त्वङ्मांस-शिरास्नायु अस्थि संन्धिकोष्ठ मर्माणि इति अष्टौ व्रणवस्तूनि भवंति इति ॥

सर्वैहेतुविशेषैस्तुतुल्यभेदान्नवात्मकम्।
दोषैःपृथक्द्वयैःसर्वैराभिघाताद्विषादपि॥

अर्थ-जो सूजन कारण भेदसे कार्यभेद होकर ९ नौ प्रकारकी होय है। यथा अलग अलग दोषोंसे३द्वंद्वज ३ सन्निपात १ अभिघातज १ और विषसे १ ऐसे सब मिलकर नौ प्रकारका शोथ रोग भया॥

पूर्वरूप।

तत्पूर्वरूपंक्षवथुः शिरायामोंगगौरवम्॥

अर्थ-संताप, नसोंकी तननेके समान पीडा, देह भारी ये लक्षण सूजन होनेवाले पुरुषके होते है॥

कारण।

शुध्यामयाभक्तकृशाबलानांक्षाराम्लतीक्ष्णोष्णगुरूपसेवा।
दध्याममृच्छाकविरोधिदुष्टगरोपसृष्टान्ननिषेवणंच॥
अर्शोस्यचेष्टानचदेहशुद्धिर्मर्मोपघातोविषमाप्रसूतिः।
मिथ्योपचारः प्रतिकर्मणांचनिजस्यहेतुःश्वयथोः प्रदिष्टः॥

अर्थ-वमन आदि ज्वरादिक अभोजन ( विगुण भोजन ) इनसे जो कृश और बलहीन मनुष्योंके क्षारादिकका सेवन सूजनेका कारण होय है तहाँ नोन, खटाई, तीखी, उष्ण, भारी वस्तुन्में दही, अपक्व, मट्टी, निषिद्धसाग, विरुद्ध ( क्षीरमत्स्यादिक ) संयोगज विषसे दूषित भया अन्नके सेवन करनेसे बवासीर, दंड कसरतके न करनेसे, शोधनके योग्य दोषोंके न शोधनेसे हृदयादि मर्मोंके दोष जन्य उपघातसे, कच्चा गर्भपात होना विषम प्रसूति, वमनादि पंचकर्मोंका मिथ्यायोग ये सर्व दोषज सूजनका कारण कहे हैं॥

सामान्य लक्षण।

सगौरवंस्यादनवस्थितत्वंसोत्सेधमूष्माथशिरातनुत्वम्।
सलोमहर्षश्चविवर्णताचसामान्यलिंगंश्वयथोःप्रदिष्टम्॥

अर्थ-अंगभारी हो, चित्तमें स्वस्थता न होना ऊंची सूजन और दाह नस पतली हो जाय, रोमांच और देहका रंग बदल जाय ये सूजनके सामान्य लक्षण हैं॥

शोथ होनेके स्थान।

दोषाः श्वयथुमूर्ध्वंहिकुर्वंत्यामाशयस्थिताः।

पक्काशयस्थामध्येतुवर्चस्थानगतास्त्वधः।
कृत्स्नंदेहमनुप्राताः कुर्युः सर्वरसंतथा॥

अर्थ-आमाशयस्थित दोष ऊपर ( उरः स्थानादिकोंमे ) सूजनको करे, पक्काशयमें स्थित दोष मध्य कहिये ( उर और पक्काशय ) इन दोनोंके बीचमे सूजन करे, मलस्थानगत दोष नीचेके स्थान ( पैर आदि ) में सूजन करे और सर्व देहमे दोष स्थित होनेसे सब देहमें सूजनको करते है॥

साध्यासाध्य।

योमध्यदेशेश्वयथुः सकष्टः सर्वगश्चयः।
अर्धांगेरिष्टभूः स्याद्यश्चोर्ध्वंचपरिसर्पति॥

अर्थ-जो सूजन मध्य देशमें तथा सब देशमे होय सो कष्टसाध्य है और सूजन नीचेके अंगमे प्रगट हो ऊपरको चढे वो असाध्य है॥

असाध्य लक्षण।

श्वासः पिपासाछर्दिश्चदौर्बल्यंज्वरएवच।
यस्यचान्नेरुचिर्नास्तिशोथिनंपरिवर्जयेत्॥

अर्थ-श्वास, प्यास, वमन, दुर्बलता, ज्वर ये लक्षण होय और जिसकी अन्नमें अरुचि होय, ऐसे सूजनवाले रोगीको वैद्य त्यागदे॥

वातशोथनिदान।

चलस्तनुस्त्वक्परुषोरुणोसितःससुप्तिहर्षार्तियुतोनिमित्ततः।
प्रशाम्यतिप्रोन्नमतिप्रपीडितोदिवाबलीस्याच्छ्वयथुः समीरणात्॥

अर्थ-वादीसे सूजन चंचल, त्वचा पतली होजाय, कठोरहो, लाल, काली तथा त्वचा शून्य पड जाय, भिन्न भिन्न वेदना हो अथवा रोमाञ्च और पीडा हो कदाचित् निमित्तके बिना शांति होजाय उस सूजनके दाबनेसे तत्क्षण ऊपरको उठ आवे जिनमे जोर बहुत करे॥

वातशोथपर सामान्य यत्न।

शोथेवातोत्थितेपूर्वमासार्धंत्रिवृत्तांपिबेत। तैलमेरंडजंवापिम
वलंधेपितन्मतम्॥ शाल्यन्नंपयसायुक्तंरसेर्वापिप्रयोजयेत्।
स्वेदाभ्यंगांश्चवातघ्नान्सेकलेपांश्चकल्पितान्॥

अर्थ-वातशोथपर प्रथम पंद्रहदिन निसोथको औटायके पीवे अथवा काढा करके पीवे अथवा अंडीका तेल पीवे यह मलावरोध पर उत्तमहै दूध भात

अथवा मांस रसके साथ अन्न सेवन करे पसीने अभ्यंग इत्यादिक वातनाशन उपचार तथा पोटलीसे सेकना लेप करना इत्यादिक करे ॥

शुंठ्यादि क्वाथ व बीजपूरादिलेप ।

देयाउदयमार्तंडस्त्रैलोक्याडंबरोथवा ।
वन्हीकुमारकश्चात्रदेयः शोफविनाशनः ॥
शुंठीपुनर्नवैरंडपंचमूलीशृतंजलम् ।
वातिकेश्वयथौपेयंभुक्तपाकेपितन्मतम् ॥

अर्थ-सूजनपर, उदयमार्तंड, त्रैलोक्यडंबर, अग्निकुमार, अथवा शोफारी इनमेंसे कोई रस देवे । सोंठ पुनर्नवा अंडकीजड़ पंचमूल इनका काथ वात शोथपर देवे और यह अन्न पचनेके विषयमें भी उत्तम है । बिजौरेकी जड़ जटामांसी देवदारु सोंठ रास्ना अरनी इनका लेप वातकी सूजनको नाश करे ॥

पित्तशोथनिदान ।

मृदुः सुगंधोसितपीतरागवान्भ्रमज्वरस्वेदतृपामदान्वितः ।
यउष्यतेस्पर्शरुगक्षिरागकृत्सपित्तशोथोभृशदाहपाकवान् ॥

अर्थ-पित्तकी सूजन नरम, कुछ दुर्गंधयुक्त काली, पीली और लाल होय उसके होनेसे भ्रम, ज्वर, पसीना, प्यास और मस्तपना ये लक्षण होय दाह होय हाथ लगानेसे दूखे इसीसे नेत्र लालहो, उसमें अत्यन्त दाह तथा पाक होय ॥

त्रिवृत्तादिकाथ ।

क्षीराशिनः पित्तकृतेतिशोफेत्रिवृद्गुडूचीत्रिफलाकषायम् ।
पिबेद्गवांमूत्रविमिश्रितंवाफलत्रिकाचूर्णमथाक्षमात्रम् ॥

अर्थ-पित्त शोथपर निसोथ गिलोय त्रिफला इनका काढा पीवे अथवा त्रिफलाका १ एक तोले चूर्णको गोमूत्रके साथ पीवे ॥

पटोलादि क्वाथ ।

पटोलत्रिफलारिष्टदार्वीकाथः सगुग्गुलुः ।
हंतिपित्तभवंशोथंतृष्णाज्वरसमन्वितम् ॥

अर्थ-पटोलपत्र त्रिफला नीमकी छाल, दारुहलदी इनका काढा गूगल डालके पीवे तो तृष्णाज्वर इन करके युक्त जो पित्तशोथ उसका नाश करे ॥

कफशोथ ।

गुरुस्थिरः पाण्डुररोचकान्वितः प्रसेकनिद्रावमिवह्निमांद्यकृत् ।
सकृच्छ्रजन्मप्रशमोनिपीडितोनचोन्नमेद्रात्रिबलीकफात्मकः ॥

अर्थ-कफकी सूजन भारी, स्थिर, पीली होय है, इसके योगसे अन्नद्वेष, लारका गिरना, निद्रा, वमन, मन्दाग्नि ये लक्षण होय तथा इस सूजनकी उत्पत्ति और नाश बहुत कालमें होय इसको दवानेसे ऊपरको नहीं उठे, रात्रिमें इसकी प्रबलता होय ॥

पुनर्नवादिक्काथ ।

पुनर्नवाविश्वत्रिवृद्गुडूचीश्यामाकपथ्यासुरदारुकल्कम् ।
शोथेकफोत्थेक्षसमंसमूत्रंक्काथंपिवेद्वाप्यथचैवतेषाम् ॥

अर्थ-पुनर्नवा सोंठ निसोथ गिलोय सामखिया हरड देवदारु इनका काढा अथवा एक तोले कल्क को गोमूत्रके साथ पीवे तो कफ शोथको नाशकरे

सामान्य यत्न ।

क्षारमूत्रासवारिष्टचूर्णतक्राणियोजयेत् ।

अर्थ-खार मूत्र आसव मद्य चूर्ण छाछ इत्यादि कफशोथपर देवे ॥

आरग्वधादि तैल।

कफोत्थेत्रपिवेत्तैलंसिद्धमारग्वधादिना ।
मंदेग्नौस्तिमितेकोष्ठेस्रोतोरोधेरुजावपि ॥

अर्थ-कफकी सूजनपर आरग्वधादि क्काथके साथ सिद्ध कराहुआ तेल उत्तम है और मंदाग्नि स्तब्धकोष्ठ मलमूत्रादि मार्गका रुकना और पीडा इनपर प्रशस्तहै ॥

पुनर्नवादि लेह ।

पुनर्नवामृतादारुदशमूलरसाढके । आर्द्रकस्यरसप्रस्थेगुड स्यचतुलांपचेत्॥तत्सिद्धेव्योषपत्रैलात्वक्पत्रैश्चपृथक् पृथक्। चूर्णीकृतैश्चसहितैर्मधुनः कुडवंक्षिपेत् । लेहःपुनर्नवोनामश्लेष्मशोफनिषूदनः । वासाकासारुचिहरोबलपुष्टयग्निवर्धनः ॥

अर्थ-पुनर्नवा गिलोय देवदारु दशमूल इनका काढा २५६ तोले अदरखका रस ६४ तोले गुड १०२४ तोले इस क्रमसे लेकर सबको एकत्र पक्क करे जब सिद्ध होजावे तब शीतल होनेपर त्रिकुटा पत्रज इलायची दालचीनी इन प्रत्येकका एक २ तोले चूर्ण डाले शहत १६ तोले डाले इसको पुनर्नवावलेह कहतेहै यह कफकी सूजन और श्वास खाँसी अरुचि इनको नाश करनेवाला तथा बल पुष्टि अग्नि इनको बढावे ॥

यष्ट्याह्वमुस्तैःसकपित्थपत्रैः सचंदनैस्तत्पिटिकासुलेपः ॥

अर्थ-बहेड़ेकी मिगीका लेप सर्व प्रकारकी भिलाएकी सूजन दाह इनपर प्रशस्त है, भिलाएसे जो पिटका (फुंसी) हो जाती है उनपर मुलहटी नागरमोथा कैथके पत्ते चंदन इनका लेप करे तो पिटका जाती रहे ॥

कृष्णादि चूर्ण।

कृष्णाग्निविश्वघनजीरककंटकारीपाठानिशाकारिकणामगधाजटानाम्। चूर्णंकवोष्णसलिलैरवलोड्यपीतंनातः परंश्वयथुरोगहरंनराणाम् ॥

अर्थ-पीपल चित्रक सोंठ, नागरमोथा जीरा पाढ हलदी गजपीपल पीपरामूल इनका चूर्ण मंदोष्ण जलमें मिलायके पीवे तो इससे बढकर मनुष्योंके शोथरोगनाशक दूसरी औषध नहीं है ॥

गुडादि चूर्ण।

गुडपिप्पलिशुंठीनांचूर्णंश्वयथुनाशनम्।
आमाजीर्णप्रशमनंशूलघ्नंवस्तिशोधनम् ॥

अर्थ-गुड, पीपल, सोंठ, इनका चूर्ण सूजन आमाजीर्ण शूल इनका नाशक और बस्तिशोधक है ॥

प्रकारांतर।

गुडात्पलत्रयंग्राह्यंशृंगवेरंपलत्रयम्। शृंगवेरसमाकृष्णालोहविट्भस्मनः पलम् ॥ चूर्णमेतत्समुद्दिष्टंसर्वश्वयथुनाशनम्॥

अर्थ-गुड १२ तोले, सोंठ १२ तोले, पीपल १२ तोले, मंडूरभस्म ४तोले इनका चूर्ण सर्व शोथनाशक है ॥

पुनर्नवादि चूर्ण।

पुनर्नवादार्व्यमृतापाठाविश्वश्वदंष्ट्रिकाः। रजन्यौद्वेबृहत्यौचपिप्पलीचित्रकंवृषः। समभागानिसंचूर्ण्यगवांमूत्रेणवापिबेत्। बहुप्रकारंश्वयथुंसर्वगात्रविसारिणम्। हंतिचाशुव्रणयष्टीव्रणांश्चैवोत्थितानापि ॥

अर्थ-पुनर्नवा, देवदारु गिलोय, पाढ, सोंठ, गोखरू, हलदी, दारुहलदी, कटेरी, बडीकटेरी, पीपल, चित्रक, और अडूसा ए सब समान भागले चूर्ण करे, गोमूत्रके साथ पीवे, तो बहुत प्रकारका सर्वांगव्यापी सूजन और उद्धत व्रण (घाव) इनको तत्काल नाश करे ॥

विडंगादि चूर्ण।

विडंगदंतीकटुकात्रिवृच्चित्रकदारवः । व्योषंसकृष्णंत्रिफला-
समादेयाद्वयोरजः। द्विगुणंतत्पिबेच्चूर्णंपयसाशोफशांतये ॥

अर्थ–वायविडंग, दंती, कुटकी, निसोथ, चित्रक, देवदारु, त्रिकुटा, पीपल, त्रिफला, ए सब समान भाग लेवे लोह भस्म २ भाग ले सबको एकत्र कूट पीस चूर्ण बनाय ले इसको गरम जलके साथ सेवन करे तो सूजनको दूर करे ॥

त्रिफलादि क्काथ।

त्रिफलाक्काथपानंहिमहिषीसर्पिषासह ।
हंतिशोफंप्रमेहंचनाडीव्रणभगंदरम् ॥

अर्थ–हरड़ बेहेड़ा आँवला इनका काढा और भैंसका घी मिलाय के पीवे तो सूजन, प्रमेह, नाडीव्रण, भगंदर इनको नाश करे ॥

पुनर्नवादि क्काथ।

पुनर्नवादारुनिशानिशाशुंठीहरीतकी । गुडूचीचित्रकोभार्गी
देवदारुचतैःशृतम् । पाणिपादोदरमुखप्राप्तशोफंनिवारयेत् ॥

अर्थ–पुनर्नवा, हलदी, दारुहलदी, सोंठ, छोटी हरड, गिलोय, चित्रक, भारंगी, देवदारु, इन नौ औषधोका काढा करके पीवे तो सर्व देहकी सूजन दूर होय ॥

सिंहास्यादि क्काथ।

सिंहास्यामृतभंडाकीकाथंकृत्वासमाक्षिकम् ।
कृच्छ्रशोथंजयेज्जंतुः कासंश्वासंज्वरंवमिम् ॥

अर्थ–अडूसा, गिलोय, वडी कटेरी, छोटी कटेरी इनके काढेमें शहत डालके पीवे तो दुर्धर सूजन, श्वास, खाँसी, ज्वर, वमन इनको नाश करे ॥

सूजनपर क्काथ।

पथ्यामृताभार्गिपुनर्नवाग्निदार्वीनिशादारुमहौषधानाम् ।
क्काथोनिपीतोदरपाणिपादवक्त्राश्रितंहंत्यचिरेणशोफम् ॥

अर्थ–छोटी हरड, गिलोय, भारंगी, पुनर्नवा, चित्रक, दारुहलदी, सोंठ, इनका काढा करके पीवे तो उदर, हाथ, पैर, मुख, इनकी सूजन जल्दी नाश करे॥

दशमूल हरीतकी।

दशमूलकषायस्यकंसेपथ्याशतंगुडात् । तुलांपचेद्धनेतत्र

व्योपक्षारंचतुःपलम्॥त्रिजातंतुसुवर्णांशंप्रस्थार्धंमधुनोहिमे।
दशमूलहरीतक्यःशोफान्घ्नंतिसुदुस्तरान्॥

अर्थ-दशमूलका काढा २५६ तोले हरड नग १०० गुड ४०० तोले, इन सबको एकत्र करके पचावे जब गाढा हो जावे तब इसमें त्रिकुटा, जवाखार, इनका चूर्ण १६ तोले, दालचीनी, इलायची, पत्रज, ये प्रत्येक एक २ तोले ले सबको मिलाय शीतल होनेपर शहत ३२ तोले डाले, तो इसको दशमूल हरीतकी कहते हैं यह दुस्तर शोथ रोगको नाशक है॥

तक्रादियोग।

तक्रंपिबेद्वागुरुभिन्नवर्चाः सव्योषसौवर्चलमाक्षिकंच।
विड्वातसंगेपयसारसैर्वाप्रागुण्यमध्यादुरुवूकतैलम्॥

अर्थ-जिस शोथ रोगीका देह भारी होकर मल पतला होय उसको त्रिकुटा सेंचरनिमक इनको चूर्ण और शहत मिलायके छाछ पीवे यदि पेटमें वादीके भरनेसे शौच न होता होय तो प्रथम अंडीके तेलको गरम करके पीवे फिर त्रिकुटेका चूर्ण शहत मिलायके दूध पिलावे अथवा शोथनाशक रसके साथ त्रिकुटाका चूर्ण और शहत देवे॥

पुनर्नवासव।

पुनर्नवेद्वेतुपलेसपाठादंतीगुडूचीसहचित्रकेण।निदिग्धिकाच त्रिफलाविपक्वाद्रोणावशेषेसलिलेततस्तम्।पूत्वारसेद्वेचशतंपु राणंगुडंमधुप्रस्थयुतंसुशीतम्।मासंनिदध्याद्घृतभाजनस्थंप लंयवानांपरतश्चमासात्। चूर्णीकृतैरर्धपलांशकैस्तैर्हेमत्वगे लामरिचांबुपत्रैः। गंधान्वितंक्षौद्रयुतंप्रदिग्धंजीर्णोपिबेद्वा यिवलंसमीक्ष्य। हृत्पांडुरोगंश्वयथुंप्रवृद्धंप्लीहभ्रमारोचकमेह गुल्मान्। भगंदराशींजठराणिकासश्वासग्रहण्यामयकुष्ठकं डून्।शाखानिलंबद्धपुरीषिणंचहिक्कांचकासंचहलीमकंच।क्षिप्रं जयेद्वर्णवलायुरोजस्तेजोन्वितोमांसरसांश्चभुक्त्वा॥

अर्थ-पुनर्नवा, पाढ, दंती, गिलोय, चित्रक, कटेरी, त्रिफला ये प्रत्येक आठ २ तोले लेकर २०४८ तोले जलमें काढा करे जब आधा रहे तब उतारके छान लेवे जब शीतल होजावे तब इसमें पुराना गुड २०० तोले और २५६ तोले शहत डारके एक महीने पर्यंत घीके चिकने वासनमें भरके धर देवे फिर

केशर दालचीनी इलायची मिरच नेत्रवाला पत्रज गंधक चूर्ण इसमें डाले और शहतके साथ बलाबल विचारके इसकी दयरोग, पांडुरोग, बहुत दिनकी बढी हुई सूजन, कामला, मेह, गोला, भगंदर, बवासीर, उदर, खांसी, श्वास, संग्रहणी, अंत्रागत वायु, मलबद्धता, हिचकी, हलीमक, इनको नाश करे, आयुष्य, ओज, तेज इनको बढावे इसपर पथ्य मांसका रसहै ॥

वासासव ।

स्यपलेद्वेतुद्विद्रोणेपांविपाचयेत् । द्रोणार्धशेषंतंज्ञात्वा पूतेशातेप्रदापयेत् ।गुडस्यैकांतुलांतत्रधातक्यास्तुपलाष्टकम् । क्षिपेच्चूर्णीकृतेतस्मिन्त्वगेलापत्रकेशरम् । कंकोलंव्योषतोया निपलिकान्युपकल्पयेत् । निदध्याद्घृतभांडेतुपक्षादूर्ध्वंततः पिबेत् । वासकासवइत्येषःसर्वश्वयथुनाशनः ॥

अर्थ-अडूसा ८ तोलेको २०४८ तोले जलमें डालके काढा करे जब चतुर्थांश रहे तब उतारके छान लेवे जब शीतल होजावे तब ४०० तोले गुडमिलायदे और धायके फूलोंका चूर्ण करके डाल देवे तथा दालचीनी इलायची पत्रज नागकेशर कंकोल मिरच नेत्रवाला ए प्रत्येक चार २ तोले डाले फिर इसको घीके चिकने वासनमें भरकै धररखे,पंद्रह दिनके बाद निकालके सेवन करे तो यह वासकासव सर्व प्रकारकी सूजनका नाश करे ।

शोथपर योग ।

पिबेदुष्णांबुनादारुपथ्याशुंठीपुनर्नवा । विडंगातिविषावासावि श्वादारूषणानिच । वर्षाभूशृंगवेराभ्यांकल्कंवासवशोथजित् ॥

अर्थ-गरम जलके साथ देवदारु, हरड, सोंठ, पुनर्नवा । अथवा वायविडंग अतीस अडूसा, सोंठ, देवदारु, मिरच । अथवा पुनर्नवा, सोंठ इनका कल्क पीवे तो सर्व शोथोंको नाश करे ॥

पुनर्नवादिघृत ।

पुनर्नवापत्ररसाल्मूलंसंक्षुद्यतोयार्पणशेषसिद्धम् ।
चतुर्थभागेनघृतेनपक्कंप्रस्थंतुतत्कल्कपलाष्टकेन ॥
संसेवितंवातबलासरोगान्सर्वांश्च शोफानतिदुस्तरांश्च ।
गुल्मोदरप्लीहगुदोद्भवांश्चनिःतिवन्हिकुरुतेचपुंसाम् ॥

अर्थ-पुनर्नवाके पत्र आमकी जड इन दोनोंको जलसे पीस इनका रस१०२४ तोले लेवे और उसमें चतुर्थांश घी डाले तथा पुनर्नवा आमकी जडका कल्क ८ तोले डालके पचावे जब सब वस्तु जलके केवल घृतमात्र शेष रहे तब उतारलेवे इसका सेवन करेतो वात कफके रोग बडी भारी सूजन, गोला उदर प्लीहा बवासीर इनको नाश करे और जठराग्निको दीप्तकरे॥

पंचमूलादितैल।

पंचमूलंसलवणंसरलंदेवदारुच। हस्तिकर्णीपलाशस्यफलानिनिचुलस्यच। पलाशंकाकनासाचगुडूचीदेवपुष्पकम्। अहिंस्राश्रेयसीहिंस्रावस्तगंधापुनर्नवा। कायस्थाचपयस्याचदारुकोजटिलाजटा। अलंबुपोरूबुकंचप्रगुन्नाटंसनागरम्। शिग्रुशोधः वर्मभार्ङ्गीतर्कारीपौष्कराजटा॥ एतैःसिद्धंयथालाभंतैलमभ्यंजनेत्रिभिः। निहंत्युदीर्णश्वयथुंजंतोर्वातकफात्मकम्॥

अर्थ-पचमूल, निमक, सरल, देवदारु, कासालु, पलास अजमायन ये चार-२ तोले ले तथा कौआठोडी, गिलोय, लोंग, ऐरावती, गजपीपल, जटामांसी, वनतुलसी, पुनर्नवा,काली तुलसी हरड, तेलियादेवदारु,ईश्वरी,बच,गोरखमुंडी, अंडकी जड, पवाड, सोंठ, संहजना, वटपत्री, पाषाणभेद, भारंगी,अरनी,और पुहकर मूल ये सब दो २ तोले लेकर काढाकरे अथवा कल्क करे इसमें तेल डालके सिद्धकरे इस तेलको तीन दिन देहमें लगावेतो वातकफकी बढी हुई सूजनको नाशकरे।

शुष्क मूलकादि तैल।

शुष्कमूलकवर्षाभूदारुरास्नामहौषधैः।
पक्वमभ्यंजनेतैलंसमूलंशोफनाशनम्॥

अर्थ-सूखी मूली, पुनर्नवा, देवदारु, रास्ना और सोंठ, इनके साथ सिद्ध करा हुआ तेलको मालिस करनेसे जडसहित सूजनका नाश होय॥

न्यग्रोधादि तैल।

न्यग्रोधोदुंबराश्वत्थप्लक्षवेतसवल्कलैः।
स सर्पिष्कैः प्रलेपःस्याच्छोफनिवारणः परः॥

अर्थ-बड, गूलर पीपल, पापरी, बेत, इनकी छालको औटाय उसमें घी मिलायके लेप करे तो अत्यंत सूजनको नष्ट करे॥

पुनर्नवादिलेप।

पुनर्नवादारुशुंठीसिद्धार्थैः शिग्रुमेवच।
पिष्ट्वाचैवारनालेनप्रलेपः सर्वशोफजित् ॥

अर्थ-पुनर्नवा, देवदारु, सोंठ, सपेद सरसों, संहजना, इनको पीस कांजीमें मिलायके लेपकरे, तो सर्व शोथोंको जीते ॥

पुनर्नवादि स्वेद।

पुनर्नवाग्निनिर्गुंडीपलितैरंडजैर्दलैः।
सहचरैर्जलंतप्ततत्स्वेदःशोफहामतः॥

अर्थ-पुनर्नवा, चित्रक,निर्गुंडी, गूगल अंडकेपत्ते पीयावांसा, इनको जलमें डालके जलको औटावे, इसका बफारा सूजनको नाश करे।

कुटजादि स्वेद।

कुटजार्कशिरीपाणांविदलैरंडनिंबजैः।
पत्रैर्युक्तंजलंतप्तंतत्स्वेदोदुष्टशोफहृत् ॥

अर्थ-कूडा, आक, सिरस, कालीनिसोथ, अंडके पत्ते, इनको जलमें डालके उस जलको औटायके बफारा देवे तो दुष्ट सूजनको नष्ट करे ॥

आर्द्रक स्वरस।

आर्द्रकस्वरसःपीतःपुराणगुडमिश्रितः।
अजाक्षीराशिनांशीघ्रंसर्वशोथहरोभवेत् ॥

अर्थ-अदरखका रस, पुराना गुड दोनोंको मिलायके सेवन करे तथा बकरीका दूध सेवन करे तो तत्काल सर्व प्रकारकी सूजनोंको नाश करे॥

अर्कादिसेचन।

सेकस्तथार्कवर्पाभूनिम्बक्काथेनशोफजित्।
गोमूत्रेणाथकुर्वीतसुखोष्णेनावसेचनम् ॥

अर्थ-आक, पुनर्नवा, नीमकीछाल इनके काढेका बफारा, अथवा मंदोष्ण गोमूत्र करके तरडा देवे तो सूजनको दूरकरे ॥

कृष्णादिप्रलेप।

कृष्णापुराणपिण्याकशिग्रुत्वक्सिकतातसी।
प्रलेपोन्मर्दनेयुंज्यात्सुखोष्णमूत्रकल्किता॥

अर्थ-काली मिरच, पुरानी खल, सोंहजनेकीछाल, मिश्री, अलसी इनको गोमूत्रमें पीस कुछ गरम करके देहमें मालिसकरे अथवा लेप करेतो सूजनको नाशकरे ॥

बिल्वपत्ररस।

विल्वपत्ररसः पीतः शोषणः श्वयथोरुजः ।
विड्संगेचैवदुर्नाम्निविषूच्यांकामलास्वपि ॥

अर्थ—बेलपत्रका रस पीनेसे सूजन, मलबद्धता, बवासीर, विषूचिका, कामला, इनका शोषकहै ॥

वर्षाभ्वादिक्षीर।

क्षीरंशोथहरंदारुवर्षाभूनागरैः शृतम् ।
पेयंवाचित्रकव्योषत्रिवृद्दारुप्रसाधितम् ॥

अर्थ—देवदारु, पुनर्नवा, सोंठ इनके कल्कमें सिद्ध करे हुए दूध, अथवा चित्रक त्रिकुटा निशोथ देवदारु इनके कल्कसे सिद्ध करे हुए दूधको पीवेतो सर्व शोथ नाशकरे ॥

गुडार्द्रकादियोग।

गुडार्द्रकंवागुडनागरंवागुडाभयांवागुडपिप्पलींवा । कर्षाभिवृद्ध्यात्रिपलप्रमाणंखादेन्नरः पथ्यमथापिमासम् ॥ शोफप्रतिश्यायगलास्यरोगान्सश्वासकासारुचिपीनसादीन्। जीर्णज्वरार्शोग्रहणीविकारान् हन्यात्तथान्यानपिवातरोगान् ॥

अर्थ—गुड, अदरख अथवा गुड, सोंठ अथवा गुड, हरड, अथवा गुड, पीपल एक तोलेसे लेकर बारह तोले पर्यंत शक्तिकी तारतम्यता देखके बढावे, तथा पथ्यसे रहे यह एकमहीने पर्यंत खानेसे सूजन प्रतिश्याय, कंठरोग, श्वास, खांसी, अरुचि, पीनस, जीर्णज्वर, बवासीर, संग्रहणी और वातके रोग, इनसब को नाशकरे ॥

पुनर्नवादियोग।

पुनर्नवामूलकदेवदारुच्छिन्नोद्भवाचित्रकमूलसिद्धा ।
रसायवागूश्चपयांसियूषाः शोफेप्रदेयादशमूलगर्भाः ॥

अर्थ—पुनर्नवाकी जड, देवदारु, गिलोय, चित्रककी जड, इनके काढेसे सिद्ध करे हुए रस, यवागू, दूध, मंड, ये शोथ रोगपर देवे, अथवा दशमूलका काढा डालके सिद्ध कराहुआ रस और कांजी इत्यादिक देवे ॥

भूनिम्बादिकल्क।

भूनिंबविश्वकल्कंजग्ध्वापीतः पुनर्नवाक्वाथः ।

अपहरतिनियतिमाशुश्वयथुंसर्वांगजंनृणाम् ॥

अर्थ-चिरायता सोंठ इनका कल्क पीके, ऊपरसे पुनर्नवाका काढा पीवे तो निश्चय सर्वांग शोथको नाश करे ॥

दारुगुग्गुलशुंठीनांकल्कोमूत्रेणशोफजित् ।
गोमूत्रस्यचयोगोवाक्षिप्रंश्वयथुनाशनः ॥

अर्थ-दारुहलदी, सोंठ, गूगल, इनके कल्कको गोमूत्रके साथ पीवे, तो सूजनको नाश करे, अथवा केवल गोमूत्रकाही योग तत्काल शोथको नाश करे॥

शाथारिरस ।

हिंगुलंजयपालंचमरीचंटंकणंकणा ।
समर्धवल्लः सघृतः सर्वशोफहरःपरः ॥

अर्थ-हींगलू, जमालगोटा, कालीमिरच, सुहागा, पीपल, इनको एकत्र खरलकर घीके साथ २ रत्ती भक्षण करे तो सपूर्ण शोथका नाश करे ॥

श्वयथुघातारिरस ।

रसगंधकलोहकणात्रिवृतामरिचामरदारुनिशात्रिफला ।
दलितंमृदुगोसलिलेनपिबेदनुरूपमसुंश्वयथूदरहम् ॥

अर्थ-पारा, गंधक,लोहभस्म, पीपल, निसोथ, कालीमिरच देवदारु, हलदी त्रिफला, इनके चूर्णको बलाबल विचार करै गोमूत्रके साथ खाय तो सूजन, उदर, इनको नाश करे ॥

शोथपरमडूर ।

गोमूत्रसिद्धमंडूरंसुरभेरसभावितम् । माणकार्द्रककंदानांरसेष्वपिचभावयेत् । त्रिफलाकटुचव्यानांचूर्णपाणितलद्वयम् । क्षिपेत्सुसिद्धपाकेतुमधुनश्चपलद्वयम् । निहंतिसर्वजंशोथंसर्वांगस्थंविशेषतः ॥

अर्थ-गोमूत्रसें सिद्ध करा हुआ मंडूरमे गोमूत्र मानकंद, अदरख कासालू इनके रसकी भावना देवे, फिर त्रिफला, कुटकी- चव्य, ये प्रत्येक दो दो तोले ले चूर्ण करके मिलाय देवे, फिर उस मंडूरको दुगनी गोमूत्रके साथ पक्व करे जब शीतल हो जावे तब इसमेसे ८ तोले शहद डालके धररक्खे, इसको रोगीका बलाबल विचार के सेवन करना चाहिये, यह त्रिदोषज सर्वांग व्यापी सूजनको नाश करे ॥

पथ्य ।

संशोधनंलंघनमस्रमोक्षः स्वेदः प्रलेपः परिषेचनंच । पुरा-

तनाः शालियवाःकुलित्थामुद्गाश्चगोधापिचशल्लकोपि । भुजंगभुक्तितित्तिरिताम्रचूडलावादयोजांगलविष्किराश्च। कूर्मोऽपि शृंगीप्रपुराणसर्पिस्तक्रंसुरामाक्षिकमासवश्च । निष्पावकाठिल्लकरक्तशिग्रुरसोनककर्कोटकबालमूलम्।सौवर्चलंगृंजनकंपटोलंवेत्राग्रवार्ताकगणमूलकानि । पुनर्नवाचित्रकपारिभद्रश्रीपर्णीनिंबेक्षुरपल्लवानि । एरंडतैलंकटुकाहरिद्राहरीतकीक्षारनिषेवणंच । भल्लातकंगुग्गुलुमायसंचकटूनितिक्तानिचदीपनानि । मूत्राणिगोजामहिषीभवानिकस्तूरिकावापिशिलाजतूनि । यत्पांडुरोगेष्वपिवह्निकर्मपुराप्रदिष्टंचतदेवचापि । यथामलंपथ्यमिदंप्रयुक्तंशोथामयंसत्वरमुच्छिनत्ति ॥

अर्थ–संशोधन, लघन, रुधिर निकालना, स्वेदन, लेप, परिसेचन, पुराने चावल जौ तथा कुलथी, गोह, सेही, मोर तीतर, मुरगा, लवा आदि जंगली पक्षियोंका मांस, कछुवा, सींग, मछली, पुराना घी, मट्ठा, मदिरा, शहद, आसव (द्राक्षासवादिक) सेम करेला लाल सहिजना, लहसन, ककोडा, कोमल मूली, हुलहुल, गाजर, परवल, वेतकी कोपल, आँवलोके फल और जड, पुनर्नवा, चीता, देवदारु, अरणी, नीव, तालमखानेके पत्ते, अंडीका तेल, कुटकी, हलदी हड, खारका सेवन, भिलावा, गूगल, लोहकिट्ट, कडुए, चरपरे और दीपन पदार्थ, गो, बकरी, तथा भैसका मूत्र, कस्तूरी, शिलाजीत और पहिले पाण्डुरोगमे जो कहा हुआ है वह अग्निकर्म दोषके अनुसार दिया हुआ यह पथ्य शोथ रोगको शीघ्र दूर करै–इति ॥

शोथरोगपर अपथ्य ।

ग्राम्यानूपंपिशितलवणंशुष्कशाकंनवान्नंगौडंपिष्टंदधिसकृशरंनिर्झरंमद्यमम्लम् । धानावल्लूरमशनमयोगुर्वसात्म्यंविदाहिस्वप्नंरात्रौश्वयथुगदवान्वर्जयेन्मैथुनंच ॥

अर्थ–ग्राम्य तथा अनूपदेशका मांस, नोन, सूखासाग, नया अन्न, गुडकी वस्तु, पिसा अन्न, खिचडीके साथ, दही, बिना जलके मद्यपान, खटाई, धनियाँ, सूखे मांस, भारी अहित तथा विदाही भोजन, रातमें जागना, स्त्री संग, शोथ रोगवाला इन सबका त्याग करे ॥

इति श्रीआयुर्वेदोद्धारेबृहन्निघण्टुरत्नाकरे शोथरोगस्यनिदानचिकित्सासमाप्ता ॥

# अंड वृद्धि ।

अंडवृद्धिनिदान ।

क्रुद्धोनूर्ध्वगतिर्वायुःशोथशूलकरश्चरन् ।
मुष्कौवंक्षणतःप्राप्यफलकोशाभिवाहिनीम् ॥
प्रपीड्यधमनीर्वृद्धिंकरोति फलकोशयोः ।

अर्थ–कुपित भई अधोगमन शील ( नीचे विचरनेवाली ) तथा सूजन और शूल उत्पन्न करनेवाली वायु कूखमें संचार करती हुई अंडकोश और वंक्षण ( अंडकोश और जंघाकी संधि ) से अंडमें आयकर अंडकी वृद्धि और कोश इनकी वहनेवाली धमनी ( नाडी ) को दुष्टकर अंडकी ( दोनों अंडकी अथवा एक ओरसे अंडकी ) वृद्धि करै है ॥

संख्या ।

दोषास्रमेदोमूत्रांत्रैःसवृद्धिःसप्तधागदः ।
मूत्रांत्रजावप्यनिलाद्धेतुभेदस्तुकेवलम् ॥

अर्थ–वह वृद्धि रोग तीनों दोषोंसे ३ रुधिरसे १, मेद १, मूत्र १ और आंतोंसे १ सात प्रकारकाहै । मूत्रज और अंत्रज वृद्धि ये दोनों वायुसे होतीहैं परंतु इन दोनोंका निदान और चिकित्सामें भेद होनेसे पृथक् ग्रहण कराहै सो लिखाभीहै–"मूत्रान्त्रजावप्यनिलाद्धेतुभेदस्तु केवलं" इति ॥

वातादिवृद्धिकेलक्षण ।

वातपूर्णदृतिस्पर्शोरूक्षोवातादहेतुरुक् ।
कृष्णःस्फोटावृतःपित्तवृद्धिलिंगैश्चपित्तजः ॥
कफवन्मेदसोवृद्धिर्मृदुस्तालफलोपमः ।

अर्थ–वातसे भरी मसक जैसी हाथके लगनेसे मालूम होय ऐसा मालूम होय रूक्ष और विनाकारण दूखने लगे वो वातकी अंडवृद्धि जाननी. काले फोडान्से व्याप्त तथा जिस्में पित्त वृद्धिके लक्षण मिलते होय, उस अंडवृद्धिको पित्तकी तथा रक्तकी कहतेहैं । मेदसे जो अंड वृद्धि होयहै वो कफकी वृद्धिके समान मृदु ( नरम ) तथा ताल फलके समान हो अर्थात् पीले रंगकी और गोल होयहै ॥

वातजअंडवृद्धिकायत्न ।

आर्द्रकस्यरसःक्षौद्रयुक्तोवृषणवातजित् ॥

अर्थ-अदरखके रसको शहदमें मिलाकर पीवे तो वृषण वातको जीतने वाला जानना ॥

एरंडतैलयोग।

सक्षीरंवापिबेत्तैलंमासमेरंडसंभवम्।
गुग्गुलुंरुवुतैलंवागोमूत्रेणपिबेन्नरः॥
वातवृद्धिंनिहंत्याशुचिरकालानुबंधिनीम्।

अर्थ-दूध और अंडीके तेलको मिलाय १ महीने पर्यंत पीवे अथवा गूगल अंडका तेल इनको गोमूत्रके साथ पीवे तो बहुत दिनकी अंड वृद्धिको तत्काल-नाशकरे।

चंदनादिलेप।

चंदनंमधुकंपद्ममुशीरंनीलमुत्पलम्॥
क्षीरपिष्टःप्रलेपःस्यात्पित्तवृद्धिरुजापहः।

अर्थ-चंदन मुहलटी कमल नीलाकमल इनको दूधमें पीसके लेप करे तो अंडवृद्धि रोगका नाश करे।

पञ्चवल्कलादि।

पंचवल्कलकल्केनसघृतेनप्रलेपनम्।
पानंवापिकषायस्यपित्तवृद्धौप्रशस्यते॥

अर्थ-वड, पीपल, गूलर, पापरी, वेंत इन पंचवल्कलके कल्कको घीमें मिलायके अंडोंपर लेप करे, अथवा पंचवल्कलोंका काढा पीवे तो पित्तजन्य अंड वृद्धिको नाशकरे॥

सामान्यचिकित्सा।

कफवृद्धौमूत्रपिष्टैरुष्णवीर्यैःप्रलेपनम्।
पातव्योमूत्रसंयुक्तःकषायः पीतदारुणः॥

अर्थ-कफ जन्य अंडवृद्धिपर गोमूत्रमें उष्णवीर्य अर्थात् गरम औषधोंको पीसके लेप करे और दारुहल्दीका काढा गोमूत्र डालके पीवेतो अंडवृद्धी दूर होय॥

त्रिकट्वादिक्वाथ।

त्रिकटुत्रिफलाक्काथःसक्षारलवणःपिबेत्।
कफवातप्रकोपघ्नोविरेकात्कफवृद्धिजित्॥

अर्थ-त्रिकुटा, त्रिफला इनके काढेको जवाखार, सैंधानिमक इनका चूर्ण डालके पीवे तो कफवादीको अथवा कफ वात जन्य अंडवृद्धिको नाशकरे॥

सामान्यचिकित्सा।

अविदाहिचभैषज्यंकर्त्तव्यंरक्तपैत्तिके।
सर्वंपित्तहरंकार्यंरक्तजेरक्तमोक्षणम्॥

अर्थ-रक्तज अंडवृद्धि और पित्तज अंडवृद्धि इनपर जो विदाहन करे तथा पित्तहारक, ऐसी औषध करे, तथा रक्त जन्य वृद्धिपर, रुधिरमोक्ष करे॥

रक्तजवृद्धिपर।

मुहुर्मुहुर्जलौकाभिः शोणितंरक्तजेहरेत्।
शीतमालेपनंसर्वंपाकोरक्ष्यःप्रयत्नतः॥

अर्थ-रक्तजन्य अंडवृद्धिपर वारंवार जोक लगायके रुधिरको निकाले, और शीतल लेप करे तथा वह पके नहीं ऐसा यत्न करे॥

त्रिवृतादिकाथ।

त्रिवृतंप्रपिबेत्क्षौद्रंशर्करासहितंमुहुः।
पित्तग्रंथिक्रमेकुर्यादामेपक्केचरक्तजे॥

अर्थ-रक्तजन्य अंडवृद्धि पर वारंवार, मिश्रीके साथ निसोथका काढा पीवे और आम किंवा पकी हुई गांठ होय तो पित्तजग्रंथिपर जो यत्न करना लिखा है सो करे॥

मेदजअंडवृद्धिपर।

खिन्नंमेदःसमुत्थानंलेपयेत्सुरसादिना।
शिरोविरेचयेत् द्रव्यैःसुखोष्णैर्मूत्रसंयुतैः॥

अर्थ-जिस ठिकाने मेद बढा हुआ हो उस स्थानपर बफारा देकर निर्गुंडी इत्यादिकोंका लेप करे, तथा सुख होय उतना गरम गोमूत्र सहित औषधों करके शिरोबस्ती देवे॥

षडूषणादि चूर्ण।

षडूषणंक्षौद्रसमंगुग्गुलुंगव्यसर्पिषा। प्रयुक्तंकुत्थभुंजीतयथाग्निदिवसानने। कटुतिक्तकषायाशीमेदोवृद्धिप्रणाशनम्॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, चव्य, चित्रक, पीपलामूल, जो गूगल, गौका घी, इन पदार्थोंको एकत्र खरल कर बलाबल विचारके प्रातःकाल खाय ऊपरसे चरपरे, कडुए, कसेले, ऐसे पदार्थ भक्षण करे तो अंडवृद्धिका नाश होय॥

मूत्रजन्य अंडवृद्धि निदान।

मूत्रधारणशीलस्यमूत्रजःसतुगच्छतः। अंभोभिःपूर्णदृतिवत्क्षोभयातिसरुङ्मृदुः। मूत्रकृच्छ्रमधस्थाच्चचलयन्फलकोशयोः॥

अर्थ-मूत्रको रोकनेका जिस्को अभ्यास होय उस्के यह रोग होय हैं, वो पुरुष जब चले तब पानीसे भरी पखालके समान डबक डबक हले तथा बजे और उस्में पीडा भी थोडी होय हाथके छूनेसे नरम मालूम होय उस्में मूत्र कृच्छ्रकीसी पीडा होय फल और कोश दोनों इधर उधर चलायमान होय॥

चिकित्सा।

संस्वेद्यमूत्रप्रभवांवस्त्रखंडेनवेष्टयेत्। सीवन्याःपार्श्वतोधस्तात् विंधेद्व्रीहिमुखेनवै। मुष्ककोशमगच्छंत्यामंत्रवृद्धौविचक्षणः। वातवृद्धिक्रमंकुर्याद्दाहस्तत्राग्निनाहितः॥

अर्थ-मूत्रजन्य अंडवृद्धिपर प्रथम बफारा देकर वस्त्रसे लपेट देवे, अंडकोशकी सींवन एकतरफ नीचेके अंगमें शालीके कांटे से (धानके कांटेसे) वेध करे अर्थात् छिद्रकर देवे और जो अंडवृद्धि अंडके गोली पर्यंत न गई हो, उसपर वातजअंडवृद्धिके ऊपर जो उपचार कहे हैं वो करे और उसपर दाग देना हितकारी है॥

अंत्रज वृद्धि।

वातकोपिभिराहारैः शीततोयावगाहनैः। धारणेरणभाराध्वविषमांगप्रवर्तनैः। क्षोभणैः क्षुभितोन्यैश्चक्षुद्रांत्रावयवंयदा। पवनोविगुणीकृत्यस्वनिवेशादधोनयेत्। कुर्याद्वंक्षणसंधिस्थोग्रन्थ्याभंश्वयथुंतदा॥

अर्थ-वात कोप कारक आहारके सेवन करनेसे, शीतल जलमें प्रवेश करके स्नान करनेसे, उपस्थित मूत्रादि वेगोंके धारण अप्रासवेग (अर्थात् करनेकी इच्छा न होय) उसको बलपूर्वक प्रेरणा करनेसे, भारी बोझके उठानेसे, अति मार्गके चलनेसे अंगोंकी विषम चेष्टा (अर्थात् टेढा, तिरछा अंगकरके गमनादिक करना) बलवानसे वैर करना, कठिन धनुषका खेंचना इत्यादि ऐसेही और कारणोंसे कुपित भई जो वायु सो छोटी आंतोंके अवयवोंके एक देशको विगाडकर अर्थात् उनका संकोचकर अपने रहनेके स्थानसे उसको नीचे लेजाय तब वंक्षणसंधिमें स्थित होय र उस स्थानमें गांठके समान सूजनको प्रगट करे॥

उपेक्षितअंडवृद्धिकापरिणाम।

उपेक्ष्यमाणस्यचमुष्कवृद्धिमाध्मानरुक्स्तंभवतींसवायुः।
प्रपीडितोंतःस्वनवान्प्रयातिप्रध्मापयन्नेतिपुनश्चमुक्तः ॥

अर्थ-जिस अंडवृद्धिसे अफरा होय, पीडा होय, जडताहोय, उसकी उपेक्षा करनेसे अर्थात् औषध न करनेसे, तथा अंडकोशोंके दाबनेसे जो वायु 'फोंकों' शब्द करै तथा हातके दाबनेसे वायू ऊपरको चढजाय और छोडनेसे फिर नीचे उतरकर अंडोंको फुलाय दे ये होय है ॥

असाध्यलक्षण।

क्षुद्रांत्रावयवाश्श्लेष्मामुष्कयोर्वातसंचयात्।
अंत्रवृद्धिरसाध्योयंवातवृद्धिसमाकृतिः ॥

अर्थ-छोटी आंतोंके अवयव (अंग वाला) कफ वातके संचयसे मुष्कके विषे प्राप्त होय, तथा जिसमें वातके लक्षण कहे वो सब मिलते होंय, यो अंडवृद्धि असाध्य है वर्ध्म अर्थात् वदरोगका निदान ग्रन्थान्तरमें लिखा है ॥

शिरावेध।

शंखोपरिचकर्णांतेत्यक्त्वासेवनिमादरात्।
व्यत्यासाद्वाशिरांविध्येदंत्रवृद्धिनिवृत्तये ॥

अर्थ-शंख, अर्थात् कनपटीके ऊपर कानके समीप सेवनी अर्थात् संधिओंको छोडकर वेध शिरावेध करै, वो व्यत्यास करके अर्थात् दहने तरफ अंत्रवृद्धि होय तो बांये तरफ, और बांये तरफ होय तो दहने तरफकी शिरा वेध करै, तो अंत्रवृद्धिकी निवृत्ति होय ॥

कर्णशिरावेध।

कर्णकोशस्यमध्येतुरक्तांनिर्हारयेच्छिराम्।
उभाभ्यांद्विशिरेविध्येतेनवातसुखंभवेत् ॥

अर्थ-कानके बीचकी रक्तयुक्त शिराको वेध दोनों तरफ वृद्धि हो तो दोनों कानोंकी शिरावेध करै, तो अंत्र वृद्धिवालेको सुख होय ॥

गोमूत्रयोग।

गुग्गुलुंरुबुतैलंवागोमूत्रेणपिबेन्नरः।
अंत्रवृद्धिनिहंत्याशुचिरकालानुबंधिनीम् ॥

अर्थ-गूगल अथवा अंडीके तेलको गोमूत्रके साथ पीवे तो बहुत दिनकी अंत्रवृद्धिका नाश होय ॥

नारायणतैल ।

सक्षीरंवापिबेत्तैलंमासमेरंडसंभवम् ।
तैलंनारायणंयोज्यंपानाभ्यंजनवस्तिषु ॥

अर्थ-दूधकेसाथ अंडीका तेल अथवा अंडीकी सपेद मिगी इनको औटा कर पीवे अथवा नारायण तेल पीना लगाना बस्ती इस विषयमें अर्थात् अंडवृद्धि पर योजना करे ॥

अंगुष्ठपर दाग ।

अंगुष्ठमध्यत्वक्छित्त्वादहेदंगाविपर्ययम् ।

अर्थ-पैरके अँगूठेके बीचाबीच त्वचाको छेदन करके दाग देवे तो विपरीततासे देवे जैसे यदि दहनी तरफ होवे तो बाई तरफ और बाई तरफ होयतो दहनी तरफ दाग देवे ॥

वचादिलेप ।

वचासर्षपकल्केनप्रलेपःशोफनाशनः ॥

अर्थ-वच सरसों इन दोनोंको पीस लेपकरे तो सूजनको नाशकरे ॥

कज्जलि ।

गोमूत्रैरंडतैलाभ्यांरसगंधककज्जली ।
पीत्वानिहंतिसहसावृद्धिंवृषणसंभवाम् ॥

अर्थ-गोमूत्र अंडीका तेल इनके बराबर पारा और गंधक इनकी कजली-को सेवन करे तो तत्काल अंडवृद्धिको नाश करे ॥

अजाज्यादिलेप ।

अजाजीहपुषाकुष्ठंगोमयंबदरान्वितम् ।
कांजिकेनतुसंपिष्टंकुर्याद्ब्रध्नप्रलेपनम् ॥

अर्थ-जीरा हाऊबेर कूठ गौका गोबर बेर इनको कांजीमें पीस लेपकरे तो बध्न ( वद ) और अंत्रवृद्धिको नाशकरे ॥

लाक्षादिलेप ।

लाक्षाकरंजबीजंचशुंठीदारुचगैरिकम् । कुंदरंचसमंकृत्वाचूर्ण-येन्मतिमान्भिषक् । कांजिकेनतुसंपेष्यतथाश्वयथुनाशनः ॥

अर्थ-लाख,करंजके बीज सोंठ देवदारु और गेरु इनको बराबर कुंदरू तृणले सबका चूर्ण करके कांजीमें मिलाय कुछ गरम २ लेप करे तो यह अंत्रवृद्धि सूजन इनको नाश करे इसमें संदेह नहीं ॥

पिप्पल्यादिलेप।

पिप्पलीजीरकंकुष्ठंबदरंशुष्कगोमयम् ॥
कांजिकेनप्रलेपोयमंत्रवृद्धिविनाशनः ॥

अर्थ-पीपल, जीरा, कूठ, बेर, सुखाया गोबर, इनको कांजीमें मिलायके लेप करे तो अंडवृद्धिको नाश करे ॥

देवदार्वादिलेप।

देवदारुमिशीवासाटांकलीमूलसैंधवम् ।
क्षौद्रयुक्तैश्चतैलेपोवृद्धिमंत्रभवांजयेत् ॥

अर्थ-देवदारु, सोंफ, अड्सा, अरनीकी जड, सेंधानिमक, शहत, इनका लेप अंत्रवृद्धिको जीते ॥

दार्वी चूर्ण।

दार्वीचूर्णगवांमूत्रैर्निपीतंमुष्कवृद्धिजित् ॥

अर्थ-दारुहलदीका चूर्ण गोमूत्रके साथ पीवे तो अंडवृद्धि जीते है ॥

रास्नादि क्वाथ।

रास्नायष्टयमृतैरंडपटोलरेणुकावला ।
वृषः स्यात्काथितोवृद्धिंहन्याच्चित्रकतैलवान् ॥

अर्थ-रास्ना, मुलहटी, गिलोय, अंड, पटोल पत्र, रेणुक वीज, खिरेटी और अड्सा इनके काढेमें चित्रकका चूर्ण और अंडीका तेल इनको मिलायके पीवे तो अंत्र वृद्धिको नाश करे ॥

एरंड तैल।

तैलमैरण्डजंपीत्वाबलासिद्धंपयोन्वितम् ।
आध्मानशूलोपचितामंत्रवृद्धिंजयेन्नरः ॥

अर्थ-खिरेटीके काढेमें अंडीका तेल डालके पीवे, तो अफरा, शूल, इन करके युक्त अंत्र वृद्धिको जीते ।

त्रिफलादि क्वाथ।

फलत्रिकोद्भवंक्वाथंगोमूत्रेणैवपाचयेत् ।
वातश्लेष्मकृतंहंतिशोथंवृषणसंभवम् ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आँवला, इनका गोमूत्रमें काढा करके पीवे तो वात कफसे उत्पन्न हुए वृपण शोफको नाश करे ।

राम्नादि द्वितीय।

रास्नामृताबलायष्टीगोकंटैरंडजःशृतः। एरण्डतैलसंयुक्तोवृद्धिमंत्रभवांजयेत्॥

अर्थ–रास्ना, गिलोय, खिरेंटी, मुलहटी, गोखरू और अंडकी जड इनके काढेमें अंडीका तेल डालके पीवे तो अंत्र वृद्धि दूर होय॥

मांस्यादि घृत।

मांसीकुष्ठपत्रकैलारास्नाशृंगीचचित्रकम्। कृमिघ्नमश्वगंधाच शैलेयंकटुरोहिणी। सैन्धवंतगरंचैवकुटजातिविषैस्समैः। एतै श्चकार्षिकैःकल्कैर्घृतप्रस्थंविपाचयेत्। वृषमुंडीनवैरंडनिंबप त्रभवंरसम्। कंटकार्याश्चापिदुग्धंप्रस्थंतस्मिन्विनिक्षिपेत्। सिद्धमेतद्घृतंपीतमंत्रवृद्धिंव्यपोहति। वातवृद्धिंपित्तवृद्धिंमे दोवृद्धिमथापिवा। मूत्रवृद्धिंचहंत्येतत्सर्पिराशुनसंशयः॥

अर्थ–जटामांसी, कूठ, पत्रज, इलायची, रास्ना, कांकडासिंगी, चित्रक, वायविडंग, असगंध, शिलाजीत, कुटकी, सैंधानिमक, तगर, कूडा और अतीस ये सब एक २ तोले ले कल्क करके इसमें ६४ तोले घी डालके औटावे फिर अडूसा, गोरखमुंडी, अंड और नीम इनके नवीन पत्ते कटेरी इनका रस६४ तोले दूध ६४ तोले ये डाले फिर मंदाग्निपर तो घृतसिद्ध होय इस घृतके सेवन करनेसे अंड वृद्धिको नाश करे वो अंड वृद्धि वात पित्त मेद मूत्र इनमेंसे किसी करके उत्पन्न हुई हो उसको अवश्यनाश करे इसमें संशय नहींहै॥

पुनर्नवादितैल।

पुनर्नवामृतादारुसक्षारलवणत्रयम्। कुष्ठंसठीवचामुस्तारास्नाक ट्फलपुष्करम्। यवानीहपुषाहिंगुशताह्वाचाजमोदकः। विडं गातिविषायष्टी पंचकोलकसंयुतैः। एतैःकल्कसमैरक्षैस्तैलंप्र स्थंविपाचयेत्। गोमूत्रंद्विगुणंदेयंकांजिकंचतथैवच। पुनर्न वाद्यमेतत्तुवस्तौपानेतथोत्तमम्। कट्यूरुपृष्ठमेढ्रेषुकुक्षौचवृ षणाश्रितम्। कफवातोद्भवंशूलमंत्रवृद्धिविनाशनम्॥

अर्थ–पुनर्नवा, गिलोय, देवदारु, निमक, जवाखार, सामुद्रनिमक, सुहागा, सैंधानिमक, कचियानिमक, कूठ, कचूर, वच, नागरमोथा, रास्ना, कायफल,

पुहकरमूल, अजमायन, हाऊबेर, हींग, शतावर, अजमोदा, वायविडंग अतीस मुलहटी, सोंठ, मिरच, पीपल, चव्य चित्रक इन सबको समान भाग लेवे. और सबकी बराबर बहेडा लेवे, सब ६४ तोले तेलमें डालके औटावे. फिर इसमें दूना गोमूत्र और कांजी मिलावे. इसको पुनर्नवादि तेल कहतेहैं. इसको पीना और बस्तीविषयमें योजना करे तो कमर, पीठ, ऊरु, लिंग, कूख, वृषण ( पोते ) इन ठिकानेका कफ वातसे उत्पन्न शूल अंत्रवृद्धि इनका नाश होय ॥

वृद्धिनाशन रस ।

रसगंधौसमौतायांद्विगुणंहेममाक्षिकम् । पथ्यारसेनत्रिदिनंरुबु तैलेनवासरम् । मर्दितंसिद्धिमायातिरसेंद्रोवृद्धिनाशनः ॥

अर्थ-पारा, गंधक, समान भागले और दोनोंके बराबर सुवर्ण माक्षिक इन तीनोंको एकत्र करके हरडके काढेमें तीन दिन खरल करे, फिर अंडीके तेलमें १ दिन खरल करे, तो यह वृद्धिनाशन रस सिद्ध होय, यह अंडवृद्धिकी नाशकहे ॥

अनुपान ।

सपथ्यारुबुतैलेनसेवितोवल्लमात्रकः ।
मुष्कवृद्धिंजयत्याशुकर्णस्फोटरसेनवा ॥

अर्थ-प्रथम कहा हुवा रस, हरडका चूर्ण, अंडका तेल, इनके बराबर, अथवा कर्णस्फोट रूखडीके रसमें मिलाय १ वल्ल सेवन करे तो अंडवृद्धिको नाशकरे ॥

सर्वांगसुंदर रस ।

बलातैलेनवालिह्याच्चणकक्काथतोपिवा ।
चेतकीयवशूकाभ्यांपथ्यारुबुकतैलयुक् ।
वृद्ध्याटवीकुठारोयंरसः सर्वांगसुंदरः ॥

अर्थ-अथवा वही रस खिरेटीका तेल, अथवा चनेके काढे अथवा हरड जवाखार, इनका चूर्ण अथवा अंडका तेल, इनमेंसे किसी एकके साथ चाटे तो यह सर्वांगसुंदर रस वृद्धिरूपी अटवीको कुठारके समानहे ॥

कुरंटलक्षण ।

अत्यभिष्यंदिगुर्वम्लसेवनान्निचयंगतः ।
करोतिग्रंथिवच्छोफंदोषोवंक्षणसंधिषु ॥

अर्थ–अभिष्यंदि वस्तुके खानेसे, भारी अन्नके खानेसे, कच्चे अन्नके खानेसे वृद्धिको प्राप्त भये दोष अथवा अत्यभिष्यंदि गुर्वाम इसजगे "अत्यभिष्यंदि गुर्वन्न शुष्क पूज्यामिषाशनात्" ऐसाभी पाठ है अर्थात् अभिष्यंदि भारी अन्न के खानेसे तथा सूखा और पूज्य कहिये गौ आदिके मांस खानेसे दोष (वात पित्त कफ) कुपित होकर वंक्षणकी सन्धिमें अर्थात् वस्तिस्थानके समीप जिन को नरे कहतेहैं उन्में सूजनको प्रगट करे ॥

वर्ध्मरोगपर कल्क।

भृष्टश्चैरंडतैलेनकल्कःपथ्यासमुद्भवः।
कृष्णासैंधवसंयुक्तोवर्ध्मरोगहरःपरः॥

अर्थ–अंडीके तेलमें हरड पीपल सैंधानिमक इनके चूर्णको चुपडके सेवन करे तो अत्यंत वर्ध्मरोग हारक होताहै।

इन्द्रवारुणिमूलयोग।

इंद्रावारुणिकामूलंतैलंपुष्करजंतथा।
संमर्द्यचसगोदुग्धंपिबेज्जंतुःकुरंडके॥

अर्थ–इन्द्रायणकी जडको अंडीके तेलमें मिलायके गौके दूधके साथ पीवे तो कुरंड रोगको नष्टकरे ॥

कुरंडपरलेप।

गवांघृतेनसंयुक्तंकृत्वासैंधवचूर्णकम्।
पिबेत्सप्तदिनंयावत्तावल्लेपःकुरंडके॥

अर्थ–गौके घीमें सैंधानिमक डालके सात दिन पीवे और इतने ही दिन कुरंड पर लेप करना चाहिये ॥

प्रकारांतर।

संचूर्णितंसैंधवमाज्ययुक्तंसंमर्द्यतोयस्थितमेव सोष्णम्।
मुहुर्मुहुर्यःकुरुतेप्रलेपंविलीयतेतस्यकुरंडरोगः॥

अर्थ–सैंधानिमकका चूर्ण और घी इनको जलमें खरल करके इसका वारंवार लेप करे तो कुरंड रोग नष्ट होय।

कुरंडज्वरपर।

एरंडतैलसंमिश्रंकासीसंसैंधवंपिबेत्।
वस्त्रेणवृषणंबध्वाकुरंडज्वरनाशनम्॥

अर्थ-अंडीका तेल और सैंधानिमक इसमें कसीसको मिलायके पीवे और वृषण ( पोते ) लंगोटसे कस देवे तो कुरंड ज्वरका नाश होय ॥

लेप।

तंदुलवारिविमिश्रंघृतपूरसंज्ञमुच्यतेलोके।
तन्मूलपिष्टलेपंकुरंडगलगंडयोःकुर्यात्॥

अर्थ-चावलके धोवनमें घृत करंजकी जडको मिलाय इसका लेप कुरंड और गंडमाला इन पर करे ॥

प्रकारांतर।

ईश्वरीमूलमेरंडमूलंमूषकचर्मच।
प्रलेपःस्यात्कुरंडाख्यरोगविच्छेदकारकः॥

अर्थ-वाँझककोडाकी जड अंडीकाजड मूसाकर्नीकी छाल इनका लेप कुरंड रोगको नाश करे ॥

ब्राह्मणयष्टयादि।

सुपेपितंब्राह्मणयष्टिकायामूलंसमंतंदुलधावनेन।
निहंतिलेपाद्गलगंडमालांकुरंडमुख्यानखिलान्विकारान्॥

अर्थ-भारंगीकी जड चावलोंके धोवनमें पीसकै गंडमाला, कुरंड इनपर लेप करे तो इन दोनों रोगोंका नाश करे ॥

इन्द्राणी मूलयोग।

वातारितैलमृदितंसुरवारुणीजंमूलंनरः पिबतियोमसृणंविचूर्ण्य।
गव्येनिधायपयसित्रिदिनावसानेतस्यप्रणश्यतिकुरंडकृतोविकारः॥

अर्थ-अंडीके तेलमें इन्द्रायणकी जडको पीसकै गौके दूधके साथ तीन दिन बराबर पीवे तो कुरंड रोगको नाश करे ॥

लेप।

तरुमूषिकचर्मणानिबद्धःप्रविलेपादथचेश्वरीजटायाः।
उपशांतिमुपैतिमानवानामचिरेणैवकुरण्डसंज्ञरोगः॥

अर्थ-मूसा करनीकी छाल बाँधे अथवा वाँझककोडेकी जडको पीसकै लेप करे तो कुरंड रोगको तत्काल शांति करे ॥

बालकके कुरंडपर।

यःपित्तदोषेणकुरंडरोगोभवेच्छिशोर्दक्षिणमुष्कभागे।

वस्तोर्द्धभागश्रवणस्यविंध्येद्रामस्यवामेप्रभवेपरस्य ॥

अर्थ-यदि पित्तके दोषसे बालकके दहने तरफ अंडपर कुरंड रोग होय तो उसके बाँए कानकी फस्त खोले और बाँए तरफ होय तो दहने तरफ कानकी नसको खोले ॥

हरीतकी चूर्ण।

गोमूत्रसिद्धांरुबुतैलभृष्टांहरीतकींसैंधवचूर्णयुक्तम्।
खादेन्नरःकोष्णजलानुपानान्निहंतिकुरंटमतीववृद्धम् ॥

अर्थ-हरडको गोमूत्रमें ओटायकै अंडीके तैलमें भूनै इसका चूर्ण सैंधानिमक मिलायके गरम जलके साथ पीवे तो बहुत दिनका कुरंड रोगका नाश करे ॥

शंबूकादि लेप।

शंबूकोदरनिहितंगव्यंसप्ताहमातपेसर्पिः।
स्थितमपिहंतिकुरंडंसैंधवचूर्णान्वितंलेपात् ॥

अर्थ-गौका घी सात दिन छोटे २ शंखोंमें भरके धूपमें रख देवे, इसमें सैंधोनमक मिलायकै कुरंडपर लेपकरे तो उसका नाश होय ॥

सैंधवादि अनुवासनवस्ति।

सैंधवंमदनंकुष्ठंसिताह्वानिचुलंवचा। ह्रीवेरंमधुकंभार्ङ्गीदेवदारुःसनागरम्। कट्फलंपौष्करंमेदाचविकाचित्रकंसठी। विडंगातिविषाश्यामाहरेणुर्नलिनीस्थिरा। बिल्वाजमोदारास्नाचदंतीकृष्णाचतैःसमैः।साध्यमेरंडजंतैलंतैलंवाकफवातनुत्। वर्ध्मोदावर्तगुल्मार्शः प्लीहमेहाढ्यमारुतात्। आनाहमश्मरीचैवहरेत्तदनुवासनात् ॥

अर्थ-सैंधानिमक, मैनफल, कूठ, बावची, पनस, वच, नेत्रवाला, मुलहटी भारंगी, देवदारु, सोंठ, कायफल, पुहकरमूल, मेदा, चव्य, चित्रक, कचूर, वायविडंग, अतीस, हरड, रेणुकबीज, कमलकाकंद, सालपर्णी, बेलफल, अजमोदा, रास्ना, जमालगोटेकी जड़ और पीपल, ये पदार्थ समान भागले. इसमें अंडीका तेल डालके सिद्ध करे, यह कफवात, वद उदावर्त्त, गोला, बवासीर, प्लीह, प्रमेह, आढ्यवात, अनाह, पथरी, इनको अनुवासन वस्ती करनेसे नाश करे ॥

वर्ध्मरोगपरबिल्वादि चूर्ण।

मूलंबिल्वकपित्थयोररलुकस्याग्रेर्बृहत्योर्द्वयोः श्यामापूतिकरंजशिग्रुकतरोर्विश्वौपधारुष्करम्। कृष्णाग्रंथिकवेल्लपंचलवणंक्षाराजमोदान्वितपीतंकांजिकमुष्णतोयमथितैश्चूर्णीकृतंवर्ध्मजित्॥

अर्थ–बेलकीजड, कैथाकी जड, टेंटू, चित्रक, कटेरी, बडीकटेरी, निसोथ पूतिकरंज, सहँजना, सोंठ भिलावें, पीपल, पीपरामूल, मिरच, पांचोंनिमक जवाखार, अजमोद, कचूर, इनका चूर्ण करके इसको कांजी, गरम जल, अथवा छाँछ इनके साथ पीवे तो बदरोगको दूर करे॥

श्वदंष्ट्रादिचूर्ण।

श्वदंष्ट्रासिंधुविश्वाह्वदारुकृमिहराश्मभित्।
लोहचूर्णघृतेनाद्याद्वातवर्ध्महरंपरम्॥

अर्थ–गोखरू, सैंधानिमक, सोंठ, नागरमोथा, देवदारु, वायविडंग पापाणभेद, लोहेकी भस्म, इनका चूर्ण घीके साथ सेवन करे तो वादीकी बद नाश होय॥

वर्ध्मादिलेप।

सद्योमृतस्यकाकस्यमलेनपरिलेपनात्। वर्ध्मरोगःप्रयात्याशु रविणातिमिरंयथा। पक्वेतुदारणंकृत्वाप्रकर्तव्याव्रणक्रिया॥

अर्थ–बद रोगीवालेको तत्कालका मरा हुआ कौआके मलका लेप करे तो जैसे सूर्योदय होनेसे अंधकार नष्ट हो उसी प्रकार नाश होय, यदि पक गई होवे तो उसको फोडकर व्रणपर जो चिकित्सा कही है वो करनी चाहिये॥

अंत्रवृद्धिपरपथ्य।

संशोधनंवस्तिरसृग्विमोक्षःस्वेदःप्रलेपोरुणशालयश्च। एरंडतैलंसुरभीजलंचधन्वामिषंशिग्रुफलंपटोलम्। पुनर्नवागोक्षुरकाग्निमंथतांबूलपथ्यारसनारसोनम्। वार्ताकगृंजनकमधुनिकोभघृतंतप्तजलंचतक्रम्। अर्धेदुवद्वंक्षणयोश्चदाहोन्यत्यासतोनाहुशिराव्यधश्च। यथामयंशास्त्रविधिश्चवर्गोदुवर्ध्मवृध्यामयिनांसुखाय॥

अर्थ–संशोधन, वस्तिकर्म, फस्त खुलाना, स्वेदन, प्रलेप, लाल चावल, अंडीका तेल, गोमूत्र, मरुदेशका मांस, सहँजनेकी फली, परवल, पुनर्नवा,

गोखरू, अरणी, ताम्बूल, हरड, सरल, लहसन, चाहिंगन गाजर, शहत, पुराना भरा घी, गरम जल, मट्ठा, जो आमवातका नाशक और अग्निका बढाने वाला, अन्नपानी, पुरानी मदिरा, अर्द्धचन्द्रके समान दोनों वंक्षणों अर्थात् ऊरुकी संधीमें दागना, व्यत्याससे अर्थात् बाँई ओर होयतो दाहिनीका और दाहिनी ओर होयतो बाँई बाँहकी नसमें फस्त खोलना, यह सब शास्त्रोक्त वर्ग वर्ध्मवृद्धि रोगवालेको सुखदाई है ॥

अंत्रवृद्धिपरअपथ्य ।

अनूपमांसानिदधीनिमाषाःपिष्टान्नदुग्धान्नसुपोदिकांच ।
गुरूणिशुक्रोत्थितवेगरोधः स्युर्वर्ध्मवृध्यामयिनाममित्रम् ॥

अर्थ–अनूपदेशके जीवोंका मांस, दही, उडद, दूध, पिसा अन्न, पोईका शाक, भारी वस्तु, वीर्यके रोकना ये सब वर्ध्मवृद्धिके रोगियोंको अपथ्य है ॥

वेगाहतंपृष्ठयानंव्यायामंमैथुनंतथा ।
अत्याशनमथाध्वानमुपवासंपरित्यजेत् ॥

अर्थ–वेगोंका रोकना, यानपर बैठना, व्यायाम करना, मैथुन करना, ज्यादा भोजन करना, रास्ता चलना और उपवास (अभक्षण) इन सबका परित्याग करना चाहिये ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरेअन्त्रवृद्धि, वर्ध्म, कुरण्डरोगाणांनिदानचिकित्सासमाप्ता ।

---

# गलगंड ।

गलगंडका कर्मविपाक ।

गलगंडीगणद्रव्यहर्ताभवतिमानवः । दानेनतत्प्रतीकारंवक्ष्यामिशृणुभास्कर । माणिक्यंपद्मरागंचवज्रंमौक्तिकमेवच । वैडूर्यंपुष्परागंचवज्रंमरकतंतथा । एभिर्मालांप्रकुर्वीतसूत्रमप्यत्रराजतम् । अलाभेमौक्तिकाद्यन्यतमैर्मालांप्रकल्पयेत् । सवैत्रराजतंसूत्रमितिवेदप्रकल्पितम् । ताम्रपात्रेविनिक्षिप्यतिलानासुपरिन्यसेत् । तिलानांचपरीमाणंद्रोणपंचकमिष्यते । ततोर्ध्वनवग्रहादिमहाशांतिंकुर्यात् । रत्नमालांपूजयित्वावेदशास्त्रविदेब्राह्मणायदद्यात् ॥

अर्थ–जो प्राणि पंचायती द्रव्यको चुराता है उसके गलगंडरोग होता है उसका प्रतीकार कहताहूं– मानिक, पद्मराग, हीरा, मोती, वैडूर्य, पुखराज, पन्ना, इनकी सुवर्णके तारमें माला करके देवे, यदि ये संपूर्ण रत्न न मिले तो इसमेंसे किसी एककी माला बनायके तांबेके पात्रमें तिल १०२४ तोले भर उसपर रखके फिर नवग्रहोंकी महा शांति करके तथा उस मालाका पूजन करके वेद शास्त्रज्ञाता ऐसे ब्राह्मणको दानकर देवे ॥

गलगंडनिदान।

निबद्धःश्वयथुर्यस्यमुष्कवल्लंबतेगले।
महान्वायदिवाह्रस्वोगलगण्डंतमादिशेत् ॥

अर्थ–जिसके गलेमें अनुबन्ध युक्त बडी अथवा छोटी अंड कोशके समान सूजन होकर लटके उसको गलगंड कहतेहैं ॥

संप्राप्ति।

वातःकफश्चापिगलेप्रदुष्टौमन्येसमाश्रित्यतथैवमेदः।
कुर्वंतिगंडंक्रमशस्त्रिलिङ्गैःसमन्वितंतंगलगंडमाहुः ॥

अर्थ–गलेमें दुष्ट भये वात कफ और इसी प्रकार मेद गलेकी दोनों मन्या नाडीका आश्रय लेकर क्रमसे आपअपने लक्षण संयुक्त गंड (गोला) उत्पन्न करेहैं उसको गलगंड रोग कहतेहै। ये रोग वात कफ और मेद इन कारणोंसे तीन प्रकारका है ये रोग अपनेही स्वभावसे पैत्तिक नहीं होय है, जैसे चातुर्थिकज्वर अपने प्रभावसे जंघामें कफका और मस्तकमें वातका प्रथम आताहै इसमेंभी पित्तका नहींहोय है, इसी प्रकार इस रोगमेंभी जानो।

गलगंडकीचिकित्सा।

जिह्वाधःपार्श्वयोर्मूलाच्छिराद्वादशकीर्तिताः। तासांस्थूलेशिरेद्वेचछिंद्यात्तेचशनैःशनैःबडिशेनैवसंगृह्यकुशपत्रेणबुद्धिमान्॥ सुतेरक्तेव्रणेतस्मिन्दद्यात्सगुडमार्द्रकम्। भोजनंचानभिष्यंदियूपंकौलित्थमिष्यते। यवमुद्गपटोलादिकटुरूक्षंतुभोजनम्। छर्दिचरक्तमुक्तिवागलगंडेप्रयोजयेत् ॥

अर्थ–जिह्वाके नीचे दोनों तरफ बारह शिरा (नस) हैं उनमेंभी बडी दो हैं उनको आँकडेसे खींचके कुशाके पत्रसे बुद्धिवान् वैद्य धीरे २ छेदन करे जब रुधिर निकल जावे तब उस व्रणपर गुड और अदरख रखदेय तथा तृप्ति न

करे ऐसे रुक्षान्न कुलथीकी दाल जौ, यव, मूंग परवल तथा चरपरा और रुक्ष ऐसा भोजन वमन रक्तस्राव ये सब यत्न गलगंडरोगपर करे ॥

सर्षपादिलेप ।

सर्षपाशिग्रुबीजानिशणबीजातसीयवाः । मूलकस्यचबीजानितक्रेणाम्लेनपेषयेत् । गंडानिग्रंथयश्चैवगंडमालास्तथैवच । आलेपात्तेनशाम्यंतिविलयंयांतिवाचिरात् ॥

अर्थ–सरसों सहजनेके बीज, सनके बीज जौ अलसी मूलीके बीज इनको खट्टी छाँछमें पीसके लेप करे तो गलगंड ग्रंथी ( गांठ ) गंडमाला ये रोग शांति होय अथवा नाश होवे ॥

पलाशमूललेप ।

तंदुलोदकपिष्टेनपरिलेपोविधानतः ।
हितःकर्णपलाशस्यगलगंडःप्रशाम्यति ॥

अर्थ–पलाश ( ढाक ) की जडको चावलोंके धोवनमें पीसकै कानोंपर लेप करे, तो हितकारी होय, तथा गलगंडको नाश करे ॥

अमृतादि तैल ।

तैलंपिबेच्चामृतवल्लिनिंबहिंग्वाभयावृक्षकपिप्पलीभिः ।
सिद्धंबलाभ्यांचसदेवदारुहितायनित्यंगलगंडरोगे ॥

अर्थ–गिलोय नीमकी छाल, हींग, जंगीहरड कुडेकी छाल, पीपल, खिरेटी, नागवला, और देवदारु इनके कल्कमें तेल सिद्ध करे, इसके पीनेसे गलगंड रोगको हित होय ॥

कटुतुंबी तैल ।

विडंगक्षारसिंधूत्थरास्नाग्निव्योषदारुभिः । कटुतुंबीफलरसे कटुतैलंविपाचितम् । चिरोत्थमपिनस्येनगलगंडविनाशयेत्॥

अर्थ–वायविडंग, जवाखार, सैंधानिमक, वच, रास्ना, चित्रक, सोंठ, मिरच, पीपल, देवदारु इनका काढा तथा कडवी तूंबीका रस इनको तेल डालके सिद्ध करे, इसकी नस्य देवे, यह बहुत दिनके गलगंडको नाश करे ॥

तुंब्यादि तैल ।

तुंबीरसेनकटुकेनचतुर्गुणेनकल्कीकृतैर्मगधजादिगणौषधैश्च ।
तैलंशृतंहरतिदेहिपुगंडमालामत्युल्बणमपिगलेगलगंडरोगान् ॥

अर्थ-चौगुना कडुई तुंबीकारस इसमें १ गुना पिप्पल्यादि गणकी औषधों को पीसके मिलायदे फिर इनकी बरार तेलको औंटायके गंडमाला और गलगंड इनपर लगावे तो इसको नाशकरै तेल तिलीका लेवे ॥

वातिक गलगंड।

तोदान्वितः कृष्णशिरावनद्धःश्यावोरुणोवापवनात्मकस्तु।
पारुष्ययुक्तश्चिरवृद्धिपाकोयदृच्छयापाकमेयात्कदाचित्।
वैरस्यमास्यस्यचतस्यजंतोर्भवेत्तथाताल्लुगलप्रशोषः॥

अर्थ-जिस मनुष्यके पीडा युक्त नीली नाडियोंसे युक्त कृष्ण पीत तथा लाल रंगयुक्त कठोरता युक्त, बढकर पकनेवाला, कभी अचानक पकनेवाला, मुखकी विरसता तालु गलका शोष इन लक्षणोंवाला गलगंड रोग होवे तो वह वातसे उत्पन्न हुआ कहना ॥

जलकुम्भी भस्मयोग।

जलकुंभीकजंभस्मपक्त्वागोमूत्रगालितम्।
पिबेत्कोद्रवतक्राशीगलगंडनिवृत्तये ॥

अर्थ-काटेदार सेवंतीकी भस्मको गोमूत्रमें डालके औंटावे फिर छानके पीवे और कोदोंका भात और छाँछ पथ्यमें खाय तो गलगंडनिवृत्ति होय ॥

चिकित्साक्रम।

स्वेदोनिलोत्थेगलगंडकादौनाड्यानिलघ्नौषधपत्रपिंडैः।

अर्थ-वातजन्य गलगंडपर कमलकी नाल अथवा इसी प्रकारके पदार्थोंसे सेक अथवा वातनाशक वृक्षके पत्रोंकी लुगदी बनायके बाँधे ॥

वातगलगंडचिकित्सा।

निचूलशिग्रुमूलानिदशमूलमथापिच।
आलेपनंवातगंडेसुखोष्णंसंप्रशस्यते॥

अर्थ-आवकी जड, तथा सहिजनेकी जड और दशमूल इनको एकत्र पीस कुछ २ गरम कर इसका वातजन्य गलगंडपर सुखोष्ण लेप करे ॥

मंडूर लोह।

महिषीमूत्रविमिश्रंलोहमलंसंस्थितंघटेमासम्।
अंतर्धूमविदग्धंमधुनागलगंडनाशनंलीढम्॥

अर्थ-लोहेकी कीटीको एक महीने मट्टीके वरतनमें भैंसका मूत्र भरके उसमें डालके धर देवे फिर इसको गजपुटमें रखके फूंक देवे, इसको शहतमें मिलायके खानेको देवै, तो गलगंडका नाश होय ॥

सूर्यावर्तादि लेप।

सूर्यावर्तरसोनाभ्यांगलगंडोपनाहनम्।
स्फोटास्रावैःशमंयातिगलगंडोनसंशयः॥

अर्थ-नीला भांगरा और लहसन इनकी लुगदी करके गलगंडपर बांधे तो फोडा होकर स्राव होय, इससे गंडमालाका उपशम होवे, इसमें संशय नहीं॥

अलाबुजलपान।

तिक्तालाबुफलेपक्वेसप्ताहमुषितंजलम्।
गलगंडंनिहंत्याशुपानात्पथ्यानुशीलिनः॥

अर्थ-पकी हुई कडुई घीयामें सात दिन जल भरके धर रक्खे,तथा इसको पीवे और पथ्यसे रहे तो गलगंडको नाश करे॥

जीर्णकर्कारुयोग।

जीर्णकर्कारुकरसोविडसैंधवसंयुतः।
नस्येनतरुणंहंतिगलगंडंनसंशयः॥

अर्थ-पुरानी ककडीके रसमें विडनिमक और सैंधानिमक डालके नस्य देवे तो बढी हुई गलगंडको नाश करे॥

निर्गुंडी मूलयोग।

श्वेतापराजितामूलंप्रातःपिष्ट्वापिबेन्नरः।
सर्पिषानियताहारोगलगंडप्रशांतये॥

अर्थ-सफेद निर्गुंडीकी जडको पीसके प्रातःकाल घीके साथ सेवन करे तथा घी भातका पथ्य करे तो गलगंड शांति होय॥

कफजगलगंड।

स्थिरः सवर्णोगुरुरुग्रकंडूः शीतोमहांश्चापिकफात्मकस्तु।
चिराभिवृद्धिंभजतेचिराद्वाप्रपच्यतेमंदरुजः कदाचित्।
माधुर्यमास्यस्यचतस्यजंतोर्भवेत्तथातालुगलप्रलेपः॥

अर्थ-कफका गलगंड स्थिर, त्वचाकी रंगके समान वर्ण होय, भारी होय खुजली बहुत चले, शीतल और बडी होयहै, यह बहुत दिनमें बढे और बहुत

कालमें पके पीडा थोडी होय, मुखमें मिठास होय तथा गलेमें और तालुएमें कफ लिसासा होय ॥

चिकित्सा ।

स्वेदोपनाहौकफसंभवेपिकृत्वाकर्मश्लेष्महरंविदध्यात् ॥

अर्थ-कफजन्य गलगंडपर शेक, पिंडी और कफनाशक उपचार करे ॥

देवदार्वादिलेप ।

देवदारुविशालाचकफगंडेप्रलेपनम् ।
छर्दनंशीर्षरेकश्चसर्वोरेचनिकोहितः ॥

अर्थ-कफजन्य गलगंडपर देवदारु, इन्द्रायणकी जड इनको पीसके लेप करे, तथा वांती मस्तक जुल्लाव इस प्रकार संपूर्णरेचक हितकारक है ॥

स्वेदजगलगंड ।

स्निग्धोगुरुः पांडुरनिष्टगंधोमेदोभवः स्वल्परुजोतिकंडूः ।
प्रलंबतेलाबुवदल्पमूलोदेहानुरूपक्षयवृद्धियुक्तः ।
स्निग्धास्यतातस्यभवेच्चजंतोर्गलेनुशब्दंकुरुतेचनित्यम् ॥

अर्थ-मेदसे प्रगट गलगंड चिकना होय, भारी, पीलावर्ण, दुर्गन्धयुक्त मन्दपीडा करने वाला और अत्यन्त खुजली चले वो तुंबीफलके समान लंबा होय उस्की जड छोटी होय और देहानुरुप क्षय और वृद्धि इन्से युक्त होय अर्थात् देहके क्षीण होनेसे क्षीण होजाय, देहके वढनेसे वढजाय, उस्का मुख तेल लगा होय ऐसा चिकना होय और बोलते समय गलेसे दो शब्द निकले ॥

चिकित्सा ।

मेदः समुत्थेत्वथयोपदिष्टांविधेच्छिरांस्निग्धतनोर्नरस्य ।
श्यामासुधालोहपुरीषदंतीरसांजनैश्चापिहितः प्रलेपः ॥

अर्थ-मेदज गलगंडपर प्रथम स्नेह पान करके कहीहुई शिरावेध ( फस्त ) करे, फिर पीपल चूना, लोहकी कीटी, जमालगोटा और रसोत इनका लेप हितकारी है ॥

असाध्यलक्षण ।

कृच्छ्राच्छ्वसंतंमृदुसर्वगात्रंसंवत्सराजीतमरोचकार्तम् ।
क्षीणंचवैद्योगलगंडजुष्टंभिन्नस्वरंचापिविवर्जयेत्तु ॥

अर्थ–बडे कष्टसे श्वास लेनेवाला, नरम शरीरवाला जिसके गलगंड होकर वर्षदिन व्यतीत हो गयाहो अरुचिसे पीडित क्षीण होगया होय और स्वरभेद युक्त ऐसे गलगंड पीडित मनुष्यको वैद्य त्यागदे ॥

अपचीके लक्षण ।

तेग्रंथयःकेचिदवाप्तपाकाःस्रवंतिनश्यंतिभवंतिचान्ये ।
कालानुबंधंचिरमादधातिसैवापचीतिप्रवदंतिकेचित् ॥

अर्थ–अब गंडमालाका भेद अपची है उसको कहतेहैं–पूर्वोक्त गंडमालाकी गांठ पके नहीं अथवा पाक होनेसे स्रवे कोई नष्ट होजाय दूसरी नवीन उठे ऐसी पीडा बहुत दिन रहे उसको कोई अपची ऐसे कहतेहैं ॥

असाध्यलक्षण ।

साध्यास्मृतापीनसपार्श्वशूलकासज्वरच्छर्दियुतानसाध्या ॥

अर्थ–पूर्वोक्त अपची रोग साध्यहै और उसमें पीनस होय पसवाडोंमें शूल खांसी, ज्वर, वमन ये होय तो वो अपची असाध्यहै ॥

अलंबुषास्वरस ।

अलंबुषायाःस्वरसःपीतोद्विपलमात्रया ।
अपचीगंडमालायाःकामलायाश्चनाशनः ॥

अर्थ–लजालूका स्वरस ८ तोले पीनेको देवे तो अपची गंडमाला और कामला इनको नाश करे ।

पोलिका ।

वनकार्पासिकामूलंतंदुलैःसहयोजितम् ।
पक्त्वाचपोलिकांखादेदपचीनाशनायच ॥

अर्थ–वनकपास ( नादणवण ) की जडको चावलोंकेसाथ पीसके पिट्ठी करे, फिर इसकी अंगाकर बनायके खाय तो अपचीका नाश करे ।

सौभांजनादिलेप ।

सौभांजनंदेवदारुंकांजिकेनतुपेषयेत् ।
कोष्णप्रलेपतोहन्यादपचीमतिदुस्तराम् ॥

अर्थ–सहिजना देवदारु इनको कांजीसे पीसके इसका मंदोष्ण लेप करे तो अति कठिन अपचीको नाश करे ॥

अश्वत्थादिभस्म।

अश्वत्थकाष्ठंनिचुलंगवांदंतंचदाहयेत्।
वराहमज्जासंयुक्तंभस्महंत्यपचिव्रणान्॥

अर्थ-पीपर आंब इनकी लकडी और गौका दांत इनको जलायके रास करे इसको सूअरकी चर्बीसे लेप करे तो तत्काल अपचीको नाश करे॥

रेखाकरण।

मणिबंधोपरिष्टाद्वाकुर्याद्रेखात्रयंभिषक्।
अंगुलांतरितंसम्यगपचीविनिवृत्तये॥

अर्थ-वैद्यको पहुंचेपर अंगुलीके अंतरसे तीन रेखा अपचीके नाशार्थ करे॥

सर्षपादि लेप।

सर्षपारिष्टपत्राणिदंतिभल्लातकैः सह।
छागमूत्रेणसंपिष्टमपचिघ्नंप्रलेपनम्॥

अर्थ-सरसों, नीमके पत्ते, दंती, भिलाए, इन सबका समान भाग ले बकरेके मूत्रमें पीस लेप करे, यह अपचीका नाशक प्रयोग है॥

व्योषादि तैल।

व्योषंविडंगंमधुकंसैंधवंदेवदारुच।
तैलमेभिःशृतंनस्येत्कृच्छ्रमप्यपचींजयेत्॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग, मुलहटी, सैंधानिमक और देवदारु इन औषधोंको डालके औटाए हुए तेलकी नस्य करनेसे बडी भारी कठिनभी अपची होय तो उसकोभी जीते॥

चंदनादि तैल।

चंदनंसाभयालाक्षावचाकटुकरोहिणी।
एतत्तैलंशृतंपीतंसमूलामपचींजयेत्॥

अर्थ-चंदन, हरड, लाख, वच, कुटकी, इनसे सिद्ध करे हुए तेलको पीवे, तो अपचीको समूल नाश करे॥

# गंडमाला ।

गंडमालाका कर्मविपाक ।

अध्यापयतिशिष्यांस्तुयःप्रतार्यगुरुस्तथा । शिष्योगुरुं वंचयित्वायोधीतेशृणुतस्यच । जायतेगंडमालाख्योरोगस्त दुपशांतये । अभक्ष्यपानपायोवागंडमालीभवेन्नरः।कृच्छ्रत्रयं प्रकुर्वीतचांद्रायणमथापरम्।अष्टोत्तरसहस्रंतुजपेत्पुरुषसूक्तक म् । सौरमंत्रजपस्तद्वच्छक्त्याब्राह्मणभोजनम् । इति कृत्वा नरः सम्यग्गलगंडाद्विमुच्यते ॥

अर्थ-जो गुरु शिष्योंको प्रतारणा ( वंचना ) करके पढावे, अथवा जो शिष्य गुरुको वंचना करके पढता है, इसके गलगंड रोग होवे, अथवा जो अभक्ष भक्षण करे, अथवा मद्यादि प्राशन करे, वो गंडमाला रोगी होय उसको तीन कृच्छ्र अथवा चांद्रायण १००८ अष्टोत्तरसहस्र पुरुषसूक्तका जप, अथवा यथाशक्ति सौरमंत्रका जप, यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन इत्यादिक उपचार करनेसे वह रोगी गंडमालासे मुक्त होवे ॥

गंडमालानिदान ।

कर्कंधुकोलामलकप्रमाणैःकक्षांसमन्यांगलवंक्षणेषु ।
मेदःकफाभ्यांचिरमंदपाकैःस्याद्गंडमालाबहुभिस्तुगंडैः ॥

अर्थ-मेद और कफ इनसे प्रगट भया कूख, कंधा नाडके पिछाडी मन्या नाडीमें, गलेमें, और वंक्षण ( जानुमेढ्रसन्धि ) इन ठिकाने छोटे बेरके बरा-बर बडे बेरके समान आमलेके समान ऐसी अनेक प्रकारकी गंड होतीहैं वे बहुत दिनमें हौलेर पके उनको गंडमाला कहतेहैं ॥

क्वाथ ।

कुलित्थंमरिचंहिंगुंसजलंगंडपाचनम् ॥

अर्थ-कुलथी, कालीमिरच, हींग इनकाकाढा गंडमालाको नाश करे ॥

लेप ।

मूलंसितायागिरिकाचमूलंमूलंविशालाभवमुग्रगंधा ।
गोमूत्रपिष्टंत्रितयस्यलेपात्सोपद्रवागच्छतिगंडमाला ॥

अर्थ-सपेद कोयलकी जड, इन्द्रायणकी जड और वच इन तीनोंको गोमूत्रमें पीसके लेपकरे तो उपद्रव सहित गंडमाला निकलजावे ॥

स्वरस।

अलंवुपायाःस्वरसःपीतोद्विपलमात्रया।
अपच्यागंडमालानांकामलायाश्चनाशनः ॥

अर्थ-लजालूका स्वरस पीनेसे अपची गंडमाला कामला इन सबको दूर करे॥

ब्रह्मदंडीयोग।

ब्रह्मदंडीयमूलंतुपिवेत्तंदुलवारिणा।
स्फुटितांहंतिलेपेनगंडमालांनसंशयः ॥

अर्थ-ब्रह्मदंडीकी जडको चावलोंके धोवनमें पीसके पीवे और लेप करे तो फूटीहुई गंडमालाको नाश करे ॥

आरग्वधादि नस्य और लेप।

आरग्वधशिफांपिष्ट्वासम्यक्तंदुलवारिणा।
तेननस्यप्रलेपाभ्यांगंडमालांसमुद्धरेत् ॥

अर्थ-अमलतासकी जडको चावलोंके धोवनसे पीस इसकी नस्य देवे अथवा लेप करे तो गंडमालाको नाश करे।

वत्सनाभलेप।

वत्सनाभंनिंबुनीरलेपाद्गंडंविनश्यति ॥

अर्थ-वत्सनाग विषको नींबूके रसमें पीसके लेप करे तो गंडमाला नष्ट होय ॥

मुंडीमूललेप।

निजद्रवेणसंपिष्टंमुंडीमूलंप्रलेपयेत्।
गंडमालाक्षयंयातितद्द्रवंचपिवेत्पलम् ॥

अर्थ-गोरखमुंडीके रसमें उसी गोरखमुंडीकी जडको पीस लेप करे और चार तोले रस पीवे तो गंडमालाका क्षयहोय ॥

गंडमाला फोडनेकोलेप।

जलेनपेपयेत्तुल्यंकांचनीचित्रकंत्र्यूपम्।
सप्ताहंलेपयेत्तेनसर्वजागंडमालिकाः।
स्फुटंतिनात्रसंदेहः स्फोटेलेपमिमंकुरु ॥

अर्थ-कांचनीमूल, चित्रक, अडूसा, ये सब समान जलमें पीस इसका सात दिन लेप करे, तो सर्व दोषोंसे उत्पन्न हुई गंडमाला फूटजावे, इसमें संशय नहीं है, इस लेपको फोडेपरभी लेपकरे ॥

भल्लातकादिलेप।

भल्लातकासोसहुताशदंतिमूलैर्गुडस्नुग्रविदुग्धदिग्धैः।
लेपेकृतेगच्छतिगंडमालासमीरवेगादिवमेघमाला॥

अर्थ-भिलाए, हीराकसीस, चित्रक, दंती, गुड, थूहरका दूध, आकका दूध, इनको एकत्र खरलकर लेप करनेसे गंडमाला दूर होय, जैसे वायुके वेग से मेघमाला दूर होय है ॥

गंधकादिलेप।

गंधकंसूतकंतुल्यंअर्कक्षीरंससैन्धवम्।
पिष्ट्वाचकांचनीमूलंलेपोयंगंडमालिके॥

अर्थ-पारा, गंधक, बराबर ले और सबकी बराबर आकका दूध लेवे और कचनारकी जड इनको पीसके सैंधा निमक मिलायके लेप करेतो गंडमाला दूर होय ॥

जेपालपत्रलेप।

पिष्ट्वाजेपालपत्राणिस्वरसेनकृतावटी।
छायाशुष्कातततोलेपाद्गंडमालांविनश्यति॥

अर्थ-जमालगोटेके पत्तोंको पीसके उसके स्वरसकी वडी वनाय छायामें सुखायले, इसको जलमें घिसके लेप करे तो गंडमाला नष्ट होय ॥

अजमोदादितैल।

अजमोदाचसिंदूरंहरितालंनिशाद्वयम्।क्षारद्वयंफेनयुतंसाधकं सरलोद्भवम्।इंद्रवारुण्यपामार्गकदलीकंदकैः समैः। एभिःसा र्षपकंतैलमजामूत्रप्रयोजितम्। मृद्वग्नौपाचयेदेतत्स्नुह्यर्कक्षीर मिश्रितम्। अजमोदादिकंतैलंगंडमालांव्यपोहति। आमांवि दग्धांतुपचेत्पक्त्वाचैवविशोधयेत्। रोपणंमृदुभावंचतैलेन विनिवारयेत्॥

अर्थ-अजमोदा, सिंदूर, हरताल दारुहलदी, हलदी, सज्जीखार, जवाखार समुद्रफेन दोनामरुआ सरल, इन्द्रायण, चिडचिडा, केलाका कंद, ये सब समान भाग ले सबको कूट पीस तेल मिलाय दे तथा बकरीका मूत्र, थूहरका,

दूध ये सब डालके मंदाग्निपर पक्व करे इसको अजमोदादि तेल कहते हैं यह गंडमाला नाशक है तथा अपक्व होय तो उसको पुलटिस बाँधके पकावे और पकीहुई होतो उसका मल निकालके शुद्ध करे फिर भरके इस तेलसे मृदुता लानी चाहिये ॥

निर्गुंड्यादि तेल।

निर्गुंडीस्वरसेनापिलांगलीमूलकल्कितम्।
तैलंनस्येनहंत्याशुगंडमालांसुदुस्तराम्॥

अर्थ-निर्गुंडीकी जड़ कलयारी इनके कल्कमें तेल डालके उसकी नस्य करे तो यह दुस्तर गंडमालाको नाश करे ॥

छुछुंदरी तैल।

छुछुंदरीविपक्वंतुक्षणात्तैलवरंघृतम्।
निंबास्वसारनिर्गुंड्याचाभ्यंगान्नाशयेन्नृणाम्॥

अर्थ-चकचूद ( छछूंदर ) के मांसको तिलोंके तेलमें डालके पकावे, फिर इस तेलको लगावे अथवा कडुवे नीमकी छाल, कनेर निर्गुंडी इन करके सिद्ध करे घीको लगावे तो गंडमालादि रोग दूर हो ॥

गुंजादि तैल।

गुंजामूलफलैस्तैलंतोयंद्विगुणितंपचेत्।
तस्याभ्यंगेनशमयेद्गंडमालांसुदारुणाम्॥

अर्थ-गुंजा ( घुंघची ) की जड़ और फल इनका दुगने काढेमें एक. गुना तेल डालके पचावे इसकी मालिस करनेसे दारुण गंडमालाका नाश होय ॥

व्योषादि गुग्गुल।

षट्पलंव्योषचूर्णंचत्रिफलाचपलत्रयम्।कांचनारत्वचश्चूर्णयोजयेद्द्वादशंपलम्। गुग्गुलुः सर्वतुल्यःस्यात्सर्वमेकत्रकुट्टयेत्। क्षौद्रंपलशतंदेयंगुटिकांकर्षसंमिताम्।भक्षयेद्गंडमालांतोगलग्रंथींश्चनाशयेत्॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल इनका चूर्ण २४ तोले हरड, बहेडा, आँवला इनका चूर्ण १२ तोले कचनारकी छाल ४८ तोले गूगल ८४ तोले इन सबको कूट एकत्र करे फिर ४०० तोले शहतमें एक २ तोलेकी गोली बनावे और एक २ करके खाय तो गंडमाला और गलगंड इनको नाश करे ॥

करनेकी नहीं होती है, गोल, ऊंची, गांठके समान अथवा कठिन सूजनको उत्पन्न करे उसको ग्रन्थि ( गांठ ) ऐसा कहते हैं ॥

चिकित्साक्रम ।

ग्रंथिष्वामेप्रकुर्वीतभिषक्शोथप्रतिक्रियाम् ।
पक्वानांपाट्यसंशोध्यरोपयेद्व्रणभेषजैः ॥

अर्थ-यदि गांठ पकी न होय तो उसपर, शोथपर जो चिकित्सा कही है वो करे और पकगई होय तो उसको चीरा देकर शोधन करके व्रणोक्त औषधोंसे भर देवे ॥

वातजग्रंथिनिदान ।

आयम्यतेवृश्च्यतितुद्यतेचप्रत्यस्यतेमथ्यतिभिद्यतेच ।
कृष्णोगुरुर्वस्तिरिवाततश्चभिन्नः स्रवेच्चानिलजोस्रमच्छम् ॥

अर्थ-वादीकी गांठ तनेकेसमान करडी मालूम हो, छीलनेके समान मालूम हो, सुई चुभनेकीसी पीडा होय, मानो गिरा चाहती है, मथनेकी पीडा होय, फोरनेकीसी पीडा होय, कालावर्ण हो, नरम हो, वस्तिके चौडी होय और उसके समान चौडी होय और उसके फूटनेसे स्वच्छ रुधिर निकले ॥

वातजग्रंथीकापत्न ।

हिंस्रासरोहिण्यमृताथभार्ङ्गीस्योनाकबिल्वागुरुकृष्णगंधा ।
गोमूत्रपिष्टासहतालपत्र्याग्रंथौविधेयोनिलजेप्रलेपः ॥

अर्थ-वातजन्य ग्रंथीपर, जटामांसी, लालरोहेडा, गिलोय, भारंगी, टेंटू, बेलगिरी, अगर, सहिंजना और मूसाकरनीइनको गोमूत्रमें पीसके लेप करे ॥

पित्तजग्रंथिनिदान ।

दंदह्यतेधूम्यतिचूष्यतेचपापच्यतेप्रज्वलतीवचापि ।
रक्तःसपीतोप्यथवापिपित्ताद्भिन्नःस्रवेदुष्णमतीवचास्रम् ॥

अर्थ-पित्तकी गांठ आगसे भरेके समान अत्यन्त दाह करे, ओंठोंसे धुआं निकलतासा मालूमहो; चूष्यते कहिये मानो सिंगी लगायके कोई चूसेहै, खार लगानेके सदृश पका मालूम होय अग्निके समान जलीसी मालूम होय उस गांठका रंग लाल, अथवा किंचित् पीला होय और फूटनेसे उसमेंसे दुष्ट रुधिर बहुत निकले ॥

पित्तजग्रंथिकायत्न।

जलौकसःपित्तकृतेहितास्तुक्षीरोदकाभ्यांपरिषेचनंच।
द्राक्षारसेनेक्षुरसेनचापिचूर्णंपिबेद्वापिहरीतकीनाम् ॥

अर्थ-पित्तजन्यग्रंथीमें प्रथम जौंकलगायके रुधिर निकाले फिर दूध और जल सेचनकरे, तथा द्राक्षारस अथवा ईखका रस इनमेंसे किसीके साथ हरडका चूर्ण पीवे ॥

कफजग्रंथिनिदान।

शीतोविवर्णोल्परुजोतिकंडूःपाषाणवत्संहननोपपन्नः।
चिराभिवृद्धिश्चकफप्रकोपाद्भिन्नंस्रवेच्छुक्लघनंचपूयम् ॥

अर्थ-कफकी ग्रन्थि ( गांठ ) शीतल प्रकृति समान वर्ण ( कोई किंचित् विवर्ण होय ऐसे कहते हैं ) थोडी पीडाहो अत्यन्त खुजली चले, पत्थरके समान कठिन बडी होय और चिरकालमें बढनेवाली होय, फूटनेसे उसमेंसे सपेद गाढी राध निकले ॥

कफजन्यग्रंथिकायत्न।

मधूकजंब्वार्जुनवेतसानांत्वग्भिःप्रदेहानवचारयेच्च।
हृतेषुदोषेपुयथानुपूर्वंग्रंथौभिषक्श्लेष्मसमुत्थितायाः ॥

अर्थ-महुआ जामुन, कौह, वेत इनकी छालका लेप करे तथा दोष हरण करके फिर क्रमपूर्वक क्रियाकरे ॥

मेदजग्रंथिनिदान।

शरीरवृद्धिक्षयवृद्धिहानिःस्निग्धोमहान्कंडुयुतोरुजश्च।
मेदःकृतोगच्छतिचात्रभिन्नंपिण्याकसर्पिःप्रतिमंतुमेदः ॥

अर्थ-मेदकी ग्रन्थि शरीरके बढनेसे बढे और शरीरके क्षीण होनेसे क्षीण होजाय, चिकनी, बडी, खुजलीयुक्त, पीडारहित होय है और जब वह फूटजाय तब उसमेंसे तिल कल्कके समान अथवा घृतके समान मेदा निकले ॥

मेदजग्रंथिकायत्न

सिंचेच्चतैलंत्वपचारणीयंविडंगपाठारजनीविपक्वम्।
मेदःसमुत्थेतिलकल्कदुग्धैःकृत्वोपरिष्टाद्द्विगुणंपटात्तम् ॥

अर्थ-मेदजग्रंथिपर वायविडंग पाढ और हलदी इनसे बनाहुआ घृतका सेचन करे अथवा दूधसे तिलका कल्क करके उस गांठपर लगायके ऊपरसे दोलड़ कपडा बांधे ॥

मूलिकादिबंध।

अभिमंत्र्यशनौसायंरवौप्रातः समाहरेत्। पेटारीमूलकंधूपे धूपयित्वाथखंडयेत्। चतुर्दशगुणैःसूत्रैर्बध्वाग्रंथिंगलेस्थितम्॥

अर्थ-शनिवारके सायंकालको पेटारी रूखडीको निमंत्रण कर आवे, रविवारको प्रातःकालमें, जाय धूनीदे उसकी जडको उखाडलावे, तथा चौदह पंद्रह सूतले उसको पिछाडी कहे हुए मंत्रसे अभिमंत्रित करके गलेमें बांधे॥

# अर्बुद।

अर्बुदरोगका निदान और संप्राप्ति।

गात्रप्रदेशेक्वचिदेवदोषाः संमूर्च्छितामांसमसृक्प्रदूष्य।
वृत्तंस्थिरंमंदरुजंमहांतमनल्पमूलंचिरवृद्धिपाकम्।
कुर्वंतिमांसोच्छ्रयमत्यगाढंतदर्बुदंशास्त्रविदोवदंति॥

अर्थ-शरीरके किसी भागमें दुष्टभये जो दोष सो मांस रुधिरको दुष्ट कर गोल स्थिर, मंद, पीडा युक्त यह ग्रन्थिरोगसे बडी होय है, बडी जिसकी जड होय, बहुत कालमें बढने वाली तथा पकने वाली, ऐसी मांसकी गांठ उठे उस्को वैद्य अर्बुद ऐसा कहते हैं॥

अर्बुदकीसंख्या।

वातेनपित्तेनकफेनचापिरक्तेनमांसेनचमेदसाच।
तज्जायतेतस्यचलक्षणानिग्रंथेः समानानिसदाभवंति॥

अर्थ-वह अर्बुदरोग बादासे, कफसे, पित्तसे, रुधिरसे, मांससे और मेदसे, ऐसे छःप्रकारका है। उस्के लक्षण सर्वदा ग्रन्थिके सदृश होते हैं॥

चिकित्सा क्रम।

ग्रंथ्यर्बुदानांचयतोविशेषप्रदेशहत्वाकृतिदोषदूष्यैः।
ततश्चिकित्सेद्भिषगर्बुदानिविधानविद्ग्रंथिचिकित्सितेन॥

अर्थ-ग्रंथि और अर्बुद इनमें, प्रदेश, हेतु, आकृति, दोष और दूष्य इनसे इतर अपेक्षा विपशेपता नहीं है इसीसे इसपर (ग्रंथिपर) जो चिकित्सा कही है वही करे॥

वातार्बुदचिकित्सा।

वातार्बुदंक्षीरघृताम्बुसिद्धैरुष्णैस्सतैलैरुपनाहयेत्तु।
कुर्यात्तुमुख्यान्युपनाहनानिसिद्धैश्चमांसैरथवेसवारैः॥

अर्थ-वातार्बुदको दूध, घृत और खट्टे पदार्थ डालके तैलको औंटावे जब सिद्ध हो जावे तब मांस, वेसवार इन करके बनी पिंडी बाँधे ॥

प्रकारांतर।

स्वेदंविदध्यात्कुशलश्चवैद्यःशृंगेणरक्तंबहुशोहरेच्च ।
वातघ्ननिर्यूहपयोम्लभागैः सिद्धांशताह्वांत्रिवृतांपिबेद्वा ॥

अर्थ-वातार्बुद होनेसे कुशल वैद्य पसीने निकाले, अथवा तूंबीसे रुधिर निकाले तथा वातनाशक काथ और दूध, खटाई इनमें शतावर अथवा निशोथ डालके सेवन करे ॥

पित्तार्बुदचिकित्सा।

स्वेदोपनाहोमृदुवस्तुपथ्याः पित्तार्बुदेक्वाथविरेचनंच ।
विकृष्यसौदुंवरशाकगोजीपत्रैर्भृशंक्षौद्रयुतैः प्रलिंपेत् ॥

अर्थ-पित्तार्बुदपर स्वेद, उपनाह नम्र पदार्थ, हरड, विरेचन, इत्यादिकोंके काढे देवे इस प्रकार आकर्षण कर गूलरके फल, गोभीका शाक इनको शहतमें मिलाय निरंतर लेप करे ॥

कफार्बुदचिकित्सा।

शुद्धस्यजंतोःकफजेर्बुदेचरक्तेचसिक्तेस्रवतोर्बुदंयत् ।
मेदःकृतेमांसकृतेपिकार्यंव्रणोदितंसर्वचिकित्सितंच ॥

अर्थ-कफार्बुद,रक्तार्बुद और मांसार्बुद इनपर रुधिर निकालना और वमन तथा विरेचन इनसे शुद्ध करके फिर संपूर्ण व्रणोक्त क्रिया करे ॥

रक्तार्बुद।

दोषप्रदुष्टोरुधिरंशिरासुसंकुच्यसंपीड्यततोस्यपाकम् । सा
स्रावमुन्नस्वतिमांसपिंडंमांसांकुरैराचितमाशुवृद्धम् । करोत्य
जस्रंरुधिरप्रवृद्धिमसाध्यमेतद्रुधिरात्मकंतु । रक्तक्षयोपद्रव
पीडितत्वात्पांडुर्भवेत्सोर्बुदपीडितस्तु ॥

अर्थ-दुष्ट भये दोष, नसोंमें रहे जो रुधिर उसको संकोचकर तथा पीडित कर मांसके गोलाको प्रकटकरे वो यत्किंचित् पकनेवाला, तथा कुछ स्रावयुक्त हो और मांसांकुरसे व्याप्त और शीघ्र बढनेवाला ऐसा होयहै। उसमेंसे रुधिर बहाकरै। यह रक्तार्बुद असाध्य है वो रक्तार्बुदपीडित रोगी रक्तक्षयके उपद्रवोंकरके पीडित होनेसे उसका वर्ण पीला होजाय ये रक्तार्बुदके लक्षणहैं॥

चिकित्सा।

रक्तविद्रधिवच्चापिक्रियाशोणितजेऽर्बुदे ॥

अर्थ-रक्तजविद्रधिके समान रक्तार्बुदपर क्रिया करे ॥

शोणितार्बुदके लक्षण।

कृष्णैःस्फोटैःसरक्ताभिःपिटिकाभिर्निपीडितम्।
यस्यवास्तिरुजाचोग्राज्ञेयंतच्छोणितार्बुदम् ॥

अर्थ-जिस मनुष्यके स्याह फोड़ा और रुधिर वाली फुन्सी इन्हों करके अर्बुद निपीडित हो और तीव्र पीडाहो वह शोणितार्बुद जानना ॥

मांसार्बुद।

मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेंगेमांसंप्रदुष्टंजनयेद्धिशोथम्।
अवेदनंस्निग्धमनन्यवर्णमपाकमश्मोपममप्रचाल्यम्।
प्रदुष्टमांसस्यनरस्यगाढमेतद्भवेन्मांसपरायणस्य।
मांसार्बुदंत्वेतदसाध्यमुक्तं-

अर्थ-मुक्का आदिके लगनेसे अंगमें पीडा होय, उस पीडासे दुष्ट भया मांस सो सूजन उत्पन्न करे, उस सूजनमें पीडा नहीं होय और वो चिकनी, देहके वर्ण होय, पकेनहीं, पत्थरके समान कठिन, हले नहीं, ऐसी होयहै। जिस मनुष्यका मांस बिगडजाय अथवा जो नित्य मांसको खायाकरे उसके यह अर्बुदरोग होयहै। यह मांसार्बुद असाध्य कहाहै कोई मांसार्बुदका भेद रसोली कहतेहैं॥

असाध्य लक्षण।

-साध्येष्वपीमानितुवर्जयेच्च। संप्रस्रुतंमर्मणियच्चजातं
स्रोतःसुवायच्चभवेदचाल्यम् ॥

अर्थ-साध्यमेंभी यह आगेका अर्बुद रोग वर्जित है। स्राव (झरे) और मर्म स्थानमें प्रगट भया हो अथवा नासा आदि स्रोत (मार्ग) में प्रगट भई हो और जो स्थिर होय, वो असाध्य है ॥

चिकित्सा।

मांसार्बुदेप्रकुर्वीतक्रियांसद्योव्रणोदिताम्।
त्रिफलांगुग्गुलुंचापिविशेषेणावचारयेत् ॥

अर्थ-मांसार्बुदपर सद्योव्रणके ऊपर जो क्रिया लिखीहै वो करे तथा विशेष करके त्रिफला गूगल सेवन करे ॥

वचादिगणयोग।

मांसपाकेवचाद्यस्यगणस्यविधिवत्कृतैः।
कषायचूर्णकल्कैश्चसेकोद्धूलनलेपनम्॥

अर्थ–मांसके पाक होनेपर वचादि गणका काढा चूर्ण और कल्क इनसे सेचन उद्धूलन और लेपन करे॥

अध्यर्बुदके लक्षण।

यज्जायतेन्यत्खलुपूर्वजातेज्ञेयंतदध्यर्बुदमर्बुदज्ञैः॥

अर्थ–पहिले जिस ठिकानेपर अर्बुद भया होय, उसी ठिकानेपर दूसरा अर्बुद प्रगट होय, उस्को अध्यर्बुद कहते हैं॥

द्विरर्बुदके लक्षण।

यद्द्वंद्वजातंयुगपत्क्रमाद्वाद्विरर्बुदंतच्चभवेदसाध्यम्॥

अर्थ–एक कालमें दो अर्बुद, अथवा एकके पिछाडी दूसरा अर्बुद क्रमसे प्रगट होय उस्को द्विरर्बुद कहते हैं॥

अर्बुद न पकनेमें कारण।

नपाकमायांतिकफाधिकात्वान्मेदोबहुत्वाच्चविशेषतस्तु।
दोषस्थिरत्वाद्ग्रथनाच्चतेषांसर्वार्बुदान्येवनिसर्गतस्तु॥

अर्थ–कफ अधिक होनेसे अथवा विशेष करके मेद अधिक होनेसे तथा दोषों के स्थिर होनेसे अथवा दोषोंके ग्रन्थिरूप होनेसे सर्व प्रकारकी अर्बुद स्वभावसेही पके नहीं है॥

यवक्षारादि लेप।

लिप्त्वायवक्षारविडंगबीजंगंधोपलैःस्यान्मसृणीकृतैर्यत्।
रक्तेनमिश्रैःसरटस्यसद्यस्तदर्बुदंशाम्यतिनान्यथैतत्॥

अर्थ–जवाखार वायविडंग, गंधक और मक्खन ये पदार्थ एकत्र खरलकर करकेंटा (गिरगट) के रुधिरमें मिलायके लेप करे, तो अध्यर्बुद नाश होय अन्यथा नष्ट नहीं हो।

गंधादि लेप।

गंधशिलाविश्वौषधविडंगनागभस्मभिःसमैश्चूर्णम्।
कृकलासरक्तयुक्तंलेपात्सद्योर्बुदध्वंसि॥

अर्थ-गंधक, मनसिल, सोंठ, वायविडंग और शीशेकी भस्म इनका समान भाग चूर्ण करके करकैंटाके रुधिरमें मिलायके लेप करे, तो तत्काल अर्बुदका नाश करे ॥

उपोदिका पिंडी।

उपोदिकाकांजिकतक्रपिष्टातयोपनाहोलवणेनसार्धम्।
घृष्टोर्बुदानांप्रशमायकेचिद्दिनेदिनेरात्रिषुमर्मजानाम् ॥

अर्थ-मर्ममें अर्बुद होनेसे उपोदिकाको कांजी और छांछ इनमें पीसके उसमें निमक मिलायके रात्रिमें तथा दिनमें लेप करे ॥

उपोदिकादिअभ्यंग।

उपोदिकारसाभ्यक्तास्तत्पत्रपरिवेष्टिताः।
प्रणश्यंत्यचिरान्नृणांपिडिकार्बुदजातयः।

अर्थ-उपोदिकाका रस निकालके उसके मालिस कर उसके पत्तेसे ढक देवे तो अर्बुद जातिकी पिडिका नष्ट होवे ॥

स्नुह्यादि सेक।

स्नुहिगंडीरिकास्वेदःसीसकेनतथैवच।
लवणेनाथवास्वेदःसीसकेनतथैवच ॥

अर्थ-थूहरके टुकडेसे किंवा निमकसे अथवा शीशेके चूरेसे सेके तो अर्बुदका नाश होय ॥

हरिद्रादिलेप।

हरिद्रालोध्रपत्तंगगृहधूमोमनःशिलाः। मधुप्रगाढोलेपोयंमेदो र्बुदहरःपरः ॥ एतामेवक्रियांकुर्यादशेषांशर्करार्बुदे ॥

अर्थ-हलदी, लोध, पतंग, गुड, धूआँ मनसिल ये पदार्थ एकत्र खरल कर शहतमें मिलायके लेप करे तो मेदोर्बुदका नाश करे यही सर्व क्रिया शर्करार्बुदपर करे ॥

शस्त्राग्निकर्म।

इभांडसदृशंमेदोऽहृत्वाचाग्निंप्रयोजयेत्।
जयेद्विद्रधिवत्पूर्वमर्बुदंदहनादिभिः ॥

अर्थ-हाथीके अंडेके प्रमाण मेदको निकाल दाग देवे और विद्रधिके समान दाग आदि उपचार करके अर्बुद रोगको जीते ॥

रौद्ररस।

शुद्धसूतंसमंगंधंमर्दयाभचतुष्टयम्। नागवल्लीदलयुतंमेघनादं पुनर्नवा। गोमूत्रपिप्पलीयुक्तंमर्दरुध्वापुटेल्लघु। लिहेत्क्षौद्रे रसोरौद्रोगुंजामात्रोर्बुदंजयेत्॥

अर्थ—शुद्धपारा शुद्धगंधक इनकी कजली और पीपल इनको एकत्र कर उसको नागरवेल, चौलाई, पुनर्नवा, गोमूत्र इनकी भावना देके लघु पुट देवे फिर इसमेंसे दो रत्ती यह रौद्ररस शहतसे देवे, तो अर्बुद रोगको दूर करे॥

गलगंड गंडमाला अपची व ग्रंथि अर्बुद इनपरपथ्य।

छर्दिर्विरेचनंस्वेदोनस्यंधूमःशिराव्यधः। अग्निकर्मक्षारयोगाःप्रलेपोलंघनानिच॥ विशेषाद्गलगंडेतुछिंद्याज्जिह्वातले शिराः। कुर्याद्वामणिवंधोर्ध्वरेखास्तिस्रोंगुलांतराः॥ पुराणघृतपानंचजीर्णलोहितशालयः। यवामुद्गाःपटोलंचरक्तशिग्रुकटिल्लकम्॥ शालिंचशाकंवेत्राग्रंरूक्षाणिचकटूनिच। दीपनानिचसर्वाणिगुग्गुलुश्चशिलाजतु॥ गलगंडगंडमालापचिग्रंथ्यर्बुदांतरे। यथादोषंयथावस्थंपथ्यमेतत्प्रकीर्तितम्॥

अर्थ—वमन, रेचन, पसीने, नस्य, धूम, फस्त खोलना, दागदेना, क्षारयोग, लेप, लंघन, ये पथ्य करे. तथा विशेष करके गलगंडपर जिह्वाके नीचेकी शिरा छेदन करे अथवा पहुंचेपर एक अंगुलके अंतरपर तीन रेखाकरे पुराने घीका पिवाना, पुराने लाल चावल, यव, मूंग, परवर, लाल सहिजना, करेला, शालिंच शाक, बेंतकी कोंपल, रूखे और कडुए तथा दीपन सब पदार्थ, गूगल, शिलाजीत, विशेषकर गलगंड रोगमें जीभके नीचेकी दो नसोंका काटना अथवा मणिवन्ध अर्थात् पहुंचेके ऊपर एक अंगुलके अंतरसे तीन रेखाकरे। गलगंड गंडमाला, अपची, ग्रंथि, अर्बुद इन रोगोंसे पीडित मनुष्यको दोष तथा अवस्थाके अनुसार ये सब पथ्य कहेहैं॥

अपथ्य।

दुग्धेक्षुविकृतीःसर्वामांसंचानूपसंभवम्।<br>
पिष्टान्नमम्लंमधुरंगुर्वभिष्यंदिकानिच।<br>
गलगंडगंडमालापचीग्रंथ्यर्बुदामयान्।<br>
चिकित्सन्नगदंकारोयशोर्थीपरिवर्जयेत्॥

अर्थ-दूध तथा ईखकी वनी हुई सब वस्तु, अनूपदेशके जीवोंका मांस पिसा हुआअन्न, खटाई, मिठाई, भारी तथा अभिष्यंदी वस्तु, गलगंड गंडमाला, अपची ग्रंथि, अर्बुद इन रोगोंकी चिकित्सा करनेवाला वैद्य जो यश चाहे तो ऊपर लिखी हुई बातोंका त्यागन करावे ॥

इति श्रीआयुर्वेदोद्धारे बृहन्निघंटुरत्नाकरे अर्बुदरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ।

# श्लीपद ।

श्लीपदरोगका कर्मविपाक ।

स्वगोत्रस्याभिगमनाच्छ्लीपदीजायतेनरः ।
योन्यामसृक्स्रवतिवत्तत्रचांद्रायणंचरेत् ।
मासंपयोव्रतंचैवतस्माद्रोगात्प्रमुच्यते ॥

अर्थ-जो प्राणी अपने गोत्रकी स्त्रीसे गमन करता है उसके श्लीपद रोग होताहै तथा स्त्रीके योनिसे रुधिर गिरनेवाला रोग होय उसके शमनार्थ चांद्रायण व्रत करे, तथा एक महीने पर्यंत पयोव्रत करे तो इस रोगसे मुक्त होय।

श्लीपदरोगे प्रतिमादानम् ।

श्लीपदस्त्रिपदःकुंठःपतच्छस्त्रधनुर्धरः ॥

अर्थ-श्लीपद रोग तीनपैर कुंठित गिराहुआ और शस्त्र तथा धनुष इनको धारण करनेवाला है इसीसे इसकी ऐसी प्रतिमा बनायकर दान करे॥

श्लीपदनिदान ।

मेदोमांसाश्रयंशोफंपादयोःश्लीपदंवदेत् ।
स्वलिंगदेशदोषैश्चत्रेधास्याच्चकफोत्तरम् ॥

अर्थ-मेद और मांसके आश्रित हुए पाँवोंके सोजाको श्लीपद (पील पावा) कहतेहैं वह श्लीपद स्वलिंग, देश, दोष, इन्हीं करके तीन प्रकारका है और कफप्रधान है ॥

प्रकारांतरेण निदान ।

यःसज्वरोवंक्षणजोभृशार्तिः शोथोनृणांपादगतःक्रमेण ।
तच्छ्लीपदंस्यात्करकर्णनेत्रशिश्नोष्टनासास्वपिकेचिदाहुः ॥

अर्थ-जो सूजन प्रथम वंक्षण ( रोगों ) में उत्पन्न होकर धीरे धीरे पैरोंमें आवे और इसके साथ ज्वरभी होय तो इस रोगको श्लीपद कहते हैं, यह श्लीपद हाथ, कान, नेत्र, शिश्न, होठ, नाक, इन्मेंभी होता है ऐसे कोई कहते हैं॥

चिकित्साक्रम।

लंघनालेपनैःस्वेदैरेचनैश्चप्रसेचनैः।
प्रायः श्लेष्महरैरूष्णैःश्लीपदंसमुपाचरेत् ॥

अर्थ-लंघन, लेप, स्वेद, रेच, रक्तमोक्ष, इनसे और प्रायः कफनाशक गरम ऐसे उपचारोंसे श्लीपद रोगको दूर करे ॥

वातजश्लीपद।

वातजंकृष्णरूक्षंचस्फुटितंतीव्रवेदनम्।
अनिमित्तरुजंतस्यबहुशोज्वरएवच ॥

अर्थ-वातकी श्लीपद काली, रूखी फटी और जिसमें तीव्र पीडा होय, विना कारणके दूखे और उसमें ज्वर वहुत होय ॥

वातजन्यका यत्न।

स्नेहस्वेदोपनाहांश्चश्लीपदेनिलजेभिषक्।
कृत्वागुल्फोपरिशिरांविधेत्तुचतुरंगुले ॥

अर्थ-वातजन्य श्लीपदपर पसीने निकालना, पिंडी बांधना, ये उपचार करके पैरके टकनानके ऊपर चार अंगुलपर शिरावेध करे ॥

पित्तजश्लीपद।

पित्तजंपीतसंकाशंदाहज्वरयुतंमृदु ॥

अर्थ-पित्तकी श्लीपद पीले रंगकी दाह और ज्वरयुक्त होय. तथा नरम होय है ॥

पित्तजश्लीपदका यत्न।

गुल्फस्याधः शिरांविध्येच्छ्लीपदेपित्तसंभवे।
पित्तघ्नींचक्रियांकुर्यात्पित्तार्बुदविसर्पवत् ॥

अर्थ-पैरके नीचे शिरावेध करे और पित्तार्बुद, विसर्प, इनपर जैसी पित्त नाशक क्रिया करते हैं उसी प्रकारकी पित्तनाशक क्रिया करे. तो श्लीपद नाश होय ॥

पित्तजश्लीपदपर लेप।

मंजिष्ठामधुकंरास्नासहिंस्रासपुनर्नवा ॥
पिष्टारनालैर्लेपोयंपित्तश्लीपदशांतये।

अर्थ-पित्तज श्लीपद शांतिके अर्थ मजीठ मुलहटी, रास्ना, जटामांसी पुनर्नवा, ये कांजीमें पीसके लेप करे ॥

श्लैष्मिकश्लीपद।

श्लैष्मिकंस्निग्धवर्णंचश्वेतंपांडुगुरुस्थिरम्।

अर्थ-कफकी श्लीपदका वर्ण चिकना, सपेद, पीला, भारी और कठिन होय है। पैरके अँगूठाकी शिराको अच्छी रीतिसें देखके वेधकरे, तो श्लीपद नाश होय ॥

धत्तूरादिलेप।

धत्तूरैरंडनिर्गुंडीवर्षाभूशिग्रुसर्षपैः।
प्रलेपः श्लीपदंहंतिचिरोत्थमपिदारुणम् ॥

अर्थ-धत्तूरा, अंड, निर्गुंडी, पुनर्नवा, सहिजना, सरसों, इनका लेप बहुत कालकी दारुण श्लीपदकोभी नष्टकरे ॥

सिद्धार्थादिलेप।

सिद्धार्थसौभांजनदेवदारुविश्वौपधैर्मूत्रकृतैःप्रलेपेत्।
पुनर्नवानागरसर्षपाणांकल्केनवाकांजिकमिश्रितेन॥

अर्थ-सपेदसरसों, सहिजना देवदार, सोंठ,इनको गोमूत्रमें पीस लेप करे, अथवा पुनर्नवा, सोंठ और सरसों इनको कांजीमें पीस लेप करे तो श्लीपद अच्छी होय ॥

असाध्यलक्षण।

वल्मीकमिवसंजातंकंटकैरुपचीयते।
अब्दात्मकंमहत्तच्चवर्जनीयंविशेपतः ॥

अर्थ-सर्पकी बांबीके समान बढीभई और जिसके ऊपर कांटे होय, ऐसी एक वर्षकी होगई हो और बडी होय, उसको वैद्य त्यागदे ॥

श्लीपदमें कफकी प्रधानता।

त्रीण्यप्येतानिजानीयाच्छ्लीपदानिकफाच्छ्रयात्।
गुरुत्वंचमहत्त्वंचयस्मान्नास्तिविनाकफात् ॥

अर्थ-ये जो पूर्वोक्त तीनों श्लीपदोंमें कफकी आधिक्यताहै इसका कारण यह है कि, भारी और महत्त्व ये दोनों कफके विना नहीं होते ॥

श्लीपद होनेका देश।

पुराणोदकभूयिष्ठाः सर्वर्तुषुचशीतलाः।
येदेशा स्तेषुजायंतेश्लीपदानिविशेषतः॥

अर्थ-वर्षाऋतुमें पानी अधिक वर्षे परंतु पृथ्वीमें नीचे होनेसे सूखेनहा इसीसे पुराने पानी का संचय ( इकठ्ठा ) होय और सर्व ऋतुमें शरदी रहा करे ऐसे जे अनूप ( पूरब ) आदि देश उन्में यह श्लीपद रोग विशेष करके होयहै जांगल देशोंमें अग्निका अधिक अंश होय है यासे उन देशोंमें जलको पुराणत्व नहीं होयहै और अनूपदेशमें गरमी मंद पडनेसे उष्ण ऋतुमेंभी शीतलता होय है, हाथ कान आदिमें श्लीपद रोगकी शंका होनेसे दोषोंके कोपद्वारा ज्वरकरके श्लीपदको जानले॥

यच्छ्लेष्मलाहारविहारजातंपुंसःप्रकृत्याचकफात्मकस्य॥
सस्रावमत्युन्नतसर्वलिंगंसकंडुरंश्लेष्मयुतंविवर्ज्यम्॥

अर्थ-जो श्लीपद कफकारक आहार विहारसे प्रगटभया, तथा कफ प्रकृतीवाले पुरुषके कफसे प्रगटभया होय, तथा स्रावयुक्त तथा जिस दोषसे प्रगटभया होय, उस दोषके लक्षण उस्में बढगये होय, जिस्में खुजली बहुत होय, और कफयुक्त होय, सो श्लीपदरोगी वैद्यकरके त्याज्यहै॥

वृद्धदारुचूर्ण।

वृद्धदारुकचूर्णवामूत्रसौवीरकादिभिः।
शीलितंश्लीपदंहंतिकृच्छ्रंसंवत्सरोपितम्॥

अर्थ-विधायरेका चूर्ण, गोमूत्र अथवा कांजी इनके साथ सेवनकरे तो घोर कष्टसाध्य वर्षदिनसे उपरांतका श्लीपदरोग नाश होय॥

पिप्पल्यादि चूर्ण।

पिप्पलीत्रिफलादार्वीनागरंसपुनर्नवम्। भार्गीद्विपलिकैस्तेषां तत्समंवृद्धदारुकम्॥ कांजिकेनतुतच्चूर्णपिबेत्कर्षप्रमाणतः। जीर्णेवापरिहीनःस्याद्भोजनंसर्वकामिकम्। श्लीपदंवातरोगांश्चप्लीहंगुल्ममरोचकम्।अग्निंचकुरुतेघोरंभस्मकंचप्रयच्छति॥

अर्थ-पीपल, त्रिफला, दारुहलदी, सोंठ, पुनर्नवा, ये प्रत्येक आठ २ तोले तथा सबकी बराबर विधायरेका चूर्ण मिलावे यह चूर्ण १ तोले कांजीके साथ

देवे और औषध जीर्ण होनेपर जो इच्छा होय सो भोजनकरे तो श्लीपद, वातरोग, प्लीहा, गुल्म, अरुचि, इनको नाशकरे अग्निको प्रदीप्त करे तथा घोर मस्तकरोगको नाशकरे ॥

कृष्णादि मोदक।

कृष्णाचित्रकदंतीनांकर्षमर्धपलंपलम्।
विंशतिश्चहरीतक्योगुडस्यचपलद्वयम्।
मधुनासहसंयुक्तंश्लीपदंहंतिदारुणम् ॥

अर्थ-पीपल १ तोला, चित्रक २ तोले, हरड २० तोले, गुड ८ तोले सबको एकत्र कर शहतके साथ चाटे तो दारुण श्लीपदको नाशकरे ॥

चित्रकादि कल्क।

हितश्चलेपनेनित्यंचित्रकोदेवदारुच।
सिद्धार्थशिग्रुकल्कोवासुखोष्णोमूत्रपेषितः ॥

अर्थ-चित्रक, देवदारु, अथवा सपेदसरसों और सहिजना इनका कल्क गोमूत्रमें पीस कुछ २ गरम करके लेपकरे तो श्लीपद रोग नष्ट होय ॥

हरीतकी कल्क।

प्रपिबेद्वाभयाकल्कंमूत्रेणान्यतमेनच ॥

अर्थ-हरडका चूर्ण गोमूत्रसे अथवा अन्य अनुपानके साथ मिलायके पीवे॥

गुडूचीयोग।

पिबेदेवंगुडूचींचनागरंभद्रदारुच ॥

अर्थ-गिलोय अथवा सोंठ, तेलिया देवदारु, इनका चूर्ण गोमूत्रके साथ पीवे॥

सर्षप तैल।

पिबेत्सर्षपतैलेनश्लीपदानांनिवृत्तये ॥

अर्थ-अथवा पूर्वोक्त चूर्णको सरसोंके तेलमें मिलायके पीवे, तो श्लीपद रोगकी निवृत्ति करे ॥

स्वरस।

पूतीकरंजच्छदजंरसंवापिबयथाबलम्।अनेनैवविधानेनपुत्रजीवकजंरसम्। प्रयुंजीतभिषक्प्राज्ञःकालसात्म्यविभागतः ॥

अर्थ-विट्करंजके पत्तोंका रस अथवा जीया पोता वृक्षके पत्तोंके रसको बलाबल विचारके पीवे तो श्लीपदरोगको नाश करे ॥

पलाशमूल स्वरस।

पलाशमूलस्वरसंपिवेद्वातैलेनतुल्यंसितसर्षपाणाम्।
मूत्रेणपक्त्वामरदारुविश्वंश्रीगुग्गुलुंश्लीपदिभिर्निषेव्यम्॥

अर्थ-पलास ( ढाक ) के जडका स्वरस और सपेद सरसोंका तेल दोनों समान भाग लेके पीवे तथा देवदारु, सोंठ, बेलफल, गूगल, इनको गोमूत्रमें पक्क करके श्लीपद रोगी खाय॥

श्लीपदपर शिरावेध।

गुल्फोपरिष्टाच्चतुरंगुलेचवातोत्तरेगुल्फतलेचपैत्तिके।
अंगुष्ठमूलेकफजेविशेषाच्छिराव्यधश्चापियथाविधानम्॥

अर्थ-वाताधिक श्लीपदपर पैरोंके टकने ऊपर चार अंगुलपर और पित्ताधिक श्लीपदपर टकनानके नीचे, चार अंगुलपर और कफजन्य श्लीपदपर अँगूठेकी जडमें शिरावेध अर्थात् फस्त खोले॥

अन्न और दंभ।

यवान्नंकूर्ममांसंचकटुतैलेनयोजयेत्।
श्लीपदानांप्रशांत्यर्थमांसांतेदाहमग्निना॥

अर्थ-जौ, कछुएका मांस इनको सरसोंके तेलके साथ सेवन करे, तथा मांस जलने पर्यंत दाग देवे, तो श्लीपदकी शांति होय॥

एरंड तैल सेवन।

गंधर्वतैलभृष्टांहरीतकींगोजलेनयःपिबति।
श्लीपदबंधनमुक्तोभवत्यसौसप्तरात्रेण॥

अर्थ-सपेद अंडीके तेलसे हरडोंको तलके गोमूत्रके साथ जो पीवे, वह सात दिनमें श्लीपदसे छूट जावे॥

पिंडारकादि चूर्ण।

पिंडारकतरुसंभववंधूकशिफाचसर्पिषापीता।
श्लीपदमुग्रंनियतंबद्धासूत्रेणजंघायाम्॥

अर्थ-पिंडारक वृक्षपर होनेवाला बाँदेकी जडके चूर्णको घीके साथ पीवे और उसीकी जडको सूतकी डोरीसे जांघमें बांधे तो उग्रश्लीपद रोगका नाश करे॥

ऋषिकादिमूललेप।

संपिष्टाचारनालेनऋषिकामूलवल्कलम्।
प्रलेपाच्छ्लीपदंहंतिबद्धमूलमपिदृढम्॥

अर्थ-छोटे कांसकी जडकी छालको खटाईमें पीस लेप करे तो दारुण बहुत दिनकी श्लीपदको नाश करे॥

गुडूच्यादिलेप।

गुडूचीकटुकोशुंठीदेवदारुविडंगकम्।
पिष्ठ्वागोमूत्रसंयुक्तंलेपंश्लीपदनाशनम्॥

अर्थ-गिलोय, कुटकी, सोंठ, देवदारु, वायविडंग इनको गोमूत्रमें पीसके लेप करे तो श्लीपदका नाश होय।

धान्याम्ल।

धान्याम्लंतैलसंयुक्तंकफवातविनाशनम्।
दीपनंचामदोषंचमेदःश्लीपदनाशनम्॥

अर्थ-धान्याम्ल (धानकी कांजी) और सरसोंका तेल इनको मिलायके पीवे तो कफवात, आमदोष, श्लीपद इनका नाशक तथा अग्निदीपक है॥

पाददाहपर।

पादकंडूहरंकुर्यान्नवनीतेनमाक्षिकम्। पाददाहहरंखादेत्तिला
द्विगुणवाकुचीम्। चूर्णितामधुसर्पिभ्यांकर्षमार्तिप्रशांतये॥

अर्थ-पैरोंकी खुजलीनाशक मक्खन और शहत एकत्र करके मले और पैरोंका दाह नाशक एकपट तिल तथा दुष्पट बावची एकत्र करके शहत घी इनके साथ एक तोले खाय।

मदनादिलेप।

मदनंचतथासिक्थंसामुद्रलवणंतथा। माहिषीनवनीतेनसंतप्ते
लेपनेहितम्। सप्ताहात्स्फटितौपादौजायेतेकमलोपमौ॥

अर्थ-मैनफल, मोम, सामुद्र निमक, इनको भैंसकी माखनमें खरल कर पैरोंमें मालिस करे तो दाह शांति होय और फटे हुए पैर सात दिनमें कमलके समान हो जावें॥

सैरिभ्यघृत।

सुरसादेयकाष्ठंचत्रिफलात्रिकटुर्गजा। लवणानिचसर्वाणिविडं

गान्यथचित्रकम् । चविकापिप्पलीमूलंगुग्गुलुर्हवुषावचा।यवा ग्रजंसपाठंचसक्ष्वेलंवृद्धदारुकम्। कल्कैश्चकार्षिकैरेभिर्घृतप्रस्थं विपाचयेत्।दशमूलकषायेणधान्ययूषद्रवेणच।दधिमंडसमायु क्तंप्रस्थंप्रस्थंपृथक्पृथक् । पक्वंस्वादुघृतंकल्कैःपिबेत्कर्षत्रयं- हविः । श्लीपदंकफवातोत्थंमांसरक्ताश्रितंजयेत् । मेदोश्रितो भिघातोत्थंहन्यादेवनसंशयः।अपचीगलगंडानिअंत्रवृद्धितथार्बु दम्।नाशयेद्ग्रहणीदोषंश्वयथुंगुदजानपि । परमग्निकरंह्यंकोष्ठ कृमिविनाशनम् । घृतंसौरेश्वरंनामश्लीपदंहंतिसेवितम् । जीव केनघृतंह्येतद्रोगानीकविनाशनम् ॥

अर्थ–निर्गुंडी देवदारु त्रिफला त्रिकुटा गजपीपल संपूर्ण निमक वायविडंग चित्रक चव्य पीपरामूल गूगल हाऊबेर, वच, जवाखार, पाढ, कचूर, इला- यची विधायरो ये प्रत्यक तोले२भर ले चूर्ण कर घी ६४ तोले दश मूलका काढा ६४ तोले धानका मंड अथवा काढा ६४ तोले दहीका मंड६४तोले इस प्रकार सबको एकत्र कर पककरे फिर तीनतोले इसमेंसे सेवन करे तो कफ वातसे उत्पन्न मांसाश्रित अथवा रक्ताश्रित मेदाश्रित किंवा अभिघातसे उत्पन्न कै- साही श्लीपद होय तो उनको नाशकरे उसी प्रकार अपची, गलगंड अंडवृद्धि अर्बुद, संग्रहणी, सूजन, बवासीर कोढ कृमिरोग इनको नाश करे तथा अग्निको बढावे और जीवक औषधके साथ सेवन करे तो सर्व रोगोंको नाशक और हृद्यहै इसको सौरेश्वरघृत कहतेहैं ॥

विडंगादितैल ।

विडंगंसारिवार्कंपुनागरंचित्रकंतथा ।
भद्रदार्वेलकाख्यंचसर्वंपुलवणेपुच ।
तैलपक्वंपिबेद्वापिश्लीपदानांनिवृत्तये ॥

अर्थ–वायविडंग सारिवा, आकको जड, सोंठ, त्रिक्क तेलियादेवदारु, इलायची, संपूर्णनिमक इनके साथ सिद्धकरा हुआ तेल श्लीपदको निवृत्तकरे॥

श्लीपदपरपथ्य ।

पुरातनाः षष्टिकशालयश्च यवाः कुलित्थालशुनंपटोलम्। वा र्ताकसोभांजनकारवेल्लंपुनर्नवामूलमुपोदिकाच । एरंडतैलंसु

रभीजलंचकटूनितिक्तानिचदीपनानि । एतानिपथ्यानिभवं तिपुंसांरोगेसतिश्लीपदनामधेये ॥

अर्थ–पुराने साठी तथा शालीचावल, जौ, कुलथी लहसन, परवर, बैंगन, सहिजना, करेला, पुनर्नवा मूली, पूतिका शाक, अंडीका तेल, गौका मूत्र, कडुए, चरपरे और दीपन पदार्थ, वातसे उत्पन्न श्लीपदमें टकनेसे ४ अंगुल पर और पित्तकेमें टकनेके नीचे तथा कफसे उत्पन्नमें अँगूठेकी जडमें विधि पूर्वक नसका वेधना ये सब श्लीपद नाम रोगमें मनुष्योंको पथ्य है ॥

अपथ्य ।

पिष्टान्नंदुग्धविकृतिंगुडमानूपमामिषम् । स्वाद्वम्लंपारियात्रंच सह्यविंध्यनदीजलम् । पिच्छलंगुर्वभिष्यंदिश्लीपदीपरिवर्जयेत् ॥

अर्थ-पिसा अन्न, दूधकी बनी वस्तु, गुडा कच्छ देशका मांस, स्वादुरस, पारियात्र, सह्याचल तथा विंध्याचलसे निकली हुई नदियोंका जल, पिच्छिल भाग तथा अभिष्यंदी वस्तु, इन सबोंको श्लीपदका रोगी त्यागकरे ॥

# अंतर्विद्रधि ।

अंतर्विद्रधि निदान ।

पृथक्संभूयवादोषाःकुपितागुल्मरूपिणम् ।
वल्मीकवत्समुन्नद्धमंतःकुर्वंतिविद्रधिम् ॥

अर्थ–कुपित भये पृथक्पृथक् अथवा मिले भए दोष शरीरमें गोलाके और वांबीके समान बढी ऐसी विद्रधि उत्पन्न करेंहै ॥

उत्पन्न होनेके स्थान ।

गुदेवस्तौमुखेनाभ्यांकुक्षौवंक्षणयोस्तथा । वृक्कयोःप्लीह्नि यकृतिहृदये क्लोम्निचाप्यथ । एषामुक्तानिलिंगानिबाह्यविद्रधिलक्षणैः । गुदेवातनिरोधस्तुवस्तौकृच्छ्राल्पमूत्रता । नाभ्यांहिक्कातथा टोपःकुक्षौमारुतकोपनम् । कटिपृष्ठग्रहस्तीव्रोवंक्षणोत्थेचविद्रधौ । वृक्कयोःपार्श्वसंकोचःप्लीह्न्युच्छ्वासावरोधनम् । सर्वांगप्रग्रहस्तीव्रोहृदिकंपश्चजायते । श्वासोयकृतिहिक्काचक्लोम्निपेपीयतेपयः ॥

अर्थ–गुदा, वस्ती, मुख, नाभी, कूख, वंक्षण, वृक्क (कूखपिंडी) प्लीह यकृत् (कलेजा) हृदय, क्लोम (प्यासकास्थान) इन ठिकानेपर विद्रधि होय है इनके लक्षण बाह्यविद्रधिके समान जानने॥ १ गुदामें–विद्रधि होनेसे अधोवायुको रोध होय ॥२वस्तीमें–अर्थात् मूत्राशयमें होनेसे कठिनतासे थोडा२मूते। ३ नाभिमें–होनेसे हिचकी तथा पीडापूर्वक क्षोभ होय ॥ ४ कूखमें–होनेसे पवनका कोप होय ॥ ५ वंक्षणमें–होनेसे कमर और पीठका बलपूर्वक जिकड जाना होय ॥ ६ कूखके पिंडमें–होनेसे पसवाडोंके संकोच होय ॥ ७ प्लीहमें–होनेसे श्वास रुकजाय ॥ ८ हृदयमें–होनेसे सब अंग जिकड जाय और कंप होय ॥ ९ कलेजेमें–होनेसे श्वास और हिचकी होय॥ १०क्लोममें–अर्थात् पिपासा स्थानमें विद्रधि होनेसे वारंवार पानी पीनेकी इच्छा होय है॥

स्रावनिर्गम।

नाभेरुपरिजाःपक्कायांत्यूर्ध्वमितरेत्वधः।
अधःस्रुतेपुजीवेत्तुस्रुतेपूर्ध्वंनजीवति ॥

अर्थ–नाभिके ऊपर जो विद्रधि होय उनके पकनेसे जो स्राव कहिये राध आदिका बहना होय वो मुखके रास्तेसे होय है और नाभिके नीचे होनेसे जो स्राव होय वो गुदाके मार्गसे होय है और नाभिसमीप होनेवाली विद्रधियोंका स्राव दोनों मार्गसे होय, जिनका स्राव नीचेके मार्ग हो वो रोगी जीवे और ऊपरके मार्ग जिस्का स्राव होय वो रोगी बचे नहीं ॥

साध्यासाध्य विद्रधि।

हृन्नाभिबस्तिवर्ज्यायेत्तेपु भिन्नेपुबाह्यतः।जीवेत्कदाचित्पुरुपोने
तरेषुकथं चन ।साध्याविद्रधयःपंचाविवर्ज्याःसान्निपातिकः।
आमपक्वंविदग्धत्वंतेपांशोथवदादिशेत् ॥

अर्थ–हृदय नाभि और बस्ति इन ठिकानेको छोडकर प्रगट जो विद्रधि (अर्थात् प्लीह क्लोम इत्यादि ठिकाने) बाहर फूटनेसे कदाचित् पुरुष बच जाय और ठिकानेपर फूटनेसे नहीं बचे। पहिली पांच विद्रधि साध्य हैं, सन्निपातकी विद्रधि असाध्य है, इन विद्रधीन्को आम, पक्व और विदग्ध ये तीन अवस्था शोथ रोगके समान जानना चाहिये ॥

असाध्य लक्षण।

आध्मातंबद्धनिष्पंदंछर्दिहिक्कातृपान्वितम्।
रुजाश्वाससमायुक्तंविद्रधिर्नाशयेन्नरम् ॥

अर्थ–अफरायुक्त, मूत्ररुकगया होय, हिचकी, वमन और प्यास इन्से पीडित, शूल, श्वास, इनकर्के युक्त ऐसे मनुष्यको विद्रधि रोग असाध्य है॥

विद्रधिनिदान।

त्वग्रक्तमांसमेदांसिप्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः। दोषाः शोथंशनैर्घोरंजनयंत्युच्छ्रिताभृशम्। महाशूलंरुजावंतंवृत्तंवाप्यथवायतम्। सविद्रधिरितिख्यातोविज्ञेयःषड्विधश्चसः। पृथग्दोषैः समस्तैश्चक्षतेनाप्यसृजातथा। षण्णामपिहितेषांतुलक्षणंसंप्रचक्षते॥

अर्थ–अत्यन्त बढे तथा अस्थि (हड्डी) का आश्रय लेकरके रहनेवाले वातादि दोष, त्वचा, रुधिर, मांस और मेद इन्को दुष्टकर धीरे धीरे भयंकर शोथ उत्पन्न करे उस्की जड हड्डीपर्यंत पहुँचजाय,उत्पत्तिकालमें अत्यन्त पीडा कारक तथा गोल अथवा लंबा जो शोथ (सूजन) होय उस्को विद्रधि कहते हैं। पृथक् दोषोंसे ३, सन्निपातसे १, क्षत (घाव) से १, और रुधिरसे १, मिलकर छः प्रकारकी विद्रधि होयहै उन छहों विद्रधिके लक्षण कहतेहैं॥

वरुणादिघृत।

सिद्धंवरुणादिगणेविधिनातत्कल्कपाचितंसर्पिः।
अंतर्विद्रधिमुग्रंमस्तकशूलंहुताशमांद्यंच।
गुल्मानपिपंचविधान्नाशयतीदंपयांसिवायुसखः।
एतत्प्रातःप्रपिबेद्भोजनसमयेनिशास्येपि॥

अर्थ–वरुणादिगणोक्त औषधोंके कल्कके साथ सिद्ध करा हुआ घी अंतर्विद्रधि, मस्तक शूल, मंदाग्नि, तथा पाँच प्रकारके गुल्म, इनको नाश करे, जैसे अग्नि जलको नष्ट करे हैं इसको प्रातःकाल भोजनके समय तथा सायंकालमें सेवन करे॥

त्रिफलादि गुग्गुलु।

त्रीणिपलानिफलत्रितयस्यद्वेतुपलेभवतोमगधायाः।
पंचपलानिभवंतिपुरस्याःस्यात्फलत्रिकगुग्गुलुयोगः॥

अर्थ–हरड ४ तोले, बहेडा ४ तोले, आंवला ४ तोले, पीपल ८ तोले, गूगल २० तोले, इन सबको मिलायके खरल करे तो यह त्रिफला गुग्गुल अंतर्विद्रधिको नाश करे॥

वरुणादि काथ।

कासीससैंधवशिलाजतुहिंगुचूर्णैर्मिश्रीकृतोवरुणवल्कलजःक पायः। अभ्यंतरेस्थितमपक्कमतिप्रमाणंनृणामयंहरतिविद्रधि मुग्रशोफम् ॥

अर्थ-हीराकसीस, सैंधानिमक, शिलाजीत, हींग, इनका चूर्ण करके मिश्रित वरनाके काढे पीवेतो भीतरसे अपक्क बडा भारी सूजनयुक्त ऐसे विद्रधि रोगको नाश करे॥

शिग्वादि काथ।

शिग्रुदीप्यवरुणद्वियामिनीकुंजराशनकृतः कषायकः।
चोलचूर्णसहितोंतरास्थितंविद्रधिंप्रशमयेदसंशयम् ॥

अर्थ-सोहिजना, अजमायन, वरना, दारुहलदी, हलदी पीपल, इनका काढा चोलका चूर्ण डालके पीवे तो विद्रधिको नाशकरे॥

वर्षाभ्वादि काथ।

वर्षाभूवरुणांघ्रिभ्यांकाथोविद्रधिनाशनः।

अर्थ-पुनर्नवा, वरना, इनकी जडका काढा विद्रधि नाशक है॥

पुनर्नवादिकाथ।

श्वेतवर्षाभुवोमूलंमूलंवरुणकस्यच।
जलेनकथितंपीतमपक्वंविद्रधिंजयेत् ॥

अर्थ-सपेदपुनर्नवाकी जड, वरनाकी जड इनका काढा करके पीवे तो अपक्वविद्रधिको नाश करे।

दशमूलादि काथ।

दशमूलछिन्नरुहापथ्यादारुपुनर्नवा।
ज्वरविद्रधिशोफेषुशिग्रुविश्वयुताहिता॥

अर्थ-दशमूल गिलोय, हरड, देवदारु, पुनर्नवा, सहिजना, सोंठ इनका काढा ज्वरविद्रधि, सूजन इनपर उत्तमहै॥

वरुणादि काथ।

वरुणादिगणकाथश्चापक्वेभ्यंतरोत्थितम्।
ऊपकादिप्रतीवापंपिबेत्संशमनायवै॥

अर्थ-अफरायुक्त, मूत्ररुकगया होय, हिचकी, वमन और प्यास इन्से पीडित, शूल, श्वास, इनकरके युक्त ऐसे मनुष्यको विद्रधि रोग असाध्य है ॥

विद्रधिनिदान ।

त्वग्रक्तमांसमेदांसिप्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः । दोषाः शोथंशनैर्घोरंजनयंत्युच्छ्रिताभृशम् । महाशूलंरुजावंतंवृत्तंवाप्यथवायतम् । सविद्रधिरितिख्यातोविज्ञेयःषड्विधश्चसः । पृथग्दोषैः समस्तैश्चक्षतेनाप्यसृजातथा । षण्णामपिहितेषांतुलक्षणंसंप्रचक्षते ॥

अर्थ-अत्यन्त बढे तथा अस्थि ( हड्डी ) का आश्रय लेकरके रहनेवाले वातादि दोष, त्वचा, रुधिर, मांस और मेद इन्को दुष्टकर धीरे धीरे भयंकर शोथ उत्पन्न करे उस्की जड हड्डीपर्यंत पहुँचजाय,उत्पत्तिकालमें अत्यन्त पीडा कारक तथा गोल अथवा लंबा जो शोथ ( सूजन ) होय उस्को विद्रधि कहते हैं । पृथक् दोषोंसे ३, सन्निपातसे १, क्षत ( घाव ) से १, और रुधिरसे १, मिलकर छः प्रकारकी विद्रधि होयहै उन छहों विद्रधिके लक्षण कहतेहैं ॥

वरुणादिघृत ।

सिद्धंवरुणादिगणेविधिनातत्कल्कपाचितंसर्पिः ।
अंतर्विद्रधिमुग्रंमस्तकशूलंहुताशमांद्यंच ।
गुल्मानपिपंचविधान्नाशयतीदंपयांसिवायुसखः ।
एतत्प्रातःपिबेद्भोजनसमयेनिशास्येपि ॥

अर्थ-वरुणादिगणोक्त औषधोंके कल्कके साथ सिद्ध करा हुआ घी अंतर्विद्रधि, मस्तक शूल, मंदाग्नि, तथा पांच प्रकारके गुल्म, इनको नाश करे, जैसे अग्नि जलको नष्ट करे हैं इसको प्रातःकाल भोजनके समय तथा सायंकालमें सेवन करे ॥

त्रिफलादि गुग्गुलु ।

त्रीणिपलानिफलत्रितयस्यद्वेतुपलेभवत्तोमगधायाः ।
पंचपलानिभवंतिपुरस्याःस्यात्फलत्रिकगुग्गुलुयोगः ॥

अर्थ-हरड ४ तोले, बहेडा ४ तोले, आंवला ४ तोले, पीपल ८ तोले, गूगल २० तोले, इन सबको मिलायके सरल करे तो यह त्रिफला गुग्गुल अंतर्विद्रधिको नाश करे ॥

वरुणादि क्वाथ।

कासीससैंधवशिलाजतुहिंगुचूर्णैर्मिश्रीकृतोवरुणवल्कलजःक
षायः। अभ्यंतरेस्थितमपक्कमतिप्रमाणंनृणामयंहरतिविद्रधि
मुग्रशोफम्॥

अर्थ-हीराकसीस, सैंधानिमक, शिलाजीत, हींग, इनका चूर्ण करके मिश्रित वरनाके काढे पीवेतो भीतरसें अपक्क बडा भारी सूजनयुक्त ऐसे विद्रधि रोगको नाश करे॥

शिग्र्वादि क्वाथ।

शिग्रुदीप्यवरुणद्वियामिनीकुंजराशनकृतः कषायकः।
चोलचूर्णसहितोंतरास्थितंविद्रधिंप्रशमयेदसंशयम्॥

अर्थ-सहिजना, अजमायन, वरना, दारुहलदी, हलदी पीपल, इनका काढा चोलका चूर्ण डालके पीवे तो विद्रधिको नाशकरे॥

वर्षाभ्वादि क्वाथ।

वर्षाभूवरुणांघ्रिभ्यांक्वाथोविद्रधिनाशनः।

अर्थ-पुनर्नवा, वरना, इनकी जडका काढा विद्रधि नाशक है॥

पुनर्नवादिक्वाथ।

श्वेतवर्षाभुवोमूलंमूलंवरुणकस्यच।
जलेनक्वथितंपीतमपक्कंविद्रधिंजयेत्॥

अर्थ-सपेदपुनर्नवाकी जड, वरनाकी जड इनका काढा करके पीवे तो अपक्कविद्रधिको नाश करे।

दशमूलादि क्वाथ।

दशमूलछिन्नरुहापथ्यादारुपुनर्नवा।
ज्वरविद्रधिशोफेषुशिग्रुविश्वयुताहिता॥

अर्थ-दशमूल गिलोय, हरड, देवदारु, पुनर्नवा, सहिजना, सोंठ इनका काढा ज्वरविद्रधि, सूजन इनपर उत्तमहै॥

वरुणादि क्वाथ।

वरुणादिगणक्वाथश्चापक्केभ्यंतरोत्थितम्।
ऊषकादिप्रतीवापंपिबेत्संशमनायवै॥

अर्थ-वरुणादिगणका काढा ऊषकादि गणके चूर्णका प्रतिवाप करके पीवे तो अपक्व अभ्यंतर विद्रधिका नाशकरे ॥

अनंतादि पेय ।

शमयतिमानतमूलंक्षौद्रयुतंतंदुलांभसापीतम् ।
अंतरभूतंविद्रधिमसह्यतममाशुमनुजस्य ॥

अर्थ-पित्तपापडेकी जडको चावलोंके धोवनमें पीस शहद डालके पीवे तो बहुत कठोर अंतर्विद्रधिका तत्काल नाश करे ॥

हरीतक्यादिचूर्ण ।

हरीतकीसैंधवधातकीनांरजोघृतक्षौद्रयुतंतुशीघ्रम् ।
निहंतिलीढंध्रुवमेवपुंसामंतर्भवंविद्रधिमुग्ररूपम् ॥

अर्थ-हरड, सैंधानिमक, धायके फूल, इनके चूर्ण शहत और घीके साथ भक्षण करे तो घोर अंतर्विद्रधिका निश्चय तत्काल नाश करे ॥

कज्जलीयोग ।

वरुणादिकषायेणरसगंधककज्जली । भुक्त्वानिहंतिमाषैकाबा
ह्यमंतश्चविद्रधिम् ॥ अपक्वेत्वेतदुद्दिष्टंपक्वेतुव्रणवत्क्रिया ॥

अर्थ-वरुणादि क्वाथमें पारे गंधककी कजली ५ रत्ती डालके पीवे तो अंतर्विद्रधि, बाह्यविद्रधि इनका नाश करे यह अपक्वविद्रधिपर कहाहै, पक्वविद्रधि पर, व्रणपर जो यत्न करने लिखे हैं वो करे ॥

विद्रधिपर लेप ।

यवगोधूममुद्गैश्चसिद्धपिष्टैःप्रलेपयेत् ।
विलीयतेक्षणेनैवपक्वश्चैवाहिविद्रधिः ॥

अर्थ-जौ, गेहूं, मूंग इनके चूर्णको पकायके देहमें लेप करे तो क्षणमात्रमें अपक्वविद्रधि पक्व होय अर्थात् पकजावे ॥

वातविद्रधिके लक्षण ।

कृष्णोरुणोवाविषमोभृशमत्यर्थवेदनः ।
चित्रोत्थानप्रपाकश्चविद्रधिर्वातसंभवः ॥

अर्थ-जो विद्रधि काली, लाल, विषम कहिये कदाचित् छोटी, कदाचित् मोटी हो, अत्यन्त वेदनायुक्त और उसका प्रगट होना तथा पाक ये नाना प्रकारका होय, उसको वातविद्रधि कहतेहैं ॥

व्याघ्रमूलादिलेप ।

व्याघ्रमूलककल्कैस्तुवसातैलघृतान्वितैः ।
सुखोष्णोबहुलोलेपःप्रयोज्योवातविद्रधौ ॥

अर्थ-लालअंडकी जडका कल्क, चर्बी अथवा तेल वा घृत इनसे युक्त करके गरम कर सुहाता सुहाता लेप करे तो वादीकीविद्रधि दूर होय ॥

शिग्रुमूलादि लेप ।

स्वेदोपनाहःकर्तव्यःशिग्रुमूलसमन्वितः ॥

अर्थ-पसीने निकालने अथवा पिंडी बांधना होय तो सहिजनेकी जड मिलायकर करे ॥

जलौकापातन ।

रसालफलतुल्योयःशोफोबाह्योथचोत्तरः । पृथग्दाहरुजाना हकारकोविद्रधिःस्मृतः । जलौकापातनंशस्तंसर्वस्मिन्नेवविद्रधौ ।मृदुर्विरेकोलघ्वन्नंस्वेदःपित्तोत्तरंविना ॥

अर्थ-आमके फलके समान भीतर अथवा बाहर जो सूजन उत्पन्न होय तथा दाह, पीडा, अफरा इनको करे, उसको विद्रधि ऐसा कहते हैं, इन सर्व प्रकारकी विद्रधियोंपर जोंक लगावे, मृदु जुल्लाव, हलका अन्न पसीने निकालना ये उपचार करे परंतु ये सब उपाय पित्तकी विद्राधिको त्यागकर अन्य विद्रधियोंपर करे ॥

वातविद्रधिपर क्राथ ।

पुनर्नवादारुविश्वदशमूलभवांभसा ।
गुग्गुलुंरुबुतैलंवापिबेन्मारुतविद्रधौ ॥

अर्थ-पुनर्नवा, दारुहलदी, सोंठ और दशमूल इनके काढेमें गूगल अथवा अंडीका तेल डालके पियावे तो वातविद्रधिको नष्ट करे ॥

विडंगारिष्ट विद्रधिआदिपर ।

विडंगंग्रंथिकंरास्नाकुटजत्वक्फलानिच । पाठैलवालुकंधात्री भागान्पंचपलान्पृथक् । अष्टद्रोणेंभसःपक्त्वाकुर्यातद्रोणावशेषितम् । पूतेशीतेक्षिपेत्तत्रक्षौद्रंपलशतत्रयम् । धातकी विंशतिपलंत्रिजातंद्विपलंतथा।प्रियंगुकांचनाराणांसलोध्राणां

पलंपलम् । व्योषस्यचपलान्यष्टौचूर्णीकृत्यप्रदापयेत् । घृत भांडेविनिक्षिप्यमासमेकंविधारयेत् । ततः पिबेत् यथाहैतुज येद्विद्रधिमूर्जितम् । ऊरुस्तंभाश्मरीमेहान्प्रत्यष्ठीलाभगंद रान् । गलमालाहनुस्तंभंविडंगारिष्टसंज्ञितम् ॥

अर्थ-वायविडंग, पीपरामूल, रास्ना, कूडाकी छाल, इन्द्रजौ, पाठ, एलवालुक, आँवला ये आठ औषध पाँच २ पल लेले, जब कूट करके इसको ८ द्रोण जलमें डालके औटावे जब एक द्रोण जल रहे तब उतारके छान लेय, जब शीतल हो जावे तब ३०० पल शहत डाले और धायके फूल २० पल तथा दालचीनी, इलायची, पत्रज ये तीन औषध एक २ पल लेवे, तथा सोंठ, मिरच, पीपल इन तीन औषधोंको मिलायके आठ पल ले, इस प्रकार सब औषधोंका चूर्ण करके उसी काढेके जलमें मिलाय देवे, फिर घीके चिकने बासनमें इसको भरके मुख बंद कर उसपर मुद्रा देकर १ महीने पर्यंत धररक्खे, पश्चात् मुद्राको खोलके निकास लेवे इसको विडंगारिष्ट कहते हैं इसके पीनेसे विद्रधि रोग तथा ऊरुस्तंभ रोग, पथरी, प्रमेह, पेटमें ठोडीके नीचे प्रत्यष्ठीला इस नाम करके वादीका रोग होताहै वो गलगंड, हनुस्तंभ वायु ये संपूर्ण रोग दूर होय ॥

पित्तजविद्रधि निदान ।

पक्वोदुंबरसंकाशः श्यावोवाज्वरदाहवान् ।
क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्चविद्रधिः पित्तसंभवः ॥

अर्थ-पित्तकी विद्रधि पके गूलरके समान होय. अथवा काला वर्ण होय, ज्वर, दाह करनेवाली, उसका प्रगट और पाक शीघ्र होय ॥

सारिवादि और चंदनादि लेप ।

पैत्तिकेसारिवालाजामधुकैः शर्करायुतैः ।
प्रदिह्यात्क्षीरपिष्टैर्वापयस्योशीरचंदनैः ॥

अर्थ-पित्तविद्रधि पर सारिवा खील, मुलहटी. मिश्री इनको दूधमे पीसके लेप करे अथवा खस, चंदन, इनको दूधमें पीसके लेप करे ।

क्वाथ और लेप ।

पिबेद्वात्रिफलाकाथंत्रिवृत्कल्काक्षसंयुतम् ।
पंचवल्कलकल्केनघृतमिश्रेणलेपनम् ॥

अर्थ-पित्तविद्रधिपर त्रिफलाका काढा १ तोला निसोथका चूर्ण डालके पीवे अथवा वड, गूलर, पाखर, जामुन, आंव, इनकी छालको पीस घी मिलायके लेप करे।

कफजन्यविद्रधि ।

शरावसदृशःपांडुःशीतःस्निग्धोल्पवेदनः।
चिरोत्थानप्रपाकश्चविद्रधिःकफसंभवः॥

अर्थ-कफकी विद्रधि शराव ( मट्टीके शराब ) सदृश बडी होय, पीलावर्ण शीतल चिकनी, अल्पपीडा होय उस्की उत्पत्ति और पाक देरमें होयहे।

प्रकारांतर ।

त्रिफलाशिग्रुवरुणदशमूलांभसापिबेत् ।
गुग्गुलुंमूत्रसंयुक्तंविद्रधौकफसंभवे ॥

अर्थ-हरड, बहेडा आंवला, सांहजना, वरना और दशमूल इनके काढेमें गूगल और गोमूत्र डालके पीवे तो कफविद्रधिको नाश करे।

स्वेद ।

इष्टकासिकतालोहाश्वशकृत्तुपपांसुभिः ।
मूत्रैरुष्णैश्चसततंप्रस्वेदःश्लेष्मविद्रधौ ॥

अर्थ-ईंट, वालू, लोह, घोडेकी लीद, तुपाकी धूल, गोमूत्र इनको गरम करके बफारा देकर पसीने निकाले तो कफकी विद्रधि दूर होय॥

पकनेपर स्राव ।

तनुपीतसिताश्चैपामास्रावाःक्रमशःस्मृताः ।

अर्थ-ये तीनप्रकार विद्रधि पकनेके अनंतर होतेहै इन्से वातादिकोंके क्रमसे पीला और सपेद राध निकले॥

सन्निपातविद्रधि ।

नानावर्णरुजास्रावोघंटालोविपमोमहान् ।
विपमंपच्यतेचापिविद्रधिःसान्निपातिकः ॥

अर्थ-सन्निपातकी विद्रधिमें अनेकप्रकारकी पीडा, जैसे तोद, दाह, खुजली, पीडा तथा अनेकप्रकारका स्राव ( जैसे पतला, पीला, सपेद, स्राव होय ) घंटाल कहिये नीचे स्थूल होय और उपर पतरीहो, अर्थात् अग्रभाग अतिऊंचा होय, छोटी बडी कदाचित् नहीं पके ऐसी होय॥

अभिघातजन्य और आगंतुक विद्रधि।

तैस्तैर्भावैरभिहतेक्षतेवापथ्यकारिता। क्षतोष्मावायुविसृतः सरक्तंपित्तमीरयेत्। ज्वरस्तृष्णाचदाहश्चजायंतेतस्यदेहिनः। आगंतुर्विद्रधिर्ज्ञेयःपित्तविद्रधिलक्षणः॥

अर्थ-तिन तिन भाव कहिये लकडी, पत्थर, डेला आदिका अभिघात(चोट लगना पिचजाना इत्यादि) होनेसे, अथवा तलवार, तीर, बरछी इत्यादिक लगनेसे घाव होजानेसे, अपथ्य करनेवाले पुरुषके कुपित वायुकर्के विसृत (फैला) क्षतोष्मा ( घावकी गरमी ) और रुधिरसहित पित्तको कोप करै उस पुरुषके ज्वर, प्यास और दाह होय और इसमें पित्तकी विद्रधिके लक्षण मिलते होंय इस्को आगंतुजविद्रधि जाननो॥

रक्तजविद्रधि।

कृष्णस्फोटावृतःश्यावस्तीव्रदाहरुजाकरः। पित्तविद्रधिलिंगस्तुरक्तविद्रधिरुच्यते॥

अर्थ-कालेफोडोंसे व्याप्त, श्यामवर्ण, दाह, पीडा और ज्वर ये उस्में तीव्र होय, तथा पित्तकी विद्रधिके लक्षण कर्क युक्त होय, उस्को रक्तविद्रधि जानना॥

रक्तविद्रधि।

विद्रधौकुशलःकुर्याद्रक्तागंतुनिमित्तजे। पित्तविद्रधिवत्सर्वंक्रियान्निरवशेषयेत्॥

अर्थ-रक्तविद्रधि आगंतुनिमित्तज विद्रधि, इनपर नियमपूर्वक पित्तविद्रधिके समान सब उपचार करै॥

रक्तविद्रधिपर।

विद्रधौविधिवत्कार्यंरक्तविद्रधिभेषजम्। वरुणादिकषायस्यपानंप्रक्षालनंहितम्॥

अर्थ-रक्तजन्य विद्रधिपर कहेहुए उपचार करके फिर वरुणादि गणका काढा करके पीवे, तथा इसी काढेसे उस रक्तविद्रधिको धोवे॥

स्तनविद्रधीनिदान।

पवनेनस्तनशिराःसंवृताःप्राप्ययोषिताम्। सूतानांगर्भिणीनां तुसंभवःश्वयथुर्घनः। स्तनेस्त्रियःसदुग्धेवाबाह्यविद्रधिलक्षणः। नाडीनांसूक्ष्मवक्त्रत्वात्कन्यानांनसजायते॥

अर्थ-वातसे आच्छादित हुई स्तनोंकी नाडियां प्रसूतिका स्त्रियोंके तथा गर्भवती स्त्रियोंके स्तनोंमें घन सूजनको पैदा करदेतीहैं ।तिसको स्तनविद्रधि कहतेहैं यह स्तनविद्रधि दुग्धवाले स्तनोंमेंही होतीहै कन्याओंके स्तनोंकी नाडियां सूक्ष्म मुखवाली होनेसे तिनके यह स्तनविद्रधि रोग नहीं होताहै ॥

त्रिफला योग।

पक्केषुविद्रधिषुपूयमतिस्रवत्सुनाडीषुचव्रणगदेषुभगंदरेषु । स्याद्गंडमालिषुफलत्रिकगुग्गुलुःस्यात्पथ्यंफलत्रिकघृतंलघुभोजनंच॥

अर्थ-पक्क और अतिराध बहनेवाले विद्रधिपर, नाडीव्रण, भगंदर, गंडमाला इनमें त्रिफला, गूगल मिलायके खाय और त्रिफला घृत तथा लघु भोजन ये पथ्य है।

सौभांजनीय योग।

सौभांजनस्यनिर्यासोहिंगुसैंधवसंयुतः।
अचिराद्विद्रधिंहंतिप्रातःप्रातर्निषेवितः॥

अर्थ-सहिंजनेका गोंद, हींग, सेंधानिमक, इनका चूर्ण नित्य प्रातःकाल सेवन करे तो विद्रधिका तत्काल नाश करे॥

शिग्रुमूलयोग।

शिग्रुमूलंजलेघृष्टंगरपिष्टंप्रलेपयेत्।
तद्रसंमधुनापीत्वाहंत्यंतर्विद्रधिंनरः॥

अर्थ-सहिंजनेकी जडको जलमें पीस उसमें शहत डालके पीवे, तथा उसी रसमें सिंगिया विषका चूर्ण घिसके लेप करे तो अंतर्विद्रधिको नाश करे॥

विद्रधि रोगपर पथ्य।

आमास्थेरेचनंचैवलेपःस्वेदोस्रमोक्षणम्। जीर्णाश्यामाककलमाःकुलित्थालशुनानिच । रक्तशिग्रुश्चनिष्पावकारवेल्लंपुनर्नवा। श्रीपर्णीचित्रकंक्षौद्रंशोफोक्तानिचसर्वशः । पक्कावस्थे शस्त्रकर्मपुराणारक्तशालयः। घृतंतैलंमुद्गरसोविलेपीधन्वजोरसः। शालिशाकंचकदलीपटोलंहिमवालुकम्। चंदनंतप्तशीतांबुसर्वचापिव्रणोदितम्। नराणांविद्रधौरोगेपथ्यापथ्यंयथामलम्। पथ्यान्येतानिसर्वाणिनिर्दिष्टानिमहर्षिभिः॥

अर्थ–कच्चेपनकी दशामें रेचन, लेपन और रुधिर निकालना, पुराने समा, कलमी चावल, तथा कुलथी, लहसन, लाल सहिंजना, रमास, करेला, सांठ, अरणी, चीता, शहद, शोथरोगमें कही हुई सब औषधी और पकनेकी दशामें चीरना, पुराने लाल चावल, घी, तेल, मूंगकारस, विलेपी मरुदेशी जीवोंका मांस, शालिंच शाक, केला, परवर, कपूर, चन्दन, तपाया शीतल जल, व्रणरोगमें कही हुई वस्तु, मनुष्योंको विद्रधिरोगमें दोषके अनुसार पथ्यापथ्य जानिये महर्षियोंने ये सब पथ्य कहे हैं ॥

विद्रधिरोगपर अपथ्य ।

शोफिनांयान्यपथ्यानिव्रणिनामहितानिच ।
क्रमादामेचपक्केचविद्रधौवर्जयेन्नरः ॥

अर्थ–विद्रधि रोगमें, कच्चेपनकी दशामें, शोथ रोगमें कहे हुए अपथ्य और पकेमें व्रणरोगके सब अपथ्य जानिये ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे विद्रधिरोगनिदानचिकित्सा समाप्ता ।

# व्रणशोथ ।

व्रणशोथनिदान ।

एकदेशोत्थितः शोथोव्रणानांपूर्वलक्षणम् । पड्विधःस्यात्पृथक्सर्वरक्तागंतुनिमित्तजः । शोथाः पडेतेविज्ञेयाः प्रागुक्तैः शोथलक्षणैः । विशेषः कथ्यतेतेषांपक्वापक्वविनिश्चये ॥

अर्थ–एक ठिकानेपर सूजन उत्पन्न होनेसे जाने कि, इस्के व्रण ( फोडा ) होगया, सो व्रणरोग पृथक् दोषोंसे ३, सन्निपातसे १, रुधिरसे १ और आगंतुज १, ऐसे मिलकर छः प्रकारके हैं इन छहों व्रणोंमें जो प्रथम सूजन होय उन्के लक्षण शोथरोग लक्षणके समान जानने । इस्में पक्व ( पकना ) अपक्व ( नपकने ) के विषयमें जो विशेषता है उस्को इसजगे कहतेहैं ॥

व्रणपाकलक्षण ।

विषमंपच्यतेवातात्पित्तोत्थश्चाचिरंचिरम् ।
कफजः पित्तवच्छोफोरक्तागंतुसमुद्भवः ॥

अर्थ–वादीसे विषमपाक होय अर्थात् कहीं पके, कहीं नहीं पके, पित्तसे बहुत जल्दीपके कफका फोडा देरमें पके और रुधिरका तथा आगंतुक फोडे का पकना पित्तके समान अर्थात् जल्दी पके है ॥

अपक्वव्रणके लक्षण ।

मंदोष्णताल्पशोथत्वंकाठिन्यंत्वक्सवर्णता ।
मंदवेदनताचैवशोथानामामलक्षणम् ॥

अर्थ-सूजन हाथके छूनेसे थोडी गरम लगे, थोडी सूजन होय, फोडेका स्थान करा होय तथा देहके रंग समान उसका रंग होय और उसमें पीडा मंद होय ये कच्ची सूजनके लक्षण हैं ॥

पच्यमानव्रणके लक्षण ।

दह्यतेदहनेनेवक्षारेणेवविपच्यते । पिपीलिकागणेनेवदश्यते छिद्यतेतथा । भिद्यतेचैवशस्त्रेणदंडेनेवचताडयते । पीडयतेपाणिनेवांतः सूचीभिरिवतुद्यते । शोपश्चोपोविवर्णः स्यादंगुल्येवावपाटयते । आसनेशयनेस्थानेशांतिवृश्चिकविद्धवत् । नगच्छेदाततः शोथोभवेदाध्मातबस्तिवत् । ज्वरस्तृष्णारुचिश्चैवपच्यमानस्यलक्षणम् ॥

अर्थ-जिस समय व्रण पकनेको होय उस समय ये लक्षण होते हैं, अग्निसे भरासा फोडेका स्थान मालूम हो, खार लगानेकासा चिनमिनावे, चैंटी काटनेकीसी पीडा होय, वो दो टूक करनेके समान तथा शस्त्रसे फारनेके समान और दंड आदिके मारनेके समान तथा हाथसे मीडनेके समान तथा भीतरी सुईसे छेदनेके समान पीडा होय और उसमें अत्यंत दाह होय अग्निसे सेकनेके समान उसमें वेदना होय, उस फोडेका रंग बदल जाय, उंगलीके लगानेसे उखारनेकीसी पीडा होय, बैठनेमें सोनेमें खडे रहनेसे बीछू काटनेकीसी घोर पीडा होय वो पीडा कभी शांति नहीं होय, वो सूजन फूली हुई बस्ती ( मूत्रस्थान ) के सदृश तनीसी होय, उसमें ज्वर प्यास और अरुचि ये लक्षण होते हैं ॥

पक्वव्रणके लक्षण ।

वेदनोपशमःशोथोलोहितोल्पोनचोन्नतः । प्रादुर्भावोवलीनां चतोदःकंडूर्मुहुर्मुहुः। उपद्रवाणांप्रशमोनिम्नतास्फुटनंत्वचः । बस्ताविवांबुसंचारः स्याच्छोत्थेंगुलिपीडिते । पूयस्यपीडयत्येकमंतमंतेचपीडिते । भक्ताकांक्षाभवेच्चैवशोथानांपक्वलक्षणम् ॥

अर्थ-व्रण पकनेसे पीडा शान्ति हो जाय उस्की सूजन तामेके रंगकी होय और थोडी होय, ऊंची न होय, उसमें गुजलट पडे, सुई चुभानेकिसी पीडा होय, वारंवार खुजली चले पित्तदाहादि उपद्रवोंकी शांती हो, खुजानेसे उस जगे गढेला हो जाय, त्वचा फट जाय, सूजन हाथके दबानेसे जैसे बस्तीके नीचेका पानी इधर उधर होय, उसी प्रकार राध इधर उधर होय, अन्नमें इच्छाहो ॥

एक दोषसे उत्पन्न सूजन पकनेके समय तीनों दोषोंका संबंध होना।

नर्तेनिलाद्रुग्णविनानपित्तंपाकःकफंवापिविनानपूयः।
तस्माद्धिसर्वेपरिपाककालेपचंतिशोथांस्त्रिभिरेवदोषैः॥

अर्थ-वादीके विना पीडा नहीं होय, पित्तके विना दाह नहीं होय और कफके विना राध नहीं होय अर्थात् पकनेके समय तीनों दोषोंके मिलनेसे सब प्रकारकी सूजन पकती है। रक्तपाक लक्षण ग्रन्थान्तरोंमें कहे हैं यथा-"कफजेषुच शोथेषु गंभीरं पाकमेत्यसृक्। पक्वलिङ्गं ततः स्पष्टं यत्रस्यांच्छिन्नशोफता। त्वक्सावर्ण्यंरुजोल्पत्वंघनस्पर्शत्वमश्मवत् । रक्तपाकमितिब्रूयात्तंप्राज्ञोमुक्तसंशयः" ॥ इसका अर्थ सुगम है ॥

राध न निकालनेका परिणाम।

कक्षंसमासाद्ययथैववह्निर्वाय्वीरितःसंदहतिप्रसह्य॥
तथैवपूयोप्यविनिस्सृतोहिमांसंशिरास्नायुचखादतीह॥

अर्थ-फूंसके गंजमें लगी हुई आग, पवनकी सहायता पाकर जैसे वो फूंसको जलाकर खाक करदे उसी प्रकार व्रणमेंसे राध न निकालनेसे वो राध मांस, शिरा और स्नायु इनको खाय लेती है ॥

आमादिलक्षण।

आमंविदह्यमानंचसम्यक्पक्वंचलक्षणैः।
जानीयात्सभवेद्वैद्यःशेषास्तस्करवृत्तयः॥

अर्थ-आम (कचा) पच्यमान और जो अच्छी रीतिसे पक गयाहो, ऐसे व्रणके लक्षण जो वैद्य जानें हैं उसीको वैद्य जानना चाहिये बाकीके सब चोरहैं ॥

अपक्वछेदन और पक्वकी उपेक्षा करता वैद्यको दोष।

यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्चपक्वमुपेक्षते।
श्वपचाविवमंतव्यौतावनिश्चितकारिणौ॥

अर्थ-जो अज्ञानसे कचे फोडेको पका समझकर फाड और जो पके

फोडेको कच्चा समझकर चीरे नहीं ये दोनों अविचारवान् वैद्य चांडालके समान जानने ॥

व्रणकाचिकित्साक्रम।

आदौविम्लापनंकुर्याद्द्वितीयमवसेचनम्। तृतीयमुपनाहंचचतुर्थीपाटनक्रिया॥ पंचमंशोधनंकार्यंपष्ठंरोपणमुच्यते। एतेक्रमाव्रणस्योक्ताःसप्तमंवैकृतापहम्॥

अर्थ–व्रणमें प्रथम विम्लापनक्रिया करे, फिर अवसेचन (रुधिर निकालना) तीसरे उपनाह (पिंडी बांधना) चौथे पाटन (चिरादेना) पांचवे शोधन छटे रोपण (घावको भरना) सातवे उसकी विकृति अर्थात् घावके स्थानमें गूथ होजाती उसकी चमडीको देहकी चमडीके वर्णमें मिलाय देना इस प्रकार सात क्रम जानने ॥

विम्लापन और रक्तावसेचन।

अभ्यज्यस्वेदयित्वातुवेणुनाड्याशनैःशनैः।
विम्लापनार्थंगृह्णीततैलेनांगुष्ठकेनच॥

अर्थ–प्रथम तैलसे मालिसकर उसस्थानमें बाँसकी नली द्वारा सेककर पसीने प्रगट करे फिर अँगूठेसे तेल लगाकर धीरे २ रगडे इस कर्मको विम्लापन कहतेहैं यह व्रणरोगमें प्रथम करना चाहिये। यदि व्रणमें अत्यंत सूजन और पीडा ये विकार होंवे तो प्रथम रुधिरनिकलवावे॥

रुधिरमोक्षकोमुताध्यत्व।

रक्तावसेचनंकुर्यादादावेवविचक्षणः।
शोफेमहतिसंवृद्धेवेदनावतिवाव्रणे॥

अर्थ–जो व्रण, लेप स्वेद, रुधिर मोक्ष और अपतर्पण इन क्रियाओंसे शमन न होंवे वोभी रुधिर निकालनेसे शीघ्र नष्ट होतेहै।

प्रकारांतर।

एकतश्चक्रियाःसर्वारक्तमोक्षणमेकतः।
रक्तंहिविक्रियांयातितन्मोक्षेयातिविक्रिया॥

अर्थ–रुधिरके बिगडनेसे फोडा फुंसी आदि रक्तविकार होतेहैं उस दुष्ट रुधिरके निकलवानेसे तत्संबंधी विकार शांति होतेहैं इसवास्ते संपूर्ण क्रियाओंमें रुधिर निकालनाही उत्तम है॥

व्रणशोथको फोडना ।

चिरविल्वाग्निकोदंतीचित्रकोहयमारकः ।
कपोतकंकगृध्राणांमललेपेनदारणम् ॥

अर्थ-कंजा, चित्रक, दंती, कनेर इनकी जड तथा कपोत ( पिडुकिया कबू, तर ) कंक ( सपेद चील ) गीध इनकी बीठको गरम करके लेप करे तो व्रणकी सूजन विनाही चिरादिये फूटजावे ॥

स्वर्जिकायावशूकाद्याःक्षारालेपेनदारणाः ।

अर्थ-सज्जीखार, जवाखार इत्यादि क्षारोंका लेप करनेसे व्रणकी सूजन फूटजावे ॥

हेमकायास्तथालेपोव्रणेपरमदारणः ।

अर्थ-हेमकारीकालेप व्रणशोथको फोडनेमें उत्तमहै ।

शणमूलादि लेप ।

शणमूलंचशिग्रूणांफलानितिलसर्षपाः ।
सक्तवःकिण्वमतसीप्रदेहःपाचनःस्मृतः ॥

अर्थ-सन, मूली, सहिजना, इनके फल, तिल, सरसों, सत्तु, किण्व(धान्यको भिगोकर मद्य काढनेको तयार करतेहैं वो ) और अलसी इन सबको एकत्र पीसकर उसपर लेप करे तो व्रणकी सूजनको फोडदेवे ॥

दंतीमूलादिलेप ।

दंतीमूलकचित्रत्वक्स्नुह्यर्कपयसागुडैः ।
भल्लातकास्थिकाशीससैंधवैर्दारणःस्मृतः ॥

अर्थ-दंतीकी जड चित्रककी छाल थूहरकादूध आकका दूध, गुड, भिलावेंकी गुठली हीराकसीस और सैंधानिमक इनकालेप करे तो पके घावको फोड देवे ॥

हस्तिदंतादिलेप ।

हस्तिदंतंजलेघृष्टंबिंदुमात्रंप्रलेपनम् ।
अत्यंतकठिनेचापिशोफेपाचनभेदनम् ॥

अर्थ-हाथीके दांतको पानीमें घिसके सूजनके मुखपर एकबूंद धरे तो अत्यंत कठिन सूजनको पकायके फोड देवे ॥

यवादिलेप।

यवगोधूमचूर्णंचसक्षारंदारणंपृथक्।
हरिद्राभस्मचूर्णाभ्यांप्रलेपोदारणः परः।
अजाविट्क्षारमूज्यंचप्रलेपोव्रणदारणः॥ (?)

अर्थ–जौ, गेहूं, इनके चूनमें क्षार मिलायके लेप करे (वा निमक डाली पुलटिस बांधे) अथवा हलदीकी राख, तथा चूना, अथवा बकरीकी लेंडीकी राख और साम्हर निमक, इन सबको एकत्र करके इनका लेप करेतो फोडे को तत्काल फोडदेवे॥

प्रक्षालन।

ततः प्रक्षालनेक्काथः पटोलीनिंबपत्रजः। अविशुद्धेविशुद्धेतु न्यग्रोधादित्वगुद्भवः। पंचमूलोद्भवंवातेन्यग्रोधादिश्चपैत्तिके। आरग्वधादिकोयोज्यः कफजेसर्वकर्मसु॥

अर्थ–व्रणके धोनेके वास्ते पटोलपत्र और नीमके पत्ते, इनका काढा करके देवे, अथवा शुद्ध अथवा अशुद्ध व्रणके धोनेको वटादिक गणकी छालका काढा करके धोवे, वातव्रणके धोनेके वास्ते दशमूलका काढा और पित्तव्रण धोनेके वास्ते न्यग्रोधादिक और कफव्रणके धोनेके वास्ते आरग्वधादिक क्काथ लेनी चाहिये॥

शोधनरोपण।

तिलसैंधवयष्ट्याह्वनिंबपत्रनिशायुतैः। त्रिवृन्मधुयुतैः पिष्टैः प्रलेपोव्रणशोधनः। तिलकल्कः सलवणोद्वेहरिद्रेत्रिवृद्घृतम्। मधुकंनिंबपत्राणिलेपः स्याद्व्रणशोधनः॥

अर्थ–तिल, सैंधानिमक, मुलहटी, नीमके पत्ते, हलदी और निसोथ, इनके चूर्णको शहतमें घोटके लेप करे तो व्रणको शोधन करे, तथा तिलोंका कल्क निमक, हलदी, दारुहलदी, निसोथ, घी, मुलहटी और नीमके पत्ते, इनको पीसकै लेप करे तो व्रणको शुद्ध करे॥

दुष्टव्रणपर लेप।

निंबकोलकपत्राणिलेपः स्याद्व्रणशोधनः। निंबपत्रतिलैः कल्कोमधुनाकृतशोधनः। निंबपत्रतिलादंतीत्रिवृत्सैंधवमाक्षिकम्। दुष्टव्रणप्रशमनोलेपः शोधनकेशरी॥

अर्थ–नीमके और वेरके पत्तोंको पीसके लेप करे, अथवा नीमके पत्ते, तिलोंका कल्क,इनको शहतके साथ लेप करे, अथवा नीमके पत्ते, तिल दंती-की जड निसोथ, सैंधानिमक और शहत इनका लेप करे तो दुष्ट व्रणका शमन होय ॥

व्रणको शोधन।

अभयात्रिवृतादंतीलांगलीमधुसैंधवैः। सुपवीपत्रधत्तूरकर्णमोटकुठेरिकाः। पृथगेतेप्रलेपेनगंभीरव्रणशोधनाः॥

अर्थ–हरड, निसोथ, दंती,कलिपारी, शहत, सैंधानिमक,करेलोंकेपत्ते, धतूरेके पत्ते, वचूरके और आजवलाके पत्ते, इनका पृथक् २ लेप करनेसे गंभीर व्रणको शोधन करेहै एक २ को पीस २ किसी एककाही लेप करे सबका न करे॥

निंबादि शोधन।

निंबपत्रमधुभ्यांतुयुक्तःसंशोधनःस्मृतः।
एकंवासारिवामूलंसर्वव्रणविशोधनम्॥

अर्थ–नीमके पत्ते और शहत इनका लेप व्रणको शोधन करे, अथवा एकही सारिवाकी जड संपूर्ण व्रणकी शुद्धि करेहै ॥

न्यग्रोधादि शोधन।

न्यग्रोधोदुंबराश्वत्थकदंबप्लक्षवेतसाः।
करवीरार्ककटुकाकषायोरोपणेहितः॥

अर्थ–वड, गूलर, पीपल, कदंब, इमली, वेत, आक और कुटकी इनका काढा व्रणको भरनेमें बहुत उत्तमहै ॥

लेप और चूर्ण।

सप्तदलदुग्धकल्कःशमयतिदुष्टव्रणंप्रलेपेन। मधुयुक्ताशरपुंखा सर्वव्रणरोपणीकथिता॥पंचवल्कलचूर्णैर्वाशुक्तिचूर्णसमायुतैः। धातकीलोध्रचूर्णैर्वानिःसाराहंतितेव्रणाः॥ (१)

अर्थ–सतोनाकी छालको दूधमें पीसके लेपकरे तो दुष्टव्रणको शमन करे किंवा शरपुंखके चूर्णको शहत मिलायके लगावे तो सर्वव्रणको भरदेवे तथा पंचवल्कलका चूर्ण सीपका चूना धायके फूल और लोध इनके चूर्णको जलमें पीसके फोडेपर लगावे तो व्रण भरजाय ॥

निंबादि कल्क और रस।

निंबपत्रघृतक्षौद्रदार्वीमधुकसंयुताः। वर्तिस्तिलानांकल्कोवा

शोधयेद्रोपयेद्व्रणम्॥निंबशम्याकजात्यर्कसप्तपर्णाश्वमारकाः। क्रिमिघ्नामूत्रसंयुक्ताःसेकलेपनधावनैः । करंजारिष्टनिर्गुंडीरसो हन्याद्व्रणंकृमिन् ॥

अर्थ-नीमके पत्ते, घी, शहत दारुहलदी और मुलहटी, इनके चूर्णकी बत्ती अथवा तिलोंका कल्क व्रणका शोधन करके भरदेताहै।नीम, अमलतास, चमेली, आक, सतोना, कनेर और वायविडंग इनके काढेका सेचन, लेपन धोना, इस विषयमें देवे और करंज, नींव और निर्गुंडी इनका रस व्रणके भीतरकी कृमि ( कींडे ) को नाशकरे ॥

लशुनादि लेप और निंबपत्रादि धूप ।

लशुनेनाथवादद्याल्लेपनंकृमिनाशनम् । निंबपत्रवचाहिंगुस-र्पिर्लवणसैंधवैः । धूपनंकृमिरक्षोघ्नंव्रणकंडुरुजापहम् ॥

अर्थ-लहसनका लेप करे तो कृमियोंका नाश होय । तथा नीमके पत्ते वच, हींग, घी, निमक और सेंधानिमक इनको एकत्र कूट पीस धूनी देवे तो कृमि, राक्षस.व्रण और खुजली, इनको नाश करे ॥

त्रिफलादि काथ ।

येक्लेदपाकस्रुतिगंधवंतोव्रणामहांतः सरुजाःसशोथाः । प्रयांतितेगुग्गुलुमिश्रितेनपीतेनशांतिंत्रिफलाजलेन ॥

अर्थ-क्लेद, पाक, स्राव और गंध, इन करके युक्त तथा घोर और पीडा, सूजन इनसे व्याप्त जो व्रण उसके नाश करनेको त्रिफलेका काढेमें गूगल डालके पीवे ॥

मनःशिलादि लेप ।

मनःशिलासमंजिष्ठासलाक्षारजनीद्वयम् । प्रलेपःसघृतक्षौद्रस्त्वग्विशुद्धिकरःस्मृतः ॥

अर्थ-मनसिल, मजीठ, लाख, हलदी, दारुहलदी इनका घी और शहदसे लेप करे तो चर्मकी शुद्धि करे अर्थात् घाव भरनेपर जो गूँथ पडजाती है उसको नहीं पडने दे ॥

पारदादि मलहरघृत ।

रसगंधकयोश्चूर्णंतत्समंमुर्दशंखकम्।सर्वतुल्यंतुकंपिल्लींकंचि-त्तुत्थसमन्वितम्। सर्वसंमेलयेद्दत्वाघृतंसर्वचतुर्गुणम् । पिचुस्रु-

तंप्रदातव्यंदुष्टव्रणविशोधनम्। नाडीव्रणहरंचैवसर्वव्रणनिषूद-
नम्। येव्रणानप्रशाम्यंतिभेषजानांशतेनच। अनेनतेप्रशा-
म्यंतिसर्पिषास्वल्पकालतः॥

अर्थ-पारा गंधक इनकी कजली और कजलके समान मुरदासिंग तथा सबके बराबर कवीला तथा किंचित् लीलाथोथा इन सबको एकत्र खरल कर चौगुना घी मिलायके एकजीव करलेवे फिर इसको कपडे लगायके फोडेपर चिपकावे तो यह घृत व्रणशोधक है तथा नाडीव्रण संपूर्ण व्रण इनको नाश करे जो घाव सैकडों औषधोंसे दूर नहीं होते वो इस मलहमसे थोडे कालमेंअच्छे होय॥

प्रकारांतर।

रसगंधकसिंदूरराल्कंपिल्लमुर्दकम्। तुत्थंखादिरकंचूर्णंसर्वं-
घृष्टंचतुर्गुणम्। युक्त्यासंमेल्यपिचुनाव्रणेदेयंविजानता।
सर्वव्रणप्रशमनंघृतमेतन्नसंशयः॥

अर्थ-पारा, गंधक, सिंदूर, रार, कवीला, मुर्दासिंग, लीलाथोथा, कत्था इन सबको एकत्र चूर्ण कर इसमें चौगुना घी डालके मलहम बनाय ले इसको कपडेपर लगायके घावपर रक्खे तो यह घृत अर्थात् मलहम सर्व प्रकारके व्रणोंको नाश करे॥

अयोरजादिलेप।

अयोरजःसकासीसंत्रिफलाकुसुमानिच।
प्रलेपःकुरुतेदार्व्याःसद्यएवनवत्वचि॥

अर्थ-लोह, हीराकसीस, हरड, बहेडा आँवला, लौंग, दारुहलदी इनको नए चमडेपर लेप करे तो देहके रंगसे नवीन चमडेके रंगको मिलायदे॥

गुग्गुलवटक।

त्रिफलाचूर्णसंयुक्तोगुग्गुलुर्वटकीकृतः।
निषेवितोविबंधघ्नोव्रणशोधनरोपणः॥

अर्थ-त्रिफलाका चूर्ण मिलायके गूगलकी गोली बनावे इसमेंसे एक एक देवे तो मलबद्धताको नाश करे, तथा व्रणको शुद्ध करके भरलावे॥

विडंगादि गुग्गुलु।

विडंगत्रिफलाव्योषचूर्णंगुग्गुलुनासमम्। सर्पिषावटकान्कुर्यात्
खादेद्वाहितभोजनः॥ दुष्टव्रणापचीमेहकुष्ठनाडीविशोधनः॥

अर्थ-वायविडंग, हरड, बहेडा, आंवला, सोंठ मिरच पीपल इन सबके बराबर गूगल लेवे सबको कूटपीस ॥

अमृतादिगुग्गुलु ।

अमृतापटोलमूलंत्रिकटुत्रिफलाकृमिघ्नानां । कृत्वासमभाग चूर्णतत्तुल्योगुग्गुलुर्योज्यः ॥ प्रतिवासरमेकैकांखादेदथाक्षपरिमाणम् । जेतुंव्रणवातास्रंगुल्मोदरपांडुशोथादीन् ॥

अर्थ-गिलोय परवलकी जड, सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आंवला, वायविडंग इनको सम भागले चूर्ण करे तथा सब चूर्णके बराबर गूगल मिलावे फिर एक२ तोलेकी गोली बनावे एक गोली नित्यप्रति भक्षण करे तो व्रण वातरक्त, गोला, उदर पांडुरोग और सूजन इनको नाश करे ॥

जात्यादिघृत ।

जातीपत्रपटोल निंबकटुकादार्वीनिशासारिवामंजिष्ठाभयतुत्थसिक्थमधुकैर्नक्ताह्वबीजैः समैः । सर्पिः सिद्धमनेनसूक्ष्मवदनामार्मिश्रिताः स्राविणोगंभीराः सरुजोव्रणाः सगतिकाः शुद्ध्यंतिरोहंतिच ॥

अर्थ-जावित्री, पटोलपत्र, नीमकीछाल, कुटकी, दारुहलदी, सारिवा, मजीठ लीलायोथा, खपरिया, मोम, मुलहटी, कंजेके बीज, इनके काढेमें घी मिलायके सिद्ध करे और खाय तो छोटे मुखका, मर्मका, बहनेवाला, गंभीर दूखनेवाला, अंतर्गति करनेवाला ऐसा व्रणको शुद्ध करे, तथा भरलाताहै ॥

स्वर्जिकादिघृत ।

स्वर्जिकाचयवक्षारःकपिल्लंचहरेणुका । टंकणश्वेतखदिरंतुत्थंचर्णंचगोघृतैः । सर्वसमांशंसंचूर्ण्यमर्दयेत्प्रहरंदृढम् । स्वर्जिकाद्यमिदंसर्पिःसर्वव्रणहरंपरम् ॥

अर्थ-सज्जीखार, जवाखार, कबीला, रेणुकबीज, सुहागा, पपरियाकत्थ, लीलाथोथा, इन सबका चूर्णकर गौके घीसे १ प्रहर खरल करे, यह स्वर्जिकादि घृत सर्व प्रकारके व्रणोंको नाश करे तथा व्रणको भरलावे है और कृमि खुजली, इनको नाश करके चमडीको उत्तम करे ॥

लेपोपनाह ।

कटुतैलान्वितैर्लेपःसर्पनिर्मोकभस्मनिः ।
चयःशाम्यतिगंडस्यप्रकोपःस्फुटतिद्रुतम् ॥

अर्थ-सांपकी कांचली और राख इनको सरसोंके तेलमें लेप करे तो व्रणमें संचय, गंडका प्रकोप शांति होकर शीघ्र फूटजावे ॥

लेपनियम।

नरात्रौलेपनंदद्याद्दत्तंचपतितंतथा । नचपर्युषितंचैवशुष्यमाणंनधारयेत् ॥ शुष्माणंचाप्युपेक्षेतप्रदेहंपीडनंप्रति । नचापि मुखमालिंपेत्तेनदोषः प्रसिच्यते ॥

अर्थ-रात्रिमें लेपन करे और लगाया हुआ लेप गिर पडे तो उसको न लगावे तथा बासी औषधको न लगावे, सूखने वाला व्रणका लेप तथा लुगदी बांधने उपेक्षा करे, तथा व्रणके मुखपर लेप न करे यदि व्रणके मुखपर लेप करे तो दोषोंका सिंचन होय ॥

पाचन काल।

नप्रशाम्यतियःशोथःप्रलेपादिविधानतः ।
द्रव्याणिपाचनीयानिदद्यात्तत्रोपनाहने ॥

अर्थ-जो सूजन प्रलेपादिक करने से शांति न होय उसको पाचन करने वाली औषध बांध के शांति करे ॥

अथोपनाहन।

सतिलासातसीबीजादध्यम्लंसक्तुपिंडिका ।
सकिरावकुष्ठलवणाः शस्ताः स्युरुपनाहके ॥

अर्थ-तिल-अलसी-जौकेचूनकीपिंडी-खट्टादही-कूठ-निमक- ये एकत्र करके धान्य भिगोके दारु निकालनेके वास्ते तयार करे हुए जलमें भिगोय कर पिंडी बांधे ॥

सक्तुपिंडी।

तैलेनसर्पिषावापिद्वाभ्यांसक्तुकपिंडिका ।
सुखोष्णाशोफनाशार्थमुपनाहःप्रशस्यते ॥

अर्थ-सत्तूको तेलमें अथवा घीमें गरम कर उसको सुखोष्ण करके पिंडी बांधे तो सूजन दूर होय ॥

पाटन।

अंतः पूयिष्ठवक्रेषुतथैवोत्संगवत्स्वपि । गतिमत्सुचरोगेषुभे-

दनंशस्तमुच्यते ॥ बालवृद्धासहक्षीणभीरुणांयोपितामपि ॥
मर्मोपरिचजातेषु पक्केशोथेचदारुणम् ॥

अर्थ-व्रणके मुखमें राध होनेसे तथा और पास राध होनेसे अथवा व्याधिके फैलनेसे उसको फोड़ देवे. बाल वृद्ध क्षीण डरपोक स्त्री और मर्म के ऊपर व्रण होनेसे तथा सूजनके पकनेपर व्रणको अवश्य फोड देना चाहिये ॥

मातुलुंगादि लेप।

मातुलुंगाग्निमंथौचसुरुदारुमहौषधम् ॥
अहिंस्राचैवरास्नाचप्रलेपोवातशोफहा ॥

अर्थ-बिजौरा, अरनी, देवदारु, सोंठ, अहिंस्रा, ( ऐरावती ) और रासना इनका लेप वात शोथको नाश करे ॥

कांजिक कल्क।

कल्कःकांजिकसंपिष्टः स्निग्धःशाखोटकत्वचः।
सुपर्णइवनागानांवातशोथविनाशनः ॥

अर्थ-अखरोटकी छाल कांजीमें घोटके उसका लेप करे तो वातज नित सूजनको नाश करे जैसा सर्पोंका गरुड नाश करते हैं ॥

पित्तशोथ चिकित्सा।

दूर्वाचनलमूलंचमधुकंचंदनंतथा।
शीतलैश्चगणैःसर्वैःप्रलेपःपित्तशोफजित् ॥

अर्थ-दूब नरसलकी जड, मुलहटी, चंदन और संपूर्ण शीतल औषधों का गण, इनका लेप करे तो पित्तजनित सूजनका नाश होय ॥

अजगंधादि लेप।

अजगंधाश्वगंधाचकालासरलयासह ॥
कपित्थकाचशृंगीचप्रलेपःश्लेष्म शोथहा ॥

अर्थ-वनतुलसी, असगंध, कालीनिसोथ, सफेदनिसोथ, कवीला और काकडासिंगी इनका लेप कफात्मकसूजनको नाश करे ॥

कृष्णादिलेप।

कृष्णापुराणपिण्याकशिग्रुत्वक्सीकताशिवा।
मूत्रपिष्टःसुखोष्णोयंलेपःश्लेष्मशोथजित् ॥

अर्थ–पीपल, पुरानीखल, सहिजनेकी छाल, खांड, हरड, इनको गोमूत्रमें पीसके गरम करके सुहाता २ लेप करे यह कफजनितसूजनको नाश करे ॥

न्यग्रोधादिलेप।

न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षवेतसशेलुभिः॥चंदनद्वयमंजिष्ठायष्टीसुरण गैरिकैः॥ शतधौतघृतोन्मिश्रैर्लेपोरक्तप्रसादनः॥ दाहपाकरुजास्रावशोफनिर्वापणंपरः ॥ आगंतुजेरक्तजेचएपलेंपोतिपूजितः॥

अर्थ–वड, गूलर, पीपल, इमली, वेत, लिसोरा, सफेदचन्दन, लालचन्दन, मजीठ, मुलहटी, सूरन, (जमीकन्द) गेरू इनका चूर्ण करके सौवार धुलेहुए घीमें मिलायके घोटे इसका लेप करे तो रुधिर की शुद्धि करे और दाह, पाक पीडा, स्राव और सूजन इनको नाश करे तथा यह लेप आगन्तुक व्रण तथा रक्तजव्रण इनपर उत्तम है ॥

---

# व्रणरोग।

व्रणरोग का कर्मविपाक।

जात्युत्तमस्त्रीगमनाज्जायतेमस्तकव्रणी।
तत्पातकविशुध्यर्थंप्राजापत्यंव्रतंचरेत् ॥

अर्थ–उत्तम जातिकी स्त्री से हीन वर्णका पुरुष गमन करे वो मस्तक व्रणी होता है उसको इस पापके दूर करनेको प्राजापत्य व्रत करना चाहिये॥

कर्मकालेकुक्कुटंचखरादीन्वायईक्षते । सनासिकाव्रणीचस्याद्रार्द्रनेत्रश्चजायते॥उद्यन्नद्येत्यृचाचाज्यंजुहुयादयुतंचरुम्।श्रीसूक्तंचजपेद्रक्षांदूर्वाक्षतविमिश्रिताम्॥शिखायांचनिबध्नीयात् शिवसंकल्पमंत्रितम् ॥

अर्थ–स्नान संध्यादिक पुण्य कर्म करते समय मुरगा, गधा, चांडालादिक इनको बुद्धिपूर्वक देखे जिसके नासिका व्रण होय है तथा नेत्रोंसे जल गिरा करे उस की शांति यह है कि "उद्यन्नद्येति" इस ऋचासे घृत और चरुका होम दशहजार करे तथा श्रीसूक्तका जप व्याधिके तारतम्यानुसार करे, तथा शिखा (चुटिया) में दूब और अक्षतयुक्त भस्म शिवसंकल्पमंत्रसे रक्षार्थ बांधे ॥

व्रणनिदान।

द्विधाव्रणःपरिज्ञेयःशारीरागंतुभेदतः।
दोषैराद्यस्तयोरन्यःशस्त्रादिक्षतसंभवः॥

अर्थ-शरीर और आगंतुक इन भेदोंसे व्रण दो प्रकार का है, पहिला शरीर दोषोंके कोपसे होय है और दूसरा शस्त्रादिक करके घावके होनेसे होय है॥

वातिक व्रण।

स्तब्धःकठिनसंस्पर्शोमंदस्रावोमहारुजः।
तुद्यतेस्फुरतिश्यावोव्रणोमारुतसंभवः॥

अर्थ-वादीसे प्रगट व्रणमें जिकड़ना, तथा हाथके छूनेसे कठिन माॡम होय, उसमेंसे थोडा स्राव होय तथा पीडा बहुत होय तथा सुईके चुभाने कीसी पीडा होय और उसका रंग काला होय॥

पैत्तिकव्रण।

तृष्णामोहज्वरक्लेददाहदुष्टयवदारुणैः।
व्रणंपित्तकृतंविद्याद्गंधैःस्रावैश्चपूतिकैः॥

अर्थ-प्यास, मोह, ज्वर, क्लेद, दाह, सडना, चिरासा होय, वास आवे, स्राव होय ये पित्तव्रणके लक्षण है॥

कफजन्यव्रण।

बहुपिच्छोगुरुःस्निग्धःस्तिमितोमंदवेदनः॥
पांडुवर्णोल्पसंक्लेदीचिरपाकीकफोद्भवः॥

अर्थ-कफका स्राव अत्यंत गाढा, भारी, चिकना, निश्चल, मन्द, पीडा, पीलारंग, थोडा स्रवने वाला और बहुत कालमे पके॥

रक्तज व द्वंद्वजव्रण।

रक्तोरक्तस्रुतीरक्ताद्विनिजः स्यात्तदन्वयैः।

अर्थ-जो रक्तके कोपसे व्रण होय वो रक्तवर्ण, उसमेंसे रुधिर स्रवे, एक दोष और रुधिरके संबंधसे जो होय वो द्वन्द्व अथवा दो दोष तथा रुधिर इनके मिलनेसे सन्निपातका व्रण जानना॥

सुखव्रणनिदान।

त्वङ्मांसजःसुखेदेशेतरुणस्यानुपद्रुतः।
धीमतोभिनवःकालेसुखसाध्यःसुखव्रणः॥

अथ-जो व्रण त्वचा और मांस तथा मर्मरहित स्थानमें उपद्रव रहित होय और जो तरुण तथा ज्ञानी पुरुषके हेमंत शिशिर कालमें प्रगट होय, उस्को सुखव्रण कहते हैं वो सुखसाध्य है ॥

कृच्छ्रसाध्य और असाध्य।

गुणैरन्यतमैर्हीनस्ततःकृच्छ्रोव्रणःस्मृतः।
सर्वैर्विहीनोविज्ञेयःसोसाध्योनिरुपक्रमः ॥

अर्थ-जो पूर्व श्लोकमें लक्षण कह आये उनमेंसे कुछ लक्षण थोडे होनेसे व्रण कृच्छ्रसाध्य होय. है और गुण रहित होय वो असाध्य है, उसकी चिकित्सा न करनी चाहिये ॥

दुष्टव्रण।

पूतिपूयातिदुष्टासृक्स्राव्युत्संगीचिरस्थितिः।
दुष्टव्रणोतिगंधादिःशुद्धलिंगविपर्ययः ॥

अर्थ-जिसमेंसे दुर्गन्ध युक्त राध और सडा भया रुधिर बहे जो ऊपर ऊंचा तथा भीतरसे पीला होय, बहुत दिन रहनेवाला होय, उसको दुष्टव्रण कहते हैं वो शुद्ध लिंगके विपरीत होय है ॥

शुद्ध व्रणके लक्षण।

जिह्वातलाभोतिमृदुःश्लक्ष्णःस्निग्धोल्पवेदनः।
सुव्यवस्थोनिरास्रावःशुद्धोव्रणइतिस्मृतः ॥

अर्थ-जो व्रण जीभके नीचे भागके समान अत्यंत नरम होय, स्वच्छ, चिकना, थोडी पीडा युत, भले प्रकारका कहिये ऊंचा आदि जो दुष्ट व्रणादिकमें लक्षण कहे वो न होय, दोष रक्तादि स्रावरहित होय उस्को शुद्धव्रण जानना ॥

भरनेवाले व्रणके लक्षण।

कपोतवर्णप्रतिमायस्यांताःक्लेदवर्जिताः।
स्थिराश्चपिटिकावंतोरोहतीतितमादिशेत् ॥

अर्थ-जिस्का घाव कबूतरके रंग सदृश होय और जिस्में क्लेदन नहता होय और घाव स्थिरहो, जिस्में फूंसीसी माळूम हो, उस्को वैद्य जाने कि, यह व्रण ( घाव ) स्थिर भरनेवाला है ॥

भरेहुए व्रणके लक्षण।

रूढवर्त्मानमग्रंथिमशूनमरुजंव्रणम्।
त्वक्सवर्णंसमतलंसम्यग्रूढंतमादिशेत् ॥

अर्थ-जिसका मार्ग भरगया होय, गॉठबँधी होय,सूजन और पीडा जिस्में होय नहीं, त्वचाके समान वर्ण होगया हो, घावका गढेला भरकर बराबर होगयाहो, वो व्रण उत्तम भरा जानना ॥

व्याधिविशेष करके व्रणको कृच्छ्रसाध्यत्व।

कुष्ठिनांविषजुष्टानांशोषिणांमधुमेहिनाम्।
व्रणाःकृच्छ्रेणसिद्ध्यंतियेषांचापिव्रणेव्रणाः ॥

अर्थ-कोढी पुरुष, विषवाला पुरुष, क्षयीरोग वाला, मधुमेही पुरुष,ऐसेन्का व्रण बडे कष्टसे साध्य होय है। और जिस्के पहिले व्रणमें व्रण प्रगट होय, उस्के ये व्रण कष्टसाध्य होय हैं ॥

साध्यासाध्य लक्षण।

वसामेदोथमज्जानंमस्तुलुंगंचयःस्रवेत्।
आगंतुजोव्रणःसिद्ध्येन्नसिद्ध्येद्दोषसंभवः ॥

अर्थ-जिस व्रणमें से चर्बी, मेद, मज्जा और वस्तिस्नेह ये बहें वो व्रण आगंतुज होय तो साध्य है और दोषकृत होय तो साध्य नहीं होये ॥

असाध्य व्रण।

मद्यागुर्वाज्यसुमनःपद्मचंदनचंपकैः।
सुगंधादिव्यगंधाश्चमुमूर्षूणांव्रणाःस्मृताः ॥

अर्थ-मद्य, अगर, घृत, फूल कमल, चन्दन और चंपाके फूलके समान अथवा चमत्कारी, पारिजाति आदि फूलकोंसीगन्ध जिस व्रणमें से आवै वो व्रण मरने वाले रोगी के जानना ॥

प्रकारांतर।

येचमर्मस्वसंभूताभवंत्यत्यर्थवेदनाः। दह्यंतेचांतरत्यर्थंबहिः शीताश्चयेव्रणाः॥ दह्यंतेबहिरत्यर्थंभवंत्यंतश्चशीतलाः। प्राणमांसक्षयंश्वासकासारोचकपीडिताः।प्रवृद्धपूयरुधिराव्रणाये- पांचमर्मसु ॥ क्रियाभिः सम्यगारब्धानसिद्ध्यंतिचयेव्रणाः। वर्जयेदेवतान्वैद्यः संरक्ष्यन्नात्मनोयशः ॥

अर्थ-जे व्रण मर्मस्थानमें प्रगट भये होय और उन्में अत्यन्त पीडा होय वे तथा जिस जिस व्रणके भीतर दाह होय और बाहर शीतल होय वे अथवा बाहर दाह होय और भीतर शीतलता होय वे तथा जिन्में बल, मांस, इन्का

क्षय होय, श्वास, खांसी, अरुचि, इन्से अत्यंत पीडित होय, ऐसे अथवा जे व्रण मर्मस्थानमें प्रगट भये हों उन्में से राध, रुधिर बहुत बहे वे अथवा जिन व्रणोंकी अच्छी चिकित्सा करनेसे भी अच्छे न होय ऐसे व्रणोंका अपने यशकी रक्षा करने वाला वैद्य त्याग दे ॥

व्रणमें अपचार।

व्रणोश्वयथुरायासात्सचरागश्चजागरात्।
तौचरुक्च दिवास्वापात्ताश्चमृत्युश्चमैथुनात्॥

अर्थ-परिश्रम करनेसे व्रणमें सूजन होती है और जागनेसे ललाही होतीहै और दिनमें सोनेसे सूजनपर लाली आयकर पीडा होती है और मैथुन करनेसे सूजन लाली पीडा होकर मृत्यु होय ॥

व्रणरोगमें सामान्यचिकित्सा।

अम्लंदधिचशाकंचमांसमानूपवारिजम्।
जीरंगुरुणिचान्नानिव्रणिनः परिवर्जयेत्॥

अर्थ-खट्टादही-साग-अनूपदेशके तथा जलमें रहने वाले प्राणियोंका मांस जीरा और भारी अन्न ये पदार्थ व्रणरोग वालेको त्याग देने चाहिये ॥

वातव्रण चिकित्सा।

मातुलुंगाग्निमंथौचसुरदारुक्महौषधम्।
अहिंस्राचैवरास्नाचप्रलेपोवातशोफहा॥

अर्थ-बिजोरेकी जड-अरनी-देवदारु-सोंठ-नागफनी-थूहर और रास्ना-इनका लेप करे तो वातसंबंधी सूजनको नाश करे ॥

रक्त स्राव।

हरत्यष्टांगुलंतुंबीशृंगंचद्वादशांगुलम्।
शिरासर्वांगजंरक्तंजलौकाचतुरंगुलम्॥

अर्थ-तुंबी आठ अंगुल पर्यंतके रुधिरको निकाले है सिंगी बारह अंगुलके रुधिरको और शिरावेध ( फस्त खोलना ) सर्वांगके रुधिरको और जोख चार अंगुलके रुधिरको निकाले है ॥

गंभीरव्रणपर लेप।

अभयात्रिवृतादंतीलिंगिलीमधुसैंधवैः। सुपर्वीपत्रधत्तूरकर्णमोटकुठेरिकाः। पृथगेतेप्रलेपेनगंभीरव्रणशोषणाः॥

अर्थ-हरड, निसोथ, दंती, मजीठ, सहत, सेंधानिमक, कलौंजी, तालीसे पत्र, धतूरा, बबूर और कठेरक इनका लेप करे तो ये पृथक् २ व्रणको शोषण करने वाले हैं ॥

निंबादि लेप।

निंबपत्रंतिलादंतीत्रिवृत्सैन्धवमाक्षिकम्।
दुष्टव्रणप्रशमनोलेपःशोधनकेसरी ॥

अर्थ-नींबके पत्ते, तिल, दंती, निसोथ, सेंधानिमक, सहत इनका लेप दुष्ट व्रणको नाशक और शोधन विषयमें सिंह है ॥

मनःशिलादि लेप।

मनःशिलासमंजिष्ठासक्षाराराजनीद्वयम्।
प्रलेपःसघृतक्षौद्रस्त्वग्विशुद्धिकरःस्मृतः ॥

अर्थ-मनसिल, मजीठ, जवाखार, दारुहलदी, हलदी, घी और सहत इनका लेप त्वचाकी शुद्धि करे है ॥

व्रणकी कृमिपर।

करंजारिष्टनिर्गुंडीरसाहन्याद्व्रणकृमीन् ॥

अर्थ-करज, अमलतास, निर्गुंडी इनका रस व्रणसंबंधी कृमिको नाशकरे॥

प्रकारांतर।

निंबशम्याकजात्यर्कसप्तपर्णाश्वमारकाः।
कृमिघ्नामूत्रसंयुक्तासेकलेपनधावनेः ॥

अर्थ-नीब, अमलतास, चमेली, आक, सतौना सपेदकनेर और गोमूत्र इनका लेप तथा इन्हींके काढेसे व्रणको धोना तथा बफारा देना ये सब कर्म कृमिनाशक है ॥

जात्यादि घृत।

जातीनिंबपटोलपत्रकटुकादार्वीनिशासारिवामंजिष्ठाभयासिंधुतुत्थमधुकैर्नक्ताह्ववीजैःसमैः॥ सर्पिःसिद्धमनेनसूक्ष्मपदना मांसाश्रिताः स्राविणोगंभीराः सरुजोव्रणासुगतिकाःशुद्धचं तिरोहंतिच ॥

अर्थ-चमेली,नीब,पडवल,कुटकी,दारुहलदी, हलदी, सपेदसारिवा, मजीठ, खस, सेंधानिमक, लीलाथोथा, मुलहटी, इनके बराबर कंजाके बीज ले, इन

सबके कल्कको मिलायके सिद्ध करा हुआ घी, इसके लगानेसे छोटे मुखका मांसाश्रित गहन स्राव होनेवाला, पीडायुक्त ऐसा व्रण शुद्ध हो भरके अच्छा होय॥

पटोलादि क्काथ।

पटोलीनिंबपत्राणांक्काथःसंक्षालनेहितः।
कल्कःसंरोपनेशस्तास्तिलानांमधुकान्वितः॥

अर्थ-परवल, नीमके पत्ते, इनका काढा घावके धोनेमें उत्तम है, उसी प्रकार तिलोंका कल्क ओर मुलहठीका चूर्ण व्रणके भरनेमें उत्तम है॥

त्रिफलादिक्काथ।

येक्लेदपाकेसतिगंधवंतोव्रणामहांतःसरुजःसशोथाः।
प्रयांतितेगुग्गुलमिश्रितेनपीतेनशांतिंत्रिफलाजलेन॥

अर्थ-जो व्रण राध होकर पके और गन्ध पीडा सूजन इन करके युक्त तथा बडे भारी हो वो हरड, बहेडा, आँवला इनके काढेमें गूगल मिलायके पीनेसे अच्छे होवे॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे शारीरकव्रण निदानचिकित्सा समाप्ता।

# अथाग्निदग्धव्रणनिदान.

तत्रस्निग्धंरूक्षंवाश्रित्यद्रव्यमाग्निर्दहति॥ अग्निःसंतप्तोहिस्नेहः सूक्ष्ममार्गानुसारित्वात्त्वगादीननुप्रविश्याशुदहति। तस्मा त्स्नेहदग्धेधिकारुजाभवंति। तत्रप्लुष्टंदुर्दग्धंसम्यक्दग्धम तिदग्धंचेतिचतुर्विधभवत्यग्निदग्धम्॥

अर्थ-तहाँ स्निग्ध द्रव्य (घृत आदि) और रूक्ष द्रव्य (काष्ठपाषाण लोष्ठादि) के आश्रय करके अग्नि, वैद्यके दोषसे दहन करे है। अग्नि करके संतप्त जा चिकनाई है सो सूक्ष्म शिरानुसारित्व होनेसे त्वचा आदिमें प्रवेश हो तत्क्षण पजारता है। इसीसे स्नेहदग्धमें अधिक पीडा होती है। तहाँ प्लुष्ट, दुर्दग्ध, सम्यग्दग्ध और अतिदग्ध ये चतुर्विध अग्नि दग्ध हैं॥

तत्रयद्विवर्णंप्लुष्यतेप्रतिमात्रंतत्प्लुष्टं। यत्रोत्तिष्ठंतिस्फोटास्ती व्राश्चोपदाहरागपाकवेदनाश्चिराच्चोपशाम्यंतितद्दुर्दग्धं॥ स म्यग्दग्धमवगाढंतालफलवर्णंसुस्थितंपूर्वलक्षणयुक्तं। अतिद

ग्धंतुत्वङ्मांसावलंबनंगात्रविश्लेषः शिरास्नायुसंध्यस्थिव्यापादेनातिमात्रंवेदनाज्वरदाहपिपासामूर्च्छाश्वासोपद्रवाभवंति। व्रणश्चास्यचिरेणरोहतिरूढश्चविवर्णोभवति ॥ तदेतच्चतुर्विधमग्निदग्धलक्षणमात्मकर्मप्रसाधकंभवति ॥

अर्थ-तहां दग्धस्थानका विवर्ण हो और अत्यंत दाह हो उसको प्लुष्ट कहते हैं। जिसमें तीव्र फोडे प्रगट होवे और खींचने कीसी पीडा, दाह, राग (रक्तता) पाक और ओपादि दाह होवे तथा बहुत देरमें जो शांति होवे उसको दुर्दग्ध कहते हैं। जो अति दग्ध लक्षण करके रहित हो तथा पके हुये तालफलके समान वर्ण होवे और अत्यंत ऊंचा तथा नीचा इत्यादि दोषरहित हो और जो पूर्वलक्षण (त्वचा, मांस, शिरा, स्नायु, संधी, अस्थि दाह लिंग) युक्त हो उसको सम्यग्दग्ध कहते हैं। अति दग्ध होनेके ये लक्षण हैं कि, मांसका अवलंबन, देहका विघट्टन, शिरा, स्नायु, संधी और अस्थि इनका हिंसन, अत्यंत ज्वर, दाह, प्यास मूर्च्छा इत्यादि उपद्रव होवे तथा व्रण बहुत दिनमें भरे और भर जावे तब भी वह स्थान विवर्ण हो जावे। यह चतुर्विध अग्निकर्म वैद्यको आत्मकर्म (चिकित्सा) का प्रसाधक होता है ॥

प्लुष्टस्याग्निप्रतपनंकार्यमुष्णंतथौषधम्। शीतामुष्णांचदुर्दग्धे क्रियांकुर्यात्ततःपुनः। घृतालेपनसेकांस्तुशीतान्येवास्यकारयेत्। अतिदग्धेविशीर्णानिमांसान्युद्धृत्यशीतलाम्। क्रियांकुर्याच्चतांकालेशालितंडुलकंडनैः। तिंदुक्यास्त्वक्कषायैर्वाघृतमिश्रैःप्रलेपयेत्। सम्यक्दग्धेतुगाक्षीरीप्लक्षचंदनगैरिकैः। सामृतैसर्पिषायुक्तैरालेपंकारयेद्भिषक् ॥

अर्थ-प्लुष्ट दग्ध है उसको अग्निसे तपाना चाहिये और औषध भी गरम देना चाहिये अर्थात् लेप पानादिक भी उष्ण ही करने चाहिये। कदाचित् कोई शंका करे कि, अग्निदग्ध उष्ण है उसमें उष्ण ही क्रिया करना तो हमारी समझमें नहीं आता दुर्दग्धमें शीतल और उष्ण दोनों क्रिया वैद्यको करनी चाहिये और पीछे घृतका लेप और सेक आदि शीतल ही करना चाहिये, इस प्रकार रोगी सुखी होता है। कोई कहताहै कि, अतिदाहमें शीतल क्रियाकरे और उष्ण क्रिया कदाचित् न करे। अतिदग्धमें विखरेहुये मांसको निकाल कर वैद्य शीतल क्रिया करे पीछे सांठीचावलोंकी कणकी करके तेंदूकी छालके काढेमें घृत

मिलाय लेप करे। सम्यग्दग्धमें वंशलोचन (अथवा कोई तुगाक्षीरीके कहनेसे वंशलोचनके समान पार्थिवद्रव्य विशेष कहते हैं) पाखर, लालचंदन और गिलोय इनको घृतमें मिलाय लेप करे यह लेप पित्तको शांति करताहै॥

पथ्यादि लेप।

पथ्याकर्दमजीरकमधुसिक्थकसर्जमिश्रितोलेपः।
गव्यंघृतमपहरतिचपावकजनितंव्रणंसद्यः॥

अर्थ-हरड, कीच, जीरा, मुलहटी, मोम, राल, इन सबको एकत्र पीस लेप करे अथवा गौका घी अग्निसे भुलसे हुए पर लगावे॥

अंतर्धूम।

अंतर्धूमकुठेरकोदहनजंलेपान्निहंतिव्रणं
चाश्वत्थस्यविशुष्कवल्कलभवंचूर्णंतुसंगुंठनात्॥

अर्थ-घरका धूआँ आजवला चित्रक इनका लेप करनेसे व्रण नाश होय अथवा पीपलकी सूखी हुई छालके चूर्ण लगानेसे व्रण नाश होय॥

सुधादि लेप।

सुधांपुरातनींदग्धोवारिणापरिपेषिताम्।
लेपनंतैलदग्धस्यविस्फोटव्याधिनाशनम्॥

अर्थ-बहुत दिनका पुराना चूना ले उसमें दहीका जल डालके पीसे फिर इसका लेप करे तो तेलसे जले हुएको और फोडेनको नाश करे॥

शेल्वादि आश्चोतन।

अक्षिपक्ष्मसुकर्तव्यमिदमाश्चोतनंहितम्॥ शेलुत्वक्त्रिफलादार्वी
क्वाथोरोचनयायुतः। स्नुह्यर्कक्षीरसिक्तोष्णगव्यंसर्पिर्निषेचयेत्॥

अर्थ-शेलूकीछाल-हरड-बहेडा-आँवला दारुहलदी इनके काढेमें गोरोचन डालके इससे नेत्र सिचन करे-फिर घीसे सिचन करे तो जलेहुए नेत्र तथा थूहर आकका दूध इनसे बिगडे हुए नेत्र अच्छे होय॥

अग्निदग्धपर लेप।

अभ्यंगाद्विनिहंतितैलमसिलंगंडूपदैः साधितं
पिष्ट्वाशाल्मलितूलकंजलगतांलेपात्तथावालुकाम्॥

अर्थ-गिडोरानका तेल निकालके मालिस करे अथवा सेमरकी रुईको पीस जलसे लेप करे अथवा जलसे बालूका लेप करे तो अग्निसे जला हुआ अच्छा होय॥

धातकीचूर्ण।

अग्निदग्धेविसर्पेचकीटलूताव्रणेपुच ॥ चिरोत्थेपुचदुष्टेपुना डीमर्माश्रितेपुच ॥ अग्निदग्धव्रणेदेयंधातकीचूर्णमुत्तमम् ॥ अतसीतैलसंमिश्रंवह्निदग्धव्रणापहम् ॥

अर्थ-धायके फूलोंका चूर्ण अलसीके तेलमें लगावे तो अग्निदग्धव्रण,विसर्प, कीटव्रण, लूताव्रण बहुत दिनका दुष्टनाडीव्रण मर्माश्रित व्रण इनको नाश करे॥

त्रिफलाचूर्ण।

अंतर्धूमविदग्धंत्रिफलाचूर्णविमिश्रितंतैलैः। क्षौमैः शीघ्रंशमयत्यग्निव्रणमाशुलेपेन ॥

अर्थ-त्रिफलाको एक बासनमें भर ऊपरसे ढक देवे और चूल्हेपर चढायके उसको जलाय लेवे. इस राखको तेलमें मिलायके लगावे तो अति दग्ध व्रण शीघ्र दूर होय ॥

सामान्य उपचार।

पित्तविद्रधिवीसर्पशमनंलेपनादिकम्। अग्निदग्धेव्रणेसम्यक्प्रयुंजीतविचक्षणः॥

अर्थ-अग्निदग्धव्रणपर पित्तविद्रधि विसर्प इनपर जो औषधी कही है वो लगावे॥

दग्धयव चूर्ण।

दग्धयवभस्मचूर्णंतैलतिलाक्तंप्रलेपनादचिरात्। हरतिशिखिदाहदग्धंभूयोभ्यंगाद्व्रणंचाशु ॥

अर्थ-जौनको जलायके उस भस्मको तिलके तेलमें लेप करे तो अग्निदग्धव्रण शीघ्र नाश होय इसमें संदेह नहीं है ॥

चंदनादि तेल।

चंदनंवटशृंगाश्चमंजिष्ठामधुकंतथा। प्रपौंडरीकंदूर्वाचपतंगं धातकीतथा। एतेस्तैलंविपक्तव्यंगोक्षीरेणसमायुतम्।अग्निद ग्धेव्रणेश्रेष्ठंतत्क्षणाद्रोपणंपरम् ॥

अर्थ-चंदन, बडकीकली, मजीठ, मुलहटी, पुंडरीक वृक्ष,दूब,पतंग, धायके फूल; इन सबका कल्क कर उसमें दूध डालके तेल सिद्ध करे यह अग्निदग्ध व्रणको भरलानेमें श्रेष्ठ है ॥

पटोलि तैलम्।

सिद्धंकपायकल्काभ्यांपटोल्याःकटुतैलकम्।
दग्धव्रणरुजास्रावदाहविस्फोटनाशनम्॥

अर्थ-परवलका काढा तथा कल्क इनसे सरसोंका तेल सिद्ध करेक उसको दग्धव्रण, पीडा, स्राव, दाह और फोडा इनपर लगावे तो इनको नाश करे॥

लांगली घृत।

उभेहरिद्रेमंजिष्ठामधुकंलोध्रकट्फलम्।कंपिल्लकमुभेमेदेलांगलीमूलमेवच॥ पिप्पलीत्रिफलाचैवनिंबपत्रंचकार्षिकं। कपिलायाघृतप्रस्थपचेत्तद्विगुणंपयः॥ पलद्वयंचसिक्थस्यसिद्धेपूतेचदापयेत्। लांगलीकंघृतंनामव्रणानांरोपणंपरम्॥

अर्थ-हलदी-दारुहलदी-मजीठ-मुलहटी-लोध-कायफल-कबीला-मेदा-महामेदा-कलयारीकी जड-पिप्पली-हरड-बहेडा-आवला-नींबके पत्ते-ये प्रत्येक तोले २ काली गौका घी ६४ तोले गौका दूध १२८ तोले इनमें घृत सिद्ध करे इसमें ८ तोले मोम मिलायदे-तो घृत सिद्ध होय यह व्रणको भरनेमें सबसे उत्तम है॥

मधूच्छिष्टादि तैल।

मधूच्छिष्टंसमधुकंलोध्रंसर्जरसंतथा। मूर्वाचंदनमंजिष्ठापिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत्॥ सर्वेषामग्निदग्धानांव्रणरोपणमुत्तमम्॥

अर्थ-माम-मुलहटी-लोध-राल-मूर्वा-चंदन-मजीठ-इनका कल्क करके इसमें घी मिलायके पचावे यह संपूर्ण प्रकारके अग्निदग्ध व्रणोंको भरलाताहै॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे अग्निदग्धव्रणस्य निदानचिकित्सा समाप्ता॥

# आगंतुव्रण निदान।



नानाधारामुखैः शस्त्रैर्नानास्थाननिपातितैः।
भवंतिनानाकृतयोव्रणास्तांस्तान्निबोधमे॥

अर्थ-अनेक प्रकारकी धारवाले तथा मुखवाले शस्त्र अनेक ठिकानेपर लगनेसे अनेक प्रकारकी आकृति ( स्वरूप ) के व्रण होते हैं उनके कहताहूं॥

व्रणके छः प्रकार।

छिन्नंभिन्नंतथाविद्धंक्षतंपिच्चितमेवच।
घृष्टमाहुस्तथापष्ठंतेषांवक्ष्यामिलक्षणम्॥

अर्थ-छिन्न, भिन्न, विद्ध, क्षत, पिचित और छठा घृष्ट, ऐसे आगंतु व्रण छः प्रकारके होते हैं उनके लक्षण कहताहूं॥

सर्वव्रणके उपद्रव।

विसर्पःपक्षवातश्चशिरास्तंभोपतानकः। मोहोन्मादव्रणरुजा-ज्वरस्तृणाहनुग्रहः ॥ कासश्छर्दिरतीसारोहिक्काश्वासः सवे-पथुः। षोडशोपद्रवाः प्रोक्ताव्रणानांव्रणचिंतकैः॥

अर्थ-विसर्प, पक्षाघात शिरास्तंभ, अपतानक, मोह, उन्माद, ज्वर, व्रणकी पीडा, प्यास, हनुग्रह, खाँसी, वमन, अतिसार, हिचकी, श्वास और कंप ये व्रण रोगके सोलह उपद्रव व्रणरोगके जाननेवालोंने कहे हैं॥

छिन्न लक्षण।

तिर्यक्छिन्नोमृदुर्वापियोव्रणस्त्वायतोभवेत्।
गात्रस्यपातनंतद्धिछिन्नमित्यभिधीयते॥

अर्थ-जो व्रण तिरछा, सरल ( सीधा ) अथवा लंबा होय उस्को छिन्न-व्रण कहते हैं॥

भिन्न लक्षण।

शक्तिकुंतेपुखड्गाग्रविषाणैराशयोहतः।
यत्किंचित्स्रवतेतद्धिभिन्नलक्षणमुच्यते॥

अर्थ-बर्च्छी, भाला, बाल, तरवारका अग्रभाग, विषाण ( दांत सींग ) इन से आशय ( कोष्ठ ) को वेधकर थोडासा रुधिर स्रवे ( निकले ) उस्को भिन्न कहते हैं॥

कोष्ठ लक्षण।

स्थानान्यामाग्निपक्कानामूत्रस्यरुधिरस्यच।
हृदुंडुकःफुप्फुसश्चकोष्ठाइत्यभिधीयते।

अर्थ-आमाशय, अग्न्याशय, पक्वाशय, मूत्राशय, रक्ताशय, कलेजा, प्लीह हृदय, मलाशय और फुप्फुस इन स्थानोंकी कोष्ठसंज्ञा है॥

इनके भेदोंके लक्षण ।

तस्मिन्भिन्नेरक्तपूर्णेज्वरोदाहश्चजायते। मूत्रमार्गगुदास्येभ्यो रक्तंघ्राणाच्चगच्छति ॥ मूर्च्छाश्वासतृषाध्मानमभक्तछन्दएवच। विण्मूत्रवातसंगश्चस्वेदास्रावोक्षिरक्तता ॥ लोहगंधित्वमास्यस्यगात्रदौर्गंध्यमेवच। हृच्छूलंपार्श्वयोश्चापिविशेषंचात्रमेशृणु ॥

अर्थ-वो कोष्ठ भिन्न होकर रुधिरसे भरजावे तब ज्वरदाह होयहै, मूत्रमार्ग, गुदा, मुख और नाक इन्मेंसे रुधिर बहै, मूर्च्छा, श्वास, प्यास, पेटका फूलना, अन्नमें अरुचि, मलमूत्र, अधोवायु इन्का अवरोध पसीना बहुत आवै, नेत्रमें लाली, मुखमें लोहेकीसी बास आवे, अंगोंमें दुर्गंधि, हृदय और पसवाडोंमें शूल येलक्षण होतेहैं इन्से जो विशेष लक्षण हैं उन्को मोसे सुन ॥

आमाशय स्थितरक्तके लक्षण ।

आमाशयस्थेरुधिरेरुधिरंच्छर्दयत्यपि।
आध्मानमतिमात्रंचशूलंचभृशदारुणम् ॥

अर्थ-आमाशयमें रुधिरका संचय होनेसे रुधिरकी वमन, पेट बहुत फूले और अत्यंत भयंकर शूल होय ॥

विद्धलक्षण ।

पक्काशयगतेचापिरुजागौरवमेवच।
अधःकायेविशेषेणशीतताचभवेदिह ॥

अर्थ-पक्काशयमें रुधिरका संचय होनेसे शूल, देहमें भारीपना और कमरसे लेकर नीचेके भागमें शीतलता होय है ॥

पक्काशयस्य रक्तके लक्षण ।

सूक्ष्मास्यशल्याभिहतंयदंगंत्वाशयंविना।
उत्तुंडितंनिर्गतंवातद्विद्धमितिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-बारीक अग्रभागवाले ( सुई आदि ) शस्त्रसे आशय विना जे अंग हैं उन्में वेध होनेसे तुंडित ( कहिये उन्मेंसे वो शस्त्र न निकला होय) निर्गत कहिये ( शल्य निकल गया हो ) उस्को विद्धव्रण कहते हैं ॥

क्षतके लक्षण ।

नातिच्छिन्नंनातिभिन्नमुभयोर्लक्षणान्वितम् ।
विषमंव्रणमंगेषुतत्क्षतंत्वाभिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-जिस्में अंग अतिच्छिन्न तथा अति भिन्न न भया हो और दोनोंके लक्षण मिलते हों, तथा व्रण तिरछा बाँका होय उसको क्षत व्रण कहते हैं ॥

पिच्चितलक्षण ।

प्रहारपीडनाभ्यांतुयदंगंपृथुतांगतम् ।
सास्थितत्पिच्चितंविद्यान्मज्जारक्तपरिप्लुतम् ॥

अर्थ-जो अंग हाड सहित प्रहार कहिये मुद्गर आदिकी चोट अथवा दबना किवाँर आदिसे इन्के योगसे पिच जाय तथा मज्जा रुधिर करके युक्त होय ( घाव न होय ) उस्को पिच्चितव्रण कहते हैं ॥

घृष्टलक्षण ।

घर्षणादभिघाताद्वायदंगंविगतत्वचम् ।
ऊष्मास्त्रावान्वितंतद्धिघृष्टमित्यभिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-कठिन वस्त्र आदिको घर्षण ( घिसने ) से, चोटके लगनेसे, जिस अंगकी ऊपरकी त्वचा जाती रहे तथा आगके समान गरम रुधिर चुचाय उस्को घृष्ट ऐसे कहते हैं ॥

सशल्यलक्षण ।

श्यावंसशोथंपिटिकान्वितंचमुहुर्मुहुः शोणितवाहितंच ।
मृदूद्गतंबुद्बुदतुल्यमांसंव्रणंसशल्यंसरुजंवदंति ॥

अर्थ-जो व्रण नीला, सूजनयुक्त, मरोरीन्से व्याप्त होय और वारंवार उन्मेंसे रुधिर बहे और नरम होकर ऊपर बबूलेके समान उठा भया जिस्का मांस होय उस व्रणको सशल्य है ऐसे जानना चाहिये ॥

कोष्ठभेदलक्षण ।

त्वचोतीत्यशिरादीनिभित्वावापरिहृत्यवा ।
कोष्ठेप्रतिष्ठितंशल्यंकुर्यादुक्तानुपद्रवान् ॥

अर्थ-त्वचाकी संधि कहिये शिरा, मांस, नस, हड्डी, इन्की सन्धीको वेध कर अथवा शिरा आदिको छोड जो शल्यकोष्ठमें रहे हैं उससे आगे कहे भए लक्षण होते है ॥

असाध्य कोष्ठ भेद।

तत्रांतलोहितंपांडुशीतपादकराननम्।
शीतोच्छ्वासंरक्तनेत्रमानद्धंपरिवर्जयेत्॥

अर्थ-जिसका रुधिर आंतोंमें संचित होय (अर्थात् बाहर नहीं बहे) और जो पीलावर्ण जिस्के हाथ पेर शीतल होय और जो शीतल श्वासको छोडे, जिस्के लाल नेत्र होय तथा अनाह कहिये (पेट फूलना) ऐसे रोगीको वैद्य त्यागदे॥

मांस-शिरा-स्नायु-अस्थि-और संधी-इनके मर्ममें घाव होनेसे सामान्य लक्षण।

भ्रमःप्रलापःपतनंप्रमोहोविचेष्टनंग्लानिरथोष्णताच। स्रस्तांगतामूर्च्छनमूर्ध्ववातस्तीव्रारुजोवातकृताश्चतास्ताः॥ मांसोदकाभंरुधिरंचगच्छेत्सर्वेंद्रियार्थोपरमस्तथैव। दशार्धसंख्येष्वथविक्षतेषुसामान्यतोमर्मसुलिंगमुक्तम्॥

अर्थ-भ्रम, अनर्थभाषण, गिरना, इन्द्री और मन इनका मोह, हाथ पैरका फैलाना ग्लानि, उष्णता, अंगोंमें शिथिलता, मूर्च्छा, श्वासका चढना, वात जन्य तीव्र पीडा, मांसका धोया हुआ पानी ऐसा रुधिर बहे, सर्वइन्द्री विकल होंय (अर्थात् सब इन्द्रीन्का व्यापार बंद हो जाय) ये लक्षण मांस आदि पांच मर्मविद्ध होनेसे होते हैं॥

मर्मरहितशिराविद्धके लक्षण।

सुरेंद्रगोपप्रतिमंप्रभूतंरक्तंस्रवेत्तत्क्षणजश्चवायुः।
करोतिरोगान्विविधान्यथोक्तान्छिरासुविद्धास्वथवाक्षतासु॥

अर्थ-शिरा कहिये (नाडी) विधजाय, अथवा शिरामें घाव होजाय उसमें से इन्द्रगोप (वीरबहूटी) कीडाके समान लाल तथा पुष्कल रुधिरस्रवे तथा रक्तक्षय होनेसे वायु कुपित होकर अनेक प्रकार के (आक्षेपकादि) रोग उत्पन्न करे हैं॥

स्नायुविद्ध।

कौब्ज्यंशरीरावयवावसादःक्रियास्वशक्तिस्तुमुलारुजश्च।
चिराद्व्रणोरोहतियस्यचापितंस्नायुविद्धंपुरुषंव्यवस्येत्॥

अर्थ-कुबडापना, शरीरमें ग्लानि काम करनेसे असामर्थ्यपना, बहुत पीडा और जिस्का व्रण बहुत दिनमें भरे उसकी स्नायु विद्धभई ऐसे जाने॥

संधिविद्ध।

शोथाभिवृद्धिस्तुमुलारुजश्चबलक्षयःपर्वसुभेदशोथौ।
क्षतेषुसंधिष्वचलाचलेषुस्यात्सर्वकर्मोपरमश्चलिंगम्॥

अर्थ–चल अथवा अचल संधीका वेध होनेसे सूजन बढे पीडा बहुत होय शक्तिका नाश होय, संधिमें भेदके समान पीडा होय, सूजन होय कुछ कार्य करे परंतु उस्में उपराम होय॥

अस्थिविद्ध।

घोरारुजोयस्यनिशादिनेषुसर्वास्ववस्थासुचनैतिशांतिम्।
भिषग्विपश्चिद्विदितार्थसूत्रस्तमस्थिविद्धंपुरुषंव्यवस्येत्॥

अर्थ–जिस पुरुषके रात दिन घोर पीडा होय, जागृतादि तीनों अवस्थामें शांति होय नहीं उसके अस्थि ( हड्डी ) विधी है ऐसे श्रेष्ठ वैद्य जाने।

मांस रहित शिरादिकोंके विद्ध कथन करके शिरादि मर्म विद्ध लक्षणका हवालादेतेहैं।

यथास्वमेतानिविभावयेच्चलिंगानिमर्मस्वभिताडितेषु।

अर्थ–मर्मके ठिकाने चोटके लगनेसे ये पूर्वोक्त लक्षण जानने चाहिये तु शब्दसे लक्षण और सामान्य लक्षण होते हैं ऐसे जानना॥

मांस मर्मके लक्षण अनुक्त उनको कहते है।

पांडुर्विवर्णःस्पृशितंनवेत्तियोमांसमर्मस्वभिताडितःस्यात्।

अर्थ–जो पुरुष मांस मर्मके ठिकाने विद्ध होता है, उसका पीला वर्ण देहका विवर्ण होय और स्पर्शका ज्ञान न होय॥

आगंतुक व्रण।

यष्टीमधुकयुक्तेनकिंचिदुष्णेनसर्पिषा। मत्वागंतुव्रणंवैद्योघृत क्षौद्रसमन्वितम्। शक्तिक्रियाप्रयोक्तव्यापित्तरक्तोष्मणानिशि॥

अर्थ–आगंतुक व्रण पर मुलहटीका चूर्ण और घी इनका उष्ण लेप करे और शक्तिके अनुसार किंचित् पित्तकारक रक्तशोधक और गरम पदार्थोंको घी और सहतके साथ रात्रिके समय उपचार करे॥

आगंतुकपर सामान्य चिकित्सा।

बुध्वागंतुव्रणंवैद्योघृतक्षौद्रसमन्विताम्।
शीतांक्रियांचरेदाशुरक्तपित्तोष्मनाशिनीम्॥

अर्थ–वैद्योंको आगंतुक व्रण जानके उसको सहत और घी इनसे युक्त तथा रक्त पित्त संबंधी उष्म नाशक ऐसी शीतल क्रिया करे॥

सामान्य चिकित्सा क्रम।

क्रुद्धेसद्योव्रणेकुर्यादूर्ध्वंचाधश्चशोधनम्।
लंघनंचबलंज्ञात्वाभोजनंवास्रमोक्षणम्॥

अर्थ-संपूर्ण व्रणका कोप होनेसे वमन, विरेचन, लंघन और तलको विचार अन्न तथा रुधिर निकालना ये उपचार करे॥

घृष्ट तथा विदलितका उपचार।

घृष्टेविदलितेचैवसुतरामिष्यतेविधिः।
तयोस्वल्पंस्रवत्यस्रंपाकस्तेनाशुजायते॥

अर्थ-घिसनेसे अथवा फटनेसे व्रण हो गया हो और उसमेंसे रुधिर बहुत जाता न हो इसवास्ते उस स्थानमें पित्तकोप होकर बहुत जल्दी पकता है इसवास्ते ऊपर लिखे सर्व उपचार करे॥

छिन्न-भिन्न-और विद्ध इनपर उपचार।

छिन्नेभिन्नेतथाविद्धेक्षतेचासृग्गतिस्रवेत्।
रक्तक्षयात्तत्ररुजःकरोतिपवनोभृशम्॥

अर्थ-छिन्न-भिन्न-और विद्ध इन घावोंसे रुधिर बहुत निकलता है. इसवास्ते उस ठिकाने वायुका कोप होकर पीडा होती है॥

उपचार।

स्नेहपानपरीषेकलेपस्वेदोपनापनम्।
कुर्वीतस्नेहबस्तिंचमारुतघ्नौपधैःशृतैः॥

अर्थ-स्नेहपान सिंचन-लेपपसीने काढना बाँधना और वातघ्न औषधोंसे स्नेह बस्ती इत्यादि उपचार करे॥

छिन्नेभिन्नेतथाविद्धेक्षतेसद्योभिषग्वरः॥ पट्टसूत्रेणचसंवेष्टच-
व्रणंव्रणविशारदः। मुहुर्मुहुर्यथादुःखंनप्राप्नोतिव्रणीनरः॥

अर्थ-छिन्न-भिन्न-और विद्ध व्रणोंको प्रथम रेशमसे बाँधे अथवा सींदे फिर रोगी वारंवार दुःख न पावे ऐसा यत्न करे॥

उपचार।

अथवादीप्यलवणपोटल्यास्वेदयेन्मुहुः॥ संततयातप्तलोह-
पात्रसंयोगतःक्रमात्॥ दुष्टरक्तंस्थितंचापिशृग्यलाम्बादिभिर्हरेत्॥

अर्थ-अथवा उस व्रणको अजमायन-निमक-इनकी पोटली बनायके गरम लोहेके पात्र गरम करके वारंवार शेके तथा तूंबी लगायके रुधिर निकाले ॥

सद्योव्रणचिकित्सा।

सद्यःक्षतव्रणोवैद्यः सशूलेपरिषेचयेत् । यष्टीमधुकमिश्रेणनातिशीतेनसर्पिषा ॥ कषायमधुराः शिताःक्रियाः सर्वास्तुयोजयेत् । सद्योव्रणानांसप्ताहात्पश्चात्पूर्वोक्तमाचरेत् ॥ चिकित्सितंतुतत्सर्वंसामान्यव्रणनाशनम् ॥

अर्थ-सद्यक्षत अर्थात् तत्कालके घावमें प्रथम सात दिन मुलहटी डाला हुआ शीतल घीसे सेचन करे और कषेला-मधुर-शीतल ऐसी क्रिया करे फिर सामान्य व्रणपर जो उपचार कहे हैं वो करे ॥

आशयभेद उपचार।

आमाशयस्थेरुधिरेवमनंपथ्यमुच्यते ।
प्रक्काशयस्थेदेयंचविरेचनमसंशयम् ॥

अर्थ-आमाशय बढ़कर उसमें संचित रुधिर होगया हो तो वमन करावे और पक्काशयमें यदि रुधिर संचय होय तो निःसंशय जुल्लाब करावे ॥

वंशत्वगादि क्वाथ।

क्वाथोवंशत्वगेरंडश्वदंष्ट्राश्मभिदाकृतः ।
हिंगुसैंधवसंयुक्तःकोष्ठस्थंस्रावयेदसृक् ॥

अर्थ-बाँसकी छाल, अंडकी जड, गोखरू, पाषाणभेद, इनका काढाकर उसमें हींग और सैंधानिमक डालके देवे, तो कोठेसे रक्तस्राव करे ॥

गौरादिघृत।

गौराहरिद्रामंजिष्ठामांसीमधुकमेवच । प्रपौंडरीकंह्रीबेरंलतंसुस्तंसचंदनम् ॥ जातीनिंबपटोलंचकरंजंकटुरोहिणी । मधूच्छिष्टंमधूकंचमहामेदातथैवच ॥ पंचवल्कलतोयेनघृतप्रस्थंविपाचयेत् । एतद्गौरादिकंसर्पिःसर्वव्रणविशोधनम् ॥ आगंतुकाश्चसहजाःसुचिरोत्थाश्चयेव्रणाः । नाडीव्रणश्चविषमोनश्यत्येवनसंशयः ॥

अर्थ-गोरोचन, हलदी, मजीठ, जटामांसी, मुलहटी, पुंडरीकवृक्ष, नेत्र-वाला, तगर, नागरमोथा, चंदन, चमेली, नीमकीछाल, कंजेकेबीज, कुटकी, सहत, महामेदा और पंचवल्कल इनके काढेमें ६४ तोले घी डालके सिद्धकरे तो यह गौरादिक घृत संपूर्ण व्रणोंको शोधन करे तथा जो आगंतुक व्रण सहजव्रण बहुत दिनका व्रण नाडीव्रणको नाश करे॥

यवादि अन्न।

यवकोलकुलित्थानांनिस्नेहेनरसेनच।
भुंजीतान्नंयवागूंवापिबेत्सैंधवसंयुताम्॥

अर्थ-आगंतु सद्यो व्रणवालेको जो कालीमिरच कुलथी इनको स्नेह रहित रस किंवा सैंधानिमक डालके यवागू देवे॥

तिक्तादि घृत।

तिक्तासिक्थनिशायष्टीनक्ताह्वफलपल्लवैः।
पटोलमालतीनिंबपत्रैर्वर्ण्यं घृतंशृतम्॥

अर्थ-कुटकी, मोम, हलदी, मुलहटी और करंजके पत्ते और बीज पटोल-पत्र चमेली नीमके पत्ते इनके कल्कमें घृतसिद्ध करके देवे तो घावकी गूंथके वर्णको उत्तम करे॥

जात्यादितैल।

जातीनिंबपटोलानांनक्तमालस्यपल्लवाः॥ सिक्थकंमधुकं कुष्ठंद्वेनिशेकटुरोहिणी॥ मंजिष्ठापद्मकंलोध्रमभयानीलमुत्प लम्। तुत्थकंसारिवाबीजंनक्तमालस्यचाक्षिपेत्॥ एतानिस मभागानिपिष्ट्वातैलंविपाचयेत्। विषव्रणसमुत्थेषुस्फोटेषुचस कच्छुषु॥कंडूविसर्परोगेषुकीटदष्टेषुसर्वथा। सद्यःशस्त्रप्रहारेषु दग्धविद्धक्षतेषुच॥ नखदंतक्षतेदेहदुष्टमांसावघर्षणे। भक्ष णार्थमिदंतैलंहितंशोधनरोपणम्॥

अर्थ-चमेली, नीम, परवल और कंजा, इनके पत्ते मोम, मुलहटी, कुठ, हलदी, दारुहलदी, कुटकी, मजीठ, पद्माख, लोध, हरड, नीला कमल, लीला-थोथा, सारिवा और कंजेके बीज ये समान भागले इसके कल्कमें तेल सिद्ध करे तो विषव्रण संपूर्ण स्फोट खाज कंडू विसर्प, कृमीकादंश शस्त्र प्रहार, दग्ध, विद्ध, इनका क्षत और नख दांत इनसे उत्पन्न हुआ घाव और मांसका घिसना- इत्यादिकोंको भरलावे है॥

सद्योव्रणचिकित्सा।

सिंदूरकुष्ठविषहिंगुरसोनचित्रबाणांघ्रिलांगलिककल्कविपक्व तैलम् ॥ प्रासादमंत्रहुतहुंकृदतुत्थफेनः क्लिन्नव्रणप्रशमनोविप रीतमल्लः ॥ खड्गाभिघातगुरुगंडमहोपदंशनाडीव्रणव्रणविचर्चिककुष्ठपामाः ॥ एतान्निहंतिविपरीतकमल्लनामतैलंयथेष्टशयनाशनभोजनस्य ॥

अर्थ-सिंदूर कूठ, विष, हींग, लहसन बाणपुंख और कलयारी और हरताल और लीलाथोथा, इनका चूर्ण और अफीम इन पदार्थोंसे तेल सिद्ध करे यह तेल बहनेवाले व्रण शमन करनेको विपरीत मल्ल है और तलवारका घोर प्रहार गांठ उग्र उपदेश नाडीव्रण विचर्चिका कोढ खुजली इनको यह विपरीत मल्लनामक तेल नाश करे इसपर पथ्यका नियम नहीं है ॥

दूर्वादि तैल।

दूर्वास्वरससंसिद्धंतैलकंपिल्लकेनवा।
दार्वीत्वचश्चकल्केनप्रधानंव्रणरोपणम् ॥

अर्थ-दूर्वाके रसमें अथवा टेंटूके रसमें अथवा दारुहलदी की छालके कल्कमें तेल सिद्ध करे यह व्रणको भर लानेमें उत्तम है ॥

सप्तविंशति गुग्गुलु।

त्रिकटुत्रिफलामुस्ताविडंगामृतचित्रकम्। पटोलंपिप्पलीमूलं हपुपासुरदारुच ॥ तुंबरूपुष्करंचव्यंविशालारजनीद्वयम्। बिडंसौवर्चलंक्षारंसैंधवंगजपिप्पली ॥ यावंत्येतानिसर्वाणिता-वद्विगुणगुग्गुलुः। कोलप्रमाणंवटिकाभक्षयेन्मधुनासह ॥ कासश्वासतथाशोफंअर्शांसिचभगंदरम्॥हृच्छूलंपार्श्वशूलंच कुक्षिबस्तिगुदेरुजं॥अश्मरीमूत्रकृच्छ्राचअंत्रवृद्धितथाकृमीन्। चिरज्वरोपसृष्टानांक्षतोपहतचेतसां॥ आनाहंचतथोन्मादंसर्व-कुष्ठोदराणिच। नाडीदुष्टव्रणान्सर्वान्प्रमेहान्श्लीपदस्तथा ॥ धन्वंतरिकृतोह्येपसर्वरोगनिषूदनः। सप्तविंशतिकोनामगुग्गु-लुःप्रथितोमहान् ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आँवला, नागरमोथा, बायविडंग, सिंगिया विष, चित्रककी छाल, पटोल पत्र, पीपरा मूल, हाऊबर, देवदारु, तुंबरू, पुहकर मूल, चव्य, इन्द्रायण, हलदी, दारुहलदी, बिडनिमक सैंधानिमक, गजपीपर, ये सब समान भागले तथा सब चूर्णसे दूना गुग्गुल डालके आधे२ तोलेकी गोली बनावे,इनको सहतके साथ देवे तो खाँसी, श्वास, सूजन, बवासीर, भगंदर, हृदयशूल, पार्श्वशूल, कूख, बस्ति और गुदा इन स्थानोंकी पीडा, पथरी, मूत्रकृच्छ्र अंत्रवृद्धि, कृमि, अफरा, उन्माद, संपूर्णकुष्ठ, संपूर्ण उदर, दुष्ट नाडीव्रण, प्रमेह श्लीपद इनको नाश करे, यह सप्तविंशति गूगलगुटी संपूर्ण रोग नाश करनेको धन्वंतरिने कही है ॥

इति श्रीबृहन्निघंटुरत्नाकरे आगन्तुव्रणनिदानचिकित्सासमाप्ता।

# अथ भग्नरोग।

भग्नरोग निदान।

भग्नरोग दो प्रकारका है एक सव्रण दूसरा अव्रण इनमें सव्रण कहकर अब अव्रण भग्नरोगको कहते हैं ॥

भग्नंसमासाद्द्विविधंहुताशकाण्डेचसंधौचहितत्रसंधौ।

अर्थ-अग्निवेश कांड भंग और संधिभंग मिलकर संक्षेपसे भग्नरोग दो प्रकारका है ॥

संधिभग्न।

उत्पिष्टविश्लिष्टविवर्तितंचातिर्यक्चविक्षिप्तमधश्चषोढा।

अर्थ-तहां संधि स्थानका भग्नरोग छः प्रकारके हैं उन्के नाम कहते हैं-उत्पिष्ट, विश्लिष्ट, विवर्तित, तिर्यक, विक्षिप्त और अधःक्षिप्त भग्नाम टूटनेका है ॥

संधिभंगके सामान्य लक्षण ॥

प्रसारणाकुंचनवर्तनोग्रारुक्स्पर्शविद्वेषणमेतदुक्तम्।
सामान्यतःसंधिगतस्यलिंगं-

अर्थ-फैलाते समय, सकोरनेके समय, नीचे करनेमें घोर पीडा होय और स्पर्श सहा न जाय, ये संधिभग्नके सामान्य लक्षण है ॥

-उत्पिष्टसंधेः श्वयथुःसमंतात् ॥
विशेषतोरात्रिभवारुजाच-

अर्थ-उत्पिष्टमें संधिके चारों ओर सूजन होय और रात्रिमें पीडा बहुत होय संधीनके हाड दोनों आपसमें घिसे उस्को उत्पिष्ट ऐसे कहते हैं ॥

—विश्लिष्टजंतौचरुजाचानित्यम्।

अर्थ-विश्लिष्ट संधीन्में सूजन और रात्रिमें पीडा होकर सर्व कालमें अत्यंत पीडा होय और उत्पिष्टकी अपेक्षा इतने लक्षण विश्लिष्टमें विशेष होते हैं अर्थात् संधि शिथिलमात्र होय इस्में हाडके हटनेसे बीचमें गलेटा होजाय ॥

विवर्तितेपार्श्वरुजश्चतीव्रा—

अर्थ-विवर्तित संधिमें दोनों तरफके हाडसंधिसे पलट जाय तब अत्यंत पीडा इस संधिमें हाड दोनों तरफ फिरा करे ॥

—तिर्यग्गतेतीव्ररुजोभवंति ॥

अर्थ-हड्डीके तिरछे हटनेसे पीडा बहुत हो और एक हड्डी संधिस्थान छोडकर टेढी हो जाय ॥

क्षिप्तेऽतिशूलंविषमात्वगस्थ्नो—

अर्थ-संधिहड्डी एक ऊपरको हटजाय तो अत्यंत पीडा होय और हाडोंमें कमजास्ती पीडा होय, इस जगे एक हड्डीकी क्रियासे अथवा दोनों हड्डीकी क्रिया कर्के दोनों हाड परस्पर समीपसे दूर हो जाय हैं ॥

—क्षिप्तेत्वधोरुग्विघटश्चसंधेः ॥

अर्थ-संधिकी हड्डी एक नीचेको हटजाय तो पीडा होय और संधीकी विरुद्ध चेष्टा होय इस्में संधीके हाड परस्पर दूर होय परंतु किंचित् नीचेको गमन करे ॥

अब कांडभग्नको कहते हैं।

कांडेत्वतःकर्कटकाश्वकर्णविचूर्णितंपिच्चितमस्थिछल्लिका ॥ कांडेषुभग्नंत्वतिपातितंचमज्जागतंचस्फुटितंचवक्रम्। छिन्नं द्विधाद्वादशधापिकांडे—

अर्थ-कांडभग्न बारह प्रकारका है १ कर्कटक, २ अश्वकर्ण, ३ विचूर्णित, ४ पिच्चित ५ अस्थिछल्लिका, ६ कांडभग्न ७ अतिपातित ८ मज्जागत, ९स्फुटित १० वक्र और दो प्रकारके छिन्न। १ कर्कटक-अर्थात् हाड दोनों ओरसे दबकर बीचमें ऊंचा सा होय। २ अश्वकर्ण-घोडाके कानके समान जो हाड हो जाय। ३विचूर्णित-चुरकट होगया हो वो शब्दसे अथवा स्पर्शसे जाना जाय

४पिच्चित-पिचाभया हाड। ५ अस्थिछल्लिका-हाडका कोई भाग छिलकांके समान उखडकर रहे है सो। ६ कांडभग्न-हड्डीका कांड टूटना। ७ अतिपात सब हाड टूटे सो। ८ मज्जागत-हड्डीके अवयव मज्जामें प्रवेशकर मज्जाको वाहर निकाले। ९ स्फुटित-जिस हड्डीके वहुत टुकडा होजाय। १० वक्र-हड्डी-तिरछी होजाय वोभी भग्नमें गिनी जाती है। ११ छिन्न २ वारीक वहुतसे टुकडा हो जाय सो और दूसरा एक ओरसे टूटकर दूसरी तरफ निकले है॥

कांडभग्नके सामान्य लक्षण।

स्रस्तांगताशोथरुजातिवृद्धिः॥ संपीडच मानेभवतीहशब्दः स्पर्शा सहस्पंदनतोदशूलाः। सर्वास्ववस्थासुनशर्मलाभो भग्नस्यकांडेखलुचिह्नमेतत्॥

अर्थ-अंगोंमें शिथिलता, सूजन घोर पीडा, जिस स्थानकी हड्डी टूटी होय उस जगे पीडाके साथ शब्द होय। हाथके लगानेसे सहा न जाय। हड्डी फाडके सुई छेदने कीसी पीडा होय और शूल होय, कभी चैन न पडे कांड इस शब्दसे नलक, कपाल, वलय, तरुण और रुचक इन पांच प्रकारकी हड्डीन्का संग्रह होय है कांडभग्नके १२ वारह भेदोंसे अधिक भेद होते है उन्को कहते हैं॥

कांड भग्नके वारहों भेदोंसे ये अधिक प्रकार होते हैं।

भग्नंतुकांडंवहुधाप्रयातिसमासतोनामभिरेवतुल्यम्॥

अर्थ-कांडोंमें अनेक प्रकारके भंग होते हैं, सो जिस जिस ठिकाने जैसी आकृतिका होय उसका उसी प्रकारका नाम कहना चाहिये॥

कष्टसाध्य।

अल्पाशनोनात्मवतांजंतोर्वातात्मकस्यच।
उपद्रवैर्वाजुष्टस्यभग्नंकृच्छ्रेणसिद्ध्यति॥

अर्थ-थोडा खाने वाला और जिसकी इन्द्री स्वाधीन न होय, वात प्रकृतिवाले की ज्वरादि उपद्रव संयुक्त ऐसे पुरुषकी हड्डी टूटनेसे वडे कष्टसे साध्य होय॥

असाध्य लक्षण।

भिन्नंकपालंकट्यांतुसंधिमुक्तंतथाच्युतम्।
जघनंप्रतिपिष्टंचवर्जयेत्तुविचक्षणः॥

अर्थ-कमरकी कपाल हड्डी टूट गई हो, अथवा संधिके पासकी हड्डी टूट गई हो अथवा स्थानमें छूट गई हो और जंघाकी हड्डीका चूर हो गया हो, ऐसे रोगीको वैद्य त्याग दे ॥

अन्य असाध्य लक्षण।

अंसंश्रोणिकपालंचललाटंचूर्णितंचयत्।
भग्नंस्तनांतरेपृष्ठेशंखेमूर्ध्निचवर्जयेत् ॥

अर्थ-ललाटकी हड्डीके टुकडा टुकडा हो परस्पर दूर हो जाय, जुडनेके कामके न रहे अथवा स्तनके बीचकी अथवा पीठकी अथवा शंख (कनपटी) की हड्डी मस्तककी हड्डी टूट गई हो उसको वैद्य त्याग दे ॥

उपद्रव करनेसे असाध्यत्व।

सम्यक्संधितमप्यस्थिदुर्निक्षेपनिबंधनात्।
संक्षोभाद्वापियद्गच्छेद्विक्रियांतच्चवर्जयेत् ॥

अर्थ-हड्डी भले प्रकार जुड भी गई हो उसको अच्छी रीतिसे न राखे अथवा अच्छी रीतिसे बांधे नहीं उसमें किसीका धका लगनेसे फेर जैसा का तैसा हो जाता है और यह साध्य नहीं होय इसको वैद्य त्याग दे ॥

पृथक् २ अस्थि पृथक् रीतिसे भग्न होती है।

तरुणास्थीनिनम्यंतेभिद्यंतेनलकानिच।
कपालानिविभज्यंतेस्फुटंतिरुचकाणिच ॥

अर्थ-तरुण हड्डी नव जाती है या टेढी हो जाय, नलकी हड्डी चिर जाती है, कपालास्थी फूटकर टूक टूक हो जाय, रुचकास्थी (दंतादिक) हड्डी टुकडा होकर गिर पडे ॥

भग्न चिकित्सा।

भग्नान्युपचरेद्धीमान्सेकलेपनबंधनैः।
शीतलैरेवविविधैःप्रयोगैश्चसमीरितैः ॥

अर्थ-टूटे हुए अवयवों पर सेचन लेपन बंधन ये तथा अनेक प्रकार के शीतल उपचार जो कहे है वो करे ॥

भग्न का बंधन।

तत्रातिशिथिलेबंधेसंधिस्थैर्यंनजायते । गाढेनापित्वगादीनां
शोफोरुक्पाकएवच ॥ तस्मात्साधारणंबंधंभग्नेशसंतितद्विदः ॥

---

१ सुश्रुते—जानुनितम्बांसगण्डतालुशंखवंक्षणशिरःसु कपालानीति ।

अर्थ-टूटे हुए स्थान को सिथिल बांधनेसे संधि ठीक २ नहीं मिले और बहुत तंग करनेसे सूजन पीडा और पाक होता है इस वास्ते साधारण ( न बहुत शिथिल न बहुत करडा ) ऐसा बांधे ॥

भग्न पर कर्म।

आदौभग्नंविदित्वातुसेचयेच्छीतलांबुना।
पंकेनालेपनंकुर्याद्बंधनंचकुशान्वितम् ॥

अर्थ-हड्डी टूटी होनेसे प्रथम उस पर शीतल जल गेरे, फिर कीचका लेप करे, फिर कुशादिसे बांधे ॥

हड्डी बाँकी होगई हो उसपर उपचार।

अवनामितमुन्नम्येदुन्नतंचावपीडयेत्।
क्षिप्तंद्विधापिचस्थानेसंस्थाप्याविधिमाचरेत् ॥

अर्थ-हड्डी नीची होगई होय तो उसको सीधी करे और जो उठ आई होय तो उस को बैठार देवे और यदि टूटकर टुकडे होगये होय तो दोनों तरफ ठीक २ बैठार के फिर बंधनादिक क्रिया करे ॥

लेप।

आलेपनार्थंमंजिष्ठंमधुकंचाम्लपेषितम्।
शतधौतघृतोन्मिश्रंशालिपिष्टंचलेपनम् ॥

अर्थ-मजीठ और मुलहटी इनको नींबू के रसमें पीस उस सौ वारका धुला हुआ घृत और चावलोंका चून मिलायके लेप करे ॥

न्यग्रोधादि क्वाथ।

न्यग्रोधादिकषायंतुशीतलंपरिषेचने।
पंचमूलीविपक्वंतुक्षीरंदद्यात्सवेदने ॥

अर्थ-टूटे हुए हड्डी वाले को न्यग्रोधादि काढे को शीतल करके उसमेंसे सेचन करे यदि अत्यंत पीडा होती होय तो पंचमूलका काढा करके उससे सेचन करे ॥

शृगालविन्नारसपान।

मूलंशृगालविन्नायाःपीत्वामांसरसेनतु।
चूर्णीकृत्वातुसप्ताहादस्थिभंगमपोहति ॥

अर्थ-पिठवनकी जड का चूर्ण कर उस को मांस रससे सातदिन पीनेको देवे तो अस्थिभंग को नाश करे ॥

आभादिचूर्ण।

आभाचूर्णमधुयुतमस्थिभंगेत्र्यहंपिबेत् ॥
पीत्वाचास्थिभवेत्सम्यक्वज्रसारनिभंदृढम् ॥

अर्थ–बबूरके बीजोंका चूर्ण तीनदिन सहतमें मिलायके खाय तो हड्डी वज्रके समान मजबूत होवे ॥

क्षीरपान।

गृष्टिक्षीरंससर्पिष्कंमधुरौषधसाधितम् ।
शीतलंलाक्षयायुक्तंप्रातर्भग्नेपिबेन्नरः ॥

अर्थ–प्रातः काल,ओसर गौके दूधमें मिष्ट औषध डालके औटावे उसमें घी और लाखका चूर्ण डालके शीतल होनेपर पीनेको देवे, तो अस्थिभंग नष्टहोय॥

प्रकारांतर।

समृतंचास्थिसंधानंलाक्षागोधूममर्जुनम् ।
संधिमुक्तेस्थिभंग्नेचापिबेत्क्षीरेणमानवः ॥

अर्थ–लाख, गेंहूं, कोहकीछाल, इनके चूर्णको दूध और घीमें मिलायके पीवे तो मुक्तिसंधि ( हड्डियोंका अलग २ होजाना ) तथा टूटी हड्डी इन पर संधानार्थ ( जुडनेको ) देवे ॥

रसोनादिकल्क।

रसोनमधुलाक्षाज्यसिताकल्कंसमिश्रितम् ।
छिन्नभिन्नच्युतास्थीनांसंधानमचिराद्भवेत् ॥

अर्थ–लहसन, सहत, लाख और खांड, इनका कल्क घी डालके देवे तो छिन्न भिन्न हड्डी को बहुत जल्दी जोडे ॥

लाक्षादि गुग्गुल।

लाक्षास्थितंहृत्ककुभाश्वगंधाचूर्णीकृतानागबलापुरश्च ।
संभग्नमुक्तास्थिरुजंनिहन्यादंगानिकुर्यात्कुलिशोपमानि ॥

अर्थ–लाख, हडसंकरी, कोहवृक्षकी छाल, असगंध, नागबला और गूगल इनके चूर्णको अस्थिभंग, तथा मुक्तास्थि इन पर देवे तो इनको दूरकरे और देहको वज्रके समान करे ॥

आभादि गुग्गुलु।

आभाफलत्रिकव्योषैःसर्वैरेतैःसमांशकैः। तुल्यगुग्गुलुनायोज्यं
भग्नसंधिप्रसाधकम् ॥ सव्रणस्यतुभग्नस्यव्रणंसर्पिर्मधूत्तरैः ॥

प्रतिसायंकषायैस्तुशेषंभग्नवदाचरेत् । वातव्याधिविनिर्दिष्टं स्नेहंतत्रापियोजयेत् ॥

अर्थ-बबूरकेबीज, सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आँवला, ये सब समान भागलेवे और सबके समान गूगल डाले, इसको भमास्थिके जोडनेको देवे और सव्रण भम वालेको घी और सहत डालके भग्नके ऊपर कहे हुए काढेन्से धोयके फिर सब भग्नके समान क्रियाकरे, तथा वात व्याधि पर कहे हुए स्नेह देवे ॥

वह्लिजभस्म ।

वह्लिजंभस्ममधुनापातव्यंहितभोजिना ।
संधिभग्नेस्थिभंगेचविशेषेणप्रशस्यते ॥

अर्थ-संधिभंग और अस्थिभंग इनपर पथ्य करके मूंगाकी भस्म सहतके साथ देवे यह विशेष करके उत्तम है ।

गोधूम प्रयोग ।

ईषद्विदग्धगोधूमचूर्णंपीतंसमाक्षिकम् । कटिसंधिषुभग्नेषुभग्ने ष्वस्थिषुपूजितम् ॥ अविदाहिभिरन्नेश्चपिष्टकैः समुपाचरेत् ॥ मासंमांसरसंक्षीरंसर्पिर्यूषंचमुद्गजम् । बृंहणंचान्नपानंचसं धिभग्नायदापयेत् ॥

अर्थ-कुछ २ भुनेहुए गेंहूंके चूनको सहतसे देवे, वो कमर, तथा संधीके टूटनेसे अथवा हड्डी टूटनेसे उसपर उत्तम है, तथा संधिभग्नवालेको दाह न करनेवाले अन्न, पिष्टपदार्थ और मांसरस, दूध, घी, मूंगका यूष और पौष्टिक ऐसे अन्न और पान ये पदार्थ महीनाभर देवे ॥

अपथ्य ।

लवणंकटुकंक्षारंसाम्लंमैथुनमातपम् । व्यायामंचनसेवेतभ ग्नोरूक्षान्नमेवच ॥ बालानांतरुणानांचभग्नान्याशुभवंतिवै । समीचीनंनवृद्धानांभग्नानांचविशेषतः ॥

अर्थ-लवण, चर्चरा, खारी, खट्टा, मैथुन, धूप, कसरत, रूक्षान्न, व्रण रोग-वाला मनुष्य इनको सेवन न करे और बालक के जवानोंमें व्रण शीघ्र अच्छे होते हैं और वृद्धोंके व्रण अच्छे नहीं अर्थात् कठिनतासे देरमें अच्छे होते हैं ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे भग्नरोगस्यनिदानचिकित्सा समाप्ता ।

# अथ नाडीव्रण ।

नाडीव्रण हर कर्मविपाक ।

परेषांव्रणभेदेनमुष्टिघातेनचैवहि । असत्यवचनाच्चैवप्लीहाश्लीलयुतस्तथा ॥ नाडीव्रणीचजायेततद्रोगस्यापनुत्तये । चांद्रायणंचातिकृच्छ्रप्रतिचांद्रायणंचरेत् ॥ अतिरौद्रेणसूक्तेनशतमष्टोत्तराहुतीः । कूष्मांडहोमः कर्तव्यः सोमारुद्रजपस्तथा ॥ यत्किंचेदमिमंसम्यग्जपेदयुतसंख्यया ॥

अर्थ–दूसरेके घावको भेद अथवा मुक्का ( घूसा ) मारने आदिसे दुःख देय अथवा असत्य भाषणकरे इस पापसे प्लीहा और नाडीव्रण होतेहैं, उस पापको दूर करके चांद्रायण व्रत करके अति कृच्छ्रव्रत करे, इस प्रकार प्रति चांद्रायणके साथ करे, तथा " अतिरौद्रेण " इस ऋग्वेदीय सूक्तसे अष्टोत्तर १०८ शत हवन करे, तथा कूष्मांड ( पेठा ) हवन, तथा " सोमारुद्रा" और ' यत्किंचेद ' इन सूक्तोंका दशहजार जप करे ।

नाडीव्रण निदान ।

यःशोथमाममतिपक्कमुपेक्षतेज्ञोयोवाव्रणंप्रचुरपूयमसाधुवृत्तः । अभ्यंतरंप्रविशतिप्रविदार्यतस्यस्थानानिपूर्वविहितानिततःसपूयः । तस्यातिमात्रगमनाद्गतिरिष्यतेतुनाडीचयद्वहतितेनमतातुनाडी ॥

अर्थ–जो मूर्ख मनुष्य पके हुए फोडेको कच्चा समझकर उपेक्षा करे, किंवा बहुत राध पडे; फोडेकी उपेक्षाकर दे, तब वो बढी हुई राध पूर्वोक्त त्वङ्मांसादिक स्थानमें जायकर उनको भेदकर वो बहुत भीतरी पहुँच जाय, तब एक मार्गकर उस्में वह राध नाडीके समान बहे, इसीसे इस्को नाडीव्रण ( नासूर ) कहते हैं ॥

संख्याकृप संप्राप्ति ।

दोषैस्त्रिभिर्भवतिसापृथगेकशश्चसंमूर्च्छितैरपिचशल्यनिमित्ततोन्या ।

अर्थ–पृथक् पृथक दोषोंसे ३ सन्निपातसे १ और शल्यसे १ ऐसे नाडीव्रण पांच प्रकारका है ॥

सामान्य चिकित्सा ।

नाडीनांगतिमन्वीक्ष्यशस्त्रेणोत्पाद्यकर्मवित् । सर्वव्रणक्रमं

कुर्याच्छोधनारोपणादिकम् ॥ कृशदुर्बलभीरूणांनाडीमर्माश्रि तातुया । क्षारसूत्रेणसंछिद्यान्नशस्त्रेणकदाचन ॥

अर्थ–नाडियोंकी गति निश्चय करके उनको कुशल वैद्य शस्त्रसे फाडे (चीरादेवे) और सर्व व्रण क्रम से उनका शोधन रोपणादिक कियाकरे, तथा कृश, दुर्बल और भयभीत ऐसे रोगीके मर्माश्रित नाडी व्रणको क्षार मूत्रादि कसे छेदन करे, शस्त्रसे कदाचित् नतोडे ॥

वातनाडी व्रण।

तत्रानिलात्परुपसूक्ष्ममुखीसशूला
फेनानुविद्धमाधिकंस्रवतिक्षपासु ॥

अर्थ–वादीसे नाडी व्रणका मुख रुखा, तथा छोटा होय और शूल होय उस्में से फेन युक्त स्राव होय, रात्रिमें अधिकस्रवे ॥

सामान्य चिकित्सा।

नाडीवातकृतंसाधुपाटितांलेखयेद्भिषक्।
प्रत्यक्पुष्पाफलयुतैःतिलैःपिष्टैःप्रलेपयेत् ॥

अर्थ–वातजन्य नाडी व्रणको शस्त्रसे चीरके लेखन क्रियाकरे और सपेद औंगाके बीज तथा तिल पीसके उसका लेप करे ॥

पित्तनाडी व्रण।

पित्तात्तुतृट्ज्वरकरोपरिदाहयुक्तापीतंस्रवत्यधिकमुष्णमहःसुचापि॥

अर्थ–पित्तके नाडी व्रणमें प्यास, ज्वर और दाह होय, उस्मेंसे पीलेरंगका और बहुत गरम राध स्रवे और दिनमें स्राव अधिक होय ॥

सामान्य चिकित्सा।

पैत्तिकंतिलमंजिष्ठानागदंतीनिशाह्वयैः ॥

अर्थ–पित्तजन्यनाडी व्रणको तिल मजीठ, नागदोना और हलदी इनका लेप करे ॥

कफ नाडी व्रण।

ज्ञेयाकफाद्बहुघनार्जुनपिच्छिलास्रास्तब्धासकंडुररुजारजनीप्रवृद्धा॥

अर्थ–कफजनाडी व्रणमें सपेद, गाढी, चिकनी राध निकले खुजली चले रातमें स्राव बहुत होय ॥

सामान्य चिकित्सा।

श्लैष्मिकींतिलयष्टयाह्वनिकुंभारिष्टसैंधवैः।

अर्थ–कफजन्य नाडी व्रणको तिल, मुलहटी, दंती, नीमकी छाल और सैंधानिमक इनका लेप करे॥

शल्यजनाडीव्रण।

नष्टंकथंचिदनुमार्गमुदीरितेषुस्थानेषुशल्यमचिरेणगतिंकरोति। साफेनिलंमथितमुष्णमसृग्विमिश्रंस्रावंकरोतिसहसासरुजंचनित्यम्॥

अर्थ–किसी प्रकारसे शल्य (कंटकादि) उक्तस्थानमें पहुँच कर टूट जाय तो नाडीव्रणको उत्पन्न करे उस नाडीव्रणमेंसे झाग मिला तथा रुधिर युक्त मथेके समान गरम नित्य राध वहे तथा पीडा होय॥

सामान्य चिकित्सा।

शल्यजांतिलमंजिष्टमध्वाज्यैर्लेपयेन्मुहुः॥

अर्थ–सशल्य नाडीव्रणको तिल, मजीठ, सहत और घी इनको वारंवार लेप करे॥

सन्निपातजन्यनाडीव्रण।

दाहज्वरश्वसनमूर्च्छनवक्रशोषायस्यांभवंतिविहितानिचलक्षणानि। तामादिशेत्पवनपित्तकफप्रकोपाद्धोरामसुक्षयकरीमिवकालरात्रिम्॥

अर्थ–जिस नाडीव्रणमें दाह, ज्वर, श्वास, मूर्च्छा, मुखका सूखना और पूर्वोक्त लक्षण होंय उसको त्रिदोषकोपजन्य नाडीव्रण जानना, यह भयंकर प्राणनाश करनेवाली कालरात्रिके समान जाननी॥

साध्यासाध्य।

नाडीत्रिदोषप्रभवानसिध्येच्छेषाश्चतस्त्रःखलुयत्नसाध्याः॥

अर्थ–त्रिदोषजन्य नाडीव्रण साध्य नहीं होय, बाकीके चार नाडीव्रण यत्न करनेसे साध्य होते हैं॥

नाडीव्रणपर जात्यादिवर्ती।

जात्यर्कशम्याककरंजदंतीसिंधूत्थसौवर्चलयावशूकैः।
वर्तिःकृताहंत्यचिरेणनाडींस्नुक्क्षीरपिष्टासहसैंधवेन॥

अर्थ-चमेली, आक, अमलतासका गूदा, करंज, दंती, सैंधानिमक संचर-निमक, जवाखार, इन सबको एकत्र खरलकर उसकी बत्ती बनायके व्रणमें प्रवेश करे, अथवा थूहरका दूध, सैंधानिमक इनको एकत्र खरलकर बत्ती बनायके व्रणमें प्रवेश करे तो नाडीव्रण अच्छा होय ॥

निर्गुंडी तैल।

समूलपत्रानिर्गुंडीपीडयित्वारसेनतु।
तेनसिद्धं समंतैलंनाडीदुष्टव्रणापहम् ॥

अर्थ-जडपत्तेसहित निर्गुंडीके वृक्षको कूट उसका रस निकालले उस रसके बराबर तेल मिलायके औटावे जब रस सूखजावे तब तेलको उतारके छानले यह नाडीव्रणसंबंधी दुष्ट व्रणोंको नाश करे ॥

नरास्थि तैल।

नरास्थितैललेपेनस्फुटितःशुष्यतिव्रणः।

अर्थ-मनुष्यकी हड्डीके तेलसे फूटाहुआ व्रण सूखता है ॥

विडंगाद्य गुग्गुलु।

विडंगत्रिफलाव्योपचूर्णंगुग्गुलुनासमम्। सर्पिषावटिकाकुर्या
त्खादेद्वाहितभोजनः॥दुष्टव्रणापचीमेहकुष्ठनाडीविशोधनः॥

अर्थ-बायविडंग, हरड, बहेडा, आँवला, सोंठ, मिरच, पीपल, इनके चूर्णके समान गूगल लेवे सबको घीमें खरलकर गोली बनावे. इसको सेवन करे और पथ्यसे रहे तो दुष्टव्रण, अपची, प्रमेह, कोढ, नाडीव्रण इनकी शुद्धि करे॥

आरग्वधादि वर्त्ती।

आरग्वधनिशाकोलचूर्णाज्यक्षौद्रसंयुता।
सूत्रवर्त्तिर्व्रणेयोज्याशोधनीगतिनाशिनी॥

अर्थ-अमलतास, हल्दी, और बेर इनका चूर्ण करके उसमें सहत और घी डाल इसमें सूतकी बत्तीको भिगोयके उस व्रणमें रक्खे, यह व्रणको शोधन करनेवाली तथा व्रणकी गतिको नाश करनेवाली है ॥

गुग्गुलादि लेप।

गुग्गुलुस्त्रिफलाव्योपैःसमांशैश्चाज्ययोजितः।
नाडीदुष्टव्रणंचाभिजयेदपिभगंदरम् ॥

अर्थ-गूगल, त्रिफला, सोंठ, मिरच, पीपल, ये समान भाग लेवे-सबको पीसके लेप करे तो दुष्ट नाडीव्रणको और भगंदरको नाश करे॥

व्रणरोगपर पथ्य।

यवषष्टिकगोधूमपुराणाःसितशालयः। मसूरतुवरीमुद्गयूपश्च णकशर्कराः॥ विलेपीलाजमंडश्चजांगलामृगपक्षिणः। घृतंतैलंपटोलंचवेत्राग्रंचालमूलकम्। वार्ताकंकारवेल्लंचककोंटंतंदुलीयकम्॥ एतत्पथ्यंनरैःसेव्यंयथावस्थंयथामलं॥ व्रणशोथे व्रणेसद्योव्रणोनाडीव्रणेपिच॥

अर्थ–जव, साठी चावल,गेंहूं,पुराने सफेद शालि,मसूर,तुवरी,मूगोंका यूप, चणा,शर्करा,यवागू विशेष,खील,मंड,जांगल देशके मृग पक्षी,घृत,तैल, परवल, जलवेतस, नेत्रवालाकी जड़ वैंगन, करेली, ककोडे, चौलाई ये पथ्य वस्तु मनुष्योंने व्रणशोथ सद्योव्रण नाडीव्रण इनमें सेवन करनी योग्य है॥

अपथ्य।

रूक्षाम्लशीतंलवणंव्यवायमायासमुच्चैःपरिभाषणंच। प्रियासमालोकनमह्निनिद्रांप्रजागरंचंक्रमणंनितांतम्॥ शोकंविरुद्धाशनमंबुपानंतांबूलशाकानिचपत्रवंति। अजांगलंमांसमसात्म्यमन्नंविवर्जयेत्संततमप्रमत्तः॥

अर्थ–रूक्ष खट्टा शीत लवण स्त्रीसंग परिश्रम ऊंचे स्वरसे भाषण करना स्त्रियोंको देखना दिनमें सोना रात्रिमें जागना हर वक्त फिरना शोक विरुद्ध भोजन अति जलपान तांबूल पत्तोंवाला शाक जांगल वर्जित देशोंके जीवोंका मांस असात्म्य अन्न अप्रमत्त हुआ व्रणरोगवाला मनुष्य इनको निरंतर वर्ज देवे॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे नाडीव्रणरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता॥

---

# भगंदर।

भगंदर रोगका कर्मविपाक।

स्वगोत्रस्त्रीप्रसंगेनजायतेचभगंदरी। तेनापिनिष्कृतिःकार्यामेपदानेनयत्नतः। देवानांयोमुखंहव्यवाहनःसर्वपूजितः। तस्मात्त्वंवाहनंपूज्यंदेवैःसेंद्रैर्महर्षिभिः। भगंदरःपूर्वकर्मविपाकोत्थंतुयन्मम। तत्सर्वंनाशयक्षिप्रंसौख्यंचापिप्रवर्धय॥

अर्थ-अपने गोत्रकी स्त्रीके साथ गमन करनेसे भगंदर रोगी होय है, उस प्राणीको स्वर्ण खुर, रौप्य शृंग, इत्यादि लक्षण युक्त मेष दान करे, तथा जो अग्नि देवोंका मुख है, तथा सर्व जिसकी पूजा करे है, अतएव हे अग्ने! तू इन्द्रादिक संपूर्ण देव और ऋषियोंको पूज्य है, इसवास्ते मेरे कर्मसे उत्पन्न जो भगंदर व्याधि इसको शीघ्र नाशकर और मेरेको सुखकी वृद्धि कर दे इस प्रकार अग्निकी स्तुति करे।

भगंदर निदान।

गुदस्यद्व्यंगुलेक्षेत्रेपार्श्वतःपिटिकार्तिकृत्।
भिन्नोभगंदरोज्ञेयःसचपंचविधोमतः॥

अर्थ-गुदाके समीप दो अंगुल ऊंची पिछाडी एक पिटिका (फुंसी) होय उसमें बहुत पीडा होय, वह पिटिका फूट जाय उसको भगंदर रोग कहते हैं। सुश्रुतने इसकी निरुक्ति इस प्रकार करी है, यथा-"गुदभगबस्तिदारणात् भगंदरः" इति। भग शब्द इस जगे गुदा वाचक है सो (भोजने) कहा भी है। "भगंपरिसमंताच्च गुदबस्तिस्तथैवच। भगवद्दारयेद्यस्मात्तस्माज्ज्ञेयोभगंदरः" इति। यह भगंदररोग पांचप्रकारकोहै यह संख्या कहना केवल एकज, द्वंद्वज, भगंदर संभावना निवारणार्थ जानना इसके पूर्वरूप ग्रन्थान्तरोंसे लिखते हैं॥

कटीकपालनिस्तोददाहकंडूरुजादयः।
भवंतिपूर्वरूपाणिभविष्यंतिभगंदरे॥

अर्थ-कमरमें कपालास्थीमें सुईसी चुभे, दाह होय, खुजली चले, पीडा होय ये लक्षण जब भगंदर होन हार होय है तब होते हैं। इस जगे भी कपालास्थी पूर्वोक्त जाननी अर्थात् जो नाडीव्रणमें कहि आये हैं॥

भगंदर शब्दकी निरुक्ति।

भगोपरिसमंताच्चगुदबस्तितथैवच।
भगवद्दारयेद्यस्मात्तस्माज्ज्ञेयोभगंदरः॥

अर्थ-भग व लिंगके चारों तरफ और गुद बस्तिके चारों तरफ भगकी तरह जो विदीर्ण होजावे तिसको भगंदर कहते हैं॥

शतपोनकके लक्षण।

कषायरूक्षैरतिकोपितोनिलस्त्वपानदेशेपिटिकांकरोतियाम्।
उपेक्षणात्पाकमुपैतिदारुणंरुजाचभिन्नारुणफेनवाहिनी॥
तत्रागमोमूत्रपुरीषरेतसांव्रणैरनेकैःशतपोनकंवदेत्॥

अर्थ-कषेले और रूखे पदार्थ खानेसे वायु अत्यंत कुपित होकर गुदास्थानमें जो पिटिका ( फुंसी ) प्रगट करे, उनकी उपेक्षा करनेसे वे फुंसी पके और फूट जाय तब पीडा होय तथा लाल झागमिली राध वहे तथा उस्में अनेक छिद्र होजाय उन छिद्रोंमें मूत्र,मल और रेत ( शुक्र ) वहे चालनी कैसे अनेक छिद्र होय इसी कारण इस रोगको शतपोनक ऐसे कहते हैं। शतपोनक नाम संस्कृतमें चालनीकाहै॥

उष्ट्रशिरोधरके लक्षण।

प्रकोपणैःपित्तमतिप्रकोपितंकरोतिरक्तांपिटिकांगुदाश्रिताम्।
तदाशुपाकाद्दिमपूयवाहिनींभगंदरंतूष्ट्रशिरोधरंवदेत् ॥

अर्थ-पित्तकारक पदार्थ खानेसे कुपित भया जो पित्त सो गुदामें लाल रंगकी पिटिका उत्पन्न करे वो शीघ्र पककर उन्मेंसे गरम राधवहे ये पिटिका ( फुंसी ) ऊंटकी नाडके समान होय इसीसे इस्को उष्ट्रशिरोधर नाम कहतेहैं॥

शंबूकावर्तके लक्षण।

बहुवर्णरुजास्रावाःपिटिकागोस्तनोपमाः।
शंबूकावर्तवन्नाडीशंबूकावर्तकोमतः॥

अर्थ-जिस्में गौके थनके समान अनेक पिडिका होय उन्का रंग पीडा और स्राव अनेक प्रकारका होय और व्रण शंखके आंटेके समान गोल होय, इस्को शंबूकावर्त कहते हैं॥

परिस्रावी भगंदरके लक्षण।

कंडूयनोघनस्रावीकठिनोमंदवेदनः।
श्वेतावभासः कफजःपरिस्रावीभगंदरः॥

अर्थ-कफसे प्रगट भया भगंदर उस्में खुजली चले तथा उस्मेंसे गाढी राध वहे तथा वो पिटिका कठिन होय,उस्में पीडा थोडी होय उन्का वर्ण सपेद होय उस्को परिस्रावी भगंदर कहतेहै॥

अर्श भगंदर।

कफपित्तेसपित्तोत्थेगुदमाश्रित्यकोपतः। अर्शोमूलेततःशोथः कंडूदाहादिमान्भवेत् ॥ सशोघ्रंपक्वभिन्नोस्यक्लेदयन्मूलमर्शसः। स्रवत्यजस्रंगतिभिरयमर्शोभगंदरः॥

अथ-कफ और पित्त पित्ताधिक्यसे गुदामें प्राप्त हो कुपित हुए ववासीर, पेडूमें सोजा, खुजली, दाह ये रोग मनुष्योंके पैदा करतेहैं और ववासीरकी

जड़को गीली करते हुए येही कफ पित्त शीघ्र पकाते हैं और फोडते हैं और मनुष्यके चलनेसे यह वारंवार झिरताहै ऐसे भगंदरको अर्शभगंदर कहते हैं ॥

उन्मार्गी भगंदर।

क्षताद्गतिःपायुगताविवर्द्धेतेह्युपेक्षणात्साक्रमिभिर्विदार्यते।
प्रकुर्वतेमार्गमनेकधामुखैर्व्रणैस्तदुन्मार्गिभगंदरंवदेत् ॥

अर्थ-गुदामें कांटे आदिके लगनेसे क्षत (घाव) होजाय, उस घावकी उपेक्षा करनेसे उसमें कृमि पडजाय, वो कृमि उस क्षतको विदारण करें, ऐसे वो घाव गुदापर्यंत बढकर पहुँचे तथा कृमि उसमें अनेक मुख करलेवें इसको उन्मार्गि भगंदर कहते हैं ॥

साध्यासाध्यलक्षण।

घोराःसाधयितुंदुःखाःसर्वएवभगंदराः।
तेष्वसाध्यास्त्रिदोषोत्थक्षतजश्चविशेषतः॥

अर्थ-सब भगंदर दुःसाध्य हैं तिसमें भी त्रिदोषका भगंदर असाध्य है और क्षतज विशेष करके असाध्य है ॥

वातमूत्रपुरीषाणिक्रमयःशुक्रमेवच।
भगंदरात्प्रस्रवंतिनाशयंतितमातुरम् ॥

अर्थ-जिस भगंदरमेंसे अधोवायु, मूत्र, विष्ठा, कृमि और वीर्य वहे उस रोगीका नाश होय ॥

सामान्य चिकित्सा।

गुदपिटिकायामादौकुर्याद्रक्तावसेचनंमतिमान्।
जलसदनाभिरशेषंसापाकंनप्रयातियथा॥

अर्थ-गुदापर भगंदरकी फुन्सी होनेसे उसका रुधिर निकाले तथा उसमेंसे जल निकल जावे, तथा पके नहीं ऐसी क्रिया करे।

भगंदरपरदंभ।

अपानमार्गपिटिकांदहेत्स्वर्णशलाकया।
अग्निप्रतप्तयापश्चात्कुर्यादग्निव्रणक्रिया॥

अर्थ-अपानमार्गस्थ भगंदरकी फुंसीको सुवर्णकी सलाईसे दागदेवे, फिर अग्निदग्ध व्रणपर जो क्रिया कही है वो करे ॥

अपक्वभगंदरपिटिका पर।

पिटिकानामपक्कानामपतर्पणपूर्वकम्। कर्मकुर्याद्विरेकांतंभिन्नांयावक्ष्यतेक्रिया॥

अर्थ-जिस भगंदरकी कच्ची फुंसी होवे उसको रुधिरस्रावादिक करके उसपर रेचकादि क्रिया करे. जब वो फूट जावे उसपर जो क्रिया करी जाती है उनको मै कहता हूं॥

क्षारादियोग।

एतासांपाटनंक्षारंवह्निदाहादिकंक्रमम्। विधायव्रणवत्कार्यंयथादोषंयथाक्रमम्॥

अर्थ-इन भगंदरकी फुंसियोंको क्षार अग्निदाह, इत्यादिकोंसे फोडकर फिर क्रमसे प्राप्त व्रणकी क्रिया करे॥

स्यंदन तेल।

चित्रकार्कत्रिवृत्पाठामलपुहकमारकौ। सुधांवचांलांगलिकीं हरितालंसुवर्चिकाम्॥ ज्योतिष्मतींचसंहृत्यतैलंधीरोविपाचयेत्। एताद्धिस्यंदनंनामतैलंदद्याद्भगंदरे॥ शोधनंरोपणं चैवसवर्णकरणंतथा॥

अर्थ-चित्रक, आक, निसोथ, पाठ, बावची, कनेर, थूहर, वच, कलयारी, हरताल, सज्जीखार, कांगनी इन औषधोंके साथ तेल औटावे, इसको स्यंदन तेल कहते है। इसको भगंदर पर लगावे, यह शोधन और रोपण करे॥''

पूर्वोक्तांत्रिफलागुग्गुलुंभक्षयेत्॥

अर्थ-पूर्वोक्त त्रिफला गुग्गुलका सेवन करे तो भगंदर दूर होय॥

निशादि तेल।

निशार्कक्षीरसैंध्वग्निपुंखोलांगलिवत्सकैः। एभिःप्रसाधितंतैलंभगंदरविनाशनम्॥

अर्थ-हलदी, आकका दूध, सैंधानिमक, चित्रक, सरफोका, मजीठ, कूडा, इनके कल्क वा क्वाथ करके सिद्ध करे हुए तेलसें भगंदर दूर होय॥

करवीर तेल।

करवीरनिशादंतीलांगलीलवणाग्निभिः। मातुलिंगार्कपयसापचेत्तैलंभगंदरे॥

अर्थ–कनेरकी जड, हलदी, दंती, कलयारी, निमक, चित्रक, विजोरेका रस, और आकका दूध, इनको मिलाय तेल सिद्ध करे, इसको भगंदर पर लगावे ॥

शुनास्थ्यादि लेप तथा नरास्थि तैल।

शुनोस्थिभूलतातक्रपेषिताखररक्तयुक् ।
लेपोभगंदरंहन्यान्नरास्थ्नातैलमेवच ॥

अर्थ–कुत्तेकी हड्डी, गिंडोहे, इनको छाँछमें पीस इसमें गधेका रुधिर मिलायके लेप करे तो भगंदरको नाश करे। अथवा मनुष्यकी हड्डीके तेलको लगावे तो भगंदर जाय ॥

बिडालास्थिलेप।

त्रिफलारससंयुक्तंबिडालास्थिप्रलेपनम् ।
दुष्टव्रणंनिहंत्याशुभगंदरहरंपरम् ॥

अर्थ–हरड, बहेडा, आँवला, इनके काढेमें बिलाईकी हड्डी औटायके लेप करे तो दुष्ट व्रण, भगंदर इनको नाश करे ॥

कुष्ठादिलेप।

कुष्ठंत्रिवृत्तिलादंतीमागधीसैंधवंमधु ।
रजनीत्रिफलातुत्थंहितंस्याद्व्रणलेपनम् ॥

अर्थ–कूठ, निसोथ, तिल, दंती, पीपल, सैंधानिमक, सहत, हलदी, हरड, बहेडा, आँवला, नीलाथोथा, इनका लेप भगंदरके घाव पर उत्तम है ॥

रसांजनादिकल्क।

रसांजनंहरिद्रेद्वेमंजिष्ठानिंबपल्लवाः ।
त्रिवृत्तेजावतीदंतीकल्कोनाडीव्रणापहः ॥

अर्थ–रसोत, दारुहलदी, हलदी, मजीठ, नीमके पत्ते, निसोथ, कांगनी, दंती, इनके चूर्णको लेप नाडीव्रणका नाशक है ॥

वटपत्रादिलेप।

वटपत्रेष्टिकाशुंठीगुडूचीसपुनर्नवाः ।
सुपिष्टाःपिटिकाचस्तेलेपःशस्तोभगंदरे ॥

अर्थ–वडकी कली, ईटका चूर्ण (रूकुआ) सोंठ, गिलोय, पुनर्नवा, इन सबको पीसके जलसे भगंदर पर लेप करे ॥

तिलादिलेप।

तिलात्रिवृन्नागदंतीमंजिष्ठाज्यैःससैंधवैः ।
सक्षौद्रैश्चप्रलेपोयंभगंदरकुलांतकृत् ॥

अर्थ-तिल, निसोथ, बडीदंती, मजीठ, घी, और सेंधानिमक इनको पीस, सहत मिलाय लेप करे तो भगंदर कुलको नाश करे॥

खदिरादिलेप।

खदीरत्रिफलाक्काथोमहिषीघृतसंयुतः।
विडंगचूर्णसंयुक्तोभगंदरविनाशनः ॥

अर्थ-कत्था, हरड, बहेडा, आँवला, इनका काढा भैंसका घी, वायविडंगका चूर्ण इनको डालके पीवे तो भगंदरको नष्ट करे॥

तिलादिलेप।

तिलाभयालोध्रमरिष्टपत्रंनिशावचाकुष्ठमगारधूमः ।
भगंदरेनाड्युपदंशयोश्चदुष्टव्रणेशोधनरोपणोयम् ॥

अर्थ-तिल, हरड, लोध, । नीमके पत्ते, हलदी, वच, कूठ, घरका धूँआ इनको जलमें पीसके लेप करे तो भगंदर, नाडीव्रण, उपदंश और दुष्ट व्रण इनका शोधन और रोपण करे॥

सप्तविंशतिगुग्गुल।

त्रिकटुत्रिफलामुस्ताविडंगामृतचित्रकम् । चव्यैलेपिप्पलीमूलंहपुषासुरदारुच।तुंबरुंपुष्करंचव्यंविशालारजनीद्वयम्॥ विडसोव्चलक्षारसैंधवंगजपिप्पली। यावंत्येतानिद्रव्याणितावद्विगुणगुग्गुलुः। कालप्रमाणांगुटिकांभक्षयेन्मधुनासह। कासंश्वासंतथाशोफमर्शांसिचभगंदरम्। हृच्छूलंपार्श्वशूलंचकुक्षिबस्तिगुदेरुजम्। अश्मरीमूत्रकृच्छ्रंचअन्त्रवृद्धितथाक्रमीन्॥ चिरज्वरोपसृष्टानांक्षयोपहतचेतसाम्। आनाहंचतथोन्मादसकुष्ठान्युदराणिच। नाडीदुष्टव्रणान्सर्वान्प्रमेहंश्लीपदंतथा। सप्तविंशतिकोह्येषःसर्वरोगनिषूदनः ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आँवला, नागरमोथा, वायविडंग, गिलोय, चित्रककी छाल, चव्य, इलायची, पीपरामूल, हाऊबेर, देव-

दारु, तूंबरू, पुहकरमूल, चव्य, इन्द्रायण, हलदी, दारु हलदी, विडनिमक, संचरनिमक, सैंधानिमक, गजपीपल ये समान भाग ले, इन सब चूर्णसे दुगनी गूगल डाले फिर तीन मासेकी गोली बनावे, इसको सहतमें मिलायके देवे तो खांसी, श्वास, सूजन, बवासीर, भगंदर, हृदयशूल, पार्श्वशूल, कुक्षिशूल, बस्तिशूल, पथरी, मूत्रकृच्छ्र, अंत्रवृद्धि, कृमिरोग, बहुत दिनका ज्वर क्षय, आनाहवात, उन्माद, कुष्ठ, उदररोग नाडीव्रण, दुष्टव्रण, प्रमेह, श्लीपद इन सबको यह सप्तविंशति गूगल नाश करे ॥

जंबूकमांस प्रकार ।

जम्बूकस्यामिषंभुक्त्वाप्रकारैर्व्यंजनादिभिः ।
अजीर्णवर्जीमासेनमुच्यतेतुभगंदरात् ॥

अर्थ-जंबूक ( स्यार ) के मांसके व्यंजनादिक पदार्थ भक्षण करे तथा अजीर्ण होने देवे नहीं तो भगंदरसे छूट जावे ॥

भगंदर पर पथ्य ।

आमेसंशोधनंलेपोलंघनंरक्तमोक्षणम् । पक्केपुनःशस्त्रविधिस्त
थाक्षाराग्निकर्मच ॥ सर्वत्रशालयोमुद्गाविलेपीजांगलोरसः ।
पटोलंशिग्रुवेत्राग्रंधत्तूरोबालमूलकम् ॥ तिलसर्षपयोस्तैलंति
क्तवर्गोघृतंमधु । एतत्पथ्यंनरैः सेव्यंयथादोषंभगंदरे ॥

अर्थ-विनापके भगंदर रोगमें संशोधन, लेप, लंघन, रक्तका निकालना ये क्रिया करें और पक्कमें शस्त्रविधि, क्षारकर्म, अग्निकर्म करे और शालि, मूग, यवागूविशेष जांगलरस, परवल, सहिंजनेकी छाल,जलबेतस,धतूरा,नेत्रबालाकी जड, तिल व सरसोंका तेल, तिक्तवर्ग, घृत, शहद, भगंदर रोगमें मनुष्योंनें ये पूर्वकही पथ्य औषधियें सेवन करनी योग्य है ॥

भगंदर पर अपथ्य ।

व्यायाममैथुनंयुद्धंपृष्ठयानंगुरूणिच ।
संवत्सरंपरिहरेद्यावद्दृढव्रणोनरः ॥

अर्थ-कसरत, मैथुन, युद्ध, घोडे, ऊंट आदिकी सवारी, बोझा उठाना, व्रण दृढ होनेतक मनुष्य इन पूर्वकहे हुओंको एक वर्ष पर्यन्त त्याग देवे ॥

इति श्रीदत्तरामनिर्मितआयुर्वेदोद्धारे बृहन्निघण्टुरत्नाकरे भगंदररोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ।

# उपदंश।

उपदंशका कर्मविपाक।

मातृगामीभवेद्यस्तुतस्यलिंगंविनश्यति । चांडालीगमनेचैव हीनकुष्ठःप्रजायते ॥ तस्यप्रतिक्रियांकर्तुंकुंभमुत्तरतोन्यसेत् । तत्रोपरिकुबेरप्रतिमांसौवर्णींकृष्णवस्त्रावृतांमाल्यभूषितामा वाहनादिनापोडशोपचारैःप्रत्यहंपूज्ययेत् ॥ अथर्ववेदपाराय णंकुर्यात् । समाप्तेपारायणेप्रतिमांब्राह्मणायदद्यात्॥दानमन्त्रः निधीनामधिपोदेवःशंकरस्यप्रियःसखा। सौम्याशाधिपतिःश्री मान्ममपापंव्यपोहतु॥इमंमंत्रंसमुच्चार्यआचार्याययथाविधि। दद्यादेवंहीनकुष्ठीलिंगनाशीचशुध्यति॥

अर्थ-जो प्राणी मातासे गमन करे हैं उसके लिंगनाश रोग होय, और चांडालीसे गमन करनेसे सपेद कुष्ठ होय, उसकी शांतिके वास्ते अग्निके उत्तरकी तरफ कलश स्थापन कर उस पर कुबेरकी सुवर्णकी मूर्ति बनायके स्थापना करे उसको काले वस्त्र पहनायके फूलोंकी माला धारण कराय, नित्य प्रति आवाहनादि षोडषोपचार पूर्वक पूजन करके उसके आगे अथर्व वेदका पारायण करे। उस के समाप्त होने पर उस प्रतिमाको ब्राह्मणके अर्थ दान करदेवे, दान करनेका यह मन्त्र है " निधीनामधिपोदेव इति " इसमें इसका उच्चारण कर यथाविधि आचार्यको देवे, इस प्रकार हीन कुष्ठी और लिंगनाशवान् ये शुद्ध होवे॥

उपदंशनिदान।

हस्ताभिघातान्नखदंतघातादधावनादत्युपसेवनाद्वा। योनिप्रदोषाच्चभवंतिशिश्नेपंचोपदंशाविविधप्रकाराः॥

अर्थ-हाथकी चोट लगनेसे, नख दांतके लगनेसे, अच्छीरीतिसे न धोनेसे अत्यन्त स्त्री संगके करनेसे,अथवा योनिके दोषसे(अर्थात् दीर्घकरे बाल जिसके ऊपरहोय) अथवा खारी गरम जलके धोनेसे,ब्रह्मचर्यवाली स्त्रीसे गमन करनेसे इत्यादि कारणोंसे लिंगमें उपदंश (गर्मीका रोग) होयहै वो पांच प्रकारकाहै॥

वातोपदंश।

सतोदभेदस्फुरणैःसकृष्णैःस्फोटैर्व्यवस्येत्पवनोपदंशम् ॥

अर्थ–लिङ्गेन्द्रियके ऊपर काले फोडा उठे, उन्मे चोट लगनेकीसी पीडा होय, तोडनेकी सी पीडा होय और स्फुरण ये लक्षण वातोपदंशके जानने॥

प्रपौंडरीकंमधुकंरास्नांकुष्ठपुनर्नवैः।
सरलागरुभद्राख्यैर्लेपोवातोपदंशहा॥

अर्थ–पुंडरीक वृक्ष, मुलहटी, रास्ना, कूठ, पुनर्नवा, सरल, देवदारु, अगर और भद्राख्य इनका लेप वातोपदंश नाशक है॥

उपदंश पर प्रक्रिया।

स्निग्धस्विन्नस्यतेप्वादौध्वजमध्येशिराव्यधः॥ जलौकापात नैवास्यादूर्ध्वाधःशोधनंतथा। सद्योपहृतदोषस्यरुक्शोफावु पशाम्यतः। पाकोरक्ष्यःप्रयत्नेनशिश्नक्षयकरश्चसः॥

अर्थ–उपदंश रोगवालेको प्रथम स्नेह पान करायके पसीने निकाले और लिंगमें शिरा बेधे अथवा जोंक लगायके रुधिर निकाले, तथा ऊपर नीचेसें देहको शोधन करे, इस प्रकार दोष हरण करनेसे पीडा, और सूजन ये न्यून हों, परंतु लिंगको पकने न देवे, पकनेसे लिंगका क्षय होय॥

पित्तोपदंश तथा रक्तोपदंश।

पीतैर्बहुक्लेदयुतैःसदाहैःपित्तेनरक्तात्पिशितावभासैः॥

अर्थ–पित्तके उपदंशकर्के पीले रंगके फोडे होते है उन्मेसे पानी बहुत बहै, दाह होय, रुधिरके उपदंशसे मांसके समान लाल रंगके फोडा होंय॥

गैरिकादिकाथ।

गैरिकांजनमंजिष्ठामधुकोशीरपद्मकैः।
सचंदनोत्पलैःस्निग्धैःपेयःपित्तोपदंशहा॥

अर्थ–गेरु, रसोत, मजीठ, मुलहटी, खस, पद्माख, लालचंदन, और कमल, इनका काढा करके घीके साथ देवे, तो पित्तका उपदंश नाश होय॥

निंबादिकाथ।

निंबार्जुनाश्वत्थकदंबशालजंबूवटोदुंबरवेतसाद्भिः॥
प्रक्षालनाल्लेपघृतानिकुर्याच्चूर्णंचपित्तास्रमोपदंशे॥

अर्थ-नींब, कोह वृक्षकी छाल, पीपलकी छाल, कदंब, साल जामुन, वड, गूलर, और बेत इनका काढा करके उससे धोवे, तथा इसीका लेप करे एवं इन्ही औषधोसें सिद्ध करा हुआ घी अथवा इनका चूर्ण देवे तो पित्तोपदंशकी शांति होय ॥

कफोपदंशके लक्षण।

सकंडुरैःशोथयुतैर्महद्भिःशुक्लैर्घनस्रावयुतैःकफेन।

अर्थ-कफके उपदंशकके सपेद मोटे फोडा होय, उनमे खुजली चले, सूजन होय, और गाढीराध बहे ॥

लिंगवर्तिउपदंश।

अंकुरैरिवसंघातैरुपर्य्युपरिसंस्थितैः॥ क्रमेणजायतेवर्तिस्ताम्रचूडशिखोपमा ॥ कोशस्याभ्यंतरेसंधौसर्वसंधिगतापिवा ॥ लिंगवर्तिरितिख्यातालिंगार्शइतिचापरे॥ कुलित्थाकृतयःकेचित्केचित्पद्मदलोपमाः ॥ मेढ्रसंधौनृणांकेचित्केचित्सर्वाश्रयाःस्मृताः॥ रुजादाहार्तिबहुलास्तृष्णातोदसमन्विताः। स्त्रीणांपुंसांचजायंतेह्युपदंशाःसुदारुणाः॥

अर्थ-मुरगाकी चोटीके समान लिंगके ऊपर मांसके अंकुर एकके ऊपर एक प्रगट होय कोशकी भीतरकी मणिमें अथवा सर्व संधियोंमें, तो इस रोगको लिंगवर्ति ऐसे कहते है, और कोई लिंगार्श कहते हैं, यह त्रिदोषजन्य है इसमें मांसके अंकुर कुलथीके समान, और कोई पद्मदलके समान, किसीके अंडकोशकी संधीमे किसीके सर्व आशयमें होते है। पीडा, दाह, बहुत होय, प्यास नोचनेकिसी पीडा होय, स्त्री और पुरुषोंके यह उपदंश घोर पीडाकारक होते हैं इसमे (कुलित्थाकृतयः) यहांसे लेकर (स्त्रीणांपुंसांचजायन्ते) यहांतक पाठ क्षेपक है माधवका नहीं और स्त्रियोंकेभी गरमीका रोग होय है, यह मत सुश्रुतका है परंतु यह आर्ष पाठ नहीं है ॥

सर्वोपदंशपर सर्वव्याधिहरण रस।

हिंगुलोत्थरसंभागंद्वौभागौरसकर्पुरम्। दसतुल्यंवालिंदद्यात्खल्पमध्येतुकज्जली॥ दक्षांडेमृत्पुंडपंचवालुकायंत्रगंपचेत्। दिनैकंतुक्रमादग्नेस्वांशीतंचसमुद्धरेत्॥पूजयेद्गुरुविप्रांश्चयथा रोगंप्रयोजयेत् । गुंजाचतुष्टयंसादेन्नागवल्लीदलैर्युतम् ॥

षंढोपिलभतेपुंस्त्वंवाजीकरणमुत्तमम् । अपुत्रःपुत्रमाप्नोति जीवेच्चशरदांशतम्॥वलीपलितहृच्छूलंवातश्लेष्मनिवर्हणम्। अयंव्याधिहरःसूतः पूज्यपादेननिर्मितः ॥

अर्थ-हिंगुलसे निकाला हुआ पारा, १ भाग, रस कपूर २ भाग, गंधक १ भाग इस प्रकार सबको एकत्रकर खरलमें डाल कजली करे फिर इसको मुरगीके अंडेमें भर ऊपरसे पांच कपड मिट्टी करे. फिर इसको वालुकायंत्रमें रख १ दिन क्रमसे अग्निदेवे, जब स्वांग शीतल होजावे तब निकालके गुरु और ब्राह्मणकी पूजाकर जैसी व्याधि होवे उसके अनुसार अनुपानसे ४ रत्तीदेवे तथा उपदंशपर नागरवेल पानके साथ देवे तो नपुंसक होय तो उसको पुरुषत्व प्राप्त होय जिसके पुत्र न होय उसके पुत्र होय और १०० वर्ष जीवे यह व्याधिहरण सेवन करनेसे वलीपलित इनका नाश होकर कफ वात-का नाश होय और प्रमेह उपदंश इनका नाश करे, यह हमारे गुरुने कहाहै ॥

संनिपातोपदंश।

नानाविधस्रावरुजोपपन्नमसाध्यमाहुस्त्रिमलोपदंशम् ॥

अर्थ-जिस उपदंशमें अनेक प्रकारका स्राव होय,पीडा होय यह त्रिदोषज उपदंश असाध्य है ॥

असाध्य लक्षण।

विशीर्णमांसंकृमिभिःप्रजग्धंमुष्कावशेषंपरिवर्जयेत्तु ॥

अर्थ-जिस उपदंश करके लिंगका मांस गल गया होय और कृमि लिंगको खाय जावे, केवल अंडकोश मात्र रहिजाय, उसको वैद्य त्यागदे ॥

प्रकारांतर।

संजातमात्रेणकरोतिमूढःक्रियांनरोयोविषयेप्रसक्तः। कालेनशोथःकृमिदाहपाकैर्विशीर्णशिश्नोम्रियतेसतेन ॥

अर्थ-उपदंशके होतेही जो मूर्ख मनुष्य विषयमें आसक्त होकर इसका उपचार नहीं करे, उसका लिंग थोडे दिनमें सूजन और कीडेपडे और उसमें दाह और पाकभी होय, पीछे वो गलजाय ऐसा रोगी मरजाय ॥

नीलोत्पलादि लेप।

नीलोत्पलानिकुमुदंपद्मसौगन्धिकानिच। उपदंशेचूर्णयित्वाप्रलेपोयंप्रशस्यते ॥

अर्थ-नीलाकमल, कमोदनी कमल और सौगन्धिक कमल इनका सर्व उपदंश पर लेप परमोत्तम कहा है ॥

दारुहरिद्रादि लेप।

त्वजोदारुहरिद्रायाःशंखनाभिरसांजनम् । लाक्षागोमयनिर्यासंतैलंक्षौद्रंघृतंपयः ॥ एभिःसुपिष्टैर्द्रव्यांशैरुपदंशेप्रलेपयेत् । व्रणास्त्वनेनशाम्यंतिश्वयथुर्दाहएवच ॥

अर्थ-दारुहलदी, शंख, रसौत, लाख, गौके गोवरका रस, तेल, घी, दूध, इनको एकत्र खरल कर इसको उपदंशकी चट्टोंपर लेप करे तो चट सूजन और दाह ये शांति होवे ॥

रसांजनादि लेप।

रसांजनंशिरीषेणपथ्ययाचसमन्वितम् ।
सक्षौद्रंलेपनंयोज्यंसद्योरोपयतिव्रणम् ॥

अर्थ-रसौत, सिरस वृक्षकी छाल, हरड, इनका चूर्ण कर इसका सहतसे लेप करे, तो तत्काल व्रण भर आवे ॥

प्रकारांतर।

गोपीचन्दनतुत्थंचसमभागेनमर्दयेत् ।
कज्जलीजलसंयुक्ताव्रणानांलेपनेहिता ॥

अर्थ-गोपीचन्दन और नीलाथोथा ये समान भाग लेकर घोटे, तथा दोनों-की कजली करे फिर इसको जलसे घाव पर लगावे तो हितकारी होय ॥

पारदादि लेप।

पारदंगंधकंतालदरदंचमनःशिलां । पृथक्कर्षद्विकंचमुदारंशंखजीरकम् ॥ विधायकज्जलीश्लक्ष्णांमर्दयेत्सुरसारसैः । छायाशुष्कांततःकृत्वापुनरुन्मत्तजद्रवैः।विमर्द्याथवटीकार्याह्युपदंशे प्रयोजयेत् । गोघृतेनप्रलेपोयंव्रणानांरोपणेहितः ॥

अर्थ-पारा, गंधक, हरताल, हींगलू मनसिल प्रत्येक एक २ तोले और मुर्दार सिंग तथा शंख जीरा ये दो २ तोले इन सबकी बारीक कजली कर तुलसीके रससे खरलकर छायामें सुखायले फिर धतूरेके रससे खरलकर गोली बनावे इसको गोमूत्र में घिसके उपदंश पर लेप करे तो व्रणको भर लावे ॥

वटप्ररोहादि लेप।

वटप्ररोहार्जुनजंबुपथ्यालोध्रहरिद्रासहितःप्रलेपः ।
सर्वोपदंशेष्ववरोहणार्थेचूर्णंचतज्जंविमलाजलेन ॥

अर्थ-वडके अंकुर, कोह वृक्षकी छाल, जामुन, हरड, लोध, हल्दी, इनका चूर्ण थूहरके दूधमें खरल कर लेप करे तो उपदंशका घाव भरआवे ॥

त्रिफलामषीलेप।

दहेत्कटाहेत्रिफलांतांमषींमधुसंयुताम्।
कृत्वोपदंशेलेपोयंसद्योरोपयतिव्रणम् ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आँवला, इनको कडाईमें जलायके इनकी स्याहीको सहतमें मिलायके लेप करे, तो तत्काल उपदंशके व्रणको भरलावे ॥

अश्वत्थादिप्रक्षालन।

अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षवटवेतसजःशृतः।
व्रणशोथोपदंशानांनाशकःक्षालनेस्मृतः ॥

अर्थ-पीपल, गूलर, पाखर, वड, बेत, इनके काढेसे व्रणको धोवे, तो व्रण नाश होय तथा सूजन और उपदंश इनका भी नाशक है ॥

त्रिफलादि प्रक्षालन।

त्रिफलायाः कषायेणभृंगराजरसेनवा।
व्रणप्रक्षालनंकुर्यादुपदंशप्रशांतये ॥

अर्थ-उपदंशके घावकी शांति होनेके वास्ते त्रिफलेके काढेसे अथवा भाँगरेके रससे धोवे तो उपदंशका घाव जाता रहे ॥

जयादि प्रक्षालन।

जयाजात्यश्वमारार्कशम्याकानांदलैःपृथक्।
कृतंप्रक्षालनेक्वाथंमेढ्रपाकेप्रयोजयेत् ॥

अर्थ-अरनी, चमेली कनेर, आक और अमलतास इनके पत्तोंका पृथक् २ काढा करके पके हुए लिंगको धोवे तो अच्छा होय ॥

पटोलादि क्वाथ।

पटोलनिंबत्रिफलाकिरातैः क्वाथंपिबेद्वाखदिरासनाभ्याम्।
सगुग्गुलुंवात्रिफलायुतंवासर्वोपदंशापहरः प्रयोगः ॥

अर्थ-पटोलपत्र, नींबके पत्ते, हरड, बहेडा, आँवला, चिरायता, इनका काढा पीवे, अथवा खैर, विजैसार, इनका काढा त्रिफलेके साथ अथवा गूगलके साथ पीवे तो सर्व प्रकारके उपदंश दूर होय ॥

गैरिकादि क्वाथ।

गैरिकांजनमंजिष्ठामधूकोशीरपद्मकैः।
सचंदनोत्पलैःस्निग्धैः पेयःपित्तोपदंशहा ॥

अर्थ-गेरू, रसोत, मजीठ, मुलहटी, खस, पद्माख, चंदन, कमल इनका काढा घृतके साथ देवे तो पित्तोपदंशको नाश करे ॥

आम्रत्वचाकस्वरस।

आम्रत्वचंविनिष्पीड्यनिगृह्यस्वरसंपलम् ॥
चतुःपलंत्वजाक्षीरंसंयुक्तंप्रपिबेत्प्रगे।
एवंमुनिदिनंकुर्यादुपदंशव्रणेहितम् ॥

अर्थ-आमकी छालका ४ तोले स्वरस लेकर उसमें १६ तोले बकरीका घी डालके प्रातःकाल पीनेको देवे, इसप्रकार सात दिन देवे तो उपदंश व्रणको हितकारी होयहै अर्थात् उपदंशके व्रणको भरलावे ॥

सर्जिकादि चूर्ण।

सर्जिकातुत्थकासीसशैलेयंसरसांजनम् ॥
मनःशिलासमश्चूर्णव्रणवीसर्पनाशनम् ॥

अर्थ-सज्जीखार, लीलाथोथा, हीराकसीस, शिलाजीत रसोत, मनसिल इनका चूर्ण उपदंशके व्रणको तथा विसर्पके व्रणको नष्ट करे ॥

बबूलदलचूर्ण।

बब्बूलदलचूर्णेनदाडिमत्वग्भजोथवा।
गुंडनंलिंगदेशस्थेलेपःपूगफलेनवा ॥

अर्थ-बबूरके पत्तोंका चूर्ण, अथवा अनारकी छालका चूर्ण करके उपदंशपर लगावे, अथवा सुपारीको घिसकर उसका लेप करे ॥

चोपचीनी चूर्ण।

कुडवंचोपचिन्याश्चशर्करायाःपलंतथा ॥ पिप्पलीपिप्पलीमूलंमरिचंदेवपुष्पकम्॥आकल्लंतुरकंशुंठीजंतुघ्नंचदरांगकम् ॥

पृथक्कोलमितंग्राह्यमेतच्चूर्णीकृतंशुभम्॥ सर्वमेकत्रसंयोज्यंक पार्धंप्रतिवासरे ॥ भक्षयेन्मधुसर्पिभ्यांयुक्तंपथ्यंसमाचरेत् ॥ शाल्योदनंतथासूपंतुवरीणांघृतंमधु ॥ गोधूमंसैंधवंशिग्रुंबिंबी कोशातकीफलम् ॥ आर्द्रकंजलमंदोष्णंहितमत्रप्रकीर्तितम्॥ पंचोपदंशरोगाणांप्रमेहाणांतथैवच ॥ व्रणानांवातरोगाणांकुष्ठा नांचविनाशनम् ॥

अर्थ-चोपचीनी १६ तोले, खांड ४ तोले. तथा पीपल, पीपरामूल, कालीमिरच, लौंग, अकरकरा, वंगभस्म, सोंठ, वायविडंग, हरड, वहेडा, आँवला, ये प्रत्येक आधे २ तोले लें इन सबका चूर्ण एकत्रकर इसमेंसे छः मासे चूर्ण नित्य सहत और घीके साथ देवे,और पथ्यमें भात, अरहरकी दाल, घी,सहत,गेहूँ, सैंधानिमक, सहिंजना, कँदूरी, तोरई. अदरख, तथा गरम जल, ये सब पदार्थ हितकारी हैं, इस प्रकार सेवन करे. तो पांच प्रकारके उपदंश, वीस प्रकारके प्रमेह व्रण वादीका रोग और कुष्ठ इनको नाश करे ॥

भूनिंबादिघृत।

भूनिंबनिंबत्रिफलापटोलकरंजजातीखदिरासनानां।
सतोयकल्केघृतमाशुपक्वंसर्वोपदंशापहरंप्रदिष्टम् ॥

अर्थ-चिरायता, नीमकीछाल, हरड, वहेडा, आँवला, पटोलपत्र, कंजा, चमेली, खैरकीछाल, विजैसारकीछाल, इनका पतला कल्क कर उसमें घी मिलाय औटावे जब सिद्ध होजावे तब उतारले,यह संपूर्ण उपदंशोंका नाश करे॥

करंजादिघृत।

करंजबीजार्जुनशालजंबूवटादिभिःकल्ककषायसिद्धम्।
सर्पिर्निहन्यादुपदंशदोषंसदाहपाकंस्रुतिरागयुक्तम् ॥

अर्थ-कंजेके वीज, कोहकी छाल, साल,जामुन और वड इनका काढा तथा कल्क इनमें घृतमिलायके सिद्ध करे तो यह दाह, पाक, स्राव, और दुष्टरंग इन करके युक्त उपदंशको नाश करे ॥

रसघृत।

शुद्धंसुतंपिचुमितंद्विवालिंप्रमर्द्यसर्वेद्विभागनवनीतमपिप्रमर्द्य।
वस्त्रेमलिप्यपिचुमंदविपर्णशाखांसंवेष्टयेन्नतमुखींपरिदीप्यवर्ति॥

तस्याघृतंस्रवतिकाचमयेचपात्रेधृत्वाहिवल्लिदलशाकमिदंप्रदेयम् । सर्वोपदंशकरिकेसरिणंव्रणघ्नंपद्वादिकंरसघृतेचविवर्जनीयम् ॥

अर्थ-शुद्धपारा १ तोला गंधक २ तोले, दोनोंकी कजली कर इसमें२ तोले मक्खन मिलायके खरल करे फिर इसको कपडेमें चुपडे उस कपडेको नीमकी ओली लकडीके ऊपर लपेट उसको उलटी रखे फिर नीचेसे आग लगाय देवे, उसमेंसे जो घी टपके उसको कांचके बरतनमें भरके धर रखे, इसको पानमें लगायके खाय तो यह रसघृत संपूर्ण जातिके उपदंशोको नाशकरे इस पर निमक खाना वर्जित है ॥

आगरधूमतैल ।

अगारधूमोरजनीसुराकिण्वंचतोस्त्रिभिः । भागोत्तरैःपचेत्तैलं कंडुशोथरुजापहं । शोधनंरोपणंचैवसुवर्णकरणंतथा ॥

अर्थ-घरका धूँआ १ भाग, हलदी २ भाग, दारू निकालनेके वास्ते धान भिगोयकर करा हुआ पदार्थ ३ भाग ये सब एकत्र कर इसमें तेल सिद्ध करे, यह खुजली, सूजन, पीडा, इनको नाश करे, तथा शोधन और रोपण है, तथा कांति उत्पन्न करे है ॥

सूतादि वटी ।

भल्लातकींशुद्धसूतंपिप्पलीमूलपिप्पली । आकल्लकंजातिपत्री वंगकंदेवपुष्पकम् ॥ मर्दयेत्समभागेनपुराणगुडमिश्रितम् ॥ उपदंशेषुसर्वेषुप्रमाणंरक्तिकावटी ॥

अर्थ-भिलाए, शुद्धपारा, पीपर, पीपरामूल, अकरकरा, जावित्री वंगभस्म लौंग, ये समान भागले, पुराने गुडमें खरलकर एक रत्तीके अनुमान खाय तो सर्व उपदंश नष्ट होय ॥

उपदंशकुठार ।

कंकुष्ठंकुष्ठकंचैवतोलेकंतुपृथक्पृथक् । तोलार्धंतुत्थकंग्राह्यं शृंगवेररसेनतु ॥ मर्दयित्वावटीकार्यावदरास्थिमिताभिषक्॥ शृंगवेररसेनैवसायंप्रातश्चभक्षयेत् ॥ मधुराम्लंमत्स्यदुग्धंकूष्मांडंचविवर्जयेत् ॥ उपदंशकुठारोयंरसःसर्वत्रपूजितः ॥

अर्थ-मुर्दासिंग, १ तोला, कूठ १ तोला, लीलाथोथा आधा तोला, सबको एकत्र कर अदरखके रसमें खरल करके बेरकी गुठलीके बराबर गोली बनावे इसमेंसे १ गोली, अदरखके रससे सायंकाल और १ गोली प्रातःकालमें देय, ऊपरसे मधुराम्ल, मछली, दूध, पेठा ए पदार्थ खाना त्याग देय, यह उपदंश कुठाररस सर्वत्र मान्य है ॥

रसगंध कजली ।

कर्षमात्रंरसंशुद्धंद्विकर्षंगंधकंस्मृतम् ॥ विधिवत्कज्जलींकृत्वा तच्चगोघृतसंयुतम् ॥ माषमात्रंप्रतिदिनंदद्यादेवंत्रिसप्तकम् ॥ गोधूमान्नंघृतंपथ्यंकारयेल्लवणंविना ॥ उपदंशापहःश्रेष्ठोयो गोमुनिभिरीरितः ॥

अर्थ-पारा १ तोला, गंधक २ तोले, दोनोंकी कजली करके १ मासे गौके घीके साथ देवे, इसप्रकार २१ दिन देवे, पथ्यमें गेहूं, और घी, बिना निमकके देना चाहिये, तो यह योग उपदंशको नाशकरे, इसप्रकार मुनीश्वरोंने कहा है ॥

चोपचीनीपाक ।

चोपचिन्याभवंचूर्णंपलंद्वादशमेवच ॥ पिप्पलीपिप्पलीमूलं मरिचंनागरंत्त्वचम् ॥ आकल्लकंलवंगंचप्रत्येकंकर्षसंमितम् ॥ शर्करासमचूर्णंचपाचयेत्सर्वमेकतः ॥ मोदकंकारयेत्तत्तुएक कर्षप्रमाणतः ॥ सायंप्रातर्निषेव्यंस्तुपथ्यंपूर्वोक्तचूर्णवत् ॥ उपदंशेव्रणेकुष्ठेवातरोगेभगंदरे ॥ धातुक्षयकृतेकासेप्रतिश्या येचयक्ष्माणि ॥ सर्वान्रोगान्निहंत्याशुततःपुष्टिकरोभवेत् ॥

अर्थ-चोपचीनीका चूर्ण ४ तोले, तथा पीपल, पीपरामूल, मिरच, सोंठ, दालचीनी, अकरकरा, और लौंग, ये प्रत्येक एक एक तोले लेय, और सब चूर्णके समान मिश्री मिलायके इसका पाक करे, इसमेंसे १ तोले पाक सायंकाल और प्रातःकालमें देवे, और पथ्य चोपचीनी चूर्णके समान करे, तो उपदंश, व्रण, कोढ, वादीके रोग, भगंदर, क्षय, कास, पीनस,क्षयरोग और संपूर्ण रोग इनका नाश करे, तथा देहको पुष्ट करे ॥

बालहरीतक्यादियोग ।

बालपथ्यापलैकंचतुत्थंशाणमितंतथा ॥ निंबद्रवेणसंमर्द्य दृढंसप्तदिनानिवै ॥ गुटिकांचणकप्रायांछायाशुष्कांतुकार

येत् ॥ शीतोदकानुपानेननित्यमेकांप्रदापयेत् ॥ः घस्राणामे कविंशत्यामुच्यतेतूपदंशतः ॥ शालिगोधूममुद्राश्चगोसर्पिः पथ्यमीरितम् ॥

अर्थ-छोटी हरड ४ तोले, लीलाथोथा आधा तोले सबको एकत्र करके नींबूके रसकी सात दिन पर्यंत भावना देवे फिर चनेके बराबर गोली बना यले और उनको छाया में सुखाय लेवे फिर इनको शीतल जलके साथ देवे, इस प्रकार २१ दिन देय तो उपदंशसे मुक्त होय इस पर भात गेहूंकी रोटी मूंग और गौका घी पथ्यमें देना ॥

जातिस्वरस ।

जातिप्रवालस्वरसंपलार्धंघनोघृतंतत्समरालकिञ्चित्।
पिबेत्प्रगेपंचविधोपदंशेक्षाराद्दतेगोधुममेवपथ्यम् ॥

अर्थ-चमेलीके पत्तोंका स्वरस २ तोले गौका घी २ तोले रार २ तोले सब को एकत्र करके प्रातःकाल देवे तो पांच प्रकारका उपदंश नष्ट होय,इस पर गेहूं ( और घी ) पथ्य में देना चाहिये । निमक वर्जित है ॥

पथ्य ।

अजाक्षीरंयथाजीर्णंगोधूमंपथ्यमाचरेत् ।

अर्थ-उपदंश रोग वालेको जीर्ण होनेके प्रमाण बकरीका दुग्ध,गेहूं पथ्य के लिये देना उचित है ॥

अपथ्य ।

दिवानिद्रांमूत्रवेगंगुर्वन्नंमैथुनंगुडम् ।
आयासमम्लंतक्रंचवर्जयेदुपदंशवान् ॥

अर्थ-दिनमें सोना, मूत्रवेग, भारी अन्न, मैथुन, गुड, परिश्रम, खट्टी वस्तु, तक्र ( छाछ ) इनको उपदंश रोगवाला मनुष्य सर्वथा वर्ज देवे ॥

---

# शूकदोष ।

शूकदोषनिदान ।

अक्रमाच्छेपसोवृद्धियोभिवांच्छतिमूढधीः ।
व्याधयस्तस्यजायंतेदशचाष्टौचशूकजाः ॥

अर्थ-जो मन्दबुद्धिवाला पुरुष शास्त्रोक्त क्रमसे विना लिंगको मोटा करा चाहे वो विष कृमिका लिंगके ऊपर लेपादिक करे ( अथवा जल योग वात्स्यायन ऋषिके कहे उनका साधन करे ) उसके १८ प्रकारके शूकज रोग होय हैं॥

शूकदोषचिकित्सा।

हितंचसार्पिषःपानंपथ्यंचापिविरेचनम्।
हितंशोणितमोक्षश्चशूकरोगेषुदेहिनाम्॥

अर्थ-शूक रोगवालेको घृतपान,रेचन,तथा रक्तमोक्ष एकमें हितकारी है॥

प्रथम लक्षण।

उल्लिख्यसार्षपीतालपत्रेणाथप्रलेपयेत्।
तिंदुकत्रिफलालोध्रैर्गोमूत्रपरिपेषितैः॥

अर्थ-सार्षप नामक शूक दोषवालेको ताडपत्रसे लेखन कियाकर कुचला, हरड, बहेडा, आंवला, और लोध इनको गोमूत्रमें पीस लेप करे॥

सर्षपिका लक्षण।

गौरसर्षपसंस्त्यानाशूकदुर्भुग्नहेतुका।
पिटिकाश्लेष्मवाताभ्यांज्ञेयासर्षपिकाचसा॥

अर्थ-दुष्टजलजंतूका दुष्ट रीतिसे लेप करनेसे कफवात कुपित होकर सपेद सरसोंके समान जो पिटिका ( फुंसी ) होय उस्को सर्षपिका कहते हैं॥

अष्ठीलिका लक्षण।

कठिनाविषमैर्भुग्नैर्वायुनाष्ठीलिकाभवेत्॥

अर्थ-अप्रसक्त शूकोंके लेपसे वायु कुपित होकर करडी निहाईके समान पिडिका होय और विषम कहे कोई छोटी और कोई बडी और भुग्न कहे टेढे ऐसे शूक कहिये मांसांकुरोंसे व्याप्त होय उस्को अष्ठीला कहे हैं॥

अष्ठीलिकाचिकित्सा।

अष्ठीलायांहृतेरक्तेश्लेष्मग्रंथिक्रियांचरेत्॥

अर्थ-अष्ठीलकाका प्रथम रुधिर निकाल श्लेष्मजग्रंथिरोगपर जो यत्न लिखा है वो इसपर करे॥

ग्रथित।

शूकैर्यत्पूरितंशश्वद्ग्रथितंनामतत्कफात्

अर्थ-निरंतर शूकलेप करनेसे लिङ्गेन्द्रीके ऊपर गाँठ पैदा होय. उस्को ग्रथित कहते है ॥

ग्रथितचिकित्सा।

स्वेदयेद्ग्रथितंयच्चनाडीस्वेदेनबुद्धिमान् ॥

अर्थ-ग्रथित नामक शूक दोषको कुशल वैद्य नलिकासे सेंक देवे तथा व्रणोक्त जैसा सुहाय ऐसा गरम पीडी जो व्रणपर कही वो बाँधे ॥

कुम्भिका लक्षण।

कुंभिकारक्तपित्तोत्थाजांबवास्थिनिभाशुभा ॥

अर्थ-रक्तपित्तसे जामुनकी गुठलीके समान कालेरंगकी पिटिका होय, उस्को कुंभिका ऐसा कहते है ॥

कुंभिकाचिकित्सा।

कुंभिकायांहरेद्रक्तंपक्वायांशोधितेव्रणे।
तिंदुकत्रिफलालोध्रैर्लेपस्तैलंचरोपयेत् ॥

अर्थ-कुंभिका फुंशीका प्रथम रुधिर निकलवावे. यदि वह पकगई होय तो व्रणशोधनी क्रिया करके फिर तुन्चला हरड बहेडा आंवला और लोध इनका लेप तथा इन्ही औषधोंसे तेल सिद्ध करके लगावे ॥

अलजीके लक्षण।

तुल्यजांत्वलजींविद्याद्यथाप्रोक्तांविचक्षणैः ॥

अर्थ-यह पिटिका प्रमेह पिटिकामे जो अलजी नाम पिटिका कह आये है उसके समान लाल वाले फोडोसे व्याप्त होय तथा उस्के लक्षण पूर्वोक्त पिटिकाकेसे होय है ॥

अलजी चिकित्सा।

अलज्यांहृतरक्तायांपूर्वएवक्रियाक्रमः ॥

अर्थ-अलजीका प्रथम रुधिर निकालके पूर्वोक्त प्रमाण क्रिया करे।

मृदित।

मृदितंपीडितंयत्तुसंरब्धंवातकोपतः ॥

अर्थ-शूक पीडा होनेके अनंतर लिंगको हाथोसे मींडनेसे अथवा दाबनेसे वायुके कोपसे लिंग सूज जाय ॥

संमूढ पिटिका लक्षण।

पाणिभ्यांभृशसंमूढेसंमूढापिटिकाभवेत् ॥

अर्थ-लेप करनेके अनंतर जब लिंगमें खुजली चले तब उसको दोनों हाथोंसे खूब खुजावै, तब एक मूढ (बिना मुखी) पिटिका होय उसको संमूढ पिटिका कहते हैं॥

अवमंथके लक्षण।

दीर्घाबह्व्यश्चपिटिकादीर्यंतेमध्यतस्तुयाः।
सोवमंथःकफासृग्भ्यांवेदनारोमहर्षकृत्।

अर्थ-कफ रक्तसे लंबी और अनेक तथा बीच बीचमें फूटी भई ऐसी जो पिटिका लिंगमें होय उसके होनेसे रोमांच और पीडा होय इस रोगको अव मंथ ऐसे कहते हैं॥

अवमंथ चिकित्सा।

क्रियेयमवमंथेपिरक्तंशोध्यंयथोभयोः॥

अर्थ-अव मंथपर रक्त शुद्धि कारक क्रिया करे॥

पुष्करिका लक्षण।

पित्तशोणितसंभूतापिटिकापिटिकाचिता।
पद्मकर्णिकसंस्थानाज्ञेयापुष्करिकाचसा॥

अर्थ-पित्त रक्तसे उत्पन्न भई पिटिका उसके चारों तरफ अनेक छोटी छोटी फुंसी होय और वो कमलके भीतरकी केसरके समान सब फुंसी होय उसको पुष्करिका ऐसे कहते हैं॥

पुष्करिकाका यत्न।

क्रमःपित्तविसर्पोक्तःपुष्करीमूढयोर्हितः॥

अर्थ-पुष्करिका और मूढ पिटिका इनपर पित्त विसर्पोक्त क्रिया करे।

स्पर्शहानिलक्षण।

स्पर्शहानिंतुजनयेच्छोणितंशूकदूषितम्॥

अर्थ-शूकका लेप करनेसे रुधिर दूषित होकर त्वचाका स्पर्श ज्ञानको नष्ट करें हैं॥

उत्तमा।

मुद्गमाषोद्गमारक्तारक्तपित्तोद्भवाश्चयाः।
व्याधिरेषोत्तमानामशूकाजीर्णनिमित्तजः॥

अर्थ-शूकका वारंवार लेप करनेसे रक्तपित्त कुपित होकर मूंग उरदके समान लाल फुंसी लिङ्गेन्द्रीमें होय उसको उत्तमा कहतेहैं ये अजीर्णके कारणसे होती है॥

चिकित्सा।

उत्तमाख्यांतुपिटिकांसंस्वेद्यबहुशोघृतम्।
कल्कचूर्णैःकषायैश्चक्षौद्रयुक्तैरुपाचरेत्॥

अर्थ–उत्तमा नामक शूक दोपके खूब सेक करे फिर घृत, कल्क, चूर्ण और कपाय इनमें मद्य डालके उससे उपचार करे॥

शतपोनक।

छिद्रैरणुमुखैर्लिंगंचितंयस्यसमंतथा।
वातशोणितजोव्याधिर्विज्ञेयःशतपोनकः॥

अर्थ–जिस पुरुषके लिंगमें अनेक बारीक छिद्र होजाय यह व्याधि वात शोणितसे प्रगट इस्को शतपोनक कहते हैं॥

चिकित्सा।

रसक्रियाविधातव्यालिखितेशतपोनके।
पृथक्पर्ण्यादिभिःसिद्धंतैलंदेयमनंतरम्॥

अर्थ–शतपोनक नामक शूक दोपको प्रथम लेखन क्रिया करकै पारद क्रिया (वा रसक्रिया) करे, फिर शालिपर्ण्यादिकसे सिद्ध करे तेलको देवे॥

त्वक्पाक।

वातपित्तकफोत्थस्तुत्वक्पाकोज्वरदाहवान्॥

अर्थ–वातपित्तसे लिंगकी त्वचा पक जाय और उसमें ज्वर दाह होयहै॥

त्वक्पाक. स्पर्शहानि, और मृदित।

त्वक्पाकेस्पर्शहानौचसेचयेन्मृदितंपुनः।
बलातैलेनकोष्णेनमधुरैश्चोपनाहयेत्॥

अर्थ–त्वक्पाक, स्पर्शहानि, और मृदित इन शूक दोषोंको मंदोष्ण बला-तैलसे सिंचन करकै मधुर औषधोंकी पिंडी बांधे॥

शोणितार्बुद।

कृष्णैःस्फोटैःसरक्ताभिःपिटिकाभिर्निपीडितम्।
यस्यवास्तुरुजाचोग्राज्ञेयंतच्छोणितार्बुदम्॥

अर्थ–जिस पुरुषकी लिङ्गेन्द्रियके ऊपर काले लाल फोडा उत्पन्न होय तथा उनमें पीडा होय, उसको शोणितार्बुद कहते हैं॥

मांसार्बुद ।

मांसदोषेणजानीयादर्बुदंमांससंभवम् ॥

अर्थ-मांस दुष्ट होनेसे मांसार्बुद प्रगट होय है ॥

मांस पाक लक्षण ।

शीर्यंतेयस्यमांसानियस्यसर्वाश्चवेदनाः ।
विद्यात्तंमांसपाकंतुसर्वदोषकृतंभिषक् ॥

अर्थ-जिसकी इन्द्रीका मांस गल जाय और अनेक प्रकारकी पीडा होय ( यह व्याधि त्रिदोषज है ) इस व्याधिको मांस पाक कहते हैं ॥

विद्रधि लक्षण।

विद्रधिंसन्निपातेनयथोक्तमभिनिर्दिशेव ।

अर्थ-विद्रधि निदानमें जो सन्निपात विद्रधिके लक्षण कहे हैं वोही यहां विद्रधि शूकके लक्षण जानने ॥

तिलकालकके लक्षण ।

कृष्णानिचित्राण्यथवाशूकानिसविषाणितु । पातितानिपचं त्याशुमेढ्रंनिरवशेषतः ॥ कालानिभूत्वामांसानिशीर्यंतेयस्य देहिनः । सन्निपातसमुत्थांस्तुतान्विद्यात्तिलकालकान् ॥

अर्थ-काले अथवा चित्र विचित्र रंगकेसे विष शूकोंके लेप करनेसे तत्काल सर्व लिंग पक जाय तथा सब मांस तिलके सदृश काला होकर गल जाय इस त्रिदोषोत्पन्न व्याधिको तिलकालक ऐसे कहते हैं ॥

मांसार्बुद मांसपाक विद्रधि तिलकालक ।

मांसार्बुदंमांसपाकंविद्रधिंतिलकालकम् ।
प्रात्याख्येयपिनकुर्वीतभिषक्तेषांप्रतिक्रियाम् ॥

अर्थ-मांसार्बुद मांसपाक विद्रधि और तिलकालक इन पर प्राप्त कालमें ही वैद्योंको चिकित्सा नहीं करना अर्थात् कुछ काल ठहरकै करे ॥

तिलकालकको असाध्यत्व ।

तत्रमांसार्बुदंयत्तुमांसपाकस्ययःस्मृतः ॥
विद्रधिश्चनसिध्यंतियेचस्युस्तिलकालकाः ॥

अर्थ-मांसार्बुद मांसपाक विद्रधि और तिलकालक शूक दोष ये सिद्ध नहीं होते ॥

चिकित्सा।

तिलकालंसमुल्लिख्यक्षुरेणलघुपाणिना।
भिषजाथात्रकर्तव्यःसद्योव्रणविनिर्मिताः॥

अर्थ-तिलकालक शूक दोषको वस्त्रसे झाड (पोंछ) के फिर सद्य व्रण पर जो चिकित्सा कही वो करे॥

पथ्य।

छर्दिर्विरेकोध्वजमध्यनाडीवेधोजलौकापरिपातनंच॥ सेकः प्रलेपोयवशालयश्चधन्वामिषंमुद्गरसोघृतानि॥ कंठिल्लकं शिग्रुफलंपटोलंशालिंचशाकंनवमूलकंच॥ तिक्तंकषायंमधु कूपवारितैलंचहन्यादुपदंशरोगम्॥

अर्थ-वमन, विरेचन, लिंगके बीचकी नसका वेधना, जोंक लगाना, परिपातन, सींचना, प्रलेप, जौ, चावल, मरुदेशका मांस, मूंगका रस, घी, करेला, सोंहजनेकी फली, परवर, शालि और शाक, नवीन मूली, चरपरी और कषेली वस्तु, शहद, कुएका पानी, तेल ये सब उपदंश रोगको दूर करते हैं॥

इति श्रीबृहन्निघंटुरत्नाकरे शूकदोषस्य निदानचिकित्सा समाप्ता।

---

# त्वग्दोष (कुष्ठ) रोग।

कुष्ठ रोगका कर्मविपाक।

परुषंभाषतेत्यर्थंसत्वक्दोषयुतोभवेत्॥ चांद्रायणत्रयंकुर्यात् प्रदद्यादोषधानिच॥ वैद्यकोक्तानिविप्रायशक्त्याब्राह्मणभोजनम्॥

अर्थ-जो प्राणी किसीसे कठोर बोले है उसके कुष्ठ रोग होय है उसको इस दुष्टरोगके नाश करनेको तीन चांद्रायण करे और ब्राह्मणोंको भोजन करावे तथा यथाशक्ती वैद्यक शास्त्रमें कही हुई औषध रोगी ब्राह्मणको देवे॥

दुश्चर्महर।

गुरुतल्पगदोषाच्चगविमैथुनदोषतः॥ दुश्चर्मास्यादसौकृत्वा
औषधाद्युपचारकम्॥चांद्रायणत्रयंकुर्यात्ततोदोषात्प्रमुच्यते॥

अर्थ-गुरुस्त्रीसे अथवा गोसें गमन करे उसके कुष्ठ रोग होय है उसको इस व्याधिके नाश करनेको तीन चांद्रायण करने चाहिये, तो कुष्ठ दोषकारक पापसे मुक्त होय ॥

कुष्ठनिदान।

विरोधीन्यन्नपानानिद्रवस्निग्धगुरूणिच। भजतामागतांछर्दिवेगांश्चान्यान्प्रतिघ्नताम्। व्यायाममतिसंतापमतिभुक्त्वानिषेविणाम्। शीतोष्णलंघनाहारान्क्रमंमुक्तानिषेविणाम्। घर्मश्रमभयार्तानांद्रुतंशीतांबुसेविनाम्। अजीर्णाध्यशनानांचपंचकर्मापचारिणाम्। नवान्नदधिमत्स्यानिलवणाम्लनिषेविणाम्। माषमूलकपिष्टान्नतिलक्षीरगुडाशिनाम्। व्यवायंचाप्यजीर्णेन्नेनिद्रांचभजतांदिवा। विप्रान्गुरून्धर्षयतांपापंकर्मचकुर्वताम्। वातादयस्त्रयोदुष्टास्त्वग्रक्तंमांसमंबुच। दूषयंतिसकुष्ठानांसप्तकोद्रव्यसंग्रहः। अतःकुष्ठानिजायंतेसप्तचैकादशैवच ॥

अर्थ-विरोधी कहिये क्षीर मत्स्यादि, पतले, स्नेह युक्त, भारी ऐसे अन्न पानके सेवन करनेसे, रद्के वेगको रोकनेसे और अन्य वेग कहिये मलमूत्रादि वेगोंके रोकनेसे, भोजन करके अत्यंत व्यायाम ( दंड कसरत ) अथवा अति संताप ( सूर्यका ताप ) सहनेसे, शीत, गरमी, लंघन, और आहार इनके सेवन उक्त क्रम छोडकर सेवन करनेसे, पसीना, श्रम और भय इनसे पीडित होय और उसी समय शीतल जल पीवे इस कारणसे अजीर्ण अन्न भक्षण करनेसे तथा भोजनके ऊपर भोजन करनेसे, वमन, विरेचन, निरूहण, अनुवासन, नस्य कर्म इन पंच कर्मके करते समय अपथ्य करनेसे, नया अन्न, दही, मछली, खारी, खट्टा, पदार्थके सेवन करनेसे, उडद, मूरी, पिष्टान्न ( लाडु, खजला, फेनी आदि ) तिल, दूध, गुड, इनके खानेसे अन्नके पचे विना स्त्री संग करनेसे तथा दिनमें सोनेसे, ब्राह्मण, गुरू इनका तिरस्कार करनेसे पाप कर्मके आचरण करनेसे ऐसे पुरुषोंके वातादिक तीनों दोष, त्वचा, रुधिर, मांस और जल इनको दुष्ट कर कुष्ठ रोग ( कोढ ) उत्पन्न करे कुष्ठ होनेके वातादि तीनों दोष और त्वचादि दूष्य, ये सात पदार्थ अवश्य कारणभूत हैं इनसे ही अठारह प्रकारके कुष्ठ होते हैं तिनमें सात महा कुष्ठ और ग्यारह क्षुद्र कुष्ठ हैं ॥

कुष्ठोंको त्रिदोषजत्व होनेसे दोषाधिक्य करके वो सात प्रकारके होते हैं।

कुष्ठानिसप्तधादोषैःपृथक्द्वंद्वैःसमागतैः।
सर्वेष्वपित्रिदोषेषुव्यपदेशोऽधिकंत्वतः॥

अर्थ-पृथक्पृथक् दोषों करके ३, द्वंद्वज ३ और सन्निपातसे १ सब मिलाकर सात कुष्ठ भये सब कुष्ठ त्रिदोष होने पर भी जो दोष अधिक होय उसीसे व्यवहार करना चाहिये अर्थात् जिस दोषके लक्षण मिलें उसको उसी दोषका कुष्ठ जानना जैसे " वातेन कुष्ठं कापालं " अर्थात् वाताधिक्य होनेसे कापाल कुष्ठ होय है॥

कुष्ठके पूर्वरूप।

अतिश्लक्ष्णखरस्पर्शस्वेदास्वेदविवर्णता। दाहःकण्डूस्त्वचिस्वापस्तोदःकोष्ठोन्नतिःक्रमः। व्रणानामधिकंशूलंशीघ्रोत्पत्तिश्चिरस्थितिः। रूढानामपिरूक्षत्वंनिमित्तेऽल्पेपिकोपनम्। रोमहर्षोसृजःकार्ष्ण्यंकुष्ठलक्षणमग्रजम्॥

अर्थ-जिस ठिकाने कुष्ठ होनहार होय उस जगे हाथोंसे चिकना मालूम होय, अथवा खरदरा मालूम होय, उस ठिकाने पसीना आवै अथवा नहीं आवै तथ. इस ठिकानेका वर्ण पलट जाय, दाह होय, खुजली चले, त्वचाको स्पर्शमालूम न होय, नोचने कीसी पीडा होय, विषैल माखीके काटनेके सदृश चकत्ता उठे, परिश्रम करे विना देहमें श्रम होय, व्रणमें पीडा अधिक होय, उन फोडोंकी उत्पत्ति शीघ्र होकर वहुत दिवस पर्यंत रहै, जब फोडा भरनेको होय, तब रूखेरहै, उनका थोडे निमित्त होनेसे कोप होय, रोमांच होय, और रुधिर काला पडजाय, ये कुष्ठ होनेके पूर्वरूप होते हैं॥

कपाल कुष्ठ।

कृष्णारुणकपालाभंयद्रूक्षंपरुपंतनु।
कपालंतोदबहुलंतत्कुष्ठंविषमंस्मृतम्॥

अर्थ-कापाल कुष्ठ जो काले तथा लाल, खीपडाके सदृश, रूखे, कठोर, पतले, ऐसे त्वचावाले तथा नोचनेकीसी पीडा युक्त होय वे दुश्चिकित्स्य हैं अर्थात् वे चिकित्सा करनेमें कठिन हैं उसको कपाल कुष्ठ कहतेहैं॥

वेल्लादिलेप।

वेल्लव्योषवराब्दाग्निविषोग्रागुडतुल्यकः।
लेपात्कुष्ठादिकान्घ्नंतित्रिवारंसकपालिकान्॥

अर्थ—वायविडंग, सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा आंवला, नागरमोथा चित्रक, विष, वच, और गुड, इनको समान मागले पीसके इसका तीन वार लेप करेतो कपालिक कुष्ठ सहित संपूर्ण कुष्ठादि रोगोंको नाशकरे॥

औदुंवर कुष्ठ।

रुग्दाहरागकंडूभिःपरीतंलोमपिंजरम्।
उदुंवरफलाभासंकुष्ठमौदुंवरंवदेत्॥

अर्थ—औदुंवर कुष्ठ यह शूल, दाह, लाल और खुजली इन्से व्याप्त होय; इस्में वाल कपिल वर्णके होय तथा ये गूलर फलके समान होय है॥

मंडल कुष्ठ।

श्वेतंरक्तंस्थिरंस्त्यानंस्निग्धमुत्सन्नमंडलम्।
कृच्छमन्येनसंयुक्तंकुष्ठंमंडलमुच्यते॥

अर्थ—मंडल कुष्ठ सपेद, लाल, कठिन, गीला, चिकना, जिस्का आकार मंडलके सदृश होय तथा एक दूसरेसे मिलाहोय, ऐसा यह मंडल कुष्ठ कष्टसाध्य है॥

चित्रकादि लेप।

मंडलानिचघृष्टाथचित्रकेनप्रलेपयेत्।
ततोवातारिबीजैश्चलेपोमंडलकुष्ठनुत्॥

अर्थ—मंडल कुष्ठको घिसकर चित्रकका लेप करे फिर निर्गुंडीके बीजोंका लेप करे तो मंडल कुष्ठको नाश करे॥

ऋक्षजिह्व।

कर्कशंरक्तपर्यंतमंतःश्यावंसवेदनम्॥
यदृष्यजिह्वासंस्थानमृक्षजिह्वंतदुच्यते॥

अर्थ—ऋक्षजिह्व कुष्ठ कठोर, अंतविषे लाल होय, वीचमें काला होय, पीडाकरे, तथा रीछकी जीभके समान होय है॥

पुंडरीक कुष्ठ।

सश्वेतंरक्तपर्यंतंपुंडरीकदलोपमम्॥
सोत्सेधंचसरागंचपुंडरीकंप्रचक्षते॥

अर्थ-पुंडरीक कुष्ठ-जो कुष्ठ पुंडरीक ( कमल ) पत्रके समान सपेद होय, और उसके अंतभाग लाल होंय, यत्किंचित् ऊंचा निकल आवे और मध्यमें थोडा लाल होय है ॥

विजयेश्वर रस।

शुद्धतालंमृतंसूतंतुल्यंताभ्यांचतुर्गुणम् ॥ भंजित्वाविजया योज्यासर्वतुल्यंगुडंक्षिपेत् ॥ श्वेतकुष्ठहरंनिष्कंरसोयंविजयेश्व रः ॥ दार्वीखदिरनिंबानांक्वाथंतमनुपाययेत् ॥

अर्थ-शुद्ध हरताल, पारेकी भस्म ये समान भाग लेवे, इन दोनोंसे चौगुनी भुनी हुई भांग लेवे और सबके बराबर गुड मिलावे सबको एकत्र खरलकर-के चार चार मासेकी गोली बनावे, इसके सेवन करनेसे सपेद कुष्ठको दूर करे इसको विजयेश्वर रस कहते हैं, इसपर दारुहलदी, कत्था, नीमकी छाल इनका काढा पीवे ॥

भृंगराजादि लेप।

भृंगराजहरीतक्योर्मूलमंतःपुटंदहेत् ।
आरनालेनतल्लेपाच्छ्वेतकुष्ठविनाशनम् ॥

अर्थ-भाँगरा, हरड, पोहकरमूल इनका पुटपाक कर कॉजीमें खरलकर लेप करे तो यह सपेद कुष्ठको नाश करे ॥

सिध्मकुष्ठ।

श्वेतंताम्रंचतनुयद्रजोघृष्टंविमुंचति ।
प्रायेणोरसितत्सिध्ममलाबुकुसुमोपमम् ॥

अर्थ-सिध्मकुष्ठ सपेद, लाल, पतला, खुजानेसे भूसीसी उडे, यह विशेष करके छातीमें होय है और घीयाके फूलके आकारका होय है ॥

लाक्षादि लेप।

लाक्षाश्रीवेष्टकंकुष्ठंहरिद्रागौरसर्षपाः ॥ व्योषंमूलकबीजानि प्रपुन्नाटफलानिच ॥ एतान्यत्रप्रघृष्टानिकुष्ठेषूद्वर्तनंपरम् । सिध्मानांकिटिभानांचदद्रूणांचविशेषतः ॥

अर्थ-लाख, श्रीवेष्ट, कूठ, हलदी, सपेद सरसों, सोंठ, मिरच,पीपल मूलाक बीज, पमारके बीज ये सब समान भाग लेवे, चूर्ण करके इसका कुष्ठविभूति किटिभ कुष्ठ और खाज इन पर लेप करना उत्तम है ॥

कार्पासादि लेप ।

कार्पासिकापत्रविमिश्रकाकजंघाकृतोमूलकबीजयुक्तः ।
तक्रेणलेपःक्षितिपुत्रवारेसिध्मानिसद्योनयतिप्रणाशम् ॥

अर्थ-कपासके पत्ते काकजंघा और मूलीके बीज ये पदार्थ समान भागले छाछमें पीस मंगलवारके दिन लेप करे तो विभूत ( बनफ़ )को नाशकरे॥

सिध्म पर लेप ।

गोमूत्रेणाथतक्रेणजीर्णसौवीरकेणच ।
पिष्टंमूलकबीजानांलेपनात्सिध्मनाशनम् ॥

अर्थ-मूली के बीजों का चूर्ण गोमूत्र में छाछ में अथवा कांजी में मिलायकै लेप करे तो विभूतका नाश होय ॥

गंधकादि लेप ।

गंधकःसयवक्षारःसिध्महृत्तोयलेपतः ।
अहित्वक्पयसापिष्टालेपस्त्वक्कीलकापहः ।

अर्थ-गंधक, जवाखार इनको जलमें पीस लेप करे तो सिध्मका नाश करे और सांपकी कांचलीको पानीमें खरल कर लेप करे तो चामखील को नाश करे ॥

तालकादि लेप ।

तालकाद्द्विगुणंगंधंबाकूचीगोजलार्दितम् ।
सिध्मंप्रलेपनादाशुहंतिमासप्रयोगतः ॥

अर्थ-हरताल १ गंधक २ बावची ३ भाग ले गोमूत्रमें पीस १ महीने लेप करे तो विभूतका नाश होय ॥

रसादि लेप ।

रसोपणंसैंधवंचविडंगंचामृतारसः ।
कांजिकेनविमर्द्याथलेपः सिध्मविनाशनः ॥

अर्थ-पारा, मिरच, सेंधानिमक, वायविडंग गिलोयका रस इन सबको काँजीमें पीस लेप करे तो विभूतको नष्ट करे ॥

धात्र्यादिलेप ।

धात्रीफलंसंर्जरसोयावशूकस्त्विदंत्रयम् ।
सौवीरपेषितंसर्वंसिध्ममूलविदारणम् ॥

अर्थ-आँवले, राल, जवाखार, इन तीनों पदार्थोंको कांजीमें पीस लेप करे तो सिध्म ( विभूत ) को जडसुद्धा नाश करे ॥

प्रकारांतर।

शिखरीरसेणपिष्टकमूलकबीजंप्रलेपतः सिध्मम् ।
क्षारेणकदल्यावारजनीमिश्रेणनाशयति ॥

अर्थ-कूठ, मूलीके बीज, फूलप्रियंगु, सपेद सरसों, धमासो, और नागकेशर, इनका चूर्ण करके लेप करे तो बहुत दिनकी सिध्मको नाश करे ॥

गंधकादि लेप।

गंधपाषाणमिश्रेणयवक्षारेणलेपितम् ।
सिध्मंनाशमुपैत्याशुकटुतैलयुतेनच ॥

अर्थ-गंधक, जवाखार, इनका चूर्णकर सरसोंके तेलमें भिगोयके लेप करे तो शीघ्र विभूतका नाश होय ॥

कासमर्दादिलेप।

कासमर्दकबीजानिमूलकानांतथैवच ।
गंधपाषाणमिश्राणिसिध्मानांपरमौषधम् ॥

अर्थ-कसौंदीके बीज मूलीके बीज और गंधक इनका लेप विभूतपर बडी भारी औषध है ॥

मूलकबीजादि लेप।

बीजंमूलकजंनिंबपत्राणिसितसर्षपाः । गृहधूमंचसंपिष्ट्वाजले नांगंप्रलेपयेत् ॥ उद्वर्तनवनीतेनक्षालयेदुष्णवारिणा । त्र्यहा दनेनसिध्मानिशाम्यंत्याशुशरीरिणाम् ॥

अर्थ-मूलीके बीज, नीमके पत्ते, सपेद सरसों, घरका धूँआ, ये पदार्थ जलमें पीस, देहमें लेप करे, फिर देहमें मक्खन लगाय गरम जलसे अच्छी रीतिसे धोय डाले, इस प्रकार तीन दिन करे तो मनुष्योंकी विभूति शीघ्र नाश होय ॥

कांकणकुष्ठ।

यत्काकणंतिकावर्णंसपाकंतीव्रवेदनम् ।
त्रिदोषलिंगंतत्कुष्ठंकाकणंनैवसिद्ध्यति ॥

अर्थ–काकणकुष्ठ जो चिरमिटीके समान लाल, अर्थात् बीचमें काला होय और ओरपास लाल होय, अथवा बीचमें लाल होय, और ओरपास काला होय किंचित् पका, तीव्र पीडायुक्त, जिसमें तीनों दोषोंके लक्षण मिलते हों यह कुष्ठ अच्छा नहीं होय ॥

चर्मकुष्ठ ( गजकर्ण )।

अस्वेदनंमहावास्तुयन्मत्स्यशकलोपमम् ।
तदेवकुष्ठंचर्माख्यंवहलंहस्तिचर्मवत् ॥

अर्थ–चर्मकुष्ठ पसीना रहित, मोटी जगे व्यापनेवाला, मछलीकी त्वचा समान अर्थात् अभ्रकके पत्र समान गोल, गोल होय और जिसका चर्म हाथीके चर्म समान मोटा और कठोर होय, उसको चर्मकुष्ठ कहते हैं ॥

चिकित्सा।

सूतगंधकयोः पिष्टाकज्जलींसुविधायच । मृक्षणेनविमर्द्याथ करित्वग्लेपनंहितम् ॥ कवावगैरीगदतुत्थजीरवह्नीभवंकर्ष मिदंपृथक्पृथक् । शिलावलीतोरविकर्षसंख्योसार्धोविभागः किलपारदस्य ॥ कर्षैश्चविंशत्प्रमितैर्घृतस्य सर्वंविमर्द्यैकि लताम्रपात्रे। ततोंगलेपात्रिदिनंचतीव्रांहरेच्चरोगीगजकर्णपामाम्॥

अर्थ–पारे गंधककी कजली कर उसमें मक्खन डालके खरल करे और लगावे तो हितकारी होय। अथवा कबाबचीनी, गेरु, कूठ, लीलाथोथा जीरा कालीमिरच ये प्रत्येक एक २ तोले और मनसिल गंधक ये बारह २ तोले और पारा १२ तोले और घी २० तोले डालके तांबेके पात्रमें खरल करे इसका तीनदिन लेप करे तो तीव्रगजचर्म (गजकर्ण) और खुजली दूर होय ॥

चर्म कुष्ठ।

गुंजाचित्रकशंखभस्मरजनीदूर्वाभयालांगलीस्नुक्सिंधूत्थकुमा रिकाजलधरार्कक्षीरधूमैःशजैः। वल्गूएडगजाविडंगमरिचक्षौद्रै श्चसारीयुतैःकार्यैवैगजचर्मदद्रुरकसाकण्डूयमुद्वर्तनम् ॥

अर्थ–घूंघची चित्रक शंखभस्म, हलदी दूब हरड कलयारी थूहर सेंधानिमक, घीगुवार, नागरमोथा, आकका दूध, घरका धूआं, पारा, बावची, पवारके बीज, वायविडंग, मिरच, इनको सहतमें घोटकर देहमें लगानेको देवे तो गजचर्म, दाद, और खुजली इनको नाश करे ॥

किटिभ कुष्ठ।

इयावंकिणखरस्पर्शंपरुषंकिटिभंस्मृतम् ॥

अर्थ-किटिभ कुष्ठ नील वर्ण, व्रणकी चटके समान कठोर स्पर्श मालूम होय और परुष कहिये रूक्ष होय॥

किटिभ पर वज्रपाणिरस।

शुद्धसूतंमृतंचाभ्रंमृतंताम्रंसमंसमम्। मर्दयेद्वाकुचीतैलेयामैकंकृतगोलकम्। द्विगुणेपाचयेद्गंधेसतैलेलोहपात्रके। गंधतैलेविजीर्णेतुतद्गोलांशंमृतायसम्। पंचांगनिंबसंयुक्तंमधुनागोलकीकृतम्। निष्कैकंकिटिभंहंतिवज्रपाणिर्महारसः॥

अर्थ-शुद्ध पारा, अभ्रक भस्म ये समान भाग लेवे, सबको बावचीके तेलमें १ प्रहर पर्यंत खरल करके गोला बनावे, इसको लोहेके पात्रमें दुगनी गंधक और तेल डालके पक्व करे, यह तेल गंधक जल जानेपर शेष गोलेको निकाल उसकी बराबर लोहभस्म डाल दोनोंको नीमके पंचांग और सहत इनके साथ खरल कर गोलाकर चार २ मासेकी गोली बनावे, १ गोली नित्य खाय तो कटिभ कुष्ठको नाश करे, इसको वज्रपाणि महारस कहते है॥

कटिभ पर चक्रांकादि लेप।

चक्रांकवीजंस्नुक्क्षीरभावितंमूत्रसंयुक्तम्।
रविवेतसकंदंचलेपनंकिटिभापहम्॥

अर्थ-सुदर्शनाके बीजोंका चूर्ण कर उसमें आकके दूधकी भावना देवे, तथा आक· वेतकंद इनका काढा ये समान भाग ले, एकत्र खरल कर गोमूत्रमें मिलायके लेप करे, तो कटिभ कुष्ठको नाश करे॥

कटिभपर पिप्पल्यादि लेप।

पिप्पलीपूतिकायस्थाकुष्ठगोपित्तचित्रकैः।
लेपंसम्यक्प्रशंसंतिकटिभघ्नंचिकित्सकाः॥

अर्थ-पीपल, करंज, तुलसी, कूठ, गोकापित्ता, और चित्रक, इनका लेप करे इसकी उत्तमताको वैद्य लोग प्रशंसा करते है यह कटिभ नाश करनेमे परमोत्तम है॥

तृतीय लेप।

गोमूत्रवारिसंपिष्टैःशिलाकासीसतुत्थकैः।
लेपःकिटिभवीसर्पकुष्ठनाशायपूजितः॥

अर्थ-मनसिल, हीराकसीस और लीलाथोथा, इनको गोमूत्रमें पीसकै लेप करे तो किटिभ विसर्प और सर्व कुष्ठ इनको नाश करनेमें परमोत्तम है॥

वैपादिक कुष्ठ।

वैपादिकंपाणिपादस्फोटनंतीव्रवेदनम्।

अर्थ-वैपादिक जिसमें हाथकी हथेली और पैरके तरवा फटजाय और पीडा बहुत होय इस विपादिकको विवाई नहीं जानना क्यों कि विवाई केवल पैरमें ही होती है, और विवाईको शास्त्रमें पाददारी कहते हैं और विपादिकामें हाथ पैरोंमें फुंसी श्यामरंगकी होय हैं और वे फुंसी चुचाती तथा खुजाती हैं, इसीसे पाददारी भिन्न और विपादिका भिन्न हैं॥

धत्तूरतैल।

धत्तूरबीजकल्केनमाणकक्षारवारिणा।
कटुतैलंविपक्वंतद्धंतंहन्याद्विपादिकाम्॥

अर्थ-धतूरेके बीज, और सैंधानिकम, इनको जसमें कल्क करके सरसोंके तेलमें पचावे यह विपादिकाको शीघ्र नाश करे॥

मुंडीघृत।

मुंडीरसेनसंसिद्धंघृतंहंतिविपादिकाम्।

अर्थ-मुंडीके रसमें घृत सिद्ध करे यह विपादिकाका नाश करे॥

विपादिका तथाविचर्चिका।

दोषःप्रदूष्यत्त्वङ्मांसंपाणिपादंसमाश्रितः। पिडिकांजनयत्याशुदाहकंडूसमन्विताम्॥दह्यतेत्वक्शिरारूक्षापाणौज्ञेयाविचर्चिका। पदेविपादिकाज्ञेयास्थानान्यत्वाद्विचर्चिका॥

अर्थ-हाथ पावोंको आश्रित हुआ दोष त्वचामांसको दूषित करके शीघ्र पिडिका उत्पन्न करता है और तिन पिडिकाओंमें दाह कंडू (खाज) पैदा करता है त्वचामें दाह होजाता है शिरा (नाडी) रूक्ष होजाती है तिन पिडिकाओंके नामोंमें इतना भेद है कि हाथोंमें होवें तो विचर्चिका कहनी और पावोंमें होवें तो विपादिका (विवाई) कहनी और अन्य स्थानोंमें होने वाली भी विचर्चिका कहनी॥

द्वंद्वज और सन्निपातजन्य कुष्ठ।

कफात्क्लेदिघनंस्निग्धंसकंडूशैत्यगौरवम्।

अर्थ-कफसे उत्पन्न हुआ कुष्ठ गीला, करडा, चिकना, कंडूवाला, ठंढा, भारी ऐसा होता है ॥

द्विलिंगंद्वंद्वजंकुष्ठंत्रिलिंगंसान्निपातिकम् ॥

अर्थ-और दो दोषोंसे उत्पन्न होनेवाला कुष्ठ तिन दो दोषोंके लक्षणोंवाला होता है और सन्निपातसे उत्पन्न होनेवाला कुष्ठ तीन दोषोंके लक्षणोंवाला होता है ॥

अलस कुष्ठ ।

कंडूमद्भिःसरागैश्चगंडैरलसकंचितम् ॥

अर्थ-अलस कुष्ठ इस कुष्ठमें पीडा बहुत होय और जिसमें पिडिका पित्ती-के समान बहुत होय, और लाल होंय, इसमें बहुतसे मूर्ख वैद्य पित्तीका शंका करते है ॥

दद्रुमंडल कुष्ठ ।

सकंडूरागपिटिकंदद्रुमंडलमुद्गतम् ॥

अर्थ-दद्रुमंडल कुष्ठ इसमें खुजली होय, लाल होय, और फोडा होय और ये ऊंचे उठ आवें, मंडलके आकार गोल उत्पन्न होय, इसीसे इसको दद्रुमण्डल कहते है ॥

मूलक बीजादि लेप ।

बीजानिवामूलकसर्षपाणांलाक्षारजन्यौप्रपुनाटबीजम् । श्री वेष्टकव्योपविडंगतुल्यंपिष्ठ्वाजमूत्रेणविलेपनंस्यात् । दद्रूणि सिध्मान्किटिभानिपामांकपालकुष्ठंविषमंचहन्यात् ॥

अर्थ-मूलीके बीज, सरसों, लाख, दारुहलदी, हलदी, पवारके बीज, श्रीवेष्टक, सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग ये समान भाग लेवे, सबको बक-रेके मूत्रमें पीसके लेप करे तो दाद, सिध्म, किटिभ, खुजली और कपाल कुष्ठ ये सब नष्ट होय ॥

आरग्वधदलादिलेप ।

आरग्वधदलैःपिष्टैर्लेपःकांजिकयुक्कृतः ।
करित्वक्दद्रुकुष्टानिहंतिपामांविचर्चिकाम् ॥

तासके पत्तोंको पीस कांजीमें मिलाय लेप करे तो गजचर्म खुजली, विचर्चिका इनको नाश करे ॥

चर्मदलकुष्ठ।

रक्तंसशूलंकंडूमत्स्फोटंयद्दलयत्यपि।
तच्चर्मदलमाख्यातमस्पर्शासहमुच्यते॥

अर्थ-चर्मदल कुष्ठ यह लाल हो, शूलयुक्त, खुजलीयुक्त, फोडोंसे व्याप्त होकर फूट जाय इसमें हाथ लगानेसे सहा न जाय, इसमें त्वचा फट जाय॥

राजिकादिलेप।

राजिकागुडयुक्तेनसैंधवेनप्रलेपितम्।
विजलंचर्मणावद्धंनाशंचर्मदलंव्रजेत्॥

अर्थ-राई, गुड और सैंधानिमक इनको विना पानीके पीस लेप करे और ऊपरसे चमडेसे बांध देवे. तो चर्मदल कुष्ठको नाश करे॥

तालकभस्म।

अपामार्गस्यभस्मंतुघटेनिक्षिप्ययत्नतः। तन्मध्येतालकंक्षिप्त्वापचेद्द्वादशयामकम्॥ धवलंजायतेभस्मसर्वकुष्ठनिवारणम्॥ सर्ववातप्रशमनंसर्वरोगनिवारणम्॥

अर्थ-ओंगाकी भस्मको हांडीमें भर उसमें हरतालको वीचमें रख बारह प्रहर अग्नी देवे. तो सपेद रंगकी भस्म होय, यह संपूर्ण कुष्ठ सर्व वादीके रोग, और संपूर्ण रोगोंको निवारण करे॥

कासमर्दादि-लेप।

कासमर्दकमूलानिसौवीरेणतुपेषयेत्।
दद्रुकिटिभकुष्ठानिजयेत्तत्प्रलेपनात्॥

अर्थ-कसोंदीकी जडको कांजीमें पीस लेप करे तो दद्रु, किटिभ, तथा अन्य कुष्ठोंको नाश करे॥

दद्रुपरप्रपुन्नाटादि लेप।

प्रपुंनाटस्यवीजानिधात्रीसर्जरसःस्नुही।
सौवीरपिष्टदद्रूणामेतदुद्वर्तनंपरम्॥

अर्थ-पवारके बीज, आंवले, राल, थूहरका दूध, इनको कांजीमें पीसके इसका दाद पर लेप करे तो दाद दूर होय॥

दूर्वादि लेप।

दूर्वाभयासैंधवचक्रमर्दकुठेरकाकांजिकतक्रपिष्टाः।
त्रिभिःप्रलेपैरपिबद्धमूलांदद्रुंचकंडूंचविनाशयंति॥

अर्थ-दूव, हरड, सैंधानिमक, पवारके बीज, आंवला, और कांजी, इनको एकत्र पीसके इसके तीन लेपसे बद्धमूल दाद और खुजली इनको नाशकरे॥

विडंगादि लेप।

विडंगैडगजाकुष्ठनिशासिंधूत्थसर्षपैः।
धान्याम्लपिष्टैर्लेपोयंदद्रुकुष्ठविनाशनः॥

अर्थ-वायविडंग, पवारके बीज, कूठ, सेंधानिमक, सरसों, और धनिया, इनको धानकी खटाईमें पीसके, लेप करे तो दाद और कुष्ठ इनको नाशकरे॥

लघु मारीचादि तेल।

मरीचालसिलाचार्कपयोश्वारिजटात्रिवृत्। सकृद्रसविशाला रुङ्निशायुग्दारुचंदनैः। कटुतैलंपचेत्प्रस्थंह्यक्षेविषपलान्विते। सगोमूत्रंतदभ्यंगाद्दद्रुश्वित्रविनाशकृत्॥

अर्थ-मिरच, हरताल, मनसिल, नागरमोथा, आकका दूध कनेरकी जड, निसोथ, गोवरका रस, इन्द्रायन कूठ, हलदी, दारुहलदी, देवदारु, चंदन ये समान भागले इनका कल्क करे, इसमें सरसोंका तेल ६४ तोले, और सिंगिया विष चार तोले, तथा गोमूत्र डालके पचावे, इस तैलकी मालिस करेतो दाद, कोढ, इनको नाश करे, इसे लघु मारीचादि तैल कहते हैं॥

दरदादिलेप।

दरदगंधकपारदपिप्पलीविषविडंगनिशाग्निमरीचकम्॥ अभयशुंठिघनाब्धिकवाकूचीकटुनृपद्रुममेडगजान्वितम्॥ सममिदंखलुनिंबरसैर्युतंहरतिदद्रुजकंडुविसर्पकान्॥ हरतिलूतभगंदरमंडलंतनुविलिप्तमहोक्षणतोनृणाम्॥

अर्थ-हींगलू, गंधक, पारा, पीपल, सिंगियाविष, वायविडंग, हलदी, चित्रक, मिरच, हरड, सोंठ, नागरमोथा, समुद्रफेन, वावची, कुटकी, अमलतास, पमारके बीज ये पदार्थ समान भागले, इनको नीमके रसमें खरल करे, इसका लेप करनेसे दाद, खुजली, विसर्प, लूता भगंदर, मंडल कुष्ठ इनको क्षणमात्रमें नाश करे॥

सर्वकुष्ठोपर रसादियोग ।

रसगंधकहेमंचसाभ्रकंकटुतैलतः ॥
मर्दितंमर्दनात्तस्यकुष्ठजातंविनश्यति ॥

अर्थ-पारा, गंधक, नागकेशर, अभ्रक, इनको सरसोंके तेलमें खरल करके देहमें लगावे और मालिस करे तो संपूर्ण कुष्ठोंका नाश होय ॥

मनःशिलादि तथा करंजादिलेप ।

मनःशिलालंमरिचानितैलमार्कपयःकुष्ठहरःप्रसिद्धः ॥
करंजबीजैडगजंसकुष्ठंगोमूत्रपिष्टंचवरःप्रदेहः ॥

अर्थ-मनसिल, हरताल, मिरच, तेल आकका दूध इन सबका लेप कुष्ठनाशक है, और कंजेके बीज पमारके बीज, कूठ इनको गोमूत्रमें बारीक पीस लेप करे यह कुष्ठ पर उत्तम कहा है ॥

करवीरादितैल ।

शुक्लस्यकरवीरस्यरसोवेल्लंचचित्रकम् ॥
एभिःसुपाचितंतैलमभ्यंगात्कुष्ठजातिनुम् ॥

अर्थ-सपेद कनेरका रस वायविडंग, चित्रक, इनको तेलमें डालके औटावे जब केवल तेल मात्र रहे तब उतार छानके मालिस करे तो कुष्ठजातिको नष्ट करे ॥

वरादिचूर्ण ।

वरवेल्लकणाचूर्णलीढंसन्माक्षिकैःसदा ॥
हंतिकुष्ठान्कृमीन्मेहान्नाडीव्रणभगंदरान् ॥

अर्थ-त्रिफला, वायविडंग, पीपल, इनके चूर्णको सहतके साथ चाटे तो कुष्ठ, कृमि, प्रमेह, नाडीव्रण, भगंदर, इनको नाश करे ॥

रसादिलेप ।

रसगंधकयोःपिष्टंकटुतैलेनभृंगजैः ।
द्रवैःसंमर्द्यतल्लेपात्सर्वकुष्ठंविनश्यति ॥

अर्थ-पारा, गंधक, दोनोंकी कजलीको; सरसोंके तेलसे खरल करे, फिर भांगरेके रसमें खरलकर इसका लेप करे तो सर्वकुष्ठोंका नाश करे ॥

सिंदूरादि लेप व अर्कतैल ।

सिंदुरगुग्गुलुरसांजनसिक्थतुत्थैः कल्कीकृतैःकटुकतैलमिदं

सुपक्वम् । कच्छूंस्रवत्पिटिकजामथवापिशुष्कामभ्यंजनेनसक्रुदुद्धरतिप्रसह्य ॥

अर्थ-सिंदूर, गूगल, रसोत, मोम, लीलायोथा इनका कल्क करके सरसोंके तेल डालके पचावे, इसका लेप करे तो कच्छू स्राव होनेवाले फुंसी तथा शुष्क फुंसी इनको हठपूर्वक नाश करे ॥ सरसोंका तेल, हलदीका कल्क, और आकके पत्तोंका रस इनको एकत्र करके लगावे तो शीघ्र पामा (खुजली) कच्छु और विचर्चिका इनका नाश करे ॥

विस्फोटक कुष्ठ।

स्फोटाःश्यावारुणाभासाविस्फोटाःस्युस्तनुत्वचः ।

अर्थ-विस्फोटक जो फोडा काले वा लाल रंगके होय और जिन्की त्वचा पतली होय उस्को विस्फोटक कहते हैं ॥

कच्छुकुष्ठ।

सैवस्फोटैस्तीव्रदाहरुपेताज्ञेयापाण्योःकच्छुरुग्रास्फिजोश्च ॥

अर्थ-कच्छुकुष्ठ वोही पामा मोटे फोडों करके तथा तीव्र दाहयुक्त होय र हाथोंमें होय, उस्को कच्छू कहते हैं ॥

सिंदूरजीरद्वयरात्रियुग्ममनःशिलावाह्निजगंधकानाम् ।
रसान्वितानांघृतयोजितानांमामाव्रजेद्दूरतरंविलेपात् ॥

अर्थ-सिंदूर, जीरा, कालाजीरा, हलदी, दारुहलदी, मनसिल, कालीमिरच, गंधक और पारा इनको घीमें खरल करे, इसका तीनवार लेप करनेसे खाज दूर होय ॥ सेंधानिमक, पमारकेबीज, सरसों, पीपल, इनका चूर्ण कर कांजीमें पीस लेप करे तो पामा और खुजली इनको नाश करे ॥

जीरकतैल।

जीरकस्यपलंपिष्टासिंदुरार्धपलंतथा । कटुतैलंपचेदाभ्यांसद्यःपामाहरंपरम् ॥ वृद्धवैद्योपदेशेनपाच्यंतैलंपलाष्टकम् ॥

अर्थ-जीरा ४ तोले सिंदूर२तोले दोनोंको सरसोंके तेलमें डालके पचावे तो तत्काल खाजको नाश करे यह वृद्ध वैद्योंकी आज्ञानुसार३२तोले तेल पचावे॥

बृहत्सिंदूरादितैल।

सिंदूरंचंदनंमांसीविडंगंरजनीद्वयम् । प्रियंगुपद्मकंकुष्ठमंजिष्ठाखदिरंवचा ॥ जात्यर्कत्रिवृतानिंबकरंजंविषमेवच ॥ कृष्णाचि

त्रकलोध्रंचप्रपुंनाटंचसंहरेत्। श्लक्ष्णपिष्टानिसर्वाणियोगयेत्तैल मात्रया॥ अभ्यंगेनप्रयोज्यंतद्वर्णकृत्कुष्ठनाशनम्। पामांविचर्चिकांकच्छूंविसर्पंविषमेवच॥ रक्तपित्तोत्थितान्हंतिरोगानेवंविधान्बहून्। सिंदूराद्यमिदंतैलमाश्विभ्यांनिर्मितंपुरा॥

अर्थ-सिंदूर, चन्दन, जटामांसी, वायविडंग, हलदी, दारुहलदी, फूलप्रियंगु, पद्माख, कूठ, मजीठ, खैरकी छाल, वच, चमेली, जुही निसोत नीमकीछाल, कंजेके बीज अतीस पीपल चित्रक लोध पमारकेबीज इनको समान भागले बारीक चूर्ण करे इसमें तैल डालकै इसका मालिस करे तो देहकी कांति उत्तम करके कुष्ठका नाश करे तथा पामा विचर्चिका कच्छू विसर्प विष रक्त पित्तसम्बन्धी विकार इनको नाश करे यह सिंदूरादि तैल प्रथम अश्विनीकुमारोंने निर्माण करा॥

हरिद्रा कल्क।

हरिद्राकल्कसंयुक्तंगोमूत्रस्यपलद्वयम्।
पिबेन्नरःकामचारीकच्छूपामाविनाशनम्॥

अर्थ-हलदीका कल्क करकै उसमें गोमूत्र आठ तोले डालकै पीवै तो कच्छू और पामा इनको नाश करे इस पर पथ्यकी कोई जरूर नहीं है॥

बृहन्मरीच्यादि तैल।

मरीचंत्रिवृतादंतीक्षीरमार्कंशकृद्रसः। देवदारुहरिद्रेद्वेमांसीकुष्टंसचंदनम्। विशालांकरवीरंचहरितालंमनःशिला। चित्रकोलांगलाख्याचविडंगंचक्रमर्दकम्॥ शिरीषत्वक्चकुटजोनिंबत्वक्पिप्पलीवचा। जोतिष्मतीतुपलिकाविषस्याद्विपलंभवेत्॥ आढकंकटुतैलस्यगोमूत्रंचचतुर्गुणम्॥ मृत्पात्रेलोहपात्रेवाशनैर्मृद्वग्निनापचेत्। पक्त्वातैलवरंत्वेतन्म्रक्षयेकोटिकव्रणान्। पामाविचर्चिकाकंडूदद्रुविस्फोटकानिच॥ वलयःपलितंछायांनीलाव्यंगंतथैवच। अभ्यंगेनप्रणश्यंतिसौकुमार्यंचजायते॥

अर्थ-मिरच काली, निसोथ, जमाल गोटेकी जड, आकका दूध, गोबरका रस, देवदार, हलदी, दारूहलदी, जटामांसी, कूठ, चंदन, इन्द्रायणकागूदा, कन्हेर, हरताल, मनसिल, चित्रक, कलिहारी, वायविडंग, पमारके

बीज, सिरसकी छाल, इन्द्रजौ, नीमकी छाल, सतौना, थूहर, अमलतासः कंजा, नागरमोथा, खैरकी छाल, पीपल, वच, मालकांगनी ये प्रत्येक चार २ तोले लेवे, और सिंगिया विष ८ तोले, सरसोंका तेल १०२४ तोले . तथा गोमूत्र ४०९६ तोले सबको एकत्र कर मिट्टीके पात्रमें अथवा लोहेके पात्रमें मंदाग्निपर रखके पचावे जब सिद्ध हो जावे तब उतारके कुष्ठोंपर मालिस करे, तो खुजली ( खाज ) विचर्चिका, कंडू, दाद, विस्फोटक, वलीपलित, नीली, छाया, व्यंग, इत्यादि कुष्ठोको दूर करे, इसके लगानेसे सुकुमार देह होय।

शतारु कुष्ठ ।

रक्तश्यावंसदाहार्तिशतारुःस्याद्बहुव्रणम् ॥

अर्थ-शतारु जो लाल होय, श्याम होय, जलन होय, शूल होय तथा जिसमें अनेक फोडा होय उसको शतार कुष्ठ कहते है ॥

गंधक योग ।

गंधपाषाणचूर्णंतुकटुतैलेनयोजितम् ।
लेपनादथपानाद्वाकच्छूपामाविनाशनम् ॥

अर्थ-गंधकके चूर्णको सरसोंके तेलमें खरल कर लेप करे अथवा पीवे तो कच्छू और पामा इनको नाश करे ॥

सिंहास्यदल लेप ।

कोमलसिंहास्यदलंसनिशंसुरभीजलेनसंपिष्टम् ।
दिवसत्रयेणनियतंशमयातिकच्छूंविलेपनतः ॥

अर्थ-कोमल अडूसेके पत्ते, हलदी, दोनोंको गोमूत्रसे पीस इसका लेप करे तो कच्छूको नाश करे ॥

विचर्चिका कुष्ठ ।

सकण्डूःपिटिकाश्यावाबहुस्रावाविचर्चिका ॥

अर्थ-विचर्चिका खुजली युक्त काले रंगकी जो फुंसी ( माताके समान ) होंय तथा उनमेंसे स्राव बहुत होय, उसको विचर्चिका कहते हैं ॥ चर्मकुष्ठसे लेकर विचर्चिका कुष्ठ पर्यंत १२ कुष्ठ होते हैं और पीछे क्षुद्र कुष्ठ ११ कहे हैं ऐसी कोई शंका करे उसके निमित्त कहते है । विचर्चिका पैरोंमें होकर फूट-कर अर्थात् विपादिका होय है ऐसे कहनेसे संख्या नहीं बढे इस विषयमें भोजका भी मत है ॥

अर्थ-गिलोय, त्रिफला, दारुहल्दी, इनका काढा अथवा गरम जलके साथ १ महीने पर्यंत गूगल सेवन करे यह त्वचाके दोप व्रणशोथ इनको नाशकरे॥

महातिक्तकघृत।

सप्तच्छदप्रतिविषाशम्याकंतिक्तरोहिणीपाठां। मुस्तामुशीरत्रिफलांपटोलपिचुमंदपर्पटकम् ॥ धन्वयवासकचंदनमुपकुल्या पद्मकरजन्यौच । पड्ग्रंथासविशालाशतावरीसारिवेचोभे॥ वत्सकबीजंवासांमूर्वाममृताकिराततिक्तंच। कल्कान्कुर्यान्मतिमान्यष्ट्याह्वंत्रायमाणांच ॥ कल्कस्यचतुर्भागेजलमष्टगुणंरसोमृतपलानां। द्विगुणोघृतात्प्रदेयस्तत्सर्पिःप्राशयेत्सिद्धम्॥ कुष्ठानिरक्तपित्तंचबलान्यर्शांसिरक्तवाहीनि। वीसर्पमम्लपित्तं वातासृक्पाडुरोगंच॥ विस्फोटकान्सपामासुन्मादंकामलांज्वरंकंडूम्। हृद्रोगगुल्मपिटिकांभगंदरंगंडमालांच॥ हन्यादेतत्सद्यः पीतंकालेयथाबलंसर्पिः। योगशतैरप्याजितान्महाविकाराञ्जयेन्महातिक्तम्॥

अर्थ-सतोना, अतीस, अमतास, कुटकी, पाढ, नागरमोथा, खस, हरड, बहेडा, आँवला, पटोलपत्र, नीमकी छाल, पित्तपापडा, धनिया, धमासा चंदन, पीपल, पद्माख, हलदी, पीपरामूल, इन्द्रायनकी जड, सतावर, छोटी बडी सारिवा, इन्द्रजौ, अडूसा, मूर्वा, गिलोय, चिरायता, मुलहटी, और त्रायमाण, इनको समान भागले, इनका कल्क वा काढा तथा कल्कका चतुर्थांश जल और आठगुना आँवलेका रस और घी दो भाग डालके तयार करे तो कुष्ठ, रक्तपित्त, बलवान् तथा रक्त स्रवनेवाला बवासीर रोग, विसर्प अम्लपित्त, वातरक्त, पांडुरोग, फोडा, खाज, उन्माद, कामला, ज्वर, खुजली, हृदय रोग, गोला, फुंसी, भगंदर, गंडमाला, इनको नाश करे, इसको प्रातःकालमें सेवन करे तो जो अन्य औषधसे न जानेवाले महाविकारोंको नाश करे॥

पंचतिक्तक घृत।

निंबंपटोलंव्याघ्रींचगुडूचींवासकंतथा। कुर्याद्दशपलान्भागानेकैकस्यसुकुट्टितान्॥ जलद्रोणेविपक्तव्यंयावत्पादावशेषितम्। घृतप्रस्थंपचेत्तेनत्रिफलागर्भसंयुतम्॥ पंचतिक्तमि

तिख्यातंसर्पिः कुष्ठविनाशनम् । अशीतिवातजान्रोगाञ्च त्वारिंशच्चपैत्तिकान् ॥ विंशतिश्लेष्मिकांश्चैवपानादेवापकर्प ति । दुष्टव्रणकृमीनर्शः पंचकासांश्चनाशयेत् ॥

अर्थ—नीमकी छाल, पटोलपत्र, कटेरी, गिलोय और अडूसा ये प्रत्येक ४० तोले इनको कूट १२४ तोले जलमें डालके काढा करे जब चतुर्थांश शेष रहे तब उतारके छानले फिर इसमें ६४ तोले घी, तथा त्रिफलाका काढा मिलायके मंदाग्निपर घृत सिद्ध करे इसको पंचतिक्त घृत कहते हैं, यह कुष्ठ, अस्सी प्रकारके वातरोग, चालीस प्रकारके पित्तरोग और बीस प्रकारके कफ रोग, इनको इस घृतके खातेही आकर्षण करे तथा दुष्टव्रण कृमि, बवासीर और पांच प्रकारकी खांसी, इनको नाश करे॥

महाखदिरादि घृत।

खदिरस्यतुलाःपंचशिंशपासनयोस्तुले ॥ तुलार्धंसर्वएवैतेकरं जारिष्टवेतसः॥ पर्पटःकुटजश्चैववृषःकृमिहरस्तथा॥हरिद्राकृ तमालश्चगुडूचीत्रिफलात्रिवृत्॥ सप्तपर्णश्चसंक्षुण्णांदशद्रोणेन वारिणा ॥अष्टभागावशेषंतुकषायमवतारयेत्॥ धात्रीरसंचतु ल्यांशंसर्पिषश्चाढकंपचेत् ॥ महातिक्तकतैलैश्चयथोक्तैःपलसं मितैः ॥ निहंतिसर्वकुष्ठानिपानाभ्यंगनिषेवणात् ॥ महाखदि रमित्येतत्परकुष्ठविकारनुत् ॥

अर्थ—खैरकी छाल २००० तोले, कालीसीसो ४०० तोले, और विजैसार ४०० तोले और कंजानीम वेत, पित्तपापडा, इन्द्रजौं, अडूसा, वायवि- डंग, हलदी, दारुहलदी, अमलतासका गूदा गिलोय, हरड, बहेडा, आँवला, तेल और सतोना, ये प्रत्येक २०० तोलेले, सबको१०२४० तोले, जलमें अष्ट- *मांश काढा करके उतारके छानले, फिर जितना काढा होय उतनाही आंवले* तथा घी २५६ तोले डालके अग्निपर रख घृतको तयार करे, ये महातिक्तक तेलसे चार तोले पान और अभ्यंग इस विषयमें देवे तो संपूर्ण कुष्ठोंका नाश होय यह महाखदिरघृत अत्यंत कुष्ठनाशक है॥

तिक्तषट्पलघृत।

निंबपटोलंदार्वींदुरालभांतिक्तरोहिणीत्रिफलाम् । कुर्यादर्धप लांशान्पर्पटकंत्रायमाणंच ॥ सलिलाढकसिद्धानांरसेष्टभागे

अर्थ-अस्थि ( हड्डी ) और मज्जागत कुष्ठ होनेसे नाक गिर पडे, नेत्र लाल होय, घावमें कीडा पडजाय, स्वर वैठजाय ये लक्षण होय ॥

शुक्रार्त्तवगतकुष्ठकेलक्षण।

दंपत्योःकुष्ठबाहुल्यात्कुष्ठंशोणितशुक्रयोः।
यदपत्यंतयोर्जातंज्ञेयंतदपिकुष्ठितम् ॥

अर्थ-जिस स्त्री पुरुषोंके रुधिर शुक्र कुष्ठाधिक्यसे दुष्ट होय, उस दुष्ट भये वीर्य और रजसे प्रगट भई जो संतान सो भी कोढी होती है, इस जगे दुष्ट भये शुक्र और आर्तव सर्वथा बीजत्व नष्ट होनेसे संतानके करनेवाले होते है और जीव संक्रमण कालमें कदाचित् बीज दुष्ट होय तो विषके कीडाके न्याय करके संतान प्रगट होती है। अर्थात् जैसे विष प्राणियोंके प्राणका नाशक है परंतु उसमेंभी विषका कीडा प्रगट होता है और वो उससे नहीं मरता है यह वाग्भटका मत है ॥

साध्यासाध्यत्व।

साध्यंत्वग्रक्तमांसस्थंवातश्लेष्माधिकंचयत्। मेदसिद्वंद्वजंयाप्यंवर्ज्यंमज्जास्थिसंश्रितम्। कृमिहृल्लासमंदाग्निसंयुक्तंयत्त्रिदोषजम् ॥ प्रभिन्नंप्रसृतांगंचरक्तनेत्रंहतस्वरम् ॥ पंचकर्मगुणातीतंकुष्ठंहंतीहकुष्ठिनम् ॥

अर्थ-रक्त रुधिर मांस इन धातुओंके पर्यंत गये जे कुष्ठ वो साध्य होतेहैं तथा जिस कुष्ठमें वायु और कफ प्रधान होय वो भी साध्य है और मेदोधातुगत कुष्ठ तथा द्वंद्वज कुष्ठ याप्य जानना मज्जा अस्थि इन दोनों धातुमें कुष्ठ पहुंच गया हो तथा जो शुक्रगत हो वो कुष्ठ असाध्य है तथा जिस कुष्ठमें कृमि, वमन, मन्दाग्नि इन करके युक्त होय तथा त्रिदोषज होय वो असाध्य है। जो कुष्ठ फूटकर वहने लगे तथा जिस कुष्ठसे रोगीके नेत्र लाल होय अथवा स्वर बैठ गया होय और वमन विरेचनादि पंचकर्मके गुण जिस पुरुषके होय नहीं ऐसा रोगी मरजाय ॥

पंचनिंबचूर्ण।

पिचुमंदफलंपुष्पंत्वक्पत्रंमूलमेवच ॥ पंचैतानिचसूक्ष्माणिसमचूर्णानिकारयेत्॥ अष्टभागावशेषेणखदिरासनवारिणा। भावयित्वातुसंयोज्यद्रव्याण्येतानिदापयेत्॥ चित्रकोथविडंगानि

व्याधिघातकशर्कराः॥ भल्लातकहरीतक्योःशुंठ्यामलकगोक्षुराः॥चक्रमर्दकवाकूचीपिप्पलीमरिचंनिशा॥ भावयेद्भृंगराजेनपुनःशुष्काणिकारयेत्॥ निंबार्धचूर्णमेतेषामेकीकृत्यनिधापयेत्॥ विडालपदमात्रंतुसर्पिषापयसापिवा॥ प्रातःप्रातर्निषेवेतखदिरासनवारिणा॥परिहारोनचात्रास्ति पंचनिंबेवातिष्ठति॥ मासमात्रप्रयोगेणकुष्ठंहंतिरसायनम्॥ त्वग्दोषनीलिकाव्यंगंतथैवतिलकालकान्॥अष्टादशविधंकुष्ठंसप्तचैवमहाक्षयान्॥ सर्वव्याधिविनिर्मुक्तोजीवेद्वर्षशतंशुखी॥

अर्थ--नीमके फल, फूल, पत्ता, छाल, और जड ये समान भाग ले, इस पंचांगका वारीक चूर्ण करे तथा खैर (कत्था) और बिजेसार इनका अष्टमांश काढा करके इस चूर्णमें भावना देवे फिर इसमें चित्रक, वायविडंग, अमलतास, मिश्री, भिलाए, हरड, सोंठ, आवले, गोखरू, पमारके बीज, बावची, पीपल, मिरच, हलदी, और लोहेकी भस्म इनका चूर्ण नीमके चूर्णसे आधा भाग मिलायके भांगरेके रसकी भावना देकर सुखायले फिर किसी शीशी आदि पात्रमें भरके रख छोडे फिर इसमेंसे घी अथवा खांड इनके साथ खैरका अथवा विजेसारका काढा डालकैं एक तोले प्रातःकाल नित्य पीवे, इस निंबपंचांगचूर्ण पर पथ्यादिकका नियम नहीं है, ये तीन महिने सेवन करनेसे कुष्ठ, त्वचाके दोष, नीलिका, व्यंग, तिलकालक, तथा अठारह प्रकारके कोढ, सात प्रकारके क्षयको नाश करे तथा रसायन है, इसके सेवनसे सब रोगोंसे मुक्त होय तथा सौ वर्ष जीवे॥

### खादिरासव।

खदिरस्यतुलार्धंतुतत्तुल्यंदेवदार्वपि॥ वरायाविंशतिर्दार्व्याःपलानांपंचविंशतिः॥ बाकूच्याद्वादशपलान्यष्टद्रोणेंभसःपचेत्॥ द्रोणशेषेकषायेतुपूतशेषेविनिक्षिपेत्॥ धातक्याविंशतिपलंमाक्षिकस्यशतद्वयम्॥ शर्करायास्तुलामेकांचूर्णानीमानिदापयेत्॥ कंकोलकं लवंगंच एलाजातीफलंत्वचम्॥ केसरंमरिचंपत्रंपलिकान्युपकल्पयेत्॥ पिप्पलीनांतुकुडवं स्थापयेद्घृतभाजने॥ मासादूर्ध्वंपिबेन्मात्रामपेक्ष्यचबलाब

लम् ॥ सर्वकुष्ठहरोह्येषपांडुहृद्रोगकासनुत् ॥ कृमिग्रंथ्यर्बुद ग्रंथिगुल्मप्लीहोदरांतकृत् ॥ एषवैखदिरारिष्टःकृष्णात्रेयेण पूजितः ॥

अर्थ-खैरकी छाल २०० तोले, देवदारु २०० तोले, त्रिफला ८० तोले दारुहलदी १०० तोले बावची ४८ तोले, सबको कूट एकत्र कर १६३८४ तोले जलमें डाल अष्टावशेष काढा करै जब तयार हो जाय तब छान लेय फिर इसमें धायके फूल ८० तोले सहत २०० तोले, मिश्री ४०० तोले डालके कंकोल, लौंग, इलायची, जायफल, दालचिनी, केशर, मिरच, पत्रज, इन प्रत्येकका चार २ तोले चूर्ण, तथा पीपल १६ तोले, डालके घीके चिकने बासनमें भरके १ महिने पर्यंत धरा रहने देवे, पश्चात् इसमेंसे बलाबल विचारके मात्रा देवे तो यह संपूर्ण कुष्ठ, पांडुरोग, हृदयरोग, खाँसी कृमिरोग, गांठ, अर्बुदकी गांठ, गोला, प्लीहा और उदर इनको नाश करे, यह खदिरारिष्ट आत्रेयके पुत्र कृष्णको मान्य है ॥

कुष्ठपरचिकित्साकरनेके वास्ते प्रधान दोष कहते हैं।

वातेनकुष्ठंकापालंपित्तेनौदुंबरंकफात् ॥ मंडलाख्यंविचर्चीच ऋष्याख्यंवातपित्तजम् ॥चर्मैककुष्ठंकिटिभंसिध्मालसविपादि काः ॥ वातश्लेष्मोद्भवाःश्लेष्मपित्ताद्दद्रुशतारूपी ॥ पुंडरीकं सविस्फोटंपामाचर्मदलंतथा ॥ सर्वैःस्यात्काकणंपूर्वत्रिकंदद्रुः सकाकणा ॥ पुंडरीकर्ष्यजिह्वेचमहाकुष्टानिसप्ततु ॥

अर्थ-वादीसे कपाल कुष्ठ, पित्तसे औदुंबर, कफसे मंडल और विचर्चिका, वातपित्तसे, ऋष्यजिह्व, वात कफसे चर्मकुष्ठ, किटिभ, सिध्म, आलस और विपादिका, कफ पित्तसे दद्रु शतारु,पुण्डरीक, विस्फोटक,पामा चर्मदल,त्रिदोषसे काकण कुष्ठ होय है। पहिले तीन ( कपाल, उदुंबर और मंडल ) दद्रु, काकण, पुंडरीक और ऋष्यजिह्व ये सात महाकुष्ठ जानने ॥

किलासकुष्ठनिदान।

कुष्ठैकसंभवंश्वित्रंकिलासंचारुणंभवेत् ॥
निर्दिष्टमपरिस्रावित्रिधातूद्भवसंश्रयम् ॥

अर्थ-कुष्ठ होनेके जो कारण ( विरुद्ध भोजन पापकर्मादि ) कहे हैं उन्हीं कारणोंसे श्वित्र ( सपेद कोढ ) और किलास ( लाल कोढ ) ये होते हैं इन्में

स्राव नहीं होय तथा ये तीन धातुओंका आश्रय करके रहते हैं अर्थात् ( तीन दोष और रुधिर मांस तथा भेद ) इन्का आश्रय करके रहे हैं ॥

वाताद्रूक्षारुणंपित्तात्ताम्रंकमलपत्रवत् । सदाहंरोमविध्वंसिक फाच्छ्वेतंघनंगुरु ॥ सकंडूरंक्रमाद्रक्तमांसमेदस्सुचादिशेत् । वर्णेनैवेदृगुभयंकृच्छ्रंतच्चोत्तरोत्तरम् ॥

वातादि भेदसे किलासके लक्षण।

अर्थ–वादीसे रूक्ष और लाल होय, पित्तसे कमलपत्रके समान लाल होय, और उस्मे दाह होय, उस्के ऊपरके बाल गिर पडे कफके योगसे वो कोढ सफेद, गाढा, और भारी उसमें खुजली चले इसी क्रमसे रुधिर मांस और मेदका भी ठिकाना जानना अर्थात् दोष रक्ताश्रित होनेसे लाल, मांसाश्रित होनेसे तामेकेरंग और मेदाश्रित होनेसे सपेद किलास होय है ॥

श्वित्रके साध्यासाध्य लक्षण।

अशुक्लरोमाबहलमसंश्लिष्टमथोनवम् । अनग्निदग्धजंसाध्यंश्वित्रंवर्ज्यमथोन्यथा ॥

अर्थ–जिस श्वित्र कोढके ऊपरके बाल सफेद न भये होय तथा जे पतले होकर आपसमें मिले नहीं तथा नवीन हो तथा अग्निदग्ध न होय वो श्वित्र कोढ साध्य जानना, यासे विपरीत असाध्य जानना ॥

किलासके असाध्य लक्षण।

गुह्यपाणितलोष्ठेषुजातमप्यचिरंतनम् । वर्जनीयंविशेषेणकिलासंसिद्धिमिच्छता ॥

अर्थ–गुदास्थानमें, हाथोंमें, पैरोंके तलुओंमें, होठोंमें प्रगट भया किलास कुष्ठ थोडे दिनका होय, तो भी यश मिलनेकी इच्छावाला वैद्य छोडदे ॥

सांसर्गिक रोग।

प्रसंगाद्गात्रसंस्पर्शान्निःश्वासात्सहभोजनात् । सहशय्यासना च्चापिवस्त्रमाल्यानुलेपनात्॥ कुष्ठंज्वरश्चशोषश्चनेत्राभिष्यंद एवच। औपसर्गिकरोगाश्चसंक्रामंतिनरान्नरम् ॥

अर्थ–मैथुनादि प्रसंगसे अथवा शरीरके स्पर्शसे श्वासके लगनेसे, साथ बैठ कर एक पात्रमें भोजन करनेसे, एक साथ शय्या एक (पलंग) पर सोनेसे तथा एक साथ मिलकर बैठनेसे, पास रहनेसे, धारण करे वस्त्रको धारण करनेसे

सूंघे पुष्पको सूंघनेसे कोढ, ज्वर धातुशोष ( अर्थात् क्षईका रोग ) नेत्ररोग ( आंख दुखना ) और औपसर्गिक रोग कहिये शीतलादिक और भूतोपसर्गादिक ये संक्रामिक रोग ये पुरुषसे उडकर दूसरे मनुष्यके होताते हैं इसीसे पूर्वोक्त रोगियोंका प्रसंगादिक न करे ॥

शैलेयादि लेप ।

शैलेयकंपिल्लकयष्टिसाह्वसौराष्ट्रिकासर्जरसोत्पलानि । शिलाचचूर्णोनवनीतयुक्तःकुष्ठेस्रवत्यभ्यधिकःप्रदिष्टः ॥

अर्थ-शिलाजीत, कबीला, मुलहटी, इलायची, राल और मनसिल ये प्रत्येक चार २ तोले लेवे, इसको पीस मक्खनमें मिलाय स्रवनेवाले कुष्ठ पर लेप करे ॥

मंजिष्ठादि ६४ क्काथ ।

मंजिष्ठात्रिफलाप्रियंगुरमृताब्राह्मीवचापौष्करेभृंगाख्यात्रिकटुःकिरातकविषानिर्गुंडिकारग्वधाः ॥ त्रायंतीखदिरंकुटंनटवृकस्यामाद्वयंरोहिणीतिक्तापर्पटवाभकेंद्रफलिनीतानीविशालामिदम् । एरंडःपिचुमंदचित्रकवरीभार्गीमलेंद्रीसठीबिल्वाग्नीधवमूलपाडलवृतीतेजस्विनीवालकम् ॥ दंतीमूलपलासचंदनयुगंसुंडीविडंगान्वितमर्कैयोररणीकरंजधवयोः पर्णानिमूलानिच । क्षुद्राह्वाद्वयदेवदारुजलदाकल्हारकंवल्कमेभिःसिद्धमिदंपटोलसहितंक्काथश्चतुःषष्टिकः । अष्टांशंतुविपाचयेच्चमतिमानुत्क्वाथ्यमृद्भाजनेपीत्वाहंतिसपित्तरक्तसकलंकुष्ठानिचाष्टादश ॥

अर्थ-मजीठ, हरड, बहेडा आंवला, फूलप्रियगु, गिलोय, ब्राह्मी वच पुहकरमूल, भारंगी सोंठ, मिरच, पीपल, चिरायता अतीस, निर्गुंडी, अमलतास, त्रायमाण, खैरसार, टेंटू, पाठ, सालपर्णी, पृश्निपर्णी, कंभारी, कुटकी, पित्तपापडा, बबूरकी छाल, इन्द्रजो, कलियारी, तानीकी वेल, इन्द्रायन, कस्तूरी, अंडकीजड, नीमकीछाल, चित्रक, शतावर, भारंगी, आंबिया हलदी, कचूर, बेलगिरी, चित्रक, धायकेफूल, पाडल, पुन्नाग मालकांगनी, नेत्रबाला, दंती, पलास पापडा, लालचंदन, पतंग, मुंडी, वायविडंग, आक, अरनी, कंजाघो, इनके पत्ते तथा जडकटेरी, बडी कटेरी, देवदारु, नागरमोथा, लालकमल,

वल्कल, और पटोलपत्र इन चौसट औपधोंको मिट्टीके पात्रमें अष्टावशेषकाढा करके पीनेको देवे तो रक्तपित्त और अठारह प्रकारके कोढ, इनको नाशकरे ॥

मंजिष्ठादि क्वाथ।

मंजिष्ठापिचुमंदचंदनघनच्छिन्नागवाक्षीवृपात्रायंतीत्रिवृतानटद्विरजनीभूनिंबपाठाविपा। गायत्रीत्रिफलापटोलकटुकाकोटद्विपत्पर्पटाउग्रावल्गुजवासवत्सकयुतैःक्वाथंविदध्याद्विपक्व॥ कंडूमंडलपुंडरीककिटिभैःपामाविचर्चिव्रणैः सिध्माश्वित्रकिलासदद्रुरसकैर्व्याताग्रसप्तत्वचः। किंचान्यत्क्रिमिभिर्विशीर्णगलितघ्राणांघ्रिपाण्युद्भवानेनंप्राप्यमहाकपायमचिरात्पंचेपुतुल्योनरः॥

अर्थ–मजीठ, नीमकीछाल, लाल चंदन, नागरमोथा, गिलोय, इन्द्रायन, अडूसा, त्रायमाण, निसोथ, विजेसार, हलदी, दारुहलदी, चिरायता, पाठ अतीस, खैर, हरड, बहेडा, आंवला, पटोलपत्र, कुटकी, वायविडग, पित्तपापडा, वच, बावची, और कूडाकी छाल, इनका काढा करके देपतो खुजली, मंडल, पुंडरीक, किटिभ, खाज, विचर्चिका, व्रण, सीप, सपेद कोढ, किलास, दाद, ल्हस बहनेवाला घाव, सात त्वचामें होनेवाले कोढ, तथा कीडा पडके सडगया हो असा कुष्ठ, तथा नाक, पैर सडनेवाला इन सब कुष्ठोंको नाशकरके शरीरको कामदेवके समान सुंदर करै ॥

लघुमंजिष्ठादि क्वाथ।

मंजिष्ठाकुटजामृताघनवचाशुंठीहरिद्राद्वयम्। क्षुद्रारिष्टपटोलकुष्टकटुकाभार्गीविडंगान्विताः॥ मूर्वादारुकलिंगभृंगमगधात्रायंतिपाठावरी। गायत्रीत्रिफलाकिरातकमहानिंबाशनारग्वधाः॥ श्यामावल्गुजचंदनंचरुणकंपूतीकसाखोटकंवासापर्पटसारिवाप्रतिविषानंताविशालाजलम्॥ मंजिष्ठादिरयंकपायविधिनानित्यंपुमान्यःपिबेत्त्वग्दोपाह्यचिरेणयांतिविलयंकुष्ठानिचाष्टादश॥

अर्थ–मजीठ, इन्द्रजो, गिलोय, नागरमोथा, वच, सोंठ, हलदी, दारुहलदी, कटेरी, नीमकी छाल, पटोलपत्र, कुटकी, भारंगी, वायविडंग, मूर्वा, देवदारु, कूडाकी छाल, भांगरा, पीपल, त्रायमाण, पाठ, शतावर, खैरसार,

हरड, बहेडा, आंवला, चिरायता, बकायनकी छाल, विजेसार अमलतासका गूदा, सारिवा, बावची, लालचंदन, वरना, कंजा, सहोडा, अडूसा, पित्तपापडा, सपेद सारिवा, अतीस, धमासो, इन्द्रायन, नेत्रवाला इनका काढा करके नित्य प्रति पीवे तो त्वचाके दोष, और अठारह प्रकारके कोढ ये नाश होवे ॥

त्रिफलादि काथ ।

त्रिफलानिंबपटोलमंजिष्ठारोहिणीवचारजनी ।
एपकषायाभ्यस्तोनिहंतिकफपित्तजंकुष्टम् ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आँवला, नींबकी छाल, पटोलपत्र, मजीठ, कुटकी, वच, हलदी, इनका काढा नित्य प्रति पीवे तो कफपित्तात्मक कुष्ठको नाश करे॥

खादिरादि ।

प्रलेपोद्वर्तनस्नानपानभोजनकर्मसु ।
शीलितंखादिरंवारिसर्वत्वद्दोषनाशनम् ॥

अर्थ-लेप, मालिस करना, स्नान, पान, भोजन, इनमें खैरके काढेका उपयोग करनेसे संपूर्ण त्वचाके दोषोंको नाश करे ।

शुंठ्यादि काथ ।

शुंठिनिंबकिराततिक्तककणापाठाहरिद्राद्वयंत्रायंतीत्रिफलामृता त्वकटुकावासावचावाकुची । मंजिष्ठातिविषादुरालभमहानिंबाग्निपड्ग्रंथिका व्याधिघ्नागजचिभंटासकुटजा भांर्गीसमुस्ता यवाः॥ मूर्वाचैवपटोलपत्रसहितारक्तंतथाचंदनंश्यामापर्पटसारिवाक्रिमिहरागायत्रिकासयुता । गोमूत्रेणमहाकषायमरुणोद्भूतेपिबेद्यः पुमांस्तस्याष्टादशयांतिनाशमचिरात्कुष्ठानि दुष्टान्यपि ॥

अर्थ-सोंठ, नीमकी छाल, चिरायता, पीपल, पाढ, दारु हलदी, त्रायमाण, हरड, बहेडा, आवला, गिलोय, नागरमोथा, कुटकी, अडूसा, वच, बावची, मजीठ, अतीस, धमासो, बकायनकी छाल, चित्रक, पीपलामूल अमलतास, चिभेंट, कूडाकी छाल, भारंगी, भद्रमोथा, इन्द्रजो, मूर्वा, पटोल पत्र, लाल चंदन, हरडकी छाल, पित्त पापडा, और सारिवा, वायविडंग, खैर, इनका गोमूत्रमें काढा करके प्रातःकाल पीवे, तो दुष्ट अठारह प्रकारके कोढ, जल्दी नष्ट होंय ॥

भल्लातकाव लेह।

निंवगोपारूणाकट्वीत्रायंतीत्रिफलाघनम् ॥ पर्पटावल्गुजांता वचाखदिरचंदनम् ॥ पाठाशुंठीशठीभार्गीवासाभूनिंबवत्सकम् ॥ श्यामेंद्रवारुणीमूर्वाविडंगातिविषानलम् ॥ हस्तिकर्णामृताद्रेकापटोलंरजनीद्वयम् ॥ कृष्णारग्वधसप्ताहंशिरीषंचोच्चटाफलम् ॥ मंजिष्ठालांगलीरास्नानक्तमालःपुनर्नवा । दंतीबीजकसारश्चभृंगराजकुरंटकम् ॥ एतान्द्विपलिकान्भागान्जलद्रोणेविपाचयेत्॥ अष्टभागावशिष्टंचकषायमवतारयेत् ॥ भल्लातकसहस्राणिक्षिपेच्छित्वार्मणेंभसि ॥ चतुर्भागावशिष्टंचकषायमवतारयेत् ॥ तौकषायौसमादायवस्त्रपूतौतुकारयेत् ॥ एकीकृत्यकषायौतौपुनरग्नावधिश्रयेत् ॥ त्रिकटुत्रिफलामुस्तंविडंगंचित्रकंतथा ॥ चंदनंसैंधवंकुष्टंदीप्यकंचपलंपलम् ॥ चातुर्जातंचसंपूर्णघृतभांडेनिधापयेत् ॥ सौगंधिकस्यदातव्यंचूर्णपलचतुष्टयम् ॥ महाभल्लातकोह्येषमहादेवेननिर्मितः ॥ प्राणिनांतुहितार्थायनाशयेच्छीघ्रमेवच ॥ श्वित्रमौदुंबरंदद्रुमृक्षजिह्वंसकाकणम् ॥ पुंडरीकंचचर्माख्यंविस्फोटंरक्तमंडलम् ॥ कृच्छ्रंकापालिकंकुष्टंपामांचापिविपादिकाम्॥ वातरक्तमुदावर्तंपाण्डुरोगंवर्मिकृमीन् ॥ अर्शांसिषट्प्रकाराणिश्वासंकासंभगंदरम् ॥ अनुपानेनदातव्यंछिन्नातोयेनतंभिषक् ॥ भोजनेनसदायोज्यमुष्णंचाम्लंविशेषतः ॥ अन्यान्यपिचकुष्ठानिनाशयेन्नात्रसंशयः ॥

अर्थ-नीमकी छाल, सारिवा, अतीस, कुटकी, त्रायमाणः हरड, बहेडा आवला, नागरमोथा, पित्तपापडा, बावची, धमासौं, वच, खैरकी छाल, चंदन लाल, पाठ, सोंठ, कचूर, भारंगी, अडूसा, चिरायता, इन्द्रजव, श्यामा, इन्द्रायनकी जड, मूर्वा, वायविडंग, अतीस, चित्रककी छाल, कसालू, गिलोय नागरमोथा ये सब एक २ भाग ले तथा पडवल, हलदी, दारुहलदी, मजीठ, कलयारी, रास्ना, करंज, पुनर्नवा, जमालगोटा, विजेसार, भांगरा,

पियांवासा ये प्रत्येक दो २ भाग लेवे इनको १०२४ तोले, जलमें डालके घोटावे जब अष्टावशेष जल रहे तब उतारके छान लेवे, फिर शुद्ध करे हुए भिलाए १००० ले उनको तोडके १०२४ तोले जलमें डालके चतुर्थांश काढा करके छान लेवे फिर दोनों काढोंको एकत्र कर अग्नि पर चढावे, और इसमें गुड ४०० तोले डालके अवलेह बनावें, इसमें एक हजार भिलावके बीज डाले तथा सोंठ मिरच पीपल, हरड, बहेडा, आवला नागरमोथा वायविडंग चित्रककी छाल चन्दन सेंधानिमक कूठ और अजवायन ये प्रत्येक चार २ तोलेलेय और दालचीनी इलायची पत्रज नागकेशर ये चार तोले डालके घीके चिकने वासनमें भरके धर रक्खे इसके सौगंधिक पदार्थ १६ तोले डाले यह महाभल्लातक अवलेह प्राणियोंको हितके वास्ते श्रीशिव ने प्रगटकरा यह गिलोयके अनुपानसे देय तो सपेद कोढ औदुंबरकुष्ठ ऋक्ष-जिह्व कोकण पुंडरीक चर्मदल विस्फोटक रक्तमंडल कापालिक पामा विपादिका वातरक्त उदावर्त पांडुरोग वांति कृमि छः प्रकारकी ववासीर श्वास खांसी और भगंदर इनको नाश करे इसका खानेवाला विशेष करके गरम और खट्टे पदार्थको न खाय तो अन्य जो कुष्ठ नहीं कहे उन सबका नाश करे ॥

शशांकलेखादि लेप।

शशांकलेखासविडंगसारासपिप्पलीकाशहुतासमूला।
सायोमलासामलकासतैलासर्वाणिकुष्ठानिनिशतिलीढा ॥

अर्थ-बावची विडंगसार पीपल चित्रक लोहेकीकीट आवला और तेल इनका अवलेह बनायके लेवे तो संपूर्ण कुष्ठोंको नाश करे ॥

धात्र्यादि लेह।

धात्र्याक्षपथ्यासविडंगवह्निभल्लातकावल्गुजलोहभृंगाः ॥
भागाभिवृद्धैस्तिलतैलमिश्रैःसर्वाणिकुष्ठानिनिहंतिलेहः ॥

अर्थ-आंवला बहेडा, हरड, वायविडंग चित्रककी छाल भिलाए बावची लोहभस्म भांगरा ये प्रत्ये एकोत्तरकी वृद्धिसे लेवे चूर्णकर तिलके तेलसे अव-लेह बनावे इसके सेवन करे तो संपूर्ण कुष्ठोंको नाश करे ॥

त्रिफलादि मोदक।

त्रैफलस्यतुचूर्णस्यपलानिदशपंचच ॥ सप्तचैवविडंगानांलोह चूर्णपलद्वयं ॥ शतंभल्लातकानांचपलानिदशवाकुची ॥ शिला

जतुपलार्धंचद्वेपलेगुग्गुलोस्तथा ॥ पलंपुष्करमूलस्यपलार्धं त्रिवृतस्यच ॥ सचित्रकंसमीरंचापिप्पलीविश्वभेपजं ॥ त्वक्पत्रंकुंकुमंसुस्ताकार्पिकानुपकल्पयेत् ॥ यावत्येतानिचूर्णानि तावत्खंडंप्रदापयेत् ॥ पलिकान्मोदकान्कृत्वाप्रातरुत्थाय नित्यशः ॥ एकैकंभक्षयेत्प्राज्ञोयथेष्टंचात्रभोजनं ॥ कुष्ठान्य ष्टादशानीहप्लीहगुल्मभगंदरान् ॥ विंशतिश्लेष्मिकांश्चापिसंसृष्टान्सान्निपातिकान् ॥ शालक्यगतरोगांश्चशिरोक्षिभ्रूगतांस्त था ॥ कंठतालुगतांश्चापिजिव्हायामपजिव्हकं ॥ ऊर्ध्वजत्रुगतेरोगेभुक्तस्योपरिदापयेत् ॥ शरीरेदापयेत्पूर्वमोदरेमध्यभोजने ॥ निर्दिष्टरोगाञ्छमयेत्क्रियमाणंरसायनम् ॥

अर्थ-हरड बहेडा आंवला इनका चूर्ण १५ पल वायविडंग २८ तोले लोहकी भस्म ८ तोले, भिलाए ४०० तोले, बावची ४० तोले, शिलाजीत २ तोले, गूगल ८ तोले,पुहकर मूल ४ तोले, निशोथ २ तोले और चित्रक, काली मिरच, पीपल, सोंठ, दालचीनी, पत्रज, केशर और नागरमोथा ये प्रत्येक एक २ तोले लेवे और सब चूर्णके समान मिश्री मिलावे फिर चार २ तोलेके लड्डू बनावे इसको प्रातःकाल भक्षण करे ऊपरसें यथेष्ट भोजन करे तो अठारह प्रकारके कुष्ठ, प्लीहा, गोला भगंदर, अस्सी प्रकारके वादीके रोग चालीस प्रकारके पित्तरोग, बीस प्रकारकी कफ व्याधि और द्वंद्वज, तथा संनिपातिक, शालाक्य तंत्रमें कहे हुए रोग तथा मस्तक, नेत्र, भृकुटी, कंठ, तालु, जिह्वा और उपजिह्वा इन सब रोगोंको नाश करे, यदि यह हसलीके ऊपरके रोगोंमें देना होय तो भोजन करनेके उपरांत देना चाहिये, और उदरस्थ रोगोंमें भोजनमें मिलायके देवे, कमरके नीचेके रोगोंमें भोजन करनेके प्रथम देवे, तो ऊपर कहे हुए रोग शमन होय यह रसायन है ॥

खदिरयोग।

दह्यमानाद्घृतःकुंभेसमूलखदिराद्रसः ॥
साज्यधात्रीरसक्षौद्रोहन्यात्कुष्ठंरसायनम् ॥

अर्थ-खैरके वृक्षके नीचे गड्ढा करके उसमें घिपंडको रखे और उस पात्रमें खैरपर लकडी डालके नीचे अग्नि जलावे तो जल टपक कर उस पिंडमें

खैरका रस जमजावे उसको सहतमें मिलायकै दवे तो कुष्ठको नाश करे, तथा रसायन है ॥

निंबादिकल्क।

निंबपत्रशतंपिष्ट्वानिंबामलकमेवच।
विडंगबाकुचीकल्कंपिबेद्वाकुष्ठनाशनम् ॥

अर्थ-नीमके पत्ते निबोरी, आंवले, वायविडंग बावची, इनका कल्क करके सेवन करेतो कुष्ठ रोगको नाशकरे ॥

त्रिफलादि गुटिका।

त्रिफलारुष्करलोहैःसावल्गुजभृंगलिव्योषैः। सगुडैर्वराहकंदैः पलिकैरेकत्रसंमिश्रैः ॥ गुटिकांप्रकल्प्यखादेदेकैकामक्षसंमि तांप्रातः। कुष्ठंदद्रुकिलासंजित्वाब्देनसर्वथापलितम्। जीव तिवर्षशतंवैदीप्तहुताशोयुवेवसोत्साहम् ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आंवला, भिलाए, लोहेकीभस्म, बावची, भांगरा, कलियारी, सोंठ, मिरच, पीपल, गुड, और वाराहीकंद ये प्रत्येक चार २ तोले लेय, सबको एकत्र कर मिलाय देवे फिर खरल कर आधे २ तोलेकी गोली बनावे, एक गोली नित्य प्रातःकालमें भक्षण करे तो कुष्ठ खाज, किलास कुष्ठ इनको एक वर्षमें नाश करैके वलीपलितको नाशकरे, तथा अग्निको प्रदीप्त कर तरुणके समान उत्साह पूर्वक जीवे ॥

एकविंशतिको गुग्गुलु।

चित्रकस्त्रिफलाव्योषमजाजीकारवीवचाः। सैंधवातिविषाकुष्ठं चव्यैलायावशूजकम् ॥ विडंगान्यजमोदाचमुस्तान्यमरदा रूच। यावंत्येतानिसर्वाणितावन्मात्रंतुगुग्गुलुः ॥ संकुट्यच सर्पिषासार्धगुटिकांकारयेद्भिषक्। प्रातर्भोजनकालेवाभक्षयेत्तु यथाबलम् ॥ हंत्यष्टादशकुष्ठानिक्रिमिदुष्टव्रणानपि। ग्रहिण्य र्शोविकारांश्चमुखामयगलग्रहान् ॥ गृध्रसीमथभग्नंचगुल्मंचा पिनियच्छति। व्याधीन्कोष्ठगतांश्चान्याञ्जयेद्विष्णुरिवासुरान् ॥

अर्थ-चित्रककी छाल, हरड, बहेडा, आवला, सोंठ, मिरच, पीपल, जीरा, सौंफ, वच, सैंधानिमक, अतीस, कूठ, चव्य, इलायची, जवाखार, वायवि-

डंग, अजमोद, नागरमोथा, देवदारु, ये समान भाग लेवे, तथा सबके बराबर गूगल,सबको एकत्र कर घी डालके औटाव जब गाढा हो जावे तब गोली बनायले इसको प्रातःकाल अथवा भोजनके समय बलाबल विचारके देवे, तो अठारह प्रकारके कुष्ठ, कृमि, दुष्टव्रण, संग्रहणी, बवासीर, मुखरोग, गलेका रोग गृध्रसी, भगरोग, गोला और कोष्ठगत व्याधी इनको यह गोली नाश करे॥

सर्षपादिउद्धूलन।

सर्षपकरंजरजनीदारुनिशादारुमंजिष्ठाः। त्रिफलाचशठीश्वेता मूर्वाप्रियंगुकाग्राह्याः॥ त्रिकटुत्रिगंधकेशरलाक्षाश्चैषांकृतं रजः श्लक्ष्णम्। उद्धूलनेनरक्तजपित्तजवातस्थितंवापि॥निस्तोदभेद पिटिकंसर्वस्फुटनंविनाशयति॥

अर्थ–सरसों, कंजाकेबीज, हलदी, दारुहलदी, देवदारु, मजीठ, हरड, बहेडा, आवला, कचूर, खैर, सफेद मूर्वा, फूलप्रियंगु, सोंठ, मिरच, पीपल, दालचिनी, इलायची पत्रज नागकेशर और लाख, इनका बारीक चूर्ण करके इसका कुष्ठ पर उद्धूलन करे तो रक्तजन्य पित्तजन्य, वातजन्य ऐसे कोढ, पीडा, फूटना और फुन्सी इन करके युक्त भी कुष्ठको नाश करे॥

विडंगादिचूर्ण।

विडंगत्रिफलाकृष्णाचूर्णलीढंसमाक्षिकम्॥
हंतिकुष्ठंकृमीन्मेहान्नाडीकुष्ठभगंदरान्॥

अर्थ–वायविडंग हरड बहेडा आवला और पीपल इनके चूर्णको सहतसें देवे तो कोढ, कृमि प्रमेह नाडीव्रण और भगंदर इनका नाश करे॥

सर्वांगसुंदररस।

भल्लातकसहस्रैकंत्रिफलावारिनिक्षिपेत्॥द्रोणमात्रेपचेत्तावद्याव त्पादावशेषितं॥ शर्करायादशपलान्येकंवाकुचिकापलम्॥ तथैवात्रैवदेयानिपलानिदशगुग्गुलुः॥ खादिरारिष्टमंजिष्ठा वीजकंचेंद्रवारुणी॥ चित्रकंद्वेहरिद्रेचदशदारुहरीतकी॥ भां र्गीचचेतिसर्वेषांप्रत्येकंचपलार्धकम्॥ प्रक्षिप्यगुटिकाकार्या नाम्नासर्वांगसुंदरी॥ प्रत्यहंभक्षयेत्कुष्ठीत्वेतांवदरमात्रया॥ सर्वाण्येवाद्रेकुष्ठानिशीघ्रमेवव्यपोहति॥

अर्थ-भिलाये १००० को तोड त्रिफलेके १०२४ तोले काढेमें डालके पचावे जब चतुर्थांश शेष रहे तब उसमें मिश्री ४० तोले, बावची, ४ तोले गूगल ४० तोले. और खैर नीम, मजीठ, विजेसार, इन्द्रायण, चित्रक, हलदी, दारुहलदी, देवदारु, हरड, भारंगी और वच, ये प्रत्येक दोदो तोले डालके गोली बनाय लेवे, इसको सर्वांगसुंदरी वटी कहतेहैं, इसको कोढी मनुष्य नित्य प्रति बेरके बराबर सेवन करे तो संपूर्ण उग्रकोढोंको नाशकरे ॥

कनकारिष्ट।

खदिरकषायंद्रोणंसर्पिःकुंभेनिधाययेन्मध्ये । पलिकांमात्रांसे प्यांकृत्वातुतान्येवसूक्ष्मणंतु ॥ त्रिफलात्रिकटुकरंजनिकनक त्वक्वाकुचीगुडूचीचासविडंगमत्रमधुपलशतद्वयंप्रक्षिपेत्सर्वे॥ धातक्याश्चफलान्यष्टौक्वाथेचास्मिन्प्रदेयानि॥प्रातःप्रातस्तुपि बेन्नाशयतिचिरोत्थितंकुष्टम्॥मासेनसर्वरोगान्विनिहंतिचशोफमे हांश्च॥निर्जितकासश्वासोगुदकीलभगंदराद्विनिर्मुक्तः। कनका रिष्टंप्रपिबन्भवतिपुमान्कनककांतिश्च ॥

अर्थ-खैरका काढा १०२४ तोलेको घीके बासनमें भरके उसमें हरड, बहेड आंवला सोंठ, मिरच, पीपल, हलदी, धतूरा, दालचीनी, बावची गिलोय वायबिडंग, इन प्रत्येकका चूर्ण चार २ तोलेले और सहत ८०० तोले धायके फूल ३२ तोले डालके रखदेवे, इसमेंसे प्रातःकाल पीयाकरे तो बहुत दिनके कोढको नाशकरे एक महीनेमें संपूर्ण रोग सूजन, प्रमेह, खांसी, श्वास, बवासीर, भगंदर इनसे छूट जावे, इस कनकारिष्टके सेवन करनेसे अंगकी कांति सुवर्णके समान होय ॥

वज्रतैल ।

सप्तपर्णकरंजार्कमालतीकरवीरजाः ॥ मूलस्नुहीशिरीषाभ्यां चित्रकास्फोटयोरपि॥करंजबीजंत्रिफलांत्रिकटूरजनीद्वयम् ॥ सिद्धार्थकंविडंगंचप्रपुन्नाटंचसंहरेत् ॥ मूत्रपिष्टैःपचेत्तैलमेभिः कुष्टविनाशनम्॥अभ्यंगाद्व्रजकंनापनाडीदुष्टव्रणापहम् ॥

अर्थ-सतोना, कंजा, आक, मालती, कनेर, थूहर, और शिरस वृक्ष चित्रक वनमालती, कंजेके बीज, हरड, बहेडा, आँवला, सोंठ, मिरच, पीपल हलदी, दारुहलदी, सपेद सरसों, वायविडंग, पमारके बीज, इनको गोमूत्रमें कल्क

कर इसमें तेल डालके सिद्ध करे इस तेलके लगानेसे यह वज्रतैल वज्रके समान कठोर कुष्टको नाडीव्रण और दुष्ट व्रण इनको नाश करे ॥

मंजिष्ठाद्य तेल ।

मञ्जिष्ठारग्निशाचक्रमर्दारग्वधपल्लवैः ।
तृणकस्वरसेसिद्धंतैलंकुष्ठहरंकटु ॥

अर्थ-मजीठ, कूठ, हलदी पवारके बीज, और अमलतास इनके पत्ते और रोहिपतृण इनका स्वरस निकालके इसमें सरसोंका तेल सिद्ध करे यह कुष्ठ-को नाश करे ॥

श्वित्रकुष्ठकीचिकित्सा ।

श्वित्रिणोहृतदोषस्यहृतरक्तस्यवासकृत् ॥ खादिरांबुयवान्ना नांतृप्तस्यमल्यूरसः ॥ सगुडःशस्यतेपानेयवागूमंडभोजिनः ॥

अर्थ-सपेद कुष्ठका वारंवार रुधिर निकालके दोष नाश करे खैरका काढा तथा यवान्नदे तृप्त कर बावचीका रस गुड डालके खानेको देवे और भोजन-को यवागू देवे ॥

खदिरक्वाथ ।

खादिरामलककषायंवाकुचिबीजान्वितंपिबेन्नित्यम् ।
शंखेंदुकुंदधवलंश्वित्रंहंतिहित्वाचित्रम् ॥

अर्थ-खैरकी छाल, आँवले इनका काढा बावचीका चूर्ण मिलायके पियावे तो शंख, कुंद, तथा चंद्रमाके समान सपेद कुष्ठका नाश करे ॥

त्रिफलादिलेप ।

त्रिफलानीलिकापत्रंलोहचूर्णरसांजनम् ॥ श्वेतगुंजांदंतिदंतभ स्मतुल्यंचमार्कवम् ॥ मेषीदुग्धेनसंपिष्यस्थापयेल्लोहभाजने ॥ दिनमेकंततोलिंपेन्मुहुःश्वित्रेष्वनुक्रमात् ॥ श्वित्राण्यनेनलेपे ननिजवर्णत्यजंतिवै ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आँवला, नीलकापत्ता, लोहभस्म, रसोत, सपेद गुंजा, हाथीदांतकी भस्म, लीलाथोथा, भांगरा इन सबको एकत्र करके बकरीके दूधसे खरल करे, इस कल्कको लोहेके बरतनमें एक दिन भरके धर देवे इससे सपेद कुष्ठ पर वारंवार लेप करे, तो अपना वर्ण छोड देवे ॥

सपेदकुष्ठकोअसाध्यत्व।

श्वेतश्वित्रादिकुष्ठानिह्यसाध्यानिप्रयत्नतः॥
तस्मात्तेषामुपायश्चनात्रैवलिखितोमया॥

अर्थ-सपेद कुष्ठ, और श्वित्रकुष्ठ, इत्यादिक कुष्ठ असाध्य कहे है इसीसे विशेष करके प्रयत्न करके उनका उपाय भी नहीं लिखा॥

बल्यादि लेप।

बलिवेल्लाग्निभल्लातदंतिशम्याकनिंबजैः।
कांजिकेपेपितैर्लेपःश्वेतकुष्ठविनाशकृत्॥

अर्थ-गंधक, वायविडंग, चित्रक, भिलाए, दंतीकी जड, अमलतास, निबोरी, इनको कांजीमें पीसके लेप करे तो सपेद कुष्ठका नाश करे॥

हयादि लेप।

हयवेल्लाग्निभल्लातदंतीशम्याकनिंबजैः॥
कांजिकैःपेषितैर्लेपःश्वेतकुष्ठविनाशकृत्॥

अर्थ-असगंध, वायविडंग, चित्रक, भिलाए, दंती, अमलतास, निबोरी, इनको कांजीमें पीसके लेप करे तो सपेद कुष्ठका नाश करे॥

तालकादि लेप।

तालकःशाणमात्रःस्याच्चतुःशाणाचवाकुची।
गोमूत्रयुक्ततच्चूर्णलेपनाच्छ्वित्रनाशनम्॥

अर्थ-हरताल ४ मासे बावची १६ मासे इनको गोमूत्रमे बारीक पीस लेप करे तो श्वित्रकुष्ठको नाश करे॥

गुंजाफलादि चूर्ण।

गुंजाफलाग्निचूर्णस्यलेपनंश्वेतकुष्ठनुत्।
शिलापामार्गभस्मादिलेपाच्छ्वित्रविनाशनम्॥

अर्थ-गुंजा, चित्रक, इनका लेप और मनसिल ओंगाकी राख इनका लेप श्वित्रनाशक है। मजीठ, कुटज, इत्यादि वातरक्त प्रकरणमें मंजिष्ठादि काढा जो कहाहै वो कुष्ठ रोगपर देवे॥

गुंजादि लेप।

गुंजाकुष्ठवचानिंबवारिपिष्टैः प्रलेपनात्।
श्वेतापराजितामूलंहंतिश्वित्रमसंशयम्॥

अर्थ-गुंजा, कूठ, वच, नीमकी छाल, इनको जलमें पीस लेप करे अथवा सपेद सारिवा सफेद निर्गुंडी इनकी जडका लेप श्वित्रनाशक है ॥

अयोरजादि लेप।

सायोरजः कृष्णतिलांजनानिसावल्गुजान्यामलकानिजग्ध्वा पिष्ट्वाहिभृंगस्यसकृद्रसेनहन्यात्किलासंपरिघृष्टलेपात् ॥

अर्थ-लोहभस्म, कालेतिल, रसोत, बावची, और आंवले, इनके चूर्णको भांगरेके रसमें खरल करके श्वित्रकुष्ठको खुजायके लेप करे तो किलास कुष्ठ और श्वित्रकुष्ठ नष्ट होय ॥

विष तैल।

नक्तमालंहरिद्रेद्वेअर्कंतगरमेवच । करवीरवचाकुष्ठमास्फोता रक्तचंदनम् ॥ मालतीसप्तपर्णंचमंजिष्ठासिंधुवारिकाः । एषा मर्धपलान्भागान्विषस्यद्विपलंभवेत् ॥ चतुर्गुणेगवांमूत्रेतैल प्रस्थंविपाचयेत् । श्वित्रविस्फोटकिटिभकोठलूताविचर्चि काः ॥ दद्रूकच्छूविकारश्चयेव्रणाविषदूषिताः । विषतैलमिदं नामसर्वव्रणविशोधनम् ॥

अर्थ-अमलतास, हलदी, दारुहलदी, आक, तगर, कनेरकी जड, वच, कूठ, सपेद सारिवा, लालचंदन, मालती, सतोना, मजीठ, निर्गुंडी, ये प्रत्येक दो तोले और सिंगियाविष ८ तोले, सबको एकत्रकर चौगुने गौके मूत्रमें ये पदार्थ ६४ तोले तेल डालके पचावे, तो यह श्वित्रकुष्ठ, विस्फोटक, किटिभ, कोठ, लूता, विचर्चिका, दाद, कच्छू, दुष्टव्रण इनको शोधन करके नाश करे इसको विषतैल कहते हैं ॥

ज्योतिष्मतीतैल।

मयूरकक्षारजलेसप्तकृत्वः परिश्रिते ।
सिद्धंज्योतिष्मतीतैलमभ्यंगात्श्वित्रनाशनम् ॥

अर्थ-लीलाथोथेके जलमें सातवार कांगनीका तेल पचावे इसको देहमें लगावे तो सपेद कोढको नाशकरे ॥

शशिलेखावटी।

शुद्धसूतसमंगंधंतुल्यंचमृतताम्रकम् । मर्दितंवाकुचिकाथे

दिनैकंवटकीकृतं ॥ निष्कमात्रांसदाखादेच्छित्रघ्नींशशिलेखि
काम्। वाकुचीतैलकर्षैकंसक्षौद्रमनुपाययेत् ॥

अर्थ-शुद्धपारा १ भाग गंधक १ भाग तांबेकीभस्म २ भाग इस प्रकार सबको एकत्र कर बावचीके काढेमें एकदिन घोटे इसकी छः २ मासेकी गोली बनावे, एक गोलीको खाय बावचीका तेल, सहत डालके ऊपरसे पीवे तो सपेद कोढको नाश करे, यह शशिलेखाके समान है।

कुष्ठरोगपर पथ्य।

पक्षात्पक्षाच्छर्दनानिमासान्मासाद्विरेचनम्। नस्यंत्र्यहात्र्यहान्मासात्षष्ठेषष्ठेस्रमोक्षणम् ॥ घृतलेपःपुराणाश्चयवगोधूमशालयः। मुद्गाढक्यौमसूराश्चमाक्षिकंजांगलामिषम् ॥ आपाढफलवेत्राग्रपटोलंबृहतीफलम्। काकमाचीनिंबपत्रंलशुनंहिलमोचिका ॥ पुनर्नवामेषशृंगीचक्रमर्ददलानिच। भल्लातकंफलंतालंखदिरस्त्रिफलाऽवरा ॥ जातीफलंनागपुष्पंकुंकुमंप्रततंहविः। कोशातकीकरंजौचशालसर्षपनिंबजं ॥ तैलंतथेंगुदोत्पन्नंलघून्यन्यानियानिच। स्नेहास्सरलदेवाह्वशिंशपागुरुसंभवाः ॥ मूत्राणिगोखरोष्ट्राश्वमहिषीजनितानिच। कस्तूरीगंधसारश्चतिक्तातिक्षारकर्मच ॥ यथादोषंसमस्तानिपथ्यान्येतानिकुष्ठिनाम् ॥

अर्थ-पक्ष २ पीछे वमन करना, मास २ पीछे विरेचन अर्थात् जुलाब देना, तीन २ मास पीछे नस्य, छठे २ मासमें रुधिरका निकालना, घीका लेप, पुराने जौ, गेहूं, शाली चावल, मूंग, अरहर तथा मसूर, शहद, जंगली जीवोंका मांस, आपाढ फल, वेंतकी कोंपल, परवर, कटेरीका फल, कवैया, नींबके पत्ते, लहसन, हिलमोचिका शाक, पुनर्नवा, मेढासिंगी, पमारके पत्ते, भिलावा, पका ताडफल, कत्था, चीता, त्रिफला, जायफल, नागकेसर, केसर, पुराना घी, तोरई, कंजुआ, तिल, सरसों, नींब, हिंगोट इन सबका तेल, अलसी, हलके पदार्थ, सरल धूप, देवदारु, सरसों, अगर इनके तेल, गौ, गधा, ऊंट, घोडा, भैंस इनके मूत्र, कस्तूरी, चन्दन, चरपरी वस्तु, खार लगाना ये सब दोषके अनुसार कोढी मनुष्योंके लिये पथ्य कहे गये हैं ॥

कुष्ठरोगमें अपथ्य ।

अन्नपानंहितंकुष्ठेनत्वम्ललवणोपणम् ।
दधिदुग्धगुडांश्चापितिलमाषांस्त्यजेन्नरः ॥

अर्थ-कुष्ठरोगमें संपूर्ण अन्नपान हितकारी हैं परन्तु खट्टा, लवण, गरम, दधि, दुग्ध, गुड, तिल, उडद इनको कुष्ठरोगवाला मनुष्य त्याग देवे ॥

अपथ्य ।

स्वेदंव्यवायंवमिमिक्षुदण्डंव्यायाममम्लानितिलांश्चमाषान् ।
अनूपमांसंदधिदुग्धमद्यंगुडंचकुष्ठामयिनस्त्यजेयुः ॥

अर्थ-पसीना स्त्रीसंग, वमन, गन्ना, कसरत, खट्टा, तिल, उडद, अनूपदेशके जीवोंका मांस, दधि, दुग्ध, मद्य, गुडःइन संपूर्णोंको कुष्ठरोगवाले मनुष्य त्याग देवें ॥

इति श्रीआयुर्वेदोद्धारेबृहन्निघण्टुरत्नाकरे कुष्ठरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ॥

# शीतपित्त ।

शीतपित्तनिदान ।

शीतमारुतसंस्पर्शात्प्रदुष्टौकफमारुतौ ।
पित्तेनसहसंभूयबहिरंतर्विसर्पतः ॥

अर्थ-शीतल पवनके लगनेसे कफ वायु दुष्ट होकर पित्तसे मिल भीतर ( रक्तादिकोंमें ) और बाहर त्वचामें विचरे ॥

पूर्वरूप ।

पिपासारुचिहृल्लासदेहसादांगगौरवम् ।
रक्तलोचनतातेषांपूर्वरूपस्यलक्षणम् ॥

अर्थ-प्यास, अरुचि, मुखमेंसे पानी गिरना, अंगगलने, और भारी होना, नेत्रमें लाली ये पूर्वरूप शीतपित्तके जानने ॥

उदर्द लक्षण ।

वरटीदष्टसंस्थानशोथःसंजायतेवहिः॥सकंडूस्तोदबहुलश्छ
र्दिज्वरविदाहवान् । उदर्दमितितंविद्याच्छीतपित्तंतथापरे ॥

अर्थ-वरटी ( ततैया ) के काटनेके समान त्वचाके ऊपर चकत्ता होजाय, उनमें खुजली चले, और सूई चुभानेकीसी पीडा होय, इसके संयोगसे वमन,

संताप और दाह होय, इस रोगको उदर्द कहते हैं कोई इस्को शीतपित्त कहते हैं, इस्को लौकिकमें पित्ती कहते हैं इस्में खुजली होय हैं, सो कफसे जानना चोटनी वादीसे होय है और ओकारी संताप और दाह ये पित्तसे होते हैं ऐसे जानना ॥

शीतपित्त और उदर्दका भेद।

वाताधिकंशीतपित्तमुदर्दस्तुकफाधिकः ॥

अर्थ-शीतपित्तमें वात प्रधान, तथा उदर्द कफ प्रधान जानना ॥

उदर्दके अन्य लक्षण।

सोत्संगैश्चसरागैश्चकंडूमद्भिश्चमंडलैः।
शैशिरःकफजोव्याधिरुदर्दःपरिकीर्तितः ॥

अर्थ-सरदीसे कफका कोप होकर अंगके ऊपर लाल लाल चकत्ता उठें उनमें खुजली बहुत चले और वे मंडलकेसा आकार गोल हों, बीचमें कुछ नीचे और पास ऊंचे होय, इस रोगको उदर्द कहते हैं ॥

कोठलक्षण।

असम्यग्वमनोदीर्णपित्तंश्लेष्मान्ननिग्रहैः ॥ मंडलानिसकण्डूनि रागवंतिबहूनिच ॥ उत्कोठःसानुबंधश्चकोठइत्यभिधीयते ॥

अर्थ-वमन कारक औषध सेवन करनेसे, अच्छी रीतिसे वमन न होनेसे, पित्त और कफ कुपित होनेसे अथवा स्वतः वमनके वेग आये भयेको रोकनेसे देहके ऊपर लाल और बहुत चकत्ता उठें, उनमें खुजली चले, इस रोगको उत्कोठ कहते हैं, और यह वारंवार होय, और जो क्षणभरमें उत्पन्न होकर नाश होजाय उसको कोठ कहते हैं ॥

उत्कोट और कोठ।

आरनालैश्चसूक्तैश्चआसुरीलवणेनच ॥ वर्षाकालेप्रकुप्येतत थादुष्टैश्चकारणैः ॥ उत्कोठःसानुबंधश्चकोठइत्यभिधीयते ॥

अर्थ-कांजी खानेसे, राई और सामुद्र निमक बहुत खानेसे और दूषित कारणोंसे वर्षाकालमें कुपित होनेवाला चौफेर फैला हुवा जो उत्कोठ अर्थात् गीला कुष्ठ उस्को कोठ चक्राकार कोढ कहतेहैं ॥

वमन।

अभ्यंगःकटुतैलेनस्वेदश्चोष्णेनवारिणा।
तथाशुवमनंकार्यपटोलारिष्टवासकैः ॥

अर्थ-सरसोंके तेलकी मालिस कर गरम जलसे शेक कर तथा पटोलपत्र नीम और अडूसा इनका काढा वमन होनेके वास्ते देवे ॥

त्रिफलादि रेचक।

त्रिफलापुरकृष्णाभिर्विरेकश्चप्रशस्यते ।
सर्पिःपीत्वामहातिक्तंकार्यंशोणितमोक्षणम् ॥

अर्थ-शीत पित्त रोगीको हरड बहेडा आँवला गूगल और पीपल इनका जुलाब देवे तथा महातिक्त घृत पीनेको देवे और रुधिर निकाले ॥

अभ्यंग।

सक्षारसिंधुतैलस्यगात्राभ्यंगःप्रकल्पयेत् ॥

अर्थ-तेलमें सेंधानिमक डालके देहमें मालिस करे तो शीतपित्त दूर होय॥

गंभारिफलकल्क।

गंभारिकाफलंकल्कंशुष्कमुत्स्वेदितंपुनः ।
क्षीरेणशीतपित्तघ्नंखादितंपथ्यसेविना ॥

अर्थ-कंभारीके सूखे फलोंको औटायके पीस डाले उस कल्कको दूधमें मिलाय देवे और पथ्य करे तो शीतपित्तका नाश करे ॥

यष्ट्यादिक्काथ।

यष्टीमधुकपुष्पंचसरास्नंचंदनद्वयम् ।
निर्गुंडीसकणाक्काथंशीतपित्तहरंपिबेत् ॥

अर्थ-मुलहटी, महुआके फूल, रास्ना, चन्दन, रक्तचन्दन, निर्गुंडी, पीपल इनका काढा शीतपित्तनाशक है ॥

अमृतादिक्काथ।

अमृतारजनीनिंबधनयासैः पृथक्शृतम् ।
प्राणिनांप्राणिदंचैतच्छीतपित्तेसमाचरेत् ॥

अर्थ-गिलोय, हलदी, नीमकी छाल, धनिया धमासा इन प्रत्येकका काढा शीत पित्त पर देवे तो प्राणियोंके प्राणका संरक्षण करे ॥

गुडादियोग।

सगुडंदीप्यकंयस्तुखादेचपथ्यभुङ्नरः ।
तस्यनश्यतिसाप्ताहादुदर्दःसर्वदेहजः ॥

अर्थ-गुड और अजमायन इनको एकत्र कर सात दिन खाय और पथ्य-से रहे तो सर्व देहका उदर्द शमन होय ॥

सामान्यचिकित्सा।

यवागूंपाययेद्वापिसव्योपांक्षीरसंयुतां।
पिप्पलींवर्धमानांवालशुनंवाप्रयोजयेत् ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच पीपल इनका चूर्ण तथा दूध डालके यवागू पीवे अथवा वर्द्धमान पीपल अथवा लहसन देवे ॥

सैंधवादिलेप।

ससैन्धवेनकोष्णेनसर्पिषालेपमाचरेत्।
सुरसास्वरसैर्वाथलेपयेत्परमौषधं ॥

अर्थ-सैंधानिमक डालके घीको थोडा गरम करके देहमें मालिस करे अथवा तुलसीके रसकी मालिस करे तो उदर्द दूर होय ॥

सिद्धार्थादिउद्वर्तन।

सिद्धार्थरजनीकुष्टैःप्रपुन्नाटतिलैःसह ॥
कटुतैलेनसंमिश्रमेतदुद्वर्तनंहितम् ॥

अर्थ-सफेद सरसों, हलदी, कूठ, पमारके बीज तिल इनका चूर्ण सरसोंके तेलमें मिलायके देहमें लगावे तो उदर्दपर उत्तम है ॥

सामान्यचिकित्साक्रम।

शीतपित्तेउदर्देचयथाकोठाभिधेगदे।
कृमिदद्रुहरःकार्यःशीतपित्तेखिलःक्रमः ॥

अर्थ-शीतपित्त, उदर्द, और कोठ, इस व्याधिके नाशनार्थ कृमि, दाद इनकी नाशक सर्व विधि करे अरनीकी जडका चूर्ण करके घीके साथ सेवन करे तो शीतपित्त, उदर्द, और कोठ इनको सात दिनमें नाश करे ॥

निंबपत्रयोग।

निंबस्यपत्राणिसदाघृतेनधात्रीविमिश्राण्यथवाप्रयुंज्यात्।
विस्फोटकोठक्षतशीतपित्तंकण्डूस्रपित्तंसकलानिहन्यात् ॥

अर्थ-नींबके पत्तोंको पीस घीके साथ, अथवा आँवलेके साथ, खाय तो विस्फोट, उदर्द, कोठ, क्षत, शीतपित्त, खुजली, रक्तपित्त, ये सब नाश होय ॥

कुष्ठपरलद्वर्त्तन।

कुष्ठेहरिद्रेसुरसंपटोलंनिंबाश्वगंधेसुरदारुशिग्रुम्। ससर्षपंतुंबरु धान्यकंत्वक्समानिसंगृह्यविचूर्णयेद्विपक्‌॥ तैस्तक्रपिष्टैः प्रथमंशरीरंतैलाक्तमुद्वर्तयितुंयतेत् । तथास्यकंडूपिटिकासकोठकुष्ठानिशोफश्चशमंव्रजंति ॥

अर्थ-कूठ, हलदी, दारुहलदी, तुलसी, पटोलपत्र, नींबकी छाल, असगंध, देवदारु, सहंजना, सिरस, तुंबरू, धनिया, दालचीनी इनको समान भागले चूर्ण करके छाछमें पीस प्रथम सरसोंका तेल देहमें लगायके फिर इसको चुपडे, तो खुजली, पिटिका, कोठ, कुष्ठ, सूजन, ये शांति होय ॥

शीतारि रस।

रसस्यगंधंद्विगुणंप्रगृह्यपुनर्नवावह्निरसैर्विमर्द्य। पक्वार्कपत्रोत्थरसेनतस्माद्विपाचयेदष्टगुणेनपश्चात् ॥ रसार्धभागेनविषंचदद्याद्विपाचयेद्वह्निजलैःक्षणंतत् । शीतारिसंज्ञोहिरसोयमस्यवल्लंतदर्धंयदिवार्द्रकेन । मरीचचूर्णेनघृतप्लुतेनसेवेतमासंसघृतंसपथ्यम् ॥

अर्थ-पारा १ भाग, गंधक २ भाग ले पुनर्नवाके और चित्रकके रसमें खरल करे फिर पके हुए आकके पत्तोंका रस आठगुना लेय, इसमें पक्व करके पारेसे आधा सिंगिया विष डालके फिर चित्रकके रसमें एक क्षणमात्र औंटावै, तो यह शीतारिरस सिद्ध होय, इसको ३ रत्ती अथवा दो रत्ती अदरखके रसमें अथवा घी, मारिचका चूर्ण एक मासे पर्यंत खाय ऊपरसे घृतप्लुत भोजनका पथ्य करे तो शीतवात नष्ट होय ॥

स्पर्शवातलक्षण।

अंगेषुतोदनंप्रायोदेहस्पर्शंनविंदति ।
मंडलानिचदृश्यंतेस्यस्पर्शवातस्यलक्षणम्॥

अर्थ-अंगोंमें पीडा होनी, प्रायः शरीरको स्पर्श नहीं सहना शरीरमें मंडलोंका दीखनाये स्पर्शवातके लक्षण है ॥

तालादि गुटी।

तालंरसस्याष्टगुणंजयांचविमर्द्ययत्नाद्गुटिकांगुडेन ।
निबद्ध्यतांसेवयमासयुग्मंदिनोदयेस्पर्शविकारशुत्यै ॥

अर्थ-पारा १भाग हरताल ८भाग व हरड तीनोंको पीसके गुडमें गोली बनावे सूर्योदयके समय दो महीने पर्यंत सेवन करे तो स्पर्शवातका विकार दूर होय॥

रसादि गुटी।

अष्टभागोरसःशुद्धोविषंतंदोदशैवतु। गंधकस्यदशद्वौत्रिकटुत्रिफलयोस्त्रयः॥ वन्हिचित्रकमुस्तानांवचाश्वगंधयोरपि। रेणुकाविषकुष्ठानांपिप्पलीमूलनागयोः॥ एकैकस्तुभवेद्भागइति ग्राह्याःक्रमेणच। गुडश्चतुर्विंशतिःस्याद्वटिकाबदराकृतिः। क्रमेणवालुसेवेतस्पर्शवातापनुत्तये॥

अर्थ-शुद्ध पारा ८ कुचला १० गंधक १२ सोंठ १ मिरच १ पीपल १ त्रिफला ३ मिलाये, चित्रक, नागरमोथा, वच, असगंध, रेणुकवीज, सिंगिया विष, कूठ, पीपरामूल, नागकेशर इनको एक एक भागले गुड २४ भाग इन सबको एकत्र खरल कर वेरके बराबर गोली बनाके क्रमसे १-२-३-इस प्रकार खायतो स्पर्शवातको नाशकरे॥

पथ्य।

शालिमुद्गकुलित्थाश्चकारवेल्लमुपोदिका। वेत्राग्रंतप्तनीरंचापि सश्लेष्महराणिच॥शीतपित्तोदर्दकोठरोगाणांपथ्यमीरितम्॥

अर्थ-चावल, मूंग, कुलथी, ये अन्न और करेला, पोईशाक, बेत, ये शाक और गरम जल पित्त कफोंको हरनेवाले हैं, क्योंकि शीतपित्त, उदर्द, कोठ, इन रोग वालोंको ये पथ्य कहे हैं॥

अपथ्य।

स्नानमातपमम्लंचगुर्वन्नंचविवर्जयेत्॥

अर्थ-स्नान, तपना, खट्टा, भारी अन्न, पूर्व कहा रोगी इनको त्याग देवे॥

इति श्रीबृहन्निघंटुरत्नाकरे शीतपित्तउदर्दकोठउत्कोठस्य निदानचिकित्सा समाप्ता।

# अम्लपित्त।

अम्लपित्तका निदान।

विरुद्धदुष्टाम्लविदाहिपित्तप्रकोपिपानान्नभुजोविदग्धम्। पित्तंस्वहेतूपचितंपुरायत्तदम्लपित्तंप्रवदंतिसन्तः॥

अर्थ-विरुद्ध ( क्षीरमत्स्यादि ) और दुष्टान्न, खट्टा, दाहकारक, पित्त बढानेवाला ऐसा अन्नपानके सेवन करनेसे वर्षादि ऋतुमें जलौषधिगत विदाहादि स्वकारणसे संचित भया पित्त दुष्ट होय उसको अम्लपित्त कहते हैं ॥

लक्षण।

अविपाकःक्लमोत्क्लेदतिक्ताम्लोद्गारगौरवैः।
हृत्कंठदाहारुचिभिश्चाम्लपित्तंवदेद्भिषक् ॥

अर्थ-अन्नका न पचना, विनापरिश्रम करे परिश्रमसा मालूम हो, वमन, कडवी, तथा खट्टी डकार आवे, देह भारी रहे, हृदय और कंठमें दाह होय, अरुचि होय, ये लक्षण होनेसे अम्लपित्त वैद्य जाने ॥

अम्लपित्तभेदोंमें एक अधोगत दूसरा ऊर्ध्वगत उनमें अधोगतके लक्षण।

तृड्दाहमूर्च्छाभ्रममोहकारीप्रयात्यधोवाविविधप्रकारम्।
हृल्लासकोठानलसादकर्णस्वेदांगपीतत्वकरंकदाचित् ॥

अर्थ-अम्लपित्त अधोगत होनेसे प्यास, दाह, मोह ( इन्द्रियमनोमोह ) मूर्च्छा, भ्रम, मोह, मुखीरद, मन्दाग्नि, कोठ कानमें पसीना देहमें पीलापन ये लक्षण होकर गुदाके द्वारा काले, लाल, दुर्गन्धियुक्त अनेक वर्णके पित्त गिरें ॥

कफपित्तजमम्लपित्त।

करचरणदाहमौष्ण्यंमहतीमरुचिंज्वरंचकफपित्तम्।
जनयतिकंडूमंडलपिडिकाचितगात्ररोगचयम् ॥

अर्थ-हाथ पैरोंमें दाह, अंगोंमें गरमी, अन्नमें अरुचि, ज्वर,कंडू ( खुजली), रुधिरके बिगडनेसे देहमें मंडल हो, सैकडों पिटिका और अविपाकादि अनेक उपद्रव, ये लक्षण कफपित्तसे होते हैं ॥

कफपित्तलक्षण।

भ्रमोमूर्च्छारुचिच्छर्दिरालस्यंचशिरोरुजः।
प्रसेकोमुखमाधुर्यंश्लेष्मापित्तस्यलक्षणम् ॥

अर्थ-भ्रम, मूर्च्छा, अरुचि, वमन, आलस्य, मस्तकपीडा, मुखसे पानी बहना, मुखमें मिठास ये कफपित्तयुक्त अम्लपित्तके लक्षण हैं॥

अम्लपित्तचिकित्सा।

गुडूचीचित्रकारिष्टपटोलैःक्वथितंपिबेत् ॥
क्षौद्रयुक्तंनिहंत्येतच्छर्दिपित्ताम्लसंभवाम् ॥

अर्थ-गिलोय चित्रककी छाल, नींबकी छाल, पटोलपत्र इनके काढेमें त डालके पीवे तो अम्लपित्तसंबंधी वमन होना दूर होय ॥

पटोलादिकाथ।

पटोलत्रिफलानिंबकाथंक्षौद्रयुतंपिबेत्।
अम्लपित्तंकफंछर्दिदाहंशूलंकफंजयेत्॥

अर्थ–पटोलपत्र हरड बहेडा आँवला नीमकी छाल इनके काढेमें सहत डालके देवे तो अम्लपित्त, ज्वर, वमन, दाह, शूल और कफ इनको नाशकरे॥

ऊर्ध्वगतअम्लपित्तके लक्षण।

वातंहरित्पीतकनीलकृष्णमारक्तरक्तंभवतीवचाम्लम्।
मांसोदकाभंत्वतिपिच्छलाभंश्लेष्मानुयातंविविधंरसेन॥
भुक्तेविदग्धेत्वथवाप्यभुक्तेकरोतितिक्ताम्लवमिंकदाचित्।
उद्गारमेवंविधमेतिकंठेहृत्कुक्षिदाहंशिरसोरुजंच॥

अर्थ–ऊर्ध्वगत पित्तसे हरे, पीले, नीले, काले, तामेके रंगके, लाल, अत्यंत खट्टा, मांस धोये हुये जलके समान अत्यंत गाढा, स्वच्छ, कफ मिश्रित, खारी, कषेला आदियुक्त ऐसे पित्त गिरे कभी कभी भोजन करा अन्न विदग्धावस्थाको प्राप्त होकर अथवा भोजन करनेके पहिले कडुई, खट्टी ऐसी वमन होय तथा ऐसीही डकारें आवे, कंठ, कूख और हृदय इनमें दाह होय माथा दूखे॥

अम्लपित्तमें साध्यासाध्य।

रोगोयमम्लपित्ताख्योयत्नात्संसाध्यतेनवः।
चिरोत्थितोभवेद्याप्यःकृच्छ्रसाध्यःसकस्यचित्॥

अर्थ–यह अम्लपित्त रोग नया होय तो यत्न करनेसे साध्य होय और बहुत दिनका होय तो याप्य जानना और जो अपथ्य सेवन करनेवाला पुरुष है उसके यह अम्लपित्त रोग कृच्छ्रसाध्य होय है॥

अम्लपित्तको वातकफसंसर्ग।

सानिलंसानिलकफंसकफंतच्चलक्षयेत्।
दोषलिंगेनमतिमान्भिषङ्मोहकरंहितत्॥

अर्थ–वातयुक्त अम्लपित्त, वातकफयुक्त, अम्लपित्त और कफयुक्त अम्लपित्त ऐसे तीन प्रकारके अम्लपित्त बुद्धिमान् वैद्य दोषोंके लक्षणोंसे जाने। कारण इसका यह है कि ऊर्ध्वगत, अम्लपित्तमें छर्दि ( रद्द ) रोगका भास होय है और अधोगत अम्लपित्तमें अतिसारकीसी चेष्टा मालूम होय है। इसीसे वैद्यको इस रोगकी सूक्ष्म रीतिसे परीक्षा करनी चाहिये॥

वातयुक्तअम्लपित्त।

कंपप्रलापमूर्च्छाचिमिचिमिगात्रावसादशूलानि।
तमसोदर्शनविभ्रमविमोहहर्षाश्चवातयुते॥

अर्थ-वातयुक्त अम्लपित्तमें कंप, प्रलाप, मूर्च्छा, चिमचिमा, ( चौंटी काटनेसे प्रगट खुसलीके समान ) देहग्लानि, पेटदूखना, नेत्रोंके आगे अंधकार दीखै, भ्रांति होना, इन्द्रीमनको मोह, रोमांच खडे हों, ये लक्षण होते हैं॥

वातकफयुक्त अम्लपित्त।

उभयमिदमेवचिह्नंमारुतकफसंभवेभवत्यम्ले॥

अर्थ-वातकफयुक्त अम्लपित्तमें ऊपर कहेहुये दोनोंके लक्षण होतेहैं॥

कफयुक्त अम्लपित्त।

कफनिष्ठीवनगौरवजडताऽरुचिशीतसादवमिलेपाः।
दहनबलसादकण्डूर्निद्राचिह्नंकफानुगते॥

अर्थ-कफयुक्त अम्लपित्तमें कफके ढेला गिरें शरीरका अत्यंत जडपना, अरुचि, शीतलगे, अंगग्लानि, वमन, मुख कफसे लिहसारहै, मंदाग्नि, बलनाश, खुजली और निद्रा ये लक्षण होते हैं॥

गुडादि मोदक।

गुडपिप्पलिपथ्याभिस्तुल्याभिर्मोदकःकृतः।
पित्तश्लेष्मापहःप्रोक्तोमंदाग्निंचापिदीपयेत्॥

अर्थ-गुड, पीपल, हरड, ये समान भागले इनका लड्डू बनावे तो पित्त-कफ, इनका नाशक तथा मंदाग्नि दीपन करनेवाला है॥

अम्लपित्तकी सामान्य चिकित्सा।

पूर्वंतुवमनंकार्यंपश्चान्मृदुविरेचनम्।
कृतवांतिविरेकस्यसुस्निग्धस्यानुवासनम्॥

अर्थ-अम्लपित्तवालेको प्रथम वमनकारक औषध देवे, फिर हलका रेचन देवे, वांति और रेचन देके स्नेहपान करे, फिर अनुवासन बस्ति देवे॥

प्रकारांतर।

अस्थापनंचिरोत्थेस्मिन्देयंदोषाद्यपेक्षया।
दोषसंसर्गजंकार्यमौषधाहारकल्पनम्॥

अर्थ-बहुत दिनके अम्लपित्तमें दोषादिकोंको देखके निरुहवस्ती देवे, और दोषसंसर्गनाशक ऐसे आहार तथा औषधकी वैद्य कल्पना करे ॥

प्रकारांतर।

ऊर्ध्वंदेहस्थितंवांत्याप्यधःस्थंरेचनैर्हरेत् ।
पाचनंतिक्तविहितंपथ्यंचपरिकल्पयेत् ॥

अर्थ-ऊर्ध्व देहस्थित अम्लपित्तवालेको वमन देवे, अधोगतको दस्त करावे तथा कडुई औषधोंका पाचन और पथ्य देवे ॥

अन्न।

विकारान्यवगोधूमकृतान्तीक्ष्णविवर्जितान् ।
भक्षयेल्लाजसक्तूंश्चसिताक्षौद्रयुतान्पिबेत् ॥

अर्थ-जौं गेंहूके पदार्थ तीक्ष्णपदार्थके विना भक्षण करे तथा खांड और सहत डालके खीलोंको खाय ॥

सामान्य चिकित्सा।

अम्लपित्तेप्रयोक्तव्यःकफपित्तहरोविधिः ।
गुडकूष्मांडकंचैवतथाखंडामलक्यपि ॥

अर्थ-अम्लपित्त पर कफपित्तनाशक उपचार करे, गुड, और पेठा, अथवा मिश्री और आंवलको मिलायको देवे ॥

वमन और विरेचन।

अम्लपित्तेतुवमनंपटोलारिष्टवारिणा । कारयेन्मदनक्षौद्रसिंधु युक्तंततोभिषक् । विरेचनंत्रिवृच्चूर्णंमधुनात्रिफलाद्रवैः ॥

अर्थ-अम्लपित्त पर पटोलपत्र, नीमकीछाल,मैनफल इनके काढेमें सैंधानिमक डालके वमन होनेके वास्ते देवे, और निसोथका चूर्ण त्रिफलेके काढेमें डालके सहत मिलाय रेचन होनेके वास्ते देवे ॥

सामान्य चिकित्सा।

कृतवमनविरेकस्यापिदोषोपशांतिर्भवतिनयदिकार्यरक्तमोक्षश्चयुक्त्या।कृतशिशिरविलेपस्याम्लपित्तघ्नभक्ष्योदनसमुदिततृप्तेर्वातरक्षाचकापि ॥

अर्थ-अम्लपित्तमें वमन, रेचन देनेसे दोष यदि शांति न होयतो उस रोगीका रुधिर निकाले, तथा शीतल लेपकरे, तथा अम्लपित्तनाशक भक्ष्य पदार्थ, अन्न इत्यादिक देकर तृप्ति करे, तथा वादीका संरक्षण करे ॥

अम्लपित्तके दाहपर।

ज्वलंतमिवचात्मानमन्यतेयोम्लपित्तवान्।
तस्यैवशोधनंपथ्यंनशांतिःशोधनंविना॥

अर्थ–जो अम्लपित्तवाला अम्लपित्तसे अपनी देहको जलती हुईसी जाने उसको शोधन हितकारी है, तथा विनाशोधन (वमन विरेचन) के शांति नहीं होय॥

द्राक्षादि गुटिका।

क्षाद्रापथ्येसमेकृत्वातयोस्तुल्यांसितांक्षिपेत्। संकुट्याक्षद्रयमितांपिटिकांकारयेद्भिषक्॥ तांखादेदम्लपित्तार्तोहृत्कंठदहनापहा। तृण्मूर्छाभ्रममंदाग्निनाशिनीचामवातहा॥

अर्थ–दाख और हरड ये समान भाग लेवे तथा दोनोंके समान मिश्री मिलाय एकत्र कूट उसकी तीन २ तोलेकी गोली बनायके सेवन करे तो अम्लपित्तसे पीडित, तथा हृदय, गला इनकी जलन, प्यास, मूर्च्छा, भ्रम, मंदाग्नि और आमवात इनको नाश करे॥

नारिकेरखंड।

कुडवमितमिहस्यान्नारिकेलंसुपिष्टंपलपरिमितसर्पिः पाचितंतुल्यखंडम्॥निजपयसितदेतत्प्रस्थमात्रेविपक्वंगुडवदथसुशीते शाणमात्रंक्षिपेच्च॥धान्याकपिप्पलिपयोदतुगाद्विजीरैः साकंत्रिजातमिभकेसरवद्विचूर्ण्य। हंत्यम्लपित्तमरुचिंक्षयमस्रपित्तंशूलंवमिंसकलपौरुषकारिपुंसाम्॥

अर्थ–बारीक कतरी हुई नारियलकी गिरी १५ तोलेको चार तोले घीमें अच्छी रीतिसे भूनके उसमें बराबरकी मिश्री मिलावे और ६४ तोले नारियलका जल डालके गुडके समान पाक करे, फिर इसमें धनिया, पीपल, नागरमोथा, वंशलोचन, जीरा, काला जीरा, दालचीनी, इलायची, पत्रज, नागकेशर ये प्रत्येक चूर्ण करके छः छः मासे डाले जब शीतल होजावे तब देवे तो अम्लपित्त, अरुचि, क्षय, रक्तपित्त, शूल, वांति इनको नाश करे और धातुकी वृद्धि करे॥

खंड कूष्मांड।

कूष्मांडस्यरसोग्राह्यःपलानांशतमात्रकं। रसतुल्यंगवांक्षीरं

धात्रीचूर्णपलाष्टकं ॥ लघ्वग्निनापचेत्तावद्यावद्दर्वीतिपिंडिते ॥ धात्रीतुल्यासितायोज्यापलार्धंलेहयेदनु। खंडकूष्मांडकंख्या तमम्लपित्तंनियच्छति ॥

अर्थ-पेठेका रस ४ तोले, गौका दूध ४० तोले आँवलेका चूर्ण ३२ तोले ले एकत्र कर मंदाग्निसे गोला होने पर्यंत ओटावे, इसमें ३२ तोले मिश्री डालके दो तोलेके प्रमाण खाय, तो अम्लपित्तको नाश करे इसको खंडकूष्माड कहते हैं ॥

मधुपिप्पली।

पिप्पलीमधुसंयुक्तानाशयेदम्लपित्तकम्।
जंबीरस्वरसःपीतःसायंहंत्यम्लपित्तकम् ॥

अर्थ-सहत और पीपल भक्षण करनेसे अम्ल पित्तको नाश करे है तथा सायंकालमें जंभीरीका रस पीवे तो अम्लपिको नाश करे ॥

पाठादिकाथ।

पाठानिंबपटोलत्रिफलासनयासयोजयाति।
अधिककफमम्लपित्तंसहितोगुग्गुलुनाक्रमशः ॥

अर्थ-पाठ नीवकी छाल, पटोलपत्र त्रिफला, विजेसार धमासो इनका काढा गूगलडालके पीवे तो अतिकफ अम्लपित्त इनको जीते ॥

हिंस्रादिकाथ।

सहिंस्रामृतभंटाकीकाथंकृत्वासमाक्षिकम्।
अम्लपित्तंहरेदुग्रंश्वासंकासंज्वरंवामिम् ॥

अर्थ-जटामांसी गिलोय कटेरी इनके काढेमें सहत डालके पीवे तो अम्लपित्त, श्वास, कामज्वर, वमन इनको हरण करे ॥

यवादि।

निस्तुषयववृषधात्रीत्रिसुगंधंचमधुयुतंपीत्वा।
अपहरतिचाम्लपित्तंयदिभुंक्तेमुद्गयूषेण ॥

अर्थ-तुष रहित जौं, अडूसा, आँवला दालचीनी, पत्रज, इलायची इनका काढा सहत युक्त पीवे तो अम्लपित्तको नाश करे, परंतु इसके साथ मूंगका यूष पीवे ॥

अन्ययवादि काढा।

यवकृष्णापटोलानांक्वाथंक्षौद्रयुतंपिबेत्।
नाशयेदम्लपित्तंचह्यरुचिंचवमिंतथा॥

अर्थ-जौ, पीपल, परवल, इनका क़ाढा, सहत डालके पीवे तो अम्लपित्त अरुचि, वमन, इनको नाश करे॥

भूनिंबादि काथ।

भूनिंबनिंबत्रिफलापटोलीवासामृतापर्पटमार्कवाणाम्।
क्वाथंहरेत्क्षौद्रयुतोम्लपित्तंचित्तंयथावारवधूकटाक्षः॥

अर्थ-कडुआ चिरायता, नीबकी छाल, त्रिफला, परवल, अडूसा, गिलोय, पित्तपापडा, भाँगरा, इनका काढा सहत मिलायके देवे तो अम्लपित्तको हरण करे जैसे वेश्या स्त्रीका कटाक्ष चित्तको हरण करे है॥

कंटकार्यादि क्वाथ।

कंटकारिमृतावासाकषायंमधुसंयुतम्।
अम्लपित्तंजयेत्पीत्वाश्वासंकासंवमिंज्वरम्॥

अर्थ-कटेरी गिलोय अडूसा इनका काढा सहत डालके पीवे तो श्वास, खांसी वांति ओर ज्वर इन करके युक्त अम्लपित्तको नाश करे॥

चित्रकादिकाथ।

चित्रकैरंडमूलानियवाश्चसयवासकाः।
जलेनक्वथितंपित्तंकोष्ठदाहाम्लपित्तजित्॥

अर्थ-चित्रककी छाल अंडकीजड जौ और धमासा इनका काढा पीनेको देवे तो कोष्ठदाह और अम्लपित्त इनको नाश करे॥

अविपत्तिकरचूर्ण।

त्रिकटुत्रिफलामुस्तंबीजंचैवविडंगजम्॥ एलापत्रंचसर्वाणिस
मभागानिकारयेत्॥यावंत्येतानिसर्वाणिलवंगंतत्समंभवेत्॥
सर्वचूर्णाद्द्विगुणितंत्रिवृच्चूर्णंतुकारयेत्॥ यावंत्येतानिसर्वाणि
तावतीशर्कराभवेत्॥ सर्वमेकीकृतंपात्रे स्निग्धेचैवनिधापये
त्॥ भोजनादौततोभक्षेन्माषाष्टकमिदंशुभम्। शीततोयानु
पानंचनारिकेरोदकंतथा॥ततोयथेष्टमाहारंकुर्यात्क्षीरोदनंचवै॥

अम्लपित्तंहरत्याशुशूलदुर्नामनाशनम्॥ प्रमेहांविंशतिंचैवमूत्र घातांस्तथाऽश्मरीम्॥अविपत्तिकरंचूर्णमगस्त्यमुनिभाषितम् ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, त्रिफला, नागरमोथा, इलायची, पत्रज, ये सब समान भागले सबके बराबर लौंगले चूर्णकरे, जितना चूर्ण होय उतना ही निसोथका चूर्ण मिलावे, और सबकी बराबर मिश्री मिलावे सबको एकत्र करके चिकने वासनमें भरके धररखे, भोजनके प्रथम ८ मासे नित्य भक्षण करे, ऊपरसे शीतल जल पीवे, अथवा नारियलका जल पीवे और आहार यथेष्ट करे दूध भात भोजन करे तो अम्लपित्त, शूल, बवासीर, प्रमेह, मूत्राघात, मूत्राश्मरी, इनको नाश करे, इस चूर्णको अविपाचि कर कहते हैं यह अगस्त्य मुनिने कहा है ॥

एलादि चूर्ण।

एलातुगाचीचशिवाभयानांत्वग्ग्रंथिपाठीरदलाह्वकानाम् ।
चूर्णंसितातुल्यमपाकरोतिप्रौढाम्लपित्तंदिवसस्यभुक्तम् ॥

अर्थ-इलायची, वंशलोचन, दालचीनी, आँवले, हरड, तंज, पीपरामूल, चंदन और धनिया इनको समान भाग चूर्ण करके उसमें बराबरकी मिश्री मिलावे, यह बढे हुए अम्लपित्त, और आहार इनको नाश करे ॥

गुड मोदक।

गुडपिप्पलिपथ्याभिस्तुल्याभिर्मोदकःकृतः ।
पित्तश्लेष्महरःप्रोक्तोमंदाग्नित्वंचनाशयेत् ॥

अर्थ-गुड, पीपल, और हरड ये समान भाग लेके लड्डू बनावे यह पित्त कफ और मंदाग्नि इनको नाश करे ॥

त्रिकटु चूर्ण अधोगत अम्लपित्तपर।

त्रिकटुकसकंटकारिपर्पटवारिकुटजबीजानाम्। सौराष्ट्रिकापटोलित्रायंतीदारुमूर्वाणाम् ॥ तिक्तामृणालमलयजकलिंगकैलाकिराततिक्तानाम् । सवचातिविपाकेसरदीप्यकमधुशिग्रुबीजानां ॥ चूर्णंपटघृष्टमिदंपीतंशिशिरेणवारिणाप्रातः । क्षौद्रेण वातलीढंप्रायेणाधोगतंहंति ।

अर्थ-सोंठ,मिरच, पीपल, कटेरी, पित्तपापडा, नेत्रवाला,इन्द्रजो, फिटकरी पटोलपत्र, त्रायमाण, देवदारु, मूर्वा, कुटकी कमलका कंद, चंदन, इन्द्रजो,

इलायची, चिरायता, वचे, अतीस, नांगकेशर अजमायन, मुलहटी, सहंजनेके बीज इनको कूट पीस कपड छान चूर्ण कर लेवे, इसको प्रातःकाल शीतल जलके साथ पीवें तो प्राय अधोगत अत्यंत बढे हुए अम्लपित्तका नाशकरे ॥

अभयादि अवलेह ।

अभयापिप्पलीद्राक्षासिताधन्वयवासकम् ।
मधुरंकंठहृद्दाहमूर्छाश्लेष्माम्लपित्तजित् ॥

अर्थ–हरड, पीपल, दाख, मिश्री और धमासों इनको सहतमें मिलायके अवलेह सिद्ध करे, इसके सेवनसें गला, हृयय, इनका दाह, मूर्च्छा और श्लेष्माम्लपित्त इनको नाश करे ॥

खंड पिप्पल्यादि अवलेह ।

पिप्पल्याःकुडवंचूर्णघृतस्यकुडवद्वयम् ॥ पलंषोडशकंखंडाच्छतावर्याःपलाष्टकम् ॥ शिवायाःस्वरसस्यापिपलंषोड्शकंमतम् । क्षीरप्रस्थद्वयेसाध्यंलेहीभूतेत्रनिःक्षिपेत् ॥ विजातकाभयाजातीधान्यमुस्ताशिवातुगाः । एतेषांकार्षिकंचूर्णकर्षार्धंकृष्णजीरकम् ॥ नागरंनागकंजातीफलंसमरिचंहिमम् । दत्त्वापलत्रयंक्षौद्रंस्निग्धभांडेविनिक्षिपेत् ॥ प्रातर्यथाबलंलिह्यादम्लपित्तप्रशांतये । हृल्लासारोचकछर्दिपिपासादाहनाशनम् ॥

अर्थ–पीपलका चूर्ण १६ तोले, घी ३२ तोले, मिश्री ६४ तोले, शतावर ३२ तोले, आंवलेका रस ६४ तोले, दूध, १२८ तोले, इनका पाक करे जब थोडासा पतला रहे तब इसमें दालचीनी, इलायची, पत्रज, हरड, जीरा, धनिया, नागरमोथा, आंवला, वंशलोचन इन प्रत्येकका एक २ तोले चूर्ण लेवे और कालाजीरा, सोंठ, नागकेशर, जायफल और मिरच, कपूर ये आधे२तोले डालके इसमे १२ तोले सहत डाल घीको चिकने वासनमें भरके धर देवे, इसमेंसे प्रातःकाल बलाबल विचारके देवे तो अम्लपित्त, हृलास, अरुचि, वांति, प्यास और दाह इनको नाश करे ॥

पिप्पली घृत ।

पिप्पलीक्वाथकल्केनघृतंसिद्धंमधुप्लुतम् ।
पिबेत्प्रातःसमुत्थायअम्लपित्तनिवृत्तये ॥

अर्थ-पीपलका काढा और कल्क इनमें घृतको सिद्ध करे, इसको अम्ल-पित्तके दूर करनेको प्रातःकाल सहत डालके देय ॥

द्राक्षादि घृत।

द्राक्षाभयाशक्रपटोलपत्रैः सोशीरधात्रीयवचंदनैश्च । त्रायंतिकापद्मकिरातधान्यैःकल्कैःपचेत्सर्पिरुपेतमेभिः ॥ भुंजीतमात्रासहभोजनेनसर्वंतुपानेह्यमृतोपमंच ॥

अर्थ-दाख हरड, इन्द्रजौ, पटोलपत्र, खस, आँवले, जव, चंदन, त्रायमाण, पद्माख, चिरायता, धनिया इनका कल्क करके उसमें घी डालके पचावे इसको भोजनमें अथवा भोजनके साथ खाय तो अमृतके समान गुण करे ॥

शतावरी घृत।

शतावरीमूलकल्केघृतप्रस्थंपयःसमम् । पचेन्मृद्वग्निनासम्यक्क्षीरंदत्वाचतुर्गुणम् ॥ नाशयेदम्लपित्तंचवातपित्तोद्भवान् गदान् । रक्तपित्तंतृषांमूर्च्छांश्वासंसंतापमेवच ॥

अर्थ-शतावरकी जडका कल्क ६४ तोले, घी६४ तोले तथा इनसे चौगुना दूध डालके पचावे, जब घृत तयार हो जावे तब देवे तो अम्लपित्त,वातपित्त-संबंधी विकार, रक्तपित्त, प्यास, मूर्च्छा, श्वास और संताप इनको नाश करे ॥

नारायण घृत।

जलेदशगुणेक्वाथ्यंपिप्पलीचपलाष्टकम् । पादशेषेहरेत्क्वाथं क्वाथतुल्यंघृतंक्षिपेत् ॥ अम्लपित्तहरेश्रेष्ठंघृतंनारायणंमहत् ॥ गुडजीरकणासिद्धंसर्पिश्चत्रापियोजयेत् ॥

अर्थ-३२ तोले पीपरोंको ३२० तोले जलमें औटावे जब चतुर्थांश, काढा रहै तब काढेके समान घी डालके पचावे जब सिद्ध हो जावे तब महानारायणघृत अम्लपित्तरोगमें देवे अथवा गुड, दूध और पीपल इनके कल्कमें सिद्ध करे हुए घृतके साथ देवे ॥

गुडादि घृत।

गुडजीरकणासिद्धंसर्पिरत्रप्रयोजयेत् ।
सवातेसविबंधेस्मिन्हिताकंसहरीतकी ॥

अर्थ-अम्लपित्तपर, गुड, दूध, और पीपल इनसे सिद्ध करा हुआ घी देवे, यदि वह वातानुबंधी होनेसे उसपर कंसहरीतकी देवे तो हितकारीहोय ॥

लीलाविलास रस ।

शुद्धसूतसमंगंधंमृतताम्राभ्ररोचनम् ॥ तुल्यांशंमर्दयेद्धात्रीरुध्वालघुपुटेपचेत् ॥ अक्षंधात्रीहरीतक्याःक्रमवृध्याविपाचयेत्॥जलेनाष्टगुणेनैवग्राह्यमष्टावशेषितम्। अनेनभावयेत्पूर्वंपक्वशूलंपुनःपुनः ॥ पंचविंशतिवारंचतावताभृंगजद्रवैः॥ शुष्कंचचूर्णितंखादेत्पंचगुंजामधुप्लुतम् ॥ रसोलीलाविलासोयमम्लपित्तंनियच्छति ॥

अर्थ-शुद्ध पारा, गंधक, तामेकी भस्म, अभ्रक भस्म, गोरोचन ये समान भाग ले,एक प्रहर आँवले और हरड इनके अष्टावशेष काढेकी भावना देकै पुट देवे, इस प्रकार पचीस भावनादे और पचीस पुट देवें,अंतमें भांगरेके रसकी भावना देवे, यह लीलाविलास रस पांच रत्तीको सहतमें मिलायके देवे तो अम्लपित्तका नाश करे ॥

रसामृत ।

त्रिकटुत्रिफलामुस्ताविडंगंचित्रकंतथा॥ एषांसंचूर्णितानांतुप्रत्येकंचपलंभवेत्॥ कर्षद्वयंगंधकस्यतदर्धंपारदस्यच विडालपदमात्रंतुलिह्यात्तन्मधुसर्पिषा ॥ शीतोदकंचानुपिवेत्क्रमाद्गव्यंपयस्तथा ॥ अम्लपित्तंचाग्निमांद्यंपरिणामरुजातथा ॥ कामलांपांडुरोगंचहन्यादेतद्रसामृतम् ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आँवला, नागरमोथा, वायविडंग, चित्रककी छाल,इन प्रत्येकका ( ४ ) चार २ तोले चूर्ण ले, तथा गंधक २ तोले,पारा१ तोले सहत और घी इनसे देवे इसके ऊपर शीतल जल पीवे, अथवा गौका दूध पीवे, तो अम्लपित्त, मंदाग्नि, परिणामशूल, कामला, पांडुरोग इनको नाश करे ॥

सूतशेखर रस ।

शुद्धसूतंमृतंस्वर्णंटंकणंवत्सनागकम् । व्योषमुन्मत्तबीजंचगंधकंताम्रभस्मकम् ॥ चातुर्जातंशंखभस्मबिल्वमज्जाकचोरं

कम् । सर्वंसमंक्षिपेत्खल्वेमर्द्यंभृंगरसैर्दिनम् ॥ गुंजामात्रांवटीं कृत्वाद्विगुंजंतुमधौघृते । भक्षयेदम्लपित्तघ्नोवांतिशूलामयापहः ॥ पंचगुल्मान्पचकासान्ग्रहण्यामयनाशनः । उग्रहिक्कामुदावर्तंदेहेयाप्यगदापहः ॥ मंडलान्नात्रसंदेहोसर्वरोगहरः परः । राजयक्ष्महरः साक्षाद्रसोयंसूतशेखरः ॥

अर्थ-शुद्धपारा, सुवर्णभस्म, सुहागा, सिंगिया विष, सोंठ, मिरच, पीपल, धतूरेके बीज, गंधक, तामेकी भस्म, चातुर्जात, शंखभस्म, बेलगिरी, कचूर, ये समान भाग ले इनको अदरखके रसमें १ दिन खरलकर एक २ रत्तीकी गोली बनावे, इसको सहत और घीके साथ देवे, तो अम्लपित्त, वांति, शूलरोग, पांच प्रकारके गोला, पांच प्रकारकी खांसी, संग्रहणी, त्रिदोषजन्य अतिसार, मंदाग्नि, हिचकी, उदावर्त्त, और याप्य व्याधि इनको ४० दिनमें नाश करे, यह सूतशेखर रस संपूर्ण रोग और क्षय इनको नाश करे ॥

अम्लपित्तपर पथ्य ।

यवगोधूममुद्गाश्चपुराणारक्तशालयः । जलानितप्तशीतानिशर्करामधुसक्तवः ॥ कर्कोटकंकारवेल्लंरंभापुष्पंचवास्तुकं । वेत्राग्रंवृद्धकूष्मांडंपटोलंदाडिमंतथा ॥ पानान्नानिसमस्तानिकफपित्तहराणिच । अम्लपित्तामयेनित्यंसेवितव्यानिमानवैः॥

अर्थ- जौ, गेहूं, मूंग, पुराने लाल चावल तपा हुआ शीतल जल, शक्कर, शहद, सत्तू, ककोरा, करेला, केलेका फूल, बथुआ, बेंतका कोंपल, पुराना कुम्हडा, परवर, अनार, तथा कफपित्त नाशक अन्नपान ये सब अम्लपित्तके रोगमें मनुष्योंके सेवन करने योग्य है॥

अम्लपित्तपर अपथ्य ।

वमिवेगंतिलाम्लानिकुलित्थंतैलभक्षणम् । अविदुग्धंचधान्याम्लंलवणाम्लकटूनिच । गुर्वन्नंदधिमद्यंचवर्जयेदम्लपित्तवान् ॥

अर्थ-वमनका वेग, तिल, खटाई, कुलथी, तेलका खाना, बकरीका दूध, जोकी कांजी, नोन, खटाई कडुई वस्तु, भारी अन्न, दही और मद्य इन सबोंको अम्लपित्तका रोगी त्याग देवे ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे अम्लपित्तस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ॥

# विसर्प ।

विसर्पनिदान ।

लवणाम्लकटूष्णादिवातादिदोषकोपतः ।
विसर्पःसप्तधाज्ञेयः सर्वतः परिसर्पणात् ॥

अर्थ–खारी, खट्टा, कडुआ, गरम आदि पदार्थ सेवन करनेसे वातादि दोषोंका कोप होकर सात प्रकारका विसर्प रोग होय है वो सर्वत्र फैल जाय, इसीसे इस्को विसर्प कहते हैं सो ( चरकमें ) लिखाभी है ॥

द्वंद्वजोंके नाम विशेष ।

आग्नेयोवातपित्ताभ्यांग्रंथ्याख्यःकफमारुतात् ।
यस्तुकर्दमकोघोरःसपित्तकफसंभवः ॥

अर्थ–अग्निकासा जल उठता है वात पित्तसे और कफ वातसे ग्रंथिक रूप बन जाता है इसको कर्दमक विसर्प कहते है, यह द्वंद्वज है ॥

विसर्प होनेके कारण ।

रक्तंलसीकात्वङ्मांसंदूष्यंदोषास्त्रयोमलाः ।
विसर्पाणांसमुत्पत्तौविज्ञेयाःसप्तधातवः ॥

अर्थ–रुधिर, मांसका जल, त्वचा, मांस ये दूष्य हैं और वातादि तीन दोष ये सात धातु विसर्पके उत्पन्न होनेके कारण है ॥

वमन ।

पटोलपिचुमंदाभ्यांपिप्पल्यामदनेनवा ।
विसर्पेवमनंशस्तंतथाचेंद्रयवैःसह ॥

अर्थ–पटोलपत्र और नीमकी छाल अथवा पीपल और मैनफल इनके काढेमें इन्द्रजो डालके वमन होनेके वास्ते देवे तो विसर्प दूर होय ॥

शास्त्रार्थ ।

पूर्वमेवविसर्पेषुकुर्याल्लंघनरूक्षणे । विरेकवमनालेपसेचना
सृग्विमोक्षणैः । उपाचरेद्यथादोषंविसर्पानविदाहिभिः ॥

अर्थ–विसर्प रोगपर प्रथम लंघन और रूक्षण करे फिर रेचन, वमन, लेप, सेचन और रुधिरमोक्ष करे, तथा दाह कर्त्ता औषधके विना दोषोंको देख कर क्रिया करे ॥

विरेचन।

त्रिफलारससंयुक्तंसर्पिस्त्रिवृतयासह।
प्रयोक्तव्यंविरेकार्थंविसर्पज्वरशांतये॥

अर्थ-घीमें त्रिफलेका रस और निसोथ डालके विसर्प ज्वरकी शांतिके वास्ते और दस्त होनेके वास्ते देवे॥

त्रिवृतादिशोधन।

त्रिवृद्धरीतकोभिर्वाविसर्पेशोधनंहितम्॥

अर्थ-निशोथ, हरड, इन करके विसर्प रोगपर शोधन देवे तो हितकारी होय॥

वातविसर्प।

तत्रवातात्परीसर्पोवातज्वरसमाकृतिः।
शोफस्फुरणनिस्तोदभेदपामार्तिहर्षवान्॥

अर्थ-वादीसे विसर्प जो होय उसके लक्षण वात ज्वरके समान होते है तथा उसमें सूजन, फरकना, नोचनेकीसी पीडा, तोडनेकीसी पीडा दर्द और रोमांच खडे हों ये लक्षण होते है तथा वो विसर्प लंबा होय है॥

रास्नादिलेप।

रास्नानीलोत्पलंदारुचंदनंमधुकंबला।
पिष्टाज्यक्षीरवाँल्लेपोवातवीसर्पनाशनः॥

अर्थ-रास्ना, नीलाकमल, देवदारु, चंदन, मुलहटी और खिरेटी, इनको दूधमें पीसके उसमें घी मिलाय लेप करे तो वातविसर्पका नाश होय॥

पित्तविसर्प।

पित्ताद्रुतगतिःपित्तज्वरलिंगोतिलोहितः॥

अर्थ-पित्तके विसर्पकी गति शीघ्र होय अर्थात् वो जल्दी फैल जाय तथा पित्तज्वरके लक्षण इसमें मिलते हों तथा अत्यंत लाल होय॥

प्रपौंडरीकादिलेप।

प्रपौण्डरीकमंजिष्ठापद्मकेशरचंदनैः।
सयष्टीकमलोपेतैःक्षीरपिष्टैःप्रलेपनम्॥

अर्थ-पुंडरीक वृक्षकी छाल, मजीठ, कमलकी केशर, चंदन, मुलहटी और नीलाकमल इनको दूधमें पीसके लेप करे॥

कसेरुवादिलेप ।

कशेरुशृंगाटकपद्मगुंजासशैवलाःसोत्पलपद्मकश्च ।
वस्त्रांतराःपित्तकृतेविसर्पेलेपोविधेयःसघृतःसुशीतः ॥

अर्थ-कसेरु, सिंघाडे, पद्म (कमल) घूंघची, काई ( सिवाल ) नीलाकमल पद्माख, इनको घृतके साथ पित्तविसर्पपर लेप करे, और वस्त्रसे लपेट देवे यह शीतकारक है ॥

पंचमूलादिक्वाथ ।

कनीयःपंचमूलस्यपत्रवल्कलकस्यच ।
कषायःपित्तवीसर्पेपानेसेकेपिशस्यते ॥

अर्थ-लघु पंचमूल, अथवा इनके पत्ते अथवा छाल लैके काढा करे इसको पित्त विसर्पपर पीनेको देवे, तथा सेचन करनेके विषयमें उत्तम है ॥

कफविसर्प ।

कफात्कंडूयुतःस्निग्धःकफज्वरसमानरुक् ॥

अर्थ-कफकी विसर्पमें खुजली बहुत होय तथा चिकनी होय और उसमें कफ ज्वरकीसी पीडा करे ॥

कफ विसर्प पर वमन ।

श्लेष्मिकेत्रवमिःकुर्यात्पूर्वंरेचनकंततः। मदनंमधुकंनिंबवत्सक स्यफलानिच । एतैर्वमिर्विधातव्याविसर्पेकफसंभवे ॥

अर्थ-कफजनित विसर्पपर प्रथम वांति देवे, फिर रेचन देवे, तथा मैनफल मुलहटी, नीबकी छाल, इन्द्रजव इनसे कफात्मक विसर्पपर वमन देवे॥

गायत्र्यादि लेप ।

गायत्रीसप्तपर्णाह्ववासारग्वधदारुभिः ।
कुटंनटैर्भवेल्लेपोविसर्पेश्लेष्मसंभवे ॥

अर्थ-खैरकी छाल, सतौनाकी छाल, नागरमोथा, अडूसा, अमलतासका गूदा, देवदारु, और टेंटूकी छाल, इनका कफ विसर्पपर लेप करे ॥

त्रिफलादि लेप ।

त्रिफलापद्मकोशीरसमंगाकरवीरकम् ।
नलमूलमनंताचलेपःश्लेष्मविसर्पहा ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आंवला, पमाख, खस, लजाल, कनेरकी जड, नरसल-की जड और धमासा इनका लेप, कफ विसर्पनाशक है ॥

घृतादि लेप।

सर्पिषाशतधौतेनेकृतलेपोमुहुर्मुहुः।
निहंतिसर्ववीसर्पंपन्नगंपक्षिराडिव ॥

अर्थ-सौवार धुले हुए घीको वारंवार लेप करे तो सन्निपातज विसर्पका नाशकरे, जैसे सर्पोंका गरुड नाशकरे ॥

दशांग लेप।

शिरीषयष्टीनतचंदनैलामांसीहरिद्राद्वयकुष्ठवालैः।
लेपोदशांगःसघृतःप्रयोज्योविसर्पकुष्ठव्रणशोथहारी ॥

अर्थ-शिरस, मुलहटी, तगर, चंदन, इलायची, जटामांसी, हलदी, दारु हलदी, कूठ, और नेत्रवाला, इन दश औषधोंका कल्क करके इसमे घी डालके लेप करे, तो विसर्प, कुष्ठ, व्रण, और सूजन इनको नाश करे ॥

अग्निविसर्प।

वातपित्तज्ज्वरछर्दिर्मूर्च्छातीसारतृट्भ्रमैः। अस्थिभेदाग्निसदन तमकारोचकैर्युतः ॥ करोतिसर्वमंगंचदीप्तांगारावकीर्णवत्। यं यंदेशंविसर्पश्चविसर्पतिभवेच्चसः ॥ शांतांगारासितोनीलोरक्तो वाशूपचीयते। अग्निदग्धनिभैःस्फोटैःशीघ्रगत्वाद्रुतंसचः ॥ मर्मानुसारीवीसर्पःस्याद्वातोतिबलस्ततः। व्यथेतांगंहरेत्संज्ञां निद्रांचश्वासमीरयेत्॥ हिक्कांचसततोवस्थामीदृशींलभतेनरः॥ क्वचिच्छर्मारतिग्रस्तोभूमिशय्यासनादिषु ॥ चेष्टमानस्ततः क्लिष्टोमनोदेहसमुद्भवा। दुर्बोधामनुतेनिद्रांसोग्निवीसर्पउच्यते॥

अर्थ-वातपित्तसे प्रगट विसर्प, ज्वर, वमन, मूर्च्छा, अतिसार, प्यास, भौर, हडफूटन, मन्दाग्नि, अंधकारदर्शन, अन्नद्वेष इन लक्षण करके संयुक्त होय, इस्के संयोगसे सर्व शरीर अंगारोंसे भरासा मालूम होय, जिस जिस ठिकाने वो विसर्प फैले उसी उसी ठिकानेपर अग्नि रहित अंगारके समान काला, नीला, लाल होकर शीघ्र सूजे, आगसे फूंकेके समान ऊपर फलोला होय, और उस विसर्पकी शीघ्रगति होनेसे जल्दी हृदयमें जायकर, मर्मानु सारी

विसर्प होय अथवा वो अत्यन्त बलवान् होय अर्थात् अंगोको व्यथा करै, संज्ञा और निद्रा इन्का नाश होय, श्वास बढावै तथा हिचकी उत्पन्न करै, ऐसी मनुष्यकी अवस्था होय अवस्था होनेके कारण धरती, सेज, आसन, इत्यादिकोंमें सुख होय नहीं, हलने चलनेसे क्लेश होय, मन तथा देहको क्लेश होनेसे उत्पन्न भई एसी दुर्बोध निद्रा ( मरणरूपी निद्रा ) को प्राप्त होय, इस रोगको ( अग्निविसर्प ) ऐसे कहते है ॥

मांस्यादि लेप ।

मांसीसर्जरसोलोध्रंमधुकंसहरेणुकम् । मूर्वानीलोत्पलंपद्मंशि रीषकुसुमानिच ॥ एतैःप्रदेहःकथितोवह्निवीसर्पनाशनः ॥

अर्थ–जटामांसी, राल, लोध, मुलहटी, रेणुकबीज, मूर्वा, नीलाकमल, शिरसवृक्षके फूल, इनका लेप करे, तो अग्निविसर्पको नाश करे ॥

शतधौतघृतविमिश्रःकल्कस्त्वक्पंचकस्यलेपेन ।
बहुदाहकलितपूर्वमग्निविसर्पविनाशयति ॥

अर्थ–बड, गूलर, पीपल,पाखर,और आम इन पांच छालोका कल्क करके उसमे सौवार धुले हुए घीको डाल लेप करे, तो दाहयुक्त विसर्पको नाश करे॥

ग्रंथिविसर्प ।

कफेनरुद्धः पवनोभित्वातंबहुधाकफम् । रक्तंवावृद्धरक्तस्य त्वक्शिरास्नायुमांसगम् ॥ दूषयित्वाचदीर्घाणुवृत्तस्थूलखरा त्मनाम् । ग्रंथीनांकुरुतेमालांरक्तानांतीव्ररुक्ज्वरम् ॥ श्वास कासातिसारास्यशोषहिक्कावमिभ्रमैः । मोहवैवर्ण्यमूर्च्छांगभं गाग्निसदनैर्युतम् । इत्ययंग्रंथिवीसर्पः कफमारुतकोपजः ॥

अर्थ–स्वहेतुसे कुपित भया जो कफ सो पवनकी गतिको रोक कफको भेदकर अथवा बढे भये रुधिरको भेदकर त्वचा, नस, नाडी और मांस इन्मे प्राप्त हो और इन्को दुष्टकर लंबी, छोटी, गोल, मोटी, खरदरी, लाल, गांठोंकी माला प्रगट करे उन गांठोंमें, पीडा अधिक होय, ज्वर होय, श्वास, खांसी, अतिसार, मुखमे पपडी परे, हिचकी, वमन, भ्रमता, मोह, वर्णका पलटना, मूर्च्छा, अंगोका टूटना- मंदाग्नि ये लक्षण होते हैं इस रोगको ( ग्रन्थिविसर्प ) ऐसा कहते हे यह कफ वायुके कोपसे उत्पन्न होय हे इस्को सुश्रुतमें अपची कहते हे ॥

न्यग्रोधादि लेप।

न्यग्रोधपादोगुंजाचकदलीगर्भएवच ।
एतैर्ग्रंथिविसर्पघ्नोलेपोधौताज्यसंयुतः ॥

अर्थ-वडके सुंग, घुंघची, केलाको गाभो, इनमें सौ वारके धुले हुए घीको मिलायके लेप करे तो ग्रंथि विसर्पको नाश करे ॥

कर्दम विसर्प ।

कफपित्ताज्वरस्तंभोनिद्रातंद्राशिरोरुजः ॥अंगावसादविक्षेपप्रलापारोचकभ्रमाः॥ मूर्च्छाग्निहानिर्भेदोस्थ्नांपिपासेन्द्रियगौरवम् ॥ आमोपवेशनंलेपःस्रोतसांसविसर्पति ॥ प्रायेणामाशयंगृह्णन्नेकदेशंनचातिरुक् ॥ पिडकैरवकीर्णोतिपीतलोहितपांडुरैः ॥ गंभीरपाकःप्राज्योष्मास्पष्टःक्लिन्नोविदीर्यते ॥ पंकवच्छीर्णमांसश्चस्फुटस्नायुशिरागणः ॥ शवगंधिचवीसर्पंकर्दमाख्यमुशंतितम् ॥

अर्थ-कफ पित्तसे ज्वर, अंगोंका जिकडना, निद्रा, तंद्रा, मस्तकशूल, अंगग्लानि, हाथ पैरोंका पटकना, बकवाद, अरुचि, भ्रम, मूर्च्छा, मन्दाग्नि, हडफूटन, प्यास, इन्द्रियोंका जिकडना, आमका गिरना, मुखादि स्रोतोंमें (छिद्रों) में कफका लेप, इत्यादि लक्षण होते हैं तथा वो विसर्प आमाशयमें उत्पन्न हो पीछे सर्वत्र फैले, उसमें पीडा थोडी होय, उसमें सर्वत्र पीली तांबेके रंगकी, सपेद रंगकी पिडिका होय तथा वो विसर्प चिकनी स्याहीके समान काली, मलिन, सूजनयुक्त, भारी, गंभीर पाक कहिये भीतरसे पकी हो उनमें घोर दाह हो और दबानेसे तत्क्षण गीली हो जाय तथा वो फट जाय तथा कीचके समान होकर उसका मांस गलजाय, उसमें शिरा नाडी (नस) ये दीखने लगे, उसमें मुर्दा कीसी बांस आवै, इस विसर्पको कर्दम विसर्प कहते है ॥

कर्दम विसर्प पर लेप ।

शतधौतघृतोन्मिश्रःशिरीषत्वग्रजःकृतः ।
लेपःशमयतिक्षिप्रंविसर्पंकर्दमाभिधम् ॥

अर्थ-शिरस वृक्षकी छालका चूर्णको सौवार धुले हुए घृतमें मिलायके लेप करे तो कर्दम विसर्पको नाश करे ॥

क्षतज विसर्प।

बाह्यहेतोःक्षतात्क्रुद्धःसरक्तंपित्तमीरयन् ॥ विसर्पमारुतःकुर्यात्कुलित्थसदृशैश्चितम् ॥ स्फोटैःशोथज्वररुजादाहाढ्यंश्यावशोणितम् ॥

अर्थ-बाह्य कारण करके क्षत ( घाव ) होकर उसमें वायु कुपित होकर वो रुधिर सहित पित्तको व्रणमें मासकर विसर्प रोग उत्पन्न करे, उसमें कुल्थीके समान श्याम वर्णके फोडे होते हैं, सूजन हो, ज्वर होय और दाह होय, उसका रुधिर काला निकले, इस विसर्पको पित्त विसर्पके अन्तर्गत जाननेसे संख्यामें विरुद्ध नहीं पडे अन्यथा संख्या बढ जाती है यह भोजका मत है ॥

विसर्पके उपद्रव।

ज्वरातिसारवमथुस्तृण्मांसदरणंक्लमः।
अरोचकाविपाकौचविसर्पाणामुपद्रवाः ॥

अर्थ-ज्वर, अतिसार, वमन, प्यास, मांसका गलना, अनायासभ्रम, अरुचि, अन्न न पचना, ये विसर्परोगके उपद्रव हैं ॥

साध्यासाध्य लक्षण।

सिध्यंतिवातकफपित्तकृताविसर्पाः सर्वात्मकःकफक्षतश्चन सिद्धिमेति। पित्तात्मकोजनवपुश्चभवेदसाध्यः कृच्छ्राश्चमर्मसुभवंतिहिसर्वएव ॥

अर्थ-वात पित्त कफ इन्से प्रगट जो विसर्प सो साध्य होय है, सन्निपातज और क्षतज, विसर्प साध्य नहीं होय। पित्तसे प्रगट भई विसर्प जिसका काजलके समान अंग होय वो असाध्य और जो विसर्प मर्मठिकानेपर होय वो सब कष्टसाध्य होय है ॥

गौराद्य घृत।

द्वेहरिद्रेस्थिरामूर्वासारिवाचंदनद्वयं। मधुकंमधुपर्णचपद्मकं पद्मकेसरं ॥ उशीरमुत्पलंमेदात्रीफलापंचवल्कलम्। कल्कैरक्षसमेरेभिर्घृतप्रस्थंविपाचयेत् ॥ विषवीसर्पविस्फोटकीटलूताव्रणापहम्। गौराद्यमितिविख्यातंसर्पिः श्रेष्मगदप्रणुत् ॥

अर्थ-हलदी, दारुहलदी, सालपर्णी, मूर्वा, सारिवा, चंदन, लालचंदन, मुलहटी, कँभारी पद्माख, कमलकी केशर, खस, नीले कमल, मेदा, हरड,

बहेडा, आँवला और वड, गूलर, पीपल, पाखर, वेत इनकी छाल ये प्रत्येक एक २ तोला लेवे इनका फल्क और इसमें घी २५६ तोले डालके पचावे जव तयार हो जावे तब उतारके छान लेवे, यह गौरादि घृत विष, विसर्प, विस्फोट, फोडा और लूता, इनके व्रणको नाश करे, तथा कफव्याधिकोभी नाश करे ॥

वृषादि घृत ।

वृषखदिरपटोलनिंबपत्रत्वगमृतामलकीकषायकल्कैः ।
घृतमभिनवमेतदाशुपक्वंजयतितदास्रविसर्पकुष्ठगुल्मान् ॥

अर्थ-अडूसा, खैर, पटोलपत्र और नींव इनके पत्ते और छाल, गिलोय, आँवले, इन सबके काढेमें तथा कल्कमें घृतको पचावे यह रक्त विसर्प, कुष्ठ और गुल्म इनको नाश करे ॥

दूर्वादि घृत ।

दूर्वावटोदुंबरजंबुशालसप्तच्छदाश्वत्थकषायकल्कैः ।
सिद्धंविसर्पज्वरदाहपाकविस्फोटशोफान्विनिहंतिसर्पिः ॥

अर्थ-दूब, वड, गूलर, जामन, कोहकी छाल, सतोना, और पीपल, इनके काढे, तथा कल्कमें घृत तयार करे यह विसर्प, ज्वर, दाह, पाक, विस्फोट, और सूजन, इनको नाश करे ॥

करंजादि तैल ।

करंजसप्तच्छदलांगलीकास्नुह्यर्कदुग्धावलभृंगराजैः ।
तैलंनिशामूत्रविषैर्विपक्वंविसर्पविस्फोटविचर्चिकाघ्नम् ॥

अर्थ-कंजेकीछाल, सतोनाकी छाल, कलयारी, थूहर इनका दूध, चित्रक, भांगरा, हलदी, इनका कल्क और गोमूत्र, सिंगियाविष, इनको मिलायके तैल सिद्ध करे यह विस्फोटक और विचर्चिका इनका नाशकरे ॥

पटोलादि क्वाथ ।

कुलकवृषकिराततारिष्टतिक्ताक्षपथ्यामलकमलयजानांकोशि
काद्व्यःकषायः । सकलगदसमुत्थंहंतिवीसर्पमुग्रंवमिमिवच
विदाहभ्रांतितृष्णारुजश्च ॥

अर्थ-पटोलपत्र, अडूसा, चिरायता, नींबकीछाल, कुटकी, बहेडा, आँवला, चंदन इनमे गूगल मिलायके काढा करे, यह संपूर्ण दोषोंसे उत्पन्न हुए उग्र विसर्प, वांति, दाह, भ्रांति और प्यास इनको नाशकरे ॥

गुडूच्यादि क्वाथ ।

अमृतवृषपटोलंनिंबवल्कैरुपेतंत्रिफलखदिरसारंव्याधिघातंच तुल्यं । क्वथितमिदमशेषंगुग्गुलोःपादयुक्तंहरतिविषविसर्पान् कुष्ठसंघातमाशु ॥

अर्थ-गिलोय, अडूसा, पटोलपत्र, नींबकी छाल, हरड, बहेडा, आंवला, कत्था, अमलतासका गूदा, ये समान भाग लेवे सबका काढा करके उसमें चतुर्थांश गूगल डालके देवतो विषविसर्प और कुष्ठ इनको नाशकरे ॥

पटोलादि ।

पटोलंपिचुमंदंचदार्वीकटुकरोहिणी ।
पद्याह्वंत्रायमाणांचदद्याद्वीसर्पशांतये ॥

अर्थ-पटोलपत्र, नींबकीछाल, दारुहलदी, कुटकी, मुलहटी, त्रायमाण, इनका काढा विसर्पकी शांतिकरे ॥

दुरालभादि ।

दुरालभांपर्पटकंगुडूचींविश्वभेषजम् ।
निशापर्युषितंदद्यात्तृष्णावीसर्पशांतये ॥

अर्थ-धमासा पित्तपापडा, गिलोय और सोंठ इनको रात्रिके समय करके मट्टकेमें भिगोय देवे,दूसरे दिन कल्क करके देवे तो तृष्णा और विसर्प इनकी शांति करे ॥

मुस्तादि ।

मुस्तारिष्टपटोलानांक्वाथःसर्वविसर्पनुत् ।
धात्रीपटोलमुद्गानामथवाघृतसंयुतः ॥

अर्थ-नागरमोथा, नीमकी छाल, पटोलपत्र इनका काढा कर उसमें घृत डालके देवेतो सब प्रकारकी विसर्पोका नाश करे ॥

भूर्निबादि ।

भूर्निंबवासाकटुकापटोलंफलत्रिकंचंदननिंबसिद्धः ॥
विसर्पदाहज्वरशोफकंडूविस्फोटतृष्णावमिनुत्कषायः ॥

अर्थ-चिरायता, अडूसा, कुटकी, पटोलपत्र, त्रिफला, चंदन, नींबकीछाल, इन सबको बराबर ले काढा करे, यह विसर्प, दाह, ज्वर, सूजन, खुजली, विस्फोट, तृषा और वमन इनको नाश करे ॥

कनकादिलेप।

कनकभुजगवल्लीमालतीपत्रमूर्वारसगदकुनटीभिर्मर्दितस्तैल योगात्॥ अपहरतिरसेंद्रः कुष्ठकंडूविसर्पस्फुटितचरणरंध्रंश्याम लत्वंत्वचायाः॥

अर्थ-धतूरा, नागरवेल, चमेली, मूर्वा, कवीला, कुठ, मनसिल इनकी बरावर तेल युक्त पारेको खरल करके लेप करनेसें कोढ खुजली, विसर्प पैरोंका फटना और त्वचाका कालापना इनको नाश करे॥

एरंडादितैल।

एरंडतुंबीकटुनिंवचक्रमर्दोत्थवीजानिचसोमराजी॥ अंकोल्लवीजानिसमानकृत्वापातालयंत्रेणसुतैलमेषाम्॥ प्रगृह्यतेनाथ विमर्दयेच्चविसर्पकादीन्विनिहंतिसद्यः॥

अर्थ-अंडी, कडुईतोरईके बीज, नींव, पमारके वीज, वावची, अंकोलके वीज ये समान भागले पातालयंत्रमें इनका तेल निकाल लेवे इसकी मालिस करे तो विसर्पादिक रोगोंको दूर करे॥

हरीतकीयोग।

मंजिष्ठाकुटजोमुस्तागुडूचीरजनीद्वयम्॥ कंटकारीवचाशुंठी कुष्ठारिष्टपटोलकम्॥ नागाविडंकाकमाचीमोरटाप्लक्षदारुकम्॥ कलिंगभृंगत्रायंतीपाठाकाश्मीरिकावलिः॥ गायत्रीत्रिफलातिक्तासारिवानक्तमालकः॥ नाशोशीरमहावृक्षसोमराजी प्रियंगुकाः॥ चंदनंपर्पटानंताविशालात्रिवृताजलम्॥ कटुत्रिकंखुरासानंपलमेकंपृथक्पृथक्॥ द्वाविंशतिपलांपथ्यांजलं द्रोणेविपाचयेत्॥ अष्टावशेषःकर्तव्यःक्वाथःसद्भिषजाततः॥. वस्त्रपूताशिवाकार्यातीक्ष्णलोहेनवेधयेत्॥ मधुमध्येविनिक्षिप्यदिनांत्रिःसप्तसंख्यया॥ विनष्टंमधुसंत्यज्यमधुश्रेष्ठंपुनः क्षिपेत्॥ ततःसुस्वादसंपन्नांप्रभातेभक्षयेच्छिवाम्॥ विसर्पान्नाशयेत्सर्वान्कुष्ठान्यष्टादशानिच॥ खुडंपामांचकंडूंचदद्रुविस्फोटविद्रधीन्॥ अन्यांस्त्वग्दोषजान्रोगांस्तथारक्तसमुद्भवान्॥

अर्थ-मजीठ, कूडाकी छाल, नागरमोथा, गिलोय, हलदी, दारुहलदी कटेरी,वच,सोंठ, कूठ, नींबकीछाल, पटोलपत्र,चमेली,वायविडंग,मकोय,मूर्वा, पाखर इमली, देवदारु, इन्द्रजो, भाँगरा- त्रायमाण, पाढ, कंभारी गंधक, कत्था, हरड, बहेड आवला, कुटकी, सारिवा, कंजा, अडूसा, खस, अमलतास, बावची, फूलप्रियंगु, चंदन, पित्तपापडा, धमासो, इन्द्रायणकी जड, निसोथ, नेत्रवाला, सोंठ, मिरच, पीपल, खुरासानी अजमायन ये प्रत्येक चार २ तोले और हरड ८८ तोले डालके १०२४ तोले जलमें अष्टमांश काढा करके छान लेवे इसमेंसे हरडोंको निकाल वस्त्रसे पोछके साफ करे फिर चाकूसे चीर गुठली निकालके सहतमें डाल देवे जब२१दिन होजावे तब बिगडे हुए सहतको निकालके दूसरा सहत डाले, फिर इस सुस्वाद संपन्न हरडोंमेंसे एक २ हरड नित्य भक्षण करे, तो विसर्प, अठारह प्रकारके कुष्ठ खुडवात, पामा, कंडु, दाद, विस्फोटक विद्रधि, त्वचाके रोग और रक्तज रोग, इनको नाश करे ॥

द्वंद्वज विसर्पकी चिकित्सा ।

त्रिदोषघ्नींक्रियांकुर्याद्विसर्पद्वंद्वसंभवे ॥ रसायनानिकुष्ठेपुसर्पिर्वाकाथनानिच । चूर्णादीन्यपिसर्वाणिविसर्पेष्वपितान्यलम् ॥

अर्थ-द्वंद्वज विसर्पपर त्रिदोष नाशक क्रिया करे, तथा कुष्ठ रोगपरकी रसायन, घृत, चूर्ण इत्यादि देवे, ॥

पथ्य ।

पुराणायवगोधूमकंगुषष्टिकशालयः मुद्गामसूराश्चणकास्तुवर्योजांगलोरसः ॥ नवनीतंघृतंद्राक्षादाडिमंकारवेल्लकम् । वेत्राग्रंकुलकंधात्रीखादिरोनागकेशरम् ॥ लाक्षाशिरीषकर्पूरंचन्दनंतिललेपनम् । ह्रीवेरकंमुस्तकंचतिक्तानिसकलान्यपि ॥ यथादोषंपथ्यमिदंसेवितव्यंविसर्पिभिः ॥

अर्थ-पुराने जो, गेहूं, कंगुनी, सांठी तथा शाली चावल, मूंग, मसूर, चना, अरहर, जंगलीजीवोंकेमांसका रस, मक्खन, घी, दाख, अनार, करेला, वेतकी कोंपल, परवर, आमला, कत्था, नागकेशर, लाख, शिरस, कपूर, चन्दन, तिलका तेल, हाऊवेर, मोथा, सब चरपरी वस्तु दोषके अनुसार यह पथ्य विसर्प रोग वालोंको सेवन कराना चाहिये ॥

अपथ्य।

व्यायाममह्निशयनंसुरतंप्रवातंक्रोधंशुचंवमनवेगमसूयनंच ॥ शाकंविरुद्धमशनंदधिकूर्चिकांचसौवीरकादिकमथोविविधंकि लाटम् ॥ गुर्वन्नपानमखिलंलशुनंकुलित्थान्मापांस्तिलान्सक लमांसमजांगलंच ॥ स्वेदंविदाहिलवणाम्लकटूनिमद्यमर्कप्र भामपिविसर्पगदस्त्यजेत् ॥

अर्थ—कसरत, दिनमें सोना, स्त्री संग, अधिक पवन, क्रोध, शोक, वमन-वेगका रोकना, इर्षा, शाक, विरुद्ध भोजन, दधि कूर्चिका अर्थात् जो दही दूधसे औटके बनते हैं कांजी, आदि किलाट अर्थात् फटे दूधका, मांस, खोवा-सब भारी अन्न, पान, लहसन, कुलथी, उडद, तिल, जंगली मांस छोडके सब प्रकारका मांस, स्वेदन, विदाही वस्तु, नोन खटाई कडुवा रस, मद्य और सूर्यका तेज, इन सबोंको विसर्पका रोगी त्याग करै ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे विसर्परोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ॥

# विस्फोट।

विस्फोटनिदान।

कटम्लतीक्ष्णोष्णविदाहिरूक्षक्षारैरजीर्णाध्यशनातपैश्च ॥ त थर्तुदोषेणविपर्ययेणकुप्यंतिदोषाःपवनादयस्तु ॥ त्वचमाश्रि त्यतेरक्तमांसास्थीनिप्रदूष्यच। घोरान्कुर्वंतिविस्फोटान्सर्वा न्ज्वरपुरःसरान् ॥

अर्थ—कडुआ, खट्टा, तीखा, ( मरिचादि ) गरम दाहकारक, रूखा, खारा, अजीर्ण, भोजनके ऊपर भोजन और गरमी, ऋतुदोष कहिये शीतोष्णका अतियोग अथवा ऋतुविपर्यय ( ऋतुका पलटना ) इन कारणोंसे, वातादिदोष कुपितहो त्वचाका आश्रयकर रुधिर मांस और हड्डी इन्को दूषितकर भयंकर विस्फोटक ( फोडा ) उत्पन्न करे उन्के प्रगट होनेके पूर्व घोर ज्वर होयहै ॥

विस्फोटकका स्वरूप।

अग्निदग्धनिभाः स्फोटाः सज्वरारक्तपित्तजाः।
क्वचित्सर्वत्रवादेहेविस्फोटाइतितेस्मृताः ॥

अर्थ-रक्तपित्तसे प्रगट भये ऐसी अग्नि करके जरेके समान फोडा अंगमें किसी एक ठिकाने अथवा सब देहमें होय हैं उन्के होनेसे ज्वर होय; उन्को विस्फोटक ऐसे कहतेहैं इस रोगमेंभी वातका अनुबंध होयहै सो भोजने कहाहै॥

सामान्यचिकित्सा।

तत्रादौलंघनंकार्यंवमनंपथ्यभोजनम्।
यथादोषंबलंवीक्ष्यप्रोक्तंयुक्तंचरेचनम्॥

अर्थ-विस्फोट रोगपर प्रथम लंघन करे, फिर वमन करावे, तथा पथ्य भोजन करे तथा दोष और बलके अनुसार जुल्लाब करावे॥

वातविस्फोटक।

शिरोरुक्शूलभूयिष्ठंज्वरतृट्पर्वभेदनम्।
सकृष्णवर्णताचेतिवातविस्फोटलक्षणम्॥

अर्थ-मस्तकमें पीडा, शूल, देहमें पीडा, ज्वर, प्यास, सन्धीन्में पीडा, फोडोंका वर्ण काला होवे ये वातविस्फोटका लक्षण है॥

दशमूलका काथ।

द्विपंचमूलंरास्नाचदार्व्युशीरंदुरालभम्।सामृतंधान्यकंमुस्तां
क्राथयित्वाश्रृतंपिबेत्॥ विस्फोटंवातसंभूतंहंत्येतन्नात्रसंशयः॥

अर्थ-दशमूल, रास्ना, दारुहलदी, खस, धमासो, गिलोय, धनिया और नागरमोथा इनका काढा देवे, तो वातोत्पन्न विस्फोटका नाश करे॥

पित्तविस्फोट।

ज्वरदाहरुजास्रावपाकतृष्णाभिरन्वितम्।
पीतलोहितवर्णंचपित्तविस्फोटलक्षणम्॥

अर्थ-ज्वरदाह, पीडा, स्राव, फोडोंका पकना, प्यास, देह पीला होय, अथवा लाल होय, ये पित्त विस्फोटके लक्षण हैं॥

द्राक्षादि।

द्राक्षाकाश्मर्यखर्जूरपटोलारिष्टवासकैः। लाजाकुलकदुःस्पर्शा
क्राथःशर्करयायुतः॥ विस्फोटंपित्तजंहंतिसोपद्रवमसंशयम्॥

अर्थ-दाख, कंभारी, खजूर, पटोलपत्र, नीबकी छाल,अडूसा,खील,धमासा इनके काढेमें मिश्री डालके देवे तो उपद्रवयुक्त पित्तविस्फोटका नाशकरे॥

कफविस्फोट।

छर्द्यरोचकजाड्यानिकंडूकाठिन्यपांडुताः।
अवेदनाश्चिरात्पाकोसाविस्फोटःकफात्मकः॥

अर्थ-वमन, अरुचि,जडता तथा फोडा खुजली युक्त हों, कठिन,पीले और उन्में पीडा होयं नहीं और वे बहुत कालमें पके, यह विस्फोट कफका जानना॥

भूनिंबादि।

भूनिंबनिंबवासाश्चात्रिफलेंद्रयवासकाः। पिचुमंदःपटोलीचक्का थमेषांसशर्करम्। पीत्वाविमुच्यतेनूनंकफविस्फोटकान्नरः॥

अर्थ-चिरायता, नीबकी छाल, अडूसा, हरड, बहेडा, आँवला, इन्द्रजो, धमासो, नीबकी छाल, पटोल पत्र इनका काढा मिश्री डालके देवे तो कफविस्फोटसे मुक्त होय॥

कफपित्तज विस्फोट।

कंडूर्दाहोज्वरश्छर्दिरेतैस्तुकफपित्तकः॥

अर्थ-खुजली, दाह, ज्वर और वमन इन लक्षणोंसे कफपित्तजन्य विस्फोट जानना॥

द्वादशांग क्वाथ।

किराततिक्तकारिष्टयष्ट्याव्हांबुदपर्पटैः। पटोलवासकोशीर त्रिफलाकुटजैःशृतम्॥ द्वादशांगंनरःपीत्वाविस्फोटेभ्योविमुच्यते। द्वंद्वजेभ्यस्त्रिदोषोत्थरक्तजेभ्योहिताशनः॥

अर्थ-चिरायता, नीमकी छाल, मुलहटी, नागरमोथा, पित्तपापडा, पटोल पत्र, अडूसा, खस, हरड, बहेडा, आँवला और इन्द्रजौ इन बारह औषधोंका काढा देवे तथा पथ्यसे रहे तो द्वंद्वज, त्रिदोषज, तथा रक्तज, ऐसे विस्फोटोंका नाश करे॥

वातपित्तात्मक।

वातपित्तकृतोयस्तुकुरुतेतीव्रवेदनाम्।

अर्थ-वातपित्तके विस्फोटमें तीव्र पीडा होती है॥

अमृतादि क्वाथ।

अमृतवृषपटोलंमुस्तकंसप्तपर्णखदिरमसितवेत्रंनिंबपत्रंहरिद्रे। शृतमितिसविसर्पान्कुष्ठविस्फोटकंडूरपनयतिमसूरिंशीतपित्तज्वरौच॥

अर्थ-गिलोय, अडूसा, पटोलपत्र, नागरमोथा, सतौना, लाल खैरकी छाल, बेंतकी कोंपल, नींवके पत्ते, हलदी, दारुहलदी इनका काढा विसर्प, कुष्ठ, विस्फोट, कंडू, मसूरिका और पित्तज्वर इनका नाश करे ॥

कफवातात्मक विस्फोट।

कंडूस्तैमित्यगुरुभिर्जानीयात्कफवातिकम् ॥

अर्थ-खुजली, गीलापना, भारीपना इन लक्षणोंसे कफवातका विस्फोट जानना ॥

सान्निपातका विस्फोट।

मध्येनिम्नोन्नतोंतेचकठिनोल्पःप्रपाकवान् । दाहरागतृपा मो हच्छर्दिमूर्च्छारुजोज्वरः॥प्रलापोवेपथुस्तंद्रासोसाध्यश्चत्रिदोपजः ॥

अर्थ-जो फोडा बीचमें नीचा होय और आसपाससे ऊंचा होय,कठिन,कुछ पका होय है तथा जिसके योगसे दाह, अंगमें लाली,प्यास, मोह वमन मूर्च्छा पीडा, ज्वर, प्रलाप, कंप, तन्द्रा ये लक्षण होते हैं यो सन्निपातका विस्फोट असाध्य है ॥

रक्तज विस्फोट।

रक्तारक्तसमुत्थानागुंजाफलनिभास्तथा । वेदितव्यास्तुरक्ते नपैत्तिकेनचहेतुना॥ नतेसिद्धिंसमायांतिसिद्धैर्योगशतैरपि॥

अर्थ-रुधिरसे प्रगट भया विस्फोट तामेकेरंगका गुंजा ( चिरमिटि)के समान लाल, वो रुधिरके दुष्ट होनेसे अथवा पित्तके दुष्ट होनेसे होय है। इसमें सैंकडों अनुभवकारी औषधके करनेसेभी साध्य नहीं होय ॥

साध्यासाध्य।

एकदोपोत्थितःसाध्यः कृच्छ्रसाध्योद्विदोपतः।
सर्वरूपान्वितोघोरस्त्वसाध्योभूर्युपद्रवः ॥

अर्थ-एक दोपसे प्रगट भया जो विस्फोट वो साध्य है, द्विदोपका कष्टसाध्य है और सर्व लक्षणयुक्त होय सो भयंकर तथा जिस्में उपद्रव बहुत होय वो विस्फोट असाध्य है ॥

विस्फोटके उपद्रव।

हिक्काश्वासोरुचिस्तृष्णाअंगसादोहृदिव्यथा।
विसर्पज्वरहृल्लासाविस्फोटानामुपद्रवाः ॥

अर्थ-हिचकी· श्वास, अरुचि, प्यास, अंगग्लानि, हृदयमें पीडा, विसर्प रोग ज्वर वमन ये विस्फोटके उपद्रव जानना ॥

पटोलादि काथ।

पटोलामृतभूनिंबवासारिष्टकपर्पटैः।
खादिराष्टयुतैःक्काथोविस्फोटज्वरशांतये ॥

अर्थ-पटोलपत्र, गिलोय, चिरायता, अडूसा, नीबकी छाल, पित्तपापडा, खदिराष्टक इनका काढा विस्फोट ज्वरके नाशनार्थ देवे ॥

दूर्वादि घृत।

दूर्वावचोदुंबरजंबुशालसप्तछदाश्वत्थकषायकल्कैः।
सिद्धंहिसर्वज्वरदाहपाकविस्फोटशोफान्विनिहंतिसर्पिः ॥

अर्थ-दूब, वच, गूलर, जामुन, कोहकी छाल, सतोना, पीपल इनका काढा करके अथवा कल्क मिलायके सिद्ध करा हुआ घी सर्वज्वर, दाह, पाक, विस्फोट और सूजन इनको नाश करे ॥

निंबादि काथ।

निंबत्वक्खादिरः सारोगुडूचीशक्रजोथवा।
क्काथोमाक्षिकसंयुक्तोविस्फोटादिज्वरापहः ॥

अर्थ-नीबकी छाल, खैरसार, गिलोय और इन्द्रजो इनका काढा सहत डालके देवे तो विस्फोटादि ज्वरोंका नाश करे ॥

भूनिंबादि काथ।

भूनिंबवासाकटुकापटोलफलत्रिकंचंदननिंबसिद्धः।
विसर्पदाहज्वरशोफकंडूविस्फोटतृष्णावमिनुत्कषायः ॥

अर्थ-चिरायता, अडूसा, कुटकी, पटोलपत्र, हरड, बहेडा, आवला, चंदन और नीबकी छाल इनका काढा विसर्प, दाह, ज्वर, सूजन, कंडु, विस्फोट, प्यास, और वांति इनका नाश करे ॥

पद्मकादि घृत।

पद्मकंमधुकंलोध्रंनागपुष्पस्यकेसरम् ॥ हारिद्रेद्वेविडंगानिसू
क्ष्मैलातगरंतथा। कुष्ठलाक्षापत्रकंचसिक्थकंतुत्थमेवच ॥
वहुवारः शिरीषंचदधित्थफलमेवच। तोयेनालोड्यतत्सर्वं
घृतप्रस्थंविपाचयत्॥यांश्वरोगान्निहन्त्याद्धितान्निबोधमहामुने।

सर्पकीटाखुदष्टेषुनाडीदुष्टविसर्पिषु ॥ विविधेषिचविस्फोटेलू
तामूत्रक्षतेषुच । नाडीषुगंडमालासुप्रभिन्नासुविशेषतः ॥

अर्थ-पद्माख, मुलहटी, लोध, नागकेशर, हलदी, दारुहलदी, वायविडंग, छोटी इलायची, तगर, कूठ, लाख,तमालपत्र, मोम नीलाथोथा,वहुवार,सिरस-वृक्षकी छाल, कैथके फल ये संपूर्ण जलमें पीस कल्क करे इसमें ६४ तोले घीको डालके पचावे, यह सर्प, कीट, मूसा इनका काटना, नाडीव्रण, विसर्प, अनेक प्रकारके विस्फोट, लूता, मूत्रसे उत्पन्न हुए घाव, नाडी, गंड-माला, वहनेवाली गंडमाला इनको नाश करे, यह पद्मकादि महाघृत, आस्तिक वैद्यने निर्माण कराहै ॥

पंचतिक्त घृत ।

पटोलसप्तच्छदनिंबवासाफलत्रिकछिन्नरुहाविपक्वम् ।
तत्पंचतिक्तं घृतमाशुहन्यात्रिदोपविस्फोटविसर्पकंडूः ॥

अर्थ-पटोलपत्र, सतोना, नीमकी छाल, अडूसा, हरड, बहेडा, आँवला, इनके कल्क करके सिद्ध करा घी, त्रिदोषजनित विस्फोट, विसर्प,और कंडु इनको नाश करे इसको पंचतिक्त घृत कहते हैं ॥

चंदनादि लेप ।

चंदनंनागपुष्पंचतंदुलीयकवारिणा ।
शिरीषवल्कलंजातीलेपः स्याद्दाहनाशनः ॥

अर्थ-चंदन, नागकेशर, सिरसकी छाल, चमेलीके पत्ते इनके चूर्णको चौलाईकी जडके रसमें घोटकर लेप करे तो दाहको नाश करे ॥

विस्फोटपर पथ्य ।

क्षुधितेलंघितेवांतेजीर्णेशालियवादिभिः । मुद्राढकिमसूराणां
रसैर्वाविश्वसंयुतैः ॥ सुनिषण्णकवेत्राग्रतंदुलीयकठिल्लकैः ।
कुलकाभीरुकेरेभिः सपर्पटकतीनसैः ॥ टंकारवेल्लैःकुसुमैर्नि
बपल्लवबिल्वजैः । तिक्तयूपसमायुक्तैर्मार्जनंसंप्रयोजयेत् ॥

अर्थ-विस्फोटवाले मनुष्यको क्षुधित लंघित वांत ( कजडुआ ) अजीर्ण रहित होनेपर चावल जव आदि मूग तुवर मसूर इनका रस सूंठ मिलाकर देवे और वेत चौलाई करेला ये शाक देवें परवलकी वेल शतावर पित्तपापडा तिरच्छ वृक्षकी छाल करेलाके फूल नींबके पत्ते बेलके पत्ते कसेला यूप इनसे विस्फोटका मार्जन ( सेकना ) करे तो शांत होय ॥

विस्फोटकपर अपथ्य ।

तिलान्माषान्कुलित्थांश्चलवणाम्लकटूनिच ॥
विदाहिरूक्षमुष्णंचविस्फोटेपरिवर्जयेत् ॥

अर्थ--तिल उड़द कुलथी लवण मिरच विदाहि रुक्ष गरम इनको विस्फोटवाला वर्जदेवे ॥

इति श्रीबृहन्निघंटुरत्नाकरे विस्फोटरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता ।

# मसूरिका ।

मसूरिकानिदान ।

कट्वम्ललवणक्षारविरुद्धाध्यशनाशनैः । दुष्टनिष्पावशाकादिप्रदुष्टपवनोदकैः ॥ क्रुद्धग्रहेक्षणाच्चापिदेहदोषाःसमुद्धताः । जनयंतिशरीरेस्मिन्दुष्टरक्तेनसंगताः । मसूराकृतिसंस्थानाःपिटिकाःस्युर्मसूरिकाः ॥

अर्थ-कडुआ, खट्टा, नोन, खारी, विरुद्ध भोजन, अध्यशन ( भोजनके ऊपर भोजन ) दुष्ट अन्न, निष्पाव ( शिबीबीज उरद मूंग ) आदिशाक, विषेल फूल आदिसे मिलापवन तथा जल, शनैश्चरादि खोटे ग्रहोंका देखना इन सब कारणों करके शरीरमें वातादि दोष कुपित होकर दुष्ट रुधिरमें मिलकर मसूरके समान देहमें अनेक फुंसी उत्पन्न करे, उनको मसूरिका ( माता ) ऐसे कहते है " दुष्टरक्तेन संगताः" इस पदके धरनेसे रुधिरका कटु अम्लादिहेतुकरके विशेष कोप दिखाया इसीसे ग्रन्थांतरोंमें लिखाहै ॥

मसूरिकाके पूर्वरूप ।

तासांपूर्वंज्वरःकंडूर्गात्रभंगोरुचिर्भ्रमः ।
त्वचिशोफश्चवैवर्ण्यंनेत्ररागस्तथैवच ॥

अर्थ-तिस माता ( शीतला ) के पूर्वज्वर होयहै, खुजली, देहमें फूटनी होय,अन्नमें अरुचि, भ्रम होय, अंगके ऊपरकी त्वचामें सूजन होय तथा वर्ण पलटजाय, नेत्र लाल होय ये शीतलाके पूर्वरूप होते है ॥

फुंसीहोनेका कारण।

पित्तंशोणितगंभूत्वायदादूषयतित्वचम् ।
तदाकरोतिपिटिकाःसर्वगात्रेषुदेहिनाम् ॥

अर्थ-पित्त रुधिरको प्राप्त होकर जब त्वचाको दूषित करताहे तब शरीरधारियोंके संपूर्ण अंगोंमें पिटिका ( फुन्सी ) उत्पन्न होजातीहे ॥

मसूरिकाका स्वरूप।

मसूरमापमुद्गादितुल्याःकालोपमाअपि।
मसूरिकास्तुताज्ञेयारक्तपित्ताधिकाबुधैः ॥

अर्थ-मसूर उड़द मूँगआदिके तुल्य जो श्याम फुन्सी होंवे ये पंडितोंने अधिक रक्तपित्तवाली मसूरिका जाननी ॥

मसूरिकाचिकित्सा।

मसूरिकायांकुष्ठोक्तालेपनादिक्रियाहिता ।
पित्तश्लेष्मविसर्पोक्ताक्रियावात्रप्रशस्यते ॥

अर्थ-मसूरिकापर कुष्ठके ऊपरकी अथवा पित्तश्लेष्मजनित विसर्पपर जो चिकित्सा कही है वो करे तो हितकारी और प्रशस्त है ॥

सामान्यक्रम।

सर्वासांवमनंपूर्वंपटोलारिष्टवासकैः ॥ कषायश्चविधातव्योय
ष्ट्याह्वफलकल्कितैः ॥ सक्षौद्रंपाययेद्ब्राह्मीरसंवाहिलमोचिकम् ॥

अर्थ-सर्व प्रकारकी शीतलाओंमें पटोलपत्र, नीबकी छाल और अडूसा इनका काढा वमन करनेको देवे, अथवा वच, इन्द्रजों, मुलहटी इनमें सहत डालके कल्क देवे, अथवा ब्राह्मीका रस,वा बथुआका रस सहतके साथ देवे॥

वातमसूरिका।

स्फोटाःकृष्णारुणारूक्षास्तीव्रवेदनयान्विताः। कठिनाश्चिरपा
काश्चभवंत्यनिलसंभवाः ॥ संध्यस्थिपर्वणांभेदःकासःकंपोर
तिक्लमः ॥ शोपस्ताल्वोष्ठजिह्वानांतृष्णाचारुचिसंयुता ॥

अर्थ-वातमसूरिकाके फोडा काले, लाल, और रूक्ष होते हे इनमें तीव्र पीडा होय, कठिन होय, शीघ्र पके नहीं, इस्के योगसे संधि हाड और पर्वोमें फोडने कीसी पीडा होय, खांसी, कंप, चित्त स्थिर नहो विना परिश्रमके श्रम होय, तालुआ और जीभ ये सूखने लगें प्यास, अरुचि, ये लक्षण होते हैं ॥

वातमसूरिकाका यत्न।

वातस्यरेचनंदेयंशमनंत्त्ववलेनरे।
उभाभ्यांहृतदोषस्यविशुष्यंतिमसूरिकाः॥

अर्थ-वात मसूरिका पर जुलाब करे, यदि रोगीको असक्त जाने तो शमन देवे, इसप्रकार दोनों उपचारोंसे दोष न्यून होनेसे मसूरिका सूख जाती है॥

धूप।

वेणुत्वक्सुरसालाक्षाकार्पासास्थिमसूरिकाम्। यवपिष्टंविषंस पिवचाब्राह्मीसुवर्चला॥ धूपनार्थंयथालाभंधूपमेनंप्रयोजयेत्॥ आदावंते प्रयोक्तव्योनश्यंत्यस्मान्मसूरिकाः॥ नगृह्णंतिविषं केचीद्यथालाभश्रुतेरिह॥

अर्थ-बाँसकी छाल, तुलसी, लाख, रुईके बिनोले, मसूर, जौंकाचून अतीस, घी, वच, ब्राह्मी और हुलहुल, इनमेंसे जो मिले, उनकी धूनी देवे, शीतलाओंके आदिमें और अंतमें तो मसूरिका नष्ट होवे, कोई "यथालाभ" इस पदके कहनेसे अतीस नहीं लेना ऐसा कहते हैं॥

न्यग्रोधादिलेप।

न्यग्रोधप्लक्षमंजिष्ठाशिरीषोदुंबरत्वचाम्।
ससर्पिष्कंमसूर्यांतुवातजायांप्रलेपनम्॥

अर्थ-वात मसूरिका पर वड, पाखर, मजीठ, सिरस और गूलर इनकी छाल लेकर, वारीक पीस घीसे लेप करे॥

चंदनादिकल्क।

श्वेतचंदनकल्केनाहिलमोचोद्भवंद्रवम्।
पिबेन्मसूरिकारंभेनैववाकेवलंरसम्॥

अर्थ-मसूरिकाके प्रारंभमें ब्राह्मीके रसमें सफेद चंदनका कल्क डालके अथवा केवल ब्राह्मीका रस देवे.॥

गुडूच्यादिचूर्ण।

गुडूचीमधुकंद्राक्षामोरटंदाडिमैःसह। पाककालेप्रदातव्यं भेषजंगुडसंयुतम्॥ तेनकुप्यतिनोवायुःपाकंयांतिमसूरिकाः॥

अर्थ-शीतला पकनेके समय, गिलोय, मुलहटी, दाख और अनार ये सात दिनकी व्याई हुइ गौके दूधमें गुड मिलायके देवे तो वायुका कोप नहीं होय, तथा शीतला उत्तम रीतिसे पके॥

बृहत्पटोलादिकाथ।

पटोलसारिवामुस्तापाठाकटुकरोहिणी। खदिरःपिचुमंदश्चव लाधात्रीविकंकतः॥एषांकषायपानंतुहंतिवातमसूरिकाम् ॥

अर्थ-पटोलपत्र, सारिवा, नागरमोथा, पाढ, कुटकी, खैरकीछाल, नीवकी छाल, खिरेटी, आँवला, विकंकत इनका काढा करके देवे तो वादीकी मसूरिकाओंका नाश करे॥

दशमूलादिकाथ।

द्वेपंचमूल्योरास्नाचधात्र्युशीरंदुरालभा।
सामृतंधान्यकंमुस्तंजयेद्वातमसूरिकाम् ॥

अर्थ-दशमूल, रास्ना, आँवला, खस, धमासो गिलोय,धनिया और नागरमोथा इनका काढा वातमसूरिकाका नाश करे।

पित्तमसूरिका।

रक्ताःपीताःसिताःस्फोटाःसदाहास्तीव्रवेदनाः।भवंत्यचिरपा काश्चपित्तकोपसमुद्भवाः॥ विड्भेदश्चांगमर्दश्चदाहस्तृष्णारु चिस्तथा। मुखपाकोक्षिपाकश्चज्वरस्तीव्रःसुदारुणः॥

अर्थ-पित्तकी मसूरिकाका मुख लाल, पीला, सपेद होय हैं उसमें दाह तथा पीडा बहुत होय और ये शीतला शीघ्रपके, इसके, योगसे मल पतला होय अंग टूटे, दाह, प्यास, अरुचि, मुखपाक और नेत्रपाक होय ज्वर तीव्र हो ये लक्षण होय॥

सामान्ययत्न।

शोधनंपित्तजायांनकार्यंवैद्येनजानता।
तत्रादौतर्पणंकार्यंलाजचूर्णैःसशर्करैः॥

अर्थ-पित्तकी मसूरिकापर जाननेवाला वैद्य रेचन कदाचित् न देवे, उसपर प्रथम खीलोंका चूर्ण मिश्री मिलाय उसका पना करके देवे॥

निंबादिकाथ।

निंबःपर्पटकंपाठापटोलंचंदनद्वयं। वासादुरालभाधात्रीसेव्यं कटुकरोहिणी॥ एषांतुकथितंशीतंसितयामधुरीकृतं। मसू रिकांपित्तकृतांहंतिरक्तोत्थामपि॥

अर्थ–नींबकी छाल, पित्तपापडा, पाढ, पटोलपत्र लालचंदन, चंदन, अडूसा, धमासो आँवले, नेत्रवाला, कुटकी इनका काढा शीतल होनेपर मीठा करनेको इसमें मिश्री मिलायके देवे, तो पित्तादिक तथा रक्तादिक मसूरिकोंका नाश करे ॥

निंबादि ।

आदावेवमसूर्यांतुपित्तजायांप्रयोजयेत् ।
निंबादिक्कथितंतेनप्रशाम्यंतिमसूरिकाः ॥

अर्थ–प्रथम पित्तजन्य मसूरिकापर निंबादि काढा देवे, कि जिस्से वो शांति होय निंबादिका काढा ऊपर कह आये हैं ॥

द्राक्षादि ।

द्राक्षाकाश्मर्यखर्जूरपटोलारिष्टवासकैः ॥ लाजामलकदुःस्प र्शक्कथितंशर्करान्वितं । मसूरिकांपित्तकृतांरक्तजांचविनाशयेत् ॥

अर्थ–दाख, कंभारीके फल, खजूर, पटोलपत्र, नींबकी छाल, अडूसा, खील, आँवले, धमासा इनका काढा मिश्री मिलायके देवे, तो पित्तादिक तथा रक्तजन्य मसूरिकाओंका नाश करे ।

रक्तजन्य मसूरिका ।

रक्तजायांभवंत्येतेविकाराःपित्तलक्षणाः ॥

अर्थ–रक्तज मसूरिकामें पित्तज मसूरिकाके लक्षण होते हैं ॥

कफजन्य मसूरिका ।

कफप्रसेकःस्तैमित्यंशिरोरुग्गात्रगौरवम् । हृल्लासश्चारुचिस्तं द्रानिद्रालस्यसमन्विता ॥ श्वेताःस्निग्धाभृशंस्थूलाःकंडूरा मंदवेदनाः ॥ मसूरिकाःकफोत्थाश्चचिरपाकाःप्रकीर्तिताः ॥

अर्थ–कफकी मसूरिकामें मुखके द्वारा कफका स्राव होय, अंगमें आर्द्रता, तथा भारीपना, मस्तकमें शूल, वमन आनेकीसी इच्छा होय, अरुचि, निद्रा, तन्द्रा आलस्य ये होय और फोडा, सपेद चिकने अत्यंत मोटे होय इन्में खुजली बहुत चले, पीडामद होय और वे बहुत दिनमें पके ॥

पंचमूलादि काथ ।

बृहतःपंचमूलस्यवृषपत्रयुतस्यच ।
कषायःशमयेत्पीतःकफोत्थांतुमसूरिकाम् ॥

अर्थ-बृहत्पंचमूल, और अडूसेके पत्ते इनका काढा करके पीवे तो कफ-जन्य मसूरिकाका नाश करे ॥

अडूसेका स्वरस।

वृषपत्ररसंदद्यात्पानार्थंमधुसंयुतं।
कफजायांमसूर्यांतुकठिनायांविशेषतः ॥

अर्थ-कफसे उत्पन्न हुई शीतलापर अडूसेके रसमें सहत डालके पिलावे, और यदि वो शीतला कठोर होवे तो विशेष करके देवे ॥

खदिरादि लेप।

खदिरारिष्टपत्रैश्चशिरीषोदुंबरत्वचां।
कुर्याल्लेपःकफोत्थायांमसूर्यांभिषगुत्तमः॥

अर्थ-खैरकी छाल, नींबके पत्ते, सिरस वृक्षकी छाल, गूलरकी छाल, इनका कफजन्य शीतलापर लेप करे ॥

दुरालभादि काथ।

दुरालभापर्पटकंपटोलंकटुरोहिणी।
पिबेन्मसूर्यामेतेषांक्काथंपित्तकफात्मके॥

अर्थ-धमासो पित्तपापडा, पटोलपत्र, कुटकी इनका काढा पित्तकफात्मक शीतलापर देवे ॥

गुडूच्यादि काथ।

गुडूचीपर्पटानंताकटुकीक्वथितंपिबेत्।
वातपित्तमसूर्यांतुघोरोपद्रवभाजिच॥

अर्थ-गिलोय, पित्तपापडा, धमासो और कुटकी इनका काढा घोर उपद्रव करनेवाली वातपित्तात्मक शीतलापर देवे ॥

नागरादि काथ।

नागरमुस्तागुडुचीधान्यकभार्गीवृषैकृतःक्वाथः।
वातश्लेष्ममसूरींदूरीकुरुतेतुपानतःसत्यं॥

अर्थ-सोंठ, नागरमोथा, गिलोय, धनिया, भारंगी और अडूसेके पत्ते इनका काढा प्राशन करनेसे वातकफात्मक शीतलाओंको दूर करे, यह सत्य है ॥

त्रिदोषजन्यमसूरिका।

नीलाश्चिपिटविस्तीर्णामध्येनिम्नामहारुजः।
चिरपाकाः पूतिस्रावाःप्रभूताःसर्वदोषजाः॥

अर्थ–त्रिदोपज मसुरिकाके फोडा नीले, चिपटे, लंबे, बीचमें नीचे ऐसे होय उन्में पीडा अत्यंत होय तथा वे बहुत दिनमें पकें और उन्मेंसे दुर्गन्ध युक्त स्राव होय, वे फोडा सर्व दोषके बहुत होय है ॥

चर्मपिटिका।

कंठरोधोरुचिस्तंद्राप्रलापारतिसंयुताः ।
दुश्चिकित्स्याःसमुद्दिष्टाःपिटिकाश्चर्मसंज्ञिताः ॥

अर्थ–जिस फोडाके होनेसे कंठ रुकजाय, अरुचि, तन्द्रा, प्रलाप, चैन न पडना ये लक्षण होते है जिन्की औषधी नहीं होसकै ऐसी चर्मसंज्ञक पिडिका जाननी ॥

रोमांतिक।

रोमकूपोन्नतिसमारागिण्यःकफपित्तजाः ।
कासारोचकसंयुक्तारोमांत्योज्वरपूर्विकाः ॥

अर्थ–कफपित्तसे केशोंके ( बालोंके ) छिद्रके समान बारीक और लाल ऐसी मसूरिका होय इनके होनेसे खांसी, अरुचि होय तथा इनके होनेसे पहिले ज्वर होय इसको रोमांच ( कसुमी माता ) ऐसे कहते हैं ॥

रसगत मसूरिका।

तोयबुद्बुदसंकाशास्त्वग्गताश्चमसूरिकाः ।
स्वल्पदोषाःप्रजायंतेभिन्नास्तोयंस्रवंतिच ॥

अर्थ–रसगत मसूरिका पानीके बबूलके सदृशहो, इनके फूटनेसे पानी बहै यह त्वग्गत मसूरिका है कारण इसका यह है कि, दोष स्वल्प है ॥

रक्तगत मसूरिका।

रक्तस्थालोहिताकाराःशीघ्रपाकास्तनुत्वचः ।
साध्यानात्यर्थदुष्टाश्चभिन्नारक्तंस्रवंतिच ॥

अर्थ–रुधिरगत मसूरिका तामेके रंगकी, जल्दी पकनेवाली होती है उन्के ऊपरकी त्वचा पतली होय है । यह अत्यन्त दुष्ट होनेसे साध्य नहीं होय और इसके फूटनेसे इसमेंसे रुधिर निकले ॥

मांसगत मसूरिका।

मांसस्थाःकठिनाःस्निग्धाश्चिरपाकाघनत्वचः ।
गात्रशूलोरतिःकंडूमूर्च्छादाहतृषान्विताः ॥

अर्थ-मांसस्थ मसूरिका कठिन, चिकनी होय है ये बहुत दिनमें पके तथा इसकी त्वचा पतली होय, अंगोंमें शूल होय, चैन पडे नहीं, खुजली चले, मूर्च्छा दाह और प्यास ये लक्षण होते हैं ॥

मेदोगत मसूरिका।

मेदोजामंडलाकारामृदवःकिंचिदुन्नताः । घोरज्वरपरीताश्च स्थूलाःकृष्णाःसवेदनाः ॥ संमोहारतिसंतापाःकश्चिदाभ्यो विनिस्तरेत् ॥

अर्थ-मेदोगत मसूरिका मंडलके आकार अर्थात् गोल होय, नरम कुछ ऊंची मोटी तथा काली होय हैं। इसके होनेसे भयंकर ज्वर, पीडा, इन्द्री, मनका मोह, चित्तका अस्थिर होना, संताप ये लक्षण होते हैं । इस मसूरिकासे कोई एक आदि मनुष्य बचता होगा इसमें यह दिखाई कि, यह अत्यन्त कृच्छ्रसाध्य है ॥

अस्थिगत तथा मज्जागतके लक्षण।

अस्थिगात्रसमारूढाश्चिपिटाःकिंचिदुन्नताः। मज्जोत्थाभृशसंमोहवेदनारतिसंयुताः॥ छिंदंतिमर्मधामानिप्राणानाशुहरंति ताः। भ्रमरेणेवविद्धानिभवंत्यस्थीनिसर्वतः ॥

अर्थ-अस्थिमज्जागत मसूरिका बहुत छोटी, देहके समान रूक्ष, चिपटी कुछ ऊंची होय है अत्यंत चित्तविभ्रम, पीडा, अस्वस्थता ये होते हैं । तिन मर्मस्थानोंके भेद करके शीघ्र प्राण हरण करे इसके होनेसे सर्व हड्डियोंमें भौंरोंके काटनेके समान पीडा होय है ॥

शुक्रगत मसूरिका।

पक्काभाःपिटिकाःस्निग्धाःश्लक्ष्णाश्चात्यर्थवेदनाः। स्तैमित्यारतिसंमोहदाहोन्मादसमन्विताः॥ शुक्रजायांमसूर्यांतुलक्षणानि भवंतिच। निर्दिष्टंकेवलंचिह्नंदृश्यतेनतुजीवितम् ॥

अर्थ-शुक्रधातुगत मसूरिका पकेके समान चिकनी, अलग अलग होय है इन्में अत्यंत पीडा होय है, इन्के होनेसे गीलापना अस्वस्थता, मोह, दाह, उन्माद ये लक्षण होतेहैं रोगी बचे ऐसे इस्में कोई लक्षण नहीं दीखे इसीसे इस्को असाध्य जानना ॥

धातुगत मसूरिकोंके दोषसंबंधसे लक्षण।

दोषमिश्रास्तुसप्तैताद्रष्टव्यादोषलक्षणैः ॥

अर्थ-ये सप्तधातुगत मसूरिका वातादिकोंके लक्षणो करके तीन दोषोकर्के मिश्रित प्रगट भई जाननी ॥

धातुगत वा दोषगत मसूरिकाओंमें साध्यासाध्य।

त्वग्गतारक्तजाश्चैवपित्तजाःश्लेष्मजास्तथा। पित्तश्लेष्मकृता श्चैवसुखसाध्यामसूरिकाः। एताविनापिक्रियया प्रशाम्यंतिश रीरिणाम् ॥

अर्थ-रसगत, रक्तगत, पित्तज, कफज, पित्तकफज ये मसूरिका सुखसाध्यहै ये औषध सिवायभी शांत होयहै ॥

कष्टसाध्य।

वातजावातपित्तोत्थावातश्लेष्मकृताश्चयाः।
कृच्छ्रसाध्यामतास्तास्तुयत्नादेताउपाचरेत् ॥

अर्थ-वातज, वातपित्तज, वातकफज, मसूरिका कष्ट साध्य हैं इन्की यत्नपूर्वक चिकित्सा करे ॥

असाध्य मसूरिका।

असाध्याःसन्निपातोत्थास्तासांवक्ष्यामिलक्षणम्। प्रवालसदृ शाःकाश्चित्काश्चिज्जंबूफलोपमाः ॥ लोहजालसमाःकाश्चिदत सीफलसन्निभाः। आसांबहुविधावर्णाजायंतेदोषभेदतः ॥

अर्थ-सन्निपातज मसूरिका असाध्य है उनके लक्षण कहताहू, कोई मूंगाके समान लाल होय, कोई जामुनके समान, ओर कोई लोहजालके समान, तथा अलसीके बीजके समान होय है दोषोंके भेद करके इनके अनेक प्रकारके रंग होते हैं ॥

शीतलाकी विशेषावस्था।

कासोहिक्काप्रमोहश्चज्वरस्तीव्रःसुदारुणः। प्रलापारतिमूर्च्छा श्चतृष्णादाहोऽतिघूर्णता॥मुखेनप्रस्रवेद्रक्तंतथाघ्राणेनचक्षुषा। कंठेघुर्घुरकंकृत्वाश्वसित्यत्यर्थदारुणम् ॥ मसूरिकाभिभूतो योभृशंघ्राणेननिःश्वसेत्। सभृशंत्यजतिप्राणांस्तृष्णार्तोवा तदूषितः ॥

अर्थ-खांसी, हिचकी, मोह, तीव्रज्वर, प्रलाप, असंतोष मूर्च्छा, प्यास, दाह, नेत्रटेढे, तिरछे, वाके फटेसे ये लक्षण होते हैं मुख, नाक और नेत्र इनके

मार्ग होकर रुधिर गिरे, कंठमें घर घर शब्द होय, और भयंकर श्वासले, जो मसूरिकापीडित रोगी केवल नाकके द्वारा श्वास लेय, वो पुरुष वायु और तृषा इनसे पीडित होतसंते तत्काल प्राणत्याग करे ॥

मसूरिकाके उपद्रव।

मसूरिकांतेशोथः स्यात्कूर्परेमणिबंधके।
तथांसफलकेवापिदुश्चिकित्स्यःसुदारुणः ॥

अर्थ-मसूरिका ( शीतला ) के अंतमें कूर्पर, पहुँचा तथा कंधा, इनमें सूजन होय(इसको व्यवहारमें गुरु ऐसे कहते हैं) यह चिकित्सा करनेमें कठिन है॥

शीतलाके भेद।

देव्याशीतलयाक्रांतामसूर्येवहिशीतला। ज्वरएवयथाभूताधिष्ठितोविषमज्वरः। साचसप्तविधाख्याताताभेदान्प्रचक्ष्महे॥

अर्थ-शीतला देवीके दोषयुक्त मसूरिकाकोई शीतला कहते हैं इसमें भूतलगा ज्वरकी तरह ज्वर होता है और विषमज्वर होता है और यही सप्तविधा नामसे विख्यात है इसके भेद कहते हैं ॥

बृहतीशीतलाके लक्षण।

ज्वरपूर्वैर्बृहत्स्फोटैःशीतलाबृहतीभवेत् । सप्ताहांनिःसरत्येषा सप्ताहात्पूर्णतांव्रजेत् ॥ ततस्तृतीयेसप्ताहेशुष्यतिस्खलतित्वचम् । तासांमध्येयदाकाश्चित्पाकंगत्वास्रवंतिच ॥

अर्थ-आदिमें ज्वर होकर जो बडी बडी फुन्सियोंवाली: शीतला होवे तो इसको बृहती कहते हैं यह सात दिनमें निकलती हैं और सात दिनमें भरती हैं और सात दिनमें ही सूखकर त्वचाको छोड देती हैं और तिनोंमेंसे कितनीक फुन्सियां पककर झिरनेभी लग जाती हैं ॥

बृहतीशीतलापर उपचार।

तत्रावधूलनंकुर्याद्वनगोमयभस्मना। निंबसत्पत्रशाखाभिर्मक्षिकामपसारयेत् ॥ जलंचशीतलंदद्याज्ज्वरेपानंतुतत्पिबेत् ॥

अर्थ-बडी शीतला पककर बहने लगे तो आरने उपलेकी राख लगावे, तथा नीबकी डालीसे मक्खियोंको निवारण करे, तथा ज्वरमेंभी शीतल जल देवे, इसमें गरमजल कदाचित् न देवे ॥

अर्थ-कोद्रवनामक शीतलमें औषध देनी होवे तो खदिराष्टकका काढा देवे, तो कोद्रव नामक शीतलाकी शांति होय ॥

खदिराष्टक।

खदिरत्रिफलानिंबपटोलामृतवासकः। अष्टकोयंजयेत्कुष्ठकंडु विस्फोटकानिच॥ विसर्पपामाकिटिभःशीतपित्तमसूरिकाः।

अर्थ-खैरकी छाल,हरड बहेडा, आवला,नीमकी छाल, पटोलपत्र, गिलोय, और अडूसा इन आठ औषधोंका काढा करके देवे तो कोढ, खुजली, विस्फोटक, विसर्प, खाज, किटिभकुष्ठ, शीतपित्त मसूरिका इनको नाशकरे॥

साध्यासाध्यविचार।

काश्चिद्विनापियत्नेनसुखंसिध्यंतिशीतलाः॥ दुष्टाःकष्टतराःकाश्चित्काश्चित्सिध्यंतिवानवा । काश्चिन्नैवतुसिध्यंतियत्नतोपि चिकित्सिताः॥

अर्थ-कितनीएक शीतला विना यत्न करनेके भी सुखसे अच्छी हो जाती है, तथा कितनीएक दुष्ट होनेसे वो कष्टसाध्य, इनमेंसे कोई २ अच्छी होती है और कोइ अच्छी नहीं होय, और बहुतसी यत्नपूर्वक चिकित्सा करनेपरभी अच्छी नहीं हो ॥

निशादि क्काथ।

निशाद्वयोशीरशिरीषमुस्तकैः सलोध्रभद्रश्रियनागकेसरैः ॥ पटोलमूलारुणतंदुलीयकैः पिबेद्धरिद्रामलकल्कसंयुतम् । मसूरिविस्फोटविसर्पशांतयेतथासरोमांत्यवमिज्वरापहः ॥

अर्थ-दारुहलदी, हलदी, खस, सिरस, नागरमोथा, लोध, चंदन, नागकेशर, पटोलपत्र, पुहकरमूल, लाल चौलाई, इनका काढा हलदी और आँवलेके साथ पीवे, तो मसूरिका, विस्फोट, विसर्प, रोमांतिक, वमन, ज्वर इनका नाश करे ॥

निंबादि क्काथ।

निंबः पर्पटकंपाठापटोलंकटुरोहिणी । वासादुरालभाधात्रीउसीरं सेव्यंचंदनद्वयम् ॥ एषनिंबादिकःक्काथःपीतःशर्करयान्वितः। मसूरींसर्वजांहंतिज्वरवीसर्पसंयुताम् ॥

अर्थ–नीबकी छाल, पित्तपापडा, पाढ, पटोलपत्र, कुटकी, अडूसा, धमासो ऑवले, खस, चंदन, लालचंदन इनके काढेमें मिश्री मिलायके देवे तो सन्निपातात्मक ममूरिका ज्वर, और विसर्प इनका नाश करे, इनको निंबादि क्वाथ कहते हैं॥

कांचनादिकाथ।

कांचनारत्वचःक्काथस्ताप्यचूर्णविचूर्णितः।
निर्गत्यांतःप्रविष्टांतुमसूरींबाह्यतोनयेत्॥

अर्थ–कचनारकी छालका काढा करके उसमें सोनामक्खीकी भस्म डालके देवे, तो भीतर घुसी हुई शीतला बाहर निकल आवे॥

पटोलादिकाथ।

पटोलकुंडलीमुस्तावृपधन्वयवासकैः। भूनिंबनिंबकटुकापर्पटैश्चशृतंजलम्॥ मसूरींशमयेदामांपक्कांचैवविशोधयेत्। नातःपरतरंकिंचिच्छीतलाज्वरशांतये॥ दाहज्वरेविसर्पेचव्रणे पित्ताधिकेपिच॥

अर्थ–पटोलपत्र, गिलोय, नागरमोथा, अडूसा, धमासों, चिरायता, नींबकी छाल, कुटकी और पित्तपापडा, इनका काढा देवे तो आम (कच्ची) मसूरिकाको शमन करे। तथा पक होवे तो इनका शोधन करे, तथा यह काढा दाह, ज्वर, विसर्प, व्रण, पित्तव्रण इनपर देवे, शीतलाके ज्वर, दूर करनेके विषयमें इससे परे दूसरी औषध नहीं है।

धात्र्यादिकाथ।

धात्रीफलंसमधुकंक्कथितंमधुसंयुतम्।
मुखेकंठेव्रणेजातेगंडूषार्थंप्रयोजयेत्॥

अर्थ–शीतलामें मुख, गला, इनमें घाव होगए होंय तो आवले, मुलहटी, इनके काढेमें सहत डालके कुल्ले करे॥

नेत्रकीशीतलापर उपचार।

अक्ष्णोःसेके प्रशंसंतिगवेधुमधुकांबुना।

अर्थ–आँखोंमें शीतला होंय तो गरहेडुआके बीज और मुलहटी इनके काढेसें सेचन करे॥

अवधूलन।

पंचवल्कलचूर्णैनक्लेदिनीमवधूलयेत्।
भस्मनाकेचिदिच्छंतितिलचूर्णैस्तथापरे॥

अर्थ–लस, राध, वहनेवाली शीतलामें पंचवल्कलके चूर्णसे अथवा भस्मसे अथवा तिलके चूर्णसे मले॥

मधुकादिलेप।

मधुकंत्रिफलामूर्वादार्वीत्वङ्नीलमुत्पलम्॥ उशीरलोध्रमंजिष्ठाप्रलेपाश्चोतनेहिताः॥ नश्यंत्यनेनचगदामसूर्योनभवंतिच॥

अर्थ–मुलहटी, हरड, वहेडा, आवला, मूर्वा, दारुहलदी, दालचीनी, नीला कमल, खस, लोध और मजीठ इनका लेप करे, अथवा इनके काढेको नेत्रोंमें छिड़के तो हितकारी होय इससे वादीकी मसूरिका नष्ट होय॥

शंबूकस्वरस।

शंबूकमांसस्वरसेननेत्रेसमंजयेत्तेनमसूरिकाभ्यः नजायतेतत्र भयंभवंतिनैताःप्रजातास्तुशमंप्रयांति॥

अर्थ–जलकी शीपके भीतरके मांसके स्वरसका नेत्रोंमें अंजन करे तो शीतलासे नेत्रोंको भय नहीं होय, तथा शीतला नेत्रोंको नहीं होय यदि होवे तो शांति हो जावे॥

पंच वल्कलादि अवधूलन।

पंचवल्कलचूर्णेनक्लेदिनीमवधूलयेत्।
भस्मनाकेचिदिच्छंतिकेचिद्गोमयरेणुना॥

अर्थ–वड, गूलर, पीपल, पाखर और आम इनका चूर्ण वहनेवाली शीतलाको अवधूलन अथवा आरने उपलेकी राख अथवा गोबरके चूर्णसे अवधूलन करे॥

शीतलाके व्रणपर।

निंबमुक्तकआस्फोताबिंबीवेतसवल्कलम्।
शृतशीतंप्रयोक्तव्यंमसूरीव्रणधावने॥

अर्थ–नीवके पत्ते, मुक्तक, कोयल, कंदूरी, वेतकी छाल, इनका काढा शितलाके व्रण धोनेके वास्ते देवे॥

रालादि धूप।

रालहिंगुरसोनैश्चधूपयेत्तामसूरीकाः !
कृमयोनपतंत्यत्रजाताःशाम्यंतितेलघुः ॥

अर्थ-राल, हींग, और लहसन, इनकी धूनी देवे तो शीतलाके घावमें कृमि नहीं पडती, और यदि पड गई होय तो शीघ्र शांति होय ॥

अथ मसूरिकारोगपरपथ्य।

पूर्वेलंघनवांतिरेचनशिरावेधश्शशांकोज्ज्वलाजीर्णाष्पष्टिक शालयोपिचणका मुद्गामसूरायवाः ॥ सर्वेऽपिप्रतुदाः कपोत चटकाः कोयष्टिदात्यूहकाजीवंजीवशुकादयोऽपि कुलकंका ठिल्लमापाढकम् ॥ १ ॥ कर्कोटीकदलंच शिग्रुरुचकंद्राक्षाफ लं दाडिमं मेध्यंबृंहणमन्नपानमखिलं कोलानिमापारसाः ॥ अक्ष्णोस्सेकविधौगवेधुमधुकोद्भूतं सुशीतोदकं शम्बूकोदर कोपनीरमपिवाकर्पूरचूर्णानिवा ॥ २ ॥ पक्वेमुद्गरसोऽपिजाङ्ग लरसश्शालिंचशाकंघृतं धूपोगोमयभस्मगुंठनमथोशोपेत्र णोक्तक्रिया ॥ इत्थंसवंदशाविभागविहितं पथ्यं यथादोपत स्संयुक्तंसुखमातनोतिनितरांनृणांमसूरेगदे ॥ ३ ॥

अर्थ-मसूरी रोगमें पहिले लंघन फिर वमन, विरेचन, फस्त, सुंदर सफेद पुराने साँठी चावल, चना, मूंग, मसूर, जौ, चोंचसें दानेको फोडकर खानेवाले सब पक्षी, कबूतर, घरेलू चिडिया, टटिहरी, पपैया, चकोर, तोता आदि परवल, करेला, आषाढ महीनेमें होनेवाले फल, ककडी, केला, सहिजना, सांचर निमक, दाख, अनार, पवित्र तथा धातुओंको बढानेवाला अन्न, पान, बेर, उडदका रस, नागबला, तथा मुलेठीके शीतल जलसे आंखोंमें छींटा देना, घोंघेके भीतरका पानी अथवा कपूरका चूर्ण, और पकी मसूरीमें मूंगका तथा जंगली जीवोंके मांसका रस, शालिच शाक, घी, धूप, अर्थात् धूनी देना, अरने कंडोंकी भस्मका लगाना, सूखनेपर नींबकी पत्ती और हल्दीको पीसकर लेप करना और पीछे बाकी रहि जाय तो व्रण अर्थात् फोडेकी क्रिया करे, इस भांति सब दशाओंके विभागसे दोषके अनुसार किया गया पथ्य मसूरीरोगमें मनुष्योंको सुख देता है ॥

अपथ्य।

स्त्रीस्वेदंभ्रमंतैलंगुर्वन्नंक्रोधमातपम्।
कट्वम्लंवेगरोधंचमसूरीवान्नरस्त्यजेत्॥

अर्थ-स्त्रीसंग, स्वेदन, भ्रम, तेल, भारी अन्न, क्रोध, घाम, कडुवा, खट्टा, वेगोंका रोकना इन सबोंका मसूरिका रोगी त्याग करै॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे मसूरिकारोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता।

# क्षुद्ररोग।



अजगल्लीके लक्षण।

स्निग्धाःसवर्णाग्रथितानीरुजामुद्गसन्निभाः।
कफवातोत्थिताज्ञेयाबालानामजगल्लिकाः॥

अर्थ-बालकके कफ वातसे चिकनी, त्वचाके वर्णके समान वर्ण होय, गांठसी बंधी, रुजा (पीडा) रहित, तथा मूंगके सदृश जो पिडिका होय उसको अजगल्लिका कहते है॥

अजगल्लीकी चिकित्सा।

तत्राजगल्लिकामामांजलौकाभिरुपाचरेत्।
शुक्तिसौराष्ट्रिकाक्षारकल्कैश्चालेपयेन्मुहुः॥

अर्थ-प्रथम अजगल्लिका पकी न होवे तो उसके जोख लगावे और सीपका चूना, फिटकरी, क्षार इनके कल्कका बारंबार लेप करे॥

कठिनांक्षारयोगैश्चद्रावयेदजगल्लिकाम्।
श्यामालांगलिकामूर्वाकल्कैरपिविलेपयेत्॥

अर्थ-अजगल्लिका यदि कठोर होय तो उसमें खार लगायके उसमेंसे स्राव करे और श्यामा, कलियारी, मूर्वा इनके कल्कका लेप करे॥

पक्वाव्रणविधानेनयथोक्तेनप्रसाधयेत्॥

अर्थ-पकी हुई अजगल्लिका पर जो चिकित्सा व्रण रोगपर कही है वही चिकित्सा करे॥

यवप्रख्या।

यवाकारासुकठिनाग्रथितामांससंश्रिता।
पिडिकाश्लेष्मवाताभ्यांयवप्रख्येतिचोच्यते॥

अर्थ-कफ वातसे प्रगट जौके समान कठिन, गाँठके सदृश मांसमिश्रित, जो पिडिका होय उसको यवप्रख्या कहते हैं भोजके मतसे इसको ( अंधालजी कहते हैं ) ॥

अंधालजी।

घनामवक्रांपिटिकामुन्नतांपरिमंडलाम्।
अंधालजीमल्पपूयांतांविद्यात्कफवातजाम् ॥

अर्थ-कफवातसे प्रगट कठिन जिसमें मुख न हो, तथा ऊंची ऐसी पिडिका होय, तथा जिसके चारों ओर मंडलाकार हो, और जिसमें राध थोडी होय, उसको अंधालजी ऐसे कहते हैं ॥

यवप्रख्या और अंधालजीकी चिकित्सा।

अन्धालजींयवप्रख्यांपूर्वंस्वेदैरुपाचरेत् ॥ मनःशिलादेवदारु कुष्टैरेनांप्रलेपयेत् । पक्कांव्रणविधानेनयथोक्तेनप्रसाधयेत् ॥

अर्थ-अंधालजी और यवप्रख्या इनको प्रथम स्वेदन करे तथा मनसिल, देवदारु, कूठ, इनका लेप करे, यदि वो पकगई होवे तो व्रणकी चिकित्सासे अच्छी करे ॥

विवृता।

विवृतास्यांमहादाहांपक्कोदुंबरसन्निभाम्।
परिमंडलांपित्तकृतांविवृतांनामतांविदुः ॥

अर्थ-पित्तके योगसे फटे मुखकी, अत्यन्त दाहयुक्त, पके गूलरके समान चारों ओर बलपडी हुई जो पिडिका होय उसको विवृता ऐसे कहते हैं ॥

विवृता इन्द्रवृद्धा, गर्दभ ज्वालगर्दभकी चिकित्सा।

विवृतामिंद्रवृद्धांचगर्दभांजालगर्दभाम् ॥
पैत्तिकस्यविसर्पस्यक्रिययासाधयेद्भिषक् ॥

अर्थ-विवृता, इन्द्रवृद्धा, गर्दभी और जालगर्दभी इनको पित्तविसर्पकी क्रिया करके दूरकरे ॥

पाकेतुरोपयेदाज्यैःपक्वैर्मधुरभेषजैः। नीलीपटोलमूलाभ्यांसा ज्याभ्यांलेपनंहितम्। जालगर्दभरूपेतुसद्योहंतिसवेदनम् ॥

अर्थ-ऊपर कही हुई व्याधियोंका पाक होनेसे इनको घी, तथा मधुर ऐसी औषधोंका लेप करे, तथा नीली, परवलकी जड, इनमें घी मिलायके लेप करे, तो हितकारी होय और दर्दयुक्त जालगर्दभका नाश करे ॥

कच्छपिका।

ग्रथिताः पंचवापड्वादारुणाःकच्छपोन्नताः।
कफानिलाभ्यांपिटिकाज्ञेयाःकच्छपिकाबुधैः॥

अर्थ-कफवातसे प्रगट गाँठ बँधी, पांच अथवा छः कछुआके पीठके समान ऊंची जो पिडिका होय उस्को कच्छपिका ऐसे कहते हैं॥

चिकित्सा।

कच्छपींस्वेदयेत्पूर्वंततएभिःप्रलेपयेत्॥ कल्कीकृतैर्निशाकुष्ठशिलातालकदारुभिः। तांपक्कांसाधयेच्छीघ्रंभिषग्व्रणचिकित्सया॥

अर्थ-कच्छपिकाको प्रथम स्वेदन करे, फिर हलदी, कूठ, मनसिल, देवदारु, इनके कल्कका लेप करे, यदि कच्छपिका पकगई होय तो उसपर व्रणचिकित्सा करे॥

वल्मीक (बांवी)

ग्रीवांसकक्षाकरपाददेशेसंधौगलेवात्रिभिरेवदोषैः। ग्रंथिःसवल्मीकवदक्रियाणांजातःक्रमेणैवगतः प्रवृद्धिम्॥ मुखैरनेकैःस्रुतितोदवद्भिर्विसर्पवत्सर्पतिचोन्नताग्रैः। वल्मीकमाहुर्भिषजोविकारंनिष्प्रत्यनीकंचिरजंविशेषात्॥

अर्थ-कंठ, कंधा, कूख, हाथ, पैर, संधि, गला इन ठिकाने तीनों दोषोंसे सर्पकी बांवीके समान गांठ होय, उस्का, उपाय न करे तब वो धीरे धीरे बढे उस्में अनेक मुख हो जाय, उन्मेंसे स्राव होय, जोंचनेकीसी पीडा होय तथा वह मुखके ऊपर कुछ ऊंची होकर विसर्पके समान फैल जाय इस रोगको वैद्य वल्मीक ऐसे कहते हैं॥ इस्के ऊपर औषधी उपचार नहीं चले और पुराने होनेसे विशेष असाध्य जानना॥

मनःशिलादितैल।

मनःशिलात्तभल्लातसूक्ष्मैलागरुचंदनैः॥ जातीपल्लवकल्कैश्च निंबतैलंविपाचयेत्। वल्मीकंनाशयेत्ताद्धिवहुछिद्रंबहुव्रणम्॥

अर्थ-मनसिल, भिलाये, छोटी इलायची, अगर चंदन, चमेलीके पत्ते,इनका कल्क कर उसमें निंबोरीका तेल डालके पचावे, यह बहुत छिद्रके अनेक व्रणयुक्त वल्मीकको नाशकरे है॥

असाध्य लक्षण ।

पाणिपादोपरिघात्तुछिद्रैर्बहुभिरावृतम् ।
वल्मीकंयत्सशोफंस्याद्वर्ज्यंतद्विधिजानता ॥

अर्थ-बहुत छिद्रोंवाला और सोजावाला वल्मीक रोग हाथ पैरोंपर होवेतो विधिके जाननेवाला वैद्यने वह वल्मीक रोग वर्जदेना अर्थात् असाध्य होनेसे उसका इलाज नही करे ॥

वल्मीककी चिकित्सा ।

शस्त्रेणोत्कृत्यवल्मीकंक्षाराग्निभ्यांप्रसाधयेत् ।
विधानेनार्बुदोक्तेनशोधयित्वाचरोपयेत् ॥

अर्थ-वल्मीक नामक व्याधीको शस्त्रसे चीरके क्षार और चित्रक इनका लेप करे, और अर्बुदपर कहे अनुसार शोधन करके रोपण विधि करे ॥

वल्मीकंतुभवेद्यस्यनातिवृद्धममर्मिणाम् ।
तत्रवैशोधनंकृत्वाशोणितंमोक्षयेद्भिषक् ॥

अर्थ-विनामर्मपर होकर जो वढी नहीं ऐसी वल्मीकका शोधन करके वैद्य रुधिर निकाले ॥

लेप और पिंडी ।

कुलित्थकानांमूलैश्चगुडूच्यालवणेनच। आरग्वधस्यमूलैश्चदंतीमूलैस्तथैवच ॥ श्यामामूलैःसपललैःसक्तुमिश्रैःप्रलेपयेत् ।
सुस्निग्धैश्चसुखोष्णैश्चभिषक्तमुपनाहयेत् ॥

अर्थ-वल्मीकव्याधिको कुलथीकी जड, गिलोय, निमक, अमलतास दंती श्यामा इनकी जड, तथा मांस, सत्तु, इनके कल्कसे लेप करे और स्निग्ध तथा मंदोष्ण ऐसी पिंडी बनायके बांधे ॥

पनसिका ।

कर्णस्याभ्यंतरेजातांपिटिकामुग्रवेदनाम् ।
स्थिरांपनसिकांतांतुविद्याद्वातकफोत्थिताम् ॥

अर्थ-कानके भीतर वात पित्त कफसे जो फुंसी उग्रवेदना सहित प्रगट होय और वह स्थिर होय उसको पनसिका कहते है ॥

पनसिकाकी चिकित्सा ।

भिषक्पनसिकांपूर्वंस्वेदनैरपतर्पणैः ।
जयेद्विदारिवल्लेपैःशिग्रुदेवद्रुमोद्भवैः ॥

अर्थ-वैद्य पनसिकाको प्रथम स्वेदन करे और अपतर्पण करे, फिर सहंजना देवदार, इनका लेप करे, तथा विदारीके ऊपर जो लेप कहा है वो करे ॥

जालगर्दभ।

विसर्पवत्सर्पतियःशोथस्तनुरपाकवान्।
दाहज्वरकरःपित्तात्सज्ञेयोजालगर्दभः॥

अर्थ-पित्तके विसर्पके समान इधर उधरको फैलनेवाली पतली तथा कुछ पकनेवाली ऐसी सूजन होय उस्में दाह होय और ज्वर होय इस्को जाल-गर्दभ कहते हैं कोई आचार्य कहते हैं कि, इस्में पकना नहीं होय ॥

इन्द्रवृद्धा।

पद्मकर्णिकवन्मध्येपिडिकाभिःसमाचिताम्।
इंद्रवृद्धांतुतांविद्याद्वातपित्तोत्थितांभिषक्॥

अर्थ-कमलकर्णिकाके समान बीचमें एक पिडिका होय, उस्के चारों और छोटी छोटी फुंसी होय उस्को इन्द्रवृद्धा ऐसे कहते हैं। यह वातपित्तसे उत्पन्न होय है ॥

गर्दभिका।

मंडलंवृत्तमुत्सन्नंसरक्तंपिटिकाचितम्।
रुजाकरींगर्दभिकांतांविद्याद्वातपित्तजाम्॥

अर्थ-वातपित्तसे प्रगट एक गोल ऊंची तथा लाल और फोडोंसे व्याप्त ऐसा मंडल होय, वो बहुत दूखे, उस्को गर्दभिका ऐसे कहते हैं ॥

पाषाणगर्दभ।

वातश्लेष्मसमुद्भूतःश्वयथुर्हनुसंधिजः।
स्थिरोमंदरुजःस्निग्धोज्ञेयःपाषाणगर्दभः॥

अर्थ-वात कफसे ठोडीकी संधिमें कठिन, मन्द पीडा करनेवाली, चिकनी ऐसी सूजन होय उस्को पनसिका कहते हैं ॥

पाषाणगर्दभकीचिकित्सा।

सुरदारुशिलाकुष्ठैःस्वेदयित्वाप्रलेपयेत्।
कफमारुतशोफघ्नोलेपःपाषाणगर्दभे॥

अर्थ-पाषाण गर्दभको देवदारु, मनसिल कूठ, इनसे स्वेदन करके लेपकरे और कफवातजनित जो सूजनपर लेप लिखा है वो इस पाषाणगर्दभ पर करे॥

इरिवेल्लिका।

पिडिकामुत्तमांगस्थांवृत्तामुग्रज्वरान्विताम्।
सर्वात्मिकांसर्वलिंगांजानीयादिरिवेल्लिकाम्॥

अर्थ-त्रिदोषसे प्रगट मस्तकमें गोल, अत्यंत पीडा और ज्वर करनेवाली, त्रिदोषके लक्षणसंयुक्त ऐसी पिडिका होय उसको इरिवेल्लिका कहते हैं॥

कक्षा ( कखलाई )।

पैत्तिकस्यविसर्पस्ययाचिकित्साप्रकीर्तिता।
तामेवभिपगेतांचचिकित्सेदिरिवेल्लिकाम्॥

अर्थ-पित्तकी विसर्पपर जो वैद्योंने चिकित्सा कही है वही चिकित्सा इरिवेल्लिकापर करे॥

गंधनाम्नी।

एकामेतादृशींदृष्ट्वापिडिकांस्फोटसन्निभाम्।
त्वग्गतांपित्तकोपेनगंधनाम्नींप्रचक्षते॥

अर्थ-पित्तके कोपसे जो एक पिडिका फोडाके समान बडी त्वचाके भीतर होय, उसको गन्धनाम्नी ऐसे कहते हैं॥

कक्षागंधनाम्नीकी चिकित्सा।

कक्षांचगंधनाम्नींचचिकित्सेच्चचिकित्सकः।
पैत्तिकस्यविसर्पस्यक्रिययापूर्वमुक्तया॥

अर्थ-कक्षा ( कखलाई ) और गंधनामक व्याधी इनपर पित्त विसर्पकी कही हुई चिकित्सा करे॥

अग्निरोहिणी।

कक्षाभागेपुयेस्फोटाजायंतेमांसदारुणाः॥ अंतर्दाहज्वरकरादीप्तपावकसन्निभाः॥ सप्ताहाद्वादशाहाद्वापक्षाद्वाहंतिमानवम्। तामग्निरोहिणींविद्यादसाध्यांसन्निपाततः॥

अर्थ-कांखके आसपास मांसके विदारण करनेवाले जो फोडा होते हैं तिसकर्के अंतर्दाह होय तथा ज्वर होय फोडा प्रदीप्त अग्निके समान लाल होय; इन फोडोंमें वायु अधिक होनेसे सात दिन, पित्ताधिकसे बारह दिन और कफाधिक्यसे ५ दिनमें, रोगी मरे यह अग्निरोहिणी नामक त्रिदोषज पिडिका असाध्य है यह कठिन है॥

अग्निरोहिणीकी चिकित्सा।

पित्तवीसर्पविधिनासाधयेदग्निरोहिणीं। रोहिण्यांलंघनंकुर्याद्र क्तमोक्षश्चरूक्षणं। शरीरस्यचसंशुद्धितांतुवृद्धांपरित्यजेत् ॥

अर्थ-अग्निरोहिणीपर पित्तविसर्पकी चिकित्सा करे तथा प्रथम लंघन, रक्त-मोक्ष और रूक्षणविधि करे, तथा शरीरकी शुद्धि करके फिर चिकित्सा करे और यदि अग्निरोहिणी बढगई होय तो उसको असाध्य जानके त्याग देय ॥

चिप्य।

नखमांसमधिष्ठायवातपित्तेचदेहिनाम्।
कुर्वातेदाहपाकौचतंव्याधिंचिप्यमादिशेत् ॥
तदेवाल्पतरैर्दोषैःकुनखंपरुषंवदेत् ॥

अर्थ-वायु और पित्त नखोंके मांसमें स्थित होकर दाह और पाकको करे, इस रोगको चिप्य ऐसा कहतेहैं यह अल्पदोषोंसे होयतो इसको कुनखकहतेहै॥

चिप्यकुनखकी चिकित्सा।

चिप्यंरुधिरमोक्षेणशोधनेनाप्युपाचरेत्। गतोष्माणमथैनंतुसे चयेदुष्णवारिणा॥शस्त्रेणापियथायोग्यमुच्छिद्यस्रावयेत्ततः॥ व्रणोक्तेनविधानेनरोपयेत्तुविचक्षणः॥

अर्थ-चिप्यका रुधिर निकालके शोधन करे रुधिर निकालके उसमेंसे जब गरमी निकल जाय तब गरम जलसे सेचन करे, तथा शस्त्रसे यथायोग्य काटकर रक्तस्राव करके व्रणके ऊपर जो औषधी कहीहैं वो करे तथा रोपणविधि करे॥

हरिद्रादि कल्क।

स्वरसेनहरिद्रायाःपात्रेकृत्वायसेभयाम्।
घृष्ट्वातज्जेनकल्केनलिंप्योच्चिप्यंपुनःपुनः॥

अर्थ-हलदीके स्वरसमें हरडका चूर्ण डालके उसको लोहके पात्रमें खरल करे उस कल्कसे चिप्यको वारंवार लेप करे॥

अंगुलीवेष्टकपर।

काश्मर्याःसप्तभिःपत्रैःकोमलैःपरिवेष्टितः।
अंगुलीवेष्टकःपुंसांध्रुवमाशुप्रशाम्यति॥

अर्थ-कंभारीके कोमल सात पत्ते ले उंगलीको लपेटके बाँध देवे तो उंगली वेष्टक रोग शीघ्र शांतिहोय ॥

कुनखपर।

श्लेष्मविद्रधिवच्चैवकुनखंसमुपाचरेत् ॥ नखकोटिप्रविष्टेनटंकणे ननशाम्यति। कुनखश्चेत्तदाशैलःसलिलेप्लुवतेपिच ॥

अर्थ-कुनखपर कफविद्रधिकी क्रिया करे और नखकी बगलमें सुहागरेका चूर्ण भरे तो कुनखका नाश होय यदि असा न होयतो पर्वत पानीपर तरे॥

अनुशयी।

गंभीरामल्पसंरंभांसवर्णामुपरिस्थिताम्।
पादस्यानुशयींतांतुविद्यादंतःप्रपाकिनीम् ॥

अर्थ-पैरोमें त्वचाके समान वर्ण यत्किंचित् सूजन युक्त, भीतरसे पकीजो पिडिका होय, उस्को अनुशयी ऐसे कहते है ॥

अनुशयीकी चिकित्सा।

हरेदनुशयींवैद्यःक्रिययाश्लेष्मविद्रधेः ॥

अर्थ-वैद्यको अनुशई व्याधिका कफ विद्रधिके ऊपरका उपचारसे शमनकरे।

विदारिका।

विदारिकंदवद्वृत्ताकक्षावंक्षणसंधिषु।
विदारीकाभवेद्रक्तासर्वजासर्वलक्षणा ॥

अर्थ-विदारी कंदके समान गोल, कांखमें अथवा वंक्षण स्थानमें जो गांठ तामेके रंग कीसी होय, उसको विदारिका ऐसे कहते हैं यह सन्निपातसे होय है अर्थात् इसमें तीनों दोषोंके लक्षण होत है ॥

विदारिकाकी चिकित्सा।

विदारिकायांप्रथमंजलौकायोजनंहितम्।
पाटनंचविपक्वायांततोव्रणविधिःस्मृतः ॥

अर्थ-विदारिका पर प्रथम जोख लगायके रुधिर निकाले तो हितकारी होय तथा उसके पकनेसे उसमें चीरा देकर व्रणोक्त क्रिया करे ॥

सामान्य यत्न।

जयेद्विदारिकांलेपैःशिग्रुदेवद्रुमोद्भवैः ॥

अर्थ-विदारिका पर सहंजना, देवदार, इनका लेप करके जीते ॥

शर्करार्बुद।

**दुर्गंधिक्लिन्नमत्यर्थंनानावर्णंततःशिराः।**
**सृजंतिरक्तंसहसातद्विद्याच्छर्करार्बुदम्॥**

अर्थ-शर्करा होनेके अनंतर नाडियोंसे दुर्गन्ध क्लेदयुक्त अनेक प्रकारके वर्णका ( घृत, मेद, और वसा इनके वर्णका ) रुधिर स्रवे, उसको शर्करार्बुद कहते हैं, परंतु भोजने[1] शर्करार्बुदको शर्करा रोगके अन्तर्गत कहा है॥

शर्करा।

**प्राप्यमांसंशिराःस्नायुःश्लेष्मामेदस्तथानिलः। ग्रंथिंकरोत्यसौ भिन्नोमधुसर्पिर्वसानिभम्॥ स्रवत्यास्रावमनिलस्तत्रवृद्धिंगतः पुनः। मांसंविशोष्यग्रथितांशर्करांजनयेत्ततः॥**

अर्थ-कफ मेद और वायु ये मांस शिरा और स्नायु इनमें प्राप्त हो गांठ बांधते हैं, जब वो फूटे तब उसमेंसे सहत, घृत, चर्बी, इनके समान स्राव हो तिस वक्त वायु पुनः बढकर मांसको सुखाय उसकी बारीक खिचीसी गांठ करे उसको शर्करा कहते है॥

शर्करार्बुदकी चिकित्सा।

**मेदार्बुदविधानेनसाधयेच्छर्करार्बुदम्॥**

अर्थ-शर्करार्बुद पर मेदार्बुदकी चिकित्सा करे॥

पाददारी।

**परिक्रमणशीलस्यवायुरत्यर्थरूक्षयोः।**
**पादयोःकुरुतेदारींसरुजांतलसंश्रिताम्॥**

अर्थ-जिस पुरुषकी बहुत चलना पडे है उसके पैर वायुके योगसे अत्यंत रूक्ष होकर पैरोंके तलुओंको विदीर्ण कर दे ( फाड दे ) उसको पाददारी कहते हैं अर्थात् बिवाई कहते हैं विपादिका कुष्ठ फटे नहीं है, फूटे निकले है यह इसमें भेद जानना॥

चिकित्सा।

**पाददार्यांशिरांप्राज्ञोमोक्षयेत्तलशोधिनीं।**
**स्नेहस्वेदोपपन्नौतुपादौवालेपयेन्मुहुः॥**

अर्थ-पाददारी रोग होनेसे पैरोंके तलवाकी शिरावेधके रुधिर निकाले और पैरोंके स्नेह( चिकनाई ) लगायके सेके अर्थात् पसीने निकाले और औषधोंका लेप करे॥

---

[1] तमेव भिन्नदुर्गन्धं पूयभेदोनिभं शिरा। स्रवति स्रावमनिशं तदास्याच्छर्करार्बुदम्॥

मधूच्छिष्टादिलेप।

मधूच्छिष्टवसामज्जाघृतक्षारविमिश्रितैः ॥ सर्जाह्वसिंधूद्भवयो श्चूर्णमधुघृतप्लुतम् ॥ निर्मथ्यकटुतैलाक्तंहितंपादप्रमार्जनम् ॥

अर्थ-मोम, चर्बी, मज्जा, घी, क्षार इनमें राल तथा सेंधानिमकका चूर्ण और सहत सरसोंका तेल इन सबको एकत्र करके खरल करे फिर पैरोंके लगावे तो पाददारी दूर होय ॥

मदनादिलेप।

मदनसैंधवगुग्गुलुगैरिकाज्यमधुवालकपंकविलेपनात्। स्फुटितमप्यखिलंचरणद्वयंविकचतामरसप्रतिमंभवेत् ॥

अर्थ-मैनफल, सेंधानिमक, गूगल, गेरू, नेत्रवाला इनका चूर्ण, सहत और घी इनमें मिलायके लेप करे तो दोनों पैरोंका फटना दूर होय और पैर कमलके समान कोमल होवे।

मध्वादिलेप।

मधुसिक्थकसैंधवघृतगुडमहिषाख्यरालनिर्यासैः। गैरिकसहितैर्लेपः पादस्फुटनापहः सिद्धः ॥

अर्थ-सहत, मोम, सेंधानिमक, घी, गुड, गूगल, राल और गेरू इनको एकत्र करके लेप करे, तो पैरोंके फटनेको नाश करे।

उपोदिकादि तैल।

उपोदिकासर्षपनिंबमोचककारु(?)भस्मतोयैः। तैलंविपक्वंलवणेनयुक्तंतत्पाददारींविनिहंतिसद्यः ॥

अर्थ-पोईका शोक, शिरस, नींबकी छाल, मोचरस, ककोंडा, खीरा, राखका पानी, तेल और निमक इनको एकत्र मिलायके तेलको पचावे, जब तेल सिद्ध हो जावे तब उतारके पाददारीपर लगावे तो तत्काल पाददारीका नाश करे ॥

मदनादि लेप।

मदनंचतथासिक्थंसामुद्रलवणंतथा। महिषीनवनीतेनसंतप्तं लेपनेहितम्। सप्ताहात्स्फुटितौपादौजायतेकमलोपमौ ॥

अर्थ-मैनफल, मोम, निमक इन सबको भैंसके मक्खनमें मिलाय अग्नि-पर गरम करके लेप करे, हितकारी होय, तथा पैर सात दिनमें कमलके समान होवे ॥

सैंधवादि लेप।

सैंधवंचंदनंरालंमधुसर्पिः पुरोगुडं।
गैरिकंस्फुटितौपादौलिप्तौस्यात्पंकजोपमौ ॥

अर्थ–सैंधानिमक, चंदन, राल, सहत, घी, गूगल, गुड, और गेरू इनका लेप करे तो फटनेवाले पैर कमलके समान नरम होवे ॥

कदर।

शर्करोन्मथितेपादेक्षतेवाकंटकादिभिः।
ग्रंथिःकीलवदुत्पन्नोजायतेकदरंतुतत् ॥

अर्थ–पैरोंमें कंकर छिदनेसे अथवा काँटे लगनेसे बेरके समान ऊंची गांठ प्रगट होय, उसको कदर अर्थात् टेक कहते है अथवा " ग्रन्थिः कीलवदुत्पन्नो " इस जगे ' *ग्रन्थिः कीलवदुत्सन्नो* ' ऐसाभी पाठ है अर्थात् कीलके समान जो गांठ होय उसको कदर कहते हैं यह कदर रोग हाथोंमेभी होय है सो भोजने[1] लिखाभी है ॥

चिकित्सा।

दहेत्कदरमुद्धृत्यतैलेनदहनेनवा ॥

अर्थ–कदरको काटके तेलसे अथवा अग्निसे दाह करे ॥

अलसनिदान ( खारुए )

क्लिन्नांगुल्यंतरौपादौकंडूदाहरुजान्वितौ।
दुष्टकर्दमसंस्पर्शादलसंतंविभावयेत् ॥

अर्थ–दुष्ट कीचमे डोलनेसे ( वर्षा आदिका पानी और सडीकीचमे डोलनेसे ) पैरोकी उंगली गीली रहनेसे, उंगलियोंके बीचमे ( सफेद सफेद चकत्ता हो जाय ) उन्मे खुजली, दाह और गीलापन होय तथा पीडा होय, उसको अलस अर्थात् खारुआ कहते हे ये कफरक्तके दोषसे होता है ॥

अलसचिकित्सा।

पादौसिक्त्वारनालेनलेपनंत्वलसेहितम्। पटोलकुनटीनिंबरोचनामरिचैस्तिलैः॥ क्षुद्रास्वरससिद्धेनकटुतैलेनलेपयेत्। ततःकासीसकुनटीतिलचूर्णैर्विचूर्णयेत् ॥

---

१ हस्तयोः पादयोश्चापि गंभीरानुगतं स्थिरम्। मांसकीलं जनयतः कुपितौ कफमारुतौ॥ यच्छल्यमिव तं देशं मन्यते तेन पीडितम्। शर्कराकदरं केचिन्मन्यते वातकण्टकम्॥

अर्थ-अलस व्याधिपर पैरोंमें कांजी लगाय फिर पटोलपत्र, मनसिल, नीमकी छाल, गोरोचन, मिरच, तिल, और कटेरीका स्वरस इसमें सरसोंक, तेल मिलायके सिद्ध करे, इसको पैरोंके लगावे पश्चात् हीराकसीस, मनसिल और तिलोंका ये ऊपरसें मसल देवे ॥

करंजादिलेप।

करंजबीजंरजनीकासीसंपद्मकंमधु। रोचनाहरितालंचलेपोयमलसेहितः॥

अर्थ-अलस व्याधिपर कंजेके बीज, हलदी, हीराकसीस, पद्माख, सहत गोरोचन और हरताल इनका लेप करे तो हितकारी होय ॥

इन्द्रलुप्त।

रोमकूपानुगंपित्तंवातेनसहमूर्च्छितम्। प्रच्यावयतिरोमाणि ततःश्लेष्मासशोणितः॥ रुणद्धिरोमकूपांस्तुततोन्येपामसंभवः। तदिंद्रलुप्तंखालित्यंप्राहुश्चाचेतिचापरे॥

अर्थ-पित्तवादीके साथ कुपित होकर रोमकूपोंमें अर्थात् बालोंके छिद्रोंमें प्राप्त हो, तब मस्तक अथवा अन्य स्थानके बाल झडने लगे, पीछे कफ और रुधिर रोमकूप कहिये बालोंके प्रगट होनेके स्थानको रोकदे, उस्से फिर बाल नहीं ऊगे, इस रोगको इन्द्रलुप्त खालित्य चाचा ( चाई ) कहते है। यह रोग स्त्रियोंके नहीं होय, इसका कारण यह है कि, उन्का रुधिर महीनेके महीने शुद्ध होतारहै है और निकलरहै है,इसीसे रोमकुपोंको नहीं रोकै है सो विदेहाचार्यने लिखाभीहै और इसी रोगको खालित्य और रुह्या कहतेहैं, सो भोजने लिखाहै परंतु कार्तिकाचार्य कहते हैं कि, इन्द्रलुप्त रोग मूछ डाढीमें होयहै और खालित्य रोग शिरमें होय है और रुह्यारोग पीडासहित होयहै ॥

यत्न।

इन्द्रलुप्तापहोलेपोमधुनाबृहतीरसः। गुंजामूलंफलंवापिभल्लातकरसोपिवा। लेपःसनवनीतोवाश्वेताश्वखुरजामपी॥

अर्थ-इन्द्रलुप्तपर कटेरीका रस अथवा गुंजाकी जड अथवा फल, अथवा भिलायेका रस इनको सहतसे अथवा सपेद घोडेका खुर जलायके उसकी राख मक्खनमें खरलकर लेप करे ॥

१ अत्यंतसुकुमाराणां रजो दुष्टं स्रवतिच। अन्यायामवतां यस्मात्तस्मान्न खलति स्त्रियः।

लेप।

हस्तिदंतमषींकृत्वाछागदुग्धंरसांजनम्।
रोमाण्येतेनजायंतेलेपात्पाणितलेष्वपि॥

अर्थ-हाथीदांतको भून उसकी स्याही, बकरीका दूध, और रसोत इनको एकत्र कर लेप करे, इससे पैरके तलवाओंमेंभी बाल आवे॥

तिक्तादिस्वरस।

तिक्तपटोलीपत्रस्वरसैर्घृष्टाशमंयाति।
चिरकालजापिनिरुजंनियतंदिवसत्रयेणैव॥

अर्थ-इन्द्रलुप्तपर परवलके पत्तोंका स्वरस चुपडे, तो तीन दिनमें बहुत दिनकीभी इन्द्रलुप्त दूर होय॥

गोक्षुरादिलेप।

गोक्षुरस्तिलपुष्पाणितुल्येचमधुसर्पिषी।
शिरःप्रलेपितंतेनकेशैःसमपचीयते॥

अर्थ-गोखरू, तिलके फूल, सहत और घी ये पदार्थ समान भागले मस्तकपर लेपकरे तो बाल उत्पन्न होवे॥

जात्यादि तैल।

जातीकरंजवरुणकरवीराग्रेपाचितम्।
तैलमभ्यंजनाद्धंतिइंद्रलुप्तंनसंशयः॥

अर्थ-चमेली, करंज, वरना, और कनेर इनके रसमें तेल डालके पचावे, इसको लगावे तो इन्द्रलुप्त नाश होय इसमें संदेह नहीं है॥

स्नुहीदुग्धादि लेप।

स्नुहीपयःपयोर्कस्याप्मार्कवोलांगलीविषम्। अजामूत्रंसगोमूत्रंरक्तिकासेंद्रवारुणी॥ सिद्धार्थकस्तीक्ष्णगंधासम्यगेभिर्विपाचितम्। तैलंभवतिनियमात्स्वालित्यव्याधिनाशनम्॥

अर्थ-थूहरका दूध, आकका दूध, और भांगरा, कलयारी, सिंगिया विष गोमूत्र बकरीका मूत्र, घुंघची, इन्द्रायन, सपेदसरसो, सपेदवच, इनमें तेल डालके पचावे, तो यह नियमसे खल्वाटपनेको नाश करे॥

दारुण।

दारुणाकंडुराख्क्षाकेशभूमिर्विपच्यते।
कफमारुतकोपेनविद्यादारुणकंतुतत्॥

अर्थ-कफवायुके कोपसे केशोंकी जमीन अति कठिन होकर खुजावे, खरदरी होय, तथा बारीक फुंसी होकर पके, उसको दारुणक ऐसे कहते हैं, कफ वातके कोपसे यह राग होय है इसका कारण यह है कि विना पित्तके पाक नहीं होय, सो विदेहने[1] कहाभी है ॥

चिकित्सा।

दुग्धेनखाखसंबीजंप्रलेपाद्दारुणंहरेत् ॥

अर्थ-खसखसको दूधमें पीसके लेप करे तो दारुणका नाश करे ॥

कटकार्यादि लेप।

कंटकारीफलरसैस्तुल्यंतैलंविपाचयेत्।
जपापुष्पद्रवैर्वाथतल्लेपोदारुणप्रणुत् ॥

अर्थ-कटेरीके रसमें अथवा गुडहरके फूलोंके रसमें समान तेल डालके पचावे इसका लेप करनेसे दारुण रोगका नाश होय ॥

प्रियालादिलेप।

कार्योदारुणकेमूर्ध्निप्रलेपोमधुसंयुतः। प्रियालबीजमधुककुष्ठमाषैःससैंधवैः। कांजिकैस्तुत्रिसप्ताहंलेपोदारुणकापहः ॥

अर्थ-चिरोजी, मुलहटी, कूठ, उडद, सैंधानिमक, और कांजी इन सबको एकत्र पीस इसमें सहत डालके२१ दिन लेप करे तो दारुण रोगका नाश होय।

आम्रबीजादि लेप।

आम्रबीजस्यचूर्णंतुशिवाचूर्णसमंद्वयम्।
दुग्धपिष्टप्रलेपोयंदारुणंहंतिदारुणम् ॥

अर्थ-आम्रकी गुठली तथा हरडका समान भाग चूर्ण दूधमें पीसके लेप करे तो उग्र दारुणका नाश करे ॥

भृंगराज तैल।

भृंगराजरसेनैवलोहकिट्टफलत्रिकम्। सारिवाचपचेत्कल्कैस्तैलंदारुणनाशनम्। अकालपलितंकंडूमिंद्रलुप्तंचनाशयेत् ॥

अर्थ-भांगरेका रस, लोहेकी कीट, हरड, बहेडा, आवला और सारिवा, इनके कल्कमें तेल डालके पचावे जब सिद्ध हो जावे, तब इसका लेप करे तो दारुण, अकालमें बालोंका सपेद होना, कंडू और इन्द्रलुप्त, इनको नाश करे ॥

---

१ यदन्नपटलाभाससरजस्कशिरस्त्वचि। परुषायतेजतोस्तस्यरूपंविशोषत ॥ तोदे समन्वितवातसकण्डूगौरवंकफात्। सपित्तसदाहातिरोगपित्तासृजंतथा ॥

गुंजादि तैल।

गुंजाफलैःशृतंतैलंभृंगराजरसेनच।
कंडूदारुणहृत्कुष्ठकपालव्याधिनाशनम्॥

अर्थ-भांगरेका रस, घूंघचीका कल्क, इनमें तेल मिलायके सिद्ध करे, यह कंडू, दारुण, कोढ, और मस्तककी व्याधि इनको नाश करे॥

अरूंपिका।

अरूंपिबहुवक्त्राणिबहुक्लेदानिमूर्धनि।
कफासृक्कृमिकोपेननृणांविद्यादरूंपिकाम्॥

अर्थ-रुधिर कफ और कृमि इनके कोपसे माथेमें बहुत फुंसी हो जायँ, इनमेंसे चेप विशेष निकरे और क्लेद युक्त होंय इन फुंसीयोंको अथवा व्रणोंको अरूंपिका कहते हैं॥

चिकित्सा।

नीलोत्पलस्यांकिंजल्कोधात्रीफलसमन्वितः।
यष्टीमधुकयुक्तश्चलेपाद्धन्यादरूंपिकाम्॥

अर्थ-नीले कमलकी केशर, आवले और मुलहटी, इनका लेप करे तो अरूंपिकाका नाश होय॥

त्रिफलादि तैल।

त्रिफलायारजोयष्टिमार्कवोतालसारिका।
सैंधवंपकमेतैस्तुलेपाद्धन्यादरूंपिका॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आँवला, मुलहटी, भाँगरो, नीले कमल, सारिवा और सैंधानिमक इनके कल्कमें तेल सिद्ध करके लेप करे, तो अरूंपिकाको नाश करे॥

पिण्याकादि लेप।

पुराणमपिपिण्याकंपुरीषंकुक्कुटस्यच।
मूत्रपिष्टःप्रलेपोयंशीघ्रंहन्यादरूंपिकाम्॥

अर्थ-पुरानी खल और मुरगेकी विष्ठा इनको मूत्रमें खरल करके लेप करे तो तत्काल अरूंपिका नाश करे॥

सामान्य यत्न।

अरूंपिकायांरुधिरेवसिक्तेशिराव्यधेनाथजलौकयावा।
निंबांबुसिक्तंशिरसिप्रलेपादयोश्ववर्चोरससैंधवाभ्याम्॥

अर्थ-अरुंपिका होनेसे फस्त खोले, अथवा जोख लगायके रुधिर निकाल-डाले; तथा नींबके रससे छिडके और घोडेके लीदमेंके रसमें सैंधानिमक डालके लेप करे ॥

हरिद्रादि तैल ।

हरीद्राद्वयभूनिंबत्रिफलारिष्टचंदनैः ।
एतत्तैलमरूंषीणांसिद्धमभ्यंजनेहितम् ॥

अर्थ-हलदी, दारुहलदी, चिरायता, हरड, बहेडा, आँवला, नींबकी छाल और चंदन इनके काढेमें अथवा कल्कमें तेल डालके पचावे, इसका लेप करे तो अरुंषिका नष्ट होय ॥

खदिरादि लेप ।

खदिरारिष्टजंबूनांत्वग्भिर्वामूत्रसंयुतैः।
कुटजत्वक्सैंधवंवालेपाद्धन्यादरुंपिकाम् ॥

अर्थ-खैर, नींबकी छाल, जामुन, इनकी छाल, गोमूत्र, कूडाकी छाल और सैंधानिमक इनका लेप अरुंपिकाको नाश करे ॥

पलित ( बालोंका सपेद होना ) ।

क्रोधशोकश्रमकृतःशरीरोष्माशिरोगतः ।
पित्तंचकेशान्पचातिपलितंतेनजायते ॥

अर्थ-क्रोध शोक और श्रमके करनेसे, उत्पन्न भई जो शरीरउष्मा (गरमी) और पित्तसो मस्तकमें जायकर बालोंको पकायदे, अर्थात् सपेद करदे उस करके यह पलित रोग होयहै पलित रोगपर मधुकोशटीकाकारने तथा भाव-प्रकाशने शास्त्रार्थ लिखा है ॥

अयादि लेप ।

अयोरजोभृंगराजस्त्रिफलाकृष्णमृत्तिका ॥
स्थितमिक्षुरसेमासंलेपनात्पलितंजयेत् ॥

अर्थ-लोहेका चूर्ण, भाँगरा, हरड, बहेडा आँवला, और काली मिट्टी इन सबको ईखके रसमें पीसके एक महिने लेप करे तो पलितताको नाश करे ॥

धात्र्यादिलेप ।

धात्रीफलद्वयंपथ्येद्वेतथैकंचबिभीतकम् । पंचाम्रमज्जालोहस्य कर्षैकंचप्रदापयेत् ॥ पिष्टालोहमयेभांडेस्थापयेद्दुषितंनिशि ।
लेपोयंहंतिनचिरादकालपलितंमहत् ॥

अर्थ-आँवले ८ तोले, हरड ८ तोले, बहेडा ४ तोले, आमकी गुठली २० तोले, लोहचूरा १ तोले, इन सबको एकत्र पीस कल्क करके लोहेके बासनमें धर रखे, जब एकरात्रि बीत जावे तब इसका लेप करे, तो अकालमें केशोंका पकना नाश होय ॥

निंबतैलयोग।

निंबस्यतैलंप्रकृतिस्थमेवनस्यंविधेयंविधिनायथावत्।
मासेनगोक्षीरभुजोनरस्यचिरात्प्रभूतंपलितंनिहंति॥

अर्थ-केवल नींबका तेल विधिपूर्वक निकालके केशोंपर लेप करे, नस्य देवे, और दूधभात भोजन करे तो एक महिनेमें सब बाल पक गए होय तो वोभी काले होय ॥

त्रिफलादि लेप।

त्रिफलानीलिकापत्रंभृंगराजोऽयसोरजः।
अविमूत्रेणसंपिष्टंलेपात्कृष्णीकरंपरम्॥

अर्थ-त्रिफला, नीलके पत्ते, भाँगरा, लोहका चूर्ण, इनको बकरीके मूतमें पीसके लेप करे, तो बालोंको अत्यंत काले करे ॥

काश्मर्यादि तैल।

काश्मर्यमूलमादौसहचरकुसुमंकेतकस्यापिमूलंलौहंचूर्णंसभृं
गंत्रिफलजलयुतंतैलमेभिः पचेद्यः। कृत्वालोहस्यभांडेक्षिति
तलनिहितंस्थापयेन्मासमेकंकेशाःकाशप्रकाशाअपिमधुपनि
भाअस्ययोगाद्भवंति॥

अर्थ-कंभारीकी जड, पीयावाँसेके फूल केतकीकी जड, लोहेका चूर्ण, भाँगरा और त्रिफलेका काढा इनमें तेल डालके पचावे, फिर इसको मुख बंद पात्रमें भर १ महिने पृथ्वीमें गडा रहने दे, फिर बालोंको लगावे तो काँसके समान पकके सपेद हुए बाल भौंराके समान काले हो जावे ॥

तारुण्यपिटिका।

शाल्मलीकंटकप्रख्याःकफमारुतकोपजाः।
जायंतेपिडिकायूनांविज्ञेयामुखदूषिकाः॥

अर्थ-कफ वायुके कोपसे सेमरके काँटेके समान तरुण (जवान) पुरुषके मुखके ऊपर जो फुंसी होय उनको मुखदूषिका अर्थात् मुहाँसे कहते हैं इनके होनेसे मुख बुरा होजाता है ॥

चिकित्सा।

युवानपिटिकान्यच्छनीलीव्यंगाःसशर्कराः।
शिरावेधैःप्रलेपैश्चजयेदभ्यंजनैस्तथा॥

अर्थ-तारुण्यपिटिका, न्यच्छ, नीलीव्यंग और शर्करा ये व्याधि, फस्त-खोलै, लेप और अभ्यंजन इनसे जीते॥

जातीफलादिलेप।

जातीफलंचंदनंचमरिचंसहपेषितम्।
मुखेलेपेनहंत्याशुपिटिकांयौवनोद्भवाम्॥

अर्थ-जायफल, चंदन, मिरच इनको एकत्र पीस मुखपर लेपकरे तो शीघ्र तारुण्यपिटिका नष्ट होवे॥

लोध्रादिलेप।

लोध्रधान्यवचालेपस्तारुण्यपिटिकापहः।
तद्वद्गोरोचनायुक्तंमरिचंमुखलेपनात्॥

अर्थ-लोध, धनिया, वच, इनका अथवा गोरोचन और मिरच, इनका लेप तरुणावस्थाकी पिटिकाओंको नाश करे॥

सिद्धार्थादिलेप।

सिद्धार्थकवचालोध्रसैंधवैश्चप्रलेपनम्। गव्येनचार्जुनत्वग्वा
मंजिष्ठावासमाक्षिका॥कंटकैःशाल्मलेर्यश्चक्षीरपिष्टैःप्रलेपयेत्।
मुखेतस्यापिपिटिकाःसंक्षयंयांत्यसंशयम्॥

अर्थ-सपेद सरसों, वच, लोध, सेधानिमक इनको गौके दूधमें पीसकै इसको अथवा कोह वृक्षकी छालको दूधमें पीस उसको अथवा सहत और मजीठ, इनका लेप करै अथवा सेमरके काँटे दूधमें पीस लेप करे तो तरुण-ताके मुहाँसे नष्ट होवे॥

पद्मिनीकंटक।

कंटकैराचितंवृत्तंमंडलंपांडुकंडुरम्।
पद्मिनीकंटकप्रख्यैस्तदाख्यंकफवातजम्॥

अर्थ-कमलके काँटेके समान काँटे चारों ओर युक्त हों, गोल पीले रंगका, खुजली जिसमें चलती होय, ऐसा एकमंडल होय, उसको पद्मिनीकंटक ऐसे कहते है यह कफ वायुसें होय है॥

व्यंग।

क्रोधायासप्रकुपितोवायुःपित्तेनसंयुतः। मुखमागत्यसहसामंडलंविसृजत्यतः। नीरुजंतनुकंश्यावंमुखेव्यंगंतमादिशेत् ॥

अर्थ-क्रोध और श्रम इन्से कुपितभया वायु सो पित्त संयुक्त होकर मुखमें प्राप्त होकर एक मंडल उत्पन्न करे वो दूखे नहीं वो पतला तथा श्यामवर्ण होय उस्को व्यंग ऐसे कहते हैं ॥

चिकित्सा।

त्रिभुवनविजयापत्रंमूलंस्थविरस्यशिंशपांचैभिः। उद्वर्तनंविरचितंन्यच्छव्यंगापहंसिद्धम् ॥

अर्थ-त्रिभुवनविजया (भांग) के पत्ते, देवदारुकी जड और सीसो, इनको पीस मुखपर मालिस करे अर्थात् उबटना करे तो न्यच्छ, व्यंग, इनको नाश करे ॥

वटांकुरादि लेप।

वटांकुरामसूराश्चप्रलेपाव्यंगनाशनाः ॥ व्यंगेमंजिष्टयालेपः प्रशस्तोमधुयुक्तया ॥

अर्थ-बडके अंकुर, मसूर, इनको अथवा सहतसे मजीठका लेप करे तो व्यंग (झाई)का नाश होय ॥

अर्जुनत्वगादि लेप।

व्यंगेषुचार्जुनत्वक्वमंजिष्ठावृषमाक्षिकैःलेपः सनवनीतोवाश्वेताश्वखुरजामपी ॥ व्यंगानांलेपनंशस्तंशशस्यरुधिरेणवा। वरुणास्यकषायेणमुखंप्रक्षाल्यलेपयेत् ॥

अर्थ-मुखपर झाई होनेसे मजीठ, अडूसा और सहत इनका अथवा घोडेके सुपेद खुरकी स्याहीको मक्खनमें खरल करके लेप करे, अथवा ससेका रुधिर लगावे, अथवा वरनाके काढेसे मुखको धोवे तो व्यंगका नाश होय ॥

जातीफलादि लेप।

वटस्यपांडुपत्राणिमालतीरक्तचंदनम्। कुष्ठंकालीयकंलोध्रमेभिर्लेपःप्रयोजयेत्। युवानपिटिकानांतुव्यंगानांचविनाशकः॥

अर्थ-जायफलका लेपकरे तो व्यंगका नाश होय। तथा नीली और हल्दी इनके चूर्णको आकके दुधमें खरल करके लेपकरे तो बहुत दिनकी मुखकी काली विनाश होय।

मसूरादिलेप।

मातुलिंगजटाःसर्पिःशिलागोशकृतोरसः।
मुखकांतिकरोलेपःपिटिकाव्यंगकालजित्॥

अर्थ-मसूरको दूधमें पीस उसमें घी डाल सात दिन लेप करे तो मुख कमलके पत्रके समान होय॥

नीलिका।

कृष्णामेवंगुणांगात्रेमुखेवानीलिकांविदुः

अर्थ--ऊपर लिखे अनुसार जो काले मंडल ( काले चकत्ते ) अंगमें अथवा मुख पर होय उसको नीलिका कहते हैं॥

कुंकुमादितैल।

कुंकुमंचंदनंलोध्रंपतंगंरक्तचंदनं।कासीसकमुशीरंचमंजिष्ठा मधुयष्टिका॥पत्रकंपद्मकंपद्मंकुष्ठंगोरोचनंनिशा।लाक्षादारु हरिद्राचगैरिकंनागकेशरं॥ पलाशकुसुमंचापिप्रियंगुश्चवटां कुराः।मालतीचमधूच्छिष्टंसर्षपाःसुरभिर्वचा॥चतुर्गुणपयः पिष्टैरेतैरक्षमितैः पृथक्। पचेन्मंदाग्निनावैद्यस्तैलंप्रस्थद्वयो न्मितं॥ वदनाभ्यंजनादेतद्व्यंगंनीलिकयासह। तिलकं मषकंन्यच्छंनाशयेन्मुखदूषिकां॥ पद्मिनीकंटकंवापिहरेज्जं तुमणितथा।विदध्याद्वदनंपूर्णचंद्रमंडलसुंदरम्॥

अर्थ-केशर, चंदन, लोध, पतंग, लालचंदन, दारुहलदी, खस, मजीठ, मुलहटी, पत्रज, पद्माख, कमल, कूठ, गोरोचन, हलदी, दारु हालदी, गेरू, नागकेशर, पलासके फूल, फूलप्रियंगु, बड़के कोंपलें, मालती, सहत, सरसों, तुलसी, वच, ये प्रत्येक तोले २ लेय, चौगुना जल डालके काढाकरे,इसमें १२८ तोले तेलडालके मंदाग्निसे पचावे इसको मुखपर लगावेतो व्यंग,नीलि, तिल, मस्सा, न्यच्छ, तरुणताके मुहासे, पद्मनीकंटक, और जंतुमणि इनका नाश करे। तथा मुखको चंद्रमाके समान स्वच्छ करे।

परिवर्तिका।

मर्दनात्पीडनाद्वापितथैवाप्यभिघाततः। मेढ्रचर्मयदावायु र्भजतेसर्वतश्चरन्॥ तदावातोपसृष्टत्वात्तच्चर्मपरिवर्ततेमणेर

धस्तात्कोशस्तुग्रंथिरूपेणलंबते ॥ सवेदनंसदाहंचपाकंचव्रज तिकाचित्॥परिवर्तिकेतितांविद्यात्सरुजंवातसंभवाम्। सकंडूः कठिनावापिसैवश्लेष्मसमुत्थिता ॥

अर्थ-लिंगको मर्दन करनेसे अथवा रगडनेसे अथवा लिंगमें किसी प्रकारकी चोट लगनेसे,व्यान वायु कुपित होकर उसके चर्ममें प्रवेश कर सर्वत्र विचरे उस समय वातसंस्पर्श हेतु करके लिंगकी चर्म पृथक् होजाय और शिश्नका कोश सूजकर मणिके नीचे गाँठके समान होकर लटके, उसमें पीडा होय दाह होय और कभी कभी वो पक जाय इस पीडाको परिवर्तिका कहतेहैं यह वातसे होय है और जो कफसे होय वो उसमें खुजली तथा कठिनता होय ॥

सामान्य यत्न।

स्वेदोपनाहौपरिवर्तिकायांकृत्वाससभ्यज्यघृतेनपश्चात्।
प्रवेशयेच्चर्मशनैःप्रविष्टेमपिस्तुपिष्टैरुपनाहयेत्तु ॥

अर्थ-परिवर्तिका व्याधिको सेक, तथा पिंडी, बांधके फिर घृतसे अभ्यंग करे फिर चर्मको धीरे २ प्रवेश करे फिर उडदकी पिठीकी पुलटिस बांधे ॥

प्रकारांतर।

परिवर्तेघृताभ्यक्तांसुस्विन्नामुपनाहयेत्। त्रिरात्रंपंचरात्रंवावा तघ्नैःशाल्वणादिभिः ॥ ततोभ्यज्यशनैश्चर्मवेशयेत्पीडयेन्म णिम्। प्रविष्टेचर्मणिमणौस्वेदयेदुपनाहयेत् ॥ दद्याद्वातहरांब स्तिंस्निग्धान्यन्नानिभोजयेत् ॥

अर्थ-परिवर्तिका रोगको घृतसे अभ्यंग करके फिर पसीने निकाले, तथा वातनाशक शाल्वणादि योगोसे तीन अथवा पांच दिन पुलटिस बांधे फिर अभ्यंग करके धीरे २ चर्मको चढावे तथा मणि (सुपारी) को दाबे, इस प्रकार मणि पर चर्म चढ जावे, तब फिर स्वेदन कर और पिंडी बांधे, तथा वातनाशक बस्ती करे तथा स्निग्धान्न भोजन करे ॥

अवपाटिका।

अल्पीयस्यांयदाहर्षाद्बलाद्गच्छेत्स्त्रियंनरः। हस्ताभिघातादथ वाचर्मण्युद्वर्तितेबलात् ॥ मर्दनात्पीडनाद्वापिशुक्रवेगविघात तः। यस्यावपाट्यतेचर्मतांविद्यादवपाटिकाम् ॥

अर्थ—जिसकी योनिका छिद्र बारीक होय, ऐसी स्त्रीसे बलपूर्वक मैथुन करनेसे अथवा हाथके अभिघातके ( चोटके ) बलसे लिंगके चामको उलटनेसे अथवा भीडनेसे अथवा जोर पूर्वक दाबनेसे अथवा शुक्रके वेगको धारण करनेसे उस पुरुषके लिंगकी चाम फट जाय इस पीडाको अवपाटिका कहते हैं यह अवपाटिका रोगमें तीनों दोषोंके लक्षण पृथक्पृथक् होते हैं यह मत भोजका है ॥

चिकित्सा।

स्नेहस्वेदैरिमांवैद्यश्चिकित्सेदवपाटिकाम् ॥

अर्थ—अवपाटिकाको स्नेहन और स्वेदन इन उपचारोंकरकै चिकित्साकरे॥

निरुद्ध प्रकाश।

वातोपसृष्टेमेढ्रेतुचर्मसंश्रयतेमणिम्।मणिश्चर्मोपनद्धस्तुमूत्रस्रोतोरुणद्धिच॥ निरुद्धप्रकृतेस्तस्मिन्मंदधारमवेदनम्। मूत्रंप्रवर्ततेजंतोर्मणिर्विव्रीयतेनच ॥ निरुद्धप्रकाशंविद्यात्सरुजंवातसंभवम् ॥

अर्थ—वायुके योगसे लिंग पीडित होनेसे चामडी सूजकर मणि भागमें प्राप्त होय, वो मणि चर्मके संकोच होनेसे मूत्रके मार्गको रोके तब मूत्रका रोध होय, तब उस पुरुषका मूत्र ठहर ठहर कर निकले, परन्तु पीडा नहीं होय, और मणि बाहर नहीं निकले, इस रोगयुक्त वातजन्य पीडाको निरुद्ध-प्रकाश कहते हैं चर्मके संकोच होनेको निरुद्ध कहते है, और मूत्रकी धार मंद निकालनेको प्रकाश कहते हैं, अवेदनम् यह जो मूलमें पाठ है इस जगे कोई ( सवेदनम् ) ऐसा कहते हैं । भोज आचार्यके मतसे कहते हैं सो भोज संहितामें लिखा भी है ॥

संनिरुद्धगुद।

वेगसंधारणाद्वायुर्विहतोगुदसंस्थितः । निरुणद्धिमहास्रोतःसूक्ष्मद्वारंकरोतिच॥ मार्गस्यसौक्ष्म्यात्कृच्छ्रेणपुरीषंतस्यगच्छति। सन्निरुद्धगुदंव्याधिमेनंविद्यात्सुदारुणम् ॥

---

१ मर्दना द्भिघाताद्वाकन्यायोनिमपीडनात्। लक्ष्यते यदि मेढ्रस्य वर्णभेदोर्विवक्षितम् ॥ अवपाटिकेतिताविघात्पृथग्दोषं समन्वितात्। वाताम्लाय ( ? ) रुजक्षाशूलानमोदकारिणी ॥ पित्तात्सदाहारक्ताद्वा ( दाहयुक्ती कठिना स्निग्धा ) कडूनत्यन्तवेदनी ( ? )। २ मेढ्रान्तेचर्मणियदा मारुत कुपितो भृशम्। द्वार निरुणद्धि शनैः प्रकाश च मुहुर्भवेत् ॥ शूल मूत्र यत्र कृच्छ्रात्प्रकाशन्तुयदाभवेत्। वातोपसृष्टमेढ्र च मणिर्न च विदीर्यते ॥ निरुद्ध च प्रकाशं च व्याधिं विद्यात्सुदारुणम्।

अर्थ-मलमूत्रादिकोंके वेग रोकनेसे गुदाश्रित अपान- वायु कुपित होकर, महास्रोत ( गुदा ) का अवरोध करे, और वो द्वारको छोटा करे, पीछे मार्ग छोटा होनेसे उस पुरुषका मल बडे कष्टसे बाहर निकले, इस भयंकर रोगको संनिरुद्ध गुद कहते है इस रोगमेंभी निरुद्ध प्रकाशके समान चर्मका संकोच होनेसे सन्निरुद्ध गुद होय है, अर्थात् अपान वायुके रुकनेसे पुरीष ( मल ) का अनिर्गम होय है ॥

चिकित्सा ।

सन्निरुद्धगुदेतैलैःसेकोवातहरैर्हितः ।
तथानिरुद्धप्रकाशक्रियापिकथिताहिता ॥

अर्थ-संनिरुद्धगुद व्याधि होनेसे वातनाशक तैल सिचन करे, और निरुद्धप्रकाशपर जो क्रिया कही है वो सब करे ॥

अहिपूतन।

शकृन्मूत्रसमायुक्तेऽधौतेऽपानेशिशोर्भवेत् । स्विन्नेवाह्याप्यमा नेवाकंडूरक्तकफोद्भवा ॥ ततःकंडूयनात्क्षिप्रंस्फोटाःस्रावश्च जायते । एकीभूतंव्रणैर्घोरंतंविद्यादहिपूतनम् ॥

अर्थ-बालकके मलमूत्र करनेके अनंतर गुदाके न धोनेसे, अथवा पसीना आनेसे तथा धोनेके अनन्तर रुधिर कफसे खुजली उत्पन्न होय तदनन्तर खुजा- नेसे शीघ्र फोडा उत्पन्न होय, और उनसे स्राव होय, पीछे ये सब मिलकर इस भयंकर व्याधिको प्रगट करें । इसे अहिपूतना कहते है, यह रोग बहुधा बाल लोम ( छोटे २ रोम ) में होय है भोज कहता है कि यह रोग दुष्ट स्तन्य- पान अर्थात् माताके दुष्ट दूधके पीनेसे बालकके होय हैं ॥

चिकित्सा ।

तत्रसंशोधनैः पूर्वंधात्रीस्तन्यंविशोधयेत् ।
त्रिफलाखदिरक्वाथैर्व्रणानांक्षालनंहितम् ॥

अर्थ-अहिपूतना व्याधि होनेसे शोधन करके माताके दूधको शोधन करे और त्रिफला, खैर, इनका काढा करके घावोंको धोवे तो हितकारी होय ॥

शंखादि लेप ।

शंखसौवीरयष्ट्याह्वैर्लेपःकार्योहिपूतने ॥

अर्थ-शंख, सुरमा और मुलहटी, इनका अहिपूतन व्याधिपर लेप करे ॥

पटोलादि क्वाथ ।

पटोलपत्रत्रिफलारसांजनविपाचितम् ।
पीतंघृतंनाशयतिकृच्छ्रमप्यहिपूतनम् ॥

अर्थ-पटोलपत्र, त्रिफला, और रसोत इनके कल्कमे घी डालके सिद्ध करे, तो यह कष्टसाध्य अहिपूतनापर पीवे, तो उसको नाश करे ॥

वृषणकच्छू।

स्नानोत्सादनहीनस्यमलोवृषणसंस्थितः। यदाप्रक्लिद्यतेस्वेदात्कंडूःसंजायतेतदा ॥ कंडूयनात्ततःक्षिप्रंस्फोटःस्रावश्चजायते ॥ प्राहुर्वृषणकच्छूंतांश्लेष्मरक्तप्रकोपजाम् ॥

अर्थ-जो मनुष्य स्नान करते समय लगे हुए मलको नहीं धोवे, उस पुरुषका मल अंडकोशोंमें संचित होय, पीछे वो पसीना आनेसे गीला होय, तब अंडकोशोंमें घोर पीडा होय, और खुजानेसे तत्काल फोडा होय, पीछे वो फोडा स्रवकर आपसमे मिल जाते है, कफ रक्तसे होनेवाली इस व्याधिको वृषणकच्छू कहते है ॥

सामान्य चिकित्सा।

भिषग्वृषणकच्छूंतुचिकित्सेत्पामरोगवत्।
अहिपूतननिर्दिष्टक्रिययापिचतांहरेत् ॥

अर्थ-वैद्य वृषणकच्छू रोगपर पामा रोगपर जो चिकित्सा कही है वो करे और अहि पूतनापर कही हुई क्रिया करे ॥

सर्जादि लेप।

सर्जाम्बुकुष्ठसैंधवसितसिद्धार्थैःप्रकल्पितोयोगः।
उद्वर्तनेननियतंशमयतिवृषणकंडूतिः ॥

अर्थ-राल, नेत्रवाला, कूठ, सेंधानिमक, सपेद सरसों, इनका यह योग लगानेसे नियमसे वृषणकच्छू अर्थात् पोतोंकी खुजलीको नाश करे ॥

कासीसादि लेप।

कासीसरोचनातुत्थहरितालरसांजनैः।
अम्लपिष्टैःप्रलेपोऽयंसुष्ककंड्वाहिपूतनैः ॥

अर्थ-हीराकसीस, गोरोचन, लीलाथोथा, हरताल और रसोत ये पदार्थ नीबके रसमें पीसके, अंडकोषोकी खुजली, और अहिपूतना व्याधिपर लेपकरे॥

गुदभ्रंश।

प्रवाहणातिसाराभ्यांनिर्गच्छतिगुदंबहिः।
रूक्षदुर्बलदेहस्यगुदभ्रंशंतमादिशेत् ॥

अर्थ-जिस पुरुषकी देह रूक्ष और अशक्त होय, उस पुरुषके प्रवाहन ( कुन्थन ) तथा अतीसार हेतुकर्के गुदा बाहर निकल आवे, अर्थात् कांच बाहर निकल आवे उस रोगको गुदभ्रंश रोग कहते हैं, इस रोगमें धातुक्षय होनेसे वात कुपित होय है ॥

चिकित्सा।

गुदभ्रंशेगुदंस्विन्नंस्नेहेनाक्तंप्रवेशयेत्।
प्रविष्टंरोधयेद्यत्नाद्व्यसच्छिद्रचर्मणा॥

अर्थ-जिस गुदा ( कांछ ) बाहर निकल आई हो उसको तैलादिक लगायके भीतर कर देवे जब भीतर चली जावे तब सछिद्र चमडेसें बांध देय॥

पद्मिनीपत्रयोग।

पद्मिन्याःकोमलंपत्रंयःखादेच्छर्करान्वितम्।
एतान्निश्चित्यनिर्दिष्टंनतस्यगुदनिर्गमः॥

अर्थ-कमलनीके कोमल पत्रको जो खांडमें मिलायके भक्षण करे उसके निश्चय पूर्वक गुदभ्रंश ( काछका निकलना ) कदाचित् नहीं होय ॥

मूषिकादिलेप।

मूषिकानांवसाभिर्वागुदभ्रंशेप्रलेपयेत्।
स्विन्नमूषकमांसेनअथवास्वेदयेद्गुदम्॥

अर्थ-कांछ निकल आई होयतो उसकी भीतर करके मूसेकी चर्बीलगावे, अथवा मूसेके मांससें गुदाको स्वेदन करे ॥

चांगेरी घृत।

चांगेरीकोलदध्याम्लनागरक्षारसंयुतम्।
घृतमुत्काथितंपेयंगुदभ्रंशरुजापहम्॥

अर्थ-चूका, बेर, दही, आंवी, सोंठ और क्षार इनसे घृतको सिद्ध करके गुदभ्रंश-पर मले, तो गुदाका निकलना दूर हो ॥

वृक्षाम्लादियोग।

वृक्षाम्लनलचांगेरीबिल्वपाठायवाग्रजम्।
तक्रेणशीलयेत्पायुभ्रंशार्तोनलदीपनं॥

अर्थ-तंतडीक, चित्रक, चूका, बेलगिरि, पाठ, और जवाखार इनको छाछमें पीसके पीवे, तो गुदभ्रंशको नाश कर के अग्निको दीपन करे ॥

मूषकतैल।

मूषकान्दशमूलानिगृण्हीयादुभयंसमं ॥ तयोःक्वाथेनकल्के नपचेत्तैलंयथोदितं॥ अभ्यंगात्तस्यतैलस्यगुदभ्रंशोविनयति। विनश्यतितथातेनगुदशूलोभगंदरः ॥ गुदंचगव्यपयसावेशये दविशंकितः दुःप्रवेशोगुदभ्रंशोविशत्याशुनसंशयः ॥रसांजनं विशेषेणपानालेपनयोर्हितं ॥

अर्थ-मूसेका मांस और दशमूल ये समान भागले इनके काढेमें अथवा कल्कमें तेल सिद्ध करे इस तेलके मालिस करनेसे गुदभ्रंश, गुदशूल, भगंदर इनको नाश होय, अथवा गुदाको गौके दूधसे छिडकके निडरतासे भीतरको प्रवेश कर देवे, गुदभ्रंश दुःप्रवेश होय तोभी भीतर चला जावे इसमें संशय नहीं, तथा गुदभ्रंशपर रसोतको भक्षण करे तथा रसोतका लेप करे ॥

सूकरदंष्ट्र।

सदाहोरक्तपर्यंतस्त्वक्पाकीतीव्रवेदनः ।
कंडूमान्ज्वरकारीचसस्यात्सूकरदंष्ट्रकः ॥

अर्थ-दाहयुक्त चारों ओर लाल होय, जिस्की त्वचा पकनेवाली होय, तीव्र पीडायुक्त, खुजलीसंयुक्त तथा ज्वर करनेवाली ऐसी सूजन अथवा व्रण होय उसको सूकरदंष्ट्र अर्थात् वराहदाढ कहतेहैं ॥

चिकित्सा।

भृंगराजकमूलस्यरजन्या सहितस्यच।
चूर्णंतु सहसा लेपाद्वाराहद्विजनाशनम् ॥

अर्थ-भांगरेकी जड, हलदी, इनके कल्कका लेप करे तो सूकरदंष्ट्रका नाश करे ॥

राजीवादि कल्क।

राजीवमूलकल्कःपीतोगव्येनसर्पिषाप्रातः।
शमयतिसूकरदंष्ट्रंदंष्ट्रोद्भूतंज्वरंघोरम् ॥

अर्थ-लाल कमलकी जडके कल्कको गौके घीसे भक्षण करे तो नियमसे सूकरदंष्ट्रसे जो घोर ज्वर होता है उसको नष्ट करे ॥

रजन्यादि लेप।

रजनीमार्कवंमूलंपिष्टंशीतेनवारिणा।

तद्वेपाद्धंतिवीसर्पंवाराहदशनाह्वयम् ॥

अर्थ–हलदी, भाँगरेकी जड, इनको शीतलजलसे पीसके लेप करे तो विसर्प, और वराहदंष्ट्र इनको नाश करे ॥

पथ्यापथ्य ।

क्षुद्ररोगेषुसर्वेषुनानारोगानुकारिषु । दोषान्दूष्यानवस्थांचानिरीक्ष्यमतिमान्भिषक् ॥ तस्यतस्यचरोगस्यपथ्यापथ्यानिसर्वशः । यथादोषंयथादूष्यंयथावस्थंचकल्पयेत् ॥

अर्थ–अनेक रोगोंके अनुकारी क्षुद्ररोगोंमें बिगडे हुये दोषोंको और अवस्थाओंको देखकर बुद्धिमान् वैद्य उन्हीं रोगोंके अनुसार पथ्यापथ्य करावे ॥

# मुखरोग ।

मुखरोगका कर्मविपाक ।

कूटसाक्षीभवेद्वक्त्ररोगीशोणितपित्तवान् । कृच्छ्रातिकृच्छ्रौकुर्वीतचांद्रायणमथापरम् ॥ कुर्यात्कूष्मांडहोमंचगायत्रीश्चयुतंजपेत् । दद्याद्धिरण्यंव्रीहींश्चमुखरोगस्यशांतये ॥

अर्थ–जो कूटसाक्षी ( झूंटीगवाही ) देता है वो मुखरोगी होय है, तथा रक्तपित्ती होय है; उसको कृच्छ्र, अतिकृच्छ्र व्रत करके चांद्रायण व्रत करे, तथा कूष्मांड होम और १० हजार गायत्रीका जप करके सुवर्ण, धान इनका दान करे तो मुखरोग दूर होय ।

मुखरोगसंख्या ।

दंतेष्वष्टावोष्ठयोश्चमूलेषुदशपंचच । नवतालुनिजिव्हायांपंचसप्तदशामयाः । कंठेत्रयःसर्वसराएकषष्टिचतुःपरे ॥

अर्थ–दंतरोग ८, होठके रोग ८, दंतमूलके रोग १५, तालुएके रोग ९, जिव्हाके ५, कंठके रोग १७, और सर्वसर ३, ऐसे सब मिलकर पैंसठ ६५ मुखरोगहैं, ये श्लोक माधवके नहीं है भोजसंहिताके है ॥

संप्राप्ति ।

अनूपपिशितक्षीरदधिमाषादिसेवनात् ।
मुखमध्येगदान्कुर्युःक्रुद्धादोषाःकफोत्तराः ॥

अर्थ-जलसंचारी प्राणियोंके मांस, दूध, दही, उरद आदि पदार्थके सेवन करनेसे कुपित भये कफादिक दोषोंसे मुखमें रोग उत्पन्न करते हैं, ॥

ओष्ठरोगसंख्या ।

पृथक्दोषैःसमस्तैश्चरक्तजोमांसजस्तथा ।
मेदोजश्चाभिघातोत्थएवमष्टौष्ठजागदाः ॥

अर्थ-वात पित्त कफ अलग २ दोषों करके और इन तीनों मिले हुए दोषों करके होनेवाला और रक्तसे होनेवाला मांससे होनेवाला मेदसे होनेवाला अभिघातसे होनवाले इस प्रकार होंठमें होनेवाले रोग आठ प्रकारके हैं ॥

वातजओष्ठरोग ।

कर्कशौपरुषौस्तब्धौकृष्णौतीव्ररुजान्वितौ ॥
दाल्येतेपरिपाट्येतेओष्ठौमारुतकोपतः ॥

अर्थ-वादीके कोपसे होठ कर्कश, खरदरे, कठोर, काले, होते हैं, उनमें तीव्र पीडा होय, दो टुकडाके समान हो जाय तथा होठकी त्वचा किंचित् फट जाय ॥

साधारणचिकित्सा ।

स्नेहांस्तथोष्णान्परिषेकलेपान्घृतस्यपानंरसभोजनंच ।
अभ्यंजनस्वेदनलेपनंतदोष्ठेविदध्यात्पवनाभिभूते ॥

अर्थ-होठोंमें वाताधिक व्याधि होनेसे गरम २ स्नेह, तथा उष्ण परिशेक और लेप, घृतपान, रसयुक्त भोजन, अभ्यंजन, स्वेदन, और लेपन इत्यादिक उपचार करे ॥

तैलादि लेप ।

तैलंघृतंसर्जरसंससिक्थंरास्नागुडंसैंधवगैरिकंच ।
पक्त्वासमांशंदशनच्छदानांत्वग्भेदहंतृव्रणरोपणंच ॥

अर्थ-तेल, घी, राल, मोम, रास्ना, गुड, सैंधानिमक और गेरू ये समान भाग लेकर, औंटावे जब सिद्ध हो जावे तब इसकी होठोंके लेप करे तो होठोंका फटना, तथा होठोंके घावोंको भरलावे ॥

राळादि लेप ।

राळंमधूच्छिष्टगुडेनपक्वंतैलंघृतंवाविनिहंतिलेपात् ।
त्वक्तोदपारुष्यरुजोधरस्यपूयास्रसंस्रावमपिप्रसह्य ॥

अर्थ-राल, मोम, गुड, इन पदार्थोसे तेल अथवा घी मिलायके पक करे इसको होठोंपर लेप करे, तो चर्मका दुःख, खरदरापना, पीडा, और राधका वहना तथा रुधिरका स्राव इनको नाश करे ॥

पैत्तिकओष्ठरोग।

चीयतेपिडिकाभिस्तुसरुजाभिःसमंततः।
सदाहपाकपिडिकौपीताभासौचपित्ततः॥

अर्थ-पित्तसे होठमें चारों ओर फुंसीनसे व्याप्त हो, उनमें पीडा होय, तथा पक जावे, और पीलेसे दीखें, इसमें जो दाह और पाक कहे हैं सो विशेषताके सूचक हैं ॥

साधारण चिकित्सा।

वेधंशिराणांवमनंविरेकंतिक्तस्यपानंरसभोजनंच।
शीताःप्रदेहाःपरिषेचनंचपित्तोपसृष्टेष्वधरेषुकुर्यात्॥

अर्थ-होठोंमें पित्तसे विकार होनेपर शिरावेध, वमन, रेचन, तथा कडुये रसोंका पीना रसयुक्त भोजन, शीतल लेप और पित्तनाशक औषधोंके काढेका परिषेक इत्यादिक उपचार करे ॥

श्लैष्मिक ओष्ठरोग।

सवर्णाभिस्तुचीयेतेपिटिकाभिः सवेदनौ।
भवतस्तुकफादोष्ठौपिच्छिलौशीतलौगुरू॥

अर्थ-कफसे होठ त्वचाके समान वर्णवाले फुन्सियोंसे व्याप्त होय, कुछ दूखे तथा मलाईके समान चिकने और शीतल तथा भारी होय ॥

सामान्य चिकित्सा।

शिरोविरेचनंधूमः स्वेदः कवलएवच।
हृतेरक्तेप्रयोक्तव्यओष्ठकोपेकफात्मके॥

अर्थ-कफजन्य ओष्ठ रोगपर प्रथम रुधिर निकालके फिर मस्तक जुल्लाव, धूमपान, पसीने निकालना, कवलग्रह, इत्यादिक उपचार करे ॥

सान्निपातिक ओष्ठरोग।

सकृत्कृष्णौसकृत्पीतौसकृच्छ्वेतौतथैवच।
सन्निपातेनविज्ञेयावनेकपिटिकान्वितौ॥

अर्थ-सन्निपातसे होठ कभी काले, कभी पीले, इसीप्रकार कभी सपेद, तथा अनेक प्रकारकी फुन्सियोंसे व्याप्त होय ॥

सर्व ओष्ठरोगोंकी सामान्यचिकित्सा।

ओष्ठरोगेष्वशेषेषुदृष्ट्वादोषमुपाचरेत्।
तेषुव्रणत्त्वंयतिषुव्रणवत्समुपाचरेत्॥

अर्थ–सन्निपातजन्य ओष्ठ रोग होनेसे दोषानुसार चिकित्सा करे और यदि इन होठोंमें घाव होगये होय तो व्रण चिकित्सा करे॥

रक्तज ओष्ठरोग।

खर्जूरीफलवर्णाभिःपिटिकाभिर्निपीडितौ।
रक्तोपसृष्टौरुधिरंस्रवतःशोणितप्रभौ॥

अर्थ–रुधिरसे होठोंमें खजूर फलके वर्णकी फुन्सी होय, उन्मेंसे रुधिर गिरे तथा वो होठ रुधिरके समान लाल होय॥

मांसज ओष्ठरोग।

मांसदुष्टौगुरुस्थूलौमांसपिंडवदुद्गतौ।
जंतवश्चात्रमूर्च्छंतिनरस्योभयतोमुखात्॥

अर्थ–मांस दुष्ट होनेसे होठ जड ( भारी ) मोटे होते हैं मांस पिंडके सदृश ऊंचे होय इस रोगवाले मनुष्यके दोनों होठोंमें अथवा होठोंके प्रांत भागमें कीडे पड जावैं॥

मेदज ओष्ठरोग।

सर्पिर्मंडप्रतीकाशौमेदसाकंडुरौगुरू॥ स्वच्छंस्फटिकसंकाशमास्रावंस्रवतोभृशम्।तयोर्व्रणोनसंरोहेन्मृदुत्वंचनगच्छति॥

अर्थ–मेदसे होठ घृतके झाग समान खुजली संयुक्त यथा भारी होय तथा उन्मेंसे स्फटिकके समान निर्मल स्राव बहुत होय इस्में भया व्रण भरे नहीं है तथा इस्में मृदुता नहीं रहै॥

सामान्य चिकित्सा।

मेदोजस्वेदितेभिन्नेशोधितेकवलोहितः।
प्रियंगुत्रिफलालोध्रसक्षौद्रंप्रतिमारणम्॥

अर्थ–मेदके कोपसे होठोंसे स्राव होने लगे तो उनको शोधन करके स्वेदन करे, तथा कवल धारण करे, और प्रियंगु, हरड, बहेडा, आवँला तथा लोध, इनके चूर्णको सहत मिलायके धीरे २ मले॥

अभिघातज ओष्ठरोग।

ओष्ठौपर्यवदीर्येतेपाट्येतेचाभिघाततः।

ग्रथितौचतदास्यातांकंडूत्क्लेदसमन्वितौ॥

अर्थ–अभिघातसे ( चोट लगनेसे ) होठ सर्वत्र चिर जाय पीडा होय उसमें गांठ हो जाय तथा उनमें खुजली चलते समय पीव बहै, कोई कहते हैं कि, अभिघातके ओष्ठरोगमें केवल ऊपरका होठ फटता है, इस रोगमेंभी कफ पित्त सहायक जानने सो भोजने कहाभी है॥

कफज रक्तज० ओष्ठरोग।

क्षीणौवर्तिकितौवापिरक्तावोष्ठौसवेदनौ।
भवेतांसपरिस्रावौकफरक्तप्रदूषितौ॥

अर्थ–होठोंका फटना रक्त लाल होना पीडायुक्त होना रुधिर झिरना ऐसे लक्षण होवें तो कफ रक्तसे उत्पन्न हुआ रोग कहना॥

दंतमूल रोगोंकी संख्या और नाम।

शीतादोगदितःपूर्वंदंतपुप्पुटकस्तथा॥दंतवेष्टःसौपिरश्चमहासौपिरएवच॥ ततःपरिदरःप्रोक्तस्ततस्तूपकुशःस्मृतः। वैदर्भश्चततःप्रोक्तःखल्लिवर्धनएवच॥ अधिमांसकनामाचदंतनाड्यश्चपंचच। दंतविद्रधिरप्यत्रदंतवेष्टेषुषोडश॥

अर्थ–शीताद दन्तपुप्पुट, दन्तवेष्ट, सौपिर, महासौपिर, परिदर, उपकुश, वैदर्भ, खल्लिवर्धन, अधिमांस, दन्तनाडी, दंतविद्रधि ये सोलह रोग दंतवेष्टों ( मसूढों ) में उत्पन्न होते हैं॥

शीतादके लक्षण।

शोणितंदंतवेष्टेभ्योयस्याकस्मात्प्रवर्तते। दुर्गंधीनिसकृष्णानिप्रक्लेदीनिमृदूनिच॥ दंतमांसानिशीर्यंतेपचंतिचपरस्परम्।
शीतादोनामसव्याधिःकफशोणितसंभवः॥

अर्थ–जिसके मसूढोंमेंसे अकस्मात् रुधिर बहे और दांतोंका मांस दुर्गन्धयुक्त काला पीव सहित तथा नरम होकर गिरे और एक दांतका मसूढा पकनेसे वो दूसरे मसूडेको पकावे यह कफ रुधिरसे प्रगट व्याधिको शीतादनाम कहते हैं॥

सामान्याचिकित्सा।

शीतादेहृतरक्तेतुतोयंनागरसर्षपात्।

१ क्षताद्भिहतौ चापि रक्तावोष्ठौ सवेदनौ। भवतः सपरिस्रावौ कफरक्तप्रदूषिताविति॥ वातजः पैत्तः स्यात्तरुधिरः अन्तु वायुः अभिघातान्मन्यते।

निःक्वाथ्यत्रिफलांचापिकुर्याद्गंडूपधारणम् ॥

अर्थ–शीतादनामक दंतमूल रोगमें प्रथम रुधिर निकाल फिर सोंठ, सरसों इनका काढा करके इससे अथवा त्रिफलेके काढेके कुल्ले करे ॥

काशीसादिचूर्ण।

काशीसलोध्रकृष्णामनःशिलासप्रियंगुतेजोह्वा। एषांचूर्णंमधुयुक्शीतादेपूतिमांसहरम्। तैलंघृतंवावातघ्नंशीतादेसंप्रशस्यते॥

अर्थ–हीराकसीस, लोध, पीपल, मनसिल, फूलप्रियंगु और मालकांगनी, इनका चूर्ण करके उसको सहतसे लेपकरे, तो शीतादसे सडे हुए मांसको नाश करे और उसपर वातनाशक तैल अथवा घी देने चाहिये ॥

दंतपुप्पुटके लक्षण।

दंतयोस्त्रिषुवायस्यश्वयथुर्जायतेमहान्।
दंतपुप्पुटकोनामसव्याधिःकफरक्तजः॥

अर्थ–जिसको दो अथवा तीन दांतकी जडमें महान् सूजन होय, उसको दंतपुप्पुट नाम कहते हैं यह व्याधि कफ रक्तसे होती है, परंतु आगे जो सौषिर रोग कहेंगे उससे यह भिन्न है ॥

दंतवेष्टके लक्षण।

स्रवंतिपूयंरुधिरंचलादंताभवंतिच।
दंतवेष्टःसविज्ञेयोदुष्टशोणितसंभवः॥

अर्थ–रुधिर दुष्ट होनेसे दांतोंमेंसे रुधिर तथा राध बहे, तथा दांत हलने लगे उसको दंतवेष्टरोग कहते है ॥

दंतवेष्टकी चिकित्सा।

दंतवेष्टेविधिःकार्योरक्तपित्तनिबर्हणः॥ शिरोविरेकश्चहितोनस्यंस्निग्धंचभोजनम्। विस्रावितेदंतवेष्टेव्रणंतुप्रतिसारयेत्॥

अर्थ–दन्तवेष्ट रोगमें रक्तपित्तको नष्ट करनेवाली विधि करनी और इसमें शिरका फस्त, नस्य, स्निग्ध भोजन हितकारी है और यह दन्तवेष्ट जब झिरने लगे तब औषधियोंके जलसे इसका सेक करना योग्य है ॥

दंतवेष्टकी चिकित्सा।

लोध्रंपतंगंमधुकंलाक्षाचूर्णंर्मधुप्लुतैः।
गंडूषेक्षीरिणोयोज्याःसक्षौद्रघृतशर्कराः॥

अर्थ-लोध, पतंग, मुलहटी, लाख, इनका चूर्णकर उसमें सहत मिलायके कुल्ले करे अथवा क्षीरी वृक्षके काढेमें सहत मिश्री और घी डालके कुल्ले करनेको देवे ॥

जीरकादिचूर्ण।

जरणलवणपथ्याशाल्मलीकंटकानामनुदिनमनुघृष्टंदंतमूले घुचूर्णं॥व्रणदरणरुगस्रस्रावचांचल्यशोथानपनयतिविवस्वानंध कारानिवाशु ॥

अर्थ-जीरा, सोंठ, हरड और सेमरके काँटे इनका समान भाग चूर्णकर इससे नित्य प्रति दाँतन करे अर्थात् दाँतोंको मला करे, तो दंतमूलके घाव, फटना, पीडा, रक्तस्राव चंचलता, सूजन इनको जैसे सूर्य अंधकारका नाश करे इसप्रकार यह दाँतके रोगोंको नाश करे ॥

कणादिचूर्ण।

कणासिंधूत्थजरणंचूर्णंतूर्णंव्यपोहति।
घर्षणाद्दंतचांचल्यव्यथाशोथास्रस्रावकान् ॥

अर्थ-पीपल सैंधानिमक, जीरा, इनके चूर्णको दाँतोंकी जडमें अर्थात् मसूढोंमें घिसे तो दाँतोंकी चंचलता, पीडा, सूजन और रक्तस्राव इनको नाशकरे॥

भद्रमुस्तादि गुटी।

भद्रमुस्ताभयाव्योपंविडंगारिष्टपल्लवैः। गोमूत्रपिष्टैर्गुटिकां छायाशुष्कांप्रकल्पयेत् ॥ तान्निधायमुखेरात्र्यांचलदंतातुरो नरः। नातः परतरंकिंचिच्चलदंतस्यभेषजम् ॥

अर्थ-भद्रमोथा, हरड, सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग, नींबके पत्ते इनको गोमूत्रमें पीसके गोली बनावे इनको छायामें सुखायले, इसको रात्रिके समय मुखमें रखे तो दाँत जमकर दृढ (मजबूत) हो जावे, इससे परे दांतोंपर दूसरी उत्तम औषध नहीं है ॥

सहचरादि तैल।

तुलांधृतांनीलकुरंटकस्यद्रोणेंभसः संश्रपयेद्यथावत्। तत श्चतुर्भागरसेतुतैलंपचेच्छनैरर्धपलप्रमाणैः॥ कल्कैरनंताख दिरारिभेदजंव्याभयष्टीमधुकोत्पलानाम्। तत्तैलमाश्वेवघृतं मुखेनस्थैर्यंद्विजानांविदधातिसद्यः॥

अर्थ-नीले पियाबांसा ४०० तोलेको कूटके १०२४ तोले जलमें डालके काढा करे जब चतुर्थांश रहै तब उतारके छान लेय, फिर इसमें तेल मिलायके इसमें धमासा लालकत्था, सफेद कत्था, जामुन, आँब, मुलहटी, कमल, इन प्रत्येकका दोदो तोले कल्क डालके तेलमात्र शेष करे, जब सिद्ध होजावे तब इस तेलको मुखमें रखे, तो हलनेवाले दाँत जम जावे ॥

सौषिरके लक्षक।

श्वयथुर्दंतमूलेषुरुजावान्कफरक्तजः।
लालास्रावीसविज्ञेयःसौषिरोनामनामतः॥

अर्थ-कफ रुधिरसे दांतोंकी जडमें सूजन होय, उसमें पीडा होय और स्राव होय उसको सौषिर रोग कहते हैं पूर्वोक्त दंत पुप्पुटमें पीडा और स्राव नहीं होय है इसीसे यह पृथक् है ॥

सामान्य चिकित्सा।

सौषिरेहृतरक्तेतुलोध्रमुस्तारसांजनैः।
सक्षौद्रैःशस्यतेलेपोगंडूषेक्षीरिरोहिणी॥

अर्थ-सौषिर व्याधिका रुधिर निकलवायके फिर लोध नागरमोथा, रसांजन, इनका चूर्ण करके सहतमें मिलाय लेप करे और गंडूष धारण करनेको क्षीरी वृक्ष हितकारी कहे हैं ॥

महासौषिर दंतमूलरोग।

दंताश्चलंतिवेष्टेभ्यस्तालुचाप्यवदीर्यते।
यस्मिन्ससर्वतोव्याधिर्महासौषिरसंज्ञकः॥

अर्थ-इस त्रिदोष व्याधि करके मसूढेके समीपमें दांत हालें और तालुवेमें छिद्र पडजाय चकारसे दांत और होठभी फटजाय उसको महासौषिर रोग कहते हैं। यह रोग मनुष्यको सातदिनमें मार डाले है सो भोजने कहाभी है परन्तु गदाधर कहताहै कि, सौषिरमें जो भोजने लक्षण कहे हैं सो होय तो उसीको महासौषिर कहते हैं ॥

परिदर दंतमूलरोग।

दंतमांसानिशीर्यंतेयस्मिन्ष्ठीव्यतिचाप्यसृक्।
पित्तासृक्कफजोव्याधिर्ज्ञेयःपरिदरोहिसः॥

अर्थ-इस रोग करके दांतोंका मांस विखर जाय और थूकनेसे रुधिर गिरे इस व्याधिको परिदर कहते हैं यह रोग पित्त रुधिर कफसे होय है ॥

उपकुशदंतमूलरोग।

वेष्टेषुदाहःपाकश्चताभ्यांदंताश्चलंतिच । अवाक्कृताःप्रस्रवंतिशोणितंमंदवेदनाः ॥ आध्मायंतेस्रुतेरक्तेमुखेपूतिश्चजायते। यस्मिन्नुपकुशोनामपित्तरक्तकृतोगदः॥

अर्थ-जिसके मसूढोंमें दाह होकर पाक और दांत हलने लगें, मसूढोंके घिसनेसे रुधिर मंद पीडाके साथ निकले, रुधिर निकलनेके पिछाडी फेर मसूढे फूल आवे, और मुखमें वास आवे, इस पित्तरक्तकृत विकारको उपकुश कहते हैं ॥

परिदर और उपकुशकी चिकित्सा।

क्रियांपरिदरेकुर्याच्छीतादोक्तांविचक्षणः।
संशोध्योमयतः कार्यंशिरश्चोपकुशेतथा ॥

अर्थ-परिदर व्याधिपर शीतादपर जो क्रिया कही है वो करे और वमन, विरेचन देवे, तथा मस्तकरेचन देना चाहिये तथा उपकुश व्याधिपरभी यही उपचार करे ॥

सामान्य यत्न।

काकोदुंबरिकापत्रैर्व्रणंविस्रावयेद्विपक्।
लवणैःक्षौद्रयुक्तैश्चसव्योषैःप्रतिसारयेत्॥

अर्थ-कठूमरके पत्तेसे दांतोंके घावको घिसके रक्तस्राव करे और निमक तथा सहत और सोंठ,मिरच,पीपल इनके चूर्णको एकत्र करके धीरे २ घिसे॥

वेंदभ्रदंतमूल रोग।

घृष्टेषुदंतमूलेषुसंरंभोजायतेमहान्।
भवंतिचपलादंताःसवैदभ्रोऽभिघातजः॥

अर्थ-मसूडे रगडनेसे सूजन बहुत होय, और दांत हलने लगें, इस को वैदभ्र रोग कहते हैं यह रोग चोटके लगनेसे होय है ॥

सामान्य यत्न।

शस्त्रेणोत्कृत्यवैदभ्रदंतमूलानिशोधयेत्।
ततःक्षारंप्रयुंजीतक्रियाःसर्वाश्चशीतलाः॥

अर्थ-वैदर्भ नामक दंतमूल रोगको शस्त्रसे चीरा देकर रुधिर निकालदे, फिर क्षार धर देवे और शीतल क्रियाकरे ॥

खल्लीवर्द्धन।

मारुतेनाधिकोदंतोजायतेतीव्रवेदनः।
खल्लीवर्द्धनसंज्ञोवैजातेरुक्चप्रशाम्यति॥

अर्थ-वादीके योगसे दाँतके ऊपर दूसरा दाँत ऊगे, उस समय पीडा होय जब वो दाँत ऊग आवे तब पीडा शांत होय उस्को खल्लीवर्धन कहते हैं ॥

सामान्य यत्न।

उद्धृत्याधिकदंतंतुततोग्निमवचारयेत्।
कृमिदंतकवच्चात्रविधिःकार्योविजानता॥

अर्थ-अधिक दाँतको उखाडके निकाल डाले और दागदेवे, तथा कृमिदंतके समान इतर सब विधि करनी चाहिये ॥

कराल।

शनैःशनैःप्रकुरुतेवायुर्दंतसमाश्रितः।
करालान्विकटान्दंतान्करालोनचसिद्ध्यति॥

अर्थ-वादी धीरे धीरे मसूढका आश्रय लेकर दातोंको टेढे तिरछे करे, उस्को कराल रोग कहतेहैं यह रोग साध्य नहीं होय ॥

अधिमांसक रोग।

हानव्येपश्चिमेदंतेमहाञ्छोथोमहारुजः।
लालास्रावीकफकृतोविज्ञेयोह्यधिमांसकः॥

अर्थ-जिस्के पछिकी डाढके नीचे अर्थात् मसूढेमें बहुत सूजन होय और घोर पीडा होय तथा लार बहुत गिरे उस्को अधिमांसक कहते हैं यह कफके कोपसे होय है ॥

यत्न।

छित्वाधिमांसंसक्षौद्रैरेतैश्चूर्णैरुपाचरेत्। वचातेजोवतीपाठास्वर्जिकायावशूकजैः॥क्षौद्रद्वितीयपिप्पल्योकवलेचात्रकीर्तितः॥ पटोलनिंबत्रिफलाकषायश्चात्रधावनः॥

अर्थ-अधिमांस नामक दंतरोगीको छेदन करके उसपर वच, मालकांगनी, पाढ, सजीखार, जवाखार, और पीपल, इनके चूर्णका कल्क मुखमें धारणकरे और पटोलपत्र, नींबकी छाल, हरड, बहेडा, आवला इनका काढा करके धोवे

दंतविद्रधिनिदान ।

विद्रध्युक्तंचविधिवद्विदध्याद्दंतविद्रधौ।
शस्त्रकर्मनरस्तत्रकुशलोनैवकारयेत् ॥

अर्थ-दंतविद्रधि पर सामान्य विद्रधिके ऊपर जो क्रिया कहीं है वो सब करे परंतु कुशल वैद्य शस्त्रकर्म अर्थात् चीरना, फाडना न करे ॥

नाडीव्रण ।

दंतमूलगतानाड्यःपंचज्ञेयायथेरिताः ।

अर्थ-नडीव्रण निदानमें वात, पित्त,कफ,सान्निपात और आगतुज ऐसे पांच प्रकारके जो नाडीव्रण कहे हैं वे दंतमूल ( मसूढोंमें) होते हैं पहिले ११ और ५ नाडीव्रण ऐसे मिलाकर १६ दंतमूल ( मसूढेके) रोग होते हैं । परंतु कराल रोग सुश्रुतके मतसे अधिक हैं तथापि संग्रहकारने आपने ग्रन्थमें लिखा है, इसीसें हमनेभी यहाँ लिख दिना है । ये पाँच नाडीव्रण शालाक्यसिद्धान्तके मतसे संख्यापूरणार्थ माधवाचार्यने लिखा है ॥

दालन ।

दीर्यमाणेष्विवरुजायस्यदंतेपुस्यजायते ।
दालनोनामसव्याधिःसदागतिनिमित्तजः ॥

अर्थ-जिस्के दाँतोंमें फोडने कीसी पीडा होय उस्को दालन रोग कहतेहैं यह रोग वादीसे होय है ॥

भंजनके दंतरोग ।

वक्रंवक्रंभवेद्यस्यदंतभंगश्चजायते ।
कफवातकृतोव्याधिःसभंजनकसंज्ञितः ॥

अर्थ-जिस व्याधि करके मुख टेढा होकर दाँत फटने लगे व्याधि कफ वात करके होय है दाँत भंगकारी दोषके प्रभावसे मुखभी टेढा होय है ॥

दंतहर्ष ।

शीतरूक्षप्रवाताम्लस्पर्शानामसहाद्विजाः ।
पित्तमारुतकोपेनदंतहर्षःसनामतः ॥

अर्थ-दाँत शीतल, रूक्ष, खटाई इत्यादि पदार्थ और पवन इन्के लगनेको जो नहीं सहिसके उस्को दंतहर्ष कहते हैं यह रोग पित्त वायुके कोपसे होय है, इस रोगको वातज होने परभी उष्ण ( गरमी ) को नहीं सहिसके यह व्याधिका स्वभाव है इस जगे,दूसरा जो पाठान्तर है, वो नीचे लिखे हैं ॥

१ शीतमुष्णं च दशना सहंते स्पर्शनं न च । यस्य दंतं हर्षंतु विन्द्यात् पित्तसमीरणात् ॥

सामान्य चिकित्सा।

स्नेहिकोत्रहितोधूमोनस्यंस्नेहिकमेवच ॥
रसारसयवाग्वश्चक्षीरंसांतानिकंघृतम् ॥
शिरोवस्तिर्हितश्चापिक्रमोयंश्चानिलापहः ॥

अर्थ–दंतहर्षपर स्नेहका नस्य मांसका रस, यवागू, दूध, मलाईकाघी और शिरोवस्ति इत्यादि वातनाशक औषध क्रमसे करे ॥

चिकित्सांतर।

स्नेहानांकवलःकोष्णोसर्पिपस्त्रिवृतस्यच ॥
निर्व्यूहाश्चानिलघ्नानांदंतहर्षः प्रमर्दनः ॥

अर्थ–मंदोष्ण ऐसे स्नेहके अथवा त्रिवृता घृतका केवल अथवा वातनाशक औषधोंका काढा ये सब दंतहर्षनाशक हैं ॥

कृमिदंतक।

कृष्णच्छिद्रश्चलस्रावीससंरंभोमहारुजः ।
अनिमित्तरुजोवातात्सज्ञेयःकृमिदंतकः ॥

अर्थ–वादीके योगसे दांतोंमें काले छिद्र पडजाय तथा हिलने लगे,उन्मेंसे स्राव होय,शोथयुक्त पीडा होनेवाला और कारण विना दूखनेवाला ऐसा होय उस्को कृमिदंत रोग कहते हैं। यहां दांतोंमें काले छिद्र पडनेका यह कारण है कि, दुष्ट रुधिरसे कृमि ( कीडा ) पैदा होकर दांतोंमें छिद्र करतेहैं ॥

चिकित्सा।

जयेद्विस्रवणैः स्विन्नमचलंकृमिदंतकम्। तथावपीडैर्वातघ्नैः
स्नेहगंडूपधारणैः ॥ भद्रदार्वादिवर्षाभूलेपैः स्निग्धैश्चभोजनैः ॥
कृमिदंतापहंकोपष्णंहिंगुदंतांवरोस्थितं ॥

अर्थ–अचल कृमिदंतको स्राव करनेवाली औषधोंसे स्राव करायके स्वेदन करे तथा वातनाशक अवपीड, स्नेह, और गंडूषधारण तथा भद्रदार्वा दिगण अथवा पुनर्नवा इनका लेप स्निग्ध भोजन भुनि हींगको गरम डाढके नीचे दाबना, इत्यादि कृमिदंत नाशक उपचार करे ॥

बृहत्यादि क्वाथ।

बृहतीभूमिकादंवीगुचांपलकंटकारिकाक्वाथः।
गंडूपस्तैलयुतः कृमिदंतकवेदनाशमकः ॥

अर्थ-कटेरी, गोरखमुंडी, सपेद अंडकीजड और बडीकटेरी, इनका काढा करके इसमें तेल डालके इसके कुल्ले करे, तो कृमिदंतकी पीडाका उपशम होयहै

दंतकृमिपर पातन।

नीलीवायसजंघाकटुतुंबीमूलमेकैकम्।
संचूर्णदशनविधृतंदशनकृमिपातनंप्राहुः॥

अर्थ-नील, मकोय और कडवीघीया, इन प्रत्येककी जडका चूर्ण करके दांतोंमें दाबे तो कृमिको दांतोंसे गेरदेवे॥

सारिवापर्ण धारण।

पिष्टाचसारिवापर्णंदृढंदंतेषुधारयेत्॥
पतंतिदंतकीटाश्चचांचल्यंहरातेक्षिणात्॥

अर्थ- सपेद सरिवाके पत्तेकी लुगदी करके दांतोंमें खूब जोरके साथ दाबलेवे, तो दांतोंकी कृमि गिरजावे, और दांत पट्ट होवे॥

कासीसादि गुटी।

कासीसंहिंगुसौराष्ट्रीदेवदारुसमंजलैः।
गुटिकांधारयेद्दंतकृमिशूलहरांपराम्॥

अर्थ-हीराकसीस, हींग, फिटकरी, देवदारु ये समान भागले जलसे पीस गोली बनायके दांतोंके नीचे धरे, तो कृमि रोगसे उत्पन्न दंतशूलको नाशकरे॥

दंतशर्करा।

मलोदंतगतोयस्तुपित्तमारुतशोषितः।
शर्करेवखरस्पर्शासाज्ञेयादंतशर्करा॥

अर्थ-दाँतोंका मल पित्तवायुके प्रभावसे सूखकर रेतके समान खरदरा स्पर्श मालूम होय, उस रोगको दंतशर्करा ऐसा कहते हैं इस श्लोकमें "सा-दन्तानां गुणहरा" ऐसाभी पाठ है इस्का यह अर्थ हुआ कि, दाँतोंके गुण शुक्ल और दृढादि इन्को दूर करे॥

चिकित्सा।

अछिंदंदन्तमूलानिशर्करामुद्धरेद्भिषक्।
लाक्षाचूर्णैर्मधुयुतैस्ततस्तांप्रतिसारयेत्॥

अर्थ-दांतोंकी जडको अर्थात् मसूढेन्को बचायके दांतोंके ऊपरके मैलको खुरचके निकाल लेवे, और सहतमें लाखके चूर्णको मिलायके मसूढेन्पर धीरे धीरे मले॥

दंतशर्करा ।

कपालेष्विवदीर्णेषुदंतानांसैवशर्करा ।
कपालिकेतिसाज्ञेयासदादंतविनाशिनी ॥

अर्थ-उसी शर्कराकी पपडीके प्रमाण चपडी उखडने लगे तो उसीको कपालिका, कहते हैं, या रोगसै सर्व दांत नष्ट हो जावे ॥

श्यावदंत ।

याऽसृङ्मिश्रेणपित्तेनदग्धोदंतस्त्वशेषतः ।
श्यावतांनीलतांवापिगतःसश्यावदंतकः ॥

अर्थ-जो दांत रुधिरसे मिले पित्तसे जलेके समान सब काले हो जाय उसको श्यावदन्त कहते हैं ॥

हनुमोक्ष ।

वातेनतैस्तैर्भावैस्तुहनुसंधिर्विसंहतः ।
हनुमोक्षइतिज्ञेयोव्याधिरार्दितलक्षणः ॥

अर्थ-वादीक योग करके उसी उसी अभिधातों करके हनु ( ठोडी ) की संधीको चोट लगनेसे दांत चलायमान होजांय, उसको हनुमोक्ष कहते हैं, इसके लक्षण अर्दितरोग जो वातव्याधिमें कहिआये हैं उस प्रकारके होय ॥

दंतनाडीचिकित्सा ।

नाडीव्रणहरंकर्मदंतनाडीषुकारयेत् ।
यद्दंतमध्येजायेतनाडीतंदंतमुद्धरेत् ॥

अर्थ-दंतनाडी रोगपर संपूर्ण नाडीव्रण पर जो चिकित्सा कही है वो करे तथा वह नाडी जिस दांतमें होय उसी दाँतको उखाड डाले ॥

छित्वामांसानिशस्त्रेणयदिनोपरताभवेत् ।
उद्धृत्यचदहेच्चापिक्षारेणज्वलनेनवा ॥

अर्थ-यदि वह नाडी बहुत भीतरी होवे तो उस जगेके मांसको शस्त्रसे छेदन करके निकाल डाले और क्षारसे अथवा अग्निसे दाग देवे ॥

भिनत्त्युपेक्षितेदंतेहनुंसास्थिगतिंध्रुवम् ।
उद्धृतेतूत्तरेदंतेशोणितंप्रस्रवेदति ॥

अर्थ-दाँत उखाडनेकी उपेक्षा करनेसै उस नाडीकी हड्डीमें गति होजाती है और ऊपरका दाँत उखाडनेसे रुधिर अधिक बहता है ॥

रक्तादिसेकात्पूर्वोक्ताघोररोगाभवंतिहि।
काणःसंजायतेजंतुरर्दितंतस्यजायते॥

अर्थ–रक्तस्राव अत्यंत होनेसे पूर्व कहुए घोर रोग उत्पन्न होते हैं अथवा वो रोगी काणा होवे, अथवा आर्दित (लकवा) वातसे पीडित होय॥

चलमप्युत्तरंदंतमतोनैवोद्धरेद्भिषक्।
समूलंदशनंतस्मादुद्धरेद्धग्नमस्थिच॥

अर्थ–इसी कारण ऊपरका दांत हलता होवे तो भी नही उखाडना, तथा नीचेका दाँत जड सुद्धां उखाडके निकाल डाले तथा नीचेकी टुटी हुई हड्डी-को भी निकाल लेवे॥

जात्यादितैल।

कापायैर्जातिमदनकंटकीस्वादुकंटकैः॥ मंजिष्ठालोध्रखदिर यष्ट्याह्वैश्चापियत्कृतम्। तैलंयत्साधितंतत्रहन्याद्दंतगतांगतिम्॥

अर्थ–चमेलीके पत्ते, मैनफल, गोखरू, मजीठ, लोध, खैरकी छाल, मुलहटी, इनका काढा करके उसमें तेल डालके पचावे, यह तेल नाडीके दंत गत गतीको नाश करे॥

सामान्यचिकित्सा।

दंतरोगेषुसर्वेषुशस्तोवातहरोविधिः।
पक्वंतैलंकवोष्णंचशस्तंकवलधारणे॥

अर्थ–संपूर्ण दंतरोगोंपर वातनाशक विधि करे और तेलको औटायके उसको मंदोष्ण मुखमें रखे॥

लक्षादितैल।

तैलंलाक्षारसंक्षीरंपृथक्प्रस्थमितंपचेत्॥ द्रव्यैःपलमितैरेतैः क्वाथैश्चापिचतुर्गुणैः॥ लोध्रकट्फलमंजिष्ठापद्मकेसरपद्मकैः। चंदनोत्पलयष्ट्याह्वैस्तत्तैलंवदनेधृतम्॥ दालनंदंतवा लंचदंतमोक्षंकपालिकाम्। शीतादपूतिवक्त्रंचारुचिविरसा स्यताम्॥हन्यादाशुगदानेतानकुर्याद्दंतानपिस्थिरान्। लाक्षा दिकमिदंतैलंदंतरोगेषुपूजितम्॥

अर्थ–तेल ६४ तोले, लाखका सीरा ६४ तोले दूध ६४ तोले, और लोध, कायफल, मजीठ, कमलकी केशर, चंदन नीलाकमल, मुलहटी, ये प्रत्येक चार २ तोले लेके काढा करके तेलसे चौगुना जलले,और इन्ही प्रत्येक औषधका चार २ तोले फल्क डालके पचन करे, जब तयार हो जावे तब उतारके, इसको मुखमें रखे, यह दाँतोंका दालन रोग, दाँतोंका हिलना तथा विनासमयके दाँतोंका गिरजाना, तथा कपालिका, शीताद, पूतिवक्र, अरुचि और मुखकी विरसता इतको नाश करे तथा दाँतोंको दृढकरे, यह लक्षादि तैल दंतरोगपर उत्तमहै ॥

दंतरोगका सामान्य यत्न ।

अरिमेदत्वचंक्षुण्णांपचेच्छतपलोन्मितां । जलद्रोणेनतत्काथंगृण्हीयात्पादशेषितं ॥ तैलस्यार्धाढकंदत्वाकल्कैःकर्षमितैः पचेत्।अरिमेदलवंगाभ्यांगैरिकागरुपद्मकैः॥मंजिष्ठालोध्रमधुकैर्लाक्षान्यग्रोधमुस्तकैः॥त्वग्जाजीफलकर्पूरकंकोलखदिरैस्तथा ॥ पतंगधातकीपुष्पसूक्ष्मैलानागकेसरैः । कट्फलेनचसंसिद्धंतैलंमुखरुजंजयेत् ॥ प्रदुष्टमांसंचलितंशीर्णदंतंचसौपिरं । शीतादंदंतहर्षंचविद्रधिंकृमिदंतकम् ॥ दंतस्फुटनदौर्गंध्यंजिह्वाताल्वोष्ठजांरुजं ॥

अर्थ–खैरकी छाल४००तोलेको१०२४तोले जलमें डालके औटावे जब चतुर्थांश काढा शेषरहे तो उतारके छान लेय,इसमें तिलीका तेल१२८तोले,और खैरकी छाल, लौंग, गेरू, फाती अगर, पद्माख, मजीठ, लोध, मुलहटी, लाख, पडकी कोंपलकली नागरमोथा, दालचीनी, जायफल, कपूर, कंकोल, कत्था, पतंग, धायके फूल, छोटीइलायची, नागकेशर और कायफल इन प्रत्येकका एक एक तोले फल्क डालके अग्नि पर पचावे, यह खदिरतैल दाँतोंका दुष्ट मांस, दाँतोंका हिलना, शीर्णदंत, सौपिर, शीताद, दंतहर्ष, विद्रधि, कृमिदंत दंतस्फुटन और जिव्हा, तालू और होंठ, इनके रोग इनको नाशकरे ॥

कुष्ठादि चूर्ण ।

कुष्टंदार्वीलोध्रमब्रेसमंगापाठातिक्तातेजनीपोतिकाच ।
चूर्णशस्तंघर्षणेतद्विजानांरक्तस्रावंहंतिकंडूरुजंच ॥

अर्थ–कूठ, दारुहलदी, लोध, नागरमोथा, मजीठ, पाठ, कुटकी, मूर्व,

और पीलीचमेली, इनका चूर्ण करके इससे दांतोको घिसे, तो रक्तस्राव, खु, जली और पीडा इन सबको नाशकरे ॥

गुडूची क्ल्क।

छिन्नयाविष्यावारादंतशूलेविनश्यति।
स्वेदिताऽवितोयेनचलतांनाशयेद्ध्रुवम्॥

अर्थ-गिलोयको जलमें पीसके इस कल्कमें आकका दूध डालके औटावें इससे दांतोंको मलेतो दांतोंके हिलनेको नाश करे॥

जातीपत्रादि चूर्ण।

जातीपत्रपुनर्नवागजकणाकोरंटकोष्ठंवचाशुंठीदीप्यहरीतकी
तिलसमंश्लक्ष्णंभृशंचूर्णयेत् । तच्चूर्णवदनेधृतंविजयतेदौर्गं
ध्यदंतव्यथांचांचल्यत्त्वमतिव्रणश्वयथुरुकंडूक्रमिव्यापदः॥

अर्थ-चमेलीके पत्ते, पुनर्नवा, पीपल, पीयावाँसा, वच, सोंठ, अजमायन, हरड, तिल ये सब पदार्थ समान लेवे, सबका बारीक चूर्ण करके मुखमें रखे तो दुर्गंध, दांतोंकी पीडा, दांतोंका हिलना, घाव, सूजन, खुजली और दंतकृमि इनको नाश करे॥

पथ्य।

फलान्यम्लानिशीतांबुरूक्षान्नंदंतधावनम्।
तथापिकठिनंभक्ष्यंदंतरोगीविवर्जयेत्॥

अर्थ-खट्टेफल, शीतलजल, रूक्षान्न, दांतोंको घिसना, तथा कठोर पदार्थका खाना, ये दांतरोगवालेको त्याग देने चाहिये॥

जिव्हारोगसंख्या।

वातजःपित्तजश्चापिकफजोल्लाससंज्ञकः।
उपजिह्विकाचद्विगदाजिह्वायांपंचकीर्तिताः॥

अर्थ-वातज, पित्तज, कफज, उल्लास, उपजिह्विका, इस प्रकार जिह्वाके पांच रोग कहे हैं॥

वातज।

जिव्हानिलेनस्फुटिताप्रसुप्ताभवेच्चशाकच्छदनप्रकाशा।

अर्थ-वादीसे जीभ फटीसी, प्रसुप्त ( रसका ज्ञान जाता रहे ) और पर्वती वृक्षके पत्र समान कांटेयुक्त खरदरी होय॥

पित्तजिह्वा।

पित्तेनपीतापरिदह्यतेचदीर्घैःसरक्तैरपिकंटकैश्च ॥

अर्थ–पित्तसे जीभ पीली हो, उस्मे दाह होय उस्मे लंबे लंबे तामेके समान काटे होय, इस रोगको लौकिकमे जाली कहतेहै अथवा जोडी कहतेहै॥

कफज जिह्वा।

कफेनगुर्वीबहलाचिताचमांसोच्छ्रयैःशाल्मलिकंटकाभैः ॥

अर्थ–कफसे जीभ मोटी भारी होय है और उस्मे सेमरकेसे कांटेके समान मांसके अंकुर होय ॥

अल्लासके लक्षण।

जिह्वातलेयःश्वयथुःप्रगाढःसोल्लाससंज्ञःकफरक्तमूर्तिः।
जिह्वांसतुस्तंभयतिप्रवृद्धोमूलेचजिह्वाभृशमेतिपाकम् ॥

अर्थ–जीभके नीचे कफ रुधिरसे प्रगट ऐसी भयंकर सूजन होय उस्को अल्लास कहते है। उस्के वढनेसे स्तंभ होय तथा जीभके मूलमे सूजन होय यह रोग असाध्य है ॥

उपजिव्हाके लक्षण।

जिव्हाग्ररूपःश्वयथुःसजिव्हामुन्नम्यजातःकफरक्तमूर्तिः।
लालाकरःकंडुयुतःसचोपःसातूपजिव्हाकथिताभिषग्भिः ॥

अर्थ–कफ रुधिरसे जिह्वाग्रके समान ( जैसा जीभका आगेका भाग होय है ) ऐसी सूजन जीभको नीची दबायकर उत्पन्न होय, उस्के योगसे लार बहुत वहे और उस्मे खुजली चले तथा दाह होय, दाह इस्मे रक्तपित्तका कारण पित्त है उस्से यह होय है, इस रोगको वैद्य उपजिह्वा ऐसे कहते है ॥

सामान्य चिकित्सा।

उपजिह्वांतुसंलिख्यक्षारेणप्रतिसारयेत्।
शिरोविरेकगंडूषधूमैश्चैनामुपाचरेत् ॥

अर्थ–उपजिव्हकको क्षारसे लेखन करके फिर प्रतिसारण, शिरोरेचन, गंडूष, और धूमपान ये उपचार करे ॥

व्योषादि चूर्ण।

व्योषक्षाराभयावन्हिचूर्णमेतत्प्रघर्षणम् ॥ उपजिव्हकशांत्यर्थं
मेभिस्तैलंचपाचयेत् ॥ गृहधूमारनालेनक्वाथंसमधुसैंधवम् ॥

अर्थ-उपजिव्हक रोगकी शांतिके अर्थ, सोंठ, मिरच, पीपल, जवाखार, हरड, और चित्रक, इनका चूर्ण घिसे, तथा इन्हीं औषधोंसे सिद्ध करे तेलके कुरले करे और घरके धूआंको कांजीमें डालके औटावे, फिर इसमें सहत, और सैंधानिमक डालके हाथसे उपजिव्हको मर्दन करे ॥

निर्गुंड्यादि चवर्ण ।

निर्गुंडीमुसलीकंदंचर्वयेदुपजिव्हजित् ॥

अर्थ-निर्गुंडी और मूसली इनके कंदको चवावे,तो उपजिव्हकाकोनाशकरे।

कांचनार क्वाथ ।

कांचनारत्वचः क्वाथः प्रातरास्येधृतः सुखः ॥
कुर्यात्सखदिरोजिव्हादरणोन्मूलनंमुहुः ॥

अर्थ-कचनारकी छाल, और खैरकी छाल, इनका काढा करके प्रातःकाल मुखमें रखेतो सुख होय, और इससें फटी हुई जिव्हा उत्तम होय ॥

जिव्हारोगकी साधारणक्रिया ।

जिह्वागतविकाराणांशस्तंशोणितमोक्षणम् ॥

अर्थ-जिव्हामें विकार होनेसे रुधिर निकालना उत्तम कहाहै ॥

गुडूच्यादि कवल ।

गुडूचीपिप्पलीनिंवकवलःकटुभिःसुखः ।
ओष्ठप्रकोपेनिलयेयदुक्तंशाक्रुचिकित्सितम् ॥

अर्थ-गिलोय, पीपल, नींबकी छाल, और तीक्ष्ण औषध इनका कल्क करेक मुखमें रखे तथा वातजनित ओष्ठरोगपर कही हुई चिकित्सा करे ॥

जिह्वाकंटकपर ।

कंटकेष्वनलोत्थेषुतत्कार्यंभिषजाखलु । पित्तजेषुविधृष्टेषुनिः
सृतेदुष्टशोणिते । प्रतिसारणगंडूषनस्यंचमधुरंहितम् ॥

अर्थ-जिव्हापर वादी करके कांटे होनेसे वातके ऊपर जो उपचार कहे हैं वो करे, और पित्तसे कांटे उत्पन्न होवे तो उनको घिसके दुष्ट रक्तका स्राव करे, फिर मधुर औषधोंसे प्रतिसारण, गंडूष, और नस्य इत्यादिक करे, ये हितकारक होय ॥

प्रतिसारणविधि ।

दंतजिव्हामुखानांयच्चूर्णंकल्कावलेहकैः।

शनैर्घर्षणमंगुल्यातदुक्तंप्रतिसारणम् ॥

अर्थ–दांत, जीभ, और मुख इनको चूर्ण, कल्क, अथवा अवलेह इत्यादिक मसूडोंसे धीरे २ घिसे, इसको प्रतिसारण कहते हैं ॥

कंठशुंडी तालुरोग।

श्लेष्मासृग्भ्यांतालुमूलात्प्रवृद्धोदीर्घःशोथोध्मातबस्तिप्रकाशः।
तृष्णाकासश्वासकृत्तंवदंतिव्याधिंवैद्याःकंठशुंडीतिनाम्ना॥

अर्थ–कफ रुधिरसे तालुके मूलमें फूली बस्तीके समान भारी सूजन होय, इसके प्रभावसे प्यास, खांसी, श्वास ये होतेहै। इस रोगको वैद्य कंठशुंडी कहते हैं॥

तुंडिकेरी तालुरोग।

शोथःशूलस्तोददाहप्रपाकौप्रागुक्ताभ्यांतुंडिकेरीमतालु ॥

अर्थ–कफ रक्तसे तालुएमें वन कपासके फलके समान सूजन होय और उसमें पीडा, सुईके छेदनेकासा दुःख और दाह होकर पके उसको तुंडिकेरी कहतेहै

अध्रुव तालुरोग।

शोथस्तब्धोलोहितस्तालुदेशेरक्ताज्ञेयःसोध्रुवोरुक्ज्वरश्च ॥

अर्थ–रुधिरसे तालुएमें लाल स्तब्ध (लठर) ऐसी सूजन होय, उसमें पीडा और ज्वर होय उसको अध्रुव ऐसा कहते है ॥

कच्छपतालुरोग।

कूर्मोत्सन्नोवेदनोशीघ्रजन्मारोगोज्ञेयःकच्छपःश्लेष्मणावा॥

अर्थ–कफसे तालुएमें कछुआकी पीठके समान ऊंची सूजन होय, उसमें पीडा थोडी होय, वह शीघ्र बढे नहीं, उसको कच्छप रोग कहते हैं ॥

अर्बुद तालुरोग।

पद्माकारंतालुमध्येतुशोथंविद्याद्रक्तादर्बुदंप्रोक्तलिंगम् ॥

अर्थ–रुधिरसे तालुएमें कमलकी कर्णिकाके समान सूजन होय, इसके लक्षण अर्बुदनिदानमें जो रक्तार्बुदके कहे है उसके प्रमाण जानने ॥

मांससंघात।

दुष्टंमांसंनीरुजंतालुमध्येकफाच्छूनंमांससंघातमाहुः ॥

अर्थ–कफ करके तालुएमें दुष्ट मांस हो करके जो सूजन होय, और वा दूखे नहीं, उसको मांससंघात कहते है ॥

ताल पुप्पुट।

नीरुक्स्थायीकोलमात्रःकफात्स्यान्मेदोयुक्तःपुप्पुटस्तालुदेशे॥

अर्थ-मेदयुक्त कफ करके तालुएमें पीडारहित और स्थिर तथा बेरके समान सूजन होय, उसको तालुपुप्पुट ऐसे कहते हैं ॥

कंठशुंड्यादि चिकित्सा।

तुंडिकायैंध्रुवेकूर्मेसंघातेतालुपुप्पुटे।
एपएवविधिःकार्योविशेषःशस्त्रकर्मणि ॥

अर्थ-तुंडिकारी, अध्रुव, कच्छप और तालुपुप्पट, इनपर यही विधिकरे कि शस्त्रकर्मके सिवाय विशेष चिकित्सा कहीं नहीं कही ॥

तालुशोषके लक्षण।

शोपोऽत्यर्थंदीर्यतेचापितालुः श्वासश्चोग्रस्तालुशोपोनिलाच्च ॥

अर्थ-वादीसे तालु अत्यंत सूखकर फट, जाय, तथा भयंकर श्वास होय, उसको तालुशोष कहते है ॥

चिकित्सा।

स्नेहस्वेदौतालुशोपेविधिश्चानिलनाशनः ॥

अर्थ-तालुशोषपर, वातनाशक, औषध तथा वातनाशक स्नेह और स्वेद इत्यादि विधि करनी चाहिये ॥

तालुपाकके लक्षण।

पित्तंकुर्यात्पाकमत्यर्थघोरंतालुन्येवंतालुपाकंवदंति ॥

अर्थ-पित्त कुपित होकर तालुएमें अत्यंत भयंकर पाक ( पकी फुंसी ) उत्पन्न करे उसको तालुपाक कहते हैं ॥

चिकित्सा।

तालुपाकेतुकर्तव्यंविधानंपित्तनाशनम् ॥

अर्थ-तालुपाक होनेसे संपूर्ण पित्तनाशक चिकित्सा करे ॥

तालुरोग।

युंज्यात्कफहरंशुंड्यांरसंगंडूपधारणे। कुष्ठोषणवचासिंधुक
णापाठाचवैःसह। सक्षौद्रैर्भिषजाकार्यगलशुंडीप्रघर्षणम् ॥

अर्थ-शुंडीरोगमें गंडूषधारण करनेको कफनाशक रस देवे योजना करे और कूठ, मिरच, वच, सेंधानिमक, पीपल, पाढ और चव्य इनका चूर्ण करके सहतमें मिलायके परजिव्हापर मालिस करे ॥

शुंडीछेदन।

अंगुष्ठांगुलिसंदंशेनाकृष्यगलशुंडिकाम्।

छेदयेन्मंडलाग्रेणजिह्वोपरितुसंस्थिताम् ॥

अर्थ–शुंडी ( दूसरी जीभ ) को चीमटीसे पकडके और आगेकी तरफ खींचके उसका अग्र छेदन करे ॥

छेदनप्रकार।

अतिछेदात्स्रवेद्रक्तंततोहेतोर्म्रियेतच । हीनच्छेदाद्भवेच्छोथो लालास्रावोभ्रमस्तथा। तस्माद्वैद्यःप्रयत्नेनदृष्टकर्माविशारदः॥ गलशुंडींतुसंछिद्यकुर्यात्प्राप्तमिमंक्रमम् ॥

अर्थ–दूसरी जीभ अधिक कट जावेतो रुधिरस्राव होय है तथा रोगी मरजावे और न्यूनकटे तो सूजन, लारका बहना और भ्रम ये होते है इसवास्ते कुशल वैद्य उसका छेदन करके क्रमप्राप्त चिकित्सा करे ॥

शुंडीछेदनके पश्चात् उपचार।

पिप्पल्यतिविषाकुष्ठवचामरिचनागरैः ।
क्षौद्रयुक्तैःसलवणैस्ततस्तांप्रतिसारयेत् ॥

अर्थ–उपजीभ काटनेके पश्चात् पीपल, अतीस, कूठ, वच, मिरच, और सोंठ, इनके चूर्णमें सहत और निमक डालके धीरे २ पोरुओंसे मले ॥

गलरोगकेनाम और संख्या।

रोहिणीपंचधाप्रोक्ताकंठशालूकएवच।अधिजिव्हश्चवलयोऽल्ला सनामैकवृंदकः ॥ ततोवृंदःशतघ्नीचगिलायुःकंठविद्रधिः । ग लौघश्चस्वरघ्नश्चमांसतालुस्तथैवच। विदारीकंठदेशेतुरोगाश्चा ष्टादशस्मृताः ॥

अर्थ–पांच प्रकारकी रोहिणी ५ कंठशालूक ६ अधिजिव्हा ७ वलय८ अल्ला सन ९ एकवृंदक १० वृंद ११ शतघ्नी १२ गिलायु १३ कंठविद्रधि १४ ग- लौध १५ स्वरघ्न १६ मांसतालु १७ विदारी १८ ये अठारह रोग कंठदे- शके कहहैं ॥

कंठगत १७ रोग।

तिनमें पांचोरोहिणियोंकी सामान्य संप्राप्ति।

गलेनिलःपित्तकफौचमूर्छितौप्रदूष्यमांसंचतथैवशोणितम् ।
गलोपसंरोधकरैस्तथांकुरैर्निहन्त्यसून्व्याधिरयंतुरोहिणी॥

अर्थ-गलेमें वायु पित्त और कफ ये दुष्ट होकर मांसको तथा रुधिरको, दूषित कर गलेमें अंकुर ( कांटे ) उत्पन्न करेहै, उनसे गला रुकजाय, यह रोहिणी नाम व्याधि प्राणनाशक है सब रोहिणी सन्निपातसे प्रगट होती है उत्कर्षके वास्ते वात आदिका व्यपदेश है इन सबका असाध्यत्व भोजने पृथक् २ लिखा है ॥

उक्तरोहिणियोंकी सामान्य चिकित्सा ।

रोहिणीनांतुसाध्यानांहितंशोणितमोक्षणम् ।
वमनंधूमपानंचगंडूषोनस्यकर्मच ॥

अर्थ-पांच रोहिणीनमें जो साध्य कहींहै उसका रुधिर निकाले और वमन धूमपान, गंडूषधारण और नस्य ये उपचार करे ॥

वातजाके लक्षण ।

जिव्हासमंताद्भृशवेदनास्तुमांसांकुराःकंठनिरोधनाय ।
सारोहिणीवातकृताप्रदिष्टावातात्मकोपद्रवगाढयुक्ता ॥

अर्थ-जीभके चारों ओर अत्यंत वेदनायुक्त जो मांसांकुर उत्पन्न होय-उनसे कंठका अवरोध होय, तथा कंप,विनाम, स्तंभादि वातके उपद्रव होय ॥

चिकित्सा ।

वातजातांह्तेरक्तेलवणैःप्रतिसारयेत् ।
सुखोष्णान्स्नेहगंडूषान्धारयेच्चाप्यभीक्ष्णशः ॥

अर्थ-वातजन्य रोहिणीका रुधिर निकालके निमकसे घिसे और सुखोष्ण ऐसे गंडूष वारंवार धारण करे ॥

पित्तजरोहिणी ।

क्षिप्रोद्गमाक्षिप्रविदाहपाकातीव्रज्वरापित्तनिमित्तजाता ॥

अर्थ-पित्तसे प्रगट भई रोहिणी शीघ्र बढे तथा शीघ्रही पके उस्के योगसे तीव्रज्वर होय ॥

चिकित्सा ।

विस्राव्यपित्तसंभूतांसिताक्षौद्रप्रियंगुभिः ।
घर्षयेत्कवलोद्राक्षाटरूपैः कथितैर्हितः ॥

अर्थ-पित्तसे उत्पन्न हुई रोहिणीको खांड, सहत, फूलप्रियगु, इनका चूर्ण घिसे और दाख, तथा फालसेका काढा करके मुखमें रखे तो हित होय ॥

---

१सपरिदोषजो हंति म्लहत् श्लेष्मसमुत्थया । पचाह्वात्पित्तसंभूता सप्ताहात्पवनोत्थितेति ॥

रक्तजरोहिणी।

स्फोटैश्चितापित्तसमानलिंगासाध्याप्रदिष्टारुधिरात्मकातु ॥

अर्थ-रुधिरकी रोहिणी पित्तरोहिणीके समान जाननी तथा फोडोंसे व्याप्त होय यह साध्य है ॥

चिकित्सा।

पित्तवत्साधयेद्वैद्योरोहिणींरक्तसंभवां॥

अर्थ-रक्तजनित रोहिणीपर पित्तरोहिणीकी चिकित्सा करे ॥

कंठशालूक।

कोलास्थिमात्राकफसंभवोयोग्रंथिर्गलेकंटकशूकभूतः।
खरःस्थिरःशस्त्रनिपातसाध्यस्तंकंठशालूकमितिब्रुवंति॥

अर्थ-कफसे गलेमें बेरकी गुठली समान गांट होय, उसमें बारीक कांटे होय तथा खरदरी और कठिन होय यह रोग शस्त्रोंसे साध्य होय इस रोगको कंठशालूक रोग कहतेहैं ॥

सामान्य यत्न।

विस्राव्यकंठशालूकंसाधयेत्तुंडिकेरिवत्।
एककालेयवान्नंचभुंजीतस्निग्धमल्पसः॥

अर्थ-कंठशालूक रोगका स्राव करके फिर तुडकेरी रोगकी जो चिकित्सा कहीहै वो करे तथा एकवार यवान्न भक्षण करे॥

कफज रोहिणी।

स्रोतोनिरोधिन्यपिमंदपाकास्थिरांकुरायाकफसंभवासा॥

अर्थ-जो रोहिणी कंठके मार्गको रोध करे (रोंकदे) तथा होले होले पके तथा जिस्के अंकुर कठिन होय, वो कफजन्य जाननी॥

चिकित्सा।

आगारधूमकटुकैःकफजांप्रतिसारयेत्॥श्वेताविडंगदंतीषुतैलं
सिद्धंससैंधवम्। नस्यकर्मणिदातव्यंकवलंचकफोद्भये॥

अर्थ-कफजन्य रोहिणीको घरका धूआं, तथा तीक्ष्ण औषध इनसें रगडे और सुपेद तुलसी, वायविडंग, दंती, इनसे तेलको सिद्धकर उसमें सैंधानिमक डालके इसकी नस्य करे, तथा इसको मुखमेंभी रखे॥

त्रिदोषजरोहिणी।

गंभीरपाकिन्यनिवार्यवीर्यात्रिदोषलिंगात्रितयोत्थितासा॥

अर्थ-त्रिदोषसे उत्पन्न भई रोहिणी गंभीरपाकिनी ( जिस्में बहुत राधहो ) तिस्में औषधीका प्रभाव नहीं चले और तीन दोषोंके लक्षणोंसे युक्त होय यह तत्काल प्राणोंका हरण करे ॥

अधिजिह्वकेलक्षण ।

जिह्वाग्ररूपःश्वयथुःकफात्तुजिह्वोपरिष्टादपिरक्तमिश्रात् ।
ज्ञेयोधिजिह्वःखलुरोगएषविवर्जयेदागतपाकमेनम् ॥

अर्थ-रक्तमिश्रित कफसे जीभके अग्रभाग सदृश जीभमें सूजन होय इस्को अधिजिह्व कहते हैं यह पकनेसे असाध्य जानना ॥

सामान्य यत्न ।

उपजिह्वकवच्चापिसाधयेदधिजिह्वकम् ।

अर्थ-अधिजिह्वक रोगपर उपजिह्वक रोगकी चिकित्सा करे तो दूर होय ॥

वलयकेलक्षण ।

बलासएवायतमुन्नतंचग्रंथिंकरोत्यन्नगतिंनिवार्य ।
तंसर्वथैवाप्रतिवार्यवीर्यंविवर्जनीयंवलयंवदंति ॥

अर्थ-कफसे ऊँची और लंबी ऐसी गांठ कंठमें उत्पन्न होय उस्के योगसे कंठमें ग्रास गस्सा उतरे नहीं तथा उस्में कोई उपाय नहीं चले । इस रोगको वलय कहते हैं । इस्को वैद्य त्याग दे ॥

बलासके लक्षण ।

गलेतुशोथंकुरुतःप्रवृद्धौश्लेष्मानिलौश्वासरुजोपपन्नम् ।
मर्मच्छिदंदुस्तरमेनमाहुर्बलाससंज्ञंनिपुणाविकारम् ॥

अर्थ-कुपित भये जो कफ वायु सो गलेमें सूजन उत्पन्न करे उससे श्वास होय तथा कंठ दूखे, इस मर्मभेद करनेवाली दुस्तर व्याधिको वैद्य बलास ऐसे कहते हैं ॥

एकवृंदकेलक्षण ।

वृत्तोन्नतोन्तःश्वयथुःसदाहःसकंडुरोपाक्यमृदुर्गुरुश्च ।
नाम्नैकवृंदःपरिकीर्तितोसौव्याधिर्बलासक्षतजप्रसूतः ॥

अर्थ-गलेमें गोल, ऊंची किंचित् दाह युक्त खुजानेवाली ऐसी सूजन होय वह किंचित पके और कुछ नरम होय तथा भारी होय इस्का नाम एकवृन्द है यह व्याधि कफ रक्तसे होय है ॥

सामान्य यत्न।

एकवृंदंतुविश्राव्यविधिशोधनमाचरेत् ॥

अर्थ–एकवृंद व्याधिका स्राव करके फिर शोधन करे ॥

वृंद।

समुन्नतंवृत्तममंददाहंतीव्रज्वरंवृंदमुदाहरंति।
तंचापिपित्तक्षतजप्रकोपाद्विद्यात्सतोदंपवनात्मकंतु ॥

अर्थ–गलेमें ऊंची गोल तीव्र दाह तथा ज्वर युक्त जो सूजन होय उसको वृन्द कहते हैं येभी रक्त पित्तके कोपसे होय है। इसमें वायुके संबंध होनेसे सुईके चोटनेकी पीडा होय ॥ ❀ शंका–क्यो जी ! कंठके १७ रोग कहे हैं और वृन्दको मिलायकर अठारह रोग हुये तो कहिये कि, सत्रहकी संख्यामें भेद हुआ ॥ ❀ उत्तर–तुमने कहा सो ठीक है, परंतु तुल्य स्थान आकृती होनेसे एकवृन्दकाही भेद वृन्द रोग जानना, ऐसे माननेसे संख्यामें विरोध नहीं पडे, यद्यपि एकवृन्द कफ रक्तज है और वृन्द रोग पित्त रक्तज है, तथापि जैसे वृन्दका चोटनी होने करके वातात्मकत्व कहा है तो भी एकवृन्दकी अवस्था विशेष होनेसे वृन्दको एकवृन्दके साथ ग्रहण करा है, जैसे कामलाके लक्षणसे भिन्न भी है तथापि हलीमक कामलाकाही भेद जानना और भोजने[1] भी इसको एक वृन्दकाही भेद कहा है, गदाधर कहता है कि, छंदानुरोधके निमित्त एकवृन्द शब्दके एक शब्दका लोपकर वृन्द शब्दही मूलमें धरा है याते वृंद और एकवृंद ये दोनों एकही हैं ॥

सामान्य चिकित्सा।

एकवृंदमिवप्रायोवृंदंचसमुपाचरेत् ॥

अर्थ–वृंद रोगपर एकवृंदकी चिकित्सा करे ॥

शतघ्नीके लक्षण।

वर्त्तिर्घनाकंठनिरोधिनीयाचिताऽतिमात्रंपिशितप्ररोहैः।
अनेकरुक्प्राणहरीत्रिदोषाज्ज्ञेयाशतघ्नीतुशतघ्निरूपा ॥

अर्थ–कंठमें लंबी और कठिन सूजन होय, उस करके कंठ रुकजाय, और उस सूजनके ऊपर मांसके अंकुर बहुत होय, तथा उसमें तोद (चोटनी) दाह, खुजली, आदि अनेक वेदना होय, यह प्राण हरनेवाली सूजनको शतघ्नी (लंबे तथा कांटे लंबे जिसमें होय ऐसे शस्त्र) के समान होय इसीसे इस रोगको यह संज्ञा दीनी है ॥

---

१ श्लेष्मरक्तसमुत्थानमेकवृन्दं विभावयेत् । तुल्यस्थानाकृतिर्भेदो वृन्दस्यैकस्य पित्तजः ॥

गिलायुके लक्षण।

ग्रंथिर्गलेत्वामलकास्थिमात्रःस्थिरोल्परुक्स्यात्कफरक्तमूर्तिः।
संलक्ष्यतेसक्तमिवाशनंचसशस्त्रसाध्यस्तुगिलायुसंज्ञः॥

अर्थ-कफ रक्तके कोपसे गलेमें आंवलेकी गुटलीके बराबर गांठ उत्पन्न होवे, वह गांठ कठिन मंद पीडावाली हो, इसके होनेसे अन्न गलेमें अटकतासा मालूम देवे, यह रोग शस्त्रके द्वारा अर्थात् शस्त्रसे काटनेसे साध्य होवे इसको गिलायु कहते हैं॥

सामान्य चिकित्सा।

गिलायुश्चापियोव्याधिस्तंचशस्त्रेणसाधयेत्॥

अर्थ-गिलायु नामककी व्याधिको शस्त्रसे उपचार करे॥

गलविद्रधिके लक्षण।

सर्वंगलंव्याप्यसमुत्थितोयःशोथोरुजःसंतिचयत्रसर्वाः।
ससर्वदोषोगलविद्रधिस्तुतस्यैवतुल्यःखलुसर्वजस्य॥

अर्थ-जो सूजन सब गलेमें व्याप्त होवे तथा जिसमें सर्व प्रकारकी पीडा होय वह विद्रधिनिदानमें जो त्रिदोषकी विद्रधि कही है उसके समान गलविद्रधिके लक्षण जानने॥

सामान्य यत्न।

अमर्मस्थंतुसंपक्वंछेदयेद्गलविद्रधिम्॥

अर्थ-मर्म स्थानके विना अन्यत्र हुई गलविद्रधि पकगई होय तो उसमें चीरा देवे॥

गलौघके लक्षण।

शोथोमहानन्नजलावरोधीतीव्रज्वरोवायुगतेर्निहंता।
कफेनजातोरुधिरान्वितेनगलेगलौघःपरिकीर्त्यतेसौ॥

अर्थ-रक्तयुक्त कफसे गलेमें भारी सूजन होय, उसके योगसे कंठमें अन्न जलका अवरोध (रोकावट) होय, तथा वायुका संचार होय नहीं, इसको वैद्य गलौघ कहते हैं॥

स्वरघ्नके लक्षण।

यस्ताम्यमानःश्वसितिप्रसक्तंभिन्नस्वरःशुष्कविमुक्तकंठः।
कफोपदिग्धेष्वनिलायतेषुज्ञेयःसरोगःश्वसनात्स्वरघ्नः॥

अर्थ-वायुका मार्ग कफसे लिप्त होनेसे वारवार नेत्रोंके आगे अंधकार आकर जो पुरुष श्वासको छोडे, अथवा मूर्च्छा आकर जिसकी श्वास निकले, जिसको भिन्न स्वर होय, कंठ सूखे और विमुक्त कहिये कंठ स्वाधीन न हो, अर्थात् थोडाभी अन्न खाया हो तथापि कंठसे नीचे न उत्तरे, इस वातज रोगको स्वरघ्न कहते हैं ॥

मांसतानके लक्षण।

प्रतानवान्यःश्वयथुःसुकष्टोगलोपरोधंकुरुतेक्रमेण।
समांसतानेतिविभातिसंज्ञांप्राणप्रणुत्सर्वकृतोविकारः॥

अर्थ-जो सूजन गलेमें उत्पन्न होकर क्रमसे फैलकर गलेको रोकले तब बहुत कष्ट हो, इस त्रिदोष विकारको मांसतान कहते हैं यह विकराल रोग प्राणोंका नाश करनेवाला है॥

विदारीके लक्षण।

सदाहतोदंश्वयथुंसताम्रमंतर्गलेपूतिविशीर्णमांसम्।
पित्तेनविद्याद्वदनेविदारींपार्श्वेविशेषात्सतुयेनशेते॥

अर्थ-पित्तसे गलेमें सूजन होवे तिस करके दाह होय, चमक होय, तथा दुर्गंधि युक्त सडा मांस गिरे और रोगी जिस करवट सोवे उसी तर्फ यह रोग होता है, मांसके विदारण करनेसे विदारी कहलाता है॥

असाध्य मुखरोगके लक्षण।

ओष्ठप्रकोपेवर्ज्याः स्युर्मांसरक्तप्रकोपजाः। दंतमूलेषुवर्ज्यौतु
त्रिलिंगगतिसौषिरौ॥दंतेपुनचसिध्यंतिश्यावदालनभंजनाः।
जिह्वातलेष्वलासश्चताल्व्येष्वर्बुदंतथा॥स्वरघ्नोवलयोवृंदोवला
सश्चविदारिका। गलौघोमांसतानश्चशतघ्नीरोहिणीगले॥
असाध्याःकीर्तिताह्येतेरोगानवदशैवतु॥ तेषुचापिक्रियांवैद्यः
प्रत्याख्यायसमाचरेत्॥

अर्थ-ओष्ठरोग ( होठके रोगोंमें ) मांसज, रक्तज और त्रिदोषज, असाध्यहैं। मसूढोंके रोगोंमें सन्निपात, नाडी और सौषिर और दांतोंके रोगोंमें श्याव, दालन, और भंजन, जिह्वाके रोगोंमें अलास और तालुयेके रोगोंमें अर्बुद, तथा गलेके रोगोंमें स्वरघ्न, वलय, वृंद, वलास, बिदारिका, गलौघ, मांसतान, शतघ्नी और रोहिणी ये उन्नीस रोग असाध्य हैं, इनपर

चिकित्सा करनेवाले वैद्यको प्रत्याख्यान ( औषधि ) न देनी ये तौ मृत्यु निश्चय होय और देवे तौ कदाचित् वचभी जाय है ऐसे विचारकर औषधी देनी चाहिये ॥

वातिकसर्वसर ।

स्फोटैःसतोदैर्वदनंसमंताद्यस्याचितंसर्वसरःसवातात् ।

अर्थ-वादीके योगसे मुखमें सर्वत्र छाले हो जाय और वह चिनमिनावे, मुख जिह्वा गला होंठ मसूडे दांत और तालु इन सबमें व्याप्ति होनेसे इस रोगको सर्वसर कहते है ॥

पैत्तिकसर्वसर ।

रक्तैः सदाहैःपिटिकैःसपीतैर्यस्याचितंचापिसपित्तकोपात् ।

अर्थ-पित्तसे मुखमें लाल तथा पीले छाले होय और दाह होवे ॥

कफजसर्वसर ।

अवेदनैःकंडुयुतैःसवर्णैर्यस्याचितंचापिसवैकफेन ॥

अर्थ-कफसे मुखमें मंदपीडा और त्वचाके समान वर्ण जिनका ऐसे छाले सर्वत्र होय ॥

मतांतर ।

रक्तेनपित्तोदितएकएवकैश्चित्प्रदिष्टोमुखपाकरोगः ।

अर्थ-कितनेक बुद्धिमानोंने रक्तपित्तसे उत्पन्न हुआ मुखपाक रोग एकही प्रकारका कहा है ॥

मुखरोगसंख्या ।

पृथक्दोषैस्त्रयोरोगाःसमस्तमुखजाःस्मृताः ॥

अर्थ-वात, पित्त, कफ इन दोषोंसे तीन रोग और तीनों दोषोंसे होने-वाला रोग ऐसे मुखज रोग कहे है ॥

असाध्यमुखरोगके मारणकी अवधि ।

सद्यस्त्रिदोषजोहंतित्र्यहात्कफसमुद्भवः ।
पंचाहात्पित्तसंभूतःसप्ताहात्पवनःस्थितः ॥

अर्थ-त्रिदोषसे उत्पन्न होनेवाला असाध्य मुखरोग तात्काल प्राणीको नष्ट करता है और कफज रोग तीन दिनमें, पित्तज रोग पांच दिनमें, वातज रोग सात दिनमें प्राणीको नष्ट करता है ॥

समस्तमुखरोगचिकित्सा।

वातात्सर्वसरंचूर्णैर्लवणैःप्रतिसारयेत् । तैलंवातहरैःसिद्धंहितं कवलनस्ययोः । पित्तात्मकेसर्वसरेशुद्धकायस्यदेहिनः ॥ सर्वःपित्तहरः कार्योविधिर्मधुरशीतलः । प्रतिसारणगंडूपधूम संशोधनानिच । कफात्मकेसर्वसरेक्रमंकुर्यात्कफापहम् ॥

अर्थ-वातजन्य सर्वसर अर्थात् मुखपाक ( छाले ) होनेसे उनको निमकसे घिसे, तथा वातनाशक औषधोंसे सिद्ध करे हुए तेलकी नस्य, और कुल्ले करे तो हितावह होय । तथा पित्तजनित छालेनमें प्रथम दस्त करावे,फिर सम्पूर्ण मधुर और शीतल ऐसे पित्तनाशक विधि करे, कफात्मक सर्वसर ( छालेन ) में प्रतिसारण, गंडूप, धूमपान, शोधन और संपूर्ण कफनाशक चिकित्सा करे॥

गलरोगकीसामान्यचिकित्सा।

कंठरोगेष्वसृङ्मोक्षस्तीक्ष्णैर्नस्यादिकर्मभिः ।
चिकित्सकश्चिकित्सांतुकुशलोत्रसमाचरेत् ॥

अर्थ-गल रोगका रुधिर निकालना, तथा तीक्ष्ण औषध देवे, तथा कुशल वैद्य नस्यादि कर्म करे, ॥

दार्व्यादिक्काथ।

क्काथंदद्याच्चदार्वीत्वग्निंबताक्ष्यकलिंगजम् ।
हरीतकीकषायोवाहितोमाक्षिकसंयुतः ॥

अर्थ-दारुहलदी, दालचीनी, नींबकीछाल, रसोत और इन्द्रजौ इनका फाढा करके देवे अथवा सहत डालके देवे तो हितकारक होय ॥

कटुकादिक्काथ।

कटुकातिविषादारुपाठामुस्तकलिंगकाः ।
गोमूत्रक्काथिताःपीताःकंठरोगविनाशनाः ॥

अर्थ-कुटकी, अतीस, देवदारु, पाठ, नागरमोथा और इन्द्रजौ इनका गोमूत्रमें काढा करके पीवे तो गलेके रोगोंका नाश करे ॥

मृद्वीकादि चूर्ण।

मृद्वीकाकटुकाव्योपदार्वीत्वक्त्रिफलाघनम् ॥ पाठारसांजनं दूर्वातेजोह्वेतिसुचूर्णितम् । क्षौद्रयुक्तंविधातव्यंगलरोगेमहौषधम्॥

अर्थ-दारुहलदी, कुटकी, सोंठ, मिरच, पीपल, दारुहलदी, हरड, बहेडा आँवला नागरमोथा, पाढ, रसोत, दूब और तेजबल, इनका चूर्ण करके उसमें सहत डालके गलेके रोगोंपर देवे, तो महान् औषध है ॥

यवक्षारादिगुटी।

यवाग्रजंतेजवतींसपाठांरसांजनंदारुनिशांसकृष्णाम्।
क्षौद्रेणकुर्याद्गुटिकांमुखेनतांधारयेत्सर्वगलामयेषु ॥

अर्थ-जवाखार, तेजबल, पाढ, रसोत, दारुहलदी और पीपल इनका चूर्ण करके उसको सहतसें गोली बनायके मुखमें रखे, तो सर्व गलेके रोग दूर होय ये ऊपर लिखे तीन योग क्रमसे वात पित्त और कफ इनको नाश करे ॥

मुखपाकपरसामान्ययत्न।

मुखपाकेशिरावेधःशिरसश्चविरेचनम्।
मधुमूत्रघृतक्षीरैःशीतैश्चकवलग्रहः ॥

अर्थ-संपूर्ण मुखपाकोंमे फस्त खोले मस्तकरेचन और सहत गोमूत्र, घी, दूध और शीतल पदार्थ इनका कवल करके मुखमें रखे ॥

दार्वीस्वरस।

स्वरसःक्वथितोदार्व्याघनीभूतोरसक्रिया।
सक्षौद्रोमुखरोगासृग्दोषनाडीव्रणापहः ॥

अर्थ-दारुहलदीका स्वरस काढके औटावे जब गाढा होजावे तब इसमें सहत डालके देवे तो मुखदोष, रक्तदोष और नाडीव्रण इनका नाश करे ॥

सप्तच्छदादिकाथ।

सप्तछदोशीरपटोलमुस्ताहरीतकीतिक्तकरोहिणीभिः।
यष्ट्याह्वराजद्रुमचंदनैश्चक्काथंपचेत्पाकहरंमुखस्य ॥

अर्थ-सतवनकी छाल, खस, पटोलपत्र, नागरमोथा, हरड, कुटकी, मुलहटी, अमलतासका गूदा और चंदन इनका काढा पीनेको देवे तो मुखपाक ( छालेन ) को नाश करे ॥

सामान्यचिकित्सा।

पंचवल्कलजःक्वाथस्त्रिफलासंभवोथवा।
मुखपाकेप्रयोक्तव्यः सक्षौद्रोमुखधावने ॥

अर्थ-पंचवल्कलका काढा अथवा त्रिफलाका काढा करके उसमें सहत मिलायके मुख धोनेको अर्थात् कुल्ला करनेको देवे ॥

पटोलादि काथ।

पटोलनिंबजंब्वाम्रमालतीनवपल्लवैः।
पंचपल्लवजःश्रेष्ठःकषायोमुखधावने॥

अर्थ–पटोलपत्र, नीमकी छाल, जामुन, आंब और चमेली इनके नवीन पत्तोंका काढा करके मुखप्रक्षालन करनेको श्रेष्ठ है॥

जातीपत्रादि काथ।

जातीपत्रामृताद्राक्षायासदार्वीफलत्रिकैः।
क्काथःक्षौद्रयुतःशीतोगंडूषोमुखपाकनुत्॥

अर्थ–चमेलीके पत्ते, गिलोय, दाख, धमासा, दारुहलदी, हरड, बहेडा, आँवला इनका काढा सहत डालके कुरला करनेके वास्ते देवे, तो मुखपाकका नाशकरे॥

पटोलादि काथ।

पटोलशुंठीत्रिफलाविशालात्रायंतितिक्ताद्विनिशामृतानां।
पीतःकषायोमधुनानिहंतिमुखेस्थितश्चास्यगदानशेषान्॥

अर्थ–पटोलपत्र, सोंठ, हरड, बहेडा, आँवला, इद्रायनकी जड, त्रायंती कुटकी, हलदी, दारुहलदी, और गिलोय, इनका काढा सहतमें मिलायके मुखमें धारण करे तो मुखरोगका नाश होय॥

तिलादि गंडूष।

तिलानीलोत्पलंसर्पिःशर्कराक्षीरमेवच।
सलोध्रोदग्धवक्रस्यगंडूषोदाहनाशनः॥

अर्थ–तिल, नीलेमल, घी, खांड, दूध और लोधका चूर्ण, इनको एकत्र करके कुल्ले करे तो भुरसे (जले हुए) मुखके दाहको नाश करे॥

यष्टीमध्वादि तैल।

यष्टीमधुपलमेकंत्रिंशन्नीलोत्पलस्यतैलस्य। प्रस्थंताद्द्विगुणप
योविधिनापक्कंतुनस्येन॥ निशिवदनस्यस्रावंक्षपयातिगात्रस्य
दोषसंघातम्। वपुःस्वर्णत्वमवश्यंक्रमशोभ्यंगेनजंतूनाम्॥

अर्थ–मुलहटी ४ तोले नीले कमल १२० तोले, तेल ६४ तोले और दूध, १२८ तोले इन सबको एकत्र कर मंदाग्निपर पचावे, जब सिद्ध हो जावे तब इसको रात्रिके समय नस्य करे तो मुखका स्राव (बहना) और अंगमें लगानेसे शरीरके दोष इनका नाश करे और कांतिको स्वर्णके समान करे॥

हरिद्रादि तैल।

हरिद्रानिंबपत्राणिमधुकंनीलमुत्पलम्।
तैलमेभिर्विपक्तव्यंमुखपाकहरंपरम्॥

अर्थ-हलदी, नीवके पत्ते, मुलहटी, नीलाकमल इनके कल्कमें तेलको पचावे यह मुखपाकका नाश करनेमें उत्तम है॥

जातीपत्रचर्वण।

कार्यंचबहुधानित्यंजातीपत्रस्यचर्वणम्।

अर्थ-मुखमें छाले होगये होंय तो नित्य चमेलीके पत्तोंको चवाय करे॥

कृष्णादि चर्वण।

कृष्णाजीरककुष्ठेंद्रयवचर्वणतस्त्र्यहात्।
मुखपाकव्रणक्लेददौर्गंध्यमुपशाम्यति॥

अर्थ-पीपल, मिरच, कूठ, इन्द्रजो इनको तीन दिन चवावे तो मुखपाक, छत, और दुर्गंध इनकी शांति होय॥

चूनेसे मुख जलगया हो उसपर।

तांबूलमध्यस्थितचूर्णकेनदग्धंमुखंयस्यभवेत्कथंचित्।
तैलेनगंडूपमसौविदध्यादम्लारनालेनपुनःपुनर्वा॥

अर्थ-जिस मनुष्यका मुखपान ( बीडी ) के चूनेसे जलगया हो उसको तेलके कुल्ले करने चाहिये। अथवा खट्टी कांजीके वारंवार कुल्ले करे॥

खदिरादि गुटिका।

खादिरस्यतुलांतोयद्रोणेपक्त्वाष्टशेपितम्। जातीकोशेंदुपूगश्च चातुर्जातमृगांडजैः॥ पृथक्कर्षमितैः पिष्टैर्मलयित्वाचणोपमाम्॥ गुटींकृत्वामुखेधार्यासानिहंत्यखिलान्गदान्। जिह्वोष्ठदंतवदनगलतालुसमुद्भवान्॥

अर्थ-खैरकी छाल ४०० तोलेको १०२४ तोले जलमें डालके अष्टावशेष काढा करे, फिर छानके इसमें जावित्री, कपूर, चिकनी सुपारी, दालचीनी, इलायची, पत्रज, नागकेशर, कस्तूरी ये प्रत्येक तोले २ लेवे सबका चूर्ण कर उस काढेमें मिलाय और घोटके चनेके वरावर गोली करे इसको मुखमें रखे तो संपूर्ण मुखके रोग, जिव्हारोग, ओष्ठ ( होठों ) के रोग, दांतके रोग गलेके रोग और तालुके रोग इनको नाश करे॥

मुखरोगपर पथ्य।

स्वेदोविरेकीवमनंगंडूषःप्रतिसारणम्। कवलोसृक्स्रुतिर्नस्यं धूमःशस्त्राग्निकर्मणी॥तृणधान्यंयवामुद्गाःकुलित्थाजांगलोरसः॥ बृहत्प्रोष्ठोकारवेल्लंपटोलंबालमूलकम्॥ कर्पूरनीरंताम्बूलंतप्तां बुखदिरोघृतम्। कटुतिक्तौचवर्गौयंमित्रंस्यान्मुखरोगिणाम्॥

अर्थ-स्वेद, विरेचन, वमन, कुल्ला, प्रतिसारण अर्थात् मंजन, कवल औषधियोंका मुखमें रखना, रुधिर निकालना, नास, धुआं देना, नस्तर देना, व आगसे दागना, तृण धान्य, जौ, मूंग, कुलथी, जंगलके जीवोंका मांसरस, बडा मछली, करेला, परवर, कोमल मूली, कपूरका जलपान, गरम जल, कत्था, घी, कडुआ तथा चरपरा रस ये सब मुख रोगमें पथ्य है॥

मुखरोगपर अपथ्य।

दंतकाष्ठंस्नानमम्लंमत्स्यमानूपमामिषम्। दधिक्षीरंगुडंमाषं रूक्षान्नंकठिनाशनम्॥अधोमुखेनशयनंगुर्वभिष्यंदिकानिच॥ मुखरोगेषुसर्वेषुदिवानिद्रांचवर्जयेत्॥

अर्थ-दतून, न्हाना, खटाई, मछली, अनूप देशका मांस, दही, दूध, गुड, उडद, रूखा अन्न, करडा भोजन, औंधे मुख सोना, भारी तथा अभिष्यंदी वस्तु और सब मुख रोगोंमें दिनका सोना वर्जित है॥

इति श्रीबृहन्निघंटुरत्नाकरे मुखरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता।

# कर्णरोग।

कर्णरोगका कर्मविपाक।

मातापितृगुरूणांचदेवब्राह्मणयोस्तथा। शृणोतिनिंदाबुध्या यःकर्णाभ्यांतस्यशोणितम्॥ पूयंचैवस्रवत्यस्यशांतिःकृछ्रच सुष्टयात्। हिरण्यरक्तवस्त्राणांदानाद्ब्राह्मणभोजनात्। जपाद्धो माच्चभवतिसौरमंत्रेणशक्तितः॥

अर्थ-माता, पिता, गुरु, देव, और ब्राह्मण इत्यादिकोंकी निंदाकी बुद्धिपूर्वक अर्थात् जान बूझके सुनता है उसके कानसे रुधिर तथा राधका स्राव होय है उसकी शांति चार कृच्छ्र व्रत करके सुवर्ण, लाल कपडा, इनका दान करे, ब्राह्मणभोजन करावे, तथा सौर मंत्रोंसे यथाशक्ति हवन करे॥

कर्णरोगनिदान।

अवश्यायजलक्रीडाकर्णकंडूषणैरुजम्। मिथ्यायोगेनशस्त्रस्य कुपितोन्यैश्चकोपनैः ॥ प्राप्यश्रोत्रशिराःकुर्याच्छूलंस्रोतसिवेगवान्। तेवैकर्णगतारोगाअष्टाविंशतिरीरिताः ॥

अर्थ-पाला, जलक्रीडा, कर्णकंडूषण, शस्त्रका मिथ्या योग, अन्यकोपन इन करके कर्णमें उत्पन्न हुआ रोग कुपित होकर नाडियोंके मध्यगत हुआ शूल पैदा करता है और स्रोतोंमें फैल जाता है वे कर्णरोग २८ प्रकारके ऐसे कहते हैं ॥

कर्णरोगके नाम।

कर्णशूलःप्रणादश्चबाधिर्यक्ष्वेडएवच । कर्णस्रावःकर्णकंडूःकर्णगूथस्तथैवच ॥ प्रतिनाहोजंतुकर्णोविद्रधिर्द्विविधस्तथा । कर्णपाकःपूतिकर्णस्तथैवार्शश्चतुर्विधः ॥तथार्बुदंसप्तविधंशोफश्चापिचतुर्विधः। एतेकर्णगतारोगाअष्टाविंशतिरीरिताः ॥

अर्थ-कर्णशूल, प्रणाद, बाधिर्य, क्ष्वेड, कर्णस्राव, कर्णकंडू, कर्णगूथ, प्रतिनाह, जन्तुकर्ण, विद्रधि २ प्रकारका, कर्णपाक, पूतिकर्ण, अर्शरोग ४ प्रकारका, अर्बुद ७ प्रकरका, शोफ ४ प्रकारका, इन भेदोंसे कर्णमें होनेवाले रोग २८ अठ्ठाईस कहेहैं ॥

कर्णशूल निदान।

समीरणःश्रोत्रगतोन्यथाचरन्समंततःशूलमतीवकर्णयोः। करोतिदोषैश्चयथास्वमावृतः सकर्णशूलःकथितोदुरासदः ॥

अर्थ-कानमें वायु दोषों करके ( कफ पित्त रुधिरसे ) आवृत होकर कानोंमें उलटी फिरे तब अत्यन्त शूल ( दरद ) होय, इस रोगको कर्णशूल कहते हैं, यह रोग कष्टसाध्य है। कर्णशूलके उपद्रव विदेहने इस प्रकार लिखे हैं ॥

शृंगवेरादि तैल।

शृंगवेररसंक्षौद्रंसैंधवंतैलमेवच ।
कटूष्णंकर्णयोर्धार्यमेतत्स्याद्वेदनापहम् ॥

अर्थ-अदरखका रस, सहत, सेंधानिमक और सरसोंका तेल इनको औंटावे जब तैलमात्र शेष रहे तब गरम गरम कानमें डाले तो कर्णशूलको नाश करे ॥

लशुनादि स्वरस।

लशुनार्द्रकशिग्रूणांवारुणांमूलकस्यच।

१ मूर्च्छा दाहो ज्वरः कासः श्वासः शोषः वमथुस्तथा। उपद्रवाः कर्णशूले भवन्त्येते मारिष्यतः ॥

कदल्याःस्वरसः श्रेष्ठःकदूष्णःकर्णपूरणे ॥

अर्थ-लहसन, अदरख, सहंजना, बरना, मूली और केला इनके रस तीक्ष्ण, गरम ऐसा कानमें डालनेमें उत्तम है ॥

अर्कांकुरादि स्वरस।

अर्कांकुरानम्लपिष्टान्सतैलान्लवणान्वितान्। सन्निदध्यात्सुधाकांडेकोरितेमृत्स्नयावृते ॥ पुटपाकक्रियास्विन्नंपीडयेदारसागमात्। सुखोष्णंतद्रसंकर्णेप्रक्षिपेच्छूलशांतये ॥

अर्थ-आकके अंकुरोंको ले नींबूके रसमें पीसके उसमें तेल और निमक डालके इस कल्कको थूहरके लकडीके भीतर भरके उसपर मिट्टीका लेपकर पुटपाककी विधिसे पचावे, फिर निकालके निचोड लेवे, इस रसको सुखोष्ण कानमें डाले तो शूलको शांति करे ॥

अर्कपत्रस्वरस।

अर्कस्यपत्रंपरिणामपीतमाज्येनलिप्तंशिखियोगतप्तम्।
आपीड्यतस्यांबुसुखोष्णमेवकर्णेनिषिक्तंहरतेतिशूलम् ॥

अर्थ-आकके पके पत्तेपर घी लगायके अग्निपर तपाय लेवें, फिर इसको निचोडकर इसका सुखोष्ण रस कानमें डाले तो शूलको नाश करे ॥

कर्णशूलचिकित्सा।

तीव्रशूलातुरेकर्णेसरागेक्लेदवाहिनि।
छागमूत्रंप्रशंसंतिकोष्णंसैंधवसंयुतम् ॥

अर्थ-कानमें तीव्रशूल, रक्तता, लस बहना इत्यादिकोंपर बकराका मूत सैंधानिमक और कूठ, डालके मंदोष्ण करके कानमें डाले ॥

स्योनाकतैल।

तैलंस्योनाकमूलेनमंदेग्नौविधिनाशृतम्।
हरेदाशुत्रिदोषोत्थंकर्णशूलंप्रपूरणात् ॥

अर्थ-श्योनाक (टेंटू) की जडके कल्कको तेलमें मिलाय मंदाग्निपर पचावे, इसको कानमें डाले तो त्रिदोषजनित कर्णशूलको नाशकरे ॥

हिंग्वादि तैल।

हिंगुसैंधवशुंठीभिस्तैलंसर्षपसंभवम्।
विपक्वंहरतेवश्यंकर्णशूलंप्रपूरणात् ॥

अर्थ–हींग सेंधानिमक, सोंठ, इनके कल्कमें सरसोंका तेल डालके पचावे इसको कानमें डालेतो अवश्य कर्णशूलको नाशकरे ॥

नागरादि तैल।

नागरसैंधवमागधिमुस्ताहिंगुवचालशुनंतिलतैलम्।
अर्कसुपक्वपलाशरसेनकर्णरुजंबधिरंविनिहंति ॥

अर्थ–सोंठ,सैंधानिमक, पीपल, नागरमोथा, हींग, वच और लहसन इनके कल्कमें तिलका तेल डालके तथा आकका और पलासका रस डालके सिद्ध करे तो कर्णरोग, बहेरेपना इनको नाश करे ॥

सामान्य यत्न।

कर्णशूलेकर्णनादेबाधिर्येक्ष्वेडएवच।
चतुर्ष्वपिचरोगेषुसामान्यंभेषजंस्मृतम् ॥

अर्थ–कर्णशूल कर्णनाद, बधिरता और क्ष्वेड इन चार व्याधियोंपर सामान्य औषध देवे ॥

कर्णपूरणविधि।

स्वेदयेत्कर्णदेशंतुकिंचित्पार्श्वशायिनः। मूत्रैःस्नेहैरसैःकोष्णै स्तच्चश्रोत्रंप्रपूरयेत् ॥ कर्णंचपूरितंरक्षेच्छतंपंचशतानिच। स हस्रंवापिमात्राणांश्रोत्रकंठशिरोगदे ॥

अर्थ–किंचित्पार्श्वकी तरफ सोयकर कानको सेके अर्थात् पसीने निकाले और मूत्र, स्नेह अथवा नस्य ये मंदोष्ण करके कानमें भरे और निकाल देवे, इसी प्रकार भरके सौ पांचसौ,अथवा हजार मात्रा पर्यंत राखे और कंठ तथा शिरोरोग इनपर यही विधि करे ॥

मात्राका प्रमाण।

स्वजानुतःकरावर्तंकुर्याच्छोटिकयायुतम्।
एषामात्राभवेदेकासर्वत्रैवविनिश्चयः ॥

अर्थ–अपने गोड़पर चारोंतरफ हाथको फेरके चुटकी बजाना वो एकमात्रा होय है इस प्रकार और जानना ॥

पूरणकाल।

रसाद्यैःपूरणंकर्णेभोजनात्प्राक्प्रशस्यते।
तैलाद्यैःपूरणंकर्णेभास्करेस्तमुपागते ॥

अर्थ-कानमें रसादिक डालने होंवे तो भोजनके पूर्व डाले और तैलादिक डालने होय तो सूर्यास्त होनेपर डाले ॥

कर्णनादके लक्षण।

कर्णस्रोतःस्थितेवातेशृणोतिविविधान्स्वरान्।
भेरीमृदंगशंखानांकर्णनादःसउच्यते ॥

अर्थ-वायु कानके छिद्रमें स्थित होनेसे अनेक प्रकारके स्वर तथा भेरी, मृदंग और शंख इनके शब्द सुनाई देवे, इस रोगको कर्णनाद कहते हैं ॥

अपामार्गतैल।

अपामार्गक्षारजलेतत्कृतकल्केनसाधितंतिलजम् ॥
अपहरतिकर्णनादंबाधिर्यंचापिपूरणतः ॥

अर्थ-ओंगाके खारका जल, तथा ओंगाका कल्क, इनमें तिलका तेल डालके सिद्ध करे इसको कानमें डालनेसे कर्णनाद तथा बहरापना इनको नाश करे ॥

मधुसूक्त।

जंबीराणांफलरसःप्रस्थैकःकुडवोन्मितम्।माक्षिकंतत्रदातव्यं पिप्पलीचपलोन्मिता ॥ घृतभांडेनिधायैतद्धान्यराशौविधारयेत्। मासेनतज्जातरसंमधुसूक्तंप्रजायते ॥

अर्थ-नींबूका रस ६४ तोले और सहत ६४ तोले तथा पीपल ४ तोले डालके घीके भांडेमें भरके बंदकर देवे फिर धानकी राशिमें गाड देवे, एक महिनेके बाद इसको निकाल लेवे, इसको मधुसूक्त कहते हैं ॥

हिंग्वादितैल।

हिंग्वाब्ददारुनिशिमूलकभस्मभूर्जत्वक्क्षारसिंधुरुचकोद्भिदशिग्रुविश्वैः। सस्वर्जिकाविड्वचांजनमातुलुंगैरंभारसैःसमधुसूक्तमिदंविपक्वम् ॥ तैलंप्रसिद्धमितितच्छ्रवणामयघ्नंकर्णप्रणादबधिरत्वहरंनराणाम्। भ्रूमस्तकश्रवणशष्कुलिकांवरालशूलापहंचरकसुश्रुतपूजितंचम् ॥

अर्थ-हींग, नागरमोथा, देवदारु, सौंफ, मूलीकी भस्म, भोजपत्र, जवाखार, सेंधानिमक, संचरनिमक, सोरा, सहंजना, सोंठ, सज्जीखार, विडनोन, सुरमा, विजोरा, केला इनका रस और मधुसूक्त ये वस्तु डालके उसमें तिलोंका तेल

डालकै सिद्ध करे, यह कर्णरोग, कर्णनाद, वहरापना और मोह,मस्तक, कान, कानकी पाली, कानका शूल, इनको नाश करे यह चरक और सुश्रुत इनको मान्य है ॥

बाधिर्य।

यदाशब्दवहंवायुःस्रोतआवृत्यतिष्ठति।
शुद्धःश्लेष्मान्वितोवापिबाधिर्यंतेनजायते॥

अर्थ-जिस समय केवल वायु, अथवा कफयुक्त वायु,शब्द वहानेवाली नाडियोंमें स्थित होय,तब उस पुरुषको शब्द सुनाई नहीं देय,अर्थात् बहरा होजाय॥

बिल्वतैल।

गवांमूत्रेणबिल्वानिपिष्ट्वातैलंविपाचयेत्।
सजलंचसदुग्धंचतद्बाधिर्यहरंपरम्॥

अर्थ-गौके मूत्रमें वेलगिरीको पीस उसका जल बकरीका दूध तथा तेल डालकै पचावे, सिद्ध करके कानमें डाले तो बाधिर (बेहरापना) दूर होय ॥

दीपिकातैल।

बृहतःपंचमूलस्यकांडान्यष्टांगुलानिच।क्षौमेणावेष्ट्यसंसिच्य
तैलेनादीपयेत्ततः॥ यत्तैलंच्यवतेतेभ्यःसुखोष्णंतेनपूरयेत्।
ज्ञेयंतद्दीपिकातैलंकुष्ठदेवतरोस्तथा॥

अर्थ-बृहत्पंचमूलोंकी डालीको लायकै उसको आठ अंगुल मात्र लेवे, उसमें कपडा लपेट तेलमें डबोयकै जलावे, उससे जो तेल टपकै उसको सुखोष्ण कानमें डाले, इसको दीपिका तेल कहते हैं। इसी प्रकार कूठ, देवदारुसेभी तेल निकाल लेवे ॥

चार योग।

तैलंकांजिकबीजपूरकरसैःक्षौद्रैःसमूत्रैःशृतंस्यात्क्षौद्रार्द्रकशि
ग्रुमूलकदलीकंदद्रवैर्वासमम्।शुंठीतुंबरुहिंगुभिःशृतमपिस्या
त्कर्णशूलापहंसिद्धंबिल्वगरेणसाजपयसामूत्रेणबाधिर्यजित्॥

अर्थ-कांजी बिजोरेका रस, सहत, गोमूत्र इनसे अथवा सहत, अदरखका रस, सहंजनेके कंदका रस, तथा केलाके कंदका रस इनसे अथवा सोंठ धनिया, हींग इनके कल्कमें अथवा वेलगिरि बकरीका दूध और मूत्र इनमें तेल सिद्ध करके कानमें डाले तो बहरेपनेको नाश करे ॥

निर्गुंड्यादि तैल।

निर्गुंडिजातिरविभृंगरसोनरंभाकार्पासशिग्रुसुरसार्द्रककारवेल्यः।
एषांरसेतिलभवंसविषंसुकर्णबाधिर्यनादकृमिवदेनपूययुक्ते॥

अर्थ-निगुंडी चमेलीके पत्ते, आक, भांगरा, लहसन, केला, कपास, सहं-जना, तुलसी, अदरख, करेला इनके रसमें तिलोंका तैल डालके उसमें सिंगिया विष डाले फिर अग्निपर पचावे जब सिद्ध हो जावे तब कानमें डाले तो बहरापना कर्णनाद कानकी कृमि, दर्द और राधका बहना इनको नाश करे॥

कर्णक्ष्वेडके लक्षण।

वायुःपित्तादिभिर्युक्तोवेणुघोषसमंस्वनम्।
करोतिकर्णयोःक्ष्वेडंकर्णक्ष्वेडःसउच्यते॥

अर्थ-पित्तादि दोषोंकरके युक्त वायु कानोंमें वेणु ( वंसी ) का शब्द सुनाई देता है उसको कर्णक्ष्वेड कहते हैं॥

कर्णस्रावको उपचार।

शंबूकस्यतुमांसेनकटुतैलंविपाचयेत्।
तस्यपूरणमात्रेणकर्णक्ष्वेडःप्रशाम्यति॥

अर्थ-कडुवा तैलमें जलशुक्तिका मांस पकायके कर्णमें पूरण करनेसे कर्ण-स्राव बंद हो जाता है॥

कर्णकंडूके लक्षण।

मारुतःकफसंयुक्तःकर्णकंडूंकरोतिच॥

अर्थ-कफसे मिलाहुआ वायु कानोंमें खुजली उत्पन्न करता है॥

कर्णगूथके लक्षण।

पित्तोष्मशोषितः श्लेष्माजायतेकर्णगूथकः॥

अर्थ-पित्तकी गरमीसे कफ सूखकर कानमें मैल जमे, उसको कर्णगूथ कहते हैं॥

सामान्ययत्न।

कर्णस्रावेपूतिकर्णेतथैवकृमिकर्णकम्।
सामान्यंकुर्मकर्वीतयोगान्वैशेपिकानपि॥

अर्थ-कर्णस्राव, पूतिकर्ण, उसी प्रकार कृमिकर्ण, इनपर सामान्य उपचार करे, तथा विशेषभी करने चाहिये॥

बीजपूररस।

स्वर्जिकाचूर्णसंयुक्तंबीजपूररसंक्षिपेत् ॥
कर्णस्रावरुजादौतुप्रशस्तंनात्रसंशयः ॥

अर्थ-विजोरेके रसमें सज्जीखार डालके कानमें डाले, तो कर्णस्राव, और पीडा इनपर उत्तम है ॥

समुद्रफेनचूर्ण।

समुद्रफेनचूर्णंतुन्यस्तंश्रवणसश्रवे ॥
पूयस्रावंव्रणंसांद्रंहंतिध्वांतमिवांशुमान् ॥

अर्थ-समुद्रफेनके चूर्णको कानमें डाले तो राधका बहना, व्रण, चीकट इनको नाश करे ॥

सर्जत्वक्चूर्ण।

सर्जत्वक्चूर्णसंयुक्तःकार्पासीफलजोरसः ।
मधुसंमिश्रितःसाधुःकर्णस्रावेप्रशस्यते ॥

अर्थ-कपासके फलके रसमें रालके वृक्षकी छालका चूर्ण, तथा सहत डालके कानमें गेरे तो कर्णस्रावपर परमोत्तम है ॥

कर्णप्रक्षालन।

कर्णप्रक्षालनेशस्तंक्वोष्णंसुरभिजलम् ।
पथ्यामलकमंजिष्ठालोध्रतिंदुकवास्तुवा ॥

अर्थ-गोमूत्रको ओटाय मंदोष्ण करके इससे कान धोवे, तथा हरड, आँवले, मजीठ, लोध, कुचला, किंवा पुनर्नवा, इनका रस, तथा काढे, कर्ण प्रक्षालन विषयमें उत्तम है ॥

राजवृक्षादि प्रक्षालन।

राजवृक्षादितोयेनसुरसादिजलेनवा ।
कर्णप्रक्षालनंकुर्य्याच्चूर्णैरेतैस्तुपूरणम् ॥

अर्थ-अमलतासका काढा अथवा तुलसीका रस, इनसे कान धोवे, अथवा इनके चूर्णको कानमें डाले ॥

रसांजनयोग।

घृष्टंरसांजनंनार्याः क्षीरेणक्षौद्रसंयुतम् ।
प्रशस्यतेचिरोत्थेतत्सस्रावेपूतिकर्णके ॥

अर्थ-रसोतको स्त्रीके दूधमें घिसके उसमें सहत मिलायके इसको बहुत दिनके कर्णस्रावपर कानमें डालना उत्तम है ॥

कुष्ठादि तैल।

कुष्ठहिंगुवचादारुशताह्वाविश्वसैंधवैः।
पूतिकर्णहरंतैलंबस्तमूत्रेणसाधितम् ॥

अर्थ-कूठ, हींग, वच, देवदारु, शतावर, सोंठ सेंधानिमक, इनका कल्क बकरीके मूत्रमें पचायके तेल सिद्ध करे तो पूतिकर्णका नाश करे ॥

कर्णस्रावचिकित्सा।

जंव्वाम्रपत्रंतरुणंसमांशंकपित्थकार्पासफलंचसार्द्रं। हृत्वार संतन्मधुनाविमिश्रंस्रावापहंसंप्रवदंतितज्ज्ञाः ॥ एतैःशृतंनिंब करंजतैलंससार्षपंस्रावहरंप्रदिष्टम् ॥

अर्थ-जामुन, आँव इनके पके पत्ते समान भाग ले, गीला कपासका फल ले उसका रस निकाल ले,फिर सहत डालके उसको कानमें डाले, तो कर्णस्रावको नाश करे और ऊपर कही हुई औषध, तथा नींबकी छाल और कंजा इनके कल्कको तेलमें डालके सिद्ध करे, यह कर्णस्रावको नाश करे ॥

कर्णकंडूचिकित्सा।

स्नेहःस्वेदोथवमनंधूमंमूर्ध्निविरेचनम्।
विधिश्चकफहासर्वःकर्णःकंडुमतीप्यते ॥

अर्थ-कंडुयुक्त कर्णपर स्नेह, स्वेद, वांति, धूम, मस्तकरेचन और संपूर्ण कफनाशक विधि करनी चाहिये ॥

कर्णमलपर।

प्रक्लेद्यधीमान्तैलेनप्रविलाप्यचशोधनम्।
कर्णगूथंतुमतिमान्भिषक्जह्याच्छलाकया ॥

अर्थ-कानमें मैल होनेसे प्रथम उसमें तेल डाल फिर शोधनकी वस्तुडाले और हलकी सलाई डालके उस मैलको निकाल देवे ॥

कर्णरोगकी सामान्य चिकित्सा।

रास्नामृतैरंडसुराव्हविश्वंतुल्यंपुरेणोपविमृश्यखादेत्।
वातामयीकर्णशिरोगदीचनाडीव्रणीचापिभगंदरीच ॥

अर्थ-रास्ना, गिलोय, अंडकीजड, देवदारु, सोंठ ये समान भाग एकत्र करके वातरोगी, कर्णरोगी, शिरोरोगी,नाडीव्रणी और भगंदरी ये भक्षणकरे॥

कर्णप्रतिनाह।

सकर्णगूथोद्रवतांयदागतोविलायितोघ्राणमुखंप्रपद्यते।
तदासकर्णप्रतिनाहसंज्ञितोभवेद्विकारःशिरसोऽर्द्धभेदकृत्॥

अर्थ–वही कानका मैल पतला होनेसे,अथवा स्नेह खेदादिकोंकरके पतला होकर मुख और नाकमे प्राप्त होय, तब उसको कर्णप्रतिनाह कहतेहै, इस रोगसे अर्द्धशिर ( आधासीसी ) का विकार होताहै॥

चिकित्सा।

अथकर्णप्रतीनाहेस्नेहस्वेदौप्रयोजयेत्।
ततोविरक्तशिरसःक्रियांप्रोक्तांसमाचरेत्॥

अर्थ–कर्णप्रतिनाह होनेसे स्नेहन,स्वेदन और मस्तकरेचन देकर फिर उक्त क्रिया करनी चाहिये॥

कृमिकर्णके लक्षण।

यदातुमूर्च्छंत्यथवापिजंतवःसृजंत्यपत्यान्यथवापिमक्षिकाः।
तदंजनत्वाच्छ्रवणोनिरुच्यतेभिषग्भिराद्यैःकृमिकर्णकोगदः॥

अर्थ–जिस समय कानमें कीडे पडजाय अथवा मक्खी अंडाधरे, तब कृमि लक्षण करके इस रोगको कृमिकर्ण कहते है॥

सामान्य यत्न।

कृमिकर्णविनाशायकृमिघ्नींकारयेत्क्रियाम्।
वार्ताकधूमश्चहितःसार्षपःस्नेहएवच॥

अर्थ–कानकी कृमिका नाश करनेको कृमिनाशक क्रिया करे और कटेरीके फलोंकी धूनी तथा सरसोंका तेल ये हितकारक है॥

हरितालादि धूप।

पूरितंहरितालेनगव्यमूत्रयुतेनच।
धूपयेत्कर्णदौर्गंध्येगुग्गुलुःश्रेष्ठउच्यते॥

अर्थ–गोमूत्रमे हरतालको घिसके कानमें डाले तथा गूगलकी धूनी देवे तो कानकी दुर्गंधको नाशकरनेमें उत्तम है॥

कृमिकर्णयोगचतुष्टय।

सूर्यावर्तकस्वरसंरसंवासिंधुवारजम्। लांगलीमूलतोयंवात्र्यूषणंवापिचूर्णितम्॥ एतेयोगास्तुचत्वारोपूरणात्कृमिकर्णके। कृमीन्निर्मूलयंत्याशुशतपद्यसृपादिकान्॥

अर्थ-नीला भांगरेका रस, अथवा सहंजनेका रस,अथवा कलियारीके कंद-का रस, अथवा सोंठ, मिरच, पीपल, इनके चूर्णको ये चार योग कृमिकर्णपर कानमें डाले तो कृमि, कानसलाई, कांतर आदिको नाश करे ॥

गोमक्षिकाकानमें चलीगई होयतो चिकित्सा।

दंतेनचर्वयेन्मूलंनंद्यावर्तपलाशयोः।
तल्लालापूरितेकर्णेध्रुवंगोमक्षिकांजयेत् ॥

अर्थ-तगर और पलास इनकी जड दाँतोसे चवायके उसकी लारको कानमें थूके तो तत्काल गोमक्षिकाको नाश करे ॥

कृमिकर्णकायत्न।

हलिरविभक्तिव्योपानेकीकृत्यप्रकल्पयेदेतान्।वसनांतररसेन श्रवणेपरिपूरयेद्युत्तया॥ कर्णजलौकानियतंकृमिकोटपिपीलिकस्तथान्योपि। निपततिनिर्विशेषाःकारंडाश्चापिमुंडस्थाः॥

अर्थ-कलियारी, नीला भाँगरा, सोंठ, मिरच, पीपल, इनको एकत्र करके कपडेमें बाँध उस पोटलीको युक्तिसे कानमें निचोडदेवे, तो कर्ण जलौका कृमि, कीडा, चैटी और मस्तकके कारंड ये गिरजावे ॥

कानमेंपतंगादिकीटचलेजानेपरयत्न।

पतंगाःशतपद्यश्चकर्णस्रोतःप्रविश्यहि॥अरतिंवाकुलत्वंचभृशं कुर्वंतिवेदनाम् ॥ कर्णोनिस्तुद्यतेयस्यतथाफुरफुरायते। कीटेचरतिरुक्तीव्रानिष्पंदेमंदवेदना ॥

अर्थ-पतंग, गिजाई, अथवा कनखजूरा ये कानमे चली जावे तो चैन नही पडे, जीव व्याकुल होय तथा कानमे पीडा तथा नोचनेकीसी पीडा तथा फरफराहट और कीडेके कानमें फिरनेसे अत्यंत पीडा होय और जब वह बंद होजावे तब पीडा बंद होवे।

कर्णविद्रधि।

क्षताभिघातप्रभवस्तुविद्रधिर्भवेत्तथादोषकृतोपरःपुनः।
सरक्तपीतारुणरक्तमास्रवेत्प्रतोदधूमायनदाहचोषवान् ॥

अर्थ-कानमें खुजानेसे व्रण होजाय, अथवा चोट लगनेसे कानमें व्रण होकर विद्रधि होय, उसीप्रकार वातादि दोषों करके दूसरे प्रकारकी विद्रधि होय है, जब वह फूटे तब उसमेंसे लाल पीला रुधिर बहे, नोचने कीसी पीडा होवे, धुआंसा निकलता मालम होवे, दाह होवे, चूसने कीसी पीडा होवे ॥

चिकित्सा।

विद्रधौवापिकुर्वीतविद्रध्युक्तंचिकित्सितम्।

अर्थ–कर्ण विद्रधिपर सामान्य विद्रधिकी चिकित्सा करे॥

कर्णपाक।

कर्णपाकस्तुपित्तेनकोथविक्लेदकृद्भवेत्।
कर्णविद्रधिपाकाद्वाजायतेचांबुपूरणात्॥

अर्थ–पित्तसे अथवा कान पकनेसे अथवा कानमें पानी जानेसे कर्णपाक रोग होवे उस करके कान सड जावे और गीला रहे॥

पूतिकर्णके लक्षण।

पूयंस्रवतिवापूतिसज्ञेयःपूतिकर्णकः॥

अर्थ–जिसके कानमें राध निकले, वा वास आवे, उसको पूतिकर्ण कहते हैं॥

चिकित्सा।

आम्रजंबूप्रवालानिमधूकस्यवटस्यच।
एभिस्तुसाधितंतैलंपूतिकर्णगदंहरेत्॥

अर्थ–आंव, जामुन, महुआ और बड इनके नरम २ पत्तोंके कल्कमें तैल सिद्ध करे, यह पूतिकर्णको नाश करे॥

जाती पत्रादि तैल।

जातीपत्ररसेतैलंविपक्कंपूतिकर्णजित्॥

अर्थ–चमेलीके पत्तोंके रसमें तेलको पचायके सिद्ध करे, यह पूतिकर्णके नाश करे॥

कर्णपाककी सामान्य चिकित्सा।

कर्णपाकस्यभैषज्यंकुर्यात्पित्तविसर्पवत्॥

अर्थ–कर्णपाकपर विसर्पके ऊपरकी औषधक्रिया करे॥

गंधक तैल।

चूर्णेनगंधकशिलारजनीभवेनमुष्टचंशकेनकटुतैलपलाष्टकंतु।
धत्तूरपत्ररसतुल्यमिदंविपक्वंनाडींजयेच्चिरभवामपिकर्णजाताम्॥

अर्थ–गंधक, मनसिल, दल्हदी इनका चार २ तोले चूर्ण ले इसमें सरसोंका तेल ३२ तोले डाले और बत्तीस तोलेही धतूरेका रस डाले और पचावे तो बहुत दिनकी कर्णनाडीको नष्ट करे इसे गंधकतेल कहते हैं॥

कर्णार्बुदादि रोग।

## कर्णशोथार्बुदार्शांसिजानीयादुक्तलक्षणैः ॥

अर्थ-कानकी सूजन, कानका अर्बुद और कानकी अर्श ( बवासीर ) ये रोग होय तो इनके लक्षण उसी उसी निदानके द्वारा जानने, कुछ थोडेसे यहां लिख भी देते हैं। कर्णशोथ चार प्रकारकी है वात पित्त कफ रक्तजके भेदसे इसी प्रकार कर्णार्श कानकी बवासीर भी चार ही प्रकारकी है, चारसे विशेष शोथ अर्शका होना असंभव है यासे चार ही है। कर्णार्बुदरोग-सात प्रकारका है, वात, पित्त, कफ रुधिर, मांस, मेदा और शिरा इनके भेदसे अब कहते हैं कि, कर्णरोग सुश्रुतके मतसे २८ प्रकारके हैं, परंतु चरकके मतसे चार ही हैं उनको कहते हैं ॥

सामान्य यत्न।

## चिकित्साकर्णशोथानांतथाकर्णार्शसामपि।
## कर्णार्बुदानांकुर्वीतशोथार्शोर्बुदवद्भिषक् ॥

अर्थ-कर्ण शोथ, कर्णार्श, कर्णार्बुद इनकी सूजन कानकी बवासीर और अर्बुदके सदृश चिकित्सा करनी चाहिये ॥

चरकोक्त रोग चतुष्टय।

## नादोतिरुक्कर्णमलस्यशोषःस्रावस्तनुश्चाश्रवणंचवातात् ॥

अर्थ-वादीसे कानमें शब्द होय, पीडा होय, कानका मैल सूख जाय, पतला स्राव होय, सुनाई नहीं देवे, अर्थात् बहरा होजाय ॥

चिकित्सा।

## कर्णशूलेकर्णनादेबाधिर्येक्ष्वेडएवच।
## पूरणंकटुतैलेनहितंवातघ्नमौषधम् ॥

अर्थ-कर्णशूल, कर्णनाद,बहरेपना, क्ष्वेड इनपर कानमें सरसोंका तेल डाले तथा वातनाशक उपचार करे तो हितकारी होय ॥

पित्तज कर्णरोग।

## शोथःसरागोदरणंविदाहःसपीतपूतिस्रवणंचपित्तात् ॥

अर्थ-पित्तसे कानमें सूजन होय, कान लालहो, दाह हो, चिरासा होजाय तथा किंचित पीला दुर्गंधियुक्त स्राव होय ॥

कफजके लक्षण।

वैश्रुत्यकंडूस्थिरशोथशुक्लास्निग्धास्रुतिःश्लेष्मभवेतिरुक्च॥

अर्थ–कफके प्रभावसे विरुद्ध सुनना खुजली चले कठिन सूजन होय, सपेद और चिकना ऐसा स्राव होय॥

संनिपातजके लक्षण।

सर्वाणिरूपाणिचसन्निपातात्स्रावश्चतत्राधिकदोषवर्णः॥

अर्थ–सन्निपातसे सब लक्षण होय, स्राव होय, वा जौनसा दोष अधिक होय वैसाही दोषानुसार वर्णका स्राव होय॥

परिपोटक कर्णशोथ।

सौकुमार्याच्चिरोत्सृष्टेसहसापिप्रवर्धिते।
कर्णशोथोभवेत्पाल्यांसरुजःपरिपोटवान्॥

अर्थ–सुकुमार स्त्री अथवा बालकके कानकी लौरको एक साथ बहुत बढावे तो कानकी पालीमें ( लौरमें ) सूजन होकर फूल जावे और दूखे॥

परिपोटकलक्षण।

कृष्णारुणनिभःस्तब्धःसवातात्परिपोटकः॥

अर्थ–वादीसे काला लाल और कठिन ऐसा फूल जाय, उसको परिपोटक कहते है॥

यत्न।

जीवनीयस्यकल्केनतैलदुग्धेनपाचयेत्।
चिकित्सितेनतैलेनहृतास्रपरिपोटकम्॥

अर्थ–परिपोटकका प्रथम रुधिर निकालके फिर जीवनीय गणका कल्क दूध और तेल इनको एकत्र करके पचावे, इस तेलको कानमें डाले, तो परिपोटक शांति होय॥

शतावरी तैल।

शतावरीवाजिगंधापयस्येरंडबीजकैः।
तैलंविपक्वंसक्षीरंपालींसंवर्धयेत्सुखम्॥

अर्थ–शतावर, असगंध, दहीका जल, अंडी इनके कल्कमें दूध और तेल डालके पचावे, यह कर्णपालीको सुखपूर्वक बढावे॥

उत्पात ।

गुर्वाभरणसंयोगात्ताण्डवाद्धर्षणादपि । शोथःपाल्यांभवेच्छ्या वोदाहपाकरुजान्वितः। रक्तोवारक्तपित्ताभ्यामुत्पातःसगदोमतः॥

अर्थ-कानमें भारी आभरण ( गहना ) पहननेसे, अथवा चोटके लगनेसे अथवा कानको खींचनेसे,रक्तपित्त कुपित होकर कानकी पालीमे हरा, नीला, अथवा लाल सूजन होय उसमें दाह होवे, पीडा होवे और रक्तबहे, इस रोगको उत्पात कहते हैं ॥

उत्पातकी चिकित्सा ।

शीतैर्जलैर्जलौकाभिरुत्पातंसमुपाचरेत् ॥

अर्थ-शीतल जल और जोखका लगाना,इनसे उत्पात रोगपर चिकित्सा करे।

उन्मंथकके लक्षण ।

कर्णबलाद्वर्धयतःपाल्यांवायुःप्रकुप्यति ॥ सकफंगृह्यकुरुतेस शोफंस्तब्धवेदनम् । उन्मंथकःसकंडूकोविकारःकफवातजः ॥

अर्थ-कानको बलपूर्वक बढानेसे पालीमें(लौरमे)वायु कुपित होकर कफको संग लेकर कठिन तथा मंद पीडायुक्त सूजनको प्रगट करे, उसमें खुजली चले, इस कफवातजन्य विकारको उन्मंथक कहते हैं ॥

जीवनीय तैल ।

जीवंत्याचाश्वगंधार्कवाकुचीवीजसैंधवैः ॥ हलिनीसुरसाभ्यांच गोधाकंकवसान्वितम् । तैलंविपक्वमभ्यंगादुन्मंथंनाशयेद्ध्रुवम् ॥

अर्थ-जीवंती, असगंध, आक, बावचीके बीज सैंधानिमक कलियारी तुलसी और गोह, तथा कंक पक्षीकी चर्बी और तेल इनको एकत्र करे इसकी मालिस करनेसे उन्मंथक रोग नष्ट होय ॥

दुःखवर्द्धन ।

संवर्ध्यमानेदुर्विद्धेकंडूदाहरुजान्वितः ।
शोफोभवतिपाकश्चत्रिदोषोदुःखवर्धनः ॥

अर्थ-दुष्टरीति करके कानको छेदनेसे, तथा बढानेसे, खुजली दाह पीडा युक्त ऐसी सूजन होय, वह पकजाय उसको दुःखवर्द्धन कहते हैं ॥

दुःखवर्धनकी चिकित्सा ।

दुःखवर्धनकंसिक्त्वाजंम्ब्वाम्राश्वत्थपत्रजैः ।

क्राथैस्तैलेनसुस्निग्धंतच्चूर्णैश्चावधूलयेत् ॥

अर्थ-जामुन आंब और पीपल इनके काढेसे सिंचन करके फिर तैल और स्निग्ध चूर्ण ऊपर डाले ॥

परिलेहीके लक्षण।

कफासृक्कृमिसंभूतःसविसर्पन्नितस्ततः।
लिहेच्चशष्कुलींपालींपरिलेहीत्यसौस्मृतः ॥

अर्थ-कफ रक्त कृमिसे उत्पन्न भई तथा सर्वत्र विचरनेवाली ऐसी जो सूजन कानकी पालीमें होय, वो कानकीपालीको खाय जाय, अर्थात् उसका मांस झरने लगे, उसको परिलेही कहते हैं ॥

मतांतर।

कफासृक्कृमयःकुद्धाःसर्षपाभाविसर्पिणः ॥ कुर्वंतिपिटिकाः पाल्यांकंडूदाहरुजान्विताः। लिह्यात्सशष्कुलींपालींपरिलेही सचस्मृतः ॥

अर्थ-कफ, रुधिर, कृमि, कुपित होनेसे कर्णलतामें सरसोंके सदृश फैलनेवाली पिटिका उत्पन्न होजाती है और इनमें कंडू दाह,पीडा होजाती है ऐसे होनेसे शष्कुली सहित कर्णपालीको ये पिटिका खाजाती है- इसको परिलेही कहते हैं ॥

परिलेहीकी चिकित्सा।

बहुशोगोमयैस्तप्तंस्वेदितंपरिलेहितम्।
घनसारैःसमालिंपेदजामूत्रेणकल्कितैः ॥

अर्थ-परिलेहीको वारवार सेक करके पसीने निकाले धोयडाले, फिर वकरीके मूत्रमें चंदन घिसके लेप करे ॥

असाध्यकर्णरोग निदान।

मूर्च्छादाहोज्वरःकासःक्लमोथवमथुस्तथा।
उपद्रवाःकर्णशूलेभवंत्येतेमरिष्यतः ॥

अर्थ-मूर्च्छा, दाह, ज्वर, खास, ग्लानि, वमन ये उपद्रव जिस कर्णशूलमें होवें वह असाध्य कहना ॥

कर्णरोग पथ्य।

स्वेदोविरेकोवमनंनस्यंधूमः शिराव्यधः । गोधूमाः शालयो

मुद्गायवाश्चप्रतनंहविः । लावोमयूरोहरिणास्तित्तिरिर्वनकुक्कुटः ॥ पटोलंशिग्रुवार्ताकंसुनिषण्णंकठिल्लकम् । रसायनानि सर्वाणिब्रह्मचर्यमभाषणम् ॥ उपयुक्तंयथादोषमिदंकर्णामये हितम् ॥

अर्थ-स्वेदन, विरेचन, वमन, नास, धुआ, नसका वेधना, गेहूँ, चावल, मूंग, जौ, पुराना घी, लवा, मोर, हरिण, तीतर, वनमुर्गा, परवर, सहिजना, बेंगन, विषखपरेका साग, करेला और सब रसायन वस्तु, ब्रह्मचर्य्य और न बोलना, दोषके अनुसार ये सब कर्णरोगमे पथ्य है ॥

कर्णरोगमें अपथ्य।

दंतकाष्ठंशिरःस्नानंव्यायामंश्लेष्मलंगुरु।
कंडूयनंतुपारंचकर्णरोगीपरित्यजेत् ॥

अर्थ-दँतून करना, शिरधोना, कसरत, कफ करनेवाला भोजन, भारी भोजन, खाजकराना, ठढ, इनको कर्णरोगवाला त्याग देवे ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे कर्णरोगस्य निदानचिकित्सा समाप्ता।

# नासारोग।



पीनसनिदान।

आनह्यतेयस्यविशुष्यतेचप्रक्लिद्यतेधूप्यतिचैवनासा। नवेत्ति योगंधरसांश्चजंतुर्जुष्टंव्यवस्येत्सतुपीनसेन । तंचानिलश्लेष्मभवंविकारंब्रूयात्प्रतिश्यायसमानलिंगम् ॥

अर्थ-जिसकी नाक रुकजाय, वातशोषित कफसे नाक भीतरसे सूखीसी रहे, गीली रहे, धुआंसा निकले, जिसको नाकमे सुगंधि दुर्गंध मिष्टरसादिकको गंधि मालूम न हो, उसके पीनस प्रगट भई जाननी, इस वातजन्य विकारको प्रतिश्याय ( पीनस ) कहते है ॥

संप्राप्ति।

अवश्यायानिलरजोभाष्यातिस्वप्नजागरैः । निर्चात्युच्चोपधाने नपीतेनान्येनवारिणा ॥ अत्यंबुपानाद्रमणश्छर्दिवाष्पग्रहादिभिः। क्रुद्धावातोल्वणादोषानासायांसुतरांगताः ॥

तन्नासिकापाकमितिव्यवस्येद्विक्लेदकोथावथवापियत्र ॥

अर्थ-जिसकी नाकमें पित्त दूषित होकर फुंसी प्रगटकरे और नाकभीतरसे पकजाय, उसको नासिकापाक कहते हे इसमें नाकसे राधबहे ॥

चिकित्सा ।

नासापाकेपित्तनाशंविधानंकार्यंसर्वंबाह्यमभ्यंतरंच ।
हरेद्रक्तंक्षीरवृक्षत्त्वचश्चयोज्याःसेकेसघृताश्चप्रलेपाः ॥

अर्थ-नासापाक होनेसे सर्व पित्तनाशक चिकित्सा करनी और बाहरसे तथा भीतरसे रुधिर निकालना तथा सेकके विषयमें क्षीर वृक्षोंकी छालेंके काढे और घृतयुक्त लेप देवे ॥

सर्जकषाय घृत ।

सर्जार्जुनोदुंबरवत्सकानांत्वचाकषायैःपरिधावनेन ।
कषायकल्कैरपिचेभिरेवसिद्धंघृतंघ्राणविपाकनाशि ॥

अर्थ-राल, कोहवृक्ष, गूलर, कुडा, इनकी छालका काढा करके उससे नासापाकको धोवे तथा इन्हीं पदार्थोंका काढा अथवा कल्कमें घृत सिद्ध करे तो नासापाकको नाशकरे ॥

व्योषादि गुटी ।

व्योषचित्रकतालीसतिन्तिडीचाम्लवेतसम् । सचव्याजाजितु
ल्यांशमेलात्वक्पत्रपादिकम् ॥ व्योषादिकमिदंचूर्णंपुराणगु
डमिश्रितम् । पीनसश्वासकासघ्नरुचिस्वरकरंपरम् ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, चित्रककी छाल, तालीसपत्र, इमली, अमलवेत, चव्य,जीरा ये समान भाग लेवे, तथा इलायची, दालचीनी, पत्रज ये चतुर्थांश, इनके चूर्णको पुराने गुडमे मिलायके गोली बनायले तो पीनस, श्वास, खाँसी इनको नाशकरे तथा रुचि उत्पन्न करे ॥

कट्फलादिचूर्ण ।

कट्फलंपौष्करंशृंगीव्योषंयासश्चकारवी ॥ एषांचूर्णंकषायंतु
दद्यादार्द्रकजैरसैः । पीनसेस्वरभेदेचतमकेसहलीमके ॥

अर्थ-कायफल, पुहकरमूल,कांकडासिंगी, सोंठ, मिरच, पीपल और सौंफ इनका काढा अथवा चूर्ण करके अदरखके रससे पीनस,स्वरभंग, तमक श्वास हलीमक, संनिपात, कफ, वात, खाँसी और श्वास इनपर देना उत्तम है ॥

पाठादितैल।

पाठाद्विरजनीमूर्वापिप्पलीजातिपल्लवैः ॥
एभिश्चतैलंसंसिद्धंनस्यतःपीनसापहम् ॥

अर्थ-पाढ, हलदी, दारुहलदी, मूर्वा, पीपल इनका काढा चमेलीके पत्तोका रस, इनमे तेल सिद्ध करकै उसकी नस्य देवे, यह पीनसको नष्ट करे॥

पूयरक्तके लक्षण।

दोपैर्विदग्धैरथवापिजंतोर्ललाटदेशेभिहतस्यतैस्तैः।
नासास्रवेत्पूयमसृग्विमिश्रंतंपूयरक्तंप्रवदंतिरोगम् ॥

अर्थ-दोप दुष्ट होनेसे अथवा कपालमें चोट लगनेसे नाकमेसे राध बहै और रुधिरबहे इस रोगको पूयरक्त कहते हैं ॥

चिकित्सा।

पूयास्रेरक्तपित्तघ्नाःकपायानावनानिच।
पाकदाहादिरोगेपुशीतलेपादिकाःक्रियाः ॥

अर्थ-पूयास्रयुक्त नासारोगपर रक्तपित्तनाशक ऐसे क्वाथ, नस्य, इत्यादिक उपचार करे तथा पाक दाह ये उत्पन्न होनेसे शीतल लेप, सेक इत्यादिक क्रिया करे ॥

षड्बिंदुघृत।

भृंगलवंगमधुकंचकोष्ठंसनागरंगोघृतमिश्रितंच।
षड्बिंदुनास्यास्थिगतंचपीनसंशिरोगतंरोगशतंनिहंति ॥

अर्थ-भाँगरा, लौंग, मुलहटी, कूठ और सोंठ इनके काढेमे तेल सिद्ध करकै उसकी नस्य देवे तो आस्थिगत, तथा शिरोगत पित्त रोगोंको नाश करकै और भी सैकडो रोगोको नाश करे ॥

कलिंगादि अवपीडन।

कलिंगहिंगुमरिचंलाक्षास्वरसकट्फलैः।
कुष्ठोग्राशिग्रुजंतुघ्नैरवपीडःप्रशस्यते॥

अर्थ-कूडाकीछाल, हींग, मिरच, लाखकाशीरा, कायफल, कूठ, वच और वायविडंग, इनका कल्क नाकमें निचोडे तो पूयरक्त नासिकाका रोग दूर होय॥

क्षवथु।

घ्राणाश्रितेमर्मणिसंप्रदुष्टोयस्यानिलोनासिकयानिरेति।

कफानुयातोबहुशोऽतिशब्दंतंरोगमाहुःक्षवथुंविधिज्ञाः ॥

अर्थ-नासिकाश्रित मर्मके ( शृंगाटक मर्म) के विषे वायु दुष्ट होकर कफसहित भारी शब्दको नासिकाके बाहर निकाले, उसको क्षवथु( छींक)कहते है॥

क्षवथुचिकित्सा ।

घृतगुग्गुलुमिश्रस्यसिक्थकस्यप्रयत्नतः ।
धूमःक्षवथुरोगघ्नोभ्रंशथुघ्नश्चनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-घी, गूगल और मोम, इनकी धूनी देवे, तो क्षवथू कहिये छींक और भ्रंशथु इन रोगोंका नाश करे ॥

शुंठीघृत ।

शुंठीकुष्ठकणाबिल्वद्राक्षाकल्ककषायवत् ।
तैलंपक्वमथाज्यंवानस्यात्क्षवथुनाशनम् ॥

अर्थ-सोंठ, कूठ, पीपल, बेलगिरी, दाख इनका कल्क अथवा काढेमें तेल अथवा घी मिलायके सिद्ध करे इसकी नस्य देनेसे क्षवथु रोगको नाश करे ॥

आगंतुक क्षवथु ।

तीक्ष्णोपयोगादतिजिघ्रतोवाभावान्कटूनर्कनिरीक्षणाद्वा ।
सूत्रादिभिर्वातरुणास्थिमर्मण्युद्घाटितेऽन्यःक्षवथुर्निरेति ॥

अर्थ-तीखे राई, आदि पदार्थ खानेसे, अथवा कडुवा खानेसे मिरच आदि तीखे वस्तुओंके सूंघनेसे, सूर्यके देखनेसे, अथवा कपडेकी बत्ती बनाकर नाकमें तरुणास्थि मर्म ( फणा ) में लगानेसे, आगंतुज क्षवथु ( छींक ) आती है आगंतुज और दोपज छींक एकही है ॥

भ्रंशथु ।

प्रभ्रश्यतेनासिकयाहियस्यसांद्रोविदग्धोलवणःकफश्च ।
प्राक्संचितोमूर्द्धनिसूर्यतप्तेतंभ्रंशथुंव्याधिमुदाहरंति ॥

अर्थ-सूर्यकी गरमी करके मस्तक तप्त होनेसे पूर्व संचित भया विदग्ध गाढा खारी ऐसा कफ नाकसे गिरे उस व्याधिको भ्रंशथु रोग कहते है ॥

पाठांतरम् ।

प्रभ्रस्यतेनासिकयातुयस्यसांद्रोविदग्धोलवणःकफस्तु ।
प्राक्संचितोमूर्धनिसंप्रतप्तस्तंभ्रंशथुंव्याधिमुदाहरंति ॥

अर्थ-जिस मनुष्यकी मस्तकमें गाढा विदग्ध खारी कफ पहले संचित होकर नासिका द्वारा गरम २ निकले उसको भ्रंशथु व्याधि कहते है ॥

दीप्तनासारोग।

घ्राणेभृशंदाहसमन्वितेतुविनिश्चरेद्धूमइवेहवायुः।
नानाप्रदीप्तेवचयस्यजंतोर्व्याधिंतुतंदीप्तमुदाहरंति॥

अर्थ-नाक अत्यन्त दाहयुक्त होनेसे उसमें वायु धुआंके सदृश विचरे और नाक प्रदीप्त होवे अर्थात् गरम होवे इस रोगको दीप्त कहते हैं॥

चिकित्सा।

नस्यंहितंनिंवरसांजनाभ्यांदीप्तेशिरःस्वेदनमल्पमस्तु।
नस्येकृतेक्षीरजलावसेकाच्छंसंतिभुञ्जीतचमुद्गयूपैः॥

अर्थ-दीप्तनामक नासा रोगपर नींबूका रस, रसोत इनकी नस्य करे, तथा मस्तकको थोडा सेक देवे, नस्य देनेके पश्चात् दूध और जल इनको एकत्र करके सिंचन करे, तथा मूंगके यूषकी पथ्य देय, इस प्रकार कहा है॥

प्रतीनाहनासारोग।

उच्छ्वासमार्गंतुकफःसवातोरुंध्यात्प्रतीनाहमुदाहरेत्तम्॥

अर्थ-वायुसहित कफ श्वासके मार्गको बंद करे, तब नाकका स्वर अच्छी रीतिसे चले नहीं, इसको प्रतिनाह कहते हैं॥

चिकित्सा।

नासावनाहेकर्तव्यंपानंगव्यस्यसर्पिषः॥

अर्थ-प्रतिनाह व्याधिपर गौका घी पीवे॥

नासास्रावके लक्षण।

घ्राणाद्घनःपीतसितस्तनुर्वादोषःस्रवेत्स्रावमुदाहरेत्तम्॥

अर्थ-नाकसे गाढ पीला अथवा सपेद पतला दोष (कफ) स्रवे, उसको स्राव कहते हैं॥

चिकित्सा।

नासास्रावेघ्राणयोश्चूर्णमुक्तंनाड्यादेयंयेवपीडाश्चपथ्याः।
तीक्ष्णान्धूमान्देवदार्वग्निकाभ्यांमांसंचाजंपथ्यमत्रादिशंतिः॥

अर्थ-जो नासा रोगपर चूर्ण तथा अवपीडन, पथ्य, तीक्ष्ण धूम इत्यादिक उपचार कहेहैं वो सब नासास्राव पर करे॥

नासापरिशोष।

घ्राणाश्रितेस्रोतसिमारुतेनगाढंप्रतप्तेपरिशोषितेच।

कृच्छ्राच्छ्वसेदूर्ध्वमधश्चजंतुर्यस्मिन्सनासापरिशोषउक्तः ॥

अर्थ–वायुसे नासिकाका द्वार अत्यन्त तप्त होकर सूख जाय, तब मनुष्य बडे कष्टसे ऊपर नीचेको श्वास लेय उस रोगको नासापरिशोष कहते हैं ॥

चिकित्सा।

नासाशोषेक्षीरपानंससितंचप्रशस्यते।

अर्थ–नासाशोषपर मिश्री डालके दूध पीवे तो हितकारक होय ॥

आमपीनसलक्षण।

शिरोगुरुत्वमरुचिर्नासास्रावस्तनुःस्वरः। क्षामःष्ठीवेत्तथाभीक्ष्णंआमपीनसलक्षणम् ॥ आमलिंगान्वितःश्लेष्मापनश्चाप्सु निमज्जति। स्वरवर्णविशुद्धिश्चपक्वपीनसलक्षणम् ॥

अर्थ–शिरमें भारीपना, अन्नमें अरुचि, नासिकासे गरम २ जलका झरना आवाज कुछ मंदीहो और शरीरका कृश होना, वार २ थूकना यह आम (कच्च) पीनसके लक्षण हैं और जिस्में इसी पूर्वोक्त आम पीनसके भी लक्षण हो और कफ गाढा होगयाहो और जलमें गेरनेसे डूबजाय और मुखसे साफ आवाज निकले और मुखका रंग (रुहानी) अच्छा होय तो जानना कि, यह पीनस पक गया है ॥

प्रतिश्याय (सरेकमा जुकाम)

संधारणाजीर्णरजोतिभाष्यक्रोधर्तुवैषम्यशिरोभितापैः॥ प्रजागरातिस्वपनांबुशीतावश्यायतोमैथुनबाष्पशोषैः। संस्त्यान दोषेशिरसिप्रवृद्धोवायुःप्रतिश्यायमुदीरयेच्च ॥

अर्थ–वेगोंके रोकनेसे, अजीर्णकारक पदार्थोंके खानेसे, रज (धूल) के नासिकाके भीतर जानेसे अत्यन्त भाषण (अत्यन्त पढने) से और अत्यन्त गुस्सा करनेसे, तथा ऋतुविपर्यय अर्थात् एक ऋतुमें दूसरे ऋतुके लक्षण होनेसे, शिरोभिताप अर्थात् ग्रीष्मऋतुमें शिरसे अत्यन्त धूप सेवन करनेसे, रात्रिमें जागनेसे, दिनमें विशेष सोनेसे और शीत पदार्थोंके अधिक सेवन करनेसे, इसी तरह कोहरके खानेसे अत्यन्त मैथुन करनेसे, पसीना अथवा आंशुओंक रुकनेसे, शिरमें दोष इकट्ठे हों फिर वायु वृद्धिगत होकर प्रतिश्यायरोग पीनस उत्पन्न करे ये कारण सद्योजनक अर्थात् तत्काल पीनस करनेवालेहै ॥

तथा निदान।

चयंगतामूर्द्धनिमारुतादयःपृथक्समस्ताश्चतथैवशोणितम्।
प्रकुप्यमानाविविधैःप्रकोपनैस्ततःप्रतिश्यायकराभवंति॥

अर्थ-मस्तकमें पृथक् वातादि दोष तथा सर्व दोष उसी प्रकार रुधिर संचय होकर अनेक प्रकारके कारणोंसे (बलवानसे वैर करना दिवास्वापादि) कुपित होकर प्रतिश्याय उत्पन्न करे॥

प्रतिश्यायके पूर्वरूप।

क्षवप्रवृत्तिःशिरसोऽतिपूर्णतास्तंभोगमर्दःपरिहृष्टरोमता॥
उपद्रवाश्चाप्यपरेपृथग्विधानृणांप्रतिश्यायपुरःसराःस्मृताः॥

अर्थ-छींकका आना, मस्तकका भारी होना अंगोंका जिकड जाना, तथा अंगोंका टूटना, रोमांच अवमंथसे आदिले और धूमादिक (१) तत्काल होनेवाले उपद्रव होय जब पीनस होनहार होतीहै तब ये लक्षण होतेहै॥

चिकित्सा।

प्रतिश्यायेषुसर्वेषुगृहेंवातविवर्जितम्।
वस्त्रेणगुरुणोष्णेनशिरसोवेष्टनंहितम्॥

अर्थ-संपूर्ण प्रतिश्याय रोगपर निर्वात स्थानमें रहे तथा भारी गरम ऐसे वस्त्रको मस्तकपर बांधे तो हितकारी होय॥

बालमूलकयूष।

बालमूलकयोर्यूषःकुलित्थोत्थश्चपूजितः।
स्वेदोष्णंचहिमंभोज्यंपाचनायप्रशस्यते॥

अर्थ-प्रतिश्याय व्याधिपर कोमल मूलीका और कुलथीका यूष पसीने निकालना उष्ण ऐसे भोजन शीतल जलका पीना ये उत्तम है॥

पिप्पल्यादि विरेचन।

ततःपक्कंकफंज्ञात्वाहरेच्छीर्षविरेचनैः॥पिप्पल्यःशिग्रुबीजानि
विडंगमरिचानिच।अवपीडःप्रशस्तोयंप्रतिश्यायनिवारणः॥

अर्थ-कफ पकगया होयतो मस्तकरेचन देकर उसकफको निकाल डाले और पीपल, सहिंजनेके बीज, वायविडंग, मिरच, इनका अवपीडन देवे यह प्रतिश्याय नाशकरनेके विषयमें उत्तम है॥

वातिक प्रतिश्यायके लक्षण।

आनद्धापिहितानासातनुस्रावप्रसेकिनी ॥ गलताल्वोष्ठशोषश्चनिस्तोदःशंखयोरपि। भवेत्स्वरोपघातश्चप्रतिश्यायेऽनिलात्मजे।

अर्थ-जिसकी नाकका मार्ग रुकजाय, आच्छादित होजाय और उसमेसे पतला पानी निकले, गला तालु होठ ये सूख जाय और कनपटी दूखे, गला बैठजाय, ये वातके पीनसके लक्षण है॥

चिकित्सा।

वातिकेतुप्रतिश्यायेपिवेत्सर्पिर्यथाक्रमम्।
पंचभिर्लवणैःसिद्धंप्रथमेनगणेनच॥

अर्थ-वातजनित प्रतिश्याय पर पचलवणसे अथवा पंचमूलसे सिद्ध करा ऐसा घी देवे॥

पित्तनासारोग।

उष्णःसपीतकःस्रावोघ्राणात्स्रवतिपैत्तिके। कृशोतिपांडुःसंतप्तोभवेदुष्णाभिपीडितः। सधूममग्निसहसावमतीवचनासया॥

अर्थ-जिसकी नाकसे दाह और पीला स्राव होवे, वह मनुष्य कृश और पीला होजाय उसका देह गरम रहे, नाकसे अग्निके समान धुआं निकले, यह पित्तकी पीनसके लक्षण है॥

चिकित्सा।

हितंपित्तप्रतिश्यायेपाचनार्थंघृतंपयः।
शृंगवेरेणपयसाशृंगवेरमथापिवा॥

अर्थ-पित्तसे उत्पन्न प्रतिश्यायको पाचन करनेको अदरखका रस, दूध, घी पीवे अथवा दूधमें अदरखका रस डालके पीवे॥

कफनासारोग।

घ्राणात्कफःकफकृतेश्वेतशीतःस्रवेद्बहुः।शुक्लावभासःशूनाक्षोभवेद्गुरुशिरानरः। कंठताल्वोष्ठशिरसांकंडूभिरभिपीडितः॥

अर्थ-नाकसे सफेद पीला बहुत कफ गिरे, उसकी देह सफेद होजाय, नेत्रोंके ऊपर सूजन होय और मस्तक भारी रहे और गला तालु होठ और शिर इनमे खुजली विशेष चले ये कफकी पीनसके लक्षण है॥

१ पूर्वरूपाणि दृश्यते प्रतिश्याये भविष्यति। मागभूलापनं मंदमनकुस्मात् दस्तनुम॥ कण्ठध्वंसो मुखग्रार शिरसा घूर्णं तथा॥

चिकित्सा।

कफजेसर्पिपास्निग्धंतिलमापविपक्वया।
यवाग्वापाययित्वातुश्लेष्मघ्नंक्रममाचरेत् ॥

अर्थ-कफजनित नासा रोगपर प्रथम घृतसे स्निग्ध करके फिर तिल उडद इनसे सिद्ध करी यवागू पिवायके कफनाशक औषध करे ॥

धूमपानवर्त्ती।

दार्वीगुंद्रानिकुंभैश्चकिणिह्यासरलेनच।
वर्तयोत्रकृतायोज्याधूमपानंयथाविधि ॥

अर्थ-दारुहलदी, गोंद, दंती, ओंगा और राल, इनकी बत्ती बनायके यथाविधि धूमपान करे ॥

संनिपातनासारोग।

भूत्वाभूत्वाप्रतिश्यायोयस्याकस्मान्निवर्तते।
संपक्वोवाप्यपक्वोवासतुसर्वभवःस्मृतः ॥

अर्थ-जिसकी नाकमें पूर्वोक्त कहे सो सर्व लक्षण मिलें, तथा वह पीनस वारंवार होकर पककर अथवा विना पके नष्ट हो जाय, उसको सन्निपातकी पीनस कहते हैं यह विदेह आचार्यके मतसे असाध्य है ॥

दुष्टप्रतीश्याय।

प्रक्लिद्यतेपुनर्नासापुनश्चपरिशुष्यति। पुनरानह्यतेचापिपुनर्विव्रीयतेतथा ॥ निश्वासोवातिदुर्गंधोनरोगंधंनवेत्तिच। एवंदुष्टप्रतिश्यायंजानीयात्कृच्छ्रसाधनम् ॥

अर्थ-वारंवार जिसकी नाक झडा करे और सूख जाय और नाकसे अच्छी तरह श्वास नहीं आवे, नाक रुकजाय, और फिर खुल जाय, श्वास लेनेमें बास आवे, तथा उस रोगीको सुगंध दुर्गंधका ज्ञान जाता रहे, ऐसे लक्षण होनेसे इसको दुष्ट प्रतिश्याय कहते हैं यह कष्टसे साध्य होती है यह पीनस पांच पीनसोंके अंतर्गत जाननी इनकाही भेद है यह छठी नहीं है ॥

चित्रकहरीतकी।

चत्वार्यत्रशतानिचित्रकजटायुक्पंचमूलामृताधात्रीणामुदक

१ नृणां दुष्टप्रतिश्यायः सर्वजश्च न सिध्यति इति विदेह.॥ २ ज्वरः क्षव गुरुस्तम्भः पूतिकर्णकफोरस (सकासः) स्वरभेदो हृद्य उरोघासः सपीनसः ॥ अत्र पित्तप्रतिश्यायलिंगान्यपि बोद्धव्यानि तुल्यात् पित्तरक्तयोः ॥

मणेत्रिभिरपांद्रोणेनचक्काथयेत्। पादस्थेकथनेगुडस्यचशतं पथ्याढकेनान्वितंपक्त्व्यंशृतशीतलेचमधुनःप्रस्थार्धमात्रंक्षिपेत्॥ व्योपस्यत्रिसुगंधिकस्यचपलान्यत्रैवपट्प्रक्षिपेत्क्षारस्यार्धपलंरसायनमिदंसंसेव्यतेसर्वदा। शोपश्वासमलावकाशवमथुश्लेष्मप्रतिश्यायिभिःक्षीणोरःक्षतहिक्किभिःकफशिरोरुग्भिः प्रनष्टाग्निभिः॥

अर्थ-चित्रककी छाल, पंचमूल, खिरेंटीकी जड और गिलोय, इनको १६०० तोले लेकर १०२४ जलमें डालके काढा करे जब चतुर्थांश शेप रहे तब उतारके उसमें ४०० तोले गुड और हरड, १०२४ तोले डालके पचावे जब शीतल होजावे तब ३२ तोले सहत और त्रिकुटा, त्रिसुगंध ये २४ तोले और जवाखार दो तोले डाले यह हरीतक रसायन, शोप, श्वास, मलवद्धता, वांति, कफ, पीनस, क्षीणता, उरःक्षत, हिचकी, कफजनित मस्तक रोग, और मंदाग्नि इनमें देवे॥

हिंग्वादितैल।

हिंगुव्योपाविडंगकट्फलवचारुक्तीक्ष्णगंधैर्युतैर्लाक्षाश्वेतपुनर्नवाब्दकुटजैःपुष्पोद्भवैःसौरसैः॥ इत्येभिःकटुतैलमेतदनलेमंदेसमूत्रंशृतंपीतंनासिकयायथाविधिभवेन्नासामयेभ्योहितम्॥

अर्थ-हींग, सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग, कायफल, वच, कूठ, काला सहिजना, लाख, सपेद पुनर्नवा, नागरमोथा, इन्द्रजौ और लौंग इनके काढेमें अथवा कल्कमें सरसोंका तेल और गोमूत्र डालके मंदाग्नि पर पचावे जब सिद्ध हो जावे तब यथाविधि नाकमें टपकावे तो नासारोगपर हितकारक होय।

पीनसका सामान्य यत्न।

रक्तपित्तानिशोथश्चतथार्शास्यर्बुदानिच।
नासिकायांस्युरेतेषांस्वंस्वंकुर्य्याच्चिकित्सितम्॥

अर्थ-रक्तपित्त, सूजन, बवासीर और अर्बुद ये नासिकामें होते हैं. इनपर रोगोक्त चिकित्सा करनी चाहिये॥

गृहधूमादितैल।

गृहधूमकणादारुक्षारनक्ताह्वसैंधवैः।
सिद्धंशिखरिबीजैश्चतैलंनासार्शसांहितम्॥

अर्थ-घरका धूआं, पीपल, देवदारु, जवाखार, नख सुगंध द्रव्य, सैंधानिमक और ओंगाके बीज, इनसे तेल सिद्ध करे तो नासार्शपर हितकारक है ॥

करवीरादि तेल।

रक्तकरवीरपुष्पंजात्यंवातथाचमल्लिकायाः।
एतैःसमंतिलैतैलंनासार्शोनाशनंपरम् ॥

अर्थ-लाल कनेरके फूल, चमेलीके फूल, तथा मालतीके फूल, इनसे सिद्ध करा तिलोंका तेल नासार्श अर्थात् नाककी बवासीरको दूर करे ॥

नासाशोष।

नाशाशोषेक्षीरसर्पिःप्रधानंतैलंसिद्धंचाणुतैलेननस्ये।
सर्पिःपानंभोजनंजांगलैश्चस्नेहस्वेदःस्नैहिकश्चात्रधूमः ॥

अर्थ-नासाशोष होनेसे दूध, घी, तेल ये प्रधान उपचार है, तथा अणुतैलकी नस्य, घृतपान, जंगली जीवोंके मांसयुक्त भोजन तथा स्नेहयुक्त स्वेदन और स्नेयुक्त धूम ये उपचार हितकारी हैं ॥

रक्तप्रतिश्यायके लक्षण।

रक्तजेतुप्रतिश्यायेरक्तस्रावःप्रवर्तते। ताम्राक्षश्चभवेज्जंतुरुरोघातप्रपीडितः॥ दुर्गंधोच्छ्वासवदनोगंधानपिनवेत्तिसः ॥

अर्थ-रुधिरकी पीनसमें नाकसे रुधिर गिरे, नेत्र लाल होय, उरःक्षतकी पीडाके सदृश पीडा होय, श्वास अथवा मुखमें वास आवै, दुर्गंधिका ज्ञान नहीं होय, उरःक्षतके लक्षण ग्रंथान्तरमें लिखे हैं सो जानने, किसी पुस्तकमें 'पित्तप्रतिश्यायकृतैर्लिंगैश्चापिसमन्वितः' ऐसा पाठ है इसका अर्थ यह है कि जिसमें पित्तकी पीनसके लक्षण मिलते हों ॥

चिकित्सा।

रक्तपित्तोत्थयोःपेयंसर्पिर्मधुकरैःशृतम्।
परिषेकान्प्रदेहांश्चकुर्यादपिचशीतलान् ॥

अर्थ-रक्त और पित्त, इनसे उत्पन्न पीनस पर भौंगरेके काढेमें सिद्ध करे हुए घीको पीवे, तथा शीतल परिषेक और प्रदेह करे ॥

धात्रीलेप।

सर्पिषाभ्रष्टयाधान्याशिरसोलेपतःक्षणात्।
नासायांसवृतंतचरुधिरंचाविनश्यति ॥

अर्थ-घीमें आँवलोंको भूनके फिर पीसके मस्तक पर लेप करे तो नाकसे रुधिरका गिरना नष्ट होय ॥

प्रतिश्यायकासामान्ययत्न।

विडंगसैंधवंहिंगुगुग्गुलुःसमनःशिलः। प्रतिश्यायेवचायुक्तं सक्तुधूमंपिवेन्नरः॥ एतच्चचूर्णमाघ्रातंप्रतिश्यायंविनाशयेत्॥

अर्थ-वच और जौ, धूम पीके फिर वायविडंग, सेंधानिमक हींग, गूगल और मनसिल, इनका चूर्ण सूँघे तो प्रतिश्यायका नाश करे॥

सक्तुधूम।

घृततैलसमायुक्तंसक्तुधूमंपिवेन्नरः।
सधूमःस्यात्प्रतिश्यायकासहिक्काहरःपरः॥

अर्थ-घी, तेल इनसे युक्त सत्तूका धूआँ पीवे तो पीनस, खाँसी और हिचकी इनको नाश करे॥

धूम तथा चूर्ण।

प्रतिश्यायेपिवेद्धूमंसर्वगव्यसमायुतम्।
चातुर्जातकचूर्णंवाघ्रेयंवाकृष्णजीरकम्॥

अर्थ-संपूर्ण पीनसोंपर गौके घृतसे युक्त द्रव्यका धूम पीवे, चातुर्जात अथवा कालाजीरा इनके चूर्णको सूंघे॥

चूना और नोसदर।

प्रतिश्यायेपुसशिरःपीडेपुनवसागरम्। समानंकलिकाचूर्णंसूक्ष्मंसंचूर्णितंद्वयम्॥ गुंजामात्रंतुतच्चूर्णंनस्यप्रधमनंचरेत्॥ नश्यंत्यनेनयत्नेनप्रतिश्यायशिरोरुजः॥

अर्थ-मस्तकशूलयुक्त प्रतिश्याय होनेसे नोसदर, तथा चूनेको समान भागले एकत्र कर इनको खरल करे, इसमेंसे एक रत्ती चूर्ण नाकमें डाले, तो पीनस और मस्तकशूल नष्ट होवे॥

सूंघनेकी पोटली।

सवचाचूर्णमाघ्रायवाससापोटलीकृतम्।
कारवीवस्त्रबद्धांवाप्रतिश्यायमपोहरेत्॥

अर्थ-वचका अथवा अजमायनका चूर्ण करके उसको कपडेमें बाँधके सूंघनेको देवे, तो पीनसका नाश करे॥

शठ्यादि चूर्ण।

शठीतामलकोव्योपचूर्णंसर्पिर्गुडान्वितम्।
हरेद्घोरंप्रतिश्यायंपार्श्वहृद्वस्तिशूलनुत्॥

अर्थ-कचूर, हरड, सोंठ, मिर्च, पीपल इनके चूर्णको घी और गुडमें मिलायकै भक्षण करे तो महाघोरपीनस, पार्श्वशूल, हृदयशूल और बस्तिशूल इनको नाश करे॥

पुटपक्वंजयापत्रंतैलसैंधवसंयुतम्।
प्रतिश्यायेषुसर्वेषुशीलितंपरमौषधम्॥

अर्थ-जयानाम (अरनी) के पत्तोंको पुटपाकमें भूनके उनमें तेल और सैंधानिमक डालके संपूर्ण प्रतिश्याय पर भक्षणार्थ देवे यह परम उत्कृष्ट औषध है॥

असाध्यलक्षण।

सर्वएवप्रतिश्यायानरस्याप्रतिकारिणः॥ दुष्टतांयांतिकालेन तदाऽसाध्याभवंतिच। मूर्च्छंतिकृमयश्चात्रश्वेताःस्निग्धास्त थाऽणवः। कृमिजोयःशिरोरोगस्तुल्यंतेनास्यलक्षणम्॥

अर्थ-सर्व पीनस ओषधी न करनेसे असाध्य होतेहै, इसमें नाकमें कीडा पडजाय वो कृमि सपेद चिकने और बारीक होतेहै,कृमिज शिरोरोगोंके सदृश लक्षण होंय, कृमिज शिरोरोगके लक्षण शिरोरोगमें कह आये हैं॥

प्रतिश्याय और विकारोंकोभी करता है उनको कहते हैं।

बाधिर्यमांद्यमघ्रत्वंघोरांश्चनयनामयान्।
शोथाग्निसादकासादीन्वृद्धाःकुर्वंतिपीनसाः॥

अर्थ-पीनस बढनेसे बहरा होजाय, मंद दीखे, नास आवे नहीं, भयंकर नेत्र रोग होय, सूजन मंदाग्नि खांसी इत्यादि विकार होतेहैं सुश्रुतमें नासिकाके ३१ रोग कहेहैं और इस जगह पीनससे लेकर प्रतिश्याय पर्यंत १५ रोग कहेहै बाकी १६ रोगोंकी संख्या पूर्णके वास्ते लिखते हैं॥

अर्बुदंसप्तधाशोथाश्चत्वारोऽर्शश्चतुर्विधम्। चतुर्विधंरक्तपित्त मुक्तंघ्राणेऽपितद्विदुः॥ शिरोललाटतालूनांगौरवंदोषनिद्रता। साशंसांसार्बुदानांचदोषकोपाकृतिःसमा। अर्शांसिगोस्तना काराण्यर्बुदंकोलसन्निभम्॥

अर्थ-सात प्रकारके अर्बुद रोग,चार प्रकारके शोथ ( सूजन ), चार प्रकारके अर्श और चार प्रकारके रक्तपित्त ये पूर्वोक्त कहे रोग सोलह होतेहैं ॥

वातपित्त कफ रुधिर मांस मेदकरके छः हुये और सातवां शालाक्य सिद्धांतके मतसे सन्निपातका ऐसे सात प्रकारके अर्बुद रोग हुये ॥

वातपित्त कफ सन्निपातके भेदसे चार प्रकारकी सूजन भई तथा वातपित्त कफ सन्निपातके भेदसे चारही प्रकारकी अर्श ( बवासीर ) और चारही प्रकारका रक्त, रक्तपित्तकी समानतासे एकही जानना, पूर्वोक्त पीनससे लेकर प्रतिश्यायपर्यंत १५ भये और अर्बुदादि १६ हुये ऐसे सब मिलकर नासिका रोग ३१ हुये ॥

कृमिनाशचिकित्सा।

कृमिघ्नायेक्रमाःप्रोक्तास्तान्वैकृमिषुयोजयेत् ।
धावनानिकृमिघ्नानिभेषजानिचबुद्धिमान् ॥

अर्थ-नासाकृमिपर कृमिरोगोक्त औषध तथा कृमिनाशक औषधोंसे धोना और कृमिनाशक औषध इत्यादिक देवे ॥

रक्ताम्रस्वरसःशुद्धस्तक्रेणसहनस्यतः। तस्यपर्णानिपिष्टानिचव ध्नीयान्नासिकामुखे ॥ पतंतिकीटकाः सद्योयोगोयंत्रिदिनेहि तः। पीनसान्मुच्यतेरोगीशतशोनुमितंत्विदम् ॥

अर्थ-लाल आंबका स्वरस छाछमें डालके नस्य करे तथा उसके पत्तोंको पीसके नाकपर बांधे ऐसे तीन दिन प्रयोग करनेसे कीडे गिरजावे, तथा रोगी पीनससे मुक्त होय यह सैकडोंवार अनुभव कराहुआ है ॥

नासारोगपर पथ्य।

स्थितिर्निर्वातेनिलयेप्रगाढोष्णीपधारणम्। गंडूषोलंघनंनस्यं धूमंछर्दिश्शिराव्यधः ॥ कटुचूर्णघ्राणरन्ध्रेनिक्षिप्यत्रिःप्रवेश नम्। स्वेदःस्नेहश्शिरोऽभ्यङ्गः प्रतनायवशालयः ॥ कुलत्थ मुद्गयोर्यूषाग्राम्याजाङ्गलजारसाः। वार्ताकंकुलकंशिग्रुःकर्को टंवालमूलकम् ॥ लशुनंदधितप्ताम्बुवारुणीचकटुत्रयम्। क टुम्ललवणंस्निग्धमुष्णंलघुचभोजनम् ॥ नासारोगे पीनसा दौसेव्यमेतत्सुखावहम् ॥

अर्थ-पवनरहित स्थानमें रहना, कडी पगडी बांधना, कुल्ला, लंघन, नास, धूआं, वमन, नसका वेधना, कडुआ चूर्ण नाकके छेदमें रखके तीनबार खींचना, स्वेद, स्नेह, शिरसे न्हाना, पुराने जौ तथा चावल, कुलथी और मूंगका यूष, गांवके तथा जंगली पक्षियोंके मांसका रस, बैंगन, परवर, सहिंजना, ककोडा, कोमल मूली, लहसन, दही, गरम जल, मदिरा, त्रिकटु, कडुआ, खट्टा, नमकीन, चिकना, गरम और हलका भोजन, पीनस आदि नाकके रोगोंमें सुख देनेवाला यह गण सेवन करने योग्य है ॥

विरुद्धान्नंदिवास्वापमभिष्यन्दि गुरूणिच । स्नानंक्रोधंशकृन्मूत्रवातवेगाञ्छुचंद्रवम् ॥ भूशय्यांचप्रयत्नेननासारोगीपरित्यजेत् ॥

अर्थ-विरुद्धअन्न, दिनमें सोना, अभिष्यंदी तथा भारी वस्तुका सेवन, न्हाना, क्रोध, मल, मूत्र तथा वातके वेगको रोकना, शोक करना, पतली वस्तुका सेवन और भूमिमें सोना ये नासिकाके रोगवाला मनुष्य यत्नसे बचावे॥

इति श्रीआयुर्वेदोद्धारबृहन्निघण्टुरत्नाकरे नासारोगे पथ्यापथ्याधिकारः समाप्तः ॥

# नेत्ररोग।

नेत्ररोगनिदान।

उष्णाभितप्तस्यजलेप्रवेशाद्दूरेक्षणात्स्वप्नविपर्ययाच्च । स्वेदाद्रजोधूमनिषेवणाच्चच्छर्देर्विघाताद्वमनातियोगात् । द्रवान्नपानातिनिषेवणाच्चविण्मूत्रवातक्रमनिग्रहाच्च॥ प्रसक्तसंरोदनशोककोपाच्छिरोभिघातादतिमद्यपानात् । तथाऋतूनांचविपर्ययेणक्लेशाभिघातादतिमैथुनाच्च । बाष्पग्रहात्सूक्ष्मनिरीक्षणाच्चनेत्रेविकाराञ्जनयंतिदोषाः ॥

अर्थ-गरमीसे तप्त होकर जलमें प्रवेश ( स्नानादि करना ऐसा करनेसे शीतलतामें शरीर व्याप्त होकर शरीरकी गरमी ऊपर चढकर नेत्रके तेजको पराभव करनेसे नेत्ररोग उत्पन्न होता है ) दूरकी वस्तुको देखनेसे, दिनमें सोना और रात्रिमें जागनेसे नेत्रमें पसीना जानेसे अथवा भाफ लगनेसे, अथवा नेत्रोंमें धूल जानेसे अथवा धूआं जानेसे, वमनके वेगको रोकनेसे, अथवा बहुत वमन ( रद ) होनेसे पतले अन्नपानके अत्यंत सेवन करनेसे,

विष्ठा मूत्र और अधोवायु इनके वेगको धीरे२ निग्रह कहिये वेग धारण करनेसे निरंतर रुदन करनेसे, शोकसे, कोपसे, मस्तकमें चोट लगनेसे, अति मद्यपान करनेसे, उसी प्रकार ऋतुके विपर्यय (अर्थात् शीतकालमें गरमी और गरमीमें शीतकाल) होनेसे, क्लेश कहिये कामादिक दुःख उससे अभिघात कहिये दुःख होनेसे अति मैथुन करनेसे अश्रुपातका वेग धारण करनेसे और सूक्ष्म पदार्थके अवलोकन करनेसे वातादि दोष नेत्रोंमें रोग पैदा करते है, सुश्रुतमें रोगकी संप्राप्ति इस प्रकार लिखी है॥

नेत्ररोगकी संप्राप्ति और नेत्रका प्रमाण।

शिरानुसारिभिर्दोषैर्विगुणैरूर्ध्वमाश्रितैः।
जायंतेनेत्रभागेषुरोगाःपरमदारुणाः॥

अर्थ-कुपित हुये वातादि दोष नेत्रोंकी नसोंमें प्राप्त हो नेत्रोंका भाग व्याप्त करनेसे उनमें भयंकर रोग उत्पन्न होता है, ये वात पित्त कफ रुधिर सन्निपात और आगंतुक इनसे होनेवाले ऐसे नेत्ररोग ७६ है॥

नेत्रमंडलमें ७८ व्याधि।

द्वादशव्याधयोदृष्टातथैवान्यौगदावुभौ। कृष्णभागेतुचत्वारो दशैकाःशुक्लभागजाः॥ वर्त्मन्येकविंशतिस्तुपक्ष्मजौद्वौप्रकीर्तितौ। नवसंधिषुसर्वेस्मिन्नेत्रेसप्तदशोदिताः॥ एवंनेत्रेसमस्तास्युरष्टसप्ततिरामयाः॥

अर्थ-दृष्टिमें होनेवाले रोग १२ है, तथा नेत्रके बाहर होनेवाले २ है, दृष्टिके कृष्ण भागमें होनेवाले रोग ४ और सफेद भागमें ११ है, कोएमें होनेवाले २१ और पक्ष्ममें होनेवाले २ है, संधिमें ९ और सर्व नेत्रमें होनेवाले रोग १७ है इस प्रकार सर्व नेत्र रोग ७८ है॥

नेत्ररोगसंख्या।

वाताद्दशतथापित्तात्कफाच्चैवत्रयोदश। रक्तात्षोडशविज्ञेयाःसर्वजाःपंचविंशतिः॥ बाह्यौपुनर्द्वौनयनेरोगाःषट्सप्ततिः स्मृताः॥

अर्थ-नेत्रमें वात दोपसे होनेवाले रोग १० है, तथा पित्तसे १० और कफसे १३, रक्त दोपसे १६, त्रिदोपसे होनेवाले २५ और दृष्टि बाहर होनेवाले रोग २ इस प्रकार सब मिलकर नेत्ररोग ७६ होते हैं॥

दृष्टिलक्षण ।

मसूरदलमात्रांतुपंचभूतप्रसादजाम् ॥

अर्थ–आधे मसूरदलके समान पंचभूत ( पृथ्वी जल तेज वायु आकाशसे) प्रगट है, ❀ शंका–इस श्लोकमें तो मसूरदलके समान लिखा है । फिर आधे मसूरके समान ऐसा अर्थ आपने कैसे किया ❀ उत्तर–तुमने कहा सो ठीक है परंतु यह अर्थ हमने निमि आचार्यके मतसे लिखा है–यथा "पंचाभूतात्मिकादृष्टिर्मसूरार्द्धदलोन्मिता " इति ॥

चारपटलोंके स्थान ।

तेजोजलाश्रितंबाह्यंतेष्वन्यत्पिशिताश्रितम् ।
मेदस्तृतीयंपटलमाश्रितंत्वस्थिचापरम् ॥

अर्थ–प्रथम पटल रुधिर और जलाश्रित है दूसरा पटल पिशित ( मांस ) के आश्रित है, तीसरा पटल ( मेद ) के आश्रित है, चौथापटल अस्थि ( हड्डी) के आश्रित है इति । सुश्रुतमें नेत्र रोगके भेद बहुत लिखे हैं ॥

नेत्ररोगपर लंघन ।

अक्षिकुक्षिभवारोगाःप्रतिश्यायव्रणज्वराः ।
पंचैतेपंचरात्रेणरोगानश्यंतिलंघनात् ॥

अर्थ–नेत्र, कूख इनमें होनेवाले रोग, पीनस,व्रण,ज्वर, ये पांच रोग लंघन करनेसें पांच रात्रिमें नाश होते हैं ॥

षट्सप्ततिर्लोचनजाविकारास्तेषामभिष्यंदसमुद्भवानाम् ।
श्लेष्माश्रयत्वादिहलंघनंप्राक्प्रशस्यतेमुद्गरसौदनंच ॥

अर्थ–नेत्ररोग ७६ हैं उनमें अभिष्यंदसे होनेवाले कफाश्रित है इस वास्ते उनको लंघन करावे और मूंगकी दालका रस और भात भोजनमें देवे ॥

अंजनंपूरणंक्वाथःपानमामेनशस्यते । आचतुर्थाद्दिनादासम
भिष्यंदेपिलोचने॥गंडूषांजननस्यादिहीनानांकफकोपतः॥ष
ट्सप्ततिनेत्ररोगादुःसहास्युरुपेक्षिताः । सेकआश्चोतनंपिंडी
बिडालस्तर्पणंतथा । पुटपाकांजनंचैभिःकल्पैर्नेत्रमुपाचरेत् ॥

अर्थ–आममें नेत्रवहते होतो चार दिन पर्यंत अंजन, पूरण, क्वाथपान ये उपाय नकरे,परंतु तीन दिनके बाद अर्थात् चौथे दिन यही आंवे और अभिष्यंदनेत्र होवे तथापि गंडूष, अंजनादि करे न करेतो कफ कुपित होकर ७६

नेत्र रोग होते हैं उनकी उपेक्षा करनेसे बहुत दुःख होय है इस वास्ते इसपर सेक आश्चोतन, पिंडी, बिडाल, तर्पण, पुटपाक, अंजन इन उपचारोंसे नेत्रोंका उपचार करे तात्पर्य यह है कि- कच्चे नेत्रमें यत्न न करे परंतु चौथे दिनसे पक्व संज्ञा होजातीहै इस वास्ते अवश्य चिकित्सा करे ॥

दृष्टिगतरोगकी चिकित्सा।

वर्जयेदुपसर्गोत्थान्गंभीरान्ह्रस्वसंज्ञितान्। काचांस्तुव्यापयेत्सर्वानकुलांध्यंतथैवच ॥ तिमिरंनेत्ररोगेषुकष्टंतद्यत्नतो हरेत्। मूलंदृष्टिविनाशस्यतिमिरंसमुदाहृतम्। ऋषिभिस्तूदितंतस्मात्तस्यकुर्याच्चिकित्सितम्॥

अर्थ-उपसर्गसे उत्पन्न हुए और गंभीर तथा ह्रस्व संज्ञक नेत्ररोग त्याज्य हे तथा काच और नकुलांध्य, इनसे व्यापन करे और सर्व नेत्र रोगोंमें तिमिरको यत्नपूर्वक हरणकरे यह तिमिर दृष्टिनाशका मूलहै इस वास्ते उसकी प्रथमहीसे चिकित्सा करे ॥

शलाका (सलाई) के लक्षण।

त्रिफलंभृंगशुंठीनांरसैस्तद्वच्चसर्पिषा।गोमूत्रमध्वजाक्षीरैःसिक्तो नागःप्रतापितः। तच्छलाकाहरत्येवसकलान्नयनाभयान्॥

अर्थ-शीशेको गलायके त्रिफला, भाँगरा, सोंठ, इनके काढेमें तथा घी, गोमूत्र, सहत और बकरीका दूध इनमें बुझाय २ के शुद्ध करे, फिर इसकी शलाई करे, तो सर्व नेत्र रोगोंका नाश करे ॥

अंजन करनेका प्रकार।

कृष्णभागादधःकुर्य्यादपांगंयावदंजनम्॥ प्रथमंसव्यमंजीयात्पश्चाद्दक्षिणमंजयेत्। शलाकयासांजनयानचतन्नयनंस्पृशेत्॥

अर्थ-काले भागके नीचे तथा नेत्रोंके कोने पर्यंत अंजन करे, उनमें भी प्रथम बाँये नेत्रमें अंजन करे, फिर दहने नेत्रमें लगावे, वो अंजनयुक्त शलाकासे नेत्रोंमें किसीप्रकार दुःख नहो इस प्रकार फेरे ॥

अंजनका काल।

हेमंतेशिशिरेवापिमध्याह्नेंजनमिष्यते। पूर्वाह्नेवापराह्नेवाग्रीष्मेशरदिचेष्यते॥वर्षास्वनभ्रेनात्युष्णेवसंतेचसदैवहि। प्रातः सायंचतत्कुर्य्यान्नचकुर्यात्सदैवाहि॥श्रांतेत्ररुदितेभीतेपीतमद्ये

नवज्वरे। अजीर्णवेगघातेचनांजनंसंप्रशस्यते॥सौवीरमंजनंनि
त्यंहितमक्ष्णोःप्रयोजयेत्। पंचरात्रेवाष्टरात्रेस्रावणार्थंरसांजनम्॥

अर्थ-हेमंत और शिशिर ऋतुमें दो पहरके समय अंजन करे, तथा ग्रीष्म और शरद ऋतुमें पूर्वाह्न अथवा अपराह्नमें अंजन करे और वर्षाऋतुमें जब बादल न होवे, उस दिन तथा जिस दिन गरमी न होय उस दिन करे और वसंतऋतुमें सर्वकाल अंजन करे, तथा परिश्रमी, रुदनकर चुका हो, भयभीत, मद्यपान करनेवाला, नवीन ज्वरवाला, अजीर्णवाला और मलमूत्रादिकोंके रोकनेसे ऐसे रोगियोंके नेत्रमें अंजन न लगावे, तथा सुर्मा लगाना नेत्रोंको हितकारी है, इस वास्ते निश्चय लगाना चाहिये और पाँच अथवा आठ दिन व्यतीत होनेपर नेत्रोंमें स्राव करनेके वास्ते रसौत लगावे॥

वर्तिप्रमाण।

हरेणुमात्रांकुर्वीतवर्तिस्तीक्ष्णांजनेभिषक्।
प्रमाणंमध्यमेसार्धंद्विगुणंतुमृदौभवेत्॥

अर्थ-तीक्ष्ण अंजनके वास्ते मटरके बराबर मोटी वत्ती बनावे, तथा मध्यम अंजनके वास्ते इससे डेढगुनी मोटी करे और मृदु अंजनमें दुगुनी मोटी सलाई बनानी चाहिये॥

रसक्रियाका प्रमाण।

रसक्रियातूत्तमास्यात्रिविडंगमिताहिता।
मध्यमाद्विविडंगासाहीनात्वेकविडंगिका॥

अर्थ-नेत्रोंमें रसकी उत्तम मात्रा डालनी होय तो तीन वायविडंग इतनी डाले और मध्यम डालनी होय तो दो वायविडंग इतनी तथा हीन मात्रामें १ वाय विडंगके बराबर डाले॥

शलाकाप्रमाण।

शलाकास्नेहनेचूर्णेचतस्रःप्राहुरंजने।
रोपणेतास्तुतिस्रस्युस्तेउभेलेखनेस्मृते॥

अर्थ-स्नेहन, चूर्ण, तथा अंजन इनकी सलाई नेत्रमें चार बार फेरे तथा रोपण कार्य विषयमें तीन बार और लेखन विषयमें दो बार फेरे॥

तर्पण।

दुर्दिनात्युष्णशीतेषुचिंतायासभ्रमेषु च।
आशांतोपद्रवेचाक्ष्णितर्पणंनप्रशस्यते॥

अर्थ–बादल होवे उस दिन अत्यंत गरमी तथा अत्यंत शरदी तथा चिंता ग्रस्त, भ्रमवाला इनको और औषधसे नेत्रोपद्रव की शांति न हुई होय तो नेत्रोंमें तर्पणविधि कदाचित् न करे ॥

तर्पण करनेकी विधि ।

वातातपरजोहीनेदेशेचोत्तानशायिनः। आधारोमाषचूर्णेनक्लिन्नेनपरिमंडलौ ॥ समौदृढावसंबाधौकर्तव्यौनेत्रकोशयोः । पूरयेद्धृतमंडेनविलीनेनसुखोदकैः ॥ अथवाशतधौतेनसर्पिषा क्षीरजेनवा। निमज्जंत्यक्षिपक्ष्माणियावत्स्युस्तावदेवहि ॥ पूरयेन्मीलितेनेत्रेततउन्मीलयेच्छनैः ॥

अर्थ–रोगीको हवा और धूप न लगने पावे, तथा धूर न उडती हो ऐसे स्थानमें उताना स्वस्थ चित्त सोय जावे नेत्रोंकी चारों ओर उडदके चूनको सानके समान गाढी न फूटने पावे ऐसी मेंडसी बांधके उसको घीके मंडमें मंदोष्ण जल डालके पतली करे इससे अथवा सौवार धुले हुए घीसे अथवा दूधसे नेत्रोंको मीचकर फिर नेत्रोंके बाल बूड जावे तबतक भरके काढ डाले फिर मूँदेहुए नेत्रोंको धीरे २ उघाडे ॥

सेकविधि ।

सेकस्तुसूक्ष्मधाराभिःसर्वस्मिन्नयनेहितः। मीलिताक्षस्यमर्त्यस्यप्रदेयश्चतुरंगुलः ॥ सर्वोपिस्नेहनोवातेरक्तेपित्तेचरोपणः। लेखनश्चकफेकार्यस्तत्रमात्राधुनोच्यते ॥

अर्थ–नेत्रोंको मूंद सर्व नेत्रोंपर चार अंगुल ऊंचेसे बारीक धार डाले उसको सेक कहते हैं वो वातरोग पर स्नेहन पित्त रोगपर रोपण और कफ रोगपर लेखन करे, उसका प्रमाण कहता हूं ॥

सेककी मर्यादाका काल ।

षड्वाक्शतैःस्नेहनेषुचतुर्भिश्चैवरोपणे। वाक्शतैश्चत्रिभिःकार्यो सेकोलेखनकर्मणि। कार्यस्तुदिवसेसेकोरात्रौवात्ययिकेगदे ॥

अर्थ–नेत्रमें स्नेहनार्थ सेक करना होय तो ६०० वाक् मात्रा काल पर्यंत धारण करे, तथा रोपण विषयमें ४०० मात्रा और लेखन विषयमें ३०० वाक् मात्रा पर्यंत धारण करे, यह सेकविधि दिनमें करे, तथा नाशकारी व्याधि होय तो रात्रिमेंभी करे ॥

पिंडिकाविधि तथा स्वरूप।

पिंडीकवलिकाप्रोक्तावध्यतेवस्त्रपट्टकैः।
नेत्राभिष्यंदयोग्यासाव्रणेप्वपिनिगद्यते॥

अर्थ-जो औषध नेत्रोपर रख वस्त्रसे बाँधी जावे, उसको पिंडी अथवा कवलिका कहते है वो नेत्राभिष्यंद और नेत्र व्रण इनपर करे॥

बिडालविधि और स्वरूप।

बिडालकोबहिर्लेपोनेत्रेपक्ष्मविवर्जिते।
तस्यमात्रापरिज्ञेयामुखलेपविधानवत्॥

अर्थ-जो नेत्रकी पलककी बन्नीन्को त्यागके बारह औषधोका लेप करा जावे उसको बिडालक कहते है, उसका मान मुखलेपके सदृश जानना॥

तर्पणकी विधि।

अथतर्पणकंवच्मिनेत्रतृप्तिकरंपरम्। यच्चक्षुपरिशुष्कंचनेत्रंकुटिलमाविलम्॥ शीर्णपक्ष्मशिरोत्पातकृच्छ्रोन्मीलनसंयुतम्। तिमिरार्जुनशुक्राद्यैरभिष्यंदाधिमंथकैः॥ शुष्काक्षिपाकशोथाभ्यांयुतंवातविपर्ययैः॥ तन्नेत्रतर्पणोयोज्यंनेत्ररोगविशारदैः॥

अर्थ-अब नेत्रोको तृप्ति करनेवाला ऐसा तर्पण कहताहूं वो शुष्क नेत्र, कुटिल, गदले जिनके कोयेन्के बाल गिरगए, शिरोत्पात, कष्टसे नेत्र खुले मूँदे इनपर तथा तिमिर, अर्जुन, शुक्र, अभिष्यंद, अधिमंथ, शुक्रादिपाक, सूजन और वातविपर्यय, इनपर देवे॥

तर्पणमें मात्राकी अवधि।

धारयेद्वर्त्मरोगेपुवाङ्मात्राणांशतंबुधः। स्वच्छेकफेसंधिरोगे मात्रापंचशतंहितम्॥ कफेचपट्शतंकृष्णरोगेसप्तशतंमतम्। दृष्टिरोगेप्वष्टशतमधिमंथेसहस्रकम्॥ सहस्रंवातरोगेपुधार्यमेवहितर्पणम्। एकाहंवात्र्यहंवापिपंचाहंचेष्यतेपरम्॥

अर्थ-केवल कफात्मक वर्त्म रोगोमें तर्पण करना होय तो १००वाङ् मात्रा पर्यंत औषधको नेत्रमे धारणकरे, नेत्रसंधिरोगोपर ५०० मात्रा, कफात्मकपर ६००मात्रा, काली जगहके ऊपर रोगमें ७००, दृष्टि रोगपर ८००, अधिमंथपर १०००वातरोगपर १००० मात्रा पर्यंत धारण करे, यह तर्पण एक, तीन अथवा पाँच दिवस पर्यंत करे॥

तर्पित नेत्रके लक्षण ।

तर्पणात्तृप्तिलिंगानिनेत्रस्यैतानिलक्षयेत्। सुखस्वप्नावबोधत्वंवै शद्यंवर्णतर्पितम् ॥ निर्वृत्तिर्व्याधिशांतिश्चक्रियालाघवमेवच॥ अथसासृग्गुरुस्निग्धंनेत्रंस्यादतितर्पितम्। रूक्षामस्राविलंरूक्षं नेत्रंस्याद्धीनतर्पणम् । रूक्षस्निग्धोपचाराभ्यामेतयोःस्या त्प्रतिक्रिया ॥

अर्थ–नेत्रोंका उत्तम तर्पण होनेसे सुख, भले प्रकार निद्राका आना, नेत्रोंमें स्वच्छता, रोगकी शांति और नेत्रक्रियाका लाघव ये लक्षण होतेहैं तथा नेत्रोंका तर्पण अधिक होगया होवेतो लाल, भारी और चिकनाहटयुक्त होते हैं और न्यून तर्पण होनेसे रूक्ष और रुधिरके समान लाल होते हैं इसवास्ते अधिक और हीन ऐसा तर्पण होगया होय तो क्रमपूर्वक रूक्ष और स्निग्ध क्रिया करे, अर्थात् अधिक तर्पण रूक्ष क्रिया और हीनमें स्निग्ध क्रियाकरे ॥

आश्चोतनविधि ।

अथआश्चोतनंकार्यंनिशायांनकथंचन ।
उन्मीलितेक्षिणदृङ्मध्येबिंदुभिर्द्व्यंगुलाद्धितम् ॥

अर्थ–आश्चोतन नेत्रमें बूंद डालनेको कहते हैं इस क्रियाको रात्रिकेसमय कदाचित् नकरे तथा नेत्रोंको अच्छे प्रकार उघाडके दृष्टिपर दो अंगुलके प्रमाण बिंदु डाले तो हितकारी होय ॥

लेखनादिकोंमें बिंदुका प्रमाण ।

बिंदवोऽष्टौलेखनेपुस्नेहनेदशबिंदवः। रोपणेद्वादशप्रोक्तास्तेशी तेकोष्णरूपिणः॥ उष्णेचशीतरूपाःस्युःसर्वत्रैवपनिश्चयः। वा तेतिक्तंतथास्निग्धंपित्तेमधुरशीतलम् । तिक्तोष्णरूपंचकफे क्रमादाश्चोतनंहितम्॥

अर्थ–लेखन विषयमें ८ बिंदु, तथा स्नेहनमें १०, रोपणमें १२ बिंदु (बूंद) डालनी चाहिये वो शीतकाल होय तो मंदोष्ण तथा गरमियोंमें शीतल ऐसी डाले और वादीपर कडुई और स्निग्ध, पित्तपर मधुर और शीतल, तथा कफ पर कडुई और गरम ऐसी होनी चाहिये । इस प्रकार आश्चोतन कर्म हित कारी होयहै ॥

वाङ्मात्राका स्वरूप।

निमेषोन्मेषणंपुंसामंगुल्यांत्रोटिकाथवा।
गुर्वक्षरोच्चारणंवावाङ्मात्रेयंस्मृताबुधैः॥

अर्थ-जो नेत्रोंका उघाडने और मूंदनेको काल लगे, अथवा ऊंगली की चुटकी बजानेमें अथवा गुरु अक्षर उच्चारणमें जितना काल लगे उसको वाङ्मात्रा कहते हैं॥

नेत्ररोगोंका कारण अभिष्यंद।

वातात्पित्तात्कफाद्रक्तादभिष्यंदश्चतुर्विधः।
प्रायेणजायतेघोरःसर्वनेत्रामयाकरः॥

अर्थ-वात, पित्त, कफ, और रुधिर इनसे चार प्रकारका अभिष्यंद रोग होताहै उसकी पीडा सही नहीं जावे, तथा यह अभिष्यंद सर्व नेत्र रोगोंके अर्थात् अधिमंथादिक रोगोंके उत्पत्ति स्थान है अभिष्यंद कहिये नेत्रोंका दूखना, पकना, लालहोना और खुजाना॥

वाताभिष्यंद।

निस्तोदनस्तंभनरोमहर्षसंघर्षपारुष्यशिरोभितापाः।
विशुष्कभावःशिशिराश्रुताचवाताभिपन्नेनयनेभवंति॥

अर्थ-वादीसे नेत्र दूखने आये होय उनमें सुई चुभने कीसी पीडा हो, नेत्रोंका स्तंभन ( ठहरजाना ) रोमांच, नेत्रोंमें रेत गिरनेके समान खटके, तथा रूक्ष होय मस्तकमें पीडा हो, नेत्रोंसे पानीगिरे, परंतु नेत्र सूखेसे रहैं और नेत्रोंसे जो पानी गिरे वो शीतल हो॥

पिंडिका।

वाताभिष्यंदशांत्यर्थंस्निग्धोष्णापिंडिकाभवेत्।
एरंडपत्रमूलत्वङ्निर्मितावातनाशिनी॥

अर्थ-वाताभिष्यंदके नाशनार्थ अंडके पत्ते, जड और छालकी स्निग्धोष्ण पिंडीको नेत्रोंपर बाँधे तो वादीको नाश करे॥

एरंडादिसेक।

एरंडत्वक्पत्रमूलैःशृतमाजंपयोहितम्।
सुखोष्णंसेचनंनेत्रेवाताभिष्यंदनाशनम्॥

अर्थ-अंडकीछाल, पत्ते और जडको डालके बकरीका दूध औटावे यह सुखोष्ण लेकर नेत्रोंको सिंचन करे तो वाताभिष्यंदका नाश करे॥

हरिद्राद्यंजन।

हरिद्रामधुकंपथ्यादेवदारूचपेपयेत्।
आजेनपयसाश्रेष्ठमभिष्यंदेतदंजनम्॥

अर्थ-हलदी, मुलहटी, हरड, देवदारु इनका चूर्ण करके बकरीके दूधसे खूब वारीक घोंटे इसका वाताभिष्यंद नाश करनेको अंजन करे॥

सैंधवादिपरिषेक।

परिषेकेहितंनेत्रेपयःकोष्णंससैंधवम्॥ रजनादारुसिद्धंवासैंधवेनसमन्वितम्। वाताभिष्यंदशमनंहितंमारुतपर्यये॥

अर्थ-नेत्रोंके परिषेक विषयमें गुनगुने दूधमें सैंधानिमक डालके देवे तो हितकारी होय और हलदी, देवदारु डालके दूधको ओंटावे उसमें सैंधानिमक डालके इससे सिंचन करे, तो वाताभिष्यंदका नाश करे, तथा वातव्याधि पर हितकारक है॥

बिल्वादिकाश्चोतन।

बिल्वादिपंचमूलेनबृहत्यैरंडशिग्रुभिः।
क्राथस्याश्चोतनंकोष्णंवाताभिष्यंदनाशनम्॥

अर्थ-बिल्वादि पंचमूल, कटेरी, अंडकीजड, सहिंजनेकी छाल इनका काढा कर सुहाते २ नेत्रमें बूंद डाले, तो वाताभिष्यंदको नाश करे॥

निंबपत्रादिपूरण।

अंबुपिष्टैर्निंबपत्रैस्त्वचंलोध्रस्यपेषयेत्॥ प्रतप्यवह्निनापिष्ट्वा तद्रसोनेत्रपूरणात्। वातोत्थंरक्तपित्तोत्थमभिष्यंदंविनाशयेत्॥

अर्थ-नींबके पत्तोंको और लोधको जलमें पीसके कल्ककरे, फिर इसको अग्निपर गरम करके इसका रस निकाल नेत्रोंमें डाले, तो वातज और रक्त पित्तज अभिष्यंदको नाश करे॥

पित्ताभिष्यंद।

दाहप्रपाकौशिशिराभिनंदाधूमायनंबाष्पसमुच्छ्रयश्च।
उष्णाश्रुतापीतकनेत्रताचापित्ताभिपन्नेनयनेभवंति॥

अर्थ-पित्तसे नेत्र दूखने आनेसे उनमें बहुत दाह हो, नेत्र पकजाय उनमें शीतल पदार्थ लगानेकी इच्छा हो, नेत्रोंसे धुआं निकले अथवा नेत्रोंमें धुआं जाने कीसी पीडा हो, तथा नेत्रोंसे अश्रु (आंसू) बहुत पडें और गरम पानी निकले, आंख पीलीसी माळूम पडे॥

चंदनादिसेक।

चंदनारिष्टपत्राणियष्टीदार्व्याससैंधवैः।
पिष्टांभसाभवेत्सेकःपित्तेक्षौद्रसमन्वितः॥

अर्थ-चंदन, नीमके पत्ते, मुलहटी, दारुहलदी, सैंधानिमक इनको जलमें पीसे और इसमें सहत मिलाय नेत्रोंको सिंचन करे तो पित्ताभिष्यंद नष्ट होवे।

आश्चोतन।

निंबस्यपत्रैःपरिलिप्यलोध्रंस्वेदोग्निनाचूर्णमथापिकल्कम्।
अश्चोतनंमानुषदुग्धमिश्रंपित्तास्रवातापहमग्र्यमुक्तम्॥

अर्थ-नींबके पत्तोंके लोधको लगायके सेक करे, अथवा उसके चूर्णसे सेके अथवा उसके कल्कमें उसमें मनुष्यका दूध डालके कपडेमें सानके नेत्रमें बूंद डाले तो रक्तपित्त वातरक्त इनको नाश करे॥

द्राक्षादिआश्चोतन।

द्राक्षामधुकमंजिष्ठाजीवनीयैःश्रृतंपयः।
प्रातराश्चोतनंपथ्यंदाहशूलाक्षरोगजित्॥

अर्थ-दाख, मुलहटी, मजीठ और जीवनीयगण इनके कल्कमें दूध डालके औटावे, फिर इसकी बूंद नेत्रोंमें प्रातःकाल डाले तो दाह, शूल और नेत्रके संपूर्ण रोग इनको नाश करे॥

पिंडिका।

पित्ताभिष्यंदनाशायधात्रीपिंडिसुखावहा।
महानिंबदलोद्भूतापिंडिकापित्तनाशिनी॥

अर्थ-आँवलेकी अथवा नीमके पत्तेकी पिंडी नेत्रोंपर धारण करे तो पित्ताभिष्यंदका नाश होय॥

बिडालकादिलेप।

पैत्तिकेचंदनानंतामंजिष्ठाभिर्बिडालकः।
कार्यःसपद्मयष्ट्याह्वमांसीकालीयकैस्तथा॥

अर्थ-पित्ताभिष्यंदपर चंदन, धमासो और मजीठ इनका अथवा पद्माख मुलहटी, जटामांसी और दारुहलदी इनका लेप करे॥

चंदनादिलेप।

चंदनंमधुकंलोध्रजातीपुष्पाणिगैरिकम्।

प्रलेपोदाहरोगघ्नस्तोदनिष्पंदनाशनः ॥

अर्थ-चंदन, मुलहटी, लोध, चमेलीके फूल और गेरु, इनका लेप करे तो दाह दर्द और कंप इनको नाश करे ॥

कफाभिष्यंद।

ऊष्णाभिनंदागुरुताक्षिशोथःकंडूपदेहावातिशीतताच।
स्रावोबहुःपिच्छिलएवचापिकफाभिपन्नेनयनेभवंति ॥

अर्थ-कफसे नेत्र दूखने आये हों उसको गरम वस्तु नेत्रोंमें लगानेसे आम मालूम हो ( अर्थात् नेत्रमें सेकसा मालूम हो ) तथा नेत्र भारी होंय सूजन हो, खुजली चले, कीचडसे दूषित हों और शीतल हों, उनमेंसे स्राव होय, सो गाढा और बहुत होय ॥

श्लेष्मकाभिष्यंदचिकित्सा।

कफजेलंघनंस्वेदोनस्यंतिक्तादिभोजनम् । तीक्ष्णैःप्रधमनं कुर्यात्तीक्ष्णैरेवोपनाहनम् ॥ रूक्षतीक्ष्णविरेकैश्चमलंसम्यक् विनिर्हरेत् ॥

अर्थ-कफजन्य अभिष्यंदपर लंघन, स्वेदन नस्य कटुरसादि भोजन, तीक्ष्ण औषधका प्रधमन, तथा तीक्ष्ण औषधों करके रेचन देकर मलको निकालना, इत्यादि उपचार करे ॥

स्वेदन।

फणीज्जकास्फोतकदित्थबिल्वधत्तूरभृंगार्जुनपत्रयोगैः।
स्वेदंविदध्यादथवात्रलेपंसलोध्रशुंठीसुरदारुकुष्टैः ॥

अर्थ-फणिज्जक-सारिवा,कैथ,बेलगिरी, धतूरा,भांगरा और कोहवृक्ष इनके पत्तोंकी लुगदीसे सेक अथवा लोध, सोंठ, देवदारु और कूठ इनकालेप करे ॥

सामान्ययत्न।

वल्कलंपारिजातस्यतैलसैंधवकांजिकम्।
कफजाक्षिजशूलघ्नंतरुमंकुलिशंयथा ॥

अर्थ-पारिजात ( हारसिंगार ) की छाल, तेल, सेंधानिमक और कांजी इनको एकत्र पीस, नेत्रोंमें लेप करे तो नेत्रशूलको नाश करे ॥

नेत्रशूलपर।

सौवीरसैंधवंतैलंमूर्वामूलंतथेवच।

कांस्यपात्रेविघृष्टंस्यादक्ष्णोःशूलनिवारणम् ॥

अर्थ–कांजी, सैंधानिमक, तेल और मूर्वाकी जड इनको एकत्र कर कांसेके पात्रमें घोटके नेत्रोंको लेप करे तो नेत्रशूलको नाश करे ॥

सलवणकटुतैलंकांजिकंकांस्यपात्रेघनितमुपलवृष्टंधूपितंगोमयाग्नौ । सपवनकफकोपंच्छागदुग्धावसिक्तंजयतिनयनशूलंस्रावशोथंसरागम्। स्पंदाभिमंथेक्रममाचरेच्चसर्वेषुचैतेपुसदाप्रशस्तम् ॥

अर्थ–निमक, सरसोंका तेल और कांजी इनको कांसेके पात्रमें डालकै पत्थरसे घोटे और उपलोंकी अग्निपर गरम करके उसमें बकरीका दूध डाले, फिर लेप करे तो नेत्रशूल, स्राव, सूजन और नेत्रोंकी लाली, इनको नाश करे, यह स्पंद अथवा अधिमंथ इनपरही करे, अतीव उत्तम है ॥

निंबादि धूप।

निंबार्कपत्रसंपक्कंलोध्रंभागचतुष्टयम्।
धूपःसर्पिःपयोभागेःकफेसेकःसुखांबुनाम् ॥

अर्थ–नींब, आकके पत्ते, १ भाग और लोध ४ भाग, सबको एकत्र करके धूनी देवे तथा घी,दूध और जल इनको एकत्र गरम करे फिर सुहाता २ नेत्रोंपर सेक करे तो कफाभिष्यंदको नाश करे ॥

आश्चोतन।

ससैंधवंलोध्रमथाज्यभृष्टंसौवीरपिष्टंसितवस्त्रबद्धम्।
आश्चोतनंतन्नयनस्यकुर्यात्कंडूंचदाहंचरुजंचहन्यात् ॥

अर्थ–सैंधानिमक, लोध, इनको एकत्र करकै घीमें भून लेवे फिर कांजीमें पीसके सपेद कपडेमें बांधकै नेत्रोंमें बूंद निचोडे तो खुजली दाह और दर्द इनको नाश करे ॥

पिंडिका।

शिग्रुपत्रकृतापिंडीश्लेष्माभिष्यंदहारिणी । शुंठीनिंबफलैःपिंडीसुखोष्णास्वल्पसैंधवा।धार्याचक्षुपिसंयोगाच्छोथकंडूव्यथाहरा ॥

अर्थ–सहिजनके पत्तोंको पीस उसकी पिंडी बनायके नेत्रोंमें बांधे तो कफाभिष्यंदका नाश करे और सोंठ, तथा निबोरियोंको एकत्र पीसके कुछ गरम करके उसमें सैंधानिमक डाले, फिर इसकी पिंडी बनायके नेत्रोंपर धारण करे तो सूजन और कंडू ( खुजली ) इनको नाश करे ॥

बिडालक।

रसांजनेनवालेपःपथ्याविश्वदलैरपि ।
वचाहरिद्राविश्वैर्वातथानागरगैरिकैः ॥

अर्थ–रसौतका अथवा हरडका अथवा अदरखके पत्तोंका वा वच हलदी और सोंठ, इनका अथवा सोंठ और गेरू इनका लेप करे ॥

रक्तजाभिष्यंद।

ताम्राश्रुतालोहितनेत्रताचराज्यःसमंतादतिलोहिताश्च।
पित्तस्यलिंगानिचयानितानिरक्ताभिपन्नेनयनेभवंति ॥

अर्थ–रक्ताभिष्यंदसे नेत्रोंसे लाल पानी गिरे, नेत्र लाल होंय और नेत्रोंमें औरपास रेखासी लाल लाल दीखें और जो पित्ताभिष्यंदके लक्षण कहे हैं वो सब लक्षण इसमें होवैं ॥

वासादि क्वाथ।

आटरूपभयानिंबधात्रीमुस्तकमूलकैः।
रक्तस्रावंकफंहंतिचक्षुष्यंवासकादिकम् ॥

अर्थ–अडूसा, हरड, नीमकी छाल, आँवले, नागरमोथा और मूली, इनका काढा करके देवे तो रक्तस्राव और कफ इनका नाश करे, यह वासादि नेत्रोंको परम हितकारी है ॥

त्रिफलादि सेक।

त्रिफलालोध्रयष्टीभिः शर्कराभद्रमुस्तकैः।
पिष्टैःसितांबुनासेकोरक्ताभिष्यंदनाशनः ॥

अर्थ–हरड, बहेडा, आँवला, लोध, मुलहटी, मिश्री और भद्रमोथा ये सब औषध शीतल जलमें पीसके नेत्रोंमें सेककरे तो रक्ताभिष्यंदको नाशकरे ॥

आश्चोतन।

स्त्रीस्तन्यश्चोतनंनेत्ररक्तपित्तानिलार्तिजित्।
क्षीरसर्पिर्घृतंवापिरक्तपित्तरुजंजयेत् ॥

अर्थ–स्त्रीके दूधकी बूंद नेत्रमें डाले अथवा घी और दूध एकत्र करके उसकी अथवा घीकी बूंद डाले तो रक्तपित्त विकारका नाशहोय ॥

प्रकारांतर।

लोध्रचूर्णघृतेघृष्टंरुजमाश्चोतनेहरेत्।

शर्करात्रिफलाचूर्णमिदमाश्चोतनंपरम् ॥

अर्थ–लोधको घीमें घिसके इसकी बूंद नेत्रमें डाले, अथवा त्रिफलाका चूर्ण मिश्रीके साथ मिलायके इसकी बूंद नेत्रमें डाले तो हितकारी होवे ॥

अंजन।

श्रीपर्णीपाटलाधात्रीधातकीबिल्वकार्जुनान्। पुष्पाणितुबृहत्याश्चविंबीलोध्रंचतुल्यसः ॥ मंजिष्ठंचापिमधुनापिष्ठापीक्षुरसेनवा। रुधिरस्यंदशांत्यर्थमेतदंजनमिष्यते ॥

अर्थ–शाकपर्णी, पाढ, आँवले, धायके फूल, लोध, कोहवृक्षकी छाल, कटेरीके फूल, कंदूरी, लोध और मजीठ, इनको सहतसे अथवा ईखके रसमें पीसके इसका नेत्रोंमें अंजन करे तो रक्ताभिष्यंदका नाश होय ॥

अभिष्यंदसे अधिमंथकी उत्पत्ति।

वृद्धैरेतैरभिष्यंदैर्नराणामक्रियावताम्।
तावंतस्त्वधिमंथाःस्युर्नयनेतीव्रवेदनाः ॥

अर्थ–इस अभिष्यंदमें औषधोपचार न करनेसे यह बढकर उतनेही (चार) अभिष्यंद रोग नेत्रोंमें प्रगट होंय, इससे नेत्रोंमें तीव्र पीडा होंय, यह अधिमंथके सामान्य लक्षण है। वेदना शब्द इस जगह व्यथामात्रका वाचक है इससे यह प्रगट हुआ कि, वातके अभिष्यंदसे वातिकअधिमंथ प्रगट होय उसमें तीव्र वातज सर्व निस्तोदादि पीडा होंय, इसी प्रकार पित्तकेसे, कफकेसे, रुधिरकेसे, पित्त कफ रुधिरके अधिमंथ स्वलक्षण करके जानने ॥

सामान्य लक्षण।

उत्पाट्यतइवात्यर्थनेत्रंनिर्मथ्यतेतथा।
शिरसोर्धंचतंविद्यादधिमंथंस्वलक्षणैः ॥

अर्थ–आधे शिरमें उपाडनेकीसी पीडा होय, अथवा तोडनेकीसी, तथा मथनेकीसी पीडा हो, व्याधिके प्रभावसे आधेशिरमें पीडा हो, इससे अधिमंथ कहते है इनके लक्षण वातज अभिष्यंदके समान जानने ॥

कालमर्यादा।

हन्याद्दृष्टिंश्लैष्मिकःसप्तरात्राद्योऽधीमंथोरक्तजः पंचरात्रात्।
षड्रात्राद्वावातिकोवैनिहन्यान्मिथ्याचारात्पैत्तिकःसद्यएव ॥

अर्थ–कफका अधिमंथ सात दिनमें दृष्टिका नाश करे, रक्तज अधिमंथ पांच दिनमें, वातिक अधिमंथ छः दिनमें और पैत्तिक अधिमंथ मिथ्योप-

चारसे तत्काल ( तीन दिनमें ) दृष्टिका नाश करे, (अर्थात् आंख जाती रहे) इस जगह जो कालकी अवधि कही है सो व्याधिके स्वभावसे तथा लंघन मलेपादि क्रिया करके तथा अंजन निषेधके निमित्त कहाहै ॥

नेत्ररोगके सामान्यलक्षण ।

उदीर्णवेदनंनेत्रंरागोद्रेकसमन्वितम् ।
घर्षनिस्तोदशूलाश्रुयुक्तमामान्वितंविदुः ॥

अर्थ-जिस नेत्ररोगमें पीडा विशेष होय, लाली बहुत होकर चमका चले, तथा उसमें घर्ष ( रेत गिरनेसे जैसी पीडा होती है वैसी ) पीडा होय, सुई चुभाने कीसी पीडा होय, शूलसा चले और स्रावयुक्त होवे, उन नेत्रोंको आमयुक्त जानना । अंजन लगानेसे तथा हलका अन्न खानेसे ये लक्षण कहेहैं॥

निरामके लक्षण ।

मंदवेदनताकंडूःसंरंभाश्रुप्रशांतता ।
प्रसन्नवर्णताचाक्ष्णोःसंपक्वंदोपमादिशेत् ॥

अर्थ-नेत्रोंमें पीडा कम होवे, खुजली चले, सूजन मंद होय, आंसुओंका गिरना बंद होय, नेत्रोंका वर्ण स्वच्छ होय ये दोष पक्व होनेके लक्षण हैं ॥

शोथयुक्त अक्षिपाकके लक्षण ।

कंडूपदेहाश्रुयुतःपक्वोदुंबरसन्निभः ॥ संरंभीपच्यतेयस्तुनेत्रपाकःसशोफजः । शोथहीनानिलिंगानिनेत्रपाकेत्वशोथजे ॥

अर्थ-नेत्रोंमें सूजन आकर पकजाय, उनमें आंसू वहे और पके गूलरके समान लाल होंय, ये लक्षण शोथसहित नेत्ररोगके हैं और शोथ ( सूजन ) के विना जो नेत्रपाक होय उसमें शोथको छोडकर सब लक्षण होय यह व्याधि त्रिदोषजन्य जाननी ॥

शोथपाकचिकित्सा ।

जलौकालापनंश्रेष्ठंनेत्रपाकेविरेचनम् ।
शिराव्यधंवाकुर्वीतसेकोलेपश्चशुक्रवत् ॥

अर्थ-नेत्रोंमें सूजन और पाक ये होवे तो जोंख लगावे, रेचकदवाई दे, अथवा फस्त खोलें और नेत्रशुक्रपर कहे हुए सेक और लेप ये करे ॥

विभीतकादि काथ ।

विभीतकशिवाधात्रीपटोलारिष्टवासकैः ।
क्काथोगुग्गुलुसंयुक्तःशोथशूलाक्षिरोगनुत् ॥

अर्थ-बहेडा, हरड, आंवला, पटोलपत्र, नीमकी छाल और अडूसा इनके काढेमें गूगल डालकै पीवे तो नेत्रोंकी सूजन और नेत्रपाकको नाश करे ॥

हताधिमंथके लक्षण।

उपेक्षणादक्षियदाऽधिमंथोवातात्मकःसादयतिप्रसह्य।
रुजाभिरुग्राभिरसाध्यएषहताधिमंथःखलुनेत्ररोगः॥

अर्थ-वातज अधिमंथकी उपेक्षा करनेसे वह नेत्रोंको सुखाय देवे, उस मनुष्यके नेत्रोंमें तोद (सुईके चुभानेकीसी पीडा) दाहादि भारी पीडा होय, यह हताधिमंथनामक नेत्र रोग असाध्य है इसी रोगको विदेह दृष्टयुत्क्षेपण कहता है अथवा दृष्टिनिर्गम तथा सकलाक्षिशोषभी जानना यही सुश्रुतकाभी मत है इस रोगसे नेत्र सूखे कमलके समान हो जाते हैं ॥

अधिमंथचिकित्सा।

अधिमंथेषुसर्वेषुललाटेव्यधयेच्छिराम्।अशांतेसर्वथामंथेभ्रुवोरुपरिदाहयेत्॥ अभिष्यंदेषुयाःप्रोक्ताश्चतुर्षुचप्रतिक्रियाम्। ताःसर्वाश्चाधिमंथेषुप्रयोज्याश्चभिषग्वरैः॥ सर्वएवविधिःसर्वमंथादिष्वपिचेष्यते॥

अर्थ-संपूर्ण अधिमंथ व्याधियोंमें ललाट स्थानकी शिराका वेध करे, इस प्रकार करनेसे यदि शांति न होवे तो भौंहोंके ऊपर दाग देवे और जो चारों प्रकारके अभिष्यंदों पर क्रिया कही है वो सब इसपर योजना करे और सर्वजअधिमंथपर कही हुई विधि वैद्य करे ॥

वातपर्यय लक्षण।

वारंवारंचपर्येतिभ्रुवौनेत्रेचमारुतः।
रुजश्चविविधास्तीव्राःसज्ञेयोवातपर्ययः॥

अर्थ-वायु क्रमसे कभी कभी भ्रुकुटिमें प्राप्त हो और कभी २ नेत्रोंमें प्राप्त होकर और अनेक प्रकारकी तीव्र पीडा करे उसको वातपर्यय कहते हैं ॥

वातपर्यय चिकित्सा।

वाताभिष्यंदवच्चात्रवातेमारुतपर्यये। अनेनैवविधानेनभिषक्के

१ अंतर्गतः शिराणां तु यदा तिष्ठति मारुतः। सतदानयनंप्राप्यशीघ्रदृष्टिं निरस्यति॥ तस्यां निरस्यमानायां निर्मथन्निरमारुतः। नयनानिरपत्याशु शूलवो दाघमंथनैः॥ २ अन्तः शिराणांश्वसनः स्थितो दृष्टिं च संक्षिपन्। हताधिमर्थंजनयेत्तमसाध्य विदुर्बुधाः॥ इति विदेह॥ अथवा शोषयेदक्ष्णो क्षीणात्तेजोबलादयम्॥ सतप्रभावेच संशुष्कसवदेदितिलोचनम्॥

वाभिसाधयेत् ॥ पूर्वंतत्रहितंसर्पिःक्षीरंवाप्यथभोजनम् । परिषेकोहितंनेत्रेपयःकोष्णंससैंधवम् ॥ रजनीदारुसिद्धंवासैंधवेन समन्वितम् । वाताभिष्यंदशमनंहितंमारुतपर्यये ॥

अर्थ-वातपर्यय पर वाताभिष्यंदनाशक विधि करे और प्रथम घी, दूध, भोजन, परिषेक और सैंधानिमक डालके मंदोष्ण दूध और हलदी, दारुहलदी इनके काढेमें दूध डालके औटावे, फिर इसमें सैंधानिमक डालके देवे इस प्रकार वाताभिष्यंदनाशक उपचार करे ॥

शुष्काक्षिपाकलक्षण ।

यत्कूणितंदारुणरूक्षवर्त्मसंदह्यतेचाविलदर्शनंच ।
सुदारुणंयत्प्रतिबोधनेचशुष्काक्षिपाकोपहतंतदक्षि ॥

अर्थ-जो नेत्र खुले नहीं अर्थात् संकुचित हो जाय, जिनकी वाफणी कठिन और रूक्ष होय, जिसके नेत्रोंमें दाह विशेष होय, यथार्थ दीखें नहीं, जो खोलनेमें बहुत दुःख होय, उन नेत्रोंको शुष्काक्षिपाक नामक रोगसे पीडित जानना यह रोग रक्तसहित वादीसे होताहै सो करालाचार्य्यने लिखाहै ॥

शुष्काक्षिपाकचिकित्सा ।

शुष्काक्षिपाकेचसदाइदंसेचनकंहितम् । सैंधवंदारुशुंठीचमातुलिंगरसोघृतम् । स्तन्योदकार्धंकुर्वीतशुष्कपाकेतदंजनम् ॥

अर्थ-नेत्रोंका शुष्कपाक होनेसे सैंधानिमक दारुहलदी, सोंठ, बिजौरेका रस घी स्त्रीका दूध तथा आधा जल इनको एकत्र कर इसका सिंचन करे और अंजन करे ॥

जीवनीयादि तैल ।

शुष्काक्षिपाकेहविषःपानमक्ष्णोश्चतर्पणम् ।
घृतेनजीवनीयेननस्यंतैलेनयोजयेत् ॥

अर्थ-शुष्काक्षिपाक होनेसे घी पिवावे और जीवनीयगण करके घी सिद्ध करके वो नेत्रोंमें डाले और तेलकी नस्य करे ॥

अन्यतो वातलक्षण ।

यस्यावटूकर्णशिरोहनुस्थोमन्यागतोवाप्यनिलोन्यतोवा ।
कुर्याद्रुजंवैभ्रुविलोचनेचतमन्यतोवातमुदाहरंति ॥

१ पुस्तिः स्तरमांक्षिरुचूर्न्मीलाविरूक्षणम् । सदाहमामृजीशताच्छुष्कपाकाविततदेव् ।

अर्थ-घाटी ( घार ),कान, मस्तक, ठोडी, मन्यानाडी इनमें अथवा इतर ठिकाने स्थित जो वायु भृकुटी ( भौंह ) नेत्रोंमें तोद भेदादि पीडा करे इस रोगको अन्यतो वातरोग कहते हैं अर्थात् अन्यस्थानोंमें स्थित होकर अन्य स्थानोंमें पीडा करे इसीसे इसको अन्यतो वातरोग कहते हैं सो विदेहका मत भी है ॥

चिकित्सा।

तथाचाप्यन्यतोवातेसामान्योवक्ष्यतेविधिः ॥

अर्थ-अन्यतो वातपर सामान्य विधिको कहताहूं ॥

दार्व्याद्यंजन और आश्चोतन ।

यष्टीगुडूचीत्रिफलासदार्वीअक्ष्यामयेसर्वगतेपिबेद्वा ।
आश्चोतनंसर्वरसेनदार्व्याशस्तंसदाक्षौद्रयुतंनराणाम् ॥

अर्थ-सर्वज नेत्ररोगोंपर मुलहटी, गिलोय, त्रिफला, दारुहलदी इनका काढा पीवे और रार, दारुहलदी इनको सहतमें पीसके इसकी बूंद नेत्रोंमें डाले, यह उत्तम है ॥

गुडूच्यादि क्वाथ ।

गुडूचीत्रिफलाक्वाथोमधुनासहयोजितः ।
पीतःसर्वाक्षिरोगघ्नःकृष्णाचूर्णावचूर्णितः ॥

अर्थ-गिलोय और त्रिफला इनका काढा सहत और पीपलका चूर्ण डालके पीनेको देवे तो संपूर्ण नेत्ररोगोंको नाश करे ॥

पौंडरीक सेक।

प्रपौंडरीकयष्ट्याह्वदार्वीलोध्रैःसचंदनैः ।
एरंडांबुयुतैःसेकःसर्वनेत्ररुजापहः ॥

अर्थ-पुंडरीक वृक्ष, मुलहटी, दारुहलदी, लोध, चंदन और अंडकी जड, इनका काढा नेत्रोंमें डाले तो संपूर्ण नेत्ररोगोंको नाश करे ॥

श्वेतलोध्रादि सेक ।

श्वेतंलोध्रंघृतेभ्रष्टंचूर्णितंताप्यतुत्थकम् ।
कृष्णांबुनाविमृदितंसेकःशूलहरःपरः ॥

अर्थ-सपेद लोधको घीमें भून उसके चूर्णको और सोनामक्खी लीलाथोथा ये सब पीपलीके जलसे घोटकर सेचन करे तो संपूर्ण शूलोंका नाश करे ॥

१ मन्यानामन्तरेवायुरथिवा पृष्ठतोपिवा । करोति भेदं निस्तोदं शङ्खे चास्मोध्रुवस्तथा ।
तमाहुरन्यतोवातं रोगं दृष्टिविदोजनाः । इति ॥

अन्यतावोतचिकित्सा।

यष्टीगैरिकसिंधूत्थदार्वीतार्क्ष्यैःसमांशकैः।
जलपिष्टैर्बहिर्लेपोसर्वनेत्रामयापहः॥

अर्थ-मुलहटी, गेरू, सैंधानिमक, दारुहलदी और रसोत ये समान भाग ले जलमें पीस नेत्रोंको बाहर लेप करे तो संपूर्ण नेत्ररोगोंका नाशकरे॥

सैंधवाद्यंजन।

दग्ध्वाससैंधवंलोध्रंमधूच्छिष्टयुतेघृते।
पिष्टमंजनलेपाभ्यांसद्योनेत्ररुजापहम्॥

अर्थ-सहत और घी इनमें सैंधानिमक और लोधको भूनके पीसलेवे इसका लेप और अंजन करे तो तत्काल नेत्ररोगको शमन करे॥

निंबुरसलेप।

लोहस्यपात्रेसंघृष्टोरसोनिंबसमुद्भवः।
किंचिद्घनोबहिर्लेपोनेत्रव्याधिंव्यपोहति॥

अर्थ-लोहेके पात्रमें नींबूका रस डालके ओंटावे जब गाढा होजावे तब इसका नेत्रोंपर लेप करे तो नेत्ररोगकी शांतिकरे॥

निंबादिपिंडी।

निंबस्यचोदुंबरवल्कलस्यएरंडयष्टीमधुचंदनस्य।
पिंडोविधेयोनयनप्रकोपेकफेनपित्तेनसमीरणेन॥

अर्थ-वात, पित्त, कफ इनसे नेत्रकोप होनेसे नीमकी छाल और गूलरकी छाल, अंडकी जड, मुलहटी और लालचंदन इनको पीसके पिंडी बनाय नेत्रोंपर बांधे॥

अम्लाध्युषितके लक्षण।

श्यावंलोहितपर्यंतंसर्वंचाक्षिप्रपच्यते॥
सदाहशोथंसस्रावमम्लाध्युषितमम्लतः॥

अर्थ-मध्यमें कुछ नीलवर्ण और आस पास लाल भराहो ऐसे सर्व नेत्र पकजाय और उनमें पीले रंगकी फुंसी होय, उनमें दाह होकर सूजन होय, तथा नेत्रोंसे पानी झरे यह रोग अम्ल ( खटाई आदि खानेसे होताहै, सुश्रुतके मतसे यह रोग पित्तसे होताहै ) इसको अम्लाध्युषित कहते हैं॥

चिकित्सा।

तिक्तस्यसर्पिषःपानंबहुशश्वविरेचनम्।
अम्लाध्युषितशांत्यर्थंकुर्याल्लेपान्सुशीतलान् ॥

अर्थ-खटाई खानेसे यदि नेत्र विकारहो गया होवे तो कडुये रस और घी
नका पान करे वारंवार दस्त करावे और शीतल लेपकरे ॥

तिल्वकादि पान।

तिल्वकंत्रिफलांसर्पिजीर्णंवाकेवलंपिवेत्।
शिराव्यधंविनाकार्यःपित्तस्यंदहरोविधिः ॥

अर्थ-लोध, त्रिफला इनके काढेमें पुराना घी डालके देवे फस्त खोलनेके
ना सब पित्ताभिष्यंद नाशक विधिकरे ॥

शिरोत्पातलक्षण।

अवेदनावापिसवेदनावायस्याक्षिराज्योहिभवंतिताम्राः।
मुहुर्विरज्यंतिचयाःसदाद्दग्व्याधिःशिरोत्पातइतिप्रदिष्टः ॥

अर्थ-जिसके नेत्रकी नस पीडासहित अथवा पीडारहित तांबेके समान
ालरंगकी होजाय और यह बराबर अधिकाधिक ( जियादासे जियादा )
ाल होजाय, इस रोगको शिरोत्पात ( सबलवायु ) कहते हैं। यह रोग
क्तजन्य है ॥

शिराहर्ष लक्षण।

मोहाच्छिरोत्पातउपेक्षितस्तुजायेतरोगस्तुशिराप्रहर्षः।
ताम्राक्षमस्रंस्रवतिप्रगाढंतथानशक्नोत्यभिवीक्षितुंच ॥

अर्थ-अज्ञान करके शिरोत्पात ( सबल ) वायुकी उपेक्षा करनेसे अर्थात्
ाज न करनेसे शिराप्रहर्ष रोग होताहै उसमें नेत्रोंसे लाल स्वच्छ ऐसे आंशू
रें और उस रोगीको नेत्रोंसे कुछ दिखलाई न देवे ॥

शिरोत्पात शिराहर्षकी चिकित्सा।

शिरोत्पातंशिराहर्षमन्यांश्चास्रभवान्गदान्।
स्निग्धस्यकोष्णेनाज्येनशिरावेधैःशमंनयेत् ॥

अर्थ-शिरोत्पात और शिराहर्ष तथा जो रुधिरसे प्रगट रोग हैं वो मं-
ष्ण घीसे स्निग्ध करके फिर शिरावेध करे इस प्रकार उपचार करके
मन करे ॥

शिरोत्पात पर।

सर्पिःक्षौद्रंचांजनंस्याच्छिरोत्पातस्यभेषजम्।
तद्वत्सैंधवकासीसंस्तन्यपिष्टंचपूजितम्॥

अर्थ-शिरोत्पातपर घी, सहत और रसोत अथवा सैंधानिमक और हीराकसीस ये स्त्रीके दूधमें घोटकर देवे यह औषध उत्तम है॥

फाणिताद्यंजन।

शिराहर्षेञ्जनंकार्यंफाणितंमधुसंयुतम्। मधुनातार्क्ष्यशैलंचकासीसंवासमाक्षिकम्॥ वेतसाम्लस्तस्ययुतंफाणितंतुससैंधवम्। पित्ताभिष्यंदशमनोविधिश्चात्रापियोजयेत्॥

अर्थ-शिरोत्पात और शिराहर्ष इनपर राब और सहत डालके इसका अथवा रसोत और शिलाजीत सहतमें पीस इसका अथवा हीराकसीसको सहतसे अथवा अमलवेत, राब और सैंधानिमक इनका अंजन लगावे तथा पित्ताभिष्यंद नाशक सर्व विधिकरे॥

सव्रणशुक्रलक्षण।

निमग्नरूपंतुभवेद्धिकृष्णेसूच्येवविद्धंप्रतिभातियद्वै।
स्रावंस्रवेदुष्णमतीवयच्चतत्सव्रणंशुक्रमुदाहरंति॥

अर्थ-नेत्रके काले भागमें शुक्र कहिये फूलसा होजाय और वह भीतरसे गडासा होजाय उसमें सुई चुभानेकीसी पीडा होवे, तथा नेत्रोंसे अति गरम और बहुत स्राव होवे, इस रोगको सव्रण शुक्र कहते हैं इसमें पीडा बहुत होती है क्षतमें पीडा होना ठीक है और नेत्र सरीखे सुकुमार ठिकानेपर तो विशेष पीडा होती है ऐसे भोजविदेहादिकोंका मत है॥

असाध्यमेंभी साध्यत्व।

दृष्टेःसमीपेनभवेत्तुयच्चनचावगाढंनचसंस्रवेद्धि।
अवेदनंवानचयुग्मशुक्रंतत्सिद्धिमायातिकदाचिदेव॥

अर्थ-जो शुक्र (फूल) दृष्टिके समीप होय नहीं और एक त्वचामें होय बहुत स्रवे (झरे) नहीं, जिसमें पीडा न होय और एकही स्थानमें दो बूंद (फूल) न होय, ऐसा शुक्र कदाचित् अच्छाभी होजाय परन्तु इनसे विपरीत लक्षण दृष्टिके समीप होना, दूसरी त्वचामें होय बहुत स्रवे पीडा होय एक स्थानमें दो बूंद होय यह शुक्र अच्छा नहीं होय॥

करंजबीजवर्ती।

पालाशपुष्पस्वरसैर्बहुशःपरिभाविता।
करंजबीजवर्तिस्तुहन्त्येःपुष्पंव्यपोहति॥

अर्थ-कजेके बीजोको पीसके वत्ती बनावे, उसको पलासके फूलोंके रसकी बहुत भावना देवे, फिर इसको नेनोमे फेरा करे तो नेत्रके फूलेका नाश करे॥

समुद्रफेनादि वर्त्ती।

समुद्रफेनसिंधूत्थशंखदक्षांडवल्कलैः।
शिग्रुबीजयुतैर्वर्तिःशुक्रादीञ्छस्त्रवल्लिखेत्॥

अर्थ-समुद्रफेन, सैंधानिमक, शख, मुरगेके अडकी जरदी और सहिजनके बीज इनकी बत्ती बनायके शुक्रादिकोंपर फेरे तो यह शस्त्रके समान शुक्रादिकोंका लेखन करे॥

चंद्रोदयवर्ती।

रसांजनंसशैलेयंकुंकुमंसमनःशिला। शंख सश्वेतमरिचंशर्करा चैवसप्तमम्॥ एषाचंद्रोदयानामवर्तिर्वैदेहनिर्मिता। हन्यात्पिल्लंचकंडूंचशुक्रंसतिमिरार्बुदम्॥

अर्थ-रसोत, शिलाजीत, केशर, मनसिल, शख, सपेद मिरच और मिश्री इन सबको एकत्र घोटके बत्ती बनावे यह 'चंद्रोदयवर्त्ती' विदेहराजाने निर्माण करी है। यह पिल्ल, कडू, शुक्र, तिमिर ओर अर्बुद इनको नाश करे॥

अव्रणशुक्र लक्षण।

स्यंदात्मकंकृष्णगतंसचोपंशंखेन्दुकुंदप्रतिमावभासम्।
वैहायसाभ्रप्रतनुप्रकाशमथाव्रणंसाध्यतमंवदंति॥

अर्थ-अभिष्यदसे उत्पन्न होकर नेत्रोंके काले भागमे चोष ( कहिये सींग तुमडीकी पीडा ) युक्त, शख चन्द कुन्दपुष्प इनके समान सफेद आकाशके समान पतला ऐसा जो व्रणरहित शुक्र होय, उसको सुखसाध्य कहते है॥

अव्रणशुक्रके असाध्यलक्षण।

गंभीरजातंबहलंचशुक्रंचिरोत्थितंवापिवदंतिकृच्छ्रम्।

अर्थ-जो शुक्र गभीर हो अर्थात् दो तीन त्वचाके भीतर हुआ हो तथा मोटा हो उसको कृच्छ्रसाध्य कहते है॥

तथा असाध्यलक्षण।

विच्छिन्नमध्यंपिशितावृतंवाचलंशिरासूक्ष्ममदृष्टिकृच्च।
द्वित्वग्गतंलोहितमंततश्वशिरोत्थितंचापिविवर्जनीयम्॥

अर्थ-जो शुक्रके बीचका मांस गिर जाय, इसीसे शुक्रके स्थानमें गढेला हो जाय, अथवा इसके विपरीत कहिये पिशितावृत (अर्थात् उसके चारों ओर मांस होय) चंचल कहिये एक ठिकाने न रहे,शिराकरके व्याप्त हो,बारीक होगया हो दृष्टिनाश करनेवाला ( यह दृढः समीपे न भवेत् ) इसका उलटा है, दो पटल कहिये परदोंके भीतर भया हो चारों ओरसे लाल हो और बीचमें सफेद बहुत दिनका शुक्र हो ऐसेको वैद्य त्यागदे॥

प्रकारांतर।

उष्णाश्रुपातःपिडिकाचनेत्रेयस्मिन्भवेन्मुद्गनिभंचशुक्रम्।
तदाप्यसाध्यंप्रवदंतिकेचिदन्यच्चयत्तित्तिरिपक्षतुल्यम्॥

अर्थ-जिसके नेत्रोंसे गरम अश्रुपात ( आंसू ) गिरकर पिडिका उत्पन्न होवे ( दो पटलमें शुक्र जानेसे ये लक्षण होतेहैं ) तथा जिसमें मूंगके बराबर शुक्र होवे ऐसा नेत्रका शुक्र असाध्य है और जो तीतरके पंखके समान ( कहिये काले रंगका ) होवे, उसकोभी असाध्य कोई २ कहते हैं॥

शशकादि घृत।

शशकस्यकषायेतुघृतप्रस्थंविपाचयेत्। कल्कंदद्यात्तुसक्षीरं यथोक्तान्कर्षसंमितान्॥ सारिवामधुकंलाक्षाचंदनंनीलमुत्प लम्। बलाचातिबलाचैवमृणालंपत्रकंतथा॥ कार्षिकंसविषा लोध्रंजीवनीयगणान्वितम्। घृतमेतत्प्रयोक्तव्यंपानेनस्येचपूर णे। अजकामर्जुनंकाचंपटलंशुक्रमेवच॥ तथाक्षिरोगान्सक लान्वातपित्तोत्तराञ्जयेत्॥

अर्थ-शशेके मांसके काढेमें ६४ तोले घी डालके उसमें दूध और सारिवा, मुलहटी, लाख, चंदन, नीलाकमल, चिरेटी, अतिबला, कमलकंद, पत्रज, अतीस, लोध और जीवनीयगणकी औषधी इनका एक२ तोले कल्क डालके पचावे, जब सिद्ध हो जावे तब खानेको देय अथवा नस्यार्थ, अथवा नेत्र पूरणार्थ देवे तो अजका, अर्जुन, काच, पटल, शुक्र और पित्ताधिक संपूर्ण नेत्र रोगोंको नाश करे॥

लामज्जकाद्यंजन।

लामज्जकोत्पलसितासारिवाचंदनद्वयैः । कार्पिकैःसारिवाप्रस्थंक्वाथयेत्सलिलाढके ॥ पादशेषंपरिस्राव्यपचेदादर्विलेपनात्। भाजनेलोहशैलेवाप्रातस्तत्सायमंजनम् ॥ प्रधानमेतच्छुक्रंव्रणशुक्रंशमनयेत् ॥

अर्थ-नेत्रवाला, कमल, मिश्री, सारिवा, चंदन, रक्तचंदन ये प्रत्येक तोले २ ले तथा सपेदसारिवा (गौरीसर) ६४ तोले ले १०२४ तोले जलमें डालके औंटावे जब चतुर्थांश काढा रहे तब उतारके छान लेवे, फिर इसको औंटावे जब कलछीसे चिपटने लगे तब उतारके लोहेके पात्रमें अथवा पत्थरके वासनमें भरके धर रखे, इसका सायंकालमें अंजन करे तो शुक्र और व्रणशुक्र इनको नाश करनेमें परमोत्तम है ॥

श्यामामूलकषाय।

श्यामामूलकषायंवामधुनाव्रणशुक्रिणाम् ॥

अर्थ-सारिवाकी जडका काढा सहत डालके व्रणशुक्रपर देवे ॥

चंदनादिवर्ती।

चंदनंगैरिकंलाक्षामालतीकलिकान्विता।
व्रणशुक्रहरीवर्तिःशोणितस्यप्रसादनी ॥

अर्थ-चंदन, गेरू, लाख, चमेलीकी कली इनको पीसके बत्तीबनावे तो व्रणशुक्रका नाश करे तथा रुधिरको स्वच्छ करे ॥

सव्रणशुक्रप्रतीकार।

व्रणाशुक्रप्रशांत्यर्थंपडंगंगुग्गुलुंपचेत्।
शिरसोवाहरेद्रक्तंजलौकाभिश्चलोचनात् ॥

अर्थ-व्रणशुक्र नाश विषयमें षडंगगूगल देवे, तथा मस्तकका और नेत्रोंका जोंख लगायके रुधिर निकालना चाहिये ॥

सैंधवादि घृत।

ससैंधवंत्रिवृत्क्काथेत्रिवारंपाचयेद्घृतम्।
पित्वासर्वेषुशुक्रेषुशीघ्रंकुर्याच्छिराव्यधम् ॥

अर्थ-संपूर्ण शुक्र रोगपर निशोथके काढेमें सैंधानिमक डालके तीनवार घी पचावे, इस घीको पीतेही फस्त खोले ॥

यष्ट्याह्वादि आश्चोतन।

यष्ट्याह्वदार्व्युत्पलपद्मलाक्षाप्रपौंडरीकंनलदांबुनाच।
आश्चोतनंस्त्रीपयसाविपक्कंनिहंतितत्सव्रणदाहशुक्रम्॥

अर्थ-मुलहटी, दारुहलदी, नीलाकमल, कमल, लाख, पुंडरीकवृक्ष और जटामांसी, नेत्रवाला इनका काढा करके स्त्रीका दूध डालके औटावे और इसकी बूंद नेत्रमें डाले तो व्रणशुक्र और दाह इनको नाश करे॥

लोहादि गुग्गुल।

अयःसयष्टीत्रिफलाकणानांचूर्णानितुल्यानिपुरेणनित्यम्।
सर्पिर्मधुभ्यांसहभक्षितानिसर्वाणिशुक्राणिनिहंतिशीघ्रम्॥

अर्थ-लोहभस्म, मुलहटी, हरड, बहेडा, आँवला और पीपल इनका समान भाग चूर्ण करके एकत्र करे, तथा सब चूर्णके समान गूगल डालके एकत्र करे, इसको सहत और घीडालके भक्षण करे तो नेत्ररोग संबंधी सर्व शुक्रोंको नाश करे॥

पटोलादि घृत।

पटोलंकटुकादार्वीनिंबवासाफलत्रिकम्। दुरालभांपर्पटकंत्रा
यंतींचपलोन्मिताम्॥प्रस्थमामलकानांचक्काथयेत्तुल्वणेंभसि॥
तेनपादावशेषेणघृतप्रस्थंविपाचयेत्॥ कल्कैर्भूनिंबकुटजमु
स्तयष्ट्याह्वचंदनैः। सपिप्पलीकैस्तत्सिद्धंचक्षुष्यंशुक्रयोजि
तम्॥ नाशाकर्णाक्षिवर्त्मत्वङ्मुखरोगव्रणापहम्। कामलाज्व
रवीसर्पगंडमालापहंपरम्॥

अर्थ-पटोलपत्र, कुटकी, दारुहलदी, नीम, अडूसा, त्रिफला, धमासा, पित्तपापडा और त्रायमाण ये प्रत्येक ४ तोले लेवे, आंवलोंका रस ६४ तोले और जल १०२४ तोले, घी ६४ तोले, चिरायता, कुडाकी छाल, नागरमोथा मुलहटी, चंदन और पीपल, इनका एक २ तोले कल्क डालके घृत सिद्ध करे, इसको शुक्ररोगपर देवे तो नेत्रोंको हित होय है,तथा नाक, कान, नेत्रकेपलक नेत्रकी त्वचा, मुखरोग, व्रण, कामला ज्वर, विसर्प, गंडमाला इन सबको नाशकरे॥

वटक्षीरादिअंजन।

वटक्षीरेणसंयुक्तंमुख्यंकर्पूरजंरजः।

क्षिप्रमंजनतोहंतिकुसुमंतद्द्विमासिकम् ॥

अर्थ-घडके दूधमें कपूरको डालके खरल करे और इसका अंजन करे तो नेत्रोंसे दो महीनेका फूला कटकर गिरजावे ॥

पिप्पल्यंजन ।

संघृष्यपिप्पलीचूर्णंसफेनंकांस्यभाजने ।
सक्षौद्रंसैंधवोपेतमंजनंशुक्रनाशनम् ॥

अर्थ-पीपल, समुद्रफेन और सैंधानिमक इनका चूर्ण और सहत इनको कांसेके पात्रमें डालके खरल करे, फिर इसका नेत्रोंमें अंजन करे तो शुक्र रोगका नाश करे ॥

अंजनचतुष्टय ।

ताप्यंमधुकसारोवाबीजंचाक्षस्यसैंधवम् ।
मधुनांजनयोगास्युश्चत्वारःशुक्रनाशनः ॥

अर्थ-सुवर्णमाक्षिक, महुआकासार, वहेडा, किंवा सेंधानिमक इनको सहतमें घिसके अंजन करे ये चार योग नेत्रशुक्रको नाश करे ॥

कुक्कुटाद्यंजन ।

कुक्कुटांडकपालानिशंखकाचोत्थचंदनम् ।
सैंधवार्धांशसंयुक्तमंजनंशुक्रलेखनम् ॥

अर्थ-मुरगेके अंडेका छिलका, शंख, कचिया निमक, चंदन ये समान भाग तथा सैंधानिमक आधा भाग, एकत्र खरल करके अंजन करे तो शुक्र रोगका लेखन करे ॥

जात्यादि आश्चोतन ।

जात्याःप्रवालंमधुकंचसर्पिर्भुष्णंसुखोष्णांबुसुशीलितंच ।
आश्चोतनंशुक्रहरंप्रदिष्टंशुक्रापहंस्त्रीपयसामहार्हम् ॥

अर्थ-चमेलीके पत्ते, मुलहटी इनको घीमें भून गरम जलमें अथवा स्त्रीके दूधसे पीसके नेत्रोंमें बूंद छोडे तो शुक्रनाश करे ॥

धात्रीफलादिसेचन ।

धात्रीफलंनिंबकपित्थपत्रंपथ्याह्वलोध्रंखदिरंतिलांश्च ।
क्वाथःसुशीतोनयनेभिषिक्तःसर्वप्रकारंविनिहंतिशुक्रम् ॥

अर्थ-आँवला, नींव और कैथ इनके पत्ते, मुलहटी, लोध, खैरकी छाल और तिल इनके काढेको शीतल करके नेत्रोंमें डाले तो अनेक प्रकारके नेत्र शुक्रको नाश करे, इसमें संदेह नहीं है ॥

अक्षिपाकात्यय।

श्वेतःसमाक्रामतिसर्वतोहिदोषेणयस्यासितमंडलंतु।
तमक्षिपाकात्ययमक्षिपाकंसर्वात्मकंवर्जयितव्यमाहुः॥

अर्थ-नेत्रके कृष्णभागमें दोषोंके योगसे चारों ओर सफेद (शुक्र) फैल जावै यह सन्निपातजन्य अक्षिपाकात्यय नामक रोग त्याज्य है ऐसे कहा है ॥

शुक्लरोगचिकित्सा।

अस्तार्यमाणंस्नाय्वर्मतथैवामांधिमांसकम् । लोहितार्मसशुक्लार्मकृष्णप्रान्तानिवेदयेत् ॥ अर्मवाच्यंदधिनिभंनीलरक्तमथापिवा । धूसरंतनुयच्चाशुशुक्रवत्समुपाचरेत् ॥

अर्थ-काली पुतलीपर फैलनेवाले, स्नाय्वर्म, मांसार्म, लोहितार्म, शुक्लार्म, दध्यर्म, नीलार्म, रक्तार्म, धूसरार्म, इन सबपर शुक्रके समान उपचार करे ॥

कृष्णादि लेप।

कृष्णालोहरजस्ताम्रशंखविद्रुमसिंधुजैः। समुद्रफेनकासीसस्रोतोजदधिमस्तुभिः। लेखनेवाकृतेतस्यपरंधारणमिष्यते॥

अर्थ-पीपल, लोहभस्म, ताम्रभस्म, शंख, मूंगा, सैंधानिमक, समुद्रफेन, हीराकसीस, सुरमा इनको दहीके जलमें खरलकर लेखन करे बिना धारण करे यह उत्तम है ॥

पिप्पल्यादि गुटिका।

पिप्पलीत्रिफलालाक्षालोहचूर्णससैंधवम् । भृंगराजरसेपिष्टंगुटिकांजनमिष्यते ॥ अर्मसतिमिरंकाचंकंडूंशुक्रमथार्जुनम्। आजकांनेत्ररोगांश्चहन्यान्निरवशेषतः॥

अर्थ-पीपल, हरड, बहेडा आँवला, लाख, लोहभस्म और सैंधानिमक इनको भाँगरेके रसमें खरल करके गोली बनावे, इसका अंजन करनेसे, अर्म, तिमिर, काच, खुजली, शुक, अर्जुन, अजकाजात और नेत्ररोग इनको निःशेष नाश करे ॥

कृष्णादि तैल।

कृष्णाविडंगमधुयष्टिकसिंधुजन्मविश्वौषधैःपयसिसिद्धमिदंछ

गल्याः । तैलंनृणांतिमिरशुक्रशिरोक्षिवर्त्मपाकात्ययाञ्जय तिनस्यविधौप्रयुक्तम् ॥

अर्थ–पीपल, वायविडंग, मुलहटी, सेंधानिमक और सोंठ इनके काढेमें बकरीका दूध और तेल डालके पचावे, इसकी नस्य करनेसे तिमिर, शुक्र और मस्तकरोग, नेत्रकर्मरोग, अक्षिपाक और दृष्टिनाश इनको नाश करे ॥

अक्षिपाकात्यय चिकित्सा ।

एर्वारुपुंडरीकंचगवांक्षीरावशेषितम् ।
रागाश्रुवेदनांहन्यादक्षिपाकात्ययंतथा ॥

अर्थ–खीराककडी, ईख इनके रसको और दूधको एकत्रकर औटावे जब केवल दूध मात्र शेष रहे तब शीतलकर नेत्रमें डाले, तो नेत्रोंकी लाली, दर्द, नेत्रपीडा और दृष्टिनाश इनको नाश करे ॥

अजकाजात ।

अजापुरीषप्रतिमोरुजावान्सलोहितोलोहितपिच्छिलाश्रुः ।
विगृह्यकृष्णंप्रचयोऽभ्युपैतितत्राजकाजातमितिव्यवस्येत् ॥

अर्थ–काले भागमें बकरीके शुष्क विष्ठाके समान दूखनेवाला लाल हो, और गाढा कुछ कालेसे आँसू बहैं, उसको अजकाजात ऐसे जानना चाहिये ॥

अजकाजातमें साध्यासाध्य ।

मूर्धाक्षिकर्णभ्रूगंडशंखचर्माश्रिताजका ॥ जायतेव्यथतेनेत्रंम थ्यमानमिवांतरा । उष्णमश्रुस्रवत्यक्षिदूयतेक्लेद्यतेभृशम् ॥ असाध्यरोगसंभूतांदृष्टिजांचविवर्जयेत् । स्वयंप्रवृद्धांकठिनां चिरकालोत्थितामपि ॥

अर्थ–मस्तक, नेत्र, कर्ण, भ्रू, गाल, ललाट और चर्म इनके आश्रयसे अजका रोग उत्पन्न होता है उससे नेत्रमें बहुत पीडा होती है नेत्रसे गरम पाणी गिरताहै । इसमें असाध्य रोगोंसे उत्पन्न होनेवाली, दृष्टिमें स्वयं उत्पन्न होनेवाली और बहुत दिनवाली अजका असाध्य जानना ॥

अजकाचिकित्साक्रम ।

साध्यरोगसमुत्पन्नांकृष्णाजांत्वजकांजयेत् । अजकायांशिरां

१ अजकाजातका भेद ( विदेह ) दूसरा कहता है । यथा–कृष्णैकदेशोभिरोधुक [illegible] । हर्ष पिच्छिलस्रा[illegible] सा ॥

मुत्कात्रिवृच्चूर्णैर्विरेचयेत् ॥ घृतंवातहरैःसिद्धमजकायांप्रयोज येत् ॥ सेकपानेतथाभ्यंगेभोज्येदृष्टिविदांवरः ॥

अर्थ-साध्यरोगमें उत्पन्न हुआ अथवा कृष्णगतमें प्रगट ऐसा अजकाको औषध देवे अजका व्याधिपर प्रथम शिरावेध करके फिर निशोथके चूर्णसे दस्त करावे और वातनाशक औषधोंसे सिद्धकरा हुआ ये घृतका सेचन,प्राशन और अभ्यंग इत्यादि करे ॥

वल्लूरमांसपुटपाक।

पक्ववटपत्रपुटकेविधायमांसंचवल्लककर्कटकात् ।
पुटवद्विदह्यवद्धात्तद्रससेकोजयेदजकाम् ॥

अर्थ-केकडेके मांसको वडके पके हुए पत्तोंमें बांधके पुटपाककी रीतिसे पककर इसका रस निकालके नेत्रोंमें डाले तो अजकाजातको नाशकरे ॥

गोस्थ्यादि-पूरण।

गवामस्थित्वचंकांस्येविनिर्घृष्यसुखांबुना ।
पूरयेदक्षितेनाशुप्रशाम्येदजकामयः ॥

अर्थ-गौकी हड्डी और चर्म कांसेके पात्रमें शीतल जलमें घिसके इस जलसे नेत्रोंको भरके निकालडाले तो अजक व्याधिका नाश होय ॥

शंबूकरसाश्चोतन।

अंगारपक्वशंबूकरसेनाश्चोतनांजनम् ।
कर्पूरचूर्णयुक्तेनशाम्यतेत्वजकामयः ॥

अर्थ-छोटे शंखोंको अंगारपर भूनके इसका रस नेत्रोंमें निचोडे अथवा कपूरके चूर्णको पीस इसका अंजन करे तो अजक रोग शांति होवे ॥

सैंधवादि पूरण।

सैंधवंवाजिपादंचगोरोचनसमायुतम् ।
शेलुत्वग्रससंयुक्तंपूरणंचाजकापहम् ॥

अर्थ-सैंधानिमक, घोडेका खुर, गोरोचन इन को छालके रसमें औटा-यके इसको नेत्रोंमें डाले तो अजकाका नाश करे ॥

प्रथमपटलगत दोषोंके लक्षण।

प्रथमेपटलेयस्यदोषोदृष्टिव्यवस्थितः ।
अव्यक्तानिचरूपाणिकदाचिदथपश्यति ॥

अर्थ–प्रथम पटलमें दोष स्थित होनेसे वह पुरुष अव्यक्तरूप ( घटपटादि पदार्थ ) देखे। दृष्टिका प्रमाण सुश्रुतमें कहा है ॥

द्वितीयपटलस्थित दोषलक्षण।

दृष्टिर्भृशंविह्वलतिद्वितीयंपटलंगते। मक्षिकामशकान्केशान् जालकानिचपश्यति ॥ मंडलानिपताकाश्चमरीचीन्कुंडलानि च। परिप्लवांश्चविविधान्वर्षमभ्रंतमांसिच ॥ दूरस्थानिचरूपा णिमन्यतेचसमीपतः। समीपस्थानिदूरेचदृष्टेर्गोचरविभ्रमात्। यत्नवानपिचात्यर्थंसूचीपाशंनपश्यति ॥

अर्थ–दूसरे पटलमें दोषके जानेसे दृष्टि विह्वल होजाय, ( अर्थात् पदार्थोंके देखनेमें असमर्थ होय ) उसी प्रकार नेत्रोंके आगे मक्खी मच्छर बाल जाली मंडल पताका किरण कुण्डल आदि अनेक प्रकारके जलके समूह वर्षा मेघ ( बादल ) अंधकार ये नहीं दीखे ये दृष्टि विह्वल होनेसे होते हैं और विषय-भ्रांतिसे दूरकी वस्तु समीप दीखे और समीपकी दूर दीखे और अनेक यत्न करनेसेभी सुईकी छिद्र न दीखें ॥

तृतीयपटल गतलक्षण।

ऊर्ध्वंपश्यतिनाधस्तात्तृतीयंपटलंगते। महांत्यपिचरूपाणिच्छा दितानीवचांबरैः॥कर्णनासाक्षिहीनानिविकृतानिचपश्यति। यथादोषंचरज्येतदृष्टिर्दोषेबलीयसि ॥ अधस्थेतुसमीपस्थं दूरस्थंचोपरिस्थिते।पार्श्वस्थितेपुनर्दोषेपार्श्वस्थंनैवपश्यति ॥ समंततःस्थितेदोषेसंकुलानीवपश्यति। दृष्टिमध्यस्थितेदोषे महद्ध्रस्वंचपश्यति॥द्विधास्थितेद्विधापश्येद्बहुधावानवस्थिते। दोषेदृष्टिस्थितेतिर्यगेकंवैमन्यतेद्विधा ॥

अर्थ–तीसरे पटलमें दोष जानेसे ऊपरकी वस्तु दीखे नीचेकी वस्तु नहीं दीखे, जो वस्तु बडी और भव्य होवे वह वस्त्रसे ढकीसी दीखे, कान नाक और नेत्र इनकरके रहित पुरुषोंको देखे, टेढे बाँके दीखे और जिस वातादि दोषका रुधिर मांस मेदादिकोंके सहाय होनेसे उनमें जो दोष बलवान् होय उसका जैसा रूप (रंग) होवे उसीप्रकारका दीखे अर्थात् जिस जिस दोषका जैसा वर्ण वैसा दीखे दोष नीचे स्थित होय तो समीपस्थ वस्तु नहीं दीखे और ऊपर दोष स्थित होय तो दूरकी वस्तु न दीखे और दोष पार्श्व पसवाडे

में स्थित होनेसे पसवाडेकी वस्तु नहीं दीखे और दोष दृष्टिमें सर्वत्र स्थित होवे तो उस पुरुषको सब चीज मिलीसी दीखे दृष्टिके मध्यमें दोष जानेसे बडी वस्तु छोटी दीखे, दो ठिकाने दोष रहनेसे एक वस्तुकी दो दीखे और दोष अव्यवस्थित (अर्थात् एकही स्थानमें स्थित न होनेसे एक वस्तुके दो टुकडेसे दिखलाई देवें, दृष्टिपात दोष तिरछे स्थित होनेसे एक वस्तुके दो टुकडे दिख लाई देवें, यह स्वरूपोंका दीखना तीसरे ( पटल ) से प्रारंभ होता है, सो विदेहने लिखा भी है ॥

चतुर्थपटलगततिमिरलक्षण ।

तिमिराख्यःसवैरोगश्चतुर्थपटलंगतः । रुणद्धिसर्वतोदृष्टिंलिंग नाशमतःपरम् ॥ अस्मिन्नपितमोभूतेनातिरूढेमहागदे । चंद्रा दित्यौसनक्षत्रावंतरिक्षेचविद्युतः ॥ निर्मलानिचतेजांसिभ्राजि ष्णूनिचपश्यति ॥

अर्थ—वह तिमिर रोग चौथे पटल ( परदे ) में पहुँचनेसे दृष्टिको चारों ओरसे रोक दे, इसको कोई आचारी लिंग नाश कहते हैं और कोई तिमिर कहते हैं यह अंधकारमय रोग अति बढजाय तब उस मनुष्यको आकाशमें चंद्र, सूर्य, नक्षत्र, बिजली और निर्मल तेज भी यथार्थ नहीं दीखे, तेजके पुंजसे दीखे लौकिकमें इस रोगको नजला कहते हैं लिंगनाशकी निरुक्ति 'लिंग्यते ज्ञायते इत्यनेनेति, 'लिंगमिन्द्रियशक्तिस्तस्य नाशो यस्मिन्निति लिंगनाशः' अर्थात् जिस करके जाने सो कहिये लिंग ( इंद्री ) उसका नाश जिसमें होय उसको लिंगनाश कहते हैं, और इसी रोगको लौकिकमें मोतिया बिंदु भी कहते हैं॥

काचदोषकी दूसरी संज्ञा ।

सएवलिंगनाशस्तुनीलिकाकाचसंज्ञितः ॥

अर्थ—तीसरे पटलगत कांच ( मोतियाबिन्दु ) की उपेक्षा करनेसे वही फिर चौथे पटलमें पहुँचता है, तब उसे लिंगनाश और नीलिका कहते हैं यह रोग असाध्य है सो निमिआचारी लिखते हैं परंतु गदाधर आचारी कहते हैं विशेष काचको नीलकाकाच कहते हैं ॥

काचोपक्रम ।

काचेरक्तंजलौकाभिर्हृत्वापूर्वोक्तमाचरेत् । शाणार्वमारिचंद्रो

१ यथार्थं रूपतो दृष्टिर्दोषे त्रिपटलस्थिते । चतुर्थं पटलं प्राप्य मण्डलं त्यजतेनुतेः ॥ इति ।

२ काचस्त्वेषरिजयो यस्तृतीयपटलस्थितः । चतुर्थपटले प्राप्तोलिंगनाशः स उच्यते ॥

चपिप्पल्यार्णवफेनयोः ॥ शाणार्धसैंधवाच्छाणंनवसौवीरकां जनात् । पिष्टंसूक्ष्मंशिलायांचचूर्णांजनमिमंशुभम् ॥ कंडू काचकफार्तानांमलानांचविशोधनम् ॥

अर्थ–काचबिंदु होनेसे जोंख लगायके रुधिर निकाले, तथा प्रथम कही हुई सब चिकित्सा करे और मिरच पाव तोला, पीपल आधा तोला, समुद्र फेन आधा तोला, सैंधानिमक पाव तोला, तथा २। तोले मसूर इन सबको एकत्र कर बारीक खरल करे इसको चूर्णांजन कहते हैं यह खुजली, कांच, कफ और मल इनका नाश करे ॥

मेपशृंगादि और शिलादि अंजन।

समेपशृंगांजनभागसंमितः शंखांजनंकाचमलंव्यपोहति । शि लासैंधवकासीसशंखव्योपरसांजनैः ॥ सक्षौद्रैःकाचशुक्रार्मतिं मिरघ्नोरसक्रिया ॥

अर्थ–मेढासिंगी, सुरमा और शंख इनके अंजन काचमलका नाश करे और मनसिल, सैंधानिमक, हिराकसीस, शंख, सोंठ, मिरच, पीपल और रसौत, इनका सहतसे अंजन करे, वह काँच, शुक्र, अर्म और तिमिर इनको नाश करे ॥

दोषरूपदर्शन।

तत्रवातेनरूपाणिभ्रमंतीवहिपश्यति । आविलान्यरुणाभानि व्याविद्धानीवमानवः ॥ पित्तेनादित्यखद्योतशक्रचापताडित्ग णान् । नृत्यंतश्चैवशिखिनःसर्वंनीलंचपश्यति । कफेनपश्ये द्रूपाणिस्निग्धानिचसितानिच ॥ सलिलप्लावितानीवपरिजा ड्यानिमानवः । पश्येद्रक्तेनरक्तानितमांसिविविधानिच॥सासि तान्यथकृष्णानिपीतान्यपिचमानवः । सन्निपातेनचित्राणिवि प्लुतानिचपश्यति ॥ बहुधाचद्विधावापिसर्वाण्येवसमंततः । ही नांगान्यधिकांगानिज्योतींष्यपिचपश्यति ॥

अर्थ–वादीसे रोगीको मलिन, कुछ, लाल तिरछी और भ्रमती ऐसी वस्तु दीखे, पित्तसे सूर्य, खद्योत, ( पटबीजना ) इन्द्रधनुष, बिजली इनको और नाचने वाले मोर तथा सर्व वस्तु नीली दीखे कफसे चिकनी औ

सफेद तथा पानीमें डुबोई हुई निकालनेके समान और भारी ऐसा रूप दीखे, रुधिरसे लाल और अनेक प्रकारका अंधकार, तथा किंचित् सफेद, काली और पीली ऐसी वस्तु दीखे सन्निपातसे अनेक प्रकारके विपरीत ( अर्थात् एककी अनेक दो अथवा अनेक प्रकारके रूप दीखें ) हीन अंगके अथवा अधिक अंगके रूप रोगी देखे और ज्योतिस्वरूपसे सब पदार्थ दीखें ॥

पित्तजन्य परिम्लायिसंज्ञक दूसरा तिमिर।

पित्तंकुर्यात्परिम्लायिमूर्च्छितंरक्ततेजसा। पीतादिशस्तथोद्द्योतान्नवीनपिसपश्यति। विकीर्यमाणान्खद्योतैर्वृक्षांस्तेजोभिरेवच ॥

अर्थ-रक्तके तेजसे मिश्रित हुये पित्तसे परिम्लाय रोग होय। इसके योगसे रोगीको दिशा, आकाश और सूर्य ये पीले दीखें और सर्वत्र सूर्य जुगेसे दीखे तथा वृक्ष भी तेजस्वरूपसे दीखें, परिम्लायि पित्तको नील कहते हैं सो सात्यकिने लिखा है इस रोगको कोई आचार्य रक्तपित्तसे होता है ऐसे कहते हैं सो भी लिखा है ॥

सामान्य अंजन।

अथसंपक्वदोषस्यप्राप्तमंजनमाचरेत्।
अंजनंक्रियतेयेनतद्द्रव्यंचांजनंमतम् ॥

अर्थ-दोष पक होनेसे प्राप्त कालमें अंजन करे, यह जिस औषधसे करा जाय है उस औषधको अंजन कहते हैं ॥

अंजनप्रकार।

गुटिकारसचूर्णानित्रिविधान्यंजनानितु। स्नेहनंरोपणंचापिलेखनंतत्रिधामतम्। कुर्याच्छलाकयांगुल्याहीनानिचयथोत्तरम् ॥

अर्थ-वो अंजन, गुटिका, रस और चूर्ण ऐसे तीन प्रकारका है, फिर वह प्रत्येक स्नेहन रोपण और लेखन ऐसे तीन प्रकारके हे उसको शलाकासे अथवा अंगुलीसे करे इनमें अंगुलीसे अंजन करना हीन गुण है ॥

स्नेहन, रोपण लेखनका स्वरूप।

मधुरंस्नेहसंपन्नमंजनंस्नेहनंमतम्। कषायतिक्तरसयुक्सस्नेहंरोपणंस्मृतम्। अंजनंक्षारतीक्ष्णाम्लरसैर्लेखनमुच्यते ॥

१ प्रायस्तु विज्ञेया नीला पित्तसमुद्भवाइति ॥ २ लिख्याथि परिम्लायि पित्तरक्तेन संयुतम् ॥ ऐनपीता दिश पश्येदुद्यन्तमिव भास्करम् इति ॥

अर्थ-तिनमें जो मधुर और स्नेहयुक्त है उसको स्नेहन कहते हैं तथा कषेला, कडुआ इन रसों करके युक्त तथा सस्नेहको रोपण और क्षार, तीक्ष्ण मरीचादि और अम्लरस इन करके युक्त है उसको लेखन कहतेहैं ॥

वातजन्यतिमिर चिकित्सा ।

स्निग्धानिनस्यांजनशोधनानिपाकाःपुटानामथतर्पणंच ।
घृतस्यपानान्यथवस्तिकर्मकुर्यादभीक्ष्णंतिमिरेनिलोत्थे ॥

अर्थ-वादीसे उत्पन्न तिमिर रोगमें स्निग्ध ऐसी नस्य, अंजन और रेचन, पुटपाक, अपतर्पण, घृतपान और वस्तिकर्म ये क्रिया करे ॥

दशमूलादि घृत ।

दशमूलादिनापक्वंघृतंदुग्धंचतुर्गुणम् ।
त्रिफलाकल्कसंयुक्तंतिमिरेवातजेपिवेत् ॥

अर्थ-दशमूलादिकोंसे सिद्ध करे हुये घृतमें चौगुना दूध और त्रिफलेक कल्क डालके देवे तो वादीकी तिमिरका नाश करे ॥

रास्नादि घृत ।

रास्नाफलत्रयक्काथेदशमूलरसेशृतम् ।
कल्केनजीवनीयानांघृतंतिमिरनाशनम् ॥

अर्थ-रास्ना, हरड, आँवला, इनका काढा, दशमूलोंका रस, जीवनीय गणोंका कल्क इनमें सिद्ध करा हुआ घृत तिमिरका नाश करे ॥

दशमूलादि घृत ।

वातिकेतिमिरेपंचदशमूलरसेघृतम् ।
त्रिवृच्चूर्णसमायुक्तंविरेकार्थंप्रयोजयेत् ॥

अर्थ-वातिक तिमिरपर दशमूलके रसमें घृत तयार करके उसमें निसोथका चूर्ण डालके रेचनार्थ देवे ॥

त्रिफलादि विरेचन ।

त्रिफलादशमूलानांनिर्यूहंदुग्धमिश्रितम् ।
गंधर्वतैलसंयुक्तंप्रयुंजीतविरेचनम् ॥

अर्थ-त्रिफला और दशमूल इनके काढेमें दूध और अंडीका तेल डालके रेचनार्थ देवे ॥

पित्तजतिमिरचिकित्सा।

शीतांजनाश्चोतनतर्पणैश्चनस्यैर्विरेकैर्मधुभिर्घृतैश्च।
तिक्तप्रधानैस्तिमिरंनिहन्यात्पित्तात्मकंशोणितमोक्षणैश्च॥

अर्थ-पित्तात्मक तिमिर रोग होनेसे शीत अंजन, आश्चोतन, अपतर्पण, नस्य, सहत और घृत, विरेचन ये कटुरस प्रधान ऐसा देवे और रुधिर निकाले॥

प्रकारांतर।

तिमिरेपित्तजंसर्पिर्जीवनीयवराशृतम्। पाययित्वाशिरांविध्या
त्सितैलाकुंभसैंधवैः। चूर्णैर्माक्षिकसंयुक्तैरेचनंकारयेन्नरः॥

अर्थ-पित्तात्मक तिमिर रोग होनेसे जीवनीयगण और त्रिफला, इनका काढा देकर फिर शिरावेध करे और मिश्री, इलायची, निसोथ और सैंधा-निमक, इनका चूर्ण सहतसे देकर रेचन करे॥

बलादि घृत।

बलाशतावरीवीरासिताशैलेयकैःपचेत्।
त्रिफलासहितंसर्पिस्तिमिरघ्नमनुत्तमम्॥

अर्थ-खिरेटी, शतावर, सफेद, अतीस, शिलाजीत और त्रिफला, इनके काढेमें घृत सिद्ध कर देवे तो यह उत्तम तिमिरनाशक है॥

सारिवादि वर्ती।

सारिवात्रिफलोशीरमुक्ताचंदनपद्मकैः।
पिष्टंवर्तीकृतंहंतिपित्तोत्थंतिमिरंनृणाम्॥

अर्थ-सारिवा, हरड, बहेडा, आँवला, खस, मोती, चंदन और पद्माख, इनकी बत्तीबनायके नेत्रोंमें फेरे तो पित्तजनित तिमिरका नाश करे॥

कफजतिमिरचिकित्सा।

तीक्ष्णानिनस्यांजनशोधनानिपाको निपाकःपुटपाकतर्पणम्।
घृतानिवासात्रिफलापटोलसंज्ञानिकुर्यात्तिमिरेकफोत्थे॥

अर्थ-कफसे तिमिर रोग होनेसे तीक्ष्णनस्य, अंजन, शोधन, पुटपाक, अपतर्पण और वासाघृत, त्रिफलादिघृत और पटोलादिघृत ये औषध देवे॥

प्रकारांतर।

कफोद्भवेवराव्योषशृतेकाथेशृतंहविः।
पाययित्वाशिरांविध्येद्रेचनंतिमिरेभिषक्॥

अर्थ-कफात्मक तिमिर रोगपर त्रिफला, चव्य, इनके काढेमें घृत सिद्ध करके पीवे, तथा शिरावेध करे और रेचन देवे ॥

यूथ्यादि विरेचन।

यूथीपथ्याकणाशुंठीकुसुंभस्यांबुनिर्झरः।
गोमूत्रकथिताशुंठीत्रिवृत्तिसिद्धांविरेचनम् ॥

अर्थ-जुही, हरड, पीपल, सोंठ, कसूम, इनको लेकर झरनेके जलमें डालके काढा करे, जब सिद्ध हो जावे तव सोंठ और निसोथ इनका चूर्ण डालके रेचनार्थ देवे ॥

कफतिमिरपर नस्य और अंजन।

नस्यंमरिचयष्ट्याह्वविडंगामरदारुभिः। नेपालरुत्रिफलाशंख
कांताव्योपंचपेपिताः। वर्तिकृत्वावलांसोत्थमजनंतिमिरापहम्॥

अर्थ-मिरच, मुलहटी, वायविडंग, देवदारु, इनके कल्कसे नस्य देवे और ताम्र, त्रिफला, सीप फूलप्रियंगू और सोंठ, मिरच, पीपल, इन सबको एकत्रकर पीस डाले, फिर इसकी वत्ती वनावे, इसको नेत्रोंमें फेरे तो तिमिरनाश होय ॥

संनिपाततिमिरचिकित्सा।

संसर्गेसन्निपातेचयथादोपोदयक्रिया।
धात्रीरसांजनक्षौद्रसर्पिर्भिस्तुरसक्रिया॥

अर्थ-द्वंद्वज और सन्निपात इनसे नेत्ररोग होनेसे जैसा दोप दीखे, उसीके अनुसार औषध करे और आँवला, रसोत, इनसे रस क्रियाकरे तो वातपित्त, नेत्ररोग तिमिर और पटल इनको नाशकरे ॥

सर्वजनेत्ररोगपर।

वातपित्तकफसान्निपातजांनेत्रयोर्बहुविधामपिव्यथाम्।
शीघ्रमेवजयतिप्रयोजितःशिग्रुपल्लवरसःसमाक्षिकः॥

अर्थ-सहिजनेके पत्तोंके रसमें सहत डालके नेत्रोंमें गेरे तो,वात,पित्त कफ इनसे उत्पन्न नेत्रकी पीडा दूर होय ॥

वर्णभेदसे लिंगनाशरोग षड्विधत्व।

वक्ष्यामिषड्विधंरागैर्लिंगनाशमतःपरम्। रागोरुणोमारुतजःप्र
दिष्टोम्लायीचनीलश्चतथैवपित्तात्॥ कफाच्छ्वेतःशोणितजः
सरक्तोसमस्तदोपप्रभवोविचित्रः॥

अर्थ–इसके अनंतर राग भेदसे छः प्रकारका लिंगनाश होताहै सो इस प्रकार वातजन्य रंग लाल होय है पित्तसे म्लायी, पीला, नीला, अथवा नीलाही रंग होय कफसे सफेद और रुधिरसे लाल, तथा सब दोषोंसे अनेक प्रकारका रंग होता है ॥

वातिक रोगके विशेषलक्षण।

अरुणंमंडलंदृष्ट्यांस्थूलकाचारुणप्रभम्। परिम्लायिनिरोगे स्यान्म्लायिनीलंचमंडम्॥ दोषक्षयात्कदाचित्स्यात्स्वयंतत्र प्रदर्शनम्॥

अर्थ–परिम्लायि रोगमें दृष्टिके ऊपर मोटा, कांचके समान लाल मण्डल होता है, वह म्लान (लाल पीला) अथवा नीला होता है, उसमें दोष घटनेसे कदाचित् देखनेकी शक्ति होय इस जगह दोष शब्द करके कोई कर्मका ग्रहण करते हैं ॥

दृष्टिमंडलगतरोगलक्षण।

अरुणंमंडलंवाताच्चंचलंपरुषंतथा।पित्तान्मंडलमानीलंकांस्याभंपीतमेवच॥ श्लेष्मणाबहलंस्निग्धंशंखकुंदेंदुपांडुरम्। चलत्पद्मपलाशस्थःशुक्लोबिंदुरिवांभसः ॥ मृद्यमानेचनयनेमंडलंतद्विसर्पति। प्रवालपद्मपत्राभंमंडलंशोणितात्मकम्॥ दृष्टिरागोभवेच्चित्रोलिंगनाशेत्रिदोषजे। यथास्वंदोषलिंगानिसर्वेष्वेवभवंतिहि॥

अर्थ–वादीसे दृष्टिमंडल लाल, चंचल और खरदरा होताहै पित्तसे दृष्टिमंडल किंचित् नीला, तथा कांचके समान पीला होवे कफसे भारी, चिक्ना, शंख, कुंदफूलके समान और चंद्र इनके समान सफेद होय और उसके नेत्रमें हलनेवाला कमल पत्रके ऊपर पानीकी बूंदके समान टेढीतिरछा सफेद बूंद फैलीसी दिखलाईदे रुधिरसे दृष्टिमंडल मूंगाके समान अथवा लाल कमलके समान लाल होवे और त्रिदोषज लिंगनाशमें तरह २ के मंडल होय तथा सर्व दोषोंके लिंग मंडलमें वातादि दोषोंके न्यारे २ लक्षण होय ॥

आगे पीछेकहेहुए दृष्टिरोगोंकी संख्या।

षट्लिंगनाशाःषडिमेचरोगादृष्ट्याश्रयाःषट्चषडेवचस्युः।

अर्थ–पूर्वकहे लिंगनाश रोग छः और आगे विदग्ध दृष्ट्यादि कहेगये वह छः ऐसे सब मिलकर बारह दृष्टिरोग होतेहैं ॥

पित्तविदग्ध दृष्टीके लक्षण।

पित्तेनदुष्टेनगतेनवृद्धिंपीताभवेद्यस्यनरस्यदृष्टिः।
पीतानिरूपानिचतेनपश्येत्सवैनरःपित्तविदग्धदृष्टिः॥

अर्थ-पित्त दुष्ट होकर बढनेसे जिस मनुष्यकी दृष्टि पीली होय, तथा उसके योगसे उस मनुष्यको सर्व पदार्थ पीले रंगके दीखे, उस दृष्टिको पित्तविदग्ध कहते हैं॥

पित्तविदग्ध दृष्टिकी चिकित्सा।

रसांजनघृतक्षौद्रतालीसस्वर्णगैरिकैः।
गोशकृद्रससंयुक्तंपित्तोपहतदृष्टये॥

अर्थ-रसोत, घी, सहत, तालीसपत्र और सुवर्णगेरू, इनको गौके गोवरके रसमें खरलकर इसका पित्त विदग्ध दृष्टीपर अंजन करे॥

काश्मर्यादि अंजन।

काश्मरीपुष्पमधुकदार्वीलोध्ररसांजनैः।
सक्षौद्रमंजनंकुर्यात्पित्तव्याधिप्रशांतये॥

अर्थ-कंभारीके फूल, मुलहटी, लोध और रसोत, इनको पीस सहतसे अंजन करे तो पित्तव्याधिका नाशकरे॥

श्लेष्मविदग्धदृष्टिकी चिकित्सा।

हरेणुमगधाबीजमजायाःशकृतान्वितम्।
सकृद्रसेनांजनंवाश्लेष्मोपहतदृष्टये॥

अर्थ-मटर और पीपलीके बीज इनको, बकरीकी लेंडीके रसमें अथवा गौके गोवरके रसमें खरलकर अंजन करे तो कफसे नष्ट दृष्टीको नाशकरे॥

दिवांधके लक्षण।

प्राप्तेतृतीयंपटलंचदोषेदिवानपश्येन्निशिवीक्षतेसः।
रात्रौसशीतानुगृहीतदृष्टिःपित्ताल्पभावादपितानिपश्येत्॥

अर्थ-तीसरे पटलमें दोषीपित्त जानेसे, दिनमें रोगीको नहीं दीखे, रात्रिमें शीतलताके कारण पित्त कम होनेसे दीखे॥

रात्र्यंध ( रतोंध ) के लक्षण।

मालतीपत्रक्षौद्रंचनिशाद्वयरसांजनैः।
नक्तांध्यमंजनंहन्यात्कृष्णावागोमयान्विता॥

अर्थ-चमेलीके पत्तोंका रस, हलदी, दारुहलदी और रसोत, इनको सहतमें घिसके अंजन करे अथवा गौके गोबरमें पीपल घिसके अंजन करे तो रतोंधका नाशकरे यह सर्वसंग्रहमें लिखा है ॥

दध्नाघृष्टमरीचंवाराञ्यंधांजनमुत्तमम् ॥

अर्थ-मिरचको दहीमें पीसके अंजन करे, यह रात्र्यंधका नाश करे ॥

दिवांध और रात्र्यंधचिकित्सा।

नलिनोत्पलकिंजल्कगैरिकंसशकृद्रसम्।
गुटिकांजनमेतत्स्याद्दिनरात्र्यंधयोर्हितम् ॥

अर्थ-नीले कमलकी केशर और गेरु, इनकी गौके गोबरके रसमें गोली बनावे इसका अंजन करनेसे दिवांध्य और रात्र्यंध इनपर हितकारी होय है ॥

क्षुद्रशंखादिगुटी।

नदीजशंखत्रिकटुन्रसांजनंमनःशिलाद्वेचनिशेगवांशकृत्।
सचंदनेयंगुटिकाशुकृत्वाप्रशस्यतेरात्रिदिनेनपश्यताम् ॥

अर्थ-नदीके छोटे २ शंख, सोंठ, मिरच, पीपल, रसोत, मनसिल, हलदी, दारुहलदी और चंदन इनको गोबरके रसमें पीसको गोली बनाय लेवे, इसका अंजन रात्र्यंध, दिवांध्य इनपर उत्तम है ॥

सूर्यविदग्ध दृष्टीपर।

सूर्यदर्शनदग्धेत्रक्रियांशीतांप्रयोजयेत्।
हेमघृष्टंघृतोपेतमंजनंचोपशस्यते ॥

अर्थ-सूर्यके सन्मुख देखनेसे जिसकी दृष्टि दग्ध होगई अर्थात् दृष्टी मारी गई हो उसकी शीतल क्रिया करे, तथा सहतमें सोनेको घिसके अंजन करना परमोत्तम है ॥

रसांजनादि अंजन।

रसांजनंहरिद्रेद्वेमालतीनिंबपल्लवाः। गोशकृद्रससंयुक्तावटीन क्तांध्यनाशिनी। एतस्याश्चांजनेमात्राप्रोक्तासार्धहरेणुका ॥

अर्थ-रसोत, हलदी, दारुहलदी, चमेलीके फूल और नीमके पत्ते इनको गोबरके रसमें घोटकर गोली बनावे, इसको डेढ मटरके बराबर घिसके अंजन करे तो रतोंधका नाश करे ॥

कणादि अंजन।

कणाछागशकृन्मध्येपक्त्वातद्रसपेपिता।
अजिराद्धंतिनक्तांध्यंतद्वत्सक्षौद्रमूपणम् ॥

अर्थ-पीपलोंको बकरेकी लेंडियोंमें औटावे और उनको बकरेकी लेंडियोंके रसमें खरल करके गोली बनावे और अंजन करे, अथवा सोंठ, मिरच, पीपल, इनको सहतमें पीसके अंजन करे तो शीघ्र रतौंधको नाश करे ॥

करंजादि अंजन।

करंजपद्मकिंजल्कचंदनोत्पलगैरिकैः।
गोशकृद्रससंपिष्टैर्नक्तांध्येहितमंजनम् ॥

अर्थ-करंजी, कमलका पराग, चंदन, कमल और गेरू, इनको गौके गोबरके रसमें खरल करके अंजन करे तो रतौंधवालेको हितकारी होय ॥

रसांजनादि।

रसांजनंशिलादारुजातीपत्ररसोमधु।
नक्तांध्यतांजयेदेतदंजनंसाधुयोजितम् ॥

अर्थ-रसौत, मनसिल, देवदारु इनको चमेलीके पत्तेके रसमें खरलकर उसमें सहत डालके अंजन करे, इसको नेत्रोंमें लगानेसे रतौंधका नाश करे ॥

धूमदर्शीके लक्षण।

शोकज्वरायासशिरोभितापैरभ्याहतायस्यनरस्यदृष्टिः।
धूम्रांस्तथापश्यतिसर्वभावान्सधूमदर्शीतिनरःप्रदिष्टः ॥

अर्थ-शोक, ज्वर, परिश्रम और मस्तकताप इन कारणोंसे पित्त कुपित होकर जिसकी दृष्टिमें विकार होवे, उससे उस मनुष्यको सर्व पदार्थ धूआंके रंगके दीखे, इस रोगको धूमदर्शी वा शोकविदग्धदृष्टि कहते हैं इसमें दिनको धूआंके रंगके पदार्थ दीखे इसका कारण यहहै कि, रात्रिमें पित्तका तेज घटनेसे निर्मल दीखे ॥

ह्रस्वदृष्टिके लक्षण।

योह्रस्वजात्योदिवसेपुकृच्छ्राद्ध्रस्वानिरूपाणिचतेनपश्येत् ॥

अर्थ-जो ह्रस्वजात्य पुरुष होता है उसको दिनमें बडे पदार्थ छोटे दीखे इसका कारण यह है कि, उस समय दृष्टिके मध्यगत दोष होता है, यह रोगभी पित्तजन्य है ॥

नकुलांध्यलक्षण।

विद्योततेयस्यनरस्यदृष्टिर्दोषाभिपन्नानकुलस्ययद्वत्।
चित्राणिरूपाणिदिवासपश्येत्सवैविकारोनकुलांध्यसंज्ञः॥

अर्थ-जिस पुरुषकी दृष्टि दोषोंसे व्याप्त होकर नौलेकी दृष्टिके समान चम के वह पुरुष दिनमें अनेक प्रकारके रूप देखे इस विकारको नकुलांध्य कहतेहैं॥

नकुलांध्यरोगकी चिकित्सा।

वचात्रिवृच्चंदनकुंडलीचभूनिंबनिंबंरजनीसवासा।
प्रस्थंजलस्यक्वथिताष्टभागंपिबेत्सुजीर्णेनकुलांध्यरोगे॥

अर्थ-वच, निसोथ, चंदन, गिलोय, चिरायता, नीमकी छाल, हलदी और अडूसा इनको ६४ तोले जलमें अष्टमांश काढा करके बहुत दिनके नकुलांध्यको पिलावे॥

गंभीरदृष्टीके लक्षण।

दृष्टिर्विरूपाश्वसनोपसृष्टासंकोचमभ्यंतरतश्चयाति।
रुजावगाढंचतमक्षिरोगंगंभीरकेतिप्रवदंतितज्ज्ञाः॥

अर्थ-जो दृष्टि वायुसे विकृत होकर भीतरको संकुचित होवे तथा इसमें पीडा होवे, उसको गंभीरदृष्टि कहते हैं॥

आगंतुक लिंगनाश।

बाह्यौपुनर्द्वाविहसंप्रतिष्ठौनिमित्ततश्चाप्यनिमित्ततश्च।
निमित्ततस्तत्रशिरोभितापाज्ज्ञेयस्त्वभिष्यंदनिदर्शनःसः॥

अर्थ-अभिघातज, लिंगनाश दो प्रकारका है, एक निमित्तजन्य, दूसरा अनिमित्तजन्य, तिनमें शिरोभिताप करके ( विषवृक्षके फलसे मिला पवनका मस्तकमें स्पर्श होनेसे ) होय उसको निमित्तजन्य कहते हैं। इसमें रक्ताभिष्यंदके लक्षण होते हैं॥

अनिमित्तके लक्षण।

सुरर्षिगंधर्वमहोरगाणांसंदर्शनेनापिचभास्करस्य। हन्येतदृष्टि
र्मनुजस्ययस्यसलिंगनाशस्त्वनिमित्तसंज्ञः॥ तत्राक्षिविस्पष्ट
मिवावभातिवैडूर्यवर्णाविमलाचदृष्टिः॥

अर्थ-देव, ऋषि, गंधर्व, महासर्प और सूर्य इनके सन्मुख दृष्टिको लगाकर ( टक टकी लगाकर ) देखनेसे जिस मनुष्यकी दृष्टि नष्ट होय, उसको अनि-

मित्त लिंगनाश कहते हैं, इस रोगमें नेत्र स्वच्छ दीखते हैं और दृष्टि वैदूर्य-मणिके समान स्वच्छ कहिये श्यामवर्ण होय। अब कहते हैं कि देवादिक भौतिक इंद्रियोंको नहीं बिगाडे परन्तु उनकी शक्तिका नाश करते हैं सो चरकमें लिखा है ॥

नेत्रार्मपर मरिचादि लेप।

संचूर्ण्यमरिचाक्षेचरजन्यारसमर्दिते।
लेपनादर्मणांनाशंकरोत्येपप्रयोगराट् ॥

अर्थ-काली मिरच और बहेडेको हलदीके रसमें खरल करे, इसका अर्मरोगपर लेप करे तो अर्मरोगका नाश होय ॥

पुष्पाक्षतादि रसक्रिया।

पुष्पाक्षताक्ष्यंजसितोदधिफेनशंखसिंधूत्थगैरिकाशिलामरिचैः समांशैः। पिष्टैस्तुमाक्षिकरसेनरसक्रियेयंहंत्यर्मकाचतिमिरार्जुनवर्त्मरोगान् ॥

अर्थ-सौंफ, सुरमा, रसांजन, मिश्री, समुद्रफेन, शंख, सैंधानिमक, गेरू, मनसिल और मिरच ये समान भाग ले फिर सहतसे घोटे और इसकी बूँद नेत्रोंमें डाले तो काच, तिमिर, अर्जुन और वर्त्मरोग इनको नाश करे ॥

शुक्ति रोग।

श्यावाःस्युःपिशितनिभास्तुबिन्दवोये
शुक्त्याभाःसितिनियताःसशुक्तिसंज्ञः ॥

अर्थ-नेत्रके सफेद भागमें श्यामवर्ण मांसतुल्य सीपीके समान जो बिंदु होय उसको शुक्ति कहते हैं ॥

शुक्तिरोगपर सामान्य यत्न।

क्रियांशुक्त्यामयेकुर्य्यात्पित्ताभिष्यंदजिच्छुभाम् । बलासाह्वयपिष्टेतुकार्यशोणितमोक्षणम् ॥ कफाभिष्यंदजित्सर्वक्रमंकुर्याद्विचक्षणः। अंजनंकट्फलव्योपबीजपूररसांजनैः ॥

अर्थ-शुक्तिरोगपर पित्ताभिष्यंदनाशक क्रिया करे, यदि शुक्तिरोग कफाधिक होवे तो रक्तस्राव करे और कफाभिष्यंद नाशक सब औषध देवे, तथा कायफल, सोंठ और रसोत इनको बिजौरेके रसमें घोटकर अंजन करे ॥

---

१ देवादयोऽपीहिमहाप्रभावानदृष्पत-दुरपस्य देहम् । त्रिशत्स्वस्यास्तरसा यथैव छाया हयोर्दर्पणसूर्यकान्तौ ॥

अर्जुन।

एकोयःशशरुधिरोपमश्चबिंदुःशुक्कस्थोभवतितदर्जुनंवदंति ॥

अर्थ-शुक्ल भागमें शशेके रुधिरके समान जो बिंदु ( बूँद ) नेत्रमें उत्पन्न होय उसको अर्जुन कहते हैं ॥

अर्जुनकी सामान्य चिकित्सा।

अर्जुनेशर्करामस्तुक्षौद्रैराश्चोतनंहितम् । शंखःक्षौद्रेणसंयुक्तः
कतकःसैंधवेनवा। शितयार्णवफेनोवापृथगंजनमर्जुने ॥

अर्थ-नेत्रार्जुनपर खाँड, दहीका जल और सहत इनको एकत्र करके इसकी बूँद नेत्रमें निचोडे अथवा सहतमें शंखको घिसके लगावे अथवा निर्मलीके बीजको और सेंधेनिमकको अथवा समुद्रफेन और मिश्रीको घिसकर अंजन करे॥

पिष्टक।

श्लेष्ममारुतकोपेनशुक्केमांससमुन्नतम् ।
पिष्टवत्पिष्टकंविद्धिमलाक्तादर्शसन्निभम् ॥

अर्थ-कफ वायुके कोपसे शुक्ल भागमें पिष्ट ( पिसा )[1] सा जो मांस बढे उसको पिष्टक कहते हैं, वो मलसे मिले अर्श (बवासीर) के समान होता है॥

जाल।

जालाभःकठिनशिरोमहान्सरक्तःसंतानःस्मृतइहजालसंज्ञितस्तु॥

अर्थ-नेत्रके सफेद भागमें शिरा (नस) का समूह जालीके समान होय और वह कठिन तथा रुधिरके समान लाल होवे, उसको जाल कहते हैं ॥

शिराजपिडिका।

शुक्कस्थाःसितपिटिकाःशिरावृतायाः
स्ताब्रूयादसितसमीपजाःशिराजाः ॥

अर्थ-नेत्रके शुक्ल भागमें शिरा ( नसों ) से व्याप्त ऐसी सपेद फुंसी होय, उसको शिराज पिडिका कहते हैं वह कृष्णभागके समीप होती है ॥

बलास।

कांस्याभोमृदुरथवारिबिंदुकल्पोविज्ञेयोनयनसितेबलाससंज्ञः ॥

अर्थ-नेत्रके शुक्ल भागमें कांसेके समान कठिन अथवा पानीकी बूंदके समान कुछ ऊंची जो गांठ होय, उसको बलास कहते हैं ॥

---

१ मारुतो पीडित. श्लेष्मा शुक्लभागे व्यवस्थित. ॥ जलबिंदुरिवोच्छूनो मृदुः सफलसंभवः ॥ जलासमर्पितं नाम तं शोफं इत्यमादिशेत् ॥

पूयालस।

पक्वःशोथःसंधिजोयःसतोदःस्रावेत्पूयंपूतिपूयालसाख्यः ॥

अर्थ–नेत्रकी संधिमें सूजन होवे और पककर फूटजाय,उसमेंसे दुर्गंधि और राध वहे तथा तोद सुई छेदनेकीसी पीडा होय उसको पूयालस कहते हैं ॥

पूयालसकी चिकित्सा।

पूयालसेशिरांभित्त्वालेपोपनाहकर्मभिः।
नेत्रपाकविधिंकुर्यात्परंमुक्तांजनंहितम् ॥

अर्थ–पूयालस नेत्ररोग होगया होय तो शिरावेध करके फिर लेप और पिंडी बांधे तथा नेत्रपाककी विधि तथा मुक्तांजन इत्यादि उपचारकरे ॥

पूयालसपर अंजन।

आर्द्रकस्वरसेघृष्टंसैंधुकासीससंमितम्।
छायाशुष्कांवर्टीकुर्यात्पूयाख्येहितमंजनम् ॥

अर्थ–सैंधानिमक, हीराकसीस इनका समान भागले अदरखके रसमें खरल करके गोली बनावे इसको छायामें सुखायके इसको पूयाख्य व्याधिपर नेत्रमें अंजन करे ॥

उपनाह।

ग्रंथिर्नाल्पोदृष्टिसंधावपाकीकंडूप्रायोनीरुजस्तूपनाहः ॥

अर्थ–नेत्रकी संधिमें बडी गांठ होवे, वह थोडी पके उसमें खुजली वहुत हो दूखे नहीं, उसको उपनाह ऐसे कहते है ॥

उपनाह और अलजीका यत्न।

हितोपनाहेत्वलजेपिप्पलीमधुसैंधवैः।
विलिखेन्मंडलाग्रेणप्रयच्छेद्वासमंततः ॥

अर्थ–उपनाह और अलजी इन व्याधियोंपर पीपल, सहत और सैंधानिमक, इनको एकत्र कर इसको मंडलाग्र शस्त्र ( सलाई )पर रखके इससे लेखन कर्म करे, किंवा पूर्वोक्त औषधोंको नेत्रोंमें डाले ॥

स्राव अथवा नेत्रनाडी।

गत्वासंधीनश्रुमार्गेणदोषाःकुर्युःस्रावाँल्लक्षणैःस्वैरुपेतान्।
तंहिस्रावंनेत्रनाडीतिचैकेतस्यालिंगंकीर्तयिष्येचतुर्धा ॥

अर्थ–वातादि दोष अश्रुमार्गसे संधियोंमें प्राप्त होकर स्वकीय लक्षणयुक्त

स्राव उत्पन्न करे, उस स्रावको कोई नेत्र नाडी कहते हैं यह रोग चार प्रकार का है इसके लक्षण कहते हैं * शंका-क्योंजी वातका स्राव क्यों नहीं कहा * उत्तर-वातमें स्राव नहीं होताहै इसीसे विदेहने चारही प्रकारके स्राव कैहेंह ॥

पाकःसंधौसंस्रवेद्यस्तुपूयंपूयास्रावोसौगदःसर्वजस्तु ।श्वेतंसांद्रंपिच्छिलंसंस्रवेद्धिश्लेष्मास्रावोऽसौविकारोमतस्तु ॥ रक्तास्रावःशोणिताद्योविकारःस्रवेदुष्णंतत्ररक्तंप्रभूतम् । हरिद्राभंपीतमुष्णंजलंवापित्तात्स्रावःसंस्रवेत्सांधिमध्यात् ॥

अर्थ-पूयास्राव नेत्रकी संधिमें सूजन होकर पके, तथा उसमेंसे राध बहे यह रोग सन्निपातात्मक है, श्लेष्मास्राव जिसमेंसे सफेद गाढी और चिकनी राधबहे। रक्तास्राव जिस विकारमें विशेष गरम रुधिर बहे, उसको रक्तास्राव कहते हैं। पित्तास्राव जिसकी संधिसे हलदीके समान पीला गरम जल बहे उसको पित्तास्राव कहते हैं॥

स्रावचिकित्सा।

स्रावेषुत्रिफलाक्वाथंयथादोषंप्रयोजयेत्।
क्षौद्रेणाज्येनपिप्पल्यामिश्रंविंधेच्छिरातथा ॥

अर्थ-स्रावके दोषको विचारके उसीके अनुसार त्रिफलेके काढेमें सहत, घी, अथवा पीपल डालके देवे, उसी प्रकार शिरावेध करे (फस्त खोले)॥

पथ्यादिवर्ती।

पथ्याक्षधात्रीफलमध्यबीजैस्त्रिद्व्येकभागैर्विदधीतवर्तिं।
तयांजयेदस्रमतिप्रवृद्धमक्ष्णोर्हरेत्कष्टमपिप्रकोपम् ॥

अर्थ-हरड, बहेडा और आँवला इनके फलके भीतरकी मिंगी लेवे उसको पीसके बत्ती करे इसको नेत्रोंमें फेरे नेत्रोंसे अति पित्त रुधिरको हरण करे ॥

पर्वणी और अलजी।

ताम्रातन्वीदाहपाकोपपन्नाज्ञेयावैद्यःपर्वणीवृत्तशोथा।
जातासंधौशुक्लकृष्णेलजीस्यात्तस्मिन्नेवऽख्यापितापूर्वलिंगैः॥

अर्थ-नेत्रकी सफेद काली संधियोंमें तांबेके समान छोटी गोल जो फुंसी होवे और वह फुंसी दाह होकर पके उसको पर्वणी कहते हैं॥

और उसी ठिकाने पूर्वरूप संयुक्त बडी फुन्सी उठें, उसको अलजी कहतेहैं॥

---

१ सन्निपातात्मकःपूयस्रावःपित्तात्मकोऽक्षिसंधिषु इति।

पर्वणी और अलजीमें इतनाही अंतर है कि, अलजी बडी फुन्सी होती है और पर्वणी छोटी फुंसी होती है यह विदेहका मत है ॥

शिरावेध।

**पर्वणीपिटिकांसंधिभागेछिंद्यादसंशयम्।**
**हितमाश्चोतनंतत्रयोजयेन्मधुसेंधवैः ॥**

अर्थ-पर्वणिका नामक पिटिका (फुंसी) का निःसंशय संधि भागमें छेदन करे और सहत, सेंधानिमक पीसके नेत्रमें बूंद डाले ॥

कृमिग्रंथी।

**कृमिग्रंथिर्वर्त्मनःपक्ष्मणश्चकंडूंकुर्युःकृमयःसंधिजाताः।**
**नानारूपावर्त्मशुक्लांतसंधौचरंत्यंतर्नयनंदूषयंतः ॥**

अर्थ-जिसके नेत्रके शुक्ल भागकी संधिमें और पलकोंकी संधिमें उत्पन्न हुई अनेक प्रकारकी कृमि खुजली और गांठ उत्पन्न करें और नेत्रके पलक और सफेदी भागकी संधिमें प्राप्त होकर नेत्रके भीतरके भागको दूषित करे, भीतर फिरे उसको कृमिग्रंथि कहते हैं यह सान्निपातात्मक कहते हैं सो विदेहका भी मत है ॥

जंतुग्रंथी चिकित्सा।

**त्रिफलामृतकासीससैंधवैःसारसाञ्जनैः।**
**रसक्रियांकृमिग्रंथौभिन्नेस्यात्प्रतिसारणाम् ॥**

अर्थ-कृमिग्रंथि पर त्रिफला दूध, हीराकसीस, सैंधानिमक और रसोत ये डाले और यदि कृमिग्रंथि फूट गई होवे तो प्रतिसारविधि करे ॥

उत्संग पिटिका।

**अभ्यंतरमुखीताम्राबाह्यतोवर्त्मतश्चया।**
**सोत्संगोत्संगपिडिकासर्वदास्थूलकंडुराः ॥**

अर्थ-नेत्रके ढकने वाली वाफणी अर्थात् कोएमें फुन्सी होय और उसका मुख भीतर होय, वह लाल बडी तथा खजलीसंयुक्त होय, उसको उत्संग पिडिका कहते हैं यह सान्निपातसे होती है । गदाधर और विदेहके मतसे

१ पर्वणी पिडिका तत्र जायते लंकुयोपमा। शुक्लकृष्णांतसंधौच जनेमद्दोस्तनाद्दतिम् ॥ पिडिकामलजीं तो तु विद्धितोदाश्रुसंकुलम् ॥ इति ॥

२ ततः पूयमसृक्कृष्णाः पतंति कृमयस्तथा। रक्तर्णीर्निर्धेर्युक्ताः सन्निपातसमुत्थिताः ॥ कृमिग्रंथि तु तं विद्याद्देहिनां नेत्रदूषणम् ॥ इति ॥

पलकोंके कोएके बाहर भी यह रोग होताहै। "च" इस श्लोकमें लिखा हैं उसका यह प्रयोजन है कि, इस जगह भी मुंगीके अंडेकासा रस स्राव जानना ॥

कुंभिका ।

वर्त्मांतेपिडिकाध्माताभिद्यंतेचस्रवंतिच ।
कुंभीकवीजसदृशाःकुंभीकाःसन्निपातजाः ।

अर्थ-पलकोंके समीप कुंभिकाके बीजके समान फुंसी होय, वह पककर फूटजाय और फूटकर बहे, उसको कुंभिका कहते हैं । कोई आचार्य कहते हैं कि, कच्छदेशमें दाडिम ( आनार ) के बीजके आकार कुंभिका होती है ॥

पोथकी ।

स्राविण्यःकंडुरागुर्व्योरक्तसर्षपसन्निभाः ।
रुजावंत्यश्चपिडिकाःपोथक्यइतिकीर्तिताः ॥

अर्थ-जिसके कोएमें लाल सरसोंके समान रुधिर स्राव हो, खुजली संयुक्त भारी तथा पीडासंयुक्त फुंसी होय, उसको पोथकी कहते हैं ॥

वर्त्मशर्करा ।

पिडिकायाखरास्थूलासूक्ष्माभिराभिसंवृता ।
वर्त्मस्थाशर्करानामसरोगोवर्त्मदूषकः ॥

अर्थ-जिसके कोएमें जो पिडिका कठिन और बडी होकर सर्वत्र छोटी २ फुन्सियोंसे व्याप्त होय, उसको वर्त्मशर्करा कहतेहैं इससे कोए बिगड जाते हैं॥

अर्शोवर्त्म ।

उर्वारुबीजप्रतिमाःपिडिकामंदवेदनाः ।
श्लक्ष्णाःखराश्चवर्त्मस्थास्तदर्शोवर्त्मकीर्त्यते ॥

अर्थ-ककडीके बीजके बराबर मंदपीडा पृथक् २ कठिन ऐसी फुंसी कोएमें उठे उसको अर्शोवर्त्म कहते हैं, निमि ( विदेह ) के मतसे यह सन्निपातात्मक है ॥१

शुष्कार्श ।

दीर्घांकुरःखरःस्तब्धोऽदारुणोभ्यंतरोद्भवः ।
व्याधिरेषोऽतिविख्यातःशुष्कार्शोनामनामतः ॥

अर्थ-नेत्रके कोएमें लंबे खरदरे कठिन दुःखदायक ऐसे जो मांसांकुर होंय उस व्याधिको शुष्कार्श कहते हैं यहभी सन्निपातज हैं ॥

---

१ पित्तजा पिडिकावर्त्मपक्ष्मान्तवर्त्मनिपतेति वा । निमिरपि सन्निपातेन वर्त्मार्शांसि कीर्त्यते ॥ इति ॥

अंजन ( गुहेरी )।

दाहतोदवतीताम्रापिडिकावर्त्मसंभवा।
मृद्वीमंदरुजासूक्ष्माज्ञेयासांऽजननामिका॥

अर्थ-दाह तोद ( चोंटनी ) संयुक्त लाल, नरम, छोटी, मंद पीडा करनेवाली, ऐसी फुंसी नेत्रके कोएमें होय, उसको अंजना कहते हैं, यहभी सन्निपातज हैं॥

वर्त्मपक्षजरोगाचिकित्सा।

स्वेदयेद्घृष्टयांगुल्याहरेद्रक्तंजलौकया। कारंसंघृष्यदुर्वण्यंमं
जयेल्लोचनंमुहुः। द्वित्रिशाराञ्छमयातिकंडूदोषान्वितांजनम्॥

अर्थ-अंजना नामक व्याधिको हाथपर उँगली घिसकर उससे सेके तथा जोंख लगायके रुधिर निकाल डाले, अथवा कार और कूठको घिसके इसका वारंवार अंजन करे, इस प्रकार दो तीनवार करनेसे खुजली, तथा सदोष अंजना शमन होय॥

अंजननामिका पर यत्न।

रसांजनंव्योपयुतंसंपिष्यवटकीकृतम्।
कंडूपाकान्वितांहंतिनूनमंजननामिकाम्॥

अर्थ-रसौत सोंठ, मिरच, पीपल इनको एकत्र घोटकर गोली बनावे, इसका अंजन करनेसे कंडू और पाक इन करके युक्त अंजन रोगका नाशकरे॥

बहलवर्त्म।

वर्त्मोपचीयतेयस्यापिडिकाभिःसमंततः।
सवर्णाभिःस्थिराभिश्चविंद्याद्बहलवर्त्मतत्॥

अर्थ-जिसके नेत्रका कोया त्वचाके समान वर्ण तथा कठिन फुन्सीन्से व्याप्त होय, उसको बहलवर्त्म रोग कहतेहैं येभी सन्निपातक है॥

वर्त्मबंध।

कंड्मताऽल्पतोदेनवर्त्मशोथेनयोनरः।
नसंप्रच्छादयेदक्षियत्रासौवर्त्मबंधकः॥

अर्थ-जिसके नेत्रके कोयोंमें सूजनसे नेत्रके बराबर सूजन आप जावे, उससे उस मनुष्यको कुछ नहीं दीखे, इस रोगको वर्त्मबंधक कहते हैं इस सूजनमें खुजली चले तथा तोद ( चोंटनी ) होय यह रोग त्रिदोषज है॥

क्लिष्टवर्त्म ।

मृद्वल्पवेदनंताम्रंयद्वर्त्मसममेवच ।
अकस्माच्चभवेद्रक्तंक्लिष्टवर्त्मेतितद्विदुः ॥

अर्थ-नेत्रके नीचे ऊपरके दोनोंको ये नरम अल्प पीडा तांबेके वर्ण होकर अकस्मात् लाल होजाय तो इस रोगको क्लिष्टवर्त्म रोग कहते हैं यह रोग कफरक्तज है, यहीमत विदेहका है ॥

वर्त्मकर्दम ।

क्लिष्टंपुनःपित्तयुतंशोणितंविदहेद्यदा ।
तदाक्लिन्नत्वमापन्नमुच्यतेवर्त्मकर्दमः ॥

अर्थ-क्लिष्टवर्त्म फिर पित्तयुक्त रुधिरको दहन करे तब वह दही दूध माखनके समान गीला होजाय, अतएव इस व्याधिको वर्त्मकर्दम कहते हैं यह पित्ताधिकसन्निपातात्मक है ॥

श्यामवर्त्म ।

वर्त्मयद्बाह्यतोंतश्चश्यावंशूनंसवेदनम् ।
तदाहुःश्याववर्त्मेतिवर्त्मरोगविशारदाः ॥

अर्थ-जिसके नेत्रके कोएके बाहर अथवा भीतर काली सूजन होय, तथा पीडा होय, उसको वर्त्मरोगके जाननेवाले श्याव वर्त्म कहतेहैं यह वाताधिक त्रिदोषजन्य है विदेहने लिखाभी है ॥

प्रक्लिन्नवर्त्म ।

अरुजंबाह्यतःशूनंवर्त्मयस्यनरस्यहि ।
प्रक्लिन्नवर्त्मतद्विद्याक्लिन्नमत्यर्थमंततः ॥

अर्थ-जो कोये अल्पपीडा तथा बाहरसे सूजा हुआ अत्यन्त कीचडसे व्याप्तिही उसको प्रक्लिन्नवर्त्म कहते हैं यह कफज विकारहै ॥

उसकी चिकित्सा ।

तालदारुवचाःपिष्टासुरसापत्रवारिणा ।
छायाशुष्काकृतावर्तिःक्लिन्नवर्त्मनिवारिणी ॥

अर्थ-हरताल, देवदारु और वच, इनके चूर्णको तुलसीके रसमें घोटकर

---

१ श्लेष्मादुष्टेन रक्तेन क्लिष्टमाँसमतः समम ॥ मधूजोंबरिभं वर्त्म क्लिष्टमोसं वदुच्यते ॥

२ दुष्टं श्लेष्मानिलाभ्यां वर्त्मनोश्वीयते यदा ॥ अभिदग्धनिभं श्यावं श्याववर्त्मेति तद्विदुः ॥

बत्ती बनावे इसको छायामें सुखाय वर्त्मपर फेरे, तो क्लिन्नवर्त्मव्याधि-
को नाशकरे ॥

रसांजनाद्यंजन।

रसांजनंसर्जरसोजातीपुष्पंमनःशिला। समुद्रफेनोलवणंगैरिकंमरिचानिच ॥ एतत्समांशंमधुनापिष्टंप्रसक्लिन्नवर्त्मनि। अंजनंक्लेदकंडूघ्नंपक्ष्मणांचप्ररोहणम् ॥

अर्थ-रसोत, राल, चमेलीके फुल, मनशिल, समुद्रफेन, निमक, गेरु और कालीमिरच, इन औषधोंको समान भागले चूर्णकरे फिर सहतसें घोटे इसका अंजन करे, तो क्लिन्नवर्त्म, स्राव और खुजली, इनको नाशकरे तथा पलकोंके झडे हुए बाल फिर आवे ॥

अक्लिन्नवर्त्म।

यस्यधौतान्यधौतानिसंबध्यंतेपुनःपुनः।
वर्त्मान्यपरिपक्वानिविद्यादक्लिन्नवर्त्मतत् ॥

अर्थ-जिसके नेत्रके पलक धोनेसे अथवा नहीं धोनेसे वारंवार चिपक जावे कोए पककर राधसे नहीं चिकटे तो इस रोगको अक्लिन्नवर्त्म कहतेहैं- इस रोग को विदेह पिल्लायाया कहताहै ॥

वातहतवर्त्म।

विमुक्तसंधिनिश्चेष्टंवर्त्मयस्यनमील्यते।
एतद्वातहतंवर्त्मजानीयादक्षिचिंतकः ॥

अर्थ-जिसके नेत्रके पलक पृथक् २ होय, तथा जिसके पलक मिचे और खुलें नहीं, ऐसें नेत्रके कोए मिले नहीं उसको वातहत वर्त्मशालाक्य सिद्धांत-वाला कहता है ॥

वर्त्मपक्ष्मजचिकित्सा।

उत्संगिनीबहलकर्दमवर्त्मनीचश्यावंचयच्चपठितंत्वनिहच्चवर्त्म।
क्लिष्टंचपोथकियुतंखलुवर्त्मयच्चकुंभीकिनीचसहशर्करयाचलेख्या॥

अर्थ-उत्संगिनी, बहलवर्त्म, कर्दमवर्त्म, श्यावबर्त्म, क्लिष्ट वर्त्म, पोथकी-वर्त्म और कुंभिनी इनको खाडसे लेखन कर्मकरे ॥

श्लेष्मोपनाहलगणंचबिसंचभेद्यंग्रंथिश्चयःकृमिकृतोंजननामिकाच ॥

अर्थ–श्लेष्मोपनाह, लगण, विसवर्त्म, कृमिग्रंथि और अंजननामिका इन॰ का भेदनकरे अर्थात् तोडे ॥

सामान्य यत्न।

स्विन्नांभित्त्वाविनिष्पीड्यभिन्नामंजननामिकाम्। शिलैलान तसिंधूत्थैःसक्षौद्रैःप्रतिसारयेत् ॥ रसांजनमधुभ्यांवाभित्त्वाश स्त्रेणवर्त्मवित्। प्रतिसार्यांजनैर्युंज्यादुष्णैर्दीपशिखोद्भवैः ॥

अर्थ–अंजननामिका फूटगई होय तो शेकके दाब देय और मनसिल,इला-यची, तगर, सेंधानिमक और सहत इससे अथवा रसांजन और सहत इनको युक्तिसे घिसे अथवा शस्त्रसे फोडकर गरम अंजनसे या गरम २ काजलसे घिसे ॥

पिल्लरोग।

पित्तश्लेष्मप्रकोपेनवर्त्मांतंसंप्रकुप्यति। नाम्नातिलोमशंवापि विक्लिष्टंपिल्लमेवच ॥ वर्त्मावलेखनंबहुशस्तद्वच्छोणितमोक्षण म्। पुनःपुनर्विरेकंचपिल्लरोगातुरोभजेत् ॥

अर्थ–पित्त और कफ दूषित होनेसे नेत्रके पलकोंमें शोथ उत्पन्न होता है उसको अतिलोमश अथवा पिल्लरोग कहते हैं इस रोगमें वारंवार वर्त्मका लेखन करे, उसी प्रकार वारंवार रुधिर निकाले और वारंवार रेचन लेना ये पिल्लरोगसे पीडित मनुष्यको हितकारक है ॥

पिल्लचिकित्सा।

पिल्लीस्निग्धोवमेत्पूर्वंक्रियांव्यवसृतेसृजि। शिलारसांजनंव्यो षगोपित्तैर्वर्तिरंजनम् ॥ पिल्लंच्छागमूत्रेणभावितंदेवदारुच। हरितालवचादारुसुरसारसपेषितम् ॥ अभयारससंपिष्टंतगरं पिल्लनाशनम् ॥

अर्थ–पिल्ल रोगीको पूर्व क्रिया करके रुधिर निकाले, फिर स्नेहपान करके वमन करे और मनसिल, रसोत, सोंठ, मिरच, पीपल इनके चूर्णको गोरो-चनकी भावना देकर उसकी बत्ती करे, इनको नेत्रोंमें फेरा करे अथवा देव-दारुके चूर्णको बकरेके मूत्रकी भावना देवे, वो अथवा हरताल, वच और देवदारु इनके चूर्णको तुलसीके रसकी भावना देवे, वो किंवा हरडके रसमें तगरकी भावना देवे इसको नेत्रोंमें डाले तो पिल्लरोगका नाश करे ॥

पिल्लकायत्न।

ताम्रपात्रेगुहामूलंसिंधूत्थमरिचान्वितम्।
आरनालेनसंघृष्टमंजनंपिल्लनाशनम्॥

अर्थ–शालिपर्णी, पृष्ठिपर्णी इनकी जड, सैंधानिमक और कालीमिरच, इनका चूर्ण करके तामेके पात्रमें डाल कांजीसे घोटे, इसके लगानेसे पिल्ल-रोगका नाश होय॥

तुत्थादि लेप।

तुत्थकस्यपलंश्वेतमरीचानिचविंशतिः।त्रिंशद्भिकांजिकपलैः पिष्ट्वाताम्रेनिधापयेत्॥पिल्लानपिल्लान्कुरुतेबहुवर्षोत्थितान पि। उत्सेकेनोपदेहेनकंडूशोथांश्चनाशयेत्॥

अर्थ–लीलाथोथा ४ तोले, सपेद मिरच ८० तोले और कांजी १२० तोले, इन सबको एकत्र करके, उसको ताम्र पात्रमें खरल करे इसको नेत्रोंमें डाले, तो बहुत वर्षोंकाभी पिल्लरोगको नाश करे, तथा इसको सेक और पट्टी बाँधनेसे खुजली दाह और सूजन इनको नाश करे॥

पक्ष्मरोगचिकित्सा।

रक्षन्नक्षिदहेत्पक्ष्मतप्तलोहशलाकया। पक्ष्मकोपेपुनर्नैवकदा चिद्रोगसंभवः॥पुष्पकासीसचूर्णंवासुरसारसभावितम्।ताम्रे दसाहंतद्योज्यंपक्ष्मशातनलेपनम्॥

अर्थ–पक्ष्मकोप होनेसे नेत्रोंको बचायके लोहेकी शलाईसे पलकोंको दाग देवे तो फिर परबल नहींहो, अथवा नीलाहीराकसीसको तुलसीके रससे ताँबेके पात्रमें दशदिन पर्यंत भावना देवे, फिर इसका लेप करे तो पक्ष्मको-पका अर्थात् परवालोंका नाश करे॥

अर्बुद।

वर्त्मांतरस्थंविषमंग्रंथिभूतमवेदनम्।
आचक्षतेऽर्बुदमितिसरक्तमवलंबितम्॥

अर्थ–जिसके कोएके भीतर गोल मंदवेदनायुक्त कुछ लाल जल्दी बढ-नेवाली ऐसी जो गांठ होय, उसको अर्बुद कहते हैं यह भी सन्निपातज है॥

निमेष।

निमेषिणोःशिरावायुःप्रविष्टोवर्त्मसंश्रयः।

**प्रचालयतिवर्त्मानिनिमेषंनामतंविदुः ॥**

अर्थ-वर्त्माश्रित ( कोएमें स्थित ) जो वायु सो निमेष ( कहिये पलकके उघाडने मूंदनेवाली नसमें प्रवेश होकर वारंवार पलकोंको चलायमान करे, उसको निमेष ( नेत्रका मिचकाना ) कहते हैं, विदेहने भी लिखा है कि, यह रोग सन्निपातज है ॥

वर्त्मपक्ष्मजरोग चिकित्सा।

**निमेषंनाशमायातिसर्पिस्तेनचपूरणम् ॥**

अर्थ-नेत्रोंमें घृत डालके भरनेसे निमेष शांति होवे ॥

शोणितार्श।

**वर्त्मस्थोयोविवर्धेत लोहितोमृदुरंकुरः।**

**तद्रक्तजंशोणितार्शश्छिन्नंच्छिन्नंप्रवर्धते ॥**

अर्थ-रुधिरके संबंधसे नेत्रके कोएके भीतरीभागमें लाल तथा नरम अंकुर बढे, उसको शोणितार्श कहते हैं इसको जैसे २ काटें तैसे २ बढता है इस रक्तजव्याधिको विदेह आचारी असाध्य कहते हैं ॥

लगण।

**अपाकीकठिनःस्थूलोग्रंथिर्वर्त्मभवोऽरुजः।**

**सकंडूःपिच्छिलःकोलसंस्थानोलगणस्तुसः ॥**

अर्थ-नेत्रके कोएमें बेरके समान बडी कठिन खुजली संयुक्त चिकनी गांठ होय, उसको लगण कहते हैं । यह रोग कफजन्य है, इसमें पीडा और पकना नहीं होय ॥

लगणका यत्न।

**रोचनाक्षारतुत्थानिपिप्पल्यःक्षौद्रमेवच।**

**प्रतिसारणमेकैकंभिन्नेलगणइष्यते ॥**

अर्थ-गोरोचन, जवाखार, लीलाथोथा और पीपल इन १ स्येकको सहतसे लगन फूटनेपर प्रतिसारण करे ॥

बिसवर्त्म।

**त्रयोदोषाबहिःशोथंकुर्युश्छिद्राणिवर्त्मनोः।**

---

१ निमेषिणीः शिरावायुः प्रविश्य व्यावियते। अत्यर्थं चलते वर्त्म निमेषः स न सिध्यति ॥

२ वायुः शोणितमादाय शिरायां प्रमुखे स्थितः। जनयत्यंकुरं ताम्रं वर्त्मनि छिन्नरोहणम् ॥ तच्छोणितार्शोऽसाध्यः स्यादन्यान्यन्यथ रक्तजम् ॥

प्रस्रवत्यंतरुदकंबिसवद्बिसवर्त्मतत् ॥

अर्थ–तीनों दोष कुपित होकर नेत्रके कोयोंको सुजाय देवे, तथा उनमें छिद्र होजाय, उनकोयोंमें कमलतंतूके समान भीतरसे पानी झरे, इस रोगको बिसवर्त्म कहते है ॥

बिसवर्त्मचिकित्सा ।

स्वेदयित्वाबिसग्रंथिंछिद्राण्यस्यानिराश्रयेत् ।
पक्वंभित्वातुशस्त्रेणसैंधवेनप्रपूरयेत् ॥

अर्थ--बिसवर्त्मकी गॉठको स्वेदन करके छिद्रको चौडाकरे, तथा वो पक जावे तो शस्त्रसे चीरके उसमें सेंधानिमक भरे ॥

कुंचन ।

वाताद्यावर्त्मसंकोचंजनयंतियदामलाः ।
तदाद्रष्टुंनशक्नोतिकुंजनंनामतद्विदुः ॥

अर्थ–वातादि दोष जब कोएके मार्गको संकुचित करें, तब मनुष्य नेत्रको उघाडकर नहीं देखसके, इस रोगको कुंचन कृच्छ्रोन्मीलन कहते है यह रोग सुश्रुताचार्यनें नहीं लिखा माधवाचार्यनेही लिखा है ॥

पक्ष्मकोप ।

प्रचालितानिवातेनपक्ष्माण्यक्षिविशंतिहि ।
घृष्यंत्यक्षिमुहुस्तानिसंरंभजनयंतिच ॥
असितेसितभागेचमूलकोशात्पतंत्यपि ।
पक्ष्मकोपःसविज्ञेयोव्याधिःपरमदारुणः ॥

अर्थ–बादीसे चलायमान कोएके बाल नेत्रमें प्रवेश करें और वह वारंवार नेत्रसे रगडे जाय, इसीसे नेत्रके काले वा सफेद भागमें सूजन होय, वो केश ( बाल ) जडसे टूट जावें अतएव इस व्याधिको पक्ष्मकोप अथवा उपपक्ष्म कहते हैं यह बडा दुःखदायक है ॥

पक्ष्मशात ।

वर्त्मपक्ष्माशयगतंपित्तंरोमाणिशातयेत् ।
कंडूंदाहंचकुरुतेपक्ष्मशातंतमादिशेत् ॥

अर्थ–पलकोंकी जडमें रहनेवाला पित्त कुपित होकर नेत्रोंके बाल जिनको वरुनी अथवा बाफणी कहते है उनका नाश करे, तथा नेत्रोंमें खुजली चले

दाह होय उसको पक्ष्मशात कहते हैं इस रोगको भी सुश्रुतने संख्या बढनेके भयसे नहीं लिखा, माधवाचारीने अन्य ग्रन्थोंके मतसे लिखा है ॥

त्रिफलाघृत।

त्रिफलाक्वाथकल्काभ्यांसपयस्कंघृतंशृतम्
तिमिराण्यचिराद्धन्याद्धितभेतान्निशामुखे ॥

अर्थ-त्रिफलेका काढा और कल्क तथा दूध इनको एकत्र करके उसमें घृत डालकै सिद्ध करे, इसको रात्रिके समय पीवे तो तिमिरका नाश करे ॥

भृंगराज तैल।

भृंगप्रस्थंतैलात्कुडवंचतथापलंचमधुकस्य।
क्षीरप्रस्थविपक्वंगतमपिचक्षुर्निवर्तयेच्च ॥

अर्थ-भाँगरेका रस ६४ तोले, तेल १६ तोले, मुलहटी १६ तोले, दूध ६४ तोले इस क्रमसे लेकर एकत्र कर तेल सिद्ध करे, यह गए हुए नेत्रोंको फिर अच्छा करे।

स्नान धावन।

स्नानंकृष्णतिलैश्चापिचक्षुष्यमनिलापहम्। मधुकामलक स्नानंपित्तघ्नंतिमिरापहम् ॥ वचाद्यैःस्नानमिच्छंतिश्लेष्मघ्नंति मिरापहम्। आमलैःसततंस्नानंपरदृष्टिबलापहम् ॥ त्रिफला याःकपायस्तुधावनान्नेत्ररोगजित्। कवलोन्मुखरोगघ्नःपातनः कामलापहः॥भुक्त्वापाणितलंघृष्ट्वाचक्षुषोर्यदिदीयते। अचि रेणैवतद्वारितिमिराणिव्यपोहति ॥

अर्थ-कालेतिलोंके कल्कसे स्नान करनेसे नेत्रोंको हितकारी होय, तथा वादीका नाश होय, तथा मुलहटी और आँवला इनसे स्नान करे तो पित्त और तिमिर इनको नाश करे तथा वचादि औषधोंसे स्नान करनेसे कफ और तिमिर इनका नाश करे और जो निरंतर आँवलोंसे स्नान दृष्टिको बढावे त्रिफले काढेसे नेत्रोंको धोवे तो नेत्ररोग नष्ट होवे और त्रिफलेका कवल बनायके मुखमें रक्खे तो मुखरोगको दूर करे, तथा त्रिफलाका खाना कामलाको नाश करे तथा भोजन करके हाथोंको जलसे धोय हाथोंको आपसमें घिसकर नेत्रोंके लगावे तो थोडे दिनोंमें तिमिर रोगको नाश करे। [ तथा भोजनोत्तर शर्याति, सुकन्या, च्यवन और इन्द्र तथा अश्विनीकुमारका स्मरण करना सर्व नेत्र विकारोंको दूर करे ] ॥

द्वितीय त्रिफलादि घृत।

शतमेकहरीतक्याद्विगुणंचविभीतकम्। चतुर्गुणंत्वामलकंवृषमार्कवयोःसमम् ॥ चतुर्गुणोदकंदत्वाशनैर्मृद्वग्निनापचेत्। भागंचतुर्थंसंरक्ष्यक्वाथंतमवतारयेत् ॥ शर्करामधुकद्राक्षामधुयष्टीनिदिग्धिका॥काकोलीक्षीरकाकोलीत्रिफलानागकेशरम्। पिप्पलीचंदनंमुस्तंत्रायमाणातथोत्पलम् ॥ तथास्रावंचकंडूंचश्वयथुंचकषायताम्। कलुषत्वंचनेत्रस्यविसवर्त्मपटलान्वितम् ॥ बहुनात्रकिमुक्तेनसर्वान्नेत्रामयान्हरेत्। यस्यचोपहता दृष्टिःसूर्याग्निभ्यांप्रपश्यतः ॥ तस्मैतद्भेषजंप्रोक्तंमुनिभिःपरमंहितम्। मर्जितंदर्पणंयद्वत्परांनिर्मलतांव्रजेत् ॥ तद्वदेतेनपीतेननेत्रंनिर्मलतामियात्। वारिद्रोणाद्वयंचात्रवृषमार्कवयोस्तुले॥

अर्थ–हरड १०० तोले बहेडा २०० तोले, आँवला ४०० तोले तथा अडूसा ४०० तोले भांगरा २०० तोले इनको चौगुने जलमें डालके मंदाग्निपर रखके औटावे जब चतुर्थांश शेष रहे तब उतारके छान लेवे, इसमें खाँड, महुआके फूल, दाख, मुलहटी, कटेरी, काकोली, क्षीरकाकोली, हरड, बहेडा, आँवला, नागकेशर, पीपल, चंदन, नागरमोथा, त्रायमाण, नीलाकमल इनका कल्क और घी ६४ तोले, तथा दूध ६४ तोले डालके मंदाग्निपर पचावे और खानेको देवे, तो तिमिर, काच, स्तोद, नेत्रशुक्र, स्राव, खुजली, सूजन, रक्तता, गदलाहट, विसवर्त्म, पटल इनको नाश करे और सूर्य अग्नि इनके योगसे जिनकी दृष्टी नाश होगई हो तथा नेत्रसंबंधी सर्व रोगपर इसको देवे तो अत्यंत हितकारी होय जैसे धोवनेसे दर्पण शुद्ध होवे है उसी प्रकार इस घृतसे नेत्र निर्मल होवे॥

बिभीतकादि घृत।

बिभीतकाशिवाधात्रीपटोलारिष्टवासकैः।
पक्कमेभिर्घृतंसर्वानक्षिरोगान्व्यपोहति ॥

अर्थ–बहेडा, हरड, आँवला, पटोलपत्र, नीबकी छाल और अडूसा इनके काढेमें घृतको सिद्ध करे ये संपूर्ण नेत्रके रोगोंका नाश करे॥

त्रिफलाद्य महाघृतम्।

त्रिफलायारसप्रस्थंभृंगराजरसस्यच। वृषस्यचरसप्रस्थंशता

वर्योश्चतत्समम् ॥ अजाक्षीरंगुडूच्याश्चआमलक्यारसस्तथा । प्रस्थंप्रस्थंसमाहृत्यसर्वैरेभिर्घृतंपचेत् ॥ कल्कःकणसिताद्राक्षा त्रिफलानीलमुत्पलम् । मधुकंक्षीरकाकोलीमधुपर्णीनिदिग्धि का ॥ तत्साधुसिद्धंविज्ञायशुभेभांडेनिधापयेत् । ऊर्ध्वपानम धःपानंमध्येपानंचशस्यते ॥ यावंतोनेत्रजाञ्रोगान्पानादेवा पकर्षति । सरक्तेरक्तदुष्टेषुरक्तेवाविकृतेतथा ॥ नक्तांध्येतिमि रेकाचेनीलिकापटलार्बुदे । अभिष्यंदेधिमंथेचपक्ष्मकोपेसुदा रुणे ॥ नेत्ररोगेषुसर्वेषुदोषत्रयकृतेष्वपि । परंहितमिदंप्रोक्तंत्रि फलाद्यंमहाघृतम् ॥

अर्थ-त्रिफलाका रस ६४ तोले, भांगरेका रस ६४ तोले, अडूसेका रस ६४ तोले, शतावरीका रस ६४ तोले, बकरीका दूध ६४तोले, गिलोय,६४तोले, आंवलेका रस ६४ तोले और घी ६४ तोले ये सब समान भाग लेवें, सबको एकत्र कर इसमें पीपल, खांड, दाख, त्रिफला, नीले कमल, मुलहटी, सपेद काकोली, कंभारी, कटेरी इनके कल्क डालके पचावे, जब सिद्ध हो जावे तब उत्तम पात्रमें भरके रख देवे, इसको भोजनके प्रथम भोजनके पीछे और भोजनमें देवे तो जितने नेत्रोंके रोग हैं उनको इसको खातेही नाश करे, और नेत्रोंकी लाली दुष्टरक्त, रक्तस्राव, रतोंध, तिमिर, काच, पटल, नीलका पटल, नेत्रार्बुद, अभिष्यंद, अधिमंथ, उपपक्ष्म, संनिपातात्मक संपूर्ण नेत्रके रोग इनको नाश करे यह त्रिफला घृत अत्यंत हितकारी है ॥

सप्तामृत लोह ।

मधुकत्रिफलाचूर्णलोहचूर्णसमंलिहन् । मधुसर्पियुतंसम्यग व्यक्षीरंपिबेदनु ॥ छर्दिसतिमिराशूलमम्लपित्तंज्वरंक्लमम् । आ नाहंमूत्रसंगंचशोथंचैवनिहंतिहि ॥

अर्थ-मुलहटी, हरड, बहेडा, आवला, इनके चूर्णको और लोह भस्मको मिलायके इस चूर्णको सहत और घी इनमें मिलायके देवे और ऊपरसे गौ का दूध पीवे तो वांति, तिमिर, शूल, अम्लपित्त, ज्वर, क्लम, अफरा, आनाह, मूत्रकी रुकावट और सूजन इनको नाश करे ॥

शताह्वादि चूर्ण ।

शतावरीसर्यसमाप्रदेयाएलास्तथावारणमूर्धतुल्या । देयावि

डंगंवसुभिःसमानमृतोःसमंचामलकास्थिबीजम्॥ विष्णोर्भूजै स्तुल्यगुणंमरीचंतद्वत्क्रमैर्मागधिकाप्रदेया। चूर्णसमध्वंजन मर्धकपंमक्षामयानांविनिवारणार्थम्॥ कंडूंसधूमंतिमिरंसुघो रंमर्माणिकाचंपटलंत्रिदोषम्। येचापरेरक्तभवाविकारास्ते पामयंचूर्णवरोनिहंता॥

अर्थ-शतावर १२ तोले, इलायची २१ तोले, वायविडंग ८ तोले, आवलेके बीज ६ तोले, मिरच ४ तोले, पीपल ३ और रसोत आधा तोला इन सब पदार्थोंका चूर्ण कर एकत्र करे, फिर शहतमें मिलायके नेत्ररोगोंपर देवे, तो खुजली, धूँआसा दीखना, तिमिर, अर्मरोग, काचबिंदु, त्रिदोषात्मक नेत्रपटल और सर्व नेत्रविकार इनको नाश करे॥

त्रिफलाचूर्ण।

त्रिफलात्वचमायसंचचूर्णसमयष्टीमधुकंसमांशयुक्तम्। मधुना सहसर्पिषादिनांतेपुरुषोनिष्परिहारमाददीत॥ तिमिरार्बुदरक्त राजिकंडूक्षणदांध्यामयदाहशूलतोदान्। पटलंचसशुक्लका चपिल्लंशमयत्येवनिषेवितः प्रयोगः॥ नचकेवलमेवलोचनानां विहितोरोगनिवर्हणाययोगः। दशनश्रवणोर्ध्वजत्रुजानांप्रशमे हेतुरयंतथामयानां॥ प्रमदाभिरयंजराधिरूढस्फुटचंद्राभरणा सुयामिनीषु। सुरतानिपदेपदेनिषेव्यपुरुषोयोगमिमंनिषे व्यमाणः॥ स्मृतिविक्रमबुद्धिशक्तियुक्तःशरदांजीवतिविंशतं समग्रम्। गुदजानिभगंदरप्रमेहान्सहकुष्ठानिहलीमकंकिला सम्॥ पलितानिविनाशयेत्तथाग्निंचिरनष्टंकुरुतेरविप्रचंडम्। मुखेननीलोत्पलचारुगंधिनाशिरोरुहैरंजनमेचकप्रभैः॥ भवे त्सगृध्रस्यसमानलोचनश्चिरंनरोवर्षशतंचजीवति॥

अर्थ-त्रिफला, दालचीनी, मुलहटी, महुआके फूल ये समान भागले सब चूर्णकर इसमें शहत और घी मिलायके सायंकालके समय खानेको देवे, तो तिमिर, अर्बुद, रक्तता, खुजली, रात्र्यंध, दाह, शूल, पीडा, पटल, शुक्लपटल, कांच और पिल्ल इनको नाशकरे, यह चर्ण केवल नेत्र रोगोंकाही नाश नहीं

करे, किंतु हसलीके ऊपरके यावन्मात्र रोगहैं सबका नाश करे है,यह वृद्धा स्त्री खावे तो तरुण होंजावे और वारंवार सुरतमें पुरुषोंको आनंद करे और पुरुष सेवन करे तो स्मृति, पराक्रम, बुद्धि और शक्ति इन करकै युक्त सौ वर्ष पर्यंत जीवे, तथा बवासीर, भगंदर, प्रमेह, कुष्ठ, हलीमक- किलासकुष्ठ और वृद्धावस्थापना इनको नाश करे, नष्टाग्निको बढावे, मुखमें कमलके समान सुगंध आवे, भौंराके समान काले बाल और गीधके समान दृष्टी होवे और सौ वर्ष जीवे ॥

महावासादि क्वाथ।

वासाघनानिंबपटोलपत्रंतिक्तामृताचंदनवत्सकत्वक् । कलिंगदार्वीदहनंसनागरंभूनिंबधात्रीह्यभयाविभीतकम् ॥ तथायवक्वाथमथाष्टमांशंपिवेदिमंपूर्वदिनेकषायकम् । तेनैवकंडूपटलार्बुदंचशुक्रंतथासव्रणमव्रणंच॥ दाहंसरागंसरुजंसपिच्छंहन्यात्समस्तानपिनेत्ररोगान् ॥

अर्थ-अडूसा, नागरमोथा, नीमकी छाल, पटोलपत्र- कुटकी, गिलोय, चंदन, कुडाकी छाल, इन्द्रजौ, दारुहलदी, चित्रक, सोंठ, चिरायता, आंवला, हरड, भिलाए ये सब चीजे जौके काढेमें डालके अष्टमांश कषाय रहजाय तो इसमेंसे सवेरे पीनेसे कंडू, पटल, अर्बुद, पीव, व्रण, दाह, लाली, पीडा आदि सब नेत्ररोगोंका नाश हो जाता है ॥

त्रिफलादि क्वाथ।

अयःस्थंत्रिफलाक्वाथंसर्पिषासहयोजितम् ।
भुक्तोपरिपिबेत्सायंमासेनांधोपिपश्यति ॥

अर्थ-त्रिफलके क्वाथमें लोहकी भस्म डाल घृतके साथ सायंकालमें व्यालू करके पीवे तो १ महीनेमें अंधा मनुष्यभी देखने लगे ॥

चित्रकादि क्वाथ।

चित्रकमूलत्रिफलापटोलयवसाधितंपिबेदंभः ।
सघृतंनिशिचक्षुष्यंतिमिरंचविशेषतोहंति ॥

अर्थ-चित्रकके जडकी छाल, हरड, बहेडा, आवला, पटोलपत्र और जौ इनका क्वाथ कर घृत मिलाय रात्रिके समय पीवे तो नेत्रोंको हितकरै, तथा विशेष करके तिमिर रोगको नाश करे ॥

पिप्पल्याद्यंजन ।

पिप्पलीत्रिफलालाक्षालोध्रकंचससैंधवम् । भृंगराजरसेघृष्टंगु टिकांजनमिष्यते ॥ अर्मसतिमिरंकाचंकंडूंशुक्रंतथार्जुनम् । अंजनंनेत्रजात्रोगान्निहंत्येवनसंशयः ॥

अर्थ-पीपल, हरड, बहेडा, आवला, लाख, लोध, सैंधानिमक इन सबको भांगरेके रसमें बारीक पीसके गोली बनावे, फिर भांगरेके रसमें घिसके नेत्रोंमें अंजन करे तो अर्मरोग, तिमिर, खुजली, शुक, अर्जुन और समस्त नेत्रके रोगोंको दूर करे इसमें संदेह नहीं है ॥

गुंजामूलाद्यंजन ।

गुंजामूलंबस्तमूत्रेणपिष्टंनिर्घृष्टावावारिणाभद्रमुस्ता । आंध्यंसद्यस्तैमिरंहंतिपुंसामत्युद्गाढंनेत्रयोरंजनेन ॥

अर्थ-घूंघचीकी जडको बकरेके मूत्रमें पीसके अथवा जलमें भद्र मोथेको पीसके अंजन करे तो अंधापना और तिमिर रोग इन घोर रोगोंको दूर करे॥

तुलस्यादि अंजन ।

तुलस्याबिल्वपत्रस्यरसोग्राह्यःसमांशकः । ताभ्यांतुल्यंपयो नार्यास्त्रितयंकांस्यपात्रके ॥ गजवल्ल्याद्दढंमर्द्यताम्रेणप्रहरंपु नः । कज्जलत्वंसमुत्पाद्यतेनांजितविलोचनः । सद्योनेत्ररुजंहं तिसशूलांपाकसंभवाम् ॥

अर्थ-तुलसी और बेलपत्रोंका समान भाग रस लेवे, फिर इन दोनोंकी बराबर स्त्रीका दूध डाले, तीनोंको कांसीके पात्रमें गजबेल लोहेके मूसलेसे खरल करे, फिर तामेके घुटनासे १ प्रहर खरल करे, जब कज्जलके समान बारीक हो जाय तो नेत्रोंमें अंजन करे तो शूलयुक्त पके हुए नेत्रोंके विकारको तत्काल दूर करे ॥

कतकफलादि अंजन ।

कतकस्यफलंघृष्ट्वामधुनानेत्रमंजयेत् । ईषत्कर्पूरसहितंतत्स्यान्नेत्रप्रसाधनम् ॥

अर्थ-निर्मलीके फलोको सहतमें घिसके अंजन करे परंतु इसमें थोडासा कपूर और मिलाय लेवे तो यह नेत्रोंको आच्छा करें ॥

कतकाद्यंजन ।

कतकस्यफलंशंखंसैंधवंत्र्यूषणांसिता । फेनोरसांजनंक्षौद्रंविडं

गानिमनःशिला ॥ सर्वमेतत्समंकृत्वानारीक्षीरेणपेषयेत् ॥ तिमिरंपटलंकाचंमर्मशुक्रंव्यपोहति। कंडूंक्लेदार्बुदंहंतिमलंवाद्यं जितेसति ॥

अर्थ-निर्मलीका फल, शंख, सैंधानिमक, सोंठ, मिरच, पीपल, मिश्री, समुद्रफेन, रसोत, सहत, वायविडंग और मनसिल ये समान भागले स्त्रीके दूधसे बहुत बारीक पीसके अंजन करेतो तिमिर, पटल, कांच, अर्मरोग, शुक्र, खुजली क्लेद और नेत्रार्बुद इनको तत्काल दूरकरे ॥

पुनर्नवादि अंजन।

दुग्धेनकंडूंक्षौद्रेणनेत्रस्रावंचसर्पिषा । पुष्पंतैलेनतिमिरंकांजिकेननिशांधताम् ॥ पुनर्नवाहरत्याशुभास्करंतिमिरंयथा ॥

अर्थ-पुनर्नवाकी जडको दूधमें घिसके नेत्रोंमें अंजन करे तो खुजली, सहतसे लगावे तो नेत्रस्राव, घीसे लगावे तो फला, तेलसे तिमिर, कांजीसे रतौंध रोगको दूर करे, इस प्रकार पुनर्नवाके अनेक गुण है, पुनर्नवाको हिंदीमें सॉठ कहते हैं ॥

गूडूच्यादि अंजन।

गुडूचीस्वरसः कर्षःक्षौद्रंस्यान्मापकोन्मितम् । सैंधवंक्षौद्रतुल्यंस्यात्सर्वमेकत्रमर्दयेत् ॥ अंजयेन्नयनंतेनपिल्लार्मतिमिरंजयेत्। काचंकंडूंलिंगनाशंशुक्लकृष्णागतान्गदान् ॥

अर्थ-गिलोयका स्वरस १ तोले, सहत १ मासे, सैंधानिमक १ मासे सबको खरलकर नेत्रोंमें अंजन करे तो पिल्ल, अर्म, तिमिर, काच, खुजली, लिंगनाश, तथा नेत्रके सपेद भाग और काले भागके संपूर्ण रोगोंको दूर करे॥

नयनशाणनामक अंजन।

कणासलवणोपणासहरसांजनासांजनासरित्पतिकफःशिफासितपुनर्नवासंभवा। रजन्यरुणचंदनंमधुचतुत्थपथ्याशिलाअरिष्टदलसांवरस्फटिकशंखनाभोदवः ॥ इमानितुविचूर्णयेन्निविडवाससाशोधयेत्ततोयसिविमर्दयेत्समधुताम्रखंडेनतत् । इदं मुनिभिरीरितंनयनशाणनामांजनंकरोति तिमिरक्षयंपटलपुष्पनाशंवलात् ॥

अर्थ-पीपल, सैंधानिमक, काली मिरच, रसोत, सुरमा, समुद्रफेन, सपेद पुनर्नवा ( सांठ, या, गदहपूर्णा ) की जड, हलदी, लालचंदन, सहत, लीलाथोथा, हरड, छोटी मनसिल, नींबके पत्ते, सावरसींग, स्फटिकमणि, शखकी नाभि और कपूर, इनको रूमान भागले चूर्ण कर बारीक कपडेमें छानले, फिर तामेके पात्रमें तामेके मूसलेसे सहत और जल डालके बारीक कज्जलके समान पीसे इसको मुनीश्वरोने नयनशाणांजन कहाहे यह तिमिरका क्षय पुष्प और काचको नष्ट करे ॥

मुक्तादि महाजन ।

मुक्ताकर्पूरकाचागरुमरिचकणासैंधवंशैलवालंशुंठीकंकोलका स्यंत्रपुरजनिशिलाशंखनाभ्यभ्रतुत्थम् । दक्षांडत्वक्कसाक्षक्षण दजयुतशिवाक्षीतकंराजवर्तजातीपुष्पंतुलस्याः कुसुममभिन वंवाजिमत्यास्तथैव ॥ पूतीकनिंबांजनभद्रमुस्तंसताम्रसारंर सगर्भयुक्तम् । प्रत्येकमेषांखलुमाषकैकंपलेनपिष्यान्मधुना तिसूक्ष्मम् ॥ भवंतिरोगानयनाश्रितायेनितांतमत्रोपहिताश्च तेषाम् । विधीयतेशांतिरवश्यमेवमुक्तादिनानेनमहांजनेन ॥

अर्थ-चूकामोती, शुद्धभीमसेनी कपूर, शीशेका भस्म, अगर, कालीमिरच, पीपल, सैंधानिमक, एलावालुक, सोंठ, ककोल, कांसेकी भस्म, रांगेकी भस्म, हलदी, मनसिल, शखकीनाभि, अभ्रकभस्म, लीलाथोथा, मुरगेके अंडेकी सपेदी, बहेडा, हलदी, हरड छोटी, मुलेठी, राजावर्त्त, जायफल ( वा चमेलीके फूल ) तुलसीकी नवीन मजरी, परवल, कंजा, नीमके पत्ते, सुरमा, भद्रमोथा, तामेकी भस्म, सारहींगलू प्रत्येक मासे २ ले, सबको ४ तोले सहत मिलायके बारीक पीसे, इसके लगानेसे नेत्रके आश्रित जो रोग हैं वह सब इस मुक्तादि महांजनके लगानेसे नष्ट होय इसमे सदेह नहीं है ॥

दार्व्यादि अंजन ।

दार्वीवरामधुकमंभसिनारिकेलंपक्त्वाष्टभागपरिशिष्टरसंपुन स्ततः । सार्द्रंविपाच्यशशिसैंधवमाक्षिकाढ्यंयुंज्याद्व्रणार्तिति मिरार्तिपुपित्तजेषु ॥

अर्थ-दारुहलदी, हरड, बहेडा, आमला, मुलहटी, नारियलकी गिरी इनको समान भागले आठगुने जलमें डालके पचावे, जब जल जरके गाढा हो जाय तव उस जलको छानके उसमें कपूर, सैंधानिमक और शहत डालके

खरल करे बारीक होनेपर नेत्रोंमें लगावे तो नेत्रका, घाव, पीडा, तिमिर और पित्तजन्य जितने नेत्रके रोग हैं सब दूर होंय ॥

शंखादि वर्ती।

शंखस्यभागाश्चत्वारस्तदर्धेनमनःशिला। मनःशिलार्धंमरिचंमरिचार्धेनपिप्पली ॥ सर्वमेकत्रसंमर्द्यगुटिकांकारयेद्बुधः ॥ वारिणातिमिरंहंतिह्यर्बुदंहंतिमस्तुना ॥ पिच्चटंमधुनाहंतिस्त्रीक्षीरेणतथार्जुनम् ॥

अर्थ-शंखकी नाभी, ४ तोले, मनसिल २ तोले, काली मिरच १ तोले, पीपल ६ मासे लेवे सबको एकत्र कर खरलमें जलसे बारीक पीस गोली बनाय लेवे, इसको जलमें घिसके लगावे तो तिमिर दूर होय, छाँछमें घिसके लगावे तो नेत्रार्बुद दूर हो, सहतसे नेत्रोंका कीचडसे भरा रहना दूर हो, तथा नेत्रमें लालबूंद पडजाती है वह स्त्रीके दूधमें घिसके लगानेसे दूर करेहै॥

शशिकलावर्ती।

रसकजलजनाभिः पौरतुत्थंसमांशंवमनगलितमेतान्निंबुनीरेण पिष्टम्। हरतिशशिकलैतद्वर्तिसंयोजिताक्ष्णोस्तिमिरनयनकंडूस्रावरोगार्मपिल्लान् ॥

अर्थ-खपरिया, शंखकी नाभि, गूगल, लीलाथोथा इन सबको समान भाग लेवे, सहतमें मिलाय नींबूके रससे बारीक पीसे यह शशिकलावर्तीको नेत्रोंमें लगानेसे तिमिर, नेत्रोंकी खुजली, पानीका वहना, और अर्म तथा पिल्ल आदि सब नेत्रके रोग दूर हो ॥

चन्द्रोदयावर्ती।

हरीतकीवचाकुष्ठंपिप्पलीमरिचानिच। विभीतकस्यमज्जाच शंखनाभिर्मनःशिला ॥ सर्वमेतत्समंकृत्वागव्यक्षीरेणपेषयेत्। नाशयेत्तिमिरंकंडूंपटलान्यर्बुदानिच॥ अपित्रिवार्षिकशुक्रंमासेनैकेननाशयेत्। अधिकानिचमांसानिरात्र्यंधत्वंतथैवच ॥ वर्तिश्चंद्रोदयानामनृणांदृष्टिविशोधिनी ॥

अर्थ-छोटीहरड, वच, कुठ, पीपल, कालीमिरच, बहेडाकीमिगी, शंखकी नाभि, मनसिल ये समान भागले, सबको गौके दूधसे बारीकपीसे, यह तिमिर

खुजली, नेत्रपटल, अर्बुद तीनवर्षका मोतियाबिंदु इन सबको एकहा महानम नष्ट करे, तथा नेत्रके मांसाधिकको रतौंधको यह चंद्रोदया वर्त्ती नष्टकरे है, तथा मनुष्योंकी दृष्टिको शोधनकरे ॥

नयनामृत।

रसेंद्रभुजगौतुल्यौतयोर्द्विगुणमंजनम् । सूततुर्यांशकर्पूरमंजनं नयनामृतम् ॥ तिमिरंपटलंकाचंशुक्रममार्जुनानिच । क्रमात्प थ्याशिनोहंतितथान्यानपिदृग्गदान् ॥

अर्थ–शुद्धपारा, शुद्धशीशा दोनों समान भागले और दोनोंसे दुगना सुरमा मिलावे तथा पारेकी चतुर्थांश भीमसेनी कपूर मिलावे तो यह नयनामृतां-जन तिमिर पटल, कांच, शुक्र, अर्म, अर्जुन इन रोगोंको क्रमसे नष्ट करे तथा जो पथ्य सेवन करनेवाले हैं उनको अन्य जो नेत्रके रोग हैं उन सब को नष्ट करे ॥

कुसुमिकावर्त्ती।

तिलपुष्पाण्यशीतिस्युःषष्टिःपिप्पलितंडुलाः । जात्याःकुसुम पंचाशन्मरीचानिचषोडश ॥ सूक्ष्मपिष्टाजलैर्वर्तिःकृताकुसुमि काभिधा । तिमिरार्जुनशुक्राणांनाशिनीमांसवृद्धिनुत् ॥ एत स्याश्चांजनेमात्राप्रोक्तासार्धहरेणुका ॥

अर्थ–तिलके फूल ८० पीपलके बीज ६० चमेलीके फूल ५० और काली मिरच १६ इन सबको जलमें पीसके वत्ती बनावे, तो यह कुसुमिकावर्त्ती तिमिर, अर्जुन शुक्र और मांसवृद्धिको नष्टकरे इसके अंजन करनेकी मात्रा (१॥) डेड मटरके प्रमाण है ॥

चंद्रोदयावर्ती।

शंखनाभिर्विभीतस्यमज्जापथ्यामनःशिला । पिप्पलीमरिचंकु ष्ठंवचाचेतिसमांशकम् ॥ छागक्षीरेणसंपिष्यवर्टींकुर्याद्यथोचि ताम् । हरेणुमात्रांसंघृष्यजलेनांजनमाचरेत् ॥ तिमिरंमांसवृ द्धिंचकाचंपटलमर्बुदम् । रात्र्यंधंवार्षिकंपुष्पंवटीचंद्रोदयाहरेत् ॥

अर्थ–शंखकी नाभि, बहेडेकी मिंगी, हरड, मनसिल, पीपल, मिरच, कूठ, और वच ये समान भागले सबको बकरीके दूधमें पीसके यथोचित गोलीबना, इसमेसे १ मटरके अनुमान जलमें घिसके अंजन करे तो तिमिर, मांसवृद्धि, काच, पटल, अर्बुद, रतोंध और १ वर्षके फूलेको यह चंद्रोदयावर्त्ती दूरकरे ॥

चंद्रप्रभावर्त्ती।

रजनीनिंबपत्राणिपिप्पलीमरिचानिच। विडंगंभद्रमुस्तंचसप्त मीत्वभयास्मृता॥ अजामूत्रेणसंपिष्यछायायांशोषयेद्वटी। वारिणातिमिरंहंतिगोमूत्रेणतुपिष्टिकाम्॥ मधुनापटलंहंतिनारीक्षीरेणपुष्पकम्। एषाचंद्रप्रभावर्तिःस्वयंरुद्रेणनिर्मिता॥

अर्थ-हलदी, नींबके पत्ते, पीपल, कालीमिरच, वायविडंग, नागरमोथा, और छोटी हरड इन सबको समान भागले बकरीके मूत्रसे पीस गोली बनाय छायामें सुखाय लेवे, जलसे तिमिररोग, गोमूत्रसे नेत्रका पिष्टकरोग, सहसे पटलके रोग, स्त्रीके दूधसे फूलेको दूर करे, यह चंद्रप्रभावर्त्ती स्वयं शिवने कही है॥

नयनाभिघात निदान।

स्रवत्यश्रुचयन्नेत्रंवृत्तंलोहितराजिभिः। निमेषोन्मेषणाशक्तंसशल्यंतद्विनिर्दिशेत्॥

अर्थ-जिसके नेत्रोंसे हर समय आंसू बहाकरे और लाल लाल गोल लकीर (रेखा) नेत्रोंमें हो तथा जिसके दुःखसे यह प्राणी नेत्रोंको खोल मूंद नसके उसको सशल्य नेत्र अर्थात् नेत्रमें किसी प्रकारकी चोट है ऐसा जाने॥

सामान्य चिकित्सा।

नेत्रेत्वभिहतेकुर्याच्छीतमाश्चोतनंहितम्। पुनर्नवामूलकल्कात्पिंडालेपेकुचंदनम्॥

अर्थ-जिसने नेत्रोंमें किसी प्रकारकी चोट लगीहो उसके शीतल आश्चोतन करना हितहै तथा पुनर्नवाकी जडके कल्कसे आश्चोतन करे और लेपमें लाल चंदन लेना चाहिये॥

शावरादि सेक।

शावरंमधुकंतुल्यंघृतभ्रष्टंसुचूर्णितम्। छागक्षीरोक्षितंसेकःपित्तरक्ताभिघातजित्॥

अर्थ-पठानी लोध, मुलहटी, दीलायोधा इनके चूर्णको घीमें भूनके बकरीके दूधमें मिलायके सेककरे तो पित्त रक्तजन्य चोट अच्छी होय॥

प्रतिनिद्राचिकित्सा।

क्षौद्रश्वलालासघृष्टैर्मरिचैर्नेत्रमंजयेत्।

अतिनिद्राशमंयातितमःसूर्योदयादिव ॥

अर्थ-सहत घोडेकी लार में काली मिरचको घिस अंजन करे तो अत्यंत निद्राका आना दूर होय जैसा सूर्योदयसे अंधकार नष्ट होताहै ॥

जातीपत्रादि अंजन ।

जातीपुष्पंप्रवालंचमरिचंकटुकांवचाम् ।
सैंधवंबस्तमूत्रेणपिष्टंतंद्राघ्नमंजनम् ॥

अर्थ-चमेलीके फूल, मूंगा, मिरच काली कुटकी, वच और सेंधानिमक इनको बकरेके मूत्रमें पीसके अंजन करे तो तंद्रारोग दूरहोय ॥

नयनाभिघातचिकित्सा ।

अंतस्त्रीस्तन्यसेकश्चरक्तमोक्षश्चशस्यते । दृष्टिप्रसादजननंविधिमाशुकुर्यात्स्निग्धैर्हिमैश्चमधुरैश्चयथाप्रयोगैः॥ स्वेदाग्निधूमभयशोकरुजादितापैरभ्याहतामपितथैवभिषक्चिकित्सेत् ॥

अर्थ-नेत्रोंमें किसी प्रकारकी चोट लगी होय तो स्त्रीके दूधकी धार नेत्रके भीतर डाले बिगडे हुए रुधिरको निकाले तथा दृष्टिको प्रसन्न करनेवाली विधि, तथा स्निग्ध, शीतल और मधुर ( मीठे ) प्रयोग करे इसी प्रकार स्वेदन, अग्नि, धूंआ, भय और शोक आदिसे जिसके नेत्र दूखते हो उसकोभी यही उक्त चिकित्सा वैद्य करे ॥

सूर्याचिरादि संतर्पण ।

सूर्याचिराशांबरविद्युतादिविलोकनेनोपहतेक्षणस्य ।
संतर्पणंस्निग्धहिमादिकार्यसायंनिषेव्यस्त्रिफलाप्रयोगः॥

अर्थ-जिस प्राणीकी सूर्यकी किरण तथा दिशाओंमें और आकाशमें बिजली आदि तेजस्वी पदार्थोंके देखनेसे जिसकी दृष्टि नष्ट होगई हो उसके चिकने और शीतल आदि पदार्थोंसे तर्पण करे तथा सायंकालमें त्रिफलेका प्रयोग वैद्य अपनी युक्तिसे सेवन करावे तो अच्छा होय ॥

निशादि पूरण ।

निशाब्दत्रिफलादार्वीसितामधुसमन्वितम् ।
अभिघाताभिशूलघ्नंनारीक्षीरेणपूरणम् ॥

अर्थ-हलदी, नागरमोथा, त्रिफला, दारुहलदी, मिश्री, सहत इनमें स्त्रीका दूध मिलायके नेत्रोंको भरे अर्थात् तर्पण करे तो नेत्रोंमें जो चोट लगी है, तथा नेत्रशूलका होना दूर होय ॥

नेत्ररोगपर पथ्य।

शालितंडुलगोधूममुद्गसैंधवगोघृतम्।
गोपयश्चसिताक्षौद्रंपथ्यंनेत्रगदेस्मृतम्॥

अर्थ-शालीचावल, गेंहूँ, मूंग, सेंधानिमक, गौका घी और गौका दूध एवं खाँड और सहत ये नेत्ररोगवाले प्राणीको पथ्य कहे हैं अर्थात् इनका भोजन पान करना अच्छा है॥

अपथ्य।

सर्वशाकमचक्षुष्यंचक्षुष्यंशाकपंचकम्।
जीवंतीवास्तुमत्स्याक्षीमेघनादःपुनर्नवाः॥

अर्थ-संसारमें यावन्मात्र शाक ( तर्कारी ) है सब नेत्रोंको अहित है परंतु किसी किसी वैद्यकी संमतिसे पांच शाक नेत्रोंको हितकारी है, जैसे जीवंती ( ठोडी ) वथुआ, मछछी, चौंलाई और पुनर्नवा ( सांठ ) का साग॥

तथा।

मापारनालकटुतैलजलावगाहक्षुद्राक्षुरैश्चसुरतैर्निशिजागरैश्च। शाकाम्लमत्स्यदधिफाणितवेसवारैश्चक्षुःक्षयंव्रजतिसूर्यविलोकनाच्च॥ तांबूलमम्लंलवणंविदाहितीक्ष्णंकटूष्णंगुरुचान्नपानम्। नरोनसेवेतहिताभिलाषीसर्वेषुरोगेषुदृगाश्रयेषु॥

अर्थ-उडद, कांजी, कडवा तेल, जलमें धसके स्नान, कटेरी, सब मस्तक क्षौर कर्म, स्त्री संग, रात्रिमें जागना, सर्व प्रकारके साग, खटाई, मछली, दही, फाणित ( रावका भेद ) मसाला और सूर्यके सन्मुख देखनेसे नेत्रकी दृष्टि मारी जाती है। पानका खाना, खटाई, निमक, दाहकर्त्ता ( राई आदि) पदार्थ, तीखे पदार्थ, चरपरे और भारी ऐसे अन्न और जलोंको जो नेत्ररोगी अपने हितकी इच्छा करनेवाले है कदापि सेवन न करे॥

दृष्टिरोगनामसंख्या।

दृष्ट्याश्रयाःपट्चपडेवरोगाःपड्लिंगनाशाहिभवंतितत्र।
वातेनपित्तेनकफेनसर्वैरक्तात्परिम्लाय्यभिधश्चपष्टः॥

अर्थ-नेत्रकी दृष्टिके आश्रित ६६ रोग हैं, तथा ६ लिंग नाश हैं, जैसे वातसे, पित्तसे, कफसे, सन्निपातसे, रुधिरके विकारसे और अम्ल पित्तसे लिंग नाश होता है॥

इति श्रीमायुर्वेदोद्धारे बृहन्निघण्टुरत्नाकरे नासारोगे पथ्यापथ्याधिकारः समाप्तः॥

# शिरोरोग।

मस्तकरोगनिदान।

शिरोरोगाश्वजायंतेवातपित्तकफैस्त्रिभिः। संनिपातेनरक्तेनक्षयेणक्रिमिभिस्तथा ॥ सूर्यावर्तानंतवातार्धावभेदकशंखकैः। एकादशविधस्यास्यलक्षणानिप्रचक्षते ॥

अर्थ-मस्तकरोग, वात, पित्त, कफ, सन्निपात, रुधिर, क्षय और क्रिमिके होनेसे होता है तथा सूर्यावर्त, अनंतवात, अर्धावभेदक, शंखक इस प्रकार नेत्ररोग ११ प्रकारके हैं उनके लक्षणोंको कहते हैं ॥

निदान।

धूमातपतुषारांबुक्रीडातिस्वप्नजागरैः। उत्स्वेधातिपुरोवातबाष्पनिग्रहरोदनैः ॥ अत्यंबुमद्यपानेनक्रिमिभिर्वेगधारणैः। उपधावमृजाभ्यांगद्वेषाच्चप्रततेक्षणैः॥ असात्म्यगंधदुष्टान्नभाषाद्यैश्वशिरोगतः। एकादशविधस्यास्यलक्षणानिप्रचक्षते ॥

अर्थ-धूम आतप, बर्फ, उदकमें क्रीडा करना, अतिनिद्रा, अतिजागरण, उत्सेध (कारण विना देह उंचा नीचा करने) से, वात और बाष्प इनका अवरोध करनेसे, बहुत रोदन करनेसे, उदक और मद्यका अति पान करनेसे, क्रिमि रोगसे, मूत्रादिकोंका निग्रह करनेसे शिरोरोग उत्पन्न होते हैं इस प्रकार ग्यारह प्रकारके शिरोरोगके लक्षण कहे हैं ॥

वातजशिरोरोग।

यस्यानिमित्तंशिरसोरुजश्चभवंतितीव्रानिशिचातिमात्रम्।
बंधोपतापैःप्रशमश्चयत्रशिरोभितापःससमीरणेन ॥

अर्थ-जिसका मस्तक अकस्मात् दूखे और रात्रिमें विशेष दूखे, बांधनेसे अथवा सेकनेसे शांति हो, उसको वातज शिरोरोग जानना चाहिये ॥

वातजशिरोरोगचिकित्सा।

वातजातशिरोरोगेस्नेहस्वेदविमर्दनम्।
पानाहारोपनाहांश्चकुर्याद्वातामयापहान् ॥

अर्थ-वातजन्य शिरके रोगमें स्नेहन, स्वेदन, मर्दन करे तथा यावन्मात्र

पनिके पदार्थ, भोजनके पदार्थ और उपनाह आदि सब कर्म वातनाशकर्त्ता करने चाहिये ॥

कुष्ठादिलेप।

कुष्ठमेरंडमूलंचनागरंतक्रपेषितम्।
कटूष्णंचशिरःपीडामात्रालेपनतोहरेत् ॥

अर्थ-कूठ, अंडकीजड, सोंठ, इनको समान भागले छाँछमें पीसे फिर थोडा गरम करके लेप करे तो वातजन्य मस्तकपीडा दूर होय ॥

श्वासकुठारनस्य।

रसःश्वासकुठारोयस्तस्यनस्यंविशेषतः।
शिरःशूलंहरत्येवविधेयोनात्रसंशयः॥

अर्थ-श्वासकुठार रसकी नस्य देना इस वातके मस्तक रोग अत्यंत गुणदायक है ॥

कुष्ठादिलेप।

कुष्ठमेरंडमूलंचलेपःकांजिकपेषितः।
शिरोर्तिवातजांहन्यात्पुष्पंवामुचकुंदजम् ॥

अर्थ-कूठ, अंडकीजड, इन दोनोंको कांजीमें बारीक पीसके लेप करे तो वातजन्य पीडा दूर होय। अथवा मुचकुंदके फूलोंको पीसलेप करे तो भी मस्तक पीडा दूर होय ॥

वातजाशिरोरोगेबस्ति।

आशिरोव्याधितचर्मषोडशांगुलमुच्छ्रितम्। तेनवेष्टचशिरोध स्तान्माषकल्केनलेपयेत् ॥ निश्चलस्योपविष्टस्यतैलैःकोष्णैः प्रपूरयेत्। धारयेदारुजःशांतिर्यामंयामार्धमेवच ॥ शिरोबस्ति र्हरत्येषःशिरोरोगंमरुद्भवम्।हनुमन्याक्षिकर्णानामर्दितंमूर्धकंप नम् ॥ विनाभोजनमेवैषःशिरोबस्तिःप्रयुज्यते। पंचाहंषडहं वापिसप्ताहंचैवमाचरेत् ॥

अर्थ-एक १६ अंगुल चौडा बहुत साफ करा हुआ मृगचर्म इतना बडालेवे कि, मस्तकके चारों तरफ आय जावे, उससे मस्तकको बाँधके नीचेके छिद्रोंको उडदकी पिट्ठीसे बंदकर देवे, फिर इस प्राणीको इस तरह बैठावे कि सीधा और सतर बैठ जावे गरदन उठी रहे तथा हले चले नहीं, तब

तिलके सुहाते २ गरम तेलको मस्तकमें भर देवे इसको जब तक मस्तक पीडा दूर न हो तब तक धारण करे या १ प्रहर या आधे प्रहर जैसा रोगका तारतम्य हो उसके अनुसार धारण करनी चाहिये यह शिरोबस्ति सब शिरके रोग जो वादीसे प्रगट हुए हैं दूर करे, तथा ठोडी गरदन, नेत्र, कान, लकवा मस्तकका कांपना, इनको दूर करे है, इस क्रियाको भोजन करनेके प्रथमही करना चाहिये तथा पांचदिन छःदिन या सातदिन पर्यंत शिरोबस्ति करनी चाहिये ॥

पित्तजशिरोरोग।

यस्योष्णमंगारचितंतथैवभवेच्छिरोदह्यतिवाऽक्षिनासा।
शीतेनरात्रौचभवेच्छमश्चशिरोभितापःसतुपित्तकोपात् ॥

अर्थ-जिसका मस्तक अंगारसे तपायेके समान गरम होवे और नाकमे दाह होय, शीतल पदार्थसे किंवा रात्रिमे शान्ति होय, उस मस्तकशूलको पित्तकोपका जानना ॥

पित्तजन्य शिररोगकी चिकित्सा।

पित्तात्मकेशिरोरोगेस्निग्धंसम्यक्विरेचनम्।
मृद्वीकात्रिफलेक्षूणांरसैःक्षीरैर्घृतैरपि ॥

अर्थ-पित्तजन्य मस्तक रोगमें चिकने पदार्थोंसे उत्तम दस्त करावे तथा मुनक्का दाख, त्रिफला, ईखका रस, दूध और घृत ये पदार्थ खानेको देवे ॥

शर्करादि सेचन।

शर्कराक्षीरसलिलैःशिरश्चपरिषेचयेत्।
सर्पिषःशतधौतस्यलेपःसाधारणोहितः ॥

अर्थ-खांड, दूध और पानीको एक करके मस्तकपर धार डालनी चाहिये अथवा सौबारका धुला हुआ घीका लेप करे तो पित्तजन्य पीडा दूर होय ॥

कुमुदादि उपशम।

कुमुदोत्पलपद्मानांशीतानांचंदनांबुभिः।
स्पर्शाःसुखाश्चपवनाःसेव्यादाहार्तिशांतये ॥

अर्थ-कुमुद ( कमोदनी ) लाल कमल और शीतल कमल, तथा चंदन इनको शीतल जलमें मिलायके मस्तकपर डाले, तथा शीतल स्पर्श और सुखकारी पवन दाहके नष्ट करनेको सेवन करना चाहिये ॥

चंदनादि लेप।

चंदनोशीरयष्टयाह्ववलाव्याघ्रनखोत्पलैः।
क्षीरपिष्टैःप्रदेहःस्यात्सृतैर्वापरिषेचनम्॥

अर्थ–चंदन, खस, मुलहटी, खिरेंटी, नखी, कमल, इनको दूधमें पीसके स्वेदन करै अथवा नास देवे या मस्तकपर डाले तो पित्तजन्य मस्तक पीडा दूर होय॥

यष्ट्यादि घृत।

यष्टयाह्वचंदनानंताक्षीरसिद्धंहितंघृतम्।
नावनंशर्कराद्राक्षामधुकैर्वापिपित्तजे॥

अर्थ–मुलहटी, चंदन, धमासा इनको दूधमें मिलायके फिर घृत डालके सिद्ध करे इस घृतकी नास देय। अथवा खांड, दाख और मुलहटी जलमें पीसके नाश देनेसे पीडा दूर होय॥

धात्र्यादि लेप।

धात्रीकशेरुह्रीवेरपद्मपत्रकचंदनैः। दूर्वोशीरनलानांचमूलैः
कुर्यात्प्रलेपनम्। शिरोर्तिपित्तजांहन्याद्रक्तपित्तरुजंतथा॥

अर्थ–आमले, कसेरु, सुगंधवाला, कमल गट्टा, पद्माख, चंदन, दूब, खस, और नरसल इनकी जडको जलमें पीसके लेप करे तो पित्तजन्य पीडा और रक्तपित्तके विकार दूर हो॥

कफजन्य शिररोग।

शिरोभवेद्यस्यकफोपदिग्धंगुरुप्रतिस्तब्धमथोहिमंच।
शूनाक्षिकूटंवदनंचयस्यशिरोभितापःसकफप्रकोपात्॥

अर्थ–जिसका मस्तक भीतरसे कफ करके लिप्त (लिहसासा) होवे, भारी बँधासा और शीतल होवे, तथा नेत्र सुजाकर मुखको सुजाय देवे, इस मस्तकरोगको कफके कोपका जानना चाहिये। (शूनाक्षिकूटं) इस जगह कोई (शूलाक्षिकूटं) ऐसा पाठ कहते हैं इसका अर्थ यह है कि, मस्तकमें मंदशूल होय शेषं सुगमम्॥

चिकित्सा।

श्लेष्मिकेलंघनंरूक्षलेपस्वेदादिकारयेत्॥

अर्थ–कफजन्य मस्तक रोगमें लंघन और रूखे पदार्थोंका लेप तथा स्वेदादिक कर्म करने चाहिये॥

हरेणु आदि लेप।

हरेणुनतशैलेयमुस्तैलागरुदारुभिः।
मांसीरास्नोरुबुकैश्चकोष्णोलेपःकफार्तिनुत्॥

अर्थ-मटर, छड, छार, छबीलो, नागरमोथा, इलायची, देवदारु, जटामांसी, रास्ना, अंडकी जड इनको जलमें पीस थोडी गरम कर लेप करे तो कफकी पीडा दूर होय॥

प्रपुंनाटादि लेप।

शुंठीकुष्ठप्रपुन्नाटदेवकाष्ठैःसमाहिषैः।
मूत्रपिष्टैःसुखोष्णैश्चलेपःश्लेष्मशिरोर्तिनुत्॥

अर्थ-सोंठ, कूठ, पमाड, देवदारु और भैंसका मूत्र सबको पीसकै कुछ २ गरम कर मस्तकमें लेप करे तो कफजन्य मस्तक पीडा दूर होय॥

सन्निपातिक शिरोरोग।

शिरोभितापेत्रितयप्रवृत्तेसर्वाणिलिंगानिसमुद्भवंति॥

अर्थ-त्रिदोषसे उत्पन्न मस्तक रोगमें तीनों दोषोंके सब लक्षण होते है॥

चिकित्सा।

सन्निपातसमुत्थेत्रघृततैलंचवस्तयः।
धूमनस्यंशिरोरेकोलेपस्वेदाद्यमाचरेत्॥

अर्थ-सन्निपातजन्य मस्तकरोगमें घृत, तेल बस्तिकर्म, धूमपान, नस्य और मस्तकजुलाब, लेप और स्वेदादिक कर्म करने चाहिये॥

स्वेदन।

स्वेदनंघृतगोधूमैर्निर्गुंड्याकथितेनवा।
सन्निपातोद्भवांहंतिपीडांहिहितपाचनैः॥

अर्थ-घी और गेंहूं, इनसे अथवा निर्गुंडीके क्काथसे मस्तकको स्वेदन करे तथा जो हितकारी पदार्थ संनिपात पीडाको नष्ट करे है॥

घृतपान।

पुराणसर्पिषःपानंविशेषेणादिशंतिहि॥

अर्थ-इस संनिपातजन्य मस्तकपीडामें पुराने घृतको पीना बहुत गुण दिखाता है॥

स्मरफलादिप्रधमन ।

स्मरफलतिलपर्णीबीजसंयुक्तभूतांकुशदलवटबीजत्वग्रजोर्धांशतुल्यम् । प्रधमनविधिनातद्दत्तमात्रंशिरोरुक्प्रलपनकफतंद्रासन्निपातंनिहन्यात् ॥

अर्थ-मैनफल, तिलवनके बीजमें कुशके पत्ते वटके बीज, तजका चूर्ण आधा २ भाग मिलायके प्रधमननस्य देवे तो मस्तकपीडा प्रलाप, कफ, तंद्रा और सन्निपातको नष्ट करे ॥

रक्तजशिरोरोग ।

रक्तात्मकःपित्तसमानलिंगःस्पर्शासहत्वंशिरसोभवेच्च ॥

अर्थ-रक्तजन्य मस्तक रोगमें पित्तकृत मस्तक रोगके सब लक्षण होते हैं, तथा मस्तकका स्पर्श सहा नहीं जाय, यह विशेष होता है ॥

चिकित्सा ।

रक्तजेपित्तवत्सर्वंभोजनालेपसेचनम् ।
शीतोष्णयोश्चविन्यासोविशेषाद्रक्तमोक्षणम् ॥

अर्थ-रक्तके मस्तकरोगमें सब कर्म पित्तरोगके समान करे तथा भोजन लेप और सेचन ये सबभी पित्तजन्य मस्तकपीडाके समान उष्ण और गरम मिले कर्म तथा इस रक्तजन्यमें विशेष करके मस्तकमेंसे रुधिर निकालना चाहिये ॥

घृत तथा जलधारण ।

सर्पिषःशतधौतस्यशिरसाधारणंहितम् ।
निमज्जनंचशिरसःशीतलेशस्यतेंभसि ॥

अर्थ-रुधिरजन्य मस्तकरोगवालेको सौवारका धुला हुआ घृत मस्तकपर रक्खे अथवा शीतल जलमें गोता लगावे तो मस्तक पीडा दूर होय ॥

कृष्णादि लेप ।

कृष्णांबुशुंठीमधुकंशताह्वोत्पलवालकैः ।
जलपिष्टैःशिरोलेपःसद्यःशूलनिवारणः ॥

अर्थ-पीपल, सुगंधवाला, सोंठ, मुलहटी, सतावर, कमलगट्टा, खस, इनको जलमें पीसके लेप करे तो रुधिरकी पीडा तत्काल दूर होय ॥

नागरादि नस्य।

नागरकल्कविमिश्रंक्षीरंनस्येनयोजितंपुंसाम्। नानादोषोद्भूतांशिरोरुजंहंतितीव्रांच ॥ शिरोर्तिनाशयत्याशुपुष्पंवामुचुकुंदजम् ॥

अर्थ–सोंठके कल्कको दूधमें मिलायके नस्य देवे तो इस प्राणीके अनेक अनेक दोषजन्य तीव्रमस्तकपीडा नष्ट होय। अथवा मुचकुंदके फूलकी नास और लेप मस्तकपीडाको दूर करे॥

कमलादि लेप।

कमलंसुरसामूलंलिप्तंहंतिशिरोरुजम् ॥

अर्थ–कमल और तुलसीकी जडका लेप मस्तक पीडाको दूर करे॥

मस्तकशूलमें नासिकाद्वारा रुधिर गिरे उसका यत्न।

शिरःशूलेतुसंजातेनासारक्तंस्रवेद्यदि ॥ दाडिमीपुष्पदुर्वोत्थरसंकर्पूरमाक्षिकम्। क्षौद्रंदुग्धंशिरोमर्धनस्येपानेसितापयः ॥

अर्थ–मस्तकशूल होनेपर यदि नाकसे रुधिर गिर करे तो अनारके फूल, दूब, इन दोनोंके रसमें कपूर और सहत दूध डालके नस्य देय अथवा मस्तकमें मालिश करे तथा नस्य और पीनेमें मिश्री और दूध देवे॥

उदुंबर फलादि।

उदुंबरफलंपक्वंघृतपक्वंसितायुतम्। एलामरिचसंयुक्तंभुक्तंस्याद्रक्तशांतये। कंटकारीफलरसंलिप्त्वाहंतिशिरोरुजम् ॥

अर्थ–गूलरके पके फलको घृतमें भूनके मिश्री, इलायची और काली मिरचका चूर्ण मिलायके सेवन करे तो मस्तकसे रुधिरका गिरना बंद होय अथवा कटेरीके फलके रसका मस्तकमें लेप करे तो शिरपीडा दूर होय॥

क्षयज शिरोरोग।

असृग्वसाश्लेष्मसमीरणानांशिरोगतानामिहसंक्षयेण। क्षवप्रवृत्तिःशिरसोऽभितापःकष्टोभवेदुग्ररुजोतिमात्रम्। संस्वेदनच्छर्दनधूमनस्यैरसृग्विमोक्षैश्वविवृद्धिमेति ॥

अर्थ–मस्तकके रुधिर वसा कफ और वायु इनके क्षय होनेसे अत्यन्त भयकर मस्तकशूल होता है, छींक बहुत आवे, मस्तक गरम होवे तथा उसमें

स्मरफलादिप्रधमन।

स्मरफलतिलपर्णीबीजसंयुक्तभूतांकुशदलवटबीजत्वग्रजोर्धांशतुल्यम्। प्रधमनविधिनातद्दत्तमात्रंशिरोरुक्प्रलपनकफतंद्रासन्निपातंनिहन्यात्॥

अर्थ-मैनफल, तिलवनके बीजमें कुशके पत्ते घटके बीज, तजका चूर्ण आधा २ भाग मिलायके प्रधमननस्य देवे तो मस्तकपीडा प्रलाप, कफ, तंद्रा और सन्निपातको नष्ट करे॥

रक्तजशिरोरोग।

रक्तात्मकःपित्तसमानलिंगःस्पर्शासहत्वंशिरसोभवेच्च॥

अर्थ-रक्तजन्य मस्तक रोगमें पित्तकृत मस्तक रोगके सब लक्षण होते है, तथा मस्तकका स्पर्श सहा नहीं जाय, यह विशेष होता है॥

चिकित्सा।

रक्तजेपित्तवत्सर्वंभोजनालेपसेचनम्।
शीतोष्णयोश्चविन्यासोविशेषाद्रक्तमोक्षणम्॥

अर्थ-रक्तके मस्तकरोगमे सब कर्म पित्तरोगके समान करे तथा भोजन लेप और सेचन ये सबभी पित्तजन्य मस्तकपीडाके समान उष्ण और गरम मिले कर्म तथा इस रक्तजन्यमे विशेष करके मस्तकमेसे रुधिर निकालना चाहिये॥

घृत तथा जलधारण।

सर्पिषःशतधौतस्यशिरसाधारणंहितम्।
निमज्जनंचशिरसःशीतलेशस्यतेंभसि॥

अर्थ-रुधिरजन्य मस्तकरोगवालेको सौवारका धुला हुआ घृत मस्तकपर रखे अथवा शीतल जलमे गोता लगावे तो मस्तक पीडा दूर होय॥

कृष्णादि लेप।

कृष्णांबुशुंठीमधुकंशताह्वोत्पलवालकैः।
जलपिष्टैःशिरोलेपःसद्यःशूलनिवारणः॥

अर्थ-पीपल, सुगंधवाला, सोंठ, मुलहटी, सतावर, कमलगट्टा, खस, इनको जलमे पीसके लेप करे तो रुधिरकी पीडा तत्काल दूर होय॥

नागरादि नस्य।

नागरकल्कविमिश्रंक्षीरंनस्येनयोजितंपुंसाम्। नानादोषोद्भूतांशिरोरुजंहंतितीव्रांच॥ शिरोर्तिनाशयत्याशुपुष्पंवामुचुकुंदजम्॥

अर्थ-सोंठके कल्कको दूधमें मिलायके नस्य देवें तो इस प्राणीके अनेक अनेक दोषजन्य तीव्रमस्तकपीडा नष्ट होय। अथवा मुचकुंदके फूलकी नास और लेप मस्तकपीडाको दूर करे॥

कमलादि लेप।

कमलंसुरसामूलंलिप्तंहंतिशिरोरुजम्॥

अर्थ-कमल और तुलसीकी जडका लेप मस्तक पीडाको दूर करे॥

मस्तकशूलमें नासिकाद्वारा रुधिर गिरे उसका यत्न।

शिरःशूलेतुसंजातेनासारक्तंस्रवेद्यदि॥ दाडिमीपुष्पंदुर्वोत्थरसंकर्पूरमाक्षिकम्। क्षौद्रंदुग्धंशिरोमर्दनस्येपानेसितापयः॥

अर्थ-मस्तकशूल होनेपर यदि नाकसे रुधिर गिर करे तो अनारके फूल, दूब, इन दोनोंके रसमें कपूर और सहत दूध डालके नस्य देय अथवा मस्तकमें मालिश करे तथा नस्य और पानेमें मिश्री और दूध देवे॥

उदुंबर फलादि।

उदुंबरफलंपक्वंघृतपक्वंसितायुतम्। एलामरिचसंयुक्तंभुक्तंस्याद्रक्तशांतये। कंटकारीफलरसंलिप्त्वाहंतिशिरोरुजम्॥

अर्थ-गूलरके पके फलको घृतमें भूनके मिश्री, इलायची और काली मिरचका चूर्ण मिलायके सेवन करे तो मस्तकसे रुधिरका गिरना बंद होय अथवा कटेरीके फलके रसका मस्तकमें लेप करे तो शिरपीडा दूर होय॥

क्षयज शिरोरोग।

असृग्वसाश्लेष्मसमीरणानांशिरोगतानामिहसंक्षयेण। क्षयप्रवृत्तिःशिरसोऽभितापःकष्टोभवेदुग्ररुजोतिमात्रम्। संस्वेदनच्छर्दनधूमनस्यैरसृग्विमोक्षैश्चविवृद्धिमेति॥

अर्थ-मस्तकके रुधिर वसा कफ और वायु इनके क्षय होनेसे अत्यन्त भयंकर मस्तकशूल होता है, छींक बहुत आवें, मस्तक गरम होवे तथा इसमें

स्वेदन वमन धूमपान नस्य और रुधिर निकलना ये उपद्रव करनेसे यह मस्तकशूल होताहै इसको क्षयजमस्तकशूल कहते है ॥

चिकित्सा।

क्षयजेक्षयनाशायकर्तव्योबृंहणोविधिः।
पानेनस्येचसर्पिःस्याद्वातघ्नैर्मधुरैःशृतम् ॥

अर्थ--क्षयजन्य मस्तक रुधिर आदिकी क्षीणता नष्टकरनेको बृहण विधि अर्थात् जिन औषधोसे मस्तकमें रुधिर आदिबढे वो कर्म करे तथा पीने और नस्यमे वातनाशक मधुर क्राथोसे सिद्धकरा हुआ घृत देनाचाहिये ॥

सामान्य यत्न।

योजयेत्सगुडंसर्पिर्घृतपूरांश्वभक्षयेत्।
नावनंक्षीरसर्पिर्भ्यांपानंचक्षीरसर्पिषोः॥

अर्थ-क्षयजन्य मस्तकरोगमे गुड और घृत मिलायके सेवनकरे तथा घृतपूर ( घेवर ) भक्षण करे, तथा दूध और घी मिलायके नस्य देवे तथा दूध और घी मिलायके पीना चाहिये ॥

स्वेद।

क्षीरपिष्टैस्तिलैःस्वेदोजीवनीयैश्वशस्यते ॥

अर्थ-जीवनीयगणकी औषधोमे तिल मिलायके दूधमे पीसडाले फिर इसकी पोटली बनायके अग्निसे स्वेदनकरे ॥

निंबादि गुग्गुल।

निंबत्वक्त्रिफलावासाचूर्णकटुपटोलिका। तोयैश्वतुर्गुणेक्काथे पादांशंवस्त्रगालितम् ॥ आदायगुग्गुलुंतुल्यंक्षिप्त्वातस्मिन्पुनःपचेत्। पिंडितंभक्षयेत्कर्षंस्निग्धमुष्णंचभोजयेत्। वातश्लेष्मोत्थितांपीडांदुःसहांचशिरोरुजम् ॥

अर्थ-नीमकी छाल, हरड, बहेडा, आँवला, अडुसा, कडुवे पटोल पत्र समान भाग ले ये चौगुने जलमे डालके क्राथ करे जब चतुर्थांश रहे तब उतारके कपडेमे छान लेय फिर सब औषधोंके समान गूगल शुद्ध डालके पचावे, जब गाढी हो जाय तब कूटके छः छः मासेकी गोली बनाय लेवे, दो गोली नित्य भक्षण करे ऊपरसे चिकना और गरम पदार्थ भोजन करे, यह वातकफजन्य मस्तकपीडाको दूर करे ॥

शिग्रुपत्रादि लेप ।

शिग्रुपत्ररसैर्मर्द्यमरीचंमूर्धशूलजित् ॥

अर्थ-काली मिरचोंको सहिजनेके पत्तोंके रसमें,खरल कर लगानेसे मस्तकपीडा दूर होय ॥

पिप्पल्यादि नस्य ।

पिप्पलीसैंधवंपाच्यंतैलेनाज्येननस्यतः ।
शिरःशूलंनिहंत्याशुतमःसूर्योदयोयथा ।

अर्थ-पीपर और सेंधानिमक, इनको घीमे अथवा तेलमें पकावे इसको घृत या तेलकी नास देनेसे मस्तक शूल इसप्रकार नष्ट होय जैसे सूर्योदयसे अंधकार नष्ट होय ॥

कुष्ठादिलेप ।

कुष्ठमेरंडमूलंवाचक्रमर्दकमूलकम् ।
आरनालेनपिष्टंतल्लेपोहंतिशिरोरुजम् ॥

अर्थ-कूठ, अंडकी जड, पमारकी जड इनको कांजीमें पीस लेप करे तो मस्तकपीडा दूर होय ॥

कुंकुमादिघृत ।

कुंकुमंचसितातुल्यंद्वाभ्यांतुल्यंघृतंभवेत् । घृताच्चतुर्गुणंतो-यंपाच्यंस्याद्घृतशेपितम् । नस्यंतुशंखशिरसःश्चक्षुःशूलंचनाशयेत् ॥

अर्थ-केशर और खांड समान भागले इन दोनोंके बराबर घी लेवे तथा घृतसे चौगना जल डालके सिद्ध करे जब घृतमात्र शेप रहे तब उतारके छान लेय, इसकी नस्य देनेसे मस्तक कनपटी और नेत्रपीडा दूर होय ॥

कृमिजन्यशिरोरोग ।

निस्तुद्यतेयस्यशिरोऽतिमात्रंसंभक्ष्यमाणंस्फुरतीवचांतः ।
घ्राणाच्चगच्छेद्रुधिरंसपूयंशिरोभितापःकृमिभिःसघोरः ॥

अर्थ-जिसके मस्तकमें टांकीके तोडने कीसी, पीडा होवे, तथा कृमि भीतरसे मस्तक को खाकर पोलाकर देवे, तथा मस्तक भीतरसे फटके तथा नाकमें रुधिर राध और कीड पडे यह कृमिजरोग वडा भयंकर है ॥

क्रमिजन्यशिररोगकी चिकित्सा।

क्रमिजेतुशिरोरोगेव्योपनक्ताह्वशिग्रुजैः।
अजामूत्रेणसंपिष्टैर्नस्यंक्रमिहरंपरम्॥

अर्थ-क्रमिजन्य मस्तकरोगमे सोंठ, मिरच, पीपल, कंजा और सहँजनेके बीज इनको समान भागले बकरीके मूत्रमें पीस नस्य देय तो मस्तककी क्रमि दूर हो॥

विडंगादि तैल।

विडंगस्वर्जिकादंतीहिंगुगोमूत्रसंयुतम्।
विपक्कंसार्षपंतैलंक्रमिघ्नंनस्यतःस्मृतम्॥

अर्थ-वायविडंग, सज्जीखार, दंती, हींग और गोमूत्रमे सरसोंका तेल डालके सिद्ध करे इसकी नस्य देनेसे मस्तककी क्रमि नष्ट होय॥

सूर्यावर्तशिरोरोग।

सूर्योदयंयाप्रतिमंदमंदमक्षिभ्रुवंरुक्समुपैतिगाढा। विवर्द्धते चांशुमतासहैवसूर्योपवृत्तौविनिवर्ततेच॥ शीतेनशांतिलभते कदाचिदुष्णेनजंतुःसुखमाप्नुयाद्वा। सर्वात्मकंकष्टतरंविकारं सूर्यापवृत्तंतमुदाहरंति॥

अर्थ-सूर्यके उदय होनेसे धीरे २ मस्तक दूखनेका आरंभ होय और जैसे जैसे सूर्य बढे तैसे२ वह शूल नेत्र और भ्रुकुटी ( भोंह ) इनमें दो महर दिन चढे तक बढता जाय और सूर्यके साथ बढकर फिर जैसे २ सूर्य अस्त होय तैसे २ पीडा मन्द होती जाय, शीतल और गरम उपचार करनेसे मनुष्यको सुख होय इस सन्निपातक विकारोंको सूर्यावर्त्त कहते है॥

सूर्यावर्त्तरोगकी चिकित्सा।

सूर्यावर्तप्रशमनंपाययेत्सगुडंहविः।
तिलदुग्धप्रलेपेनसूर्यावर्तंजयेत्र्यहात्॥

अर्थ-सूर्यावर्त्त रोगमें गुड और घी मिलायके पीवे तो सूर्यावर्त्त रोग दूर होय। अथवा तिलोंको दूधमें बारीक पीस लेप करे तो३ दिनमे सूर्यावर्त्त रोग दूर होय॥

तथा।

सूर्यावर्तेशिरावेधोनावनंक्षीरसर्पिषोः।
हितःक्षीरघृताभ्यासस्ताभ्यांमेवविरेचनम्॥

अर्थ-सूर्यावर्त्त रोगमें फस्त खोलना, दूध और घी मिलायके नस्य देवे तथा दूध और घृतका पीना तथा दस्त कराना सूर्यावर्त्त रोगीको हितकारीहै ॥

दशमूल्यादि नस्य।

दशमूलीकषायंतुसर्पिःसैंधवसंयुतम्।
नस्यमर्धावभेदघ्नंसूर्यावर्तशिरोर्तिनुत् ॥

अर्थ-दशमूलके काथमें घी और सैंधानिमक डालके नस्य देना आधासीसी, सूर्यावर्त्त आदि मस्तकपीडा दूर होय।

सारिवादिलेप।

सारिवोत्पलकुष्ठानिमधुकंचाम्लपेषितम्।
सर्पिस्तैलयुतोलेपःसूर्यावर्ताधभेदयोः॥

अर्थ-सारिवा, कमलगट्टा, कूठ और मुलहटीको समान भागले नींबूके रसमें पीस घी और तेलमें मिलाय लेप करे तो सूर्यावर्त और आधासीसी दूर होय ॥

भृंगराजादिनस्य।

भृंगराजरसश्छागक्षीरतुल्योर्कतापितः।
सूर्यावर्तंनिहंत्याशुनस्येनैवप्रयोगराट् ॥

अर्थ-भांगरेका रस और बकरीका दूध दोनोंको समान भागले धूपमें गरम कर नस्य देवे तो यह प्रयोगराज सूर्यावर्त्तको नष्ट करे ॥

सूंघनेकी पोटली तथा उपनाह।

शिरीषस्यफलैर्मूलैरवपीडंप्रयोजयेत्। अवपीडोहितोवास्या द्वचापिप्पलिभिःकृतः॥ जांगलानिचमांसानिकारयेदुपनाह नम्। तेनास्यशाम्यतेव्याधिःसूर्यावर्तःसुदारुणः॥

अर्थ-सिरसके फल और जडको पीस अवपीडनस्य देवे अथवा वच और पीपलकी अवपीडनस्य देय। जंगली जीवोंके मांसके रससे उपनाहन (वफारा) देवे तो इस प्राणीका दारुण सूर्यावर्त्त रोग दूर हो॥

सूर्यावर्त्तरस।

मृतसूताभ्रकंतीक्ष्णंमुंडंताम्रंमृतंसमम्। स्नुहिक्षीरेदिनंमर्द्यं पिंडितंमाषमात्रकम्। सप्ताहात्सूर्यवर्तादीञ्छिरोरोगान्निवारयेत्।

अर्थ-पारदभस्म, अभ्रकभस्म तीक्ष्णलोह, मुंडलोह और तामेकी भस्म

समान भाग लेवे, इनको थूहरके दूधमें १ दिन पीस उडदके समान गोली बनावे, सात दिन इस सूर्यावर्त्त रसका सेवन करनेसे सूर्यावर्त्तादि मस्तकके सब रोग नष्ट होय ॥

अनंतवात।

दोषास्तुदुष्टास्त्रयएवमन्यांसंपीड्यगाढंसरुजंसुतीव्राम् । कुर्वंतिसाक्षिभ्रुविशंखदेशेस्थितिंकरोत्याशुविशेषतस्तु ॥ गंडस्य पार्श्वेचकरोतिकंपंहनुग्रहंलोचनजांश्चरोगान् । अनंतवातंतमुदाहरंतिदोषत्रयोत्थंशिरसोविकारम् ॥

अर्थ-तीनों दोष ( वात, पित्त, कफ ) दुष्ट होकर मन्या नाडीको पीडित कर नेत्र, भौंह, कनपटी, इनमें घोर पीडा करें तथा गंडस्थल और पसवाडेमें पीडा कंप होय, ठोडी जकर जाय, नेत्र रोग होय, इस त्रिदोषजन्य मस्तक रोगको अनंतवात कहते हैं । सुश्रुतने अनंतवात रोगको छोडकर मस्तक रोग १० ही कहे हैं ॥

शिरोरोगचिकित्सा।

अनंतवातेकर्तव्यःसूर्यावर्तहितोविधिः ।
शिराव्यधश्चकर्तव्योनंतवातप्रशांतये ॥

अर्थ-अनंतवात रोगमें सूर्यावर्त्तमें जो औषध कही है सो करे, तथा अनंतवातके दूर करनेको मस्तकमेंसे रुधिर निकलवाना चाहिये ॥

अन्न।

मधुमस्तुकसंयावघृतपूरैर्विशेषतः ।
आहारश्चप्रदातव्योवातपित्तविनाशनः ॥

अर्थ-मुलहटी, छाछ, सेमई ( याथूली ), घेवर ये घृतप्लुत पदार्थ भोजन करावे तो, बढी हुई वादी और पित्तसे जो अनंतवातका रोग है सो दूर हो॥

अर्धावभेदक।

रूक्षाशनात्यध्यशनप्राग्वातावश्यमैथुनैः । वेगसंधारणायासव्यायामैःकुपितोऽनिलः ॥ केवलःसकफोवार्द्धंगृहीत्वाशिरसोवली। मन्याभ्रुशंखकर्णाक्षिललाटेर्धेतिवेदनाम् ॥ शस्त्रारणिनिभांकुर्यात्तीव्रांसोऽर्धावभेदकः । नयनंवाथवाश्रोत्रमतिवृद्धोविनाशयेत् ॥

अर्थ–रूखे अन्नसे, अत्यन्त भोजन, अध्यशन (भोजनके ऊपर भोजन) पूर्व दिशाकी पवन सेवन करनेसे, बर्फसे, मैथुनसे, मलमूत्रादिका वेग धारण करनेसे, परिश्रम और दंड कसरत करनेसे, इन कारणोंसे कुपित भई जो केवल वायु अथवा कफयुक्त वायु सो आधे मस्तकको ग्रहण कर मन्यानाडी, भ्रुकुटी, कनपटी, कान, नेत्र, ललाट, ये सब एक ओरसे आधे दूखें, कुल्हाडीसे घाव करनेकीसी अथवा अरणी (आंच निकालनेके काष्ठके) मथनेकीसी पीडा होय उसको अर्धावभेदक 'आधासीसी' कहते हैं यह रोग जब बहुत बढ जाता है तब एक ओरके कानसे बहरापन हो जाता है, अथवा एक ओरकी आंख मारी जाती है जिस ओरको पीडा होय उधर ये उपद्रव होते हैं। सुश्रुतने इस रोगको त्रिदोषज कहा है ॥

शुंठ्यादि नस्य ।

शुंठ्यानस्यमजाक्षीरेकृतंतद्धिशिरोर्तिनुत् ॥

अर्थ–बकरीके दूधमें सोंठका कल्क मिलाय नस्य देवे तो आधासीसी दूर होय ॥

कुंकुमघृत ।

कुंकुमंघृतसंयुक्तंनस्यार्धस्यशिरोव्यथाम् ।
नाशयेत्तत्क्षणादेवहितमेतच्छिरोरुजि ॥

अर्थ–केशरको घीमें औटायके नस्य देनेसे आधासीसी तत्क्षण दूर होय, यह सर्व मस्तक रोगोंको हितकर है ॥

शिरोरोगचिकित्सा ।

एपएवविधिःकार्यःकृत्स्नश्चार्धावभेदके । अर्धावभेदकेपूर्वस्ने
हस्वेदौहिभेषजम्।विरेकःकायशुद्धिश्चधूपःस्निग्धोष्णभोजनम् ॥

अर्थ–यह विधि समग्र आधासीसीमें करे, परंतु प्रथम स्नेहन और स्वेदन करनाही हित है, तथा दस्तोंका कराना, देहका शोधन, धूप और चिकने तथा गरम पदार्थ भोजन करना हित है ॥

गांधार्यादि नस्य ।

गांधारीचजटामांसीघृतेनसहपाचयेत् ।
तदाज्यंनस्यमात्रेणनिहंत्यर्धशिरोरुजम् ॥

---

१ स्यादुत्तमांग रुजर्द्धमात्र सतोदभेदभ्रममोहशूले. । पक्षाद्दशाहादथ वाप्यकस्मात्स्यादर्द्धभेदे त्रितया व्यवस्येत् ॥

अर्थ-जवासा और जटामांसी इनको घृतमें पचायके इसकी नस्य देय तो आधासीसी अवश्य नष्ट होय ॥

तुवर्यादिनस्य।

अर्धावभेदेतुवरीदलोद्भवंरसंचदूर्वारसमिश्रितंचानस्येनयुक्त्वा पुरुषस्तुबुद्धिमाञ्छिरोरुजंनाशयतिस्मतत्क्षणम् ॥

अर्थ-आधासीसीके रोगमें अरहरके पत्तोंके रसमें दूधका रस मिलाय नास देवे तो तत्काल आधासीसीका रोग दूर होय ॥

विडंगादिनस्य।

विडंगानितिलान्कृष्णान्समान्पिष्ट्वाविलेपयेत्।
नस्यंचाथाचरेत्तस्मादर्धभेदंव्यपोहति ॥

अर्थ-वायविडंग और काले तिल समान भाग ले पीसे इसका लेप करनेसे तथा नास लेनेसे आधाशीशी दूर होय ॥

गिरिकर्ण्यादि नस्य।

गिरिकर्णिफलंमूलंसजलंनस्यमाचरेत्।
मूलंवाबंधयेत्कर्णेनिहंत्यर्धशिरोरुजम् ॥

अर्थ-कोयलके फल और जडको जलमें पीस नस्य लेवे। अथवा कोयलकी जडको कानमें बांधे तो आधाशीशी दूर होय ॥

मरीच्यादि लेप।

मरीचंभृंगजैर्द्रावैर्मरीचंशालितंदुलैः।
अर्धशीर्षव्यथांहंतिलेपोवाशुंठिवारिणा ॥

अर्थ-कालीमिरच और भांगरेका रस अथवा काली मिरच और प्राचीन बारीक चावलको बारीक पीस लेप करे। अथवा सोंठके जलका मस्तकमें लेप करे तो आधासीसी दूर होय ॥

दुग्धादि पान।

पिबेत्सशर्करंक्षीरंनीरंवानारिकेलजम्।
सुशीतंवापिपानीयंसर्पिर्वानस्यतस्तथा ॥

अर्थ-औंटे हुए दूधमें मिश्री मिलायके पीवे। अथवा मिश्री मिला नारियलका जल पीवे, अथवा शीतल जल पीवे, अथवा घीकी नास लेवे तो आधासीसी दूर होय ॥

सारिवादि लेप।

सारिवाकुष्ठमधुकवचाकृष्णोत्पलैस्तथा।
लेपःसकांजिकःस्नेहःसूर्यावर्त्तार्धभेदयोः॥

अर्थ-सारिवा, कूठ, मुलहटी, वच, काला कमल, इनको कांजीमें पीस घृतमें मिलाय लेप करे तो आधासीसी और सूर्यावर्त्त रोग दूर होय॥

दुग्धमर्दनादि नस्य।

सितोपलायुतंघृष्टंमदनंगोपयोन्वितम्।
नस्यतोनुदितेसूर्येनिहंत्येवार्धभेदकम्॥

अर्थ-मिश्री और मैनफलको गौके दूधमें घिस सूर्य उदय होनेके प्रथम नास देवे, तो अवश्य आधासीसी दूर होय॥

शशाका रस।

शशमुंडरसंपीत्वामरिचैरवचूर्णितम्। भोजनादौतुसप्ताहात्सूर्यावर्त्तार्धभेदको। हंतिसर्वात्मकोशीघ्रंदुःखदौभृशदारुणौ॥

अर्थ-ससाके मूंडका मांसरसमें काली मिरचका चूर्ण डालके भोजनके प्रथम ७ दिन नित्य पीवें तो अत्यंत दुःखदाई सर्वदोषजन्य सूर्यावर्त्त और आधासीसी शीघ्र दूर होय॥

गुडादि नस्य।

गुडंकरंजबीजंचनस्यमुष्णजलेहितम्।

अर्थ-गुड और कंजाके बीज दोनोंको जलमें पीसके नस्य देना हितकारी है, अर्थात् सूर्यावर्त्त और आधासीसी दूर होय॥

बृहज्जीवक तैल।

जीवकर्षभकौवापिद्राक्षाचमधुकंबला।नीलोत्पलंचंदनंचविदारीशर्करातथा॥ तैलप्रस्थंपचेदेभिःशनैःपयसिषड्गुणे। जांगलस्यतुमांसस्यतुलार्धस्वरसेनतु॥ सिद्धमेतद्भवेन्नस्यंतैलमर्धावभेदकम्। बाधिर्यंकर्णशूलंचतिमिरंगलगंडिकाम्॥ वातिकंपैत्तिकंचैवशीर्षरोगंनियच्छति। दंतचालंशिरश्चालंबृहज्जीवंनियच्छति॥

अर्थ-जीवक, ऋषभक, दाख, मुलहटी, खिरेटी, नीलकमल, चंदन, विदारीकंद, खांड ये प्रत्येक एक एक तोले लेय, मीठा तेल १ सेर, जल ६ सेर तथा

जंगली जीवोंका मांसरस २०० तोले, सबको एकत्रकर तेल सिद्धकरे इसकी नस्य आधासीसी, बहरापना, कानका दर्द, तिमिर, गलगंड, तथा वातपित्तजन्य मस्तकके रोग, दांतोंका हिलना, मस्तकका काँपना इनको यह बृहज्जीवक तैल दूर करे ॥

रास्नादि क्वाथ।

रास्नाविश्वविडंगानिरुबूकंत्रिफलातथा। दशमूलीपृथक्च्छ्या मांकाथोवातामयापहः ॥ अर्धावभेदकेप्याढचेचार्दितेवातखं जके। नेत्ररोगेशिरःशूलेज्वरापस्मारनाशनः ॥

अर्थ-रास्ना, सोंठ, वायविडंग, अंडकी जड, त्रिफला, दशमूलकी दश औषध और पीपल इनका क्वाथ वादीके रोगको दूर करे, आधासीसी, लकवा, वातखंज, नेत्ररोग, शिरकी पीडा, ज्वर और मृगीरोग ये सब दूर हो ॥

शंखक शिरोरोग।

पित्तरक्तानिलादुष्टाःशंखदेशेविमूर्च्छिताः। तीव्ररुग्दाहरागंहि शोथंकुर्वंतिदारुणम् ॥ सशिरोविषवद्वेगीनिरुध्याशुगलंतथा। त्रिरात्राज्जीवितंहंतिशंखकोनामनामतः॥ त्र्यहाज्जीवतिभैषज्यं प्रत्याख्यायास्यकारयेत् ॥

अर्थ-दुष्ट भये जो पित्त रक्त और वायु सो ( इस जगह कफकोभी दुष्ट हुआ जानना यह सुश्रुतने कहा है ) विशेष बढकर नेत्रोंमें भयंकर सूजन उत्पन्न करे और इसमें घोर पीडा होय, घोर दाह होय, तथा नेत्र लाल बहुत हों और यह विषके वेगके समान बढकर गलेमें जाकर गलेको रोक दे, इस शंखक रोगसे रोगीके तीन दिनमें प्राणोंका नाश होय, इन तीन दिनमें कुशल वैद्यकी औषधि पहुंचनेसे रोगी बचे, परंतु प्रथम निश्चय करके चिकित्सा करना ॥

दार्व्यादि लेप।

दार्वीहरिद्रामंजिष्टानिंबोशीरपद्मकम्।
एतत्प्रलेपनंकुर्याच्छंखकस्यप्रशान्तये ॥

अर्थ-दारुहलदी, हलदी, मजीठ, नींबकी छाल, खस और पद्माख, इनको जलमें पीसके लेप करे तो शंखक अर्थात् कनपटीका दूखना दूरहोय ॥

सामान्य उपचार।

शीततोयाभिषेकश्चशीतलक्षीरसेवनम्।

कल्कैश्चक्षीरिवृक्षाणांशंखकेलेपनंहितम् ॥

अर्थ-शंखक रोगमें शीतल जलका तरडा डालना, शीतल दूध पीवेक्षीरी-वृक्ष( गूलर वड आदि )का कल्क करके लेप करना हितकारी है ॥

बलादि लेप।

बलानीलोत्पलंदूर्वातिलाःकृष्णपुनर्नवा।
शंखकेनंतवातेचलेपःसर्वशिरोर्तिनुत् ॥

अर्थ-खिरेंटी, नीलकमल, दूव, तिल, पीपल और पुनर्नवा इनको बारीक पीस शंखकरोग और अनंतवात मस्तकके रोगमें लेप करे ॥

करंजादि शीर्षरेचक।

करंजशिग्रुबीजानिपत्रकंसर्षपत्वचः।
सर्वेषांशीर्षरोगाणामेतच्छीर्षविरेचनम् ॥

अर्थ-कंजा, सहिंजनेके बीज, पत्रज, सरसों और दालचीनी इन सबका एकत्रकर नास देवे तो मस्तक जुलाब होय और सर्व रोग दूर होय ॥

गुडादिनस्य।

नावनंसगुडंविश्वंपिप्पलीसैंधवांबुना।
भुजस्तंभार्दितरोगेषुसर्वमूर्द्धगदेषुच ॥

अर्थ-सोंठ, गुड, पीपल, सैंधानिमक इनको जलमें पीसके नस्य देवे तो भुजाका स्तंभ, लकवा और सब मस्तकके रोग दूर हों ॥

शर्करादिनस्य।

सशर्करंकुंकुममाज्यभृष्टंनस्यंविधेयंपवनासृगुत्थे।
भ्रूशंखकर्णाक्षिशिरोर्धशूलेदिनाभिवृद्धिप्रभवेचरोगे ॥

अर्थ-कच्ची खांड, केशर दोनोंको घीमें भूनके वातरक्तके मस्तक रोगमें तथा, भौंह, कनपटी, कान, नेत्र, शिरका आधा दूखना और आधासीसी आदि रोगोंमें नस्य देवे तो उक्त सब रोग शांत हों ॥

कुष्ठादि लेप।

कुष्ठमेरंडजंमूलंलेपःकांजिकपेषितः।
शिरोर्तिनाशयत्याशुपुष्पंवामुचुकुंदजम् ॥

अर्थ-कूठ और अंडकी जडको कांजीमें पीसके लेप करे तो मस्तकपीडा दूर करे तथा मुचकुंदके फूलकी नास मस्तकपीडाको दूर करे ॥

देवदार्व्यादिलेप ।

देवदारुनतंविश्वंनलदंविश्वभेषजम् ।
लेपःकांजिकसंपिष्टस्तैलयुक्तःशिरोर्तिनुत् ॥

अर्थ-देवदारु, छड, सोंठ, नरसलकी जड और सोंठको कांजीमें पीस तेल मिलाय लेप करे तो शिरकी पीडा दूर होय ॥

नवसादरचूर्णयोग ।

नस्येनकलिकाचूर्णनवसागरजंरजः ।
वातश्लेष्मभवांपीडांशिरसोहंतिसर्वथा ॥

अर्थ-कलीका विना बुझा चूना और नौसदर इनको जलसे बारीक पीस उसी समय इसको सूंघे अर्थात् नास लेवे तो वातकफकी घोर पीडा सर्वथा नष्ट होय ॥

त्रिकट्वादिकाढा ।

त्रिकटुकपुष्कररजनीरास्नासुरदारुउग्रगंधानाम् ।
क्वाथःशिरोर्तिजालंनासापीतोनिवारयति ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, पुहकरमूल, हलदी, रास्ना, देवदारु, वच इनको समान भाग ले क्वाथ करे इसको नाकके रास्तेसे पीवे तो सब मस्तकके रोग दूर होय ॥

क्षीरादिनस्य ।

गुडनागरकल्कस्यनस्यंमस्तकशूलनुत् ॥ नागरकल्कविमिश्रंक्षीरंनस्येनयोजितंनृणाम् । नानादोषोद्भूतांशिरोरुजंहंति तीव्रतराम् ॥

अर्थ-सोंठ और गुडकी नस्य मस्तकपीडाको नष्ट करे तथा सोंठके कल्कमें दूध मिलाय नस्य देनेसे अनेकदोषजन्य घोर मस्तकपीडा नष्ट होय ॥

पथ्यादिकाथ ।

पथ्याक्षधात्रीभूनिंबैर्निशानिंबामृतायुतैः । कृतःक्वाथःषडंगोयं सगुडःशीर्षशूलहा ॥ भ्रूशंखकर्णशूलानितथार्धशिरसोरुजम् । सूर्यावर्तशंखकंचदंतपातंचतद्रुजः ॥ नक्तांध्यंपटलंशुक्रचक्षुःपीडांव्यपोहति ॥

अर्थ-हरड, बहेडा, आंवला, चिरेता, हलदी, नीमकी छाल और गिलोय इनका षडंग क्वाथ कर गुड मिलाय पीवे तो मस्तकपीडा दूर होय, भौंह कनपटी, कानका शूल, आधासीसी, सूर्यावर्त्त, शंखक, दांतोंका गिरना, रतौंधा, पटल, मोतियाबिंदु आदि नेत्रपीडाकोभी नष्ट करे ॥

मयूराद्यघृत।

मयूरंपक्षपादांत्रशकृत्पित्तास्थिवर्जितम्। जलेपक्त्वाघृतप्रस्थं तस्मिन्क्षीरंसमंपचेत् ॥ दशमूलबलारास्नामधुकैस्त्रिफलैः सह। मधुरैःकार्षिकैःकल्कैःशिरोरोगार्दितापहम् ॥ कर्णनासास्यजिह्वाक्षिगलरोगविनाशनम् । मयूराद्यमितिख्यातमूर्ध्वजत्रुगदापहम् ॥

अर्थ-मोरके सब शरीरको,आंत पैररहित तथा मल,पित्त और हड्डी रहितको जलमें परिपक्क कर क्वाथ बनावे इसको १ सेर घी और १ सेर दूध डालके पचावे, तथा दशमूलकी दश औषध, बला, रास्ना, मुलहटी, हरड, बहेडा, आंवला, इत्यादि मधुर वस्तु एक एक तोले कल्क डालके पचावे, तो शिरपीडा, कान, नाक, मुख, जीभ, नेत्र गलेके रोगोंको यह मयूरादिघृत नष्ट करे तथा हसलीके ऊपर होनेवाले रोग दूर हो ॥

महामायूरघृत।

एतेनैवकषायेणघृतप्रस्थंविपाचयेत्। चतुर्गुणेनपयसाकल्कैरेभिश्चकार्षिकैः ॥ समंगाचविकाभार्ङ्गीकाश्मरीसुरदारुभिः। शतावरीविदारीक्षुबृहतीसारिवायुतैः॥मूर्वाशार्दूलशृंगाटकसेरुंचजलोद्भवम्। रास्नास्थिराख्यामलकीसूक्ष्मैलाशिग्रुपुष्करैः॥ पुनर्नवातुगाक्षीरीकाकोलीधन्वयासकैः। मधुकाक्षोडवातामगुंजानाभिशुकैरपि॥ द्रव्यैरेभिर्यथालाभंपूर्वकल्केनसाधितम्॥ तत्पक्वंनावनेभ्यंगेवस्तौपानेचयोजयेत्। शिरोरोगेषुसर्वेषुश्वासेकासेचदारुणे ॥ मन्याग्रहेतथाचैवस्वरभेदेतथार्दिते। योन्यसृक्छुक्रदोषेचशस्तंवंध्यासुखप्रदम् ॥ ऋतुस्नातातुयानारीपीत्वापुत्रंप्रसूयते । महामायूरमित्येतत्स्मृतमात्रेणपूजितम् ॥ आखुभिःकुक्कुटैर्हंसैःशशकैश्चापिबुद्धिमान्। कल्केनानेनविपचेत्सर्पिरूर्ध्वगदापहम् ॥

अर्थ-इसी पूर्वोक्त मयूरादिकषायद्वारा १ सेर घृतको चौगुने दूध और आगे लिखीहुई तोले २ औषधोंके कल्कसे घृतको पचावे वह औषध यह हैं लजालू, चव्य, भारंगी, कंभारी, देवदारु, सतावर, विदारीकंद, ईख, भटकटैया, सारिवा, मूर्वा, सार्दूलकंद, सिंघाडे, कसेरु, रास्ना, सालपर्णी, आमले, छोटी इलायची, सहेंजना, पुहकरमूल, पुनर्नवा, वंशलोचन, काकोली, धमासा, मुलहटी, वाराहीकंद, बदाम, घुंघची, कस्तूर, गठिवन इन सब औषधोंको जो मिले उनको ले कल्क करके घृतके साथ पचावे,घृत सिद्ध होनेपर इसकी नस्य मालिश,वस्ती और पीनेमें देना चाहिये,यह सब मस्तकके रोग दारुण श्वास, खांसी, गरदनका जिकडना, स्वरभंग, लकवा, प्रदररोग, शुक्रके दोष, इनपर देना हितकारी है. वंध्यास्त्रीको सुखदाई है. जो ऋतुस्नानकर इसको पीवे उस स्त्रीके पुत्र प्रगट होय, यह महामायूर घृत सर्वोपरिहै. तथा इसी घृतमें चुहे, मुरगे, बतक, खरगोश आदिके मांसरस पचावे तो मस्तक आदि सर्वरोगोंको दूरकरे है ॥

षड्बिंदु तेल।

एरंडमूलंतगरंशताव्हाजीवंतिरास्नासहसैंधवंच। भृंगंविडंगंमधुयष्टिकाचविश्वौपधंकृष्णतिलस्यतैलम् ॥ अजापयस्तैलविमिश्रितंतुचतुर्गुणेभृंगरसेविपक्वम् ॥ षड्विंदवोनासिकयोःप्रदेयाःसर्वान्निहन्युःशिरसोविकारान् ॥ च्युतांश्चकेशांश्चलितांश्चदंतान्निवद्धमूलान्सुदृढान्करोति । सुपर्णदृष्टिप्रतिमंचचक्षुः कुर्वंतिवाह्वोरधिकंवलंच ॥

अर्थ-अंडकी जड, तगर, सतावर, जीवंती, रास्ना, सेंधानिमक, भांगरा, वायविडंग, मुलहटी, सोंठ, पीपल इनको चार२ तोले ले कल्क करे। बकरीका दूध १ सेर, तिलोंका शुद्ध तेल १ सेर, भांगरेका रस ४ सेर लेकर घृतको पचावे इस षड्बिंदुतेलकी छःबूंद नाकमें टपकावे तो सर्व मस्तकके विकारोंको दूर करे, बालोंका झरजाना, दांतोंका हिलनेको वंद करे, तेज दृष्टि होय और भुजाओंमें अधिक बल करेहे ॥

शताह्वादि तेल।

शताह्वैरंडमूलोग्राचक्राव्याग्रीफलैःशृतम्।
तैलंनस्यान्मरुच्छ्लेष्मतिमिरोर्ध्वगदापहम् ॥

अर्थ-सतावर,अंडकी जड, वच, नागरमोथा और कटेरीके फल इनके क्काथमे तेल सिद्ध करै तो वात कफके मस्तकरोग, तिमिर आर हसलीके उपरके रोगोका दूर करे ॥

नीलोत्पलादि तैल।

नीलोत्पलकणायष्टिचंदनंपुंडरीककम् । प्रतिनिष्कंचतुष्कं स्यात्तैलंस्यात्पोडशंपलम् ॥ चतुःषष्टिपलंधात्रीफलानांरस माहरेत् । पचेत्तैलावशेषंतुनस्येनाभ्यंजनेनवा॥ योज्यंहंतिशि रस्तोदंपलितंचविनाशयेत् ॥

अर्थ-नीला कमल, पीपल, मुलहटी, चदन, सपेद कमल, प्रत्येक १६ मासे तेल १६ पल ले और आँवलोका रस ६४ पल लेय फिर अग्निपर चढायके तेल सिद्धकरे इसको नस्य और मालिश द्वारा प्रयोग करेतो मस्तकपीडा और बालोका सपेद होनेको दूर करे ॥

सारिवादि तैल।

सारिवाअमृतायष्टित्रिफलानीलमुत्पलम् । भृंगराजस्तृणंकुंभी महानिंबफलानिच ॥ कटुतैलंपचेदेभिःसार्धयवरसेनतु । कंडूं चदारुणंहंतिशिरोरोगंचनाशयेत् ॥

अर्थ-सारिवा, गिलोय, मुलहटी, हरड, बहेडा, आँवला, नीलकमल, भांगरा, रोहिषतृण, गूगल, बकायनके फल,इनके कल्कसे कडवे तेलको पचावे तथा इसमे जाओका रसभी डालदेय यह दारुण मस्तककी खुजली और मस्तकरोगको नष्टकरे ॥

शिरोबस्तिपर पथ्य।

भावप्रकाशाच्छिरोबस्तिविधौसत्पथ्यमुच्यते। आमिषंजांगलं पथ्यंतत्रशाल्योदनोपिच ॥ मुद्गान्माषान्कुलित्थांश्चसादेद्वानि शिकेवलान् । कटुकोष्णान्ससर्पिष्कान्उष्णंक्षीरंपिबेत्तथा ॥

अर्थ-भावप्रकाश ग्रंथमें शिरोवस्तीपर पथ्य कहतेहैं-जंगली जीवोका मांस, शाली चावलोका भात, मूग, उडद, कुलथी, ये सब अथवा इनमेंसे केवल एकेकही रात्रिमे सेवन करे तथा कडवे गरम और घृत मिले गरम दूधको पीवे ( भावप्रकाश भाषाटीका हमारे यहां बहुत उत्तम छपाहै इच्छा होय तो मंगायलीजिये ) ॥

शिरोरोगपर पथ्य।

स्वेदोनस्यंधूमपानंविरेकोलेपःसेकोलंघनंशीर्षबस्तिः । रक्तो

न्मुक्तिर्वेह्निकर्मोपनाहौजीर्णसर्पिःशालयःषष्टिकाश्च ॥ यूषो दुग्धंधन्वमांसंपटोलंशिग्रुर्द्राक्षावास्तुकंकारवेल्लम्। आम्रंधात्री दाडिमंमातुलिंगंतैलंतक्रंकांजिकंनालिकेरम्॥ पथ्याकुष्टंभृंग राजःकुमारीमुस्तोशीरंचंद्रिकागंधसाराःकर्पूरंचख्यातिमानेष वर्गःसेव्योमर्त्यैःशीर्परोगेयथास्वम्॥

अर्थ-स्वेदन, नास, धुआँ पीना, विरेचन, लेप, वमन, लंघन, शिरकी बस्ति रुधिर निकालना, दागना, उपनाह, पुराना घी, चावल, साठी, यूष, दूध, मरुदेशका मांस, परवर, सहिजना, दाख, बथुआ, करेला, आम, आँवला, अनार, बिजौरा, तेल, मट्ठा, कांजी, नारियल, हड, कूठ, भांगरा, घीगुवारि, मोथा, खस, चांदनी, चन्दन और कपूर यह प्रसिद्ध वर्ग मनुष्योंको शिरके रोगमें सेवन करना चाहिये॥

शिरोरोगपर अपथ्य।

क्षवंजृंभामूत्रबाष्पंनिद्राविड्वेगभंजनम्। दुग्धंनीरंविरुद्धान्नं विरुद्धजलमज्जनम्॥ दंतकाष्ठंदिवानिद्रांशिरोरोगीपरित्यजेत्॥

अर्थ-छींक, जँभाई, मूत्र, आँसू, नींद, विष्ठा, इनके वेगका रोकना, बुरा जल, विरुद्ध अन्न, नदियोंमें न्हाना, दँतून करना, दिनमें सोना, इन सबोंको शिरके रोगवाला मनुष्य त्याग करें॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे शिरोरोगे पथ्यापथ्याधिकारः समाप्तः॥

# स्त्रीरोग।



प्रदररोग।

विरुद्धमद्याध्यशनादजीर्णाद्गर्भप्रपातादतिमैथुनाच्च ॥ याना तिशोकादतिकर्षणाच्चभाराभिघाताच्छयनाद्दिवाच। तंश्लेष्म पित्तानिलसन्निपातैश्चतुःप्रकारंप्रदरंवदंति॥

अर्थ-विरुद्ध ( क्षीरमत्स्यादि ) मद्य, अध्यशन ( भोजनके ऊपर भोजन ), अजीर्ण, गर्भपात, अतिमैथुन, अतिगमन ( चलना ), अतिशोक, उपवासादिक करके कर्शन, अर्थात् व्रतके करनेसे सूख जाना भारके वहनेसे ( अर्थात् भारी वस्तु उठाकर चलनेसे ), काष्ठ कहिये लकडीआदिके लगनेसे

दिनमें सोनेसे, इन कारणोंसे कफ पित्त वायु और सन्निपात इन भेदोंसे चार प्रकारका प्रदर रोग होता है ॥

मदरका सामान्यरूप।

असृग्दरंभवेत्सर्वसांगमर्दसवेदनम् ॥

अर्थ-सब प्रदरोंमें अंगोंका टूटना तथा हाथ पैरोंमें पीडा होती है ॥

उपद्रव।

तस्यातिवृद्धौदौर्बल्यंश्रमोमूर्च्छामदस्तृषा ॥
दाहःप्रलापःपांडुत्वंतंद्रारोगाश्चवातजाः ॥

अर्थ-जब यह प्रदर बहुत बढ जाता है तब दुर्बलता होय, थकजाय, मूर्च्छा आवै, मत्तपन, प्यास, दाह, प्रलाप (बकना), देह पीला होजाय, तन्द्रा और वातज रोग (आक्षेप अपतान कंपादिक) होतेहैं ॥

कफजन्यप्रदरलक्षण।

आमंसपिच्छप्रतिमंसपांडुपुलाकतोयप्रतिमंकफात्तु ॥

अर्थ-कफसे आमरस (कच्चारस) संयुक्त चिकना, किंचित् पीला, मांसके धुले जलके समान स्राव होय, इसको श्वेत प्रदर अथवा सोमरोग कहते हैं ॥

मलयूरस।

कफप्रदरनाशायपिबेद्वामलयूरसम् ॥

अर्थ-कफके प्रदर रोग दूर करनेको मलयू (कठूमर) का रस पीवे तो प्रदर दूर होय ॥

कफप्रदरपर।

काकजंघामूलरसंमधुनासहभामिनी।
सलोध्रचूर्णमापीयकफप्रदरंजयेत् ॥

अर्थ-काकजंघाकी जडके रसमें लोधका चूर्ण डालके और सहत मिलायके जो स्त्री पीवे तो कफका प्रदररोग दूर होय ॥

पित्तजप्रदरनिदान।

सपीतनीलासितरक्तमुष्णंपित्तार्तियुक्तंभृशवेगिपित्तात् ॥

अर्थ-किंचित् पीला, नीला, काला, लाल, गरम ऐसा प्रदर पित्तसे बहे, इसमें पित्तके दाह चिमचिमादि पीडा होंय, तथा इसका वेग अत्यन्त होय॥

वासकादि स्वरस।

पित्तासृग्दरशांत्यर्थंसक्षौद्रंवलनापिबेत्।

वासकस्यगुडूच्यावारसंकिंवावरीभवम् ॥

अर्थ-पित्तरक्तप्रदरशांतिके वास्ते स्त्री अडूसेका, या गिलोयका, अथवा वनतुलसीका रस पीवे तो पीडा शांति होय ॥

मधुकादि कल्क।

मधुकंकर्षमेकंतुचतुःकर्पासितातथा ।
तंदुलोदकसंपिष्टंपैत्तिकेप्रदरेपिबेत् ॥

अर्थ-मुलहटी १ तोले, कच्ची खांड ४ तोले दोनोंको चावलोंके धोवनसे पीसके पीवे तो पित्तप्रदर शांति होय ॥

वातजप्रदरनिदान।

रूक्षारुणंफेनिलमल्पमल्पंवातार्तिवातात्पिशितोदकाभम् ॥

अर्थ-वातसे रूक्ष लाल झागसे युक्त मांसके और सफेद पानीके समान थोडा थोडा प्रदर वहे, उसमें वादीके ( आक्षेपकादि ) पीडा होती है ॥

सौवर्चलादि कल्क।

दध्नासौवर्चलाजाजिमधुकंनीलमुत्पलम् ।
पिबेत्क्षौद्रयुतंनारीवातासृग्दरशांतये ॥

अर्थ-काला निमक, जीरा, मुलहटी, और नील कमल, समान भाग ले, बारीक पीस दहीमें मिलायके पीवे तो वातरक्तप्रदरशांति होय ॥

नागरादि मंथ।

नागरंमधुकंतैलंसितादधिचतत्समम् ।
सजेनोन्माथितंवातप्रदरस्यविनाशनम् ॥

अर्थ-सोंठ, मुलहटी, मीठा तेल, मिश्री और दही सबको बराबर ले रई डालके मथके पीवे तो वातप्रदर दूर होय ॥

एलादि कल्क।

एलामंशुमतींद्राक्षामुशीरंतिक्तरोहिणीम्॥चंदनंकृष्णलवणंसारिवालोध्रसंयुतम् । वातासृग्दरशांत्यर्थंपिबेद्दध्नासहांगना ॥

अर्थ-बडी इलायची, शरिवन, दाख, खस, कुटकी, चंदन, कालानिमक, सारिवा और लोधःइनको बारीक पीस दहीमें मिलायके यदि स्त्री पीवे तो वातरक्तप्रदर दूर होय ॥

त्रिदोषजप्रदर लक्षण।

सक्षौद्रसर्पिर्हरितालवर्णमज्जाप्रकाशंकुणपंत्रिदोषम्।
तच्चाप्यसाध्यंप्रवदंतितज्ज्ञानतत्रकुर्वीतभिषक्चिकित्साम्॥

अर्थ-जो प्रदर शहद, घृत, हरिताल और मज्जा, इनके रंगके समान तथा मुर्दाकीसी दुर्गंधियुक्त होय, उसको त्रिदोषज प्रदर जानना यह असाध्य है अर्थात् इसकी वैद्य चिकित्सा न करे॥

त्रिदोषजप्रदरचिकित्सा।

कुशमूलंसमुद्धृत्यपेषयेत्तंदुलांबुना।
एतत्पीत्वात्र्यहान्नारीप्रदरात्परिमुच्यते॥

अर्थ-कुशाकी जडको चांवलके धोवनसे पीसके ३ दिन पीवे तो स्त्रीका त्रिदोषजन्य प्रदर रोग दूर हो॥

काकोदुंबरिकास्वरस।

क्षौद्रयुक्तंफलरसंकाकोदुंवरजंपिबेत्।
असृग्दरविनाशायसशर्करपयोन्नभुक्॥

अर्थ-कठूमरके फलोंका रस सहत डालके पीवे तथा मिश्री मिला दूध भात भोजन करे तो रक्तप्रदर दूर होय॥

संनिपातजप्रदरपर।

पथ्यामलकविभीतकविश्वौषधदारुरजनीनाम्।
सक्षौद्रलोध्रचूर्णःक्काथोहंत्येषसर्वजंप्रदरम्॥

अर्थ-हरड, आमले, बहेडा, सोंठ, दारुहलदी इनके काथमें सहत और लोधका चूर्ण मिलायके पीवे तो सन्निपातजन्य प्रदररोग दूर होय॥

मलयूफलचूर्ण।

मलयूफलचूर्णस्यशर्करासहितस्यच।
मधुनागुटिकांकृत्वाखादेत्प्रदरशांतये॥

अर्थ-कठूमरके फलका चूर्ण खांड मिलाय सहत डालके गोली बनावे इसके भक्षण करनेसे प्रदररोग शांत होय॥

दार्व्यादि क्वाथ।

दार्वीरसांजनवृषाब्दकिरातबिल्वभल्लातकैरवकृतोमधुनाकषायः।
पीतोजयत्यतिबलप्रदरंसशूलंपीतासितारुणविलोहितनीलयुक्तम्॥

अर्थ-दारुहलदी,रसौत,अडूसा, नागरमोथा, चिरायता, बेलगिरी, भिलाये और कमोदनी इनका काथ कर सहत डालके पीवे तो घोर शूलयुक्त पीला, काला, लाल और नीले रंगका प्रदर रोग दूरहो ॥

भूम्यामलक्यादिपान।

भूम्यामलकमूलंतुपीतंतन्दुलवारिणा।
द्विस्त्रिरेवदिनैर्नार्योःप्रदरंदुस्तरंजयेत् ॥

अर्थ-भूयआवलेकी जडको चावलके धोवनके साथ पीवे तो २।३ दिनमें स्त्रीका घोर प्रदर रोग दूर होय ॥

धातक्यादि काथ।

धातकीचतथापूगकुसुमानांपिबेच्छृतम्।
नाशयेत्प्रदरंसद्यस्त्रिदिनाद्योपितांध्रुवम् ॥

अर्थ-धायके फूल अथवा सुपारीके फूलोंका काथ पीवे तो तीन दिनमें स्त्रीका प्रदर रोग दूरहोय ॥

आखुपुरीषयोग।

आखोःपुरीषंपयसानिपीयवन्हेर्बलादेकमहोद्व्यहंवा।
स्त्रियस्त्र्यहंवाप्रदरास्त्रनद्याःप्रसह्यपारंपरमाप्नुवंति ॥

अर्थ-मूसेकी मेंगलीको दूधमें घोटके पीवे इसमें बलाबल विचारके एक दिन दो दिन या तीन दिन पीना चाहिये तो प्रदरकी वहतीहुई नदीके पार पहुंचे अर्थात् प्रदर दूर होय ॥

बृहच्छतावरी घृत।

शतावरीरसंप्रस्थंक्षोदयित्वावपीडयेत्। घृतप्रस्थसमायुक्तंक्षीरंद्विगुणितंभिपक् ॥ अंतःकल्कानिमान्दद्यात्स्थूलोदुंवरसन्निभान्। जीवनीयगणानष्टौयष्टीचंदनपद्मकैः ॥ श्वदंष्ट्राचात्मगुप्ताचवलानागवलातथा। शालिपर्णीपृश्निपर्णीविदारीसारिवाद्वयम् ॥ शर्कराचसमादेयाकाश्मर्याश्चफलानिच। सम्यक्सिद्धंतुविज्ञायतद्घृतंचावतारयेत् ॥ रक्तपित्तविकारेषुवातपित्तकृतेषुच। वातरक्तंक्षयंश्वासंहिक्कांकासंचदुस्तरम् ॥ अंतर्दाहंशिरोदाहंरक्तपित्तसमुद्भवम्। असृग्दरंसर्वभवंमूत्रकृच्छ्रंचदारुणम् ॥

अर्थ-सतावरका रस १ सेर, गौका घी १ सेर, गौका दूध २ सेर ले, फिर कल्कके वास्ते जीवनीय गणकी औषध, मुलहटी, चंदन, पद्माख, गोखरू, कौंचके बीज, खिरेटी, नागबला, शालिपर्णी, पृष्ठिपर्णी, विदारीकंद, सारिवा, कालीसारिवा, और कंभारीके फल, इन सबको एकत्रकर घृत सिद्धकरे यह संपूर्ण रुधिरके विकार, वातपित्तके विकार, वातरक्त, क्षय, श्वास, हिचकी, खांसी, अंतर्दाह, शिरोदाह, रक्तपित्त, संनिपातजन्य रक्तप्रदर और दारुण मूत्रकृच्छ्र दूर करे॥

कुमुदादि घृत।

कुमुदंपद्मकोशीरंगोधूमारक्तशालयः। मापपर्णीयशस्याच शालिपर्णीसजीरकैः॥ पलंत्रपुपबीजानिप्रत्येकंकदलीपलम्। एकंतद्धीनभागोहिगव्यंक्षीरंचतुर्गुणम्। पानीयंद्विगुणंदत्वा घृतप्रस्थंविपाचयेत्॥ प्रदरंरक्तदोषंच पांडुरोगंहलीमकम्। बहुरूपंचयत्पित्तंकामलांवातशोणितम्॥ अरोचकंज्वरंजीर्णं स्त्रीणांरोगंमदंभ्रमम्। तरुणीचाल्पपुण्याचयाचगर्भनविंदति॥ साचापिविंदतेक्षेमंविंदतेनात्रसंशयः॥

अर्थ-कमल, पद्माख, खस, गेहूं, लाल चावल, मापपर्णी, क्षीरकाकोली, शालिपर्णी, जीरा और खीरेके बीज और केलीकी फली प्रत्येक एक एक पल लेवे, गौका दूध सब औषधोंसे चौगुना और दूना जल डाले, फिर १ सेर घी डालके पचावे, यह प्रदर, रुधिरके दोष, पांडुरोग, हलीमक, अनेक प्रकारका पित्त, कामला, वातरक्त, अरुचि, ज्वर, अजीर्ण, स्त्रीनके रोग, मस्तपना, भ्रम, इनको दूरकरे. जिस स्त्रीके गर्भ नहीं रहता होय वह इस घृतके प्रभावसे पुत्रको निःसंदेह प्राप्त होय॥

श्वेतप्रदरपर स्वरस।

वासकःस्वरसापेयोगुडूचीरसमेवच।
रोहितानांमूलकल्कंपांडुरेसृग्दरेपिबेत्॥

अर्थ-अडूसेके स्वरसको अथवा गिलोयके स्वरसको अथवा रोहिडाके जडके कल्कको पीवे तो पीले रंगका प्रदर दूर होय॥

सर्वप्रदरोंपर।

फलत्रिकंदारुवचासवासालाजासदूर्वाकलशीसमंगा।

क्षौद्रान्वितंक्काथमुशंतिशांत्यैसर्वात्मकस्त्रीप्रदरेपुवैद्याः ॥

अर्थ-त्रिफला, दारुहलदी, वच, अडूसा, खील, डूब, पृष्ठिपर्णी, मजीठ इनके क्वाथमें सहत डालके पीवे तो सन्निपातका प्रदर दूर होय ॥

दार्व्यादि रक्तप्रदरपर।

मूलानितंडुलजलेनसमन्वितानिपिष्टांकुशस्यचसमानिपिबन्प्रयत्नात्। योपिद्रजस्यतितरांसमभिप्रवृत्तौसर्पियुतानियदिवा कदलीफलानि ॥

अर्थ-कुशाकी जडको चांवलके धोवनमें पीसके पीवे तो रक्तप्रदर दूर होय अथवा केलेकी पकी गहरोंको घृतमें मिलायके खाय तो रक्त प्रदर दूर होय॥

काकजंघादि सपेदप्रदरपर।

काकजानुकमूलंवामूलंकार्पासमेवच ।
पांडुप्रदरशांत्यर्थंपिबेत्तंदुलवारिणा ॥

अर्थ-काकजंघाकी जड, अथवा कपासकी जडको चावलके धोवनसे पीसके पीवे तो पीले रंगका प्रदर दूर होय ॥

अशोकक्काथ रक्तप्रदरपर।

अशोकवल्कलक्काथंशृतंदुग्धंसुशीतलम्।
यथाबलंपिबेत्प्रातस्तीव्रासृग्दरनाशनम् ॥

अर्थ-अशोकवृक्षकी छालका क्काथ औटेहुए दूधमें मिलाय शीतल करके बलाबल विचारके तो प्रातःकाल पीवे तो तीव्र रक्तप्रदर दूर होय ॥

रसांजनादि वातपित्त प्रदरपर।

रसांजनंचलाक्षाचछागेनपयसापिबेत्॥ कल्कपत्रैर्घृतभ्रष्टैराजादनकपित्थयोः। पित्तानिलहरावेतौसर्वंचैवास्रपित्तजित्॥

अर्थ-रसोत और लाख, दोनोंको पीस दूधमें मिलायके पीवे अथवा कथ और खिर्नीके पत्तोंके कल्कको घीमें भूनके पीवे वात पित्तजन्य रक्तप्रदर दूरहो ॥

कुरंटमूलादिपान।

कुरंटकस्यमूलानिमधुकंश्वेतचंदनम्। यष्ट्यापिष्टान्यक्षयावा पाययेत्तंदुलांबुना ॥ सकृत्पीत्वात्विदंयोगंप्रदरात्प्रतिमुच्यते ॥

अर्थ-नीले रंगके पियावासेकी जडमें महुआ, सफेद चदन, ये सबको चावलके धोवनके जलसे पीवे तो प्रदररोग नष्ट होय ॥

बलादि कल्क।

बलाचांशुमतीद्राक्षाउशीरंतिक्तरोहिणी। लवणंचंदनंकृष्णासारिवालोध्रसंयुता ॥ एतत्कल्कंसमधुकंपाययेत्तंदुलांबुना । त्र्यहात्प्रशमयत्येपयोपितांपैत्तिकारुजः ॥

अर्थ-खिरेटी, शरिवन, दाख, उसीर ( खस ), कुटकी, निमक, चदन, काली सारिवा और लोध इनके कल्कमे महुआ मिलायके चावलधोवनके जलसे तीन दिन पीवे तो पित्तजन्य प्रदरका रोग दूर होय ॥

कपित्थादि कल्क।

कपित्थवेणुपत्रंचसममेकत्रपेपयेत्। मधुनासहपातव्यंतीव्रप्रदरनाशनम् ॥

अर्थ-कैथ, वासके पत्ते, दोनो समान भाग ले जलसे बारीक पीस सहत मिलायके पीवे तो घोर पित्तका प्रदर रोग दूर होय ॥

आमलक चूर्ण।

मधुनामलकीचूर्णरसंवालेहयेच्छ्रिते ॥

अर्थ-आमलेके चूर्णमे सहत मिलायके चाटे अथवा आँवलेका रस सहत डालके पीवे ॥

सर्वप्रदरपर।

अशोकवल्कलंपिष्ट्वासताक्ष्यंतंदुलांभसा। सक्षौद्रंतद्रसंपीत्वाप्रदरान्मुच्यतेंगना ॥

अर्थ-अशोक वृक्षकी छालके कल्कको रसोतका चूर्ण डाल चावलधोवनके जलमे पीवे अथवा अशोककी छालके रसमें सहत मिलायके पीवे तो प्रदर रोग दूर होय ॥

व्याघ्रनखीमूलयोग।

शुचिस्थानेव्याघ्रनख्यामूलमुत्तरदिग्भवम्। नीतमुत्तरफल्गुन्यांकटिबद्धंहरेदसृक् ॥

अर्थ-व्याघ्रनखी रूखडी जो उत्तम स्थानमें प्रगट हुई हो उसमें जो उत्तर दिशासे उखाडके उत्तराफल्गुनीमें लाकर स्त्रीकी कमरमें बांधे तो रक्तप्रदरको दूरकरे ॥

तंदुलीय मूलयोग।

मधुनाताक्ष्यसंयुक्तंमूलंस्यात्तंदुलीयकम्।
तंदुलांबुयुतंपानात्सर्वप्रदरनाशनम्॥

अर्थ-रसोत, चौलाईकी जड इन दोको समान भाग ले बारीक पीस पीवे तो सर्व प्रकारके प्रदर दूर होंय॥

आखुपुरीषादि चूर्ण।

आखोःपुरीषंधातक्याःपुष्पंबोलंतथैवच। समभागानिसंचूर्ण्य टंकमेकंचभक्षयेत्। दिनसप्तप्रयोगेणसर्वप्रदरनाशनम्॥

अर्थ-मूसेकी मैगनी, धायके फूल और बीजाबोल समान भाग ले चूर्णकर इसमेंसे ४ मासे नित्य सातदिन पर्यंत पीवे तो सर्व प्रकारके प्रदर नष्ट होय॥

प्रदर चिकित्सा सर्वप्रकारके प्रदरपर पुष्पानुगचूर्ण।

पाठारसांजनंमुस्तंमज्जाजंब्वाम्रयोस्तथा। अंबष्ठिकाशिलोद्भेदंसमंगापद्मकेशरम्॥ बिल्वंमोचरसंलोध्रंकेशरंगैरिकंतथा। विश्वौषधंकट्फलंचमरिचंरक्तचंदनम्॥ कट्वंगंधातकीद्राक्षानंतामधुकमर्जुनम्। वत्सकातिविषेचेतिपुष्येणोद्धृत्यबुद्धिमान्॥ तुल्यभागानिसर्वाणिसूक्ष्माणिचविचूर्णयेत्। तच्चूर्णमाक्षिकोपेतंपीतंतंदुलवारिणा॥ जयेदर्शांस्यतीसारंतथारक्तप्रवाहिकाम्। बालानांकृमिरोगांश्चयोनिदाहंचयोषिताम्॥ रजोदोषांस्तथासर्वान्प्रदरान्दुस्तरानपि। पीतनीलारुणश्वेतान्सर्वानेवविनाशयेत्॥ चूर्णपुष्यानुगंनामपूर्वमात्रेयभाषितम्॥

अर्थ-पाठ, रसोत, नागरमोथा, जामन और आमकी छाल, पाढ, पाखानभेद, मजीठ, कमलकी केशर, बेलगिरी, मोचरस, लोध, नागकेशर, गेरू, सोंठ, कायफल, काली मिरच, लाल चंदन,अरलु धायके फूल, दाख, धमासो, महुआ, कोहकी छाल, कुडाकी छाल, अतीस इन सब औषधोंको वैद्य पुष्य नक्षत्रमें लावे सबका समान भाग चूर्णकर सहत मिलायके चावलके धोवनसे पीवे तो रक्तार्श (खुनी बवासीर) अतिसार, रक्तप्रवाहिका, बालकोंके कृमिरोग, योनिदाह, रजके दोष, सर्व प्रकारके दुस्तर प्रदररोग, पीले, नीले, सपेद सर्व प्रकारके प्रदररोग दूर हो, यह आत्रेयभगवान्का कहा पुष्पानुग चूर्ण है॥

जीरकावलेह।

जीरकंप्रस्थमेकंतुक्षीरंह्याढकमेवच। प्रस्थार्धंलोहघृतयोःपचे न्मंदेनवह्निना ॥ लेहीभूतेथशीतेत्रसिताप्रस्थंविनिक्षिपेत्। चातुर्जातंकृष्णविश्वमजाजीमुस्तवालकम् ॥ दाडिमंरसजं धान्यंरजनीपटवासकम्। वंशजंचतवक्षीरीप्रत्येकंशुक्तिसंमि तम् ॥ जीरकस्यावलेह्योयंप्रमेहप्रदरापहः। ज्वरावल्यरुचि श्वासतृष्णादाहक्षयापहः ॥

अर्थ-सपेद जीरा १ सेर, गौका दूध ४ सेर, लोहभस्म आधसेर और घी आधसेर इन सबको एकत्रकर अवलेह बनावें शीतल होनेपर १ सेर सपेद खाँड डाले और दालचीनी, नागकेशर, बडी इलायची, तेजपात, पीपल, जीरा, नागरमोथा, अनारदाना, सुगंधवाला, अनार,रसोत, धनिया, हलदी अनार, रसोत,वंशलोचन और तवाखीर प्रत्येक चार२तोले लेवे सबका चूर्णकर अवलेहमें मिलाय देवे, यह जीरकादि अवलेह संपूर्ण प्रदरोंको नष्ट करे, तथा प्रमेह, ज्वर, अरुचि, निर्बलता, श्वास, तृषा, दाह और क्षयको नष्ट करैहै ॥

मुद्गादि घृत।

मुद्गमापस्यनिर्यूहेरास्नाचित्रकमुस्तकैः।
सिद्धंसपिप्पलीविल्वैःसर्पिःश्रेष्ठमसृग्दरे ॥

अर्थ-मूंग और उडदके यूपमें रास्ना, चित्रक, नागरमोथा, पीपल और बेलगिरी इनका कल्क डालके घृत सिद्ध करे यह रक्तप्रदर दूर करनेमें उत्तम कहा है ॥

शाल्मल्यादि घृत।

शाल्मलीपुष्पनिर्यासःपृश्निपर्णीतथैवच। काश्मरीचंदनंचैषां कल्केनस्वरसेनवा ॥ गव्यंपचेद्घृतंप्रस्थंतत्सिद्धंतरुणीपिबे त्। सर्वप्रदरनाशायबलवर्णाग्निवर्धनम् ॥

अर्थ-सेमरके फूलका रस और पृष्ठिपर्णी, कंभारी, चंदन, इनके कल्क अथवा स्वरससे गौके १ सेर घी सिद्धकर स्त्री पीवे तो सर्व प्रदर दूर होय और बलवर्णकी वृद्धि हो ॥

प्रदरारि रस।

रसंगंधंमृतंनागंसमंतैस्तुरसांजनम्। सर्वैःस्यात्तुलितंलोध्रंदिनं

पिष्ट्वावृषद्रवैः॥ द्विवल्लोमधुयुक्तोयंप्रदरारिरसः शुभः।दुःसाध्यं प्रदरंहंतिरक्तातीसारनाशनः॥

अर्थ-पारा, गधक, शीशेका भस्म, ये समान भाग ले सबकी बराबर रसोत मिलावे, तथा इन सब औषधोंके समान पठानी लोधका चूर्ण मिलाय अडूसेके रससे खरलकर ६ छः छः रत्तीकी गोली बनावे एक गोलीको पीस सहतम मिलायके चाटे तो यह मदरारि रस असाध्य प्रदर रोगका तथा अतिसारको दूर करे॥

सोमरोग निदान।

स्त्रीणामतिप्रसंगाद्वाशोकाच्चापिश्रमादपि। अन्नस्यापक्वयोगाद्वागरदोषात्तथैवच॥ आपःसर्वशरीरस्थाःक्षुभ्यंतिप्रस्रवंति च। तस्मात्ताःप्रच्युताःस्थानान्मूत्रमार्गंव्रजंतिहि॥

अर्थ-अतिमैथुन करनेसे, शोक करनेसे, श्रम होनेसे, अजीर्णके योगसे, विषके दोषसे सर्व शरीरगत जल क्षुब्ध होकर अपना स्थान छोडके मूत्र मार्गमें जाता है॥

वेगंधारयितुंतासांनविंदतिसुखंक्वचित्। शिरःशिथिलतातस्या मुखंतालुश्चशुष्यति।मूर्छाजृंभाप्रलापश्चत्वग्रूक्षाचातिमात्रतः। भक्ष्यैर्भोज्यैश्चनतृप्तिंलभतेरुग्युतासदा॥ संधारणाच्छरीरस्य ताआपःसोमसंज्ञिताः।ततःसोमक्षयात्स्त्रीणांसोमरोगइतिस्मृतः॥

अर्थ-मूत्रका वेग रोकनेसे मनुष्यको कभी सुख नहीं होता, शिर हलका होता है, मुख और तालु शुष्क होती है, मूर्च्छा, जृंभा, अति बोलना, त्वचा रूक्ष होना, भक्षण किये अन्नसे तृप्ति न होना, सुस्वरूपकी हानि होना ये सोमरोगके लक्षण है॥

मूत्रातिसार।

तस्मात्सोमक्षयाद्देहोनिश्चेष्टश्चभवेत्सदा। सएवहिसरुक्सोमोमूत्रेणस्रवतेमुहुः॥ सोमलक्षणसंस्पृष्टाकालातिक्रांतयोगतः। सोमकांतिक्रमेणैवस्रवेन्मूत्रमभीक्ष्णशः। मूत्रातिसारइत्येवंतमाहुर्बलनाशनम्॥

अर्थ-ये सोमरोग होनेसे देह सदा निश्चेष्ट रहता है, यह सोमरोग मूत्रके मार्गसे स्रवता है यह सोमरोगकी चिकित्सा करनेको कालका अतिक्रम

होनेसे सोमके कांतिके समान मूत्र स्रवता है, ये बलके नाश करनेवाले रोगको मूत्रातिसार ऐसा कहते है ॥

बहुलाविमलाःशीतानिर्गंधानीरुजःसिताः ।
स्रवंतिचातिमात्रंस्यात्साशक्त्याचातिदुर्बला ॥

अर्थ-जिसके बहुत, स्वच्छ, शीतल गंधरहित और पीडारहित सपेद अत्यंत मूत्र उतरे और रोगी दुर्बल होय तो यह सोमरोग अथवा मूत्रातिसार असाध्य जानना ॥

सोमरोगका यत्न ।

सएवसरुजःसोमःस्रवेन्मूत्रेणचेन्मुहुः ।
तत्रैलापत्रचूर्णेनपाययेत्तरुणींसुराम् ॥

अर्थ-जिस प्राणीके पीडाके साथ मूत्रमें वारंवार सोम जाता होय उसको इलायची, पत्रज, इनका चूर्ण डालके दारु पिलानी चाहिये ॥

तालकादि योग ।

तालकंदंचखर्जूरींमधुकंचविदारिकाम् ।
सितामधुयुतांखादेन्मूत्रातीसारनाशनीम् ॥

अर्थ-तालमूली, खिजूर, महुआ, विदारीकंद, इनमें मिश्री सहत मिलायके खाय तो मूत्रातिसार दूर होय ॥

चक्रमर्दकमूलंतुसंपिष्टंतंदुलांबुना ।
प्रभातसमयेपीतंजलप्रदरनाशनम् ॥

अर्थ-पमारकी जडको चावलके धोवनमें पीसके प्रातःकाल पीवे तो प्रदर रोग दूर होय ॥

कूष्माण्डस्वरस ।

कूष्मांडपत्रस्वरसैःपक्वपारदनिष्कलम् । द्विनिष्कंगंधकंक्षिप्त्वा खल्वकेकज्जलीकृतः । असौचमरिचःसोमरोगातिसृतिनाशनः ॥

अर्थ-पके पेठेके पत्तोंके स्वरसमें पारा ४ मासे और गंधक ८ मासे डाले फिर घोटके कजली करे इसमें काली मिरच डालके पीवे तो सोमरोग दूर होय॥

कदलीयोग ।

कदलीनांफलंपक्वंधात्रीफलरसंमधु ।
शर्करासहितंखादेत्सोमधारणमुत्तमम् ॥

अर्थ-केलेकी पकीहुई फली आवलोंका रस सहत और मिश्री मिलायके पीवे तो सोम गिरताहुआ बंद होय ॥

आमलकयोग।

जलेनामलकीबीजकल्कंसमधुशर्करम्।
पिबेद्दिनत्रयेणैवश्वेतप्रदरनाशनम्॥

अर्थ-आवलेकी गुठलीको जलसे पीस कल्क करे इसमें सहत मिश्री मिलायके खाय तो ३ दिनमें सपेद प्रदररोग दूर होय ॥

नागकेशरयोग।

तक्रौदनाहाररतासंपिबेन्नागकेशरम्।
त्र्यहंतक्रेणसंपिष्टंश्वेतप्रदरनाशनम्॥

अर्थ-जो स्त्री छाछ भातकी पथ्यपर नागकेशरको पीस छाछके साथ पीवे तो सपेद प्रदर रोग दूर होय ॥

कदलीकंदघृत।

कदलीकंदनिर्यासद्रोणेशतपलान्वितम्। कदलीकुसुमंपक्कंकाथंपादावशेषितम्॥ घृतप्रस्थंपयस्तुल्यंपिप्पल्येलालवंगकम्। कपित्थस्यफलंमांसीकदलीकंदचंदनम्॥ न्यग्रोधादिगणैःसार्धसर्वान्वारिसमुद्भवान्। सर्वसमंकर्षमात्रंकल्कीकृत्वापचेच्छनैः॥घृतंक्काथंचकल्कंचपक्त्वाचैवावतारयेत्। प्रातःकालेपिबेन्नित्यंसेवयेत्कर्षमात्रकम्॥ सोमरोगहरंदाहंमूत्रकृच्छ्राश्मरींतथा। प्रमेहान्विंशतिहन्यात्प्रमेहगजकेसरी॥ मूत्रातिसारमप्यन्यव्याधीन्विध्वंसयेद्ध्रुवम्। कदलीकंदनामेदंघृतं सर्वरुजापहम्॥

अर्थ-केलेका कंदका रस निकालके १ द्रोण लेवे, इसको १०० पल केलेके फूलमें डाल चतुर्थांशावशेष क्वाथ करे, फिर इसके क्वाथको छानके इसमें १ सेर घी और दूध १ सेर मिलावे, कल्कके वास्ते पीपल, इलायची, लौंग, कैथका गूदा, जटामांसी, केलेका कंद, चंदन सपेद, और न्यग्रोधादि गणकी सब औषध इन सबको एक एक तोले लेकर कल्क कर घृतमें मिलायके सिद्ध करे, जब तयार हो जाय तब छानके उत्तम पात्रमें भरके रख देवे, इसमेंसे

१ तोले नित्य प्रातःकालमें पीवे तो सोमरोग, दाह, मूत्रकृच्छ्र, पथरी, वीस प्रकारके प्रमेह, और मूत्रातिसार आदि अनेक व्याधियोंको निश्चय दूर करे. यह कदलीकंदनामक घृत सर्वरोगनाशक है॥

शुद्ध आर्त्तवके लक्षण।

मासान्निःपिच्छदाहार्तिपंचरात्रानुबंधिच । नैवातिबहुलंनाल्पं मार्तवंशुद्धमादिशेत् ॥ शशासृक्प्रतिमंयच्चयद्वालाक्षारसोपमम् ॥ तदार्तवंप्रशंसंतियच्चाप्सुनविरज्यते ॥

अर्थ-जो आर्त्तव रजोदर्शनका रुधिर चिकना नहीं होवे, तथा जिसमें दाह शूलादिक न हों तथा जिसका अनुबंध महीनामें पांच दिवस पर्यंत होय तथा बहुत न निकले और थोडा भी न होय, (मध्यम प्रमाणका होय) उसको शुद्ध आर्त्तव जानना चाहिये और जो आर्त्तव शशेके रुधिरके समान होवे अथवा लाखके रंगकासा लाल होवे और जिसका रँगा कपडा जलमें डालनेसे वर्ण नहीं पलटे, उसको शुद्ध आर्त्तव कहते हैं॥

योनिरोग।

उदावर्तात्तथावंध्याविप्लुताचपरिप्लुता। वातलायोनिरुक्ज्ञेया वातरोगेणपंचधा ॥ पंचधापित्तदोषेणतत्रादौलोहितक्षया। प्रस्रंसिनीवामिनीचपुत्रघ्नीपित्तलातथा॥ अत्यानंदाकर्णिनीच चरणानंदपूर्विका।अतिपूर्वाचताज्ञेयाःश्लेष्मलाश्चकफादिमा॥ खंडिनीचैवमहतीसूचीमुखात्रिदोषजा । पंचैतायोनयःप्रोक्ताः सर्वदोषप्रकोपतः॥

अर्थ-उदावर्तमें वात कुपित होकरके स्त्रियोंके वंध्या, विप्लुता, परिप्लुता वातला, योनिरुक ये पांच रोग होते हैं, पित्त दोषसे लोहितक्षया, प्रस्रंसिनी, वामिनी, पुत्रघ्नी, पित्तला ये पांच रोग होते हैं,कफ दोषसे अत्यानंदा,कर्णिनी, चरणानंदपूर्विका, अतिपूर्वा, श्लेष्मला ये पांच रोग होते हैं, त्रिदोषके कोपसे खंडिनी, महती, सूचीमुखा और त्रिदोषजा ये सर्व रोग योनिमें उत्पन्न होनेवाले हैं॥

व्यापत्तिनिदान।

विंशतिर्व्यापदोयोनेर्निर्दिष्टारोगसंग्रहे ॥ मिथ्याचारेणताः स्त्रीणांप्रदुष्टेनार्तवेनच। जायंतेबीजदोषाच्चदैवाच्चशृणुताःपृथक्॥

अर्थ-रोगसंग्रहमें योनिके वीस रोग हैं वह मिथ्या आहार और मिथ्या विहार करके तथा दुष्ट आर्तव ( रुधिर ) से, बीज दोषसे और दैवकी इच्छासे स्त्रियोंके होतेहैं उनके लक्षण पृथक् २ कहताहूं सुनो ॥

वातजयोनिरोग।

साफेनिलमुदावृत्तारजःकृच्छ्रेणमुंचति । वंध्यांनष्टार्तवांविद्या द्विप्लुतांनित्यवेदनाम् ॥ परिप्लुतायांभवतिग्राम्यधर्मेणरुग्भृशम्। वातलाकर्कशास्तब्धाशूलनिस्तोदपीडिता ॥ चतसृष्वपिचाद्यासुभवंत्यनिलवेदनाः ॥

अर्थ-जिस योनिसे झाग मिला रुधिर बडे कष्टसे वहे उसको उदावृत्ता योनि कहते हैं और जिसका आर्त्तव नष्ट हो उसको वंध्या कहते हैं जिसके निरन्तर पीडा हो उसको विप्लुता कहते हैं जिसके मैथुन करनेमें अत्यन्त पीडा होय उसको परिप्लुता कहते हैं, जो योनि कठोर स्तब्ध होकर शूल तोदयुक्त होवे उसको वातला कहते हैं स्वस्वलक्षणसंयुक्त पित्तला श्लेष्मला योनि भी जाननी चाहिये और पहले जो चार योनि ( उदावृत्ता, वंध्या, विप्लुता, परिप्लुता ) कही हैं इनमें वातकी पीडा होती है और वातलामें वातकी पीडा विशेष होती है ॥

पित्तज योनिरोग।

सदाहंक्षीयतेरक्तंयस्याःसालोहितक्षया । सवातमुद्वमेद्बीजंवामिनीरजसान्वितम् ॥ प्रस्रंसिनीस्रंशतेगर्भक्षोभिताद्दुष्प्रजायिनी। स्थितंस्थितंहंतिगर्भंपुत्रघ्नीरक्तसंक्षयात् ॥ अत्यर्थंपित्तलायोनिर्दाहपाकज्वरान्विता । चतसृष्वपिचाद्यासुपित्तलिंगोच्छ्रयोभवेत् ॥

अर्थ-जिस योनिसे दाहयुक्त रुधिर वहे उसको लोहितक्षया कहते हैं, जिसमेंसे रजोयुक्त शुक्र वायु बराबर वहें उसको वामनी कहते हैं जो योनि स्थान भ्रष्ट होय उसको प्रस्रंसिनी कहते हैं जिसमें अंग बाहर निकल आवे और यह विमर्दित करनेसे प्रसव योग नहीं होय है जिस योनिमें रुधिरक्षय होनेसे गर्भ न रहे उसको पुत्रघ्नी कहते हैं, जो योनि अत्यन्त दाह पाक ( पकना ) और ज्वर इन लक्षणों करके संयुक्त होय, उसको पित्तला कहतेहैं इनमें पहली चार ( रक्तक्षया वामनी प्रस्रंसिनी और पुत्रघ्नी ) इनमें पित्तके

लक्षण अधिक होते है, और पित्तलामें पित्तके विशेष लक्षण होते है और पित्तलामे जो ज्वर, दाह, पाक, कहे है सो उपलक्षण मात्र है अर्थात् इसमें नीला, पीला सफेद आर्त्तव बहता है ये जानना सो तंत्रान्तरोमे लिखा है ॥

कफज और त्रिदोषज योनि ।

**अनार्तवास्तनीपंढीखरस्पर्शातुमैथुने । अतिकायगृहीताया स्तरुण्याःखंडिनीभवेत् । विवृतातिमहायोनिःसूचीवक्रातिसंवृता । सर्वलिंगसमुत्थानासर्वदोषप्रकोपजा ॥ चतसृष्वपिचाद्यासुसर्वलिंगनिदर्शनम् । पंचासाध्याभवंतीहयोनयःसर्वदोषजाः॥**

अर्थ–जो स्त्री अनार्तवा, बडे स्तनवाली जिसको आर्तव कम है ऐसी, मैथुनके समय खर स्पर्शवाली ऐसी स्त्रीको खडिनी कहते है, जिसकी योनि वडी है और विवृत मुखवाली है उसको महती[1] कहते है, जिसकी योनि संकुचित है उसको सूचिमुखी कहते है, ऊपर कहे सर्व लक्षण जिसमें होते है उसको त्रिदोषजा कहते है ऊपर कहे सर्व रोगोंमे त्रिदोषसे होनेवाले सर्व रोग असाध्य होते है ॥

---

१ व्यापन्नवणकट्वम्लक्षाराद्यै पित्तजामवेत्‌दाहपाकज्वरोष्णार्तिनीलपीतासितामवेत् ॥ यवनशास्त्रानुसारेणस्त्रीरोगा[1] । रिहम्गर्भाऽऽशयस्तस्यहार सुघुलामिजाजत । वाऽरिदस्तवयामिस्वाहेतव प्रतिबधका ॥ १ ॥ तत्रापिद्विविध सादेमाद्दीसिपरिकीर्तित । तत्र योगप्रतीकारतत्रैव समाचरेत ॥ २ ॥ गर्भेरिहमवोठस्यासौदीसगमवर्तिनी । गिल्जत् सौदसदंहंज हिर्येत् चाभिभृशम्वेत् ॥ ३ ॥ संभवेरिवक्तदेरआमदन्‌हैज एव च । दाहामावेश्च शैत्यत्व लिंगनिर्देश इत्यरो ॥ ४ ॥ यकसतुसभवेमुम्भिन्चरामेशोषण रज । सूक्ष्म मवर्तते शीतपरसौदाप्रकोपजम् ॥ ५ ॥ रतुवत् मभवेत्त्ररिम मैलानारिहमुद्भवेत् । हैंइदारहेजनागेयगर्भास्थितिघातका ॥ ६ ॥ कदाचिद्दैवयोगेनसम्भवेद्गर्भलक्षणम् । मासत्रयोत्तर पातोरनूयत्सगतोध्रुवम् ॥ ७ ॥ मनीते नाशयेन्नैवविशोत्तिप्येन सयुतां । सुरतावसरेतत्रनेदनाविप्रकृद्भवेत् ॥ ८ ॥ समोगानन्तर नारीवेगादुत्तिष्ठतेद्रुतम् । रिहम्मुखा मनायासो बहिरेवम्भवे‌त्‌पुन ॥ ९ ॥ अकरत् वध्यत्वमाख्यात मिथुन स्याद्विषमरे । परीक्षणीयसद्दीत्यामतिषार्ययथायथम् ॥ १० ॥ मर्नीहेजक्षिपे‌त्‌सुभिन्नभिन्नेच सतरेत् । दूषितत्तद्विजानीयात् तहत् शनिन दोषल ॥ ११ ॥ रिहम् हुम्ममयोदोष मदराख्यां दर्शोत्जम् । औषधीकीचवदनीद्विविधांविदधात्ययम् ॥ १२ ॥ कस्याश्चिदंगनायास्तुप्रसवे सकटभवेत् । अष्टमान्मासतस्तस्यैक्षीरपातुदिशोद्भिषक् ॥ १३ ॥ परिपाकाद्नुरूपतदजसोदेव कृष्ण च । तद्विकृत्यारिहदर्दभवेदुष्णेन वारिणा ॥ १४ ॥ जरायुसुखेवंधेनश्रुतिर्भ्रूणस्ययोदरे । जन नमोततस्मोक्तशूल्य शूल्यविघातकृत् ॥ १५ ॥ अचलजडवत्तिष्ठेन्नायसाक्षयकारकम् । इत्राजिस्तस्यकर्तव्योवानिताशर्मणेशने ॥ १६॥ हिमहस्तपदतस्या शीतबाधाभवेद्भृशम् । म दाग्निर्बलहानिश्चानुत्साह श्वाससमव ॥ १७ ॥ व्यथागर्भाशयस्यातु मैथुनातिशयात्तथा । भवेद्रजोविकाराच्चप्रसूते मागनारतम् ॥ १८ ॥ दुष्टापारोदुखारोस्याऽऽप्रभ्रणपातयत्स्य । समप्रविप्रहाभात्रमकालेपिचकल्पयेत् ॥ १९ ॥ द्दहतवासूतयमदुत्स्य इस्तिस्काआर्तिरवेच । अवलो द्दौहदाऽभावो भवेद्गर्भसमाकृति ॥ २० ॥ प्रदरोन्य समाख्यातोऽसमयेर्तस्त्रमासत । हैजजाऽशनदूरत्त पीतवर्णविमिमिश्रम् ॥ २१ ॥ अनार्मुखोत्रणोघोर सतानिरिहम स्मृत । कर्णिकार कठोर स्याच्छोथत संचरत्तनात् ॥ २२ ॥ अन्येऽप्यत्रविकारायेत केयाखि नकोपजत् । तांकियत् चापितर्दैविधेयानित्रिघाऽगदे ॥ २३ ॥ इति

---

१ एते श्लोका शुद्धा वा अशुद्धानेति न शक्ता विवेक्तु वयम् ।

योनिव्यापच्चिकित्सा।

योनिव्यापत्सुभूयिष्ठंशस्यतेकर्मवातजित्।
स्नेहस्वेदनवस्त्यादिविशेषाद्वातजासुच॥

अर्थ-योनिव्यापत्ति अर्थात् योनिरोगमें विशेष करके संपूर्ण वातनाशक कर्म करे, जैसे स्नेहन, स्वेदन और बस्तिकर्म आदि ये कर्म सर्व योनिके रोगोंमें करे तथापि वातजन्यमें तो अवश्यही करे॥

प्रकारांतरसे यत्न।

स्निग्धस्विन्नांतथायोनिंदुःस्थितांस्थापयेत्समाम्। मधुरौपध संसिद्धान्वेसवारांश्चयोनिषु॥ निक्षिप्यधारयेच्चापिपिचुतैलंय थावलम्। योनिशूलरुजादौस्थ्यशोफस्रावप्रशांतये॥

अर्थ-प्रथम योनिको स्नेहन करे, फिर स्वेदन कर बाहर निकल आने आदिसे बिगड रहीहै उसको भीतर अपने स्थानपर ठीक करे तथा तेलमें रुई-का फोहा भिगोकर योनिमें धारण करे तो योनिका शूल, पीडा, योनिकी दुष्टता, सूजन और योनिका बहना बंद होय॥

प्रयोगांतर।

वचावाकुंचिकाजाजीकृष्णावृषभसैंधवम्। अजमोदायवक्षार चित्रकंशर्करान्वितम्॥ पिष्ट्वाप्रसन्नयालोड्यखादेत्तद्घृतभर्जि तम्। योनिपार्श्वार्तिहृद्रोगगुल्माशोंविनिवृत्तये॥

अर्थ-वच, कलौंजी, जीरा, पीपल, अडूसा, सैंधानिमक, अजमोद, जवा-खार, *चित्रक और खांड इनको समान भाग पीस प्रसन्ना ( दारुकी किस्म )* में मिलायके घीमें भूनके खाय तो योनिकी पसवाडेकी पीडा हृदयरोग, गोला और बवासीरको दूरकरे॥

रास्नादि योग।

रास्नाश्वगंधावृषकैर्योनिशूलहरंपयः।
गुडूचीत्रिफलादंतीक्वाथैश्चपरिषेचनम्॥

अर्थ-रास्ना, असगंध और अडूसा इनके चूर्णको दूधमें डालके पीवे तो यो-निशूल नष्ट होय तथा गिलोय, हरड, बहेडा, आँवला और दंती इनके काथसे योनिको सेके तो पीडा जाय॥

विप्लुताकी चिकित्सा।

नतवार्ताकिनीकुष्ठसैंधवामरदारुभिः। तैलात्प्रसाधितोधार्यः पिचुर्योनौरुजापहः। विप्लुतायांसदायोनौव्यथातेनप्रशाम्यति ॥

अर्थ-छड, भटकटाई, कूठ, सैंधानिमक, देवदारु, इनके कल्कसे तेल सिद्धकर इसमें रूईका फोहा भिगोकर योनिमें रखे तो विप्लुता योनिकी पीडा तत्काल शांति होय ॥

वातजयोनि।

तासुयोनिपुचाद्यासुस्नेहादिक्रमइष्यते।
वस्त्यभ्यंगपरिषेकप्रलेपाःपिचुधारणम् ॥

अर्थ-वातजन्य योनियोंमें स्नेहन, स्वेदन, आदि क्रम करे तथा वस्ती, मालिश, परिषेक, लेप और फोहेका रखना आदि कर्मोंको करे ॥

योनिशूलपर।

बिल्वमार्गवजंबीजंकल्कंमद्येनपाययेत्।
तेनयोनिगतंशूलमाशुशाम्यतियोषिताम् ॥

अर्थ-बेल और ओंगके बीजोंका कल्क मद्यके साथ पिलानेसे योनिका शूल बहुत जल्दी दूर हो ॥

कफात्मकयोनिपर।

सुरामंडोभितोधार्यःपिचुर्योनौकफात्मिके।
कंडूपैच्छिल्यसंस्रावशैथिल्यविनिवृत्तये ॥

अर्थ-कफकी योनिव्यापत्तीमें मद्य, मंडमें भींगे फोहाको योनिमें रखे, तो खुजली, लिबलिबाट (हिसासा) रहना, बहना और शिथिलता आदि नष्ट होय॥

योनिदुर्गंधपर।

सुगंधानांपदार्थानांकल्कचूर्णकृतैःकृतः।
योनौदौर्गंध्यशमनःपूयपैच्छिल्यभांजिच ॥

अर्थ-सुगंधित पदार्थोंके कल्क अथवा चूर्ण योनिमें रखे तो योनिकी दुर्गंधता दूर होय ॥

सन्निपातजयोनिरोगचिकित्सा।

सन्निपातसमुत्थायांकार्यायोन्यापदिक्रिया ॥

अर्थ-सन्निपातकी योनिरोगमे वातपित्तकफजन्य तीनोंकी मिली चिकित्सा करे तो शांति होय ॥

साधारणोदशांघ्रिश्रीमदक्काथपिचुर्हितः ॥

अर्थ-इसमे साधारण यत्न यह है कि दशमूल, भद्रमोथा, इनके काथमे भिगोया पिचु फोहा हितकारक कहा है ॥

पित्तलायोनिकी चिकित्सा।

पित्तलानांतुयोनीनांसेकाभ्यंगपिचुक्रिया ।
शीताःपित्तहराःकार्याःस्नेहनार्थेघृतानिच ॥

अर्थ-पित्तजन्य योनिके रोगमे यावन्मात्र जल डालना, तेलकी मालिश, फोहेका रखना इत्यादि सब कर्म शीतलही करे तथा पित्तहरण कर्त्ता कर्म करे, तथा स्नेहन कर्ममे घृत लेने चाहिये तेल नहीं ॥

दाह और पाकका यत्न।

पिचवश्चघृताभ्यक्ताश्चंदनांभःसमुक्षिताः ।
योनौस्थाप्याःस्त्रियादाहकृच्छ्रपाकप्रशांतये ॥

अर्थ-घृतसे सने रुईके फोहे और उनपर चदनका जल छिडकर स्त्रीयोनिमे रखे तो दाह और घोर योनिपाक दूरहो ॥

कफदुष्ट योनीपर सामान्य चिकित्सा।

योन्यांबलासजुष्टायांसर्वरूक्षोष्णमौषधम् ।
तैलंसाधुयवान्नंचपथ्यारिष्टंचयोजयेत् ॥

अर्थ-कफदूषित योनिपर सर्व रूक्ष और उष्ण चिकित्सा करनी चाहिये तेल, यव, हरड, और अरिष्ट आदि देने चाहिये ॥

पिप्पल्यामरिचैर्माषैःशताह्वाकुष्ठसैंधवैः ।
वर्तिस्तुल्याप्रदेशिन्याधार्यायोनिविशोधिनी ॥

अर्थ-पीपल, मरिच, उडद, सतावर, कूठ, और सैंधानिमक इनको पीस छोटी ऊंगलीके समान बत्ती बनायके योनिमे रखे तो योनि शुद्ध होय ॥

प्रस्रंसिनी योनिकी चिकित्सा।

प्रस्रंसिनींघृताभ्यक्तांक्षीरस्विन्नांप्रवेशयेत् ।
विधायवेसवारेणततोबंधंसमाचरेत् ॥

अर्थ-जो योनि बाहरको निकल आई हो उसपर घी लगाय और दूधका वाफारा देकर भीतरको प्रवेश करे, फिर वेसवार (गरम मसाला) भरके उसको लंगोटेसे कस देवे ॥

पूयस्राविणी योनिकी चिकित्सा।

योन्यांतुपूयस्राविण्यांशोधनद्रव्यनिर्मितैः।
सगोमूत्रैःसलवणैःपिंडैःसंपूरणंहितम् ॥

अर्थ-जिस योनिमेंसे राध बहती होय उसमे शोधन द्रव्योसे और गोमूत्र तथा निमक आदिकी पिंडोसे योनिको पूरण करे अर्थात् भरे ॥

खुजलीका यत्न।

गुडूचीत्रिफलादंतीक्कथितोदकधारया।
योनिंप्रक्षालयेत्तेनतत्रकंडूप्रशाम्यति ॥

अर्थ-जिसके योनिमें खुजली चलती होय उसको गिलोय, त्रिफला और दंती इनके गरम गरम काथकी धार डालके धोवे तो खुजली शांति होय ।

योनिसंकोचन ।

मुद्गपुष्पंसखदिरंपथ्याजातीफलंतथा। वृकीपूगंचसंचूर्ण्यवस्त्र पूतंक्षिपेद्भगे ॥ योनिर्भवतिसंकीर्णानस्रवेच्चजलंततः ॥

अर्थ-मूंगका फूल, खैरसार, हरड, जायफल, पाठा, और सुपारी इनका कपडछन बारीक चूर्ण करके भगमें रखे तो योनि अत्यंत संकुचित ( छोटी) होय कि जिसमेंसे जलभी न निकले ॥

कपिकच्छूभवंमूलंक्काथयेद्विधिनाभिपक् ।
योनिःसंकोर्णतांयातिक्काथेनानेनधावनात् ॥

अर्थ-कौंछकी जडका काथ करके वैद्य योनिको धुलावे तो योनि अत्यंत संकुचित होय ॥

वातलाआदिकी चिकित्सा।

वातलांकर्कशांस्तब्धामल्पस्पर्शांतथैवच। कुंभींस्वेदैरुपचरे दंतर्वेश्मनिसंवृते ॥ धारयेद्वापिचुंयोनौतिलतैलस्यसर्वदा ॥

अर्थ-वातलायोनि, कर्कशायोनि, स्तब्धायोनि और अल्पस्पर्शायोनिमें कुंभीस्वेद(जो स्वेदनाध्यायमें कह आयेहैं) करे परंतु यह मकानके भीतर करे जो चारों तरफसे ढकाहुआहो अथवा तिलोंके तेलका फोहा भिगोकर भगमें रखे॥

योनिशूलपर।

उपकुंचिकांपिप्पलींचमदिरांलाभतःपिबेत्।
सौवर्चलेनसंयुक्तंयोनिशूलनिवारणम्॥

अर्थ–कलौंजी, पीपल और कालानिमक इनका चूर्ण डालके मद्य ( दारु ) पीवे तो योनिशूल नष्ट होय॥

योनिदाहपर।

धात्रीरसंसितायुक्तंयोनिदाहेपिबेत्सदा।
सूर्यक्रांताभवंमूलंपिबेद्वातंडुलांबुना॥

अर्थ–योनिदाहमें यह स्त्री खांडको आमलेके रसमें मिलायके पीवे अथवा सूर्यक्रांताकी जडको चाँवलके धोवनके साथ पीवे तो योनिदाहशांति होय॥

नष्टार्तवचिकित्सा।

आर्तवादर्शनेनारीमत्स्यान्सेवेतनित्यशः॥

अर्थ–जिस स्त्रीके रजोदर्शन न होता होय वह नित्य छोटी मछलियोंका सेवन कराकरे॥

प्रकारांतर।

कांजिकंचतिलान्मापानुदश्विच्चतथादधि। पीतंज्योतिष्मती
पत्रंराजिकोग्रासनंत्र्यहम्। शीतेनपयसापिष्टंकुसुमंजनयेद्ध्रुवम्॥

अर्थ–कांजी, तिल, उडद, उदश्वित् ( छाछका भेद ) दही, मालकांगनीके पत्ते, राई, वच और विजेसार इनको शीतल दूधके साथ पीसके पीवे तो रजोदर्शन निश्चय होय॥

तिलगुडयोग।

सगुडःश्यामतिलानांक्वाथःपीतःसुशीतलोनार्याः।
जनयतिकुसुमंसहसागतमपिसुचिरंनिरातंकम्॥

अर्थ–काले तिल और गुडका क्वाथकर जब शीतल होजाय तब पीवे तो बहुत दिनका गयाहुआ भी नष्टार्तव फिर निकलने लगे॥

दूसरा प्रयोग।

तिलशेलुकारवीनांक्वाथंपीत्वानष्टरजामहिला।
शिशिरंसगुडंत्रिदिनाज्जनयतिकुसुमंनसंदेहः॥

अर्थ–तिल, लिसोडा और कलौंजी इनका क्वाथकरे जब शीतल होजाय तब गुड डालके तीन दिन पीवेतो अवश्य रजोदर्शन होय॥

वर्त्ती।

इक्ष्वाकुबीजदंतीचपलागुडमदनकिण्वयावशूकैः।
सस्नुक्क्षीरैर्वर्तिर्योनिगताकुसुमसंजननी॥

अर्थ-तोरईके बीज, दंती, पीपल, गुड, मैनफल, किण्व (सरावकाभेद) और जवाखार इनको बारीक पीस थूहरके दूधमें पीसके वत्ती बनाय योनिमें रखेतो रजोदर्शन होय॥

योनिकंद।

दिवास्वप्नादतिक्रोधाद्व्यायामादतिमैथुनात्। क्षताच्चनखदंता द्यैर्वाताद्याःकुपितायदा॥ पूयशोणितसंकाशंलकुचाकृतिस न्निभम्। उत्पद्यतेतदायोनौनाम्नाकंदःसयोनिजः॥

अर्थ-दिनमें सोनेसे, अतिक्रोध करनेसे, बहुत फिरनेसे, अति मैथुनसे, नख दंतों करके क्षत होनेसे, वातादि दोष कुपित हो करके योनिमें पूय और शोणितका लकुचफलके आकारका कंद उत्पन्न होता है उसको योनि-कंद कहते हैं॥

वातयोनिकंद।

रूक्षंविवर्णंस्फुटितंवातिकंतंविनिर्दिशेत्॥

अर्थ-उसमें वातका दोष अधिक होय तो रूक्ष, निस्तेज और स्फुटित ऐसा कंद होता है॥

योनिकंदचिकित्सा।

गैरिकाम्रास्थिजठररजन्यंजनकट्फलाः। पूरयेद्योनिमेतेषां चूर्णैःक्षौद्रसमन्वितैः॥त्रिफलायाःकषायेणसक्षौद्रेणचयेसचेत्। प्रमदायोनिकंदेनव्याधिनापरिमुच्यते॥

अर्थ-गेरू, आमकी गुठलीका मगज, हलदी, सुरमा और कायफल इनका बारीक चूर्णकर सहतमें सानके इसको योनिमें भरे। अथवा त्रिफलेके क्वाथमें सहत डालके योनिमें तरडा देवे तो स्त्री योनिकंदरोगसे छूट जाय॥

दूसरा यत्न।

आखोर्मांसंसपदिबहुधासूक्ष्मखंडीकृतंतत्तैलेपाच्यंद्रवतिनियतंयावदेतेनसम्यक्। तत्तैलाक्तंवसनमनिशंयोनिभागेदधाना सत्यंव्रीडाजनकमबलायोनिकंदंनिहंति॥

अर्थ-मूसेके मांसके बारीक टुकडे करके तेलमें पचावे, जब परिपक्क हो जाय तब उतार लेवे, इसमें कपडेको भिगोकर जो स्त्री नित्य योनिमें रक्खे तो लज्जाकारी योनिकंद निश्चय दूर हो ॥

कफयोनिकंद।

नीलपुष्पप्रतीकाशंकंडूमंतंकफात्मकम् ॥

अर्थ-कफदोष अधिक होनेसे नीलवर्णका और खाजवाला ऐसा कंद होता है ॥

पित्तयोनिकंद।

दाहरागज्वरयुतंविद्यात्पित्तात्मकंतुतम् ॥

अर्थ-पित्तदोषसे दाह करनेवाला, लाल वर्णका, ज्वरयुक्त ऐसा कंद होता है ॥

सन्निपातात्मक योनिकंद।

सर्वलिंगसमायुक्तंसन्निपातात्मकंवदेत् ॥

अर्थ-वातपित्तकफोंके लक्षण एकत्र मिलें तो सन्निपातात्मक है ऐसा जानना ॥

गुडूचीत्रिफलादंतीक्काथेनपरिषेषितैः। पिप्पलीमरिचैर्दोषैः श-
ताह्वाकुष्टसैंधवैः॥वर्तिस्तुल्याप्रदेशिन्याधार्यायोनिविशोधनी ॥

अर्थ-गिलोय, त्रिफला, दंती, पीपल, काली मिरच, हलदी, सतावर, कूठ और सैंधानिमक ये समान भाग ले बारीक पीस जलके साथ छोटी उंगलीके समान बत्ती बनावे इसको योनिमें रखनेसे योनि शुद्ध होय ॥

योनिकंदपरलेप।

मिष्टजंवूकसंपिष्टंपक्कतिंत्तिडिसंयुतम्।
लेपमात्रेणनारीणांयोनिकंदहरंपरम् ॥

अर्थ-मीठे जामुन और पकी इमली दोनोंको समान भाग पीस लेप करे तो योनिकंद रोग दूर होय ॥

गर्भिणीके रोगोंकी चिकित्सा मधुकादिकाढा गर्भिणीके ज्वरपर।

मधूकचंदनोशीरसारिवायष्टिपद्मकैः।
शर्करामधुसंयुक्तःकषायोगर्भिणीज्वरे ॥

अर्थ-महुआ, चंदन, खस, सारिवा, मुलहटी, पद्माख, इनके काथमें मिश्री और सहत डालके पीवे तो गर्भवती स्त्रीका ज्वर दूर होय ॥

ज्वरपर दूसरा क्काथ।

चंदनंसारिवालोध्रमृद्वीकाशर्करान्वितम्।

काथंकृत्वाप्रदद्याच्चगर्भिणीज्वरशांतये ॥

अर्थ-चंदन, सारिवा, लोध, मुनक्कादाख और मिश्री इनका क्वाथ करके पीवे तो गर्भिणीका ज्वर शांत होय ॥

तीसरा काथ।

पयस्यासारिवापाठातोयतोयदनागरैः।
शृतंशीतंपिबेद्धारिगर्भिणीज्वरवारणम् ॥

अर्थ-क्षीरकाकोली, सारिवा, पाढ, नेत्रवाला, नागरमोथा, और सोंठ, इनका काथकर शीतल होनेपर पीवे तो गर्भवतीका ज्वर शांत होय ॥

पित्तज्वरपर।

मृद्वीकापद्मकोशीरश्रीपर्णीचंदनंतथा। मधुकंचपयस्याचसारिवामलकंतथा ॥ पित्तज्वरहरःकाथोगर्भिणीनांप्रशस्यते ॥

अर्थ-दाख, पद्माख, खस, कायफल, चंदन, महुआ, क्षीरकाकोली, सारिवा और आमले इनका काथ गर्भवतीके पित्तज्वरको शांत करे है ॥

विषमज्वरपर।

पीतंविश्वमजाक्षीरैर्नाशयेद्विषमज्वरम् ॥

अर्थ-सोंठका चूर्ण, गरम बकरीके दूधसे पीवे तो विषमज्वर दूर होय ॥

ज्वरातिसार आदिपर।

ज्वरातिसारेगर्भिण्याःशस्तंसामेसशोणिते। समंगामधुकंलोध्रफाणितंशर्करान्वितम्। प्रवाहिकायांगर्भिण्यांशस्तंसामेस शोणिते ॥

अर्थ-लजालू, मुलहटी, लोध इनके फांटमें मिश्री मिलायके पीवे तो गर्भवतीकी प्रवाहिका कि जो आम और रुधिरयुक्त है नष्ट होय ॥

ग्रहणीपर।

आम्रजंबूत्वचःक्काथैर्लेहयेल्लाजसक्तुकम्।
अनेनलीढमात्रेणगर्भिणीग्रहणींजयेत् ॥

अर्थ-आम जामुनकी छालके काथमें, खीलोंका सत्तु मिलायके चाटे तो गर्भवतीकी संग्रहणी दूर होय ॥

गर्भवतीके छर्दि और अतिसारपर।

शुंठीबिल्वकषायंतुयवसक्तुसमन्वितम्।

गर्भिणींपाययेद्वैद्यश्छर्द्यतीसारनाशनम् ॥

अर्थ-सोंठ, बेलगिरी दोनोंका क्काथ कर उसमें जौका सत्तू मिलायके पीवे तो गर्भवतीको वमन होना और अतिसार नष्ट होय ॥

कामला सूजनआदिपर ।

पृश्निपर्णीबलावासानिर्यूहोरक्तपित्तजित् ।
गर्भिण्याःकामलाशोथकासश्वासज्वरापहः ॥

अर्थ-पिठवन, खिरेटी और अडूसा इनका यूष बनायके पीवे तो गर्भवतीके रक्तपित्त, कामला, सूजन, खांसी, श्वास और ज्वर ये दूर हो ॥

वांतीपर ।

कुस्तुंबरीणांकल्कंतुतंदुलोदकसंयुतम् ।
पिबेत्सशर्करंहृद्यंगर्भिणीछर्दिवारणम् ॥

अर्थ-धनियेके कल्कको चांवलके धोवनमें मिलाय, मिश्री डालके पीवे तो हृदयको हितकरे तथा गर्भवतीकी वमनको दूर करे ॥

खांसी श्वासपर ।

बिल्वमज्जाबलाजांबुपिबेच्छर्दिषुगर्भिणी ।
भार्ङ्गीशुंठीकणाचूर्णगुडेनश्वासकासजित् ॥

अर्थ-बेलगिरी, खिरेटी, जामुनकी छाल, इनके क्काथको पीवे तो गर्भवतीकी वमन होना दूर हो । अथवा, भारंगी, सोंठ, पीपल इनके चूर्णमें गुड डालके खाय तो गर्भवतीका श्वास खांसी दूर हो ॥

वायूपर ।

बिल्वाग्निमंथपर्कवापाटल्यानागरेणवा ।
सिद्धमंबुपिबेच्छीतंगर्भिणीवातरोगनुत् ॥

अर्थ-बेलगिरी, अरनी इनसे परिपक्क करा अथवा पाडर और सोंठ डालके सिद्ध करा हुआ शीतल जल पीवे तो गर्भवतीके वादीके सर्व रोग दूर हो ॥

सूजनपर लेप ।

चंदनंमधुकोशीरनागपुष्पंतिलास्तथा ॥ अजशृंगीचमंजिष्ठा रविमूलंपुनर्नवा । श्रेष्ठःशोफहरोलेपोगर्भिणीनांविशेषतः ॥

अर्थ-चंदन, मुलहटी, खस, नागकेशर, तिल, मेढासिंगी, मजीठ, आककी जड और सांठ इनको पीस लेप करे तो गर्भवतीकी सूजन दूर होय ॥

गर्भविलासरस ।

रसश्चगंधकस्तुत्थंत्र्यहंजंबीरमर्दितम् ॥ त्रिभावितंत्रिकटुना देयंगुंजाचतुष्टयम् । गर्भिण्याःशूलविष्टंभज्वराजीर्णेषुकेवलम् ॥

अर्थ-पारा, गंधक, लीलाथोथा इन तीनोंको समान भागले बारीक पीस जंभीरी नींबूके रसकी ३ भावना देवे, फिर सोंठ, मिरच और पीपलके साथ ४ रत्ती खानेको देय तो गर्भवतीका शूल, विष्टंभ, ज्वर और अजीर्ण ये दूर हो॥

मंदाग्नि पर ।

अजमोदंनागरंचापिप्पलीजीरकंसमम् ।
तच्चूर्णंसगुडंक्षौद्रंगर्भिण्यावन्हिदीपनम् ॥

अर्थ-अजमोद, सोंठ, पीपल, जीरा, समान भाग ले चूर्ण करे, गुड और सहतमें मिलायके खाय तो गर्भवतीकी जठराग्नि दीपन होय ॥

गर्भपातोपद्रवचिकित्सा गर्भशूलपर ।

स्निग्धशीताःक्रियास्तेषुदाहादिषुसमाचरेत् । कुशकाशोरुबूकानांमूलैर्गोक्षुरकस्यच । शृतंदुग्धंसितायुक्तंगर्भिण्याःशूलहृत्परम् ॥

अर्थ-गर्भवतीके दाहादि रोगोंमें सचिक्कण और शीतल क्रिया करनी चाहिये । जैसे, कुसा, कांस, अडंकी जड और गोखरू इनको दूधमें डालके औटावे फिर उसमें मिश्री मिलायके पीवे तो गर्भवतीका शूल नष्ट होय ॥

पीडापर ।

श्वदंष्ट्रामधुकद्राक्षाम्लानैःसिद्धंपयःपिबेत् ।
शर्करामधुसंयुक्तंगर्भिणीवेदनाहरम् ॥

अर्थ-गोखरू, मुलहटी, दाख, बाणपुष्प इनसे सिद्ध करे दूधमें मिश्री सहत डालके पीवे तो गर्भवतीकी पीडा नष्ट होय ॥

प्रदरपर ।

मृत्कोष्टगारिकागेहसंभवानवमल्लिका । समंगाधातकीपुष्पं गैरिकंचरसांजनम् ॥ तथासर्जरसश्चैतान्यथालाभंविचूर्णयेत् । तच्चूर्णंमधुनालिह्यान्नारीप्रदरशांतये ॥

अर्थ-भृंगीके घरकी मिट्टी, लजालू, धायके फूल, गेरू, रसोत और राल, ये समान भाग ले चूर्ण करे, इस चूर्णको सहतमें मिलायके चाटे तो स्त्रीका प्रदर रोग शांत होय ॥

आनाह वायुपर ।

पक्वंवचारसोनाभ्यांहिंगुसौवर्चलान्वितम् ।
आनाहेपुपिबेद्दुग्धंगर्भिणीसुखिनीभवेत् ॥

अर्थ-वच, लहसन, हींग और काला निमक इनको डालके दूध औंटावे, वह पीनेसे गर्भवतीका अफरा नष्ट होकर सुखी होय ॥

मूत्ररोधपर ।

तृणपंचकमूलानांकल्केनविपचेत्पयः ।
तत्पयोगुर्विणीपीत्वामूत्रसंगाद्विमुच्यते ॥

अर्थ-तृणपंचककी जडके कल्कसे दूधको पचायके पीवे तो गर्भवतीका मूत्ररोध दूर होय ॥

दूसरा यत्न ।

शालीक्षुकुशकाशैःस्याच्छरेणतृणपंचकम् ।
एषांमूलंतृषादाहपित्तासृङ्मूत्रसंगहृत् ॥

अर्थ-शालीचावल, कुशा, कांस, सरपला और ईख इन पांचोंकी जडको तृणपंचक कहते हैं यह तृषा, दाह, रक्तपित्त और मूत्ररोध दूर हो ॥

अतिसारपर ।

कशेरुशृंगाटकपद्मकोत्पलंसमुद्गपर्णीमधुकंसशर्करम् ।
सशूलगर्भास्रुतिपीडिताबलापयोविमिश्रंपयसान्नभुक्पिबेत् ॥

अर्थ-कसेरु, सिंघाडे, पद्माख, कमल, मुद्गपर्णी, मुलहटी, इनमें खांड मिलायके पीवेतो पीडासहित गर्भगिरनेकी बाधाको दूरकर इस दूधमिलायले और दूधभातकी ही पथ्य करे ॥

प्रथम महिनेकी चिकित्सा ।

चलनंप्रथमेमासिगर्भस्ययदिजायते । औषधंचतदादेयंविचक्षणभिषग्वरैः ॥ मृद्वीकाज्येष्ठिकाचैवचंदनंरक्तचंदनम् । गवांचपयसापेयंस्थिरताजायतेध्रुवम् ॥

अर्थ-यदि गर्भवतीका पहले महीनेमें गर्भस्राव होता होयतो यह औषध देवे, मुलहटी, दाख, चंदन, लालचंदन इनको गौके दूधमें मिलायके पीवेतो गर्भ स्थिर होय ॥

उपायांतर।

नीलोत्पलंसवालंचशृंगाटंचकशेरुकम्। शीततोयेनपिष्ट्वातुक्षीरेणालोड्यतत्पिवेत्। एवंनपततेगर्भःसचशूलःप्रशाम्यति ॥

अर्थ-नीलाकमल सुगंधवाला, सिंघाडे, कसेरू, इनको शीतल जलमें पीस दूधमें मिलायके पीवेतो गर्भपात नहीं होय और पेटका दर्द दूर होय ॥

दूसरे महिनेकी चिकित्सा।

द्वितीयेमासिगर्भस्यचलनंचभवेद्यदि। पयसाचतदापेयंमृणालं नागकेशरम् ॥ वेदनायाम् ॥ तगरंकमलंबिल्वंकर्पूरेणसमन्वितम्। अजाक्षीरेणतत्पिष्ट्वाक्षीरेणालोड्यपूर्ववत् ॥

अर्थ-यदि गर्भवतीका दूसरे महिने गर्भचालन होयतो नागकेशरके चूर्णको दूधके साथ पीवे पेटमें दर्द होता होयतो, तगर, कमल, बेलगिरी और कपूर इनको बकरीके दूधमें पीस दूधमें मिलायके पीवे ॥

तीसरे महीनेकी चिकित्सा।

तृतीयेमासिचलनंजायतेगर्भजंयदि। पयसालोडितंपेयंशर्करा नागकेसरं।।वेदनायाम्।। पद्मकंचंदनंचैववालकंपद्मनालकम् ॥ पिष्ट्वाशीतेनतोयेनक्षीरेणालोड्यतत्पिवेत् ॥ एवं नपततेगर्भः सचशूलःप्रशाम्यति ॥

अर्थ-यदि तीसरे महीने गर्भ गिरनेको होयतो नागकेशर और मिश्रीके चूर्णको दूधमें मिलायके पीवे, यदि पीडा होती होयतो, पद्माख, चंदन, सुगंधिवाला, कमलकी नाल, इनको शीतल जलके साथ पीस दूधमें मिलायके पीवेतो गर्भका गिरना और दर्द होना दूरहो ॥

चतुर्थ महिनेका यत्न।

यदिगर्भस्यचलनंचतुर्थेमासिजायते। तृष्णाशूलविदाहैश्च ज्वरेणचनिपीडनम् ॥ क्षीरंचकदलीमूलमुत्पलंवालकंतथा। आलोड्यसमभागेनपिवेद्रोगोपशांतये ॥

अर्थ-यदि चतुर्थ महिनेमें गर्भ गिरता होय तो उसके यह लक्षण हैं तृषा लगे, शूलहो, दाह ज्वरसे पीडित होवे उसको केलेकीजड, कमलगट्टा, सुगंधवाला जलसे बारीक पीस दूधके साथ पीवेतो गर्भगिरता रुके ॥

पंचममहिनेकी चिकित्सा।

पंचमेमासिगर्भस्यचलनंकुत्रचिद्भवेत्। दध्नाचमधुनापेयंदाडिमीपत्रचंदनम् ॥ नीलोत्पलंमृणालंचकोलाक्षीरंतथैवच। केंसरंपद्मकंचैवतोयेनालोडचतत्पिबेत् ॥ एवंनपततेगर्भःसच शूलःप्रशाम्यति ॥

अर्थ-यदि गर्भपात पांचवे महिनेमें होय तो अनारके पत्ते और चंदनको पीस दही और सहतमें मिलायके पीवे, तथा नीलकमल, कमलकी डंडी, वेर, दूध, नागकेशर और पद्माख इनको जलसे पीसके पीवे तो गर्भ नहीं गिरे और गर्भका शूल नष्ट होय ॥

छटे महिनेकी चिकित्सा।

षष्ठेमासेतुगर्भस्यचलताजायतेयदा। गैरिकंगोमयंभस्मकृष्णामृत्स्नातथैवच ॥ एतत्प्रसाधितंप्राज्ञभिषजाचशृतंतदा ॥ पेयंशीतंचपयसासितयाचंदनेनच ॥

अर्थ-यदि छटे महिने गर्भका पात होता होय तो गेरु, आरने उपलोंकी भस्म, काली मिट्टी, इनका काथकर शीतल होनेपर दूधसे पीवे। अथवा शीतल दूधमें मिश्री और चंदन मिलायके पीवे ॥

सप्तम महिनेकी चिकित्सा।

सप्तमेमासिगर्भस्यचलनंजायतेयदा। उशीरगोक्षुरघनःसमंगानागकेशरम्। सपद्मकंसमधुरंपाययेच्चविचक्षणः ॥

अर्थ-यदि सातवे महिनेमें गर्भपातका भय होय तो, खस, गोखरू, नागरमोथा, लजालू नागकेशर और पद्माख इनके चूर्णमें मिश्री मिलायके पीवे तो गर्भका गिरना दूर होय ॥

अष्टम महिनेकी चिकित्सा।

अष्टमेमासिगर्भस्यचलनंजायतेयदा।
लोध्रमागधिकाचूर्णमधुनापयसापिबेत् ॥

अर्थ-यदि आठवे महिनेमें गर्भ गिरनेका भय होय तो लोध, पीपल छोटी इनके चूर्णको सहत और दूधके साथ पीवे ॥

नवम महिनेकी चिकित्सा।

नवमेसुप्रसूतिःस्यादेवंगर्भस्यपोषणम् ॥

अर्थ-नवम महीनेमें प्रसूति अर्थात् स्त्रीके बालक उत्पन्न होता है इस प्रकार गर्भका पोषण होता है ॥

गूढगर्भनिदान।

भयाभिघाततीक्ष्णोष्णपानाशननिषेवणात्।
गर्भेपततिरक्तस्यसशूलंदर्शनंभवेत् ॥

अर्थ-भय होनेसे, अभिघात (चोट) लगनेसे, तीक्ष्ण और उष्ण भोजनका सेवन करनेसे रक्त कुपित होकर गर्भको टेढा करता है और योनिमें शूल उत्पन्न करता है ॥

स्राव और पातके लक्षण।

आचतुर्थात्ततोमासात्प्रस्रवेद्गर्भविद्रवः।
ततःस्थिरशरीरस्यपातःपंचमषष्ठयोः ॥

अर्थ-चवथे मास पर्यंत गर्भ पतली अवस्थामें होनेसे जो स्रवे उसे स्राव कहते है और चौथे महीनासे लेकर पाँचवे छठे महीनेपर स्राव और शरीर बननेपर निकले उसे पात कहते हैं ॥

गर्भोभिघातविषमासनपीडनाद्यैःपक्वंद्रुमादिवफलंपततिक्षणेन ॥

अर्थ-अभिघात ( चोट ) विषमाशन ( विषम भोजन ) पीडनादिक इन कारणोसे जैसे पका हुआ फल वृक्षसे चोट लगनेसे क्षणभरमें गिरजाताहै, इसी प्रकार गर्भ अभिघातादि करणोसे गिरताहै ॥

गर्भपातके उपद्रव।

प्रस्रंसमानेगर्भेस्याद्दाहःशूलश्चपार्श्वयोः।
पृष्ठेगुरुप्रदरानाहोमूत्रसंघश्चजायते ॥

अर्थ-गर्भके पतन होनेसे सर्वांगका दाह, पार्श्वमें शूल, पृष्ठभागमें गुरुता, प्रदररोग, आनाह ( मल मूत्रका अवरोध ) और बहुमूत्रता ये रोग होते हैं ॥

मधुकंशाकबीजंचपयस्यासुरदारुच । अश्मंतकःकृष्णतिला स्ताम्रवल्लीशतावरी ॥ वृक्षादनीपयस्याचलताचोत्पलसारि वा । अनंतासारिवारास्नापद्मामधुकमेवच ॥ बृहतीद्वयका श्मर्यःक्षीरीशृंगास्त्वचोघृतम् । पृश्निपर्णीबलाशिग्रुश्वदंष्ट्राम धुपर्णिका ॥ शृंगाटकंबिसंद्राक्षाकशेरुमधुकंसिता । सप्तैतान्प यसायोगानर्धश्लोकसमापनान् ॥ क्रमात्सप्तसुमासेषुगर्भस्रव

तियोजयेत्। एताऔषधयःकर्षमिताःशीततोयेनसंपिष्यपल मितेनदुग्धेनालोडिताःपातव्याः॥

अर्थ-मुलहटी, सागोनके बीज, क्षीरकाकोली, देवदारु। अश्मंतक वृक्षकी छाल, काले तिल, मजीठ, सतावरावंदा, क्षीरकाकोली, नीलकमल, सारिवा। धमासो, रास्ना,सारिवा पद्माख और मुलहटी।छोटी कटेरी,बडी कटेरी,कंभारी, क्षीरयुक्त वृक्षोंकी छाल और घृत। पृष्टपर्णी, खिरेटी, सहँजनेकी छाल, गोखरू और मधुपर्णी। सिघाडे, मसीडा, दाख, कसेरू, मुलहटी और मिश्री ये सात योग पृथक् २ कहे हैं इनमेंसे किसी एक योगकी औषधोंको बारीक पीसके क्रमसे, पहले दूसरे तीसरे महिने आदि सात महिनेवाली स्त्रीके गर्भस्रावपर देवे तो गर्भ गिरता रुक जावे। यह औषध सब एक तोले लेवे, शीतल जलसे पीस १ छटाक दूधमें मिलायके पीना चाहिये॥

अष्टममहिनेपर।

कपित्थबिल्वबृहतीपटोलेक्षुनिदिग्धिजैः।
मूलैःशृतंप्रयुंजीतक्षीरंमासेतथाष्टमे॥

अर्थ-कैथ, बेलगिरी, बडी कटेरी, परवल, ईख और छोटी कटेरी इनकी जडके क्काथको दूधमें मिलायके अष्टम महिनेमें गर्भवतीको देय तो गर्भस्रावका भय दूर हो॥

नवम महिना।

नवमेमधुकानंतापयस्यासारिवापिबेत्॥

अर्थ-नवम महिनेमें मुलहटी, धमासो, क्षीरकाकोली और सारिवाके कल्कको पीवे॥

दशम महिनेपर।

क्षीरंशुंठीपयस्याभ्यांसिद्धंस्याद्दशमेहितम्।
सक्षीरविहिताशुंठीमधुकंसुरदारुच॥

अर्थ-दूध गौका, सोंठ और क्षीरकाकोली डालके सिद्ध करे, इसे दशमे महिनेमें पीवे। अथवा सोंठ, मुलहटी और देवदारु इनके कल्कको दूधमें डालके पीवे तो दशम महिने बालककी रक्षा होय॥

ग्यारवें महिनेकी चिकित्सा।

क्षीरिकामुत्पलंदुग्धंसमंगामूलकंशिवाम्।
पिबेदेकादशेमासिगर्भिणीशूलशांतये॥

अर्थ-खिरनीकी छाल, कमलगट्टा, दूध, लजालू, मूली, और आमले इनके कल्कको ग्यारवे महिनेमें गर्भिणीके शूलशांति होनेके वास्ते देवे ॥

बारवे महिनेकी चिकित्सा।

सिताविदारिकाकोलीक्षीरीचैवमृणालिका। गर्भिणीद्वादशेमासि पिबेच्छूलघ्नमौषधम्। एवमाप्यायतेगर्भस्तीव्ररुग्चोपशाम्यति॥

अर्थ-मिश्री, विदारीकंद, काकोली, क्षीरकाकोली, मसीडा, इनके कल्कको गर्भवती १२ वे महीनेमें पीवे तो शूल नष्ट होय और गर्भ पुष्ट होय तथा तीव्र पीडा शांत होय ॥

रक्तस्रावपर।

गुर्विण्यागर्भतोरक्तंस्रवेद्यदिमुहुर्मुहुः।
तन्निरोधायसादुग्धमुत्पलादिशृतंपिबेत्॥

अर्थ-यदि गर्भवतीके गर्भसे वारंवार रुधिर गिरे तो उसके रोकनेको उत्पलादि गण ( जो सुश्रुतमें लिखा है ) उसका क्वाथ करके पीवे ॥

उत्पलादि गण।

उत्पलंनीलमारक्तंकल्हारंकुमुदंतथा। श्वेतांभोजंचमधुकमुत्प लादिरयंगणः॥ सशीलितोहरत्येवदाहंतृष्णांहृदामयम्। रक्त पित्तंचमूर्छांचतथाछर्दिमरोचकम्॥

अर्थ-कमल, नील कमल, कुछ लाल कमल, लाल कमल, सपेद कमल, कमोदनी, और मुलहटी, यह उत्पलादि गण है, इसका सेवन दाह, तृषा, हृदयके रोग, रक्तपित्त, मूर्च्छा, वमन और अरुचिको नष्ट करे ॥

गर्भपातपर।

लज्जालुधातकीपुष्पमुत्पलंमधुलोध्रकम्।
जलस्थयास्त्रियापीतंगर्भपातंनिवारयेत्॥

अर्थ-लजालू, धायके फूल, कमलगट्टा, मुलहटी और लोध इनको जलमें घोटके स्त्री शीतल जलमें खडी होकर पीवे तो गर्भपात दूर होय ॥

उपायांतर।

पतंतंस्तंभयेद्गर्भंकुलालकरमृत्तिका।
मधुछागीपयःपीताकिंवाश्वेतापराजिता॥

अर्थ-कुम्हारके हाथोंकी मिट्टी (जिस समय बरतन बनाता है) को जलमें

घोटके पीवे तो गिरते गर्भको रोक लेवे, अथवा सहत, बकरीका दूध, इनमें सपेद अपराजिताको पीसके पीवे ॥

उपायांतर।

पारावतमलःपीतस्त्र्यहंतांबूलवारिणा।
गर्भिणीगर्भतोरक्तंस्तंभयेन्निरुपद्रवम् ॥

अर्थ-कबूतरकी बीठको पानके जलमें घोलके तीन दिन पीवे तो उपद्रव सहित गर्भवतीके गर्भके रुधिरको रोक लेवे ॥

अन्य उपाय।

शर्कराविसतिलंसमांशकंमाक्षिकेनसहभक्ष्यतेयदा। नास्तिगर्भपतनोद्भवंभयंपापभीतिरिवतीर्थसेवया ॥

अर्थ-कच्चीखांड, भसीडा ( कमलकी जड ) और तिल ये समान भागले चूर्णकर सहतके साथ सेवन करनेसे इस प्रकार भय नहीं रहे जैसे तीर्थ सेवन कर्त्ताको पापका भय नहीं रहे ॥

यत्नांतर।

कंकतीमूलमाबद्धंकुमारीसूत्रकैःसमैः।
कटिदेशेनितंबिन्यागर्भपातंनिवारयेत् ॥

अर्थ-कगहीकी जडको कारीकन्याके कते सूतसे लपेट कमरमें बांधे तो गर्भपातको नष्ट करे ॥

ह्रीबेरादि क्वाथ।

ह्रीबेरातिविषामुस्तामोचशक्रैःशृतंजलम्।
दद्याद्गर्भेप्रचलितेप्रदरेकुक्षिरुज्यपि ॥

अर्थ-नेत्रवाला, अतीस, मोथा, मोचरस, और इन्द्रजौ इनके काथको गर्भवतीके गर्भस्रावपर, प्रदरमें और कूखके शूलपर देना चाहिये ॥

मूढगर्भका निदान।

मूढःकरोतिपवनःखलुमूढगर्भंशूलंचयोनिजठरादिषुमूत्रसंगम् ॥

अर्थ-मूढ ( अर्थात् प्रवाहरहित ) वायु मूढगर्भको पैदा करता है, उससे योनि और पेट आदिमें शूल होता है और मूत्र जकडताहै ॥

मूढगर्भोंके भेद।

भुग्नोनिलेनविगुणेनततःसगर्भःसंख्यामतीत्यबहुधासमुपैति

योनिम् । द्वारंनिरुध्यशिरसाजठरेणकश्चित्कश्चिच्छरीरप
रिवर्तितकुब्जदेहः ॥ एकेनकश्चिदपरस्तुभुजद्वयेनतिर्यग्गतो
भवतिकश्चिदवाङ्मुखोन्यः ॥ पार्श्वप्रवृत्तगतिरेतितथैवकश्चि
दित्यष्टधागतिरियंहिपराचतुर्धा । संकीलकःप्रतिखुरःपरिघो
थवीजस्तेपूर्ध्ववाहुचरणैः शिरसाचयोनिम् ॥ संगीचयोभवति
कीलकवत्सकीलोदृश्यैःखुरैःप्रतिखुरःसहिकायसंगी । गच्छे
द्भुजद्वयशिराःसचवीजकाख्योयोनौस्थितःसपरिघःपरिघेणतुल्यः

अर्थ–विगुण वायुसे गर्भ विपरीत ( टेढा ) होकर अनेक प्रकार करके योनिके द्वारमें आयकर अडजाय है उसकी आठ प्रकारकी संज्ञा है सो इस प्रकार है, १–कोई गर्भ मस्तकसे योनिके द्वारको बन्द कर देय है, २–कोई पेटसे योनिके मार्गको रोक देय, ३–कोई शरीरके विपरीतपनेसे योनिके मार्गको रोक देय, ४–कोई एक हाथसे योनिके मार्गको रोक दे, ५–कोई मूढगर्भ दोनों हाथोंको बाहर निकालकर योनिके द्वारको रोकदे, ६–कोई गर्भ तिरछा होकर योनिके मार्गको रोक दे, ७ और कोई गर्भ मन्यानाडीके मुडनेसे नीचेको मुख होय, वह योनिके द्वारको रोकदे. ८ उसी प्रकार कोई पार्श्वभंग ( पसवाडे भंग ) होनेसे योनिके द्वारको रोक देय, इस प्रकार मूढ गर्भके आठ लक्षण है * दूसरी चार प्रकारकी गति और होती है उनको कहते हैं १ संकील, २ प्रतिखुर, ३ परिघ, ४ वीज, इनमें जो गर्भ हाथ पैर ऊपरको कर मस्तकसे योनिको कीलके समान रोकदे, उसको संकीलक कहते हैं जिस गर्भके हाथ पैर खुरके सदृश बाहर निकल आवे और शरीर योनिके भीतर अटका रहे उसको प्रतिखुर कहते हैं। जो गर्भ दोनों हाथ और मस्तक आगे करके अटक जाय उसको बीजक कहते हैं और परिघ ( आगड ) के समान योनिमें गर्भ अटक जाय उसको परिघ कहते हैं ॥

असाध्य मूढ गर्भवतीके लक्षण ।

अपविद्धाशिरायातुशीतांगीनिरपत्रपा ।
नीलोद्धतशिराहंतिसागर्भंसचतांतथा ॥

अर्थ–जिस गर्भिणाका मस्तक नीचेको होजाय, देह शीतल होय तथा लज्जा जातीरहे और जिसकी कोखमें हरीनीली शिरा ( नस ) उठ खडी होय तो वह गर्भिणी उस गर्भको और गर्भ गर्भिणीको अन्योन्य नाशकरते हैं ॥

मृतक गर्भके लक्षण।

गर्भास्पंदनमावीनांप्रणाशःश्यावपाण्डुता।
भवेदुछ्वासपूतित्वंशूनतांतर्मृतेशिशौ॥

अर्थ–गर्भ हले चले नहीं, प्रसव वेदना (पीडा) बंद होजाय, देह हरीनीलीहोय और जिसकी श्वासमें दुर्गन्ध आवे और पेटके भीतर सूजन होय अर्थात् पेटमें आतोंके फूलनेसे पेट सूज जाय ये गर्भमें बालक मरजाय उसके लक्षणहै॥

गर्भमरण हेतु।

मानसागंतुभिर्मातुरुपतापैःप्रपीडितः।
गर्भोव्यापद्यतेकुक्षौव्याधिभिश्चप्रपीडितः॥

अर्थ–माताके मानसिक तथा आगंतुक दुःखसे अथवा रोगोंसे गर्भकी पीडा होय तो बालक गर्भाशयमें मरजाय॥

गर्भिणीके दूसरे असाध्य लक्षण।

योनिसंवरणंसंगःकुक्षौमक्कलमेवच।
हन्युःस्त्रियंमूढगर्भायथोक्ताश्चाप्युपद्रवाः॥

अर्थ–वायुके योगसे योनिका संकोच, गर्भका अटकना और मक्कल्ल शूल (वात रक्तकी पीडा) तथा आक्षेपक खाँसी, श्वासादिक उपद्रव होनेसे वो गर्भिणी बचेनहीं अथवा योनिसंवरण नाम रोग ग्रन्थान्तरोंमें लिखाहै सो होय॥

परिघगर्भलक्षण।

योनिमावृत्ययस्तिष्ठेत्परिघोगोपुरंयथा।
तथांतगर्भमायांतंविद्यात्परिघसंज्ञितम्॥

अर्थ–परिघ रोग योनिके मुखमें बैठके बाहिर आनेवाले गर्भको रोक देता है उसको परिघगर्भ कहते हैं॥

विकृताकृतिगर्भलक्षण।

ऋतुस्नातातुयानारीस्वप्नेमैथुनमावहेत्। आर्तववायुरादाय
कुक्षौगर्भंकरोतिहि॥ मासिमासिविवर्धेतगर्भिण्यागर्भलक्षण

१ वातलान्यन्नपानानिग्राम्यधर्मप्रजागरम्॥ अत्यर्थंसेवमानायांगर्भिण्यांयोनिमार्गजः॥ मातरिश्वाप्रकुपितोयोनिद्वारस्यसंवृतिम्॥ कुरुतेरुद्धमार्गत्वात्पुनरंतर्गतोनिलः॥ निरुणद्ध्याशयद्वारंपीडयन्गर्भसंस्थितिम्॥ निरुद्धवदनोच्छ्वासोगर्भश्चाशुविपद्यते॥ विपन्नःशूनसर्वाङ्गः सर्वाण्येवाशयवानिच॥ उच्छ्वासरुद्धहृदयांनाशयत्याशुगर्भिणीम्॥ योनिसंवरणंनामव्याधिमेनंप्रचक्षते॥ अतःकष्टतमंघोरंनारभेत्तुचिकित्सितुम्॥

म् । कललंजायतेतस्यवर्जितंपैतृकैर्गुणैः॥ सर्पवृश्चिककूष्मांड विकृताकृतयश्चये । गर्भास्त्वेवंविधास्त्वेतेज्ञेयाःपापकृतोभृशम् ॥

अर्थ-ऋतुस्नाता स्त्री चतुर्थ दिवससे लेकर बारह रात्रिपर्यंत कदाचित् स्वप्नमें मैथुन करे,उससमय उसस्त्रीके शुद्ध आर्तवकोही पवन लेकर गर्भाशयमें गर्भ स्थापन करे है । उस गर्भ करके गर्भिणीके लक्षण प्रति महीनेके महीने घटते है और उस गर्भसे कलल उत्पन्न होता है तथा पिताके लक्षण ( केश, श्मश्रु, लोम, नख, दन्त, शिरा, स्नायु और धमनी ) इन लक्षण करके रहित मनुष्याकृति ( मांसका लोथ जैसा होय है उसको कलल कहते है ) ये श्लोक जेज्जट सुश्रुतकी टीकाकारने नहीं लिखे ॥

गर्भसंकोचका यत्न ।

वातेनगर्भसंकोचात्प्रसूतिसमयेपिवा। गर्भनजनयेन्नारीतस्याः शृणुचिकित्सितम् ॥ कुट्टयेन्मुशलेनैपाकृत्वाधान्यमुलूखले । विषमंचाशनंयानंसेवेतप्रसवार्थिनी ॥

अर्थ-जिस गर्भवतीका गर्भ वादीसे सूख जाय और गर्भ बाहर नही निकले उसकी चिकित्साको सुनो, वह गर्भवती मूसल हाथमे ले औखलीमे धानोंको कूटे, तथा विपरीततासे बैठे खराब सवारीमें बैठे और टेढी तिरछी होकर चले तो गर्भ बाहर निकले ॥

शुष्कगर्भका यत्न ।

गर्भोवातेनशुष्कोयोनोदरंपूरयेद्यदि ।
सावृंहणीयैःसंसिद्धंदुग्धंमांसरसंपिबेत् ॥

अर्थ-जो वादीके कारण गर्भ सूख गया हो वह पेटको नहीं रोके उसकी यही चिकित्सा है कि बृंहण (पुष्टकर्त्ता) पदार्थोंसे सिद्ध करे दूध और मांसरस ( सोरुका ) को पीवे ॥

प्रसवमास ।

नवमेदशमेमासिनारीगर्भप्रसूयते ।
एकादशेद्वादशेवाततोन्यत्रविकारतः ॥

अर्थ-नारी गर्भके आरंभके दिनसे नवमे वा दशवे मासमे प्रसूत होती है तथा वातादि दोषका कुछ विकार होय तो एकादश वा द्वादशवे मासमें भी प्रसूत होती है और इस अवधीके उपरांत यदि प्रसूत होवे तो विकारवाली स्त्री प्रसूत होती है ॥

प्रसवविलंब होनेमें यत्न।

प्रसवस्यविलंबेतुधूपयेदभितोभगम् । कृष्णसर्पस्यनिर्मोकै स्तथापिण्डीतकेनवा ॥ तंतुनालांगलीमूलंबध्नीयाद्धस्तपाद योः । सुवर्चलंविशल्यांवाधारयेदाशुसूतये ॥

अर्थ-यदि प्रसव ( प्रसूत ) होनेमें देरी होय और गर्भवतीको कष्ट होरहा होयतो काले सांपकी कांचलीकी अथवा मैनफलकी धूनी देवे अथवा कलयारीकी जडको हाथ पैरोंमें बांधे। अथवा हुलहुल और विशाल्याउखडीको बांधे तो तत्काल प्रसूत होय ॥

सुखप्रसवकारकयोग।

कृष्णावचाचापिजलेनपिष्टासैरंडतैलाखलुनाभिलेपात्।
सुखप्रसूतिंकुरुतेंगनानांनिपीडितानांबहुभिःप्रमादैः॥

अर्थ-पीपल, वच इनको जलमें पीस अंडीका तेल मिलायके नाभिपर लेप करनेसे स्त्री सुखपूर्वक बालक जने यह अनुभव करा प्रयोग है ॥

मातुलुंगादि प्रयोग।

मातुलिंगस्यमूलंतुमधूकंसंयुतंतथा।
घृतेनसहितंपीत्वासुखंनारीप्रसूयते॥

अर्थ-बिजोरेकी जडको महुएके साथ पीस घृतके साथ पीवे तो स्त्री सुखपूर्वक प्रसूत होय ॥

इक्षुमूलबंधन।

इक्षोरुत्तरमूलंनिजतनुमानेनतंतुनाबध्वा।
कटिविषयेगर्भवतीसुखेनसूतेविलंबितेनापि॥

अर्थ-ईखके नीचेकी जडको अपने देहके बराबरके नापे हुए डोरेसे बांधके कमरमें बांधे तो बहुत शीघ्र प्रसूत होय ॥

सुखप्रसव।

तालस्यचोत्तरंमूलंस्वप्रमाणेनतंतुना।
बध्वाकट्यांतुनियतंसुखंनारीप्रसूयते॥

अर्थ-ताडवृक्षकी जडको अपने बराबरके डोरेमें फसके कमरमें बांधे तो स्त्री सुखपूर्वक प्रसूत होय ॥

प्रयोगांतर ।

प्रत्यक्पुष्प्याःपारिभद्रस्ययद्वामूलंयद्वाकाकजंघासमुत्थम् ।
कट्यांबद्धंयोषितांसत्प्रसूतिंयोगेयुत्त्यासंहृतंसाधुकुर्यात् ॥

अर्थ-चिरचिराकी नीमकी जडको अथवा काकजंघाकी जडको जो स्त्री प्रसूतके समय अपनी कमरमें बांधे तो स्त्री सुखपूर्वक प्रसव करे ॥

मृतगर्भ चिकित्सा ।

याभिःसंकटकालेवैद्यैर्नार्यःप्रसाविताःसम्यक् ।
लब्धंयशःसमग्रास्ताएवात्रक्रियाःकुर्युः ॥

अर्थ-जिन वैद्योंने संकटके समय अनेक कष्टवती स्त्रियोंको भले प्रकारसे प्रसव कराया हो और जो लब्ध यशवाला हो वह संपूर्ण क्रिया इस मूढगर्भकी करे॥

गर्भोद्धरण ।

हस्तेनसर्पिपाक्तेनयोनेरंतर्गतेनसः । मृतेतुगर्भेगर्भिण्यायोनौ शस्त्रंप्रवेशयेत् । शस्त्रशास्त्रार्थविद्वान्योलघुहस्तोभयोज्झितः॥

अर्थ-घीसे हाथ चिकना करके जननेन्द्रियमेंसे गर्भ निकाल लेना, गर्भगत बालक मृत हुआ होय तो शस्त्र चलानेके काममें कुशल, वैद्यने निर्भय होयके जननेंद्रियमें शस्त्र डालके काटा हुवा गर्भ निकाल लेना ॥

सचेतनंतुशस्त्रेणनकथंचनदारयेत् । सदार्यमाणोजननीमात्मानंचापिमारयेत् ॥ नोपेक्षेतमृतंगर्भंमुहूर्तमपिपंडितः । सचाशुजननींहंतिप्रभूतान्नंयथापशुम् ॥

अर्थ-वैद्य जीते हुए गर्भको शस्त्रसे कदापि न मारे, यदि जीते गर्भको काट डाले तो वह गर्भ अपनी माताकोभी मार डालता है । इसी प्रकार विद्वान् वैद्य मरे हुए बालकको दो घडीभी पेटमें न रहने दे वह दो घडीमेंही अपनी माको मार डालता है. जैसे अधिक परिमाणका अन्न खाया हुआ पशुको मार डाले है ॥

मृतगर्भछेदनप्रकार ।

यद्यदंगंहिगर्भस्ययोनौसज्जातितद्भिषक् ।
सम्यग्विनिर्हरेच्छित्वारक्षेन्नारींप्रयत्नतः ॥

अर्थ-मूढगर्भका जौन जौनसा अंग योनिके मार्गमें अटकता होय उसी२का काट २ के निकाले उत्तम वैद्यका मुख्य यही कर्म है कि मूढगर्भको सावधानीके साथ निकालके गर्भवतीका यत्नपूर्वक रक्षण करे ॥

छेदनानंतरचिकित्सा।

सर्वेनिर्हृतशल्यांतांसिंचेदुष्णेनवारिणा। ततोभ्यक्तशरीरायां योनौस्नेहंनिधापयेत्। एवंमृद्वीभवेद्योनिस्तच्छूलंचोपशाम्यति॥

अर्थ-जब सब मूढगर्भ बाहर निकल आवे तब उस गर्भवाली स्त्रीकी योनिको गरम जलसे सेके फिर तेलका फोहा उसकी योनिमें रख देवे कि जिस्से योनि नरम हो जाय और शूल दूर होय॥

मृतगर्भपातन।

आसुरीहिंगुसंसिद्धंकांजिकेनावलोडितम्। गर्भाशयेमृतंगर्भपातयेत्पानयोगतः॥

अर्थ-राई, हींग दोनोंको छदाम २ भर पीस कांजीमें मिलायके स्त्री पीवे तो उस स्त्रीका मृतबालक बाहर निकल आवे॥

परूपकशिफालेपः स्थिरामूलकृतोथवा। नाभिवस्तिभगाद्येषुमूढगर्भापकर्षणः॥

अर्थ-फालसेकी जडको अथवा पृष्टपर्णीकी जडको पीसके नाभि, बस्ती और भगादि स्थानोंमें लेप करे तो मूढगर्भ गिरजावे॥

गर्भपातकारक औषध।

गृंजनबीजंटंकत्रितयंतावच्चदाडिमीमूलम्। तुवरीटंकद्वितयं सिंदूरंटंकद्वितयंच॥ संमर्द्यखल्वमध्येतोयेनैतत्रिपीयगर्भवती। रंडायोपिद्गर्भंवेश्यावापातयत्याशु॥

अर्थ-गाजरके बीज १ तोले, अनारकी जडकी छाल १ तोले, फिटकरी ८ मासे सिंदूर ८ मासे ले खरलमें डाल बारीक चूर्ण करे फिर इसको जलमें छानके गर्भवती रंडा स्त्री पीवे अथवा वेश्या स्त्री पीवे तो उसका गर्भ गिर-जायगा इसमें संदेह नहीं॥

गर्भस्राव।

निर्गुंडीद्रवसंपिष्टंचित्रमूलंमधुप्लुतम्। कर्षपीत्वास्रवत्याशुगर्भोरंडाकुलोद्भवः॥

अर्थ-निर्गुंडीके रसमें चित्रककी जडको पीस उसमें सहत डालके १ तोले, पीवे तो रंडा स्त्रीका गर्भ तत्काल गिर जावे॥

गर्भपातन ।

काण्डमेरंडपत्रस्ययोनावष्टांगुलंक्षिपेत् ।
चतुर्मासोद्भवंगर्भंस्रावयत्येवतत्क्षणात् ॥

अर्थ-अंडके पत्तेका डाढरा जो नरममें उसको आठ अंगुल भगके भीतर प्रवेश करे तो चार महीनेका रहा हुआभी गर्भ तत्काल गिर जावे ॥

गर्भपातन ।

देवदालेस्तुयच्चूर्णकर्षंकंतोयपेपितम् ।
पिवेद्गर्भवतीनारीगर्भःस्रवतितत्क्षणात् ॥

अर्थ-वंदाल ( घंघर वेल ) के १ तोले चूर्णको जलमें पीसके पीवे तो उस स्त्रीका गर्भ तत्काल गिर जावे ॥

गर्भपातन ।

आलोड्यकांजिकेघोटीपुरीपंवस्त्रगालितम् ।
ससिंधूग्रासुरीतैलविपमागतगर्भनुत् ॥

अर्थ-घोडीकी लीदको वारीक पीस कांजीमें मिलाय देवे, फिर कपडेमें छान और उसमें सेंधानिमक, वच, राई, कडवा तेल और विष ये छदाम भर पीसके मिलावे, पीनेसे तत्काल गर्भ पातन करे ॥

जरायुपातनप्रकार ।

प्रसूतायानपतिताजठरात्तुजरायदि ।
तदासाकुरुतेशूलमाध्मानंवन्हिमंदताम् ॥

अर्थ-यदि गर्भवतीके वालक होनेके वादभी जरा ( आवर वेवर ) यदि सवन गिरे तो वह पेटमें दर्द और अफरा करे तथा उस स्त्रीकी जठराग्नि मंद पड जाती है ॥

उसकी चिकित्सा ।

केशवेष्टितयांगुल्यातस्याःकंठंप्रघर्षयेत् । निर्मोककटुकाला बुकृतवेधनसर्षपैः । चूर्णितैःकटुतैलाक्तैर्धूपयेदभितोभगम् ॥

अर्थ-उंगलीमें वालोंको लपेटके उस स्त्रीके कंठको रगडे ( तथा योनिके ओर पास रगडे ) तथा सांपकी कांचली, कडवी घीयाके वीज, सरसों इनको वारीक पीस कडवा तेल मिलायके उस स्त्रीको भगमें धूनी देवे तो जरा गिर जावे ॥

अपरापातन ।

लांगलीमूलकल्केनपाणिपादतलानिह ।
प्रलिंपेत्सूतिकायोषिदपरापातनाथवै ॥

अर्थ-कलियारीके जडके कल्कसे प्रसूता स्त्रीके हाथ, पैरोंके तलवेमें लेप करना अपराको पातन कर देता है ॥

अपरा निष्कासन।

हस्तंछिन्ननखंस्निग्धंसूतायोनौशनैःक्षिपेत् ।
अपरांतेनहस्तेनजनयित्रींविनिर्हरेत् ॥

अर्थ-दाई, हाथके नाखून कटायके फिर हाथोंमें घी चुपडके प्रसूतास्त्रीकी योनिमेंसे उस अपरा ( आमरवेवर ) को निकाल लेवे इसमें उसको बडी होसयारीके साथ काम करना चाहिये ॥

योनिक्षतपर ।

तुंबीपत्रंतथालोध्रंसमभागंतुपेषयेत् ।
तेनलेपोभगेकार्यःशीघ्रंस्याद्योनिरक्षता ॥

अर्थ-तूंबेके पत्ते और लोध दोनोंको समान भाग बारीक पीस भगमें लेप करे तो गर्भ होनेसे जो भग चिर जातीहै उसका घाव तत्काल दूरहोय ॥

योनिदृढीकरण ।

पलाशोदुंबरफलंतिलतैलसमन्वितम् ।
योनौप्रलिप्तंमधुनागाढीकरणमुत्तमम् ॥

अर्थ-पलास, गूलर, इनको तिलके तेलमें बारीक पीस योनिमें लेप करेतो योनिदृढ होय अर्थात् कठोर होवे ॥

मक्कलकनिदान ।

पृथिव्यांपतितेवत्सेयोनौपीडनमिष्यते । अप्रवेशोयथावायो
स्तथासंरक्षणक्रिया ॥ वायुःप्रकुपितःकुर्यात्संरुध्यरुधिरंच्यु
तम् । प्रसूताहृच्छिरोवस्तिशूलंमक्कलसंज्ञितम् ॥

अर्थ-बालकके पृथ्वीमें गिरतेही योनिको दबाय देवे जिस प्रकार उस प्रसूता स्त्रीके वादीका प्रवेश न होय इस प्रकार उसकी रक्षा करे, यदि उस प्रसूतके होनेपर पवन लगजावेतो वह कुपित पवन गिरते हुए रुधिरको रोक लेवे फिर वह हृदय, शिर और बस्तिस्थान इनमें मक्कल संज्ञक दर्दको प्रगट करे है ॥

मल्लकचिकित्सा ।

संचूर्णितंयवक्षारंपिबेत्कोष्णेनवारिणा ।
सार्पिषावापिबेन्नारीमल्लकस्यनिवृत्तये ॥

अर्थ-जवाखारका बारीक चूर्ण कर गरम जलसे पीवे, अथवा गौके घीके साथ पीवेतो उस स्त्रीका मल्लक शूल दूर होय ॥

पिप्पल्यादि क्वाथ ।

पिप्पलीपिप्पलीमूलंमरिचंगजपिप्पली । नागरंचित्रकंचव्यंरे णुकैलाजमोदिका ॥ सर्षपोहिंगुभार्ङ्गीचपाठेंद्रयवजीरकाः । महानिंबश्वमूर्वाचविषतिक्ताविडंगकम् ॥ पिप्पल्यादिगणोह्ये षकफमारुतनाशनः । गुल्मशूलज्वरहरोदीपनश्चामपाचनः ॥ क्वाथमेषांपिबेन्नारीलवणेनसमन्वितम् । मक्कल्लशूलगुल्मघ्नंक फानिलहरंपरम् ॥

अर्थ-पीपल, पीपरामूल, मीरच, गजपीपल, सोंठ चित्रक, चव्य, रेणुक, इलायची, अजमोद, सरसों, हींग,भारंगी, पाढ,इन्द्रजो, जीरासफेद, बकायन, मूर्वा, विष, कुटकी और वायविडंग यह पिप्पल्यादिगण है, यह कफ, बादी, गोला, शूल, ज्वर इनको नष्ट करे आमको पचाता है । इन सबका क्वाथ करके उसमें सैंधानिमक डालके पीवेतो मक्कल्ल शूल, गोला, कफ और वादीको नष्ट करे ॥

योगांतर ।

त्रिकटुकचातुर्जातककुस्तुंबरिचूर्णसंयुक्तम् ।
खादेद्गुडंपुराणंनित्यंनारीमक्कल्लदलनाय ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, तज, पत्रज, इलायची नागकेशर और धनिया इनके चूर्णमें पुराना गुड मिलायके खायतो मक्कल्लक शूल नष्ट होय ॥

हिंगुघृतयोग ।

हिंगुशुद्धंससार्पिष्कंभुक्तंमक्कल्लशूलनुत् ॥

अर्थ-भुनीहुई हींगको घीमें मिलायके सेवन करनेसे मक्कल्ल शूल त त्काल दूर होय ॥

प्रसूतास्त्रीको हितापद ।

प्रसूतायुक्तमाहारंविहारंचसमाचरेत् ।

अपरापातन ।

लांगलीमूलकल्केनपाणिपादतलानिह ।
प्रलिंपेत्सूतिकायोषिदपरापातनायवै ॥

अर्थ-कलियारीके जडके कल्कसे प्रसूता स्त्रीके हाथ, पैरोंके तलवेमें लेप करना अपराको पातन कर देता है ॥

अपरा निष्कासन।

हस्तंछिन्ननखंस्निग्धंसूतायोनौशनैःक्षिपेत् ।
अपरांतेनहस्तेनजनयित्रीविनिर्हरेत् ॥

अर्थ-दाई, हाथके नाखून कटायके फिर हाथोंमें घी चुपडके प्रसूतास्त्रीकी योनिमेंसे उस अपरा ( आमरवेवर ) को निकाल लेवे इसमें उसको बडी होसयारीके साथ काम करना चाहिये ॥

योनिक्षतपर ।

तुंबीपत्रंतथालोध्रंसमभागंतुपेषयेत् ।
तेनलेपोभगेकार्यःशीघ्रंस्याद्योनिरक्षता ॥

अर्थ-तूंबेके पत्ते और लोध दोनोंको समान भाग बारीक पीस भगमें लेप करे तो गर्भ होनेसे जो भग चिर जातीहै उसका घाव तत्काल दूरहोय ॥

योनिदृढीकरण ।

पलाशोदुंबरफलंतिलतैलसमन्वितम् ।
योनौप्रलिप्तंमधुनागाढीकरणमुत्तमम् ॥

अर्थ-पलास, गूलर, इनको तिलके तेलमें बारीक पीस योनिमें लेप करेतो योनिदृढ होय अर्थात् कठोर होवे ॥

मक्कल्लनिदान ।

पृथिव्यांपतितेवत्सेयोनौपीडनमिष्यते । अप्रवेशोयथावायो स्तथासंरक्षणक्रिया ॥ वायुःप्रकुपितःकुर्यात्संरुध्यरुधिरंच्यु तम् । प्रसूताहृच्छिरोवस्तिशूलंमक्कल्लसंज्ञितम् ॥

अर्थ-बालकके पृथ्वीमें गिरतेही योनिको दबाय देवे जिस प्रकार उस प्रसूता स्त्रीके वादीका प्रवेश न होय इस प्रकार उसकी रक्षा करे, यदि उस प्रसूतके होनेपर पवन लगजावेतो वह कुपित पवन गिरते हुए रुधिरको रोक लेवे फिर वह हृदय, शिर और वस्तिस्थान इनमें मक्कल संज्ञक दर्दको प्रगट करे है ॥

मक्कलचिकित्सा ।

संचूर्णितंयवक्षारंपिवेत्कोष्णेनवारिणा ।
सर्पिषावापिवेन्नारीमक्कलस्यनिवृत्तये ॥

अर्थ-जवाखारका बारीक चूर्ण कर गरम जलसे पीवे, अथवा गौके घीके साथ पीवेतो उस स्त्रीका मक्कल शूल दूर होय ॥

पिप्पल्यादि क्वाथ ।

पिप्पलीपिप्पलीमूलंमरिचंगजपिप्पली। नागरंचित्रकंचव्यंरेणुकैलाजमोदिका ॥ सर्षपोहिंगुभार्ङ्गीचपाठेंद्रयवजीरकाः । महानिंबश्चमूर्वाचविषतिक्ताविडंगकम् ॥ पिप्पल्यादिगणोह्येपकफमारुतनाशनः । गुल्मशूलज्वरहरोदीपनश्चामपाचनः ॥ क्वाथमेपांपिबेन्नारीलवणेनसमन्वितम् । मक्कलशूलगुल्मघ्नंकफानिलहरंपरम् ॥

अर्थ-पीपल, पीपरामूल, मीरच, गजपीपल, सोंठ चित्रक, चव्य, रेणुक, इलायची, अजमोद, सरसों, हींग,भारंगी, पाठ,इन्द्रजौ, जीरासफेद, बकायन, मूर्वा, विष, कुटकी और वायविडंग यह पिप्पल्यादिगण है, यह कफ, बादी, गोला, शूल, ज्वर इनको नष्ट करे आमको पचाता है। इन सबका क्वाथ करके उसमें सैंधानिमक डालके पीवेतो मक्कल शूल, गोला, कफ और बादीको नष्ट करे ॥

योगांतर ।

त्रिकटुकचातुर्जातककुस्तुंबरिचूर्णसंयुक्तम् ।
खादेद्गुडंपुराणंनित्यंनारीमक्कलदलनाय ॥

अर्थ-सोंठ, मिरच, पीपल, तज, पत्रज, इलायची नागकेशर और धनियां इनके चूर्णमें पुराना गुड मिलायके खायतो मक्कल शूल नष्ट होय ॥

हिंगुघृतयोग ।

हिंगुशुद्धंससर्पिष्कंभुक्तंमक्कलशूलनुत् ॥

अर्थ-भुनीहुई हींगको घीमें मिलायके सेवन करनेसे मक्कल शूल तत्काल दूर होय ॥

प्रसूताखीको हितावह ।

प्रसूतायुक्तमाहारंविहारंचसमाचरेत् ।

अर्थ-पारस पीपलके फलोंको जीरेके साथ और सरफोंकेके जडके साथ पीसके दूधमें डालके पीवे और पथ्य आहार विहार करे तो पुत्र होय ॥

सपेदकंटकारी रोग।

क्षीरेणश्वेतबृहतीमूलंनासापुटेपिबेत्।
पुत्रार्थंदक्षिणानासावामास्यात्कन्यकाप्रदा ॥

अर्थ-सपेद कटेरी ( कि जिसका फूल सपेद होता है ) उसकी जडको दूधमें पीसके नास लेवे अर्थात् पुत्रकी इच्छा होय तो इसको दहनी नाकके मार्गसे पीवे और कन्याकी इच्छावाली वामनाकके छिद्रसे पीवे ॥

गर्भनाशकयोग।

पिप्पलिविडंगटंकणसमचूर्णयापिबेत्पयसा।
ऋतुसमयेनहितस्यागर्भःसंजायतेक्वापि ॥

अर्थ-पीपल, वायविडंग, सुहागा, इनका समान भाग चूर्णकर ऋतुके समय दूधसे पीवे तो इसके कदापि गर्भ नहीं रहे ॥

आरनालपरिपेपितंत्र्यहंयाजपाकुसुममत्तिपुष्पिणी।
सत्पुराणगुडमुष्टिसेविनीसादधातिनहिगर्भमंगना ॥

अर्थ-जो स्त्री गुडहरके फूलको कांजीमें पीसके गुड पुराना मिलायके तीन दिन सेवन करे उसको कदापि भर्ग नहीं रहे ॥

गर्भनिवारण।

तैलाविलंसैंधवखंडमादौनिधायरंडानिजयोनिमध्ये।
नरेणसार्धंरतिमातनोतिमासानगर्भंलभतेकदाचित् ॥

अर्थ-सैंधेनिमककी डलीको तेलमें भिगोयके रंडा स्त्री प्रथम भगमें रख लेवे फिर थोडी देरके बाद निकालके पुरुषका संग करे तोभी गर्भ नहीं रहे।

वंध्यायोग।

तंदुलीयकमूलानिपिष्ट्वातंदुलवारिणा ॥
ऋत्वंतेतुत्र्यहंपीत्वावंध्याःकुर्वंतियोषितः ॥

अर्थ-चौलाईकी जडको चावलके धोवनमें पीसके ऋतुके समय तीन दिन पीवे तो वह स्त्री अवश्य वंध्या होय।

सूतिकारोगनिदान।

अंगमर्दोज्वरःकंपःपिपासागुरुगात्रता। शोथःशूलातिसारौच

सूतिकारोगलक्षणम् ॥ मिथ्योपचारात्संक्लेशाद्विषमाजीर्णभोजनात्। सूतिकायाश्चयेरोगाजायंतेदारुणास्तुते ॥ ज्वरातिसारशोथाश्चशूलानाहवलक्षयाः । तंद्रारुचिप्रसेकाद्याःकफवातामयोद्भवाः ॥ कृच्छ्रसाध्याहितेरोगाःक्षीणमांसवलाग्नितः । तेसर्वेसूतिकानाम्नारोगास्तेचाप्युपद्रवाः ॥

अर्थ-अंगोंका टूटना, ज्वरहो, कंप, प्यास, अंगोंका भारी होना, सूजन, तथा शूल और अतिसार, ये सूतिका रोगके लक्षण होतेहैं ॥ जिस स्त्रीके बालक प्रगट होचुका हो ऐसी स्त्रीके मिथ्या उपचार करनेसे अथवा संक्लेश कहिये दोषजनक अन्न पानके सेवन करनेसे, अथवा संक्लेश कहिये अत्यंत कोपके करनेसे अथवा विषमाशन अजीर्ण भोजनादिक करनेसे प्रसूत रोग होताहै वह घोर दुःखदायक है ॥ ज्वर, अतिसार, सूजन, शूल, अफरा, और वलक्षय, तथा कफ वातजन्य रोगसे उत्पन्न होनेवाले तन्द्रा अन्नद्वेष और मुखसे पानीका गिरना इत्यादि विकार, अशक्तता, तथा अग्नि मंद होनेसे कृच्छ्रसाध्य होताहै । इन सब ज्वरादिकोंको प्रसूति रोग कहते हैं । इन सबमें एक रोग प्रधान होताहै बाकीके उपद्रवरूप कहलातेहैं ॥ ४ ॥

इति सूतिकारोगनिदान समाप्तम् ।

प्रसूताकी चिकित्सा ।

सूतिकारोगशांत्यर्थंकुर्याद्वातहरींक्रियाम् ॥

अर्थ-वैद्य प्रसूत रोगके शांति करनेको सब वातहरण क्रिया करे शीतल उपचार न करे ।

दशमूल ।

दशमूलकृतंकाथंकोष्णंदद्याद्घृतान्वितम् ।

अर्थ-दशमूलके काथमे घृत मिलायके सुहाता २ गरम पीवे तो प्रसूताके रोग दूर हो ॥

अमृतानागरसहचरभद्रोत्कटपंचमूलकंजलदः ।
शृतशीतंमधुयुक्तंशमयत्यचिरेणसूतिकातंकम् ॥

अर्थ-गुडूची, सोंठ, कटसरैया, भद्रमुस्ता, दालचीनी और लघु पंचमूलकी पांच औषध और नागरमोथा इनके काथमें सहत डालके पीवे तो प्रसूतके सब रोग दूर होय ॥

देवदार्वादि।

देवदारुवचाकुष्ठंपिप्पलीविश्वभेषजम्। कट्फलंमुस्तभूनिंब तिक्ताधान्यंहरीतकी॥ गजकृष्णाचदुःस्पर्शागोक्षुरंधन्वयास कम्। बृहत्यतिविषाछिन्नाककंटकृष्णजीरकम्॥ समभागा न्वितैरेतैःसिंधुरामठसंयुतैः। क्वाथमष्टावशेषंतुप्रसूतांपाययेत्त्रियम्॥ शूलकासज्वरश्वासमूर्छाकंपशिरोर्तिभिः। युक्तं प्रलापतृड्दाहतंद्रातीसारवांतिभिः॥ निहंतिसूतिकारोगंवात पित्तकफान्वितम्॥

अर्थ-देवदारु, वच, कूठ, पीपल, सोंठ, कायफल, नागरमोथा, चिरायता, कुटकी, धनिया, हरड, गजपीपल, कटेरी, गोखरु, धमासा, भटकटैया, अतीस, गिलोय, काकडासिंगी और काला जीरा ये समान भाग लेवे, इनमें सैंधा-निमक और हींग मिलायके अष्टावशेष क्वाथ कर प्रसूता स्त्री पीवे तो शूल, खांसी, ज्वर, श्वास, मूर्च्छा, कंप, मस्तकपीडा, प्रलाप, तृषा, दाह, तंद्रा, अतिसार और वमन तथा वातपित्त और कफात्मक प्रसूत रोगको नष्ट करे॥

सहचरादि क्वाथ।

सहचरकुलित्थपुष्करदार्वीद्वयदारुवेतसःक्वाथः।
पीतःसहिंगुलवणःशमयतिशूलज्वरौसूत्याः॥

अर्थ-कट सरैया, कुलथी, पुहकरमूल दोनों हलदी, देवदारु और वेत इनके क्वाथमें हींग और सैंधानिमक डालके पीवे तो प्रसूता स्त्रीके शूल और ज्वर दूर हों॥

वज्रकांजिक।

पिप्पलीपिप्पलीमूलंचव्यंशुंठीयवानिका॥जीरकेद्वेहरिद्रेचविड सौवर्चलंतथा॥ एतैरेवौषधैःपिष्टैरारनालंविपाचयेत्। आम वातहरंवृष्यंकफघ्नंवह्निदीपनम्॥ वज्रकंकांजिकंनामस्त्रीणाम ग्निविवर्धनम्। सूतिकारोगशमनंशूलघ्नंक्षीरवर्धनम्॥

अर्थ-पीपल, पीपरामूल, चव्य, सोंठ, अजमायन, जीरा, काला जीरा, हलदी, दारुहलदी, विडनिमक, संचरनिमक इन सब औषधोंसे कांजी मिलायके पचावे, यह आमवातको हरण करे, वृष्य है, कफनाशक, अग्नि-दीपनकर्ता है, यह वज्रकांजिक स्त्रियोंकी अग्निको बढावे और प्रसूतके रोग नष्ट करे, शूल दूर हों तथा दूधको बढावे है॥

सामान्य यत्न ।

वातव्याधिविधानेनसूतिकांसमुपाचरेत् ।
जलौकाभिर्हरेद्रक्तंवस्तिनाचोपनाहयेत् ॥

अर्थ-प्रसूतिके रोगको वातव्याधिकी विधिसे यत्न करे, यदि इसके देहमें रुधिरका उपद्रव होय तो जोख लगायके रुधिर निकाल डाले, फिर बस्तीद्वारा उपनाहन कर्म करे ॥

पंचजीरक पाक ।

जीरकंस्थलजीरश्चशतपुष्पाद्वयंतथा । यवानीचाजमोदाच धान्यकंमेथिकापिच ॥ शुंठीकृष्णाकणामूलंचित्रकंहपुषापिच । विदारीफलचूर्णंचकुष्टंकंपिल्लकंतथा ॥ एतानिपलमात्राणिगुडंपलशतंमतम् । क्षीरंप्रस्थद्वयंदद्यात्सर्पिषःकुडवो मतः॥पंचजीरकपाकोयंप्रसूतायांप्रशस्यते। युज्यतेसूतिकारोगेमंदेग्नौचज्वरेक्षये । कासेश्वासेपांडुरोगेकार्श्येवातामयेषुच॥

अर्थ-जीरा, कलौंजी, छोटी सौंफ, बडी सौंफ, अजमायन, अजमोद, धनिया, मेथी, सोंठ, पीपल, पीपरामूल, चित्रक, हाऊबेर, विदारीकंद, कूठ और कबीला, ये सब चार२ तोले लेवे, और गुड ४०० तोले, दूध २ सेर, घी पावभर, सबको एकत्र कर पाक बनावे, यह पंचजीरक पाक प्रसूति रोग पर कहा है, यह मंदाग्नि, ज्वर, क्षय, खांसी, श्वास, पांडुरोग, कृशता और आमवात रोग इनको दूर करे ॥

सौभाग्यशुंठी ।

आज्यस्यांजलियुग्ममत्रपयसःप्रस्थद्वयंखंडतःपंचाशत्पलमत्रचूर्णितमथप्राक्षेप्यतेनागरम् । प्रस्थार्धंगुडवद्विपाच्यविधिना मुष्टित्रयंधान्यकंमिश्याःपंचपलंपलंक्रिमिरिपोःसाजाजिजीरादपि॥व्योषांभोददलोरगेंद्रसुमनःसद्माविडानांपलंपकंनागरखंडसंज्ञकमिदंसौभाग्यदंयोपिताम् । तृट्छर्दिज्वरदाहशोपशमनं दुःश्वासकासापहंप्लीहव्याधिविनाशनंक्रिमिहरंमंदाग्निसंदीपनम्॥

अर्थ-घृत गौका ६४ तोले, दूध २ सेर, खांड सपेद २०० तोले, सोंठ आध सेर, इनको एकत्र कर गुडपाककी विधिसे पचावे, तथा धनिया १२

तोले, कलौंजी २० तोले, वायविडंग २० तोले, जीरा, कालाजीरा, सोंठ, मिरच, पीपल, नागरमोथा, पत्रज, नागकेशर, और इलायची प्रत्येक चार २ तोले, ले चूर्ण करके उसी पाकमें मिलाय देवे, यह नागरखंड खानेसे स्त्रियोंकी देहको सुंदर करे, तृषा, वमन, ज्वर, दाह, शोष, श्वास, खांसी, पिल्ही और कृमि रोग इनको नष्ट करे, तथा मंदाग्निको दीपन करनेवाली है ॥

सौभाग्यशुंठीका द्वितीय पाठ ।

नागरस्यपलान्यष्टौघृतस्यपलविंशतिः । क्षीराढकेनसंयुक्तंखंडस्यार्धतुलांपचेत्॥शताह्वाजीरकव्योपत्रिसुगंधियवानिकाः। कारवीमिशिचव्याग्निमुस्तानांचपलंपलम् ॥ लेहीभूतमिदंसिद्धंघृतभांडेनिधापयेत् । तद्यथाग्निवलंखादेत्सूतिकातुविशेषतः ॥ वल्यंवर्ण्यंतथापुष्टचंवलीपलितनाशनम् । वयसःस्थापनंहृद्यंमंदाग्नेर्दीपनंपरम् ॥ आमवातप्रशमनंसौभाग्यकरमुत्तमम् । मक्कल्लशूलशमनंसूतिकारोगनाशनम् ॥

अर्थ-सतवा सोंठ ३२ तोले, घृत १ सेर, गौका दूध ४ सेर, सपेद चीनी खांड २०० तोले, सतावर, जीरा, सोंठ, मिरच, पीपल, तज, पत्रज, इलायची, अजमायन, कलौंजी, सोंफ, चव्य, चित्रक, नागरमोथा ये चार २ तोले लेये सबका अवलेह सिद्ध करके घृतके चिकने वासनमें भरके धर रखे,इसमेंसे बलाबल विचारके खाय और प्रसूता स्त्रीको तो अवश्य खानी चाहिये, बल करे, वर्णको उज्वल करे, पुष्टाई करे, वली (शुजलट) और पलित (सपेद बालोंके होने) को दूर करे, अवस्थाको स्थापन करे, हृदयको हितकारी, मंदाग्निको दीपन करे, आमवातनाशक, देहको सुंदर करे, मकल्लकशूल और प्रसूत रोग इनको नष्ट करे है ॥

सामान्य यत्न ।

सर्वतःपरिशुद्धास्यात्स्निग्धपथ्याल्पभोजना ।
स्वेदाभ्यंगपरानित्यंभवेन्मासमतंद्रिता ॥

अर्थ-प्रसूता स्त्री (जिसके बालक हुआ हो) वह शुद्ध करे, सचिक्कण गरम, पथ्य और थोडा ऐसा भोजन करे, स्वेदन तेलकी मालिश नित्यकरा करे इस प्रकार १ महिने पर्यंत यह विधि करे ॥

हीनप्रसूति।

प्रसूतासार्धमासांतेदृष्टेवापुनरार्तवे।
सूतिकानामहीनास्यादितिधन्वंतरेर्मतम्॥

अर्थ-जिस दिन बालक होय उस दिनसे लेकर १॥ महिना व्यतीत होनेपर अथवा फिर रजोदर्शवती होनेसे यह स्त्री प्रसूता इस नाम करके रहित होती है यह धन्वंतरिका मत है॥

उपचार देनेकी अवधि।

उपद्रवैर्विशुद्धांचविज्ञायवरवर्णिनीम्।
ऊर्ध्वंचतुर्भ्यांमासेभ्यःपरिहारंविसर्जयेत्॥

अर्थ-यदि इस प्रसूता स्त्रीके चार महिने पर्यंत कोई ज्वरादि उपद्रव न होय और शुद्ध रजोदर्शन हुआ करे तो चार महिनेके बाद इसके पथ्यको त्याग कराय देवे॥

स्तनरोगनिदान।

सक्षीरोवाप्यदुग्धोवादोषःप्राप्यस्तनौस्त्रियः। प्रदूष्यमांसरुधिरेस्तनरोगायकल्पते॥ पंचानामपितेषांहिरक्तजंविद्रधिंविना। लक्षणानिसमानानिबाह्यविद्रधिलक्षणैः॥

अर्थ-वातादि दोष गर्भिणी अथवा प्रसूता स्त्रीके सदुग्ध अथवा अदुग्ध स्तनोंमें प्राप्त हो मांस रक्तको दुष्ट करके स्तनरोग उत्पन्न करे स्तनरोग वात, पित्त, कफ, सन्निपात, आगंतुजके भेदसे पांच प्रकारके हैं इन पांचोंके लक्षण रक्त विद्रधिको त्याग कर बाह्य विद्रधिके समान होतेहैं सो विद्रधिनिदान जो पीछे कह आयेहै उससे जान लेना चाहिये॥

स्तनरोगचिकित्सा।

लेपोविशालमूलेनहंतिपीडांस्तनोत्थिताम्।
वनकार्पासिकेक्ष्वाकुमूलंसौवीरकेनवा॥

अर्थ-यदि स्तनोंमें दर्द होता होय तो इन्द्रायनकी जडको जलमें पीसके लेप करे अथवा वनकपास ( नादन वन ) कडवी तोरईकी जड इनको कांजीमें पीसके लेप करे तो स्तनकी पीडा दूर होय॥

क्षीरवर्द्धनम्।

विदारिकंदंसुरयापिबेत्स्तन्यविवर्धनम्। पाठामूर्वाब्दभूनिंबदारुशुंठीकलिंगकैः॥सारिवामृततिक्ताख्यैःक्वाथःस्तन्यविवर्धनः॥

अर्थ-मद्यके साथ विदारीकंदके चूर्णको पीवे (या दूधके साथ पीवे) तो स्त्रीके स्तनोमे दूध चढे अथवा पाढ, मूर्वा, नागरमोथा, चिरायता, देवदारु, सोंठ, इन्द्रजो, सारिवा, गिलोय ओर कुटकी इनका क्वाथ दूधको बढाताहै॥

स्तन्यरोग।

गुरुभिर्विविधैरन्नैर्दुष्टैर्दोषैःप्रदूषितम्।
क्षीरंधात्र्याःकुमारस्यनानारोगायकल्पते॥

अर्थ-गुर्वादिक अनेक प्रकारके अन्नसे दोष (वात पित्त कफ) दुष्ट होकर माताके दूधका नाश करे उस दुष्ट दूधसे बालकको नाना प्रकारके रोग होतेहै॥

वातादिकसे दूषित दुग्धके लक्षण।

कषायंसलिलप्लाविस्तन्यंमारुतदूषितम्। कट्वम्ललवणंपीतराजिमत्पित्तसंज्ञितम्॥ कफदुष्टंघनंतोयेनिमज्जतिसुपिच्छिलम्। द्विलिंगंद्वंद्वजंविद्यात्सर्वलिंगंत्रिदोषजम्॥

अर्थ-जो दुग्ध कषेला अथवा पानीके ऊपर तैरनेवाला होय, उसको वात दूषित जानना; तथा जो कडुआ, खट्टा और खारी होकर जिसमें पीली रेखासी प्रतीत होवें, उसको पित्तदूषित जानना, और जो दूध सघन चिकनासा होवे और पानीमें डालनेसे नीचेको बैठ जाय, उसको कफसे दुष्ट जानना चाहिये। दो दोषोंके लक्षण जिसमे मिले उसे द्वंद्वज जाने ओर जिसको तीनो दोषोंके लक्षण मिले उसे त्रिदोषदूषित जाने॥

वातदूषित स्तन्यके रोग।

वातदुष्टंशिशुःस्तन्यंपिबन्वातगदातुरः।
क्षामस्वरःकृशांगःस्याद्बद्धविण्मूत्रमारुतः॥

अर्थ-जो बालक वातदूषित दूधको पीताहै उसको वातके रोग होते है उसका शब्द क्षीण होजाय, शरीर कृश होय, मलमूत्र और अधोवायु नहीं उतरे॥

पित्त दूषितस्तन्यके रोग।

स्विन्नोभिन्नमलोबालःकामलापित्तरोगवान्।
तृष्णालुरुष्णसर्वांगःपित्तदुष्टंपयःपिबन्॥

अर्थ-जो बालक पित्तदूषित दूधको पीवे उसको पसीना आवे, मलपतला होजाय, कामला रोग होय तथा पित्तके और भी प्यासका लगना, सर्वांगमें दाह आदि अनेक रोग होय॥

कफदूषितस्तन्यके लक्षण।

कफदुष्टंपिबन्क्षीरंलालालुःश्लेष्मरोगवान्।
निद्रार्दितोजडःशूनःशुक्लाक्षश्छर्दनःशिशुः॥

अर्थ-जो बालक कफदूषित दूधको पीवे उसके मुखसे लार बहुत गिरे तथा कफके रोग होय, निद्रा आवे अंग भारी होय, सूजन होय, वमन होय खुजली चले॥

स्तन्यवातरोगचिकित्सा।

जातेवातात्मकेस्तन्येदशमूलंत्र्यहंपिबेत्।
वातव्याधिहरंसर्पिःपीत्वामृदुविरेचयेत्॥

अर्थ-वादीसे दूषित दूधमें यह स्त्री दशमूलका क्वाथ तीन दिन पीवे, तथा वातव्याधिहर कर्त्ता घृतोंको पीकर नरम जुलाब करावे तो दूध शुद्ध होय॥

शुद्ध दूधके लक्षण।

अदुष्टंचांबुनिक्षिप्तमेकीभवतिपाण्डुरम्।
मधुरंचविवर्णंचतत्प्रसन्नंविनिर्दिशेत्॥

अर्थ-जो दूध पानीमे डालनेसे मिल जाय, उसको कफसे दुष्ट जानना, दो दोषोंके लक्षण जिसमें मिले उसे द्वंद्वज जाने और जिसमे तीनों दोषोंके लक्षण मिले उसे त्रिदोषदूषित जाने॥

कफदुष्टस्तन्य पर।

कफदुष्टेघृतंपेयंयष्टीसैंधवसंयुतम्। रामपुष्पैःस्तनौलिंपेच्छि
शोश्चदशनच्छदौ। सुखमेवंवमेद्बालःकफदोषश्चशाम्यति॥

अर्थ-कफदुष्ट दूधपर मुलहटी, और सैंधानिमक मिला घृत पीवे, तथा रामपुष्पोंसे स्तनोंको और बालकके होठोंको लीपे, इस प्रकारसे बालक सुखसे वमन करे और कफका दोष नष्ट होय॥

पित्तदुष्टस्तन्यपर।

पित्तदुष्टेमृताभीरुपटोलंनिंबचंदनम्।
धात्रीकुमारश्चपिबेत्क्वाथयित्वासशर्करम्॥

अर्थ-पित्तदुष्ट स्तन्य (दूध) पर गिलोय, सतावर, पटोलपत्र, नीमकी छाल, लालचंदन इनके क्वाथमें सहत डालके धाय और बालक पीवे॥

द्वंद्वज दुष्टस्तन्य।

द्वंद्वदुष्टंहियोगाभ्यांपूर्वोक्ताभ्यांविशोधयेत् ॥

अर्थ-जिस स्त्रीका दूध दोषोंके मिलनेसे बिगडा होय उसको पूर्वोक्त उन दोनों दोषोंके शोधन कर्त्ता औषध देवे ॥

त्रिदोषजन्य दुष्टस्तन्य लक्षण।

स्तन्येत्रिदोपसंदुष्टेशकृदामंजलोपमम्।
नानावर्णरुजंचार्धविनद्धमुपवेश्यते ॥

अर्थ-जिस स्त्रीको दूध तीनों दोषोंके दूषित होनेसे बिगडा होय उसका रंग मल मिला आम और जलके समान अनेक वर्णका और पीडा कर्त्ता होताहै वह जलमें डालनेसे मिलकर आधा नीचे और आधा ऊपर रहताहै ॥

दुग्धशोधकक्काथ।

पाठापूर्वाचभूनिंबदारुशुंठीकलिंगकाः।
सारिवानंततिक्ताख्याख्याताःस्तन्यविशोधनाः ॥

अर्थ-पाठा, मूर्वा, चिरायता, देवदारु, सोंठ, इन्द्रजौ, सारिवा, धमासो और कुटकी इनका क्काथ स्त्रीके दूधको शोधन करनेवालाहै ॥

स्तन्यजननविधि।

भूमिकूष्मांडमूलस्यक्षीरपिष्टस्ययारसम्।
पिबेत्सशर्करंतस्याःक्षीरंबहुविवर्धते ॥

अर्थ-विदारीकंदकी जडको दूधमें पीस मिश्री मिलायके पीवे तो उस स्त्रीके दूधकी अधिक वृद्धि होय ॥

शतावरीपान।

शतावरीक्षीरपिष्टापीतास्तन्यविवर्धिनी।
कवोष्णंकणयापीतंक्षीरंक्षीरविवर्धनम् ॥

अर्थ-सतावरको दूधमें पीसके पीवे तो दूध बढे। अथवा पीपलका चूर्ण डालके दूधपाककी विधिसे सिद्ध करा हुआ दूध स्त्रीके दूधका बढानेवाला जानना ॥

अन्य योग।

वनकार्पासिकेक्षूणांमूलंसौवीरकेणवा।
विदारिकंदंसुरयापिबेद्वास्तन्यवर्धनम् ॥

अर्थ-वनकपास ( नरमाकपास ) ईख, इनकी जडको कांजीमें पीसके पीवे, अथवा विदारीकंदको दारुके साथ पीवे तो दुग्ध बढे ॥

स्तनशोथका यत्न।

शोथंस्तनोत्थितमवेक्ष्यभिषग्विदध्याद्यद्विद्रधावभिहितंबहुधा विधानम् ॥ आमेविदह्यातितथैवगतेचपाकेयस्याःस्तनौसतत मेवचनिर्गृहीतौ ॥

अर्थ-स्तनके ऊपर सूजन आई हुई देखकर वैद्यने जो विधान विद्रधी रोगपर कहा है वह सब विधान करना और स्तनकी सूजनमें आमता होवे अथवा दाह होता होवे या पकगई होवे तौभी निरंतर उनके ऊपर विद्रधि-रोगोक्त विधान करना ॥

स्तनशोथचिकित्सा।

पित्तघ्नानिसुशीतानिद्रव्याण्यत्रप्रयोजयेत् ।
जलौकाभिर्हरेद्रक्तंतत्स्तनावुपनाहयेत् ॥

अर्थ-स्तनशोथमें पित्तनाशक और शीतल सब औषध देवे । तथा दुष्ट रुधिरको जोख लगायके निकाल डाले तथा उन स्तनोंमें उपनाहन स्वेदन-विधि करनी चाहिये ॥

विशालादि लेप।

लेपोविशालामूलस्यहंतिपीडांस्तनोत्थिताम् ।
निशावल्कलकल्काभ्यांलेपःप्रोक्तःस्तनार्तिहा ॥

अर्थ-इन्द्रायनकी जडका लेप स्तनकी पीडाको दूर करे । अथवा हलदीके वकलका कल्क करके लेप करनेसे स्तनकी पीडा दूर होय ॥

श्रीपर्ण्यादि स्तनवर्द्धन ।

श्रीपर्णीरसकल्काभ्यांतैलंसिद्धंतिलोद्भवम् । तत्तैलंतूलकेन्य स्यस्तनस्योपरिधारयेत् ॥ पतितावुत्थितौस्त्रीणांभवेतांतुप योधरौ । गजकुंभसमाकारावुत्तुंगौस्तनमंडलौ ॥

अर्थ-श्रीपर्णीके रस और कल्कको डालके तिलोंका तेल सिद्ध करे फिर तेलको रुईके फाहेमें लगाय स्तनोंके ऊपर रखे तो गिरे हुए स्तन हाथीके मस्तकके समान खडे हो जावे ॥

वनकार्पासिकादिपान।

वनकार्पासिकेक्षूणांमूलंवापर्पटोद्भवम् ।

विदारिकंदसुरयापिवेद्वास्तन्यवर्धनम् ॥

अर्थ-वनकपास और ईख, इनकी जडको अथवा पित्तको या विदारीकंदको मद्यके साथ पीवे तो स्तनोंमें दूध बढे ॥

नागबलादिमर्दन।

जलेनागबलामूलंपिष्ट्वामर्दनमाचरेत्।
कठिनंपीनतुंगाढ्यंभवतिस्तनमंडलम् ॥

अर्थ-नागवला ( कमही ) की जडको जलमें पीसके स्तनोंपर मालिश करनेसे स्तन कठोर पुष्ट और खडे हो जावे ॥

स्तनदृढीकारणपद्मबीजादि।

सपद्मबीजंसितयाभक्षितंदुग्धवारिणा।
दृढंस्त्रीणांस्तनद्वंद्वंमासेनकुरुतेकिल ॥

अर्थ-कमलगट्टेका चूर्ण मिश्री मिलाय दूध और जलके साथ भक्षण करे तो १ महीनेमेंही स्त्रीके दोनों स्तन कठोर हो जावे ॥

गोधूमादियूष।

गोधूमचूर्णतुल्यःशाखोटकदलनिर्मितोयूषः।
भक्तोगोघृतसहितासप्ताहात्स्त्रीषुदुग्धकरः ॥

अर्थ-गेंहूका भुना चूनके बराबर सहोडेके पत्तोंका यूष लेवे और इसके साथ भात और गौका घी मिलायके खाय तो सात दिनमें स्त्रीको अत्यंत दूध होय ॥

स्त्रीरोगे पथ्यापथ्य।

यत्पथ्यंयदपथ्यंचरक्तपित्तेषुकीर्तितम्। प्रदरेपियथादोषंतत्तु नारीरुजित्यजेत् ॥ वातव्याधिवतांपथ्यमपथ्यंचयदीरितम्। शालयःषष्टिकामुद्गागोधूमालाजसक्तवः॥ नवनीतंघृतंक्षीरंरसा न्समधुशर्करान्। पनसंकादलंधात्रीद्राक्षाम्लंस्वादुशीतलम् ॥ कस्तूरीचंदनंमालाकर्पूरंमधुलेपनम्। चंद्रिकास्नानमभ्यंगो मृदुशय्याहिमानिलाः॥ संतर्पणंप्रियाश्लेषोविहाराश्रमनोरमाः। प्रियंकरंचान्नपानंगर्भिणीनांहितंसदा ॥

अर्थ-रक्तपित्त रोगमें जो पथ्यापथ्य कहाहै वही स्त्रीके प्रदर रोगमें पथ्यापथ्य करावे तथा वातव्याधिवालेनको जो पथ्यापथ्य कहाहै एवं साली चावल, सांठीचावल, मूंग, गेंहूं, खील, सत्तू, मक्खन, घृत, दूध, सहत और मिश्री मिले रस, फनस, केलाकी गहर, आमले, दाखखट्टी, मिठी, शीतल, कस्तूरी, चंदन, कपूरकी माला, सहतका लेप, चांदनीमें बैठना, स्नान, मालिस, नरम सेज, शीतल पवन, तर्पण करना, प्यारेसे मिलाप, मनको रमानेवाले विहार और जो जो अन्नपान हितकारी होवे सब गर्भवती स्त्रियोंको सदैव हित हैं ॥

स्त्रीरोगमें अपथ्य।

स्वेदनंवमनंक्षारंकदन्नंविषमाशनम्। अपथ्यमिदमुद्दिष्टंगुर्विणीनांमहर्षिभिः ॥ सूतिकाख्येषुरोगेषुवातश्लेष्मोद्भवेषुच । तत्ररोगानुकल्पेनपथ्यापथ्यानिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-स्वेदन, वमन, खारका पदार्थ, दुष्ट अन्न, विषम भोजन ये सब गर्भवतीके वास्ते अपथ्य कहेहैं प्रसूतके रोगमें तथा वात कफके रोगमें जहां जैसा पथ्यापथ्य उचित है उस रोगानुसार वैद्यको करना चाहिये ॥

इति श्रीमान्मुकुन्ददत्तरामपाठकनिर्मिते बृहन्निघण्टुरत्नाकरे स्त्रीरोगाधिकारः समाप्तः ॥

---

# बालरोग।

बालरोगनिदान।

धात्र्यास्तुगुरुभिर्भोज्यैर्विषमैर्दोषलैस्तथा।
दोषादेहेप्रकुप्यंतिततःस्तन्यंप्रदुष्यति ॥

अर्थ-जड, विषम और दोषयुक्त अन्न खानेसे धात्रीके शरीरमें दोष, (वात, पित्त, कफ) कुपित होकर स्तनके दूध नष्ट करदेते हैं ॥

मिथ्याहारविहारिण्यादुष्टावातादयःस्त्रियः।
दूषयंतिपयस्तेनजायंतेव्याधयःशिशोः ॥

अर्थ-स्वेच्छाचारसे आहार और विहार करनेवाली स्त्रीके शरीरमें वातादि दोष दूषित होकर दूधको दुष्ट करदेतेहैं इससे बालकके शरीरमें व्याधि उत्पन्न होतेहैं ॥

त्रिविधबालक ।

त्रिविधःकथितोबालःक्षीरान्नोभयवर्तनः ।
स्वास्थ्यंताभ्यामदुष्टाभ्यांदुष्टाभ्यांरोगसंभवः ॥

अर्थ-बालक तीन प्रकारका है जैसे-दूध पीनेवाला, अन्न खानेवाला, और अन्न तथा दूध दोनोंका सेवन करनेवाला, तहां दूध और अन्न ये यदि शुद्ध होय तो रोग नहीं होय, और अन्न तथा माताके दूध ये दूषित होवे तो वह बालक अवश्य रोगी होय ॥

दंतोद्भवको मुख्यत्व ।

दंतोद्भवश्चरोगाणांसर्वेषामेवकारणम् । विशेषज्ज्वरविड्भेदकाइयंच्छर्दिशिरोरुजाम् । अभिष्यंदश्चशोथश्चविसर्पश्चप्रजायते ॥

अर्थ-बालकोंके दांतोका निकलनाही सब रोगोंका मुख्य कारण है ॥

बालककी अन्तर्गत पीडा जाननेका उपाय ।

शिशोस्तीव्रामतीव्रांचरोदनाल्लक्षयेद्रुजम् । सयंस्पृशेद्भृशंदेशं यत्रचस्पर्शनाक्षमः ॥ तत्रविद्याद्रुजंमूर्ध्निरुजंचाक्षिनिमीलनात्। कोष्ठेविबंधवमथुस्तनदंशांत्रकूजनैः ॥ आध्मानपृष्ठनमनजठरोन्नमनैरपि । बस्तौगुह्येचविण्मूत्रसंगोत्रासदिगीक्षणैः । स्रोतांस्यंगानिसंधींश्चपश्येद्यत्नान्मुहुर्मुहुः ॥

अर्थ-बालककी घोर पीडा और साधारण पीडा उसके रुदन करनेसे अनुमान करना [ यदि बालक थोडा रोवे तो अल्परोग और अधिक रुदन करे तो घोर रोग जानना चाहिये ] बालक जिस २ जगहका स्पर्श करे और जिस २ स्थानको छूने न देवे उसी स्थानमें रोग जानना । तहा नेत्रोंके बंद करनेसे मस्तकमें रोग जानना । मलका शुद्ध न उतरना, सेरकमा, माताके स्तनोंको काटना, होठ आदिको डसना, आंतोका बोलना, तथा अफरा हो, पीठका नय जाना, तथा पेटका ऊंचा होना इन लक्षणोंसे बालकके पेटमें रोग है ऐसा जानना । मल मूत्रके न उतरनेपर और बालकको वारंवार डर लगे तो उसके मूत्राशय और गुदामें रोग जानना । यह वैद्य बालकके कान, मुख आदि छिद्र और अंगकी संधियोंको वारंवार देखकर बालकके रोगकी परीक्षा करे ॥

बालकको रुदनमें विधिनिषेध ।

सर्वेनिवार्यंतेबालैस्तन्यंनैवनिवार्यते ।

मात्रयालंघयेद्धात्रीशिशोरेतद्धिलंघनम् ॥

अर्थ-बालककी सब वस्तु देना वर्जित हो सक्ता है परंतु माताका दूध देनेका निषेध कहीं नहीं है यदि बालक लंघन करानेसेही अच्छा होता दीखे तो उसकी माताको लंघन करनाही बालकका लंघन जानना ॥

सामान्यचिकित्सा ।

भैषज्यंपूर्वमुद्दिष्टंमहतांयज्ज्वरादिषु । तदेवकार्यंबालानांकिंतु दाहादिकंविना ॥ अग्निदाहक्षारवमनविरेचनशिराव्यधादिकं विनामहाकष्टेचोत्पन्नेवमनविरेकाद्यपिदद्यात् ॥

अर्थ-जो औषध बडे मनुष्योंके ज्वर आदि रोगोंपर लिखी है वही औषध बालकोंको देनी चाहिये परंतु बालककी मात्रा छोटी करके देवे। और दागना, जलाना, खार लगाना, वमन और विरेचन आदि कर्म करना मना है । परंतु यदि बालकके घोर रोग दाह और वमन विरेचन आदिसेही अच्छे होते दीखे तो येहभी करे ॥

प्रमाणांतर ।

विरेकवस्तिवमनाहृतेकुर्य्याच्चनात्ययात् । तएवदोषदूष्याश्च ज्वराद्याव्याधयश्चये । अतस्तदेवभैषज्यंमात्रात्वस्यकनीयसी ॥

अर्थ-यदि बहुत भारी रोग न होय तो बालकके विरेचन और वमनादि कदापि न करे जो बडोंके दोष दूष्यादिक बिगडने ज्वरादि रोग होते है वोही सब दोष दूष्य बालकोंके रोग प्रगट करनेवाले जानने इसी वास्ते जो औषध बडोके लिये लिखी है वही छोटे २ बालकोंकी जाननी परंतु मात्रा छोटी कल्पनाकर लेनी चाहिये ॥

बालकोंकी मात्राका प्रमाण ।

रसलोहादिभैषज्यंमहतांयज्ज्वरादिषु ।
युंज्यात्तदेवबालानांतत्रमात्राकनीयसी ॥

अर्थ-रस ( मालिनी वसंतादि ) लोह आदिकी भस्म यह जो बडोंके वास्ते कही है वही छोटोंको जाननी परंतु बालककी मात्रामें फरक है, अर्थात् जो मात्रा बडोंको मासेनकी कही है वही बलकोंको रत्तीनकी जाननी ॥

तथा प्रमाणांतर ।

विडंगफलमात्रंतुजातमात्रस्यभेषजम् ।
अनेनैवप्रमाणेनमासिमासिप्रवर्धयेत् ॥

अर्थ-उत्पन्न हुए बालकको वायविडंगके बराबर मात्रा देवे इसी प्रमाणसे महिनेकी महिने एक विडंग बढावे। यह विश्वामित्रका मत है॥

बालकी मात्रास्थिरत्व और ह्रासत्व।

प्रथमेमासिबालायदेयाभेषजरक्तिका।अवलेह्यातुकर्तव्यामधुक्षीरसिताघृतैः॥एकैकांवर्धयेत्तावद्यावत्संवत्सरोभवेत्। तदूर्ध्वं मापवृद्धिः स्याद्यावत्षोडशवत्सराः॥गुंजाःपंचाद्यमापकाः॥

अर्थ-पहले ही महीनेमें वैद्य बालकको एक रत्तीके प्रमाण औषधकी मात्रा देय। यदि चूर्ण होयतो सहत, दूध, मिश्री और घृत डालकें चाटने योग्य अवलेहसी होजावे इस प्रकार १ वर्ष करे फिर २ मापा मात्रा दूसरे वर्षमें, तीन मासे तीसरे वर्ष इस प्रकार सोलह वर्षपर्यंत सोलह मासे देवे ( परंतु यहां पर पांच रत्तीका मापा लेना चाहिये )॥

कषायादि मात्राका प्रमाण।

ततःस्थिराभवेत्तावद्यावद्वर्षाणिसप्ततिः।
ततोबालकवन्मात्रान्हासनीयाशनैःशनैः॥

अर्थ-इस प्रकार १६ वर्षकी अवस्थामें मात्रा स्थिर होजाती है ( घटबढे नहीं है ) जब इस प्राणीकी ७० वर्ष व्यतीत होय सोई क्रमसे बालके समान मात्राकोभी घटाय देनी चाहिये॥

क्षीरकेसाथ देनेके नियम।

चूर्णकल्कावलेहानामियंमात्राप्रकीर्तिता।
कषायस्यपुनःसैवविज्ञातव्याचतुर्गुणा॥

अर्थ-यह ऊपर लिखी मात्रा चूर्ण, कल्क, और अवलेहकी जाननी। यदि कषाय क्काथ आदि देनी होयतो उसकी चौगुनी मात्रा अर्थात् चार रत्तीसे बढानी चाहिये॥

कुकूणक।

कुकूणकःक्षीरदोषाच्छिशूनामेववर्त्मनि। जायतेतेननेत्रंचकंडूरंचस्रवेन्मुहुः॥ शिशुःकुर्याल्ललाटाक्षिकूटनासाविघर्षणम्। शक्तोनार्कप्रभांद्रष्टुंननेत्रोन्मीलनक्षमः॥

अर्थ-कुकूणक यह रोग बालकोंके दूधके दोषसे होताहै, इस रोगके होनेसे बालकके नेत्र खजावे और पानी बहे नेत्रोंमें कीचड आनेसे वो ललाट, नेत्र

और नाकको रगडे, धूपके सामने देखा न जाय, उसके नेत्र खुले नहीं इसको लौकिकमें कोयलाव कहते हैं। यह रोग बालकोंकेही होताहै। सो वाग्भट्टमें लिखा है॥

चिकित्सा।

फलत्रिकंलोध्रपुनर्नवेचसशृंगवेरंबृहतीद्वयंच।
आलेपनंश्लेष्महरंसुखोष्णंकुकूणकेकार्यमुदाहरंति॥

अर्थ–त्रिफला, लोध, पुनर्नवा, अदरख छोटी और बडीकटेरी, इनको बारीक पीस थोडी गरम करके लेप करेतो कफ दूर हो यह कुकूणक रोगपर अनुभव करी हुई होती है॥

पारिगर्भिक।

मातुःकुमारोगर्भिण्याःस्तन्यंप्रायःपिबन्नपि। कासाग्निसादव
मथुतंद्राकार्श्यारुचिभ्रमैः॥युज्यतेकोष्ठवृद्ध्याचतमाहुःपारिग
र्भिकम्। रोगंपरिभवाख्यंचदद्यात्तत्राग्निदीपनम्॥

अर्थ–बालकके गर्भिणी माताका दूध पीनेसे उसके खांसी, मंदाग्नि, वमन, तन्द्रा, अरुचि, कृशता और भ्रम ये होय और उसके पेटकी वृद्धि होय इस रोगको वैद्यगण पारिगर्भिक अथवा परिभव कहतेहैं, इस रोगमें अग्निदीपन कर्ता औषधि बालकको देनी चाहिये॥

पारिगर्भिकरोगका यत्न।

पारिगर्भिकरोगेतुयुज्यतेवन्हिदीपनम्॥

अर्थ–पारिगर्भिक रोगमें इस बालकको जठराग्निके दीपन कर्ता औषध देनी चाहिये॥

तालुकंटक।

तालुमांसेकफःक्रुद्धःकुरुतेतालुकंटकम्। तेनतालुप्रदेशस्य
निम्नतामूर्ध्निजायते॥ तालुपातःस्तनद्वेषःकृच्छ्रात्पानंशकृद्द्र
वम्। तृड्डाक्षिकंठास्यरुजाग्रीवादुर्धरतावमिः॥

अर्थ–तालुके मांसमें कफ कुपित होकर तालु कंठके रोगको करे उसके होनेसे तालुके ऊपरका भाग नीचा हो जाय तथा भीतरसे बालकका तालु अविध जाय, इसीसे बालक स्तन छातीको नहीं दाबे और पीवेभी तो बडे

१ कुकूणकः शिशोरेव दौर्नेत्रत्वातिनिमित्तकः॥

कष्टसे पीवे, पतला मल होजाय, प्यास लगे, नेत्र कंठ मुख इनमें पीडा होय, नार गिरि पडे और जो दूध पीवे उसे डालदे ॥

हरीतक्यादिकल्क।

हरीतकीवचाकुष्टकल्कंमाक्षिकसंयुतम्।
पीत्वाकुमारःस्तन्येनमुच्यतेतालुकंटकात् ॥

अर्थ-हरडे, वच, कूठ, इनका कल्क कर सहत और माताके दूधमें मिलाय पीवे तो यह बालकका तालुकंटक रोग दूर होय ॥

बालककी विसर्प और पद्मरोग।

विसर्पस्तुशिशोःप्राणनाशनोबस्तिशीर्षजः ॥ पद्मवर्णोमहाप
द्मोरोगोदोषत्रयोद्भवः।शंखाभ्यांहृदयंयातिहृदयाद्वागुदंव्रजेत् ॥

अर्थ-बालकोंके जो मस्तक और बस्ति ( मूत्रस्थान ) में विसर्प होय तो बालककी प्राणनाशक जाननी, जो विसर्प लाल कमलके पत्रके समान लाल होय यह महापद्म रोग त्रिदोषज है यह कनपटीमें उत्पन्न होकर हृदय पर्यंत जाय है, अथवा हृदयमें होकर गुदा पर्यंत जाता है ॥

क्षुद्ररोग।

क्षुद्ररोगेचकथितेअजगल्ल्यहिपूतने ॥ ज्वराद्याव्याधयःसर्वेमह
तांयेपुरेरिताः। बालदेहेपितेतद्वद्विज्ञेयाःकुशलैःसदा ॥

अर्थ-क्षुद्ररोगनिदानमें जो अजगल्ली और अहिपूतन कहे हैं सो और ज्वरादिक सर्व रोग जो बडे मनुष्योंके होते हैं अर्थात् जिन रोगोंको पूर्व कह आये हैं वो सब रोग बालकोंके देहमेंभी होते हैं ऐसे कुशल वैद्योंको जानना चाहिये ॥

ग्रहजुष्ट बालकके लक्षण।

बालग्रहाअनाचारात्पीडयंतिशिशुंयतः।
तस्मात्तदुपसर्गेभ्योरक्षेद्बालंप्रयत्नतः ॥

अर्थ-बालकोंके ग्रह ( स्कंदादिक ) बालको आचार विचार रहित अर्थात् भ्रष्ट रखने दुख देते हैं अतएव इसकी माताको उचित है उन ग्रहोंके छूतसे यत्नपूर्वक बालकी रक्षा करे ॥

सामान्यग्रहजुष्टबालकके लक्षण।

क्षणादुद्विजतेबालःक्षणात्त्रस्यतिरोदिति।नखैर्दंतैर्दारयतिधात्री
मात्मानमेवच॥ऊर्ध्वंनिरीक्षतेदंतान्खादेत्कूजतिजृंभते। भ्रुवौ

क्षिपतिदंतोष्टफेनंवमतिचासकृत् ॥ क्षामोतिनिशिजागर्तिशू
नांगोभिन्नविट्स्वरः । मांसशोणितगंधश्चनचाश्नातियथापुरा।
सामान्यग्रहजुष्टानांलक्षणंसमुदाहृतम् ॥

अर्थ–कभी क्षणभरमें बालक विह्वल हो जाय, कभी क्षणभर डरे, रोवे, नख और दांतोंसे अपने शरीर और माताको खसोटे, ऊपरको देखे, दांतोंको चबावे, किलकारी मारे, जँभाई लेय,भ्रुव भौंहको तिरछी करे,दांतोंसे होंठोंको खाय, वारंवार मुखसे झाग डाले, वो अत्यंत क्षीण होय, रात्रिमें सोवे नहीं, देहमें सूजन होय, मल पतला होय, स्वर बैठ जाय, उसके देहमें रुधिर-मांसकीसी वास आवे, जितना पहले खाता होय उतना नहीं खाता, ये सामान्य ग्रहव्याप्त बालकके लक्षण है अब कहते है कि स्कंदादिक ग्रह पूजाके अर्थ बालकोंको मारे है सो चरकमें लिखा है ॥

स्कंदग्रहयुक्त बालके लक्षण ।

एकनेत्रस्यगात्रस्यस्रावःस्यंदनकंपनम् । अर्धदृष्टयानिरीक्षेत
वक्रास्योरक्तगंधिकः ॥ दंतान्खादतिवित्रस्तःस्तन्यंनैवाभिनं
दति । स्कंदग्रहगृहीतानांरोदनंचाल्पमेवच ॥

अर्थ–बालकके एक नेत्रसे पानी गिरे और अंगमें स्राव कहिये पसीना बहे, एक ओरका अंग फडके, तथा थर थर कांपे वो बालक आधी दृष्टिसे देखे, मुख टेढा हो जाय, रुधिरकीसी दुर्गंधि आवे वो बालक दांतोंको चबावे, अंग सिथिल हो जाय, स्तनको नहीं पीवे, और थोडा रोवे यह स्कंद ग्रह लगे बालकके लक्षण है। इस जगह स्कंद ग्रह करके शिवजीके प्रगट करे जो ग्रह है उनमेंसे श्रीशिवपुत्र स्वामि कार्तिकका ग्रहण न करना चाहिये ॥

सोमवल्ली आदिकी माला ।

सोमवल्लीमिंद्रवृक्षंबृहतींबिल्वजेशमी ।
मृगादन्याश्चमूलानिग्रथितानिविधारयेत् ॥

अर्थ–सोमलता, कोह वृक्ष, कटेरी, बेल, छोकरा और इन्द्रायनकी जड, इनकी माला बनायके उस बालको पहनावे ॥

देवदारु आदिका घृत ।

देवदारुणिरास्नायांमधुरेषुगणेपुच ।

१ धात्रीमात्रोःप्राक्प्रदिष्टापचाराच्छौचभ्रष्टान्मंगलाचारहीनान् । त्रस्तान्हृष्टान्तर्जितान्ताडितान्वापूजाहेतो हिंस्युरेतेकुमारान् ॥ इति ॥

सिद्धंसर्पिश्चसक्षीरंपातुमस्मैप्रदापयेत् ॥

अर्थ-देवदारु, रास्ना और मधुर गणकी ( काकोली क्षीरकाकोली आदि ) औषधोंके कल्कसे घृत सिद्ध करे फिर इसको माताके दूधमें मिलायके बालको पिलाय देवे, तो स्कंदग्रहकी बाधा दूर हो ॥

स्कंदग्रहको घूनी ।

सर्षपाःसर्पनिर्मोकोवचाकाकादनीघृतम् ।
उष्ट्राजादिगवांचापिरोमाण्युद्धूपनंभवेत् ॥

अर्थ-सपेद सरसों, सांपकी कांचली, वच, कौआठोडी, घृत, तथा ऊंट अथवा गौ आदिके बाल इन सबकी धूनी बनायके धूप देवे ॥

मृगादनीमाला ।

मृगादन्याश्चमूलानिग्रथितानिविधारयेत् ॥

अर्थ-इन्द्रायनकी जडके छोटे २ टुकडे करके माला बनायके पहने ॥

घूनी ।

यस्ताम्रचूडविहगोभयपार्श्वपक्षपुच्छैर्गवाज्यसहितैःकृतधूपनोऽगे । आरभ्यजन्मदिवसाद्दिनसप्तकंहिबालस्यतस्यनकुतश्चन भीतिरस्ति ॥

अर्थ-जो प्राणी मुरगेके दोनों तरफके पंख और पूछके पंखोंको गौके घृतमें मिलाय जन्म दिनसे लेकर ७ दिनतक धूनी देवे तो उस बालक फिर कभी डरे नहीं ॥

स्कंदापस्मारलक्षण ।

नष्टसंज्ञोवमेत्फेनंसंज्ञावानतिरोदिति ।
पूयशोणितगंधित्वंस्कंदापस्मारलक्षणम् ॥

अर्थ-बालक बेसुध होय, मुखसे झाग डाले,जब होस हो तब रोवे,उसकी देहमें रुधिरकीसी दुर्गंधि आवे,इन लक्षणों करके स्कंदापस्मारके लक्षण जानने ॥

स्कंदापस्मार ।

बिल्वःशिरीषगोलोमीसुरसादिश्चयोगणः ।
परिषेकःप्रयोक्तव्यःस्कंदापस्मारशांतये ॥

अर्थ-बेल, सिरस, सपेदवच, और सुरसादि गणकी समग्र औषध लेकर औटायके इससे स्नान करावे तो स्कंदापस्मार दूर होय ॥

सुरसादिगण।

सुरसाश्वेतसुरसापाठाफंजीफाणिज्जकः। सौगंधिकंभूस्तृणकंरा जिकाश्वेतबर्वरी ॥ कट्फलंखरपुष्पाचकासमर्दश्चशल्लकी। विडंगमथनिर्गुंडीकर्णिकारउदुंबरः॥ बलाचकाकमाचीचतथा चविषमुष्टिका। कफक्रिमिहरःस्यातःसुरसादिरयंगणः॥ अष्ट मूत्रेविपक्वंचतैलमभ्यंजनेहितम्॥

अर्थ-तुलसी सपेद, तुलसी स्याह, पाठ, भारंगी, जंभीरी, मरुवा, सुगंधितृण, भूतृण, राई, सपेद बर्वरी, कायफल, ओंगा, कसौंदी, सल्लईकी छाल, वायविडंग, निर्गुंडी, कनेर, गूलर, खिरेटी, मकोय, और बकायन, यह सुरसादि गण कफ और कृमि रोगको हरण करे इसको अष्ट मूत्रमें परिपक्व करके तैल बनाना चाहिये उस तैलकी बालकके देहमें मालिश करे ॥

काकोल्यादि गण।

काकोलीक्षीरकाकोलीजीवकर्षभस्तथा। ऋद्धिर्वृद्धिस्तथा मेदामहामेदागुडूचिका॥ मुद्गपर्णीमाषपर्णीपद्मकंवंशलोचना। शृंगीप्रपौंडरीकंचजीवंतीमधुयष्टिका ॥ द्राक्षाचेतिगणोनाम्ना काकोल्यादिरुदीरितः। स्तन्यकृद्बृंहणोवृष्यःपित्तरक्तानिलापहः॥

अर्थ-काकोली, क्षीकाकोली, जीवक, ऋषभक, ऋद्धि, वृद्धि, मेदा, महामेदा, गिलोय, मूँगपर्णी, माषपर्णी, पद्माख, वंशलोचन, काकडासिंगी, प्रपौंडरीक (कमलका भेद) जीवंती, मुलहटी और दाख यह काकोल्यादि गण है दूधको बढावे और स्तनकी पीडाको दूर करे बृंहण, वृष्य, रक्तपित्त और वातरक्त ये रोग दूर होय ॥

वचादि धूप।

उत्सादनंवचाहिंगुमुक्तमत्रप्रकीर्तितम्। गृध्रोलूकपुरीषाणिके शाअस्थिनखंघृतम् ॥ वृषभस्यचरोमाणियोज्यान्युद्धूपनेसदा ॥

अर्थ-वच, हींग इनको पीस उद्धूपन करे। गीध उल्लूके बीठकी तथा मनुष्यके बाल बकरी और गीध आदिकी हड्डी घी और बैलके रोम इनकी सदैव धूनी दये॥

अनंतादि धारण।

अनंतांकुक्कुटींबिंबींमर्कटींचापिधारयेत् ॥

अर्थ-अनंता (जवासा) कुक्कुटी रुखडी, कंदूरी और किवाछ इनकी जडको बालक धारण करे ॥

शकुनिग्रहलक्षण।

स्रस्तांगोभयचकितोविहंगगंधिःसंस्रावव्रणपरिपीडितः समंताव्। स्फोटैश्चप्रचिततनुःसदाहपाकैर्विज्ञेयोभवतिशिशुःक्षतःशकुन्या ॥

अर्थ-शकुनिग्रहसे पीडित बालकके अंग शिथिल होय, भयसे चकित होय, उसके अंगमें पक्षीके अंगके समान वास आवे, घाव होकर उसमेंसे लस वहे। सर्व अंगोमे फोडा उत्पन्न होय और वो पकै तथा दाह होय ॥

चिकित्सा।

स्कंदग्रहोक्तधूपाश्चहिताह्यत्रभवंतिच।
स्कंदापस्मारशमनंघृतमत्रापिपूजितम् ॥

अर्थ-इस शकुनिग्रहमें स्कंद ग्रहके वास्ते जो धूनी कही है सो धूनी देय। तथा स्कंदापस्मार ग्रहके नष्ट कर्ता घृत है वो सब देने चाहिये ॥

शतावरी आदिका धारण।

शतावरींनृगेर्वारुनागदंतींनिदिग्धिकाः।
लक्ष्मणांसहदेवींचबृहतींचापिधारयेत् ॥

अर्थ-सतावर, इन्द्रायन, नागदंती, कटेरी, लक्ष्मणा, सहदेई और बडी कटेरी इत्यादि रुखडीनको धारण करे ॥

शकुनिग्रहमें स्नान।

शकुनिग्रहदुष्टस्यकार्यंवैद्येनजानता।
वेतसाम्रकपित्थानांक्वाथेनपरिषेचनम् ॥

अर्थ-वैद्य शकुनिग्रहग्रस्त बालकको वेत, आम और कैथ इनकी क्वाथसे उस बालकको स्नान करावे ॥

लेप।

ह्रीवेरमधुकोशीरसारिवोत्पलपद्मकैः।
लोध्रप्रियंगुमंजिष्ठागैरिकैःसंलिपेच्छिशुम् ॥

१ तदुक्तंहिरण्याक्षेण-सस्रावोदाहपाकाढ्यैश्चितस्फोटैर्भयान्वितः। सस्रावोविहगगंध स्याच्छकुन्यापीडितःशिशुः ॥ इति ॥

अर्थ–नेत्रवाला, मुलहटी, खस, सारिवा, कमलगट्टा, लोध, मजीठ, प्रियंगू और गेरू इनको बारीक पीस शकुनिग्रह पीडित बालकके देहमें लेप करे॥

रेवतीग्रहलक्षण।

व्रणैःस्फोटैश्चितंगात्रंपंकगंधमसृक्स्रवेत्।
भिन्नवर्चोज्वरीदाहीरेवतीग्रहलक्षणम्॥

अर्थ–रेवती ग्रहसे पीडित बालकके अंगमें घाव और फोडा होय, उनमेंसे रुधिर बहे उसमें कीचकोसी बास आवै, दस्त होय, ज्वर होय, अंगमें दाह होय॥

रेवतीग्रहस्नान।

अश्वगंधाजशृंगीचसारिवाथपुनर्नवा।
सहाविदारीह्येतासांक्वाथेनपरिषेचनम्॥

अर्थ–असगंध, कांकडासिंगी, सरिवन, पुनर्नवा, घीकुवार और विदारीकंद इनका काथ करके बालक स्नान करावे॥

कुष्ठादितैल।

तैलमभ्यंजनेकार्यंकुष्ठेसर्जरसेतथा।
पलंकषायनलदेतथागौरकदंबके॥

अर्थ–कूठ, राल, लॉख, नरसल या गौरकदंबकी छालका कल्क डाल तैल सिद्धकरे इस तेलको रेवतीग्रहग्रस्त बालकको लगावे॥

धवादिघृत।

धवाश्वकर्णककुभशल्लकीतिंदुकेपुच।
काकोल्यादिगणैर्वापिसिद्धंसर्पिःपिबेच्छिशुः॥

अर्थ–धौं, अश्वकर्ण ( सालकाभेद ), कोह, सलई, तेंदू और काकोल्यादि गणकी औषध मिलायके घी सिद्धकरे यह उस बालकके पीनेको देय॥

कुलित्यादि धूप।

कुलित्थाःशंखचूर्णंचप्रदेयःपूर्वगंधिकः। गृध्रोलूकपुरीषाणिय
वानीमिश्रितंघृते॥ संध्ययोरुभयोःकार्यमेतद्धूपनंशिशोः॥

अर्थ–कुलथी, शंखचूरा, गंधक, गीध और उल्लूकी विष्ठा, अजमायन इसमें घृत मिलायके दोनों संध्यामें बालकको धूनी देवे॥

पूतनाग्रहलक्षण।

अतिसारोज्वरस्तृष्णातिर्यक्प्रेक्षणरोदनम्।

नष्टनिद्रस्तथोद्विग्नस्त्रस्तः पूतनयाशिशुः ॥

अर्थ-पूतना ग्रहकी पीडासे बालको दस्त, ज्वर, प्यास होय, टेढी दृष्टिसे देखे, रोवे, सोवे नहीं, व्याकुल होय, शिथिल होजाय ये लक्षण होतेहैं ॥

पूतनाग्रहजुष्टमें स्नान ।

कपोतवंकास्योनाकोवरुणःपारिभद्रकः ।
आस्फोटनाचयोज्याःस्युर्बालानांपरिषेचने ॥

अर्थ-कबूतर, बक, टेंटू, वरना, नीमकी छाल और सारिवा इनका काथ करके बालकको स्नान करावे ॥

पयस्यादि तैल ।

नवापयस्यागोलोमीहरितालंमनःशिला । कुष्ठंसर्जरसश्चैवतैलार्थेकल्कइष्यते । हितंघृतंतुगाक्षीर्यासंसिद्धंमधुनापिच ॥

अर्थ-नवीन क्षीरकाकोली, सपेद वच, हरिताल, मनसिल, कूठ, राल, इन सबका कल्क कर तेल सिद्ध करे । वंशलोचन और सहतके साथ सिद्ध कर घृत बालकको हितकारी जानने ॥

कुष्ठादि धूप ।

कुष्ठंतालीसखदिरंचंदनंस्यंदनंतथा । देवदारुवचाहिंगुकुष्ठंगिरिकदंबकम् । एलाहरेणवश्चापियोज्याउद्धूपनेसदा ॥

अर्थ-कूठ, तालीसपत्र, खैरसार, चंदन, तिरिच्छ वृक्ष, देवदारु, वच, हींग, कुष्ठ, गिरकदंब ( पर्वतका कदंब ) इलायची रेणुका इनकी धूनी देना सदैव हितहै ॥

अंधपूतनाग्रहलक्षण ।

छर्दिःकासोज्वरस्तृष्णावसागंधोतिरोदनम् ।
स्तन्यद्वेषोतिसारश्चअंधपूतनयाभवेत् ॥

अर्थ-अंधपूतनाग्रहकी पीडासे बालकके वमन होय, खांसी, ज्वर, प्यास, चर्बीकीसी दुर्गंधि, बहुत रोना, स्तन्य ( छाती ) को मुखसे दावे नहीं और अतिसार ये लक्षण होते हैं ॥

गंधपूतनाग्रह ।

तिक्तद्रुमाणांपत्रैस्तुक्वाथःकार्योभिषेचने ।

अर्थ-तिक्त ( कडवे ) वृक्षोंके पत्तोंकी काथसे बालकको स्नान करावे ॥

पंचतिक्तगण।

बिल्वःपटोलंक्षुद्राचगुडूचीवासकस्तथा।
विसर्पकुष्ठनुत्ख्यातोगणोयंपंचतिक्तकः॥

अर्थ-बेलगिरी, पटोलपत्र, कटेरी, गिलोय और अडूसा इनका क्वाथ पंचतिक्तक कहाता है यह विसर्प और कुष्ठ रोगको दूर करे॥

पुरीषादिधूप।

पुरीषंकौक्कुटंकेशाश्चर्मसर्पभवंतथा।
जीर्णंचसर्पिषाचैतद्धूपनायोपकल्पयेत्॥

अर्थ-मुरगेकी बीठ, बकरीके बाल, साँपकी कांचली, इनमें पुराना घृत मिलायके धूप देवे॥

सर्वगंध।

कुंकुमागरुकर्पूरकस्तूरीचंदनैःसमैः।
सर्वगंधइतिख्यातोगणोह्युत्तमगंधदः॥

अर्थ-केशर, अगर, कपूर, कस्तूरी और चंदन यह समान भाग लेवे इसे सर्वगंधगण उत्तम गंधका देनेवाला है॥

शीतपूतनाग्रहलक्षण।

वेपतेकासतेक्षीणोनेत्ररोगोविगंधिता।
छर्द्यतीसारयुक्तश्चशीतपूतनयाशिशुः॥

अर्थ-शीतपूतना ग्रहकी पीडासे बालके मुखकी कांति क्षीण होजाय, उसकी नेत्ररोग होय देहमें दुर्गंधि आवे, वमन होय और दस्त होय॥

रोहिण्यादिघृत।

रोहिणीनिंबखदिरपलाशककुभत्वचः।
निःक्वाथ्यतस्मिन्निःक्वाथेसक्षीरंविपचेद्घृतम्॥

अर्थ-कुटकी, नीमकी छाल, खैर, पलासपापडा, कोहकी छाल इनका क्वाथ करके फिर इसको छानके दूध और घृत मिलाय घृत सिद्ध करे यह बालकको पिलावे॥

गृध्रादिधूपन।

गृध्रोलूकपुरीषाणिवस्तगंधामहित्वचम्।
निंबपत्राणिचतथाधूपनार्थंसमाहरेत्॥

अर्थ-गीध उल्लूकी बीठ बर्बरी सांपकी कांचली और नीमके पत्ते इनकी धूनी देवे तो शीतपूतनाशांति हो ॥

मुखमंडिकाग्रहलक्षण।

प्रसन्नवर्णवदनःशिराभिरिवसंवृतः।
मूत्रगंधिश्चबह्वाशीमुखमंडिकयाभवेत् ॥

अर्थ-मुखमंडिका ग्रहकी पीडासे बालके मुखकी कांति सुंदर होय और देहकी कांति श्रेष्ठ होय, शिरान्में शरीर बँधा होजाय, उसके देहमें मूत्रकीसी दुर्गंधि आवै, यह बालक बहुत भक्षण करे ॥

मुखमंडिकाग्रहस्नान।

कपित्थबिल्वतर्कारीवासागंधर्वहस्तकः।
कुबेराक्षीचयोज्याःस्युर्बालानांपरिषेचने ॥

अर्थ-कैथ, बेल, अरनी, अडूसा, अंडकी जड और सागरगोटा, इनके गरम जलसे बालकको स्नान करावे ॥

भृंगादि तैल।

स्वरसेभृंगवृक्षाणांतथैवहयगंधिका।
तैलंवचांचसंयोज्यपचेदभ्यंजनेशिशोः ॥

अर्थ-भांगरेके स्वरसमें अथवा असगंध और वच इनका कल्क डालके तेल पचावे इसको बालकके देहमें लगावे ॥

वचादिधूप।

वचासर्जरसंकुष्ठंसर्पिश्चोद्धूपनेहितम् ॥

अर्थ-वच, राल, कूठ और गौका घृत इनकी धूनी देना हितकारी है ॥

नैगमेयग्रहलक्षण।

छर्दिस्यंदनकंठास्यशोषमूर्छाविगंधिता।
उर्ध्वंपश्येद्दशेद्दंतान्नैगमेयग्रहंवदेत् ॥

अर्थ-वमन, कंठ, मुखका सूखना मूर्च्छा, दुर्गंधि, ऊपरको देखे, दंतोंको चबावे, इन लक्षणोंसे नैगमेय ग्रहकी पीडा जाननी ॥

नैगमेयग्रह चिकित्सा।

बिल्वाग्निमंथपूतीकैःक्वाथःस्यात्परिषेचनम् ॥

अर्थ-बेल, अरनी, कंजा, इनके क्वाथसे न्हिलावे॥

प्रियंग्वादितैल।

प्रियंगुसरलानंताशतपुष्पाकुटंनटैः
पचेत्तैलंसगोमूत्रंदधिमस्त्वम्लकांजिकैः ॥

अर्थ-फूलप्रियंगु, सरल, धमासो, सोंफ, कैवर्तीमोथा, इन सबका कल्क डाले फिर गोमूत्र दही छाछका पानी और खट्टी कांजी इनके साथ तिलीका तेल पचावे इस तेलको बालककी देहमें लगावे ॥

वचादि उत्सादन।

वचांवयस्थांजटिलांगोलोमींचापिधारयेत्।
उत्सादनंहितंचात्रस्कंदापस्मारनाशनम् ॥

अर्थ-वच, वयस्था, भूतकेशी, सफेद रंगकी वच इनका उत्सादन स्कंदापस्मारनाशक है ॥

मर्कटादि धूप।

मर्कटोलूकगृध्राणांपुरोपाणिपितृग्रहे।
धूमःसुज्ञजनैःकार्योबालस्यहितमिच्छुभिः ॥

अर्थ-वानर, उल्लू और गीधके बीठकी धूनी देना बालकको पितृग्रहमें अत्यंत गुणकारी है ॥

उत्फुल्लिकालक्षण।

आध्मानवातसंफुल्लोदक्षकुक्षौशिशोर्भवेत्।
उत्फुल्लिकासाविख्याताश्वासश्वयथुसंकुला ॥

अर्थ-आध्मान रोग ( पेटका फूलना ) होय, बालकके दाहिने कूखमें शोथ होय, श्वास और सूजन आवे ये लक्षणसे उत्फुल्लिका रोग जानना ॥

चिकित्सा।

निस्सारयेज्जलौकाभीरक्तंचजठरेतदा। कर्कोटनागरामेघकं
कोलातिविषाभवम् ॥चूर्णंदुग्धेनसंमिश्रंपाययेन्मातरंभिषक्॥
धात्रीवापाययेत्सद्यःक्षीरदोषनिवारणम् ॥

अर्थ-प्रथम वैद्य जोख लगायके उसके उदरका रुधिर निकाले। फिर ककोडा, सोंठ, नागरमोथा, कंकोल, अतीस इनका चूर्ण दूधमें मिलायके वैद्य उस बालककी माताको पिलावे, या उसकी धायको पिलावे तो उनके क्षीरदोषको दूर करेहै ॥

अर्थ-गीध उल्लूकी बीठ बर्वरी सांपकी कांचली और नीमके पत्ते इनकी धूनी देवे तो शीतपूतनाशांति हो ॥

मुखमंडिकाग्रहलक्षण।

प्रसन्नवर्णवदनःशिराभिरवसंवृतः।
मूत्रगंधिश्चबह्वाशीमुखमंडिकयाभवेत् ॥

अर्थ-मुखमंडिका ग्रहकी पीडासे बालकके मुखकी कांति सुंदर होय और देहकी कांति श्रेष्ठ होय, शिरान्में शरीर बँधा होजाय, उसके देहमे मूत्रकीसी दुर्गंधि आवे, यह बालक बहुत भक्षण करे ॥

मुखमंडिकाग्रहस्नान।

कपित्थबिल्वतर्कारीवासागंधर्वहस्तकः।
कुबेराक्षीचयोज्याःस्युर्बालानांपरिषेचने ॥

अर्थ-कैथ, बेल, अरनी, अडूसा, अंडकी जड और सागरगोटा, इनके गरम जलसे बालकको स्नान करावे ॥

भृंगादि तैल।

स्वरसेभृंगवृक्षाणांतथैवहयगंधिका।
तैलंवचांचसंयोज्यपचेदभ्यंजनेशिशोः ॥

अर्थ-भांगरेके स्वरसमें अथवा असगंध और वच इनका कल्क डालके तेल पचावे इसको बालकके देहमे लगावे ॥

वचादिधूप।

वचासर्जरसंकुष्ठंसर्पिश्चोद्धूपनेहितम् ॥

अर्थ-वच, राल, कठ और गौका घृत इनकी धूनी देना हितकारी है ॥

नैगमेयग्रहलक्षण।

छर्दिस्यंदनकंठास्यशोषमूर्छाविगंधिता।
ऊर्ध्वपश्येद्दशेद्दंतान्नैगमेयग्रहंवदेत् ॥

अर्थ-वमन, कंठ, मुखका सूखना मूर्च्छा, दुर्गंधि, ऊपरको देखे, दंतोंको चबावे, इन लक्षणोंसे नैगमेय ग्रहकी पीडा जाननी ॥

नैगमेयग्रह चिकित्सा।

बिल्वाग्निमंथपूतीकैःकार्यस्यात्परिषेचनम् ॥

अर्थ-बेल, अरनी, कंजा, इनके काथसे न्हिलावे ॥

प्रियंग्वादितैल।

प्रियंगुसरलानंताशतपुष्पाकुटंनटैः
पचेत्तैलंसगोमूत्रंदधिमस्त्वम्लकांजिकैः॥

अर्थ-फूलप्रियंगू, सरल, धमासौ, सौंफ, कैवर्तीमोथा, इन सबका कल्क डाले फिर गौमूत्र दही छाछका पानी और खट्टी कांजी इनके साथ तिलीका तेल पचावे इस तेलको बालककी देहमें लगावे॥

वचादि उत्सादन।

वचांवयस्थांजटिलांगोलोमींचापिधारयेत्।
उत्सादनंहितंचात्रस्कंदापस्मारनाशनम्॥

अर्थ-वच, वयस्था, भूतकेशी, सपेद रंगकी वच इनका उत्सादन स्कंदापस्मारनाशक है॥

मर्कटादि धूप।

मर्कटोलूकगृध्राणांपुरोपाणिपितृग्रहे।
धूमःसुज्ञजनैःकार्योबालस्यहितमिच्छुभिः॥

अर्थ-वानर, उल्लू और गीधके बीठकी धूनी देना बालकको पितृग्रहमें अत्यंत गुणकारी है॥

उत्फुल्लिकालक्षण।

आध्मानवातसंफुल्लोदक्षकुक्षौशिशोर्भवेत्।
उत्फुल्लिकासाविख्याताश्वासश्वयथुसंकुला॥

अर्थ-आध्मान रोग (पेटका फूलना) होय, बालकके दाहिने कूखमें शोथ होय, श्वास और सूजन आवे ये लक्षणसे उत्फुल्लिका रोग जानना॥

चिकित्सा।

निस्सारयेज्जलौकाभीरक्तंचजठरेतदा। कर्कोटनागरामेघकं
कोलातिविषाभवम्॥चूर्णंदुग्धेनसंमिश्रंपाययेन्मातरंभिषक्॥
धात्रीवापाययेत्सद्यःक्षीरदोषनिवारणम्॥

अर्थ-प्रथम वैद्य जोख लगायके उसके उदरका रुधिर निकाले। फिर ककोडा, सोंठ, नागरमोथा, कंकोल, अतीस इनका चूर्ण दूधमें मिलायके वैद्य उस बालककी माताको पिलावे, या उसकी धायको पिलावे तो उनके क्षीरदोषको दूर करेहै॥

शेक दंभ बिल्वादि काढा।

अग्निनास्वेदयेद्वापिदाहयेच्चशलाकया । जठरेबिंदुकाकारं पृष्ठभागेयथाध्रुवम् ॥ बिल्वमूलकंनीरदोवृकीत्रिफलंतथा सिंहिकाद्वयम् । गौडमिश्रितंकाथितंसमंपाययेच्छिशुंफुल्लिकापहम् ॥

अर्थ–उत्फुल्लिकावाले बालकको अग्निसे स्वेदन करे। तथा शलाई करके जलावे। परंतु उस बालकके पेटपर बिंदुके आकार गोल दाग देय इसी प्रकार पृष्ठभागमे देवे। बेलकी जड, नागरमोथा, पाठ, त्रिफला, दोनों कटेरी इनका काथकर इसमे गुड मिलायके बालकको पिलावे तो उत्फुल्लका रोग दूर होय॥

पिप्पल्यादिपान।

पिप्पलीग्रंथिकंविश्वात्रायमाणाचदार्विका। पथ्येभपिप्पलीभार्गीलवंगंटंकणस्तथा ॥ कुमारीबालपथ्याचसैंधवस्त्वजवारिणा। घर्षितंपाययेत्प्रातर्द्विटंकंफुल्लिकापहम् ॥

अर्थ–पीपल, पीपरामूल, सोंठ, त्रायमाण, दारुहलदी, हरड, गजपीपल, भारंगी, लौंग, सुहागा, घीगुवार, छोटीहरड और सैंधानिमक इनको बकरीके मूत्रके साथ घोटके दोटंकके अनुमान पीवे तो उत्फुल्लका दोष दूर होय॥

सर्पत्वचादिधूप।

सर्पत्वग्लशुनंमूर्वासर्षपारिष्टपल्लवाः ॥ बिडालविडजालोममेषशृंगीवचामधु। धूपःशिशोर्ज्वरघ्नोयमशेषग्रहनाशनः ॥

अर्थ–सांपकी कांचली, लहसन, मूर्वा, सरसों, नीमके पत्ते, बिलावकी बींठ बकरीके बाल, मेढासिंगी, वच और सहत इन सबको एकत्र पीसके धूनी देय तो बालकका ज्वर और सब ग्रह दूर होय॥

बालकके ज्वरकी चिकित्सा।

वचाकुष्ठंतथाब्राह्मीसिद्धार्थकमतोपिच। सारिवासैंधवंचैवापिप्पलीघृतमष्टमम् ॥ सिद्धंघृतमिदंमेध्यंपिबेत्प्रातर्दिनेदिने। दृढास्मृतिःक्षिप्रमेधाकुमारोबुद्धिमान्भवेत् ॥ नपिशाचानरक्षांसिनभूतानचमातरः। प्रभवंतिकुमाराणांपिबतामष्टमंगलम् ॥ बलिशांतीष्टकर्माणिकार्याणिग्रहशांतये ॥

अर्थ-जो पथ्यापथ्य प्राणियोंको ज्वरादिक रोगोंमें करा है, उन्ही २ पथ्यापथ्यको यह प्राणी जहां २ उचित समझे तहां करावे। जो प्रथम मंदाग्नि रोगपर पथ्यापथ्य कहा है, वही बालकके पेट और जठराग्निकी बिमारी पर करे। तथा जो प्रथम उन्मादरोग और वातरोगपर पथ्यापथ्य कहा है वही पथ्यापथ्य बालकको बालग्रहोंमें यथायोग्य करावे॥

इतिश्री० बालरोग निदान समाप्तम्॥

# विषरोग।



विषनिदान।

स्थावरंजंगमंचैवद्विविधंविषमुच्यते।
मूलात्मकंतदाद्यंस्यात्परंसर्पादिसंभवम्॥

अर्थ-स्थावर और जंगम ऐसे दो प्रकारका विष होता है तिनमें जडी आदिक स्थावर विष होता है और सांप विच्छू आदिक जंगम विष होता है॥

जंगम विषके लक्षण।

निद्रातंद्राक्लमंदाहमपाकंरोमहर्षणम्।
शोथंचैवातिसारंचकुरुतेजंगमंविषम्॥

अर्थ-जंगम विष निद्रा, आलस्य, थकावट, दाह, अजीर्ण, रोमहर्ष, सूजन और अतिसार ये उपद्रव करता है॥

विषपीतके लक्षण।

सवातंगृहधूमाभपुरीषंयोतिसार्यते।
फेनमुद्वमतेचापिविषपीतंतमादिशेत्॥

अर्थ-जिसका अधोवायुके साथ घरके धूँयेके प्रमाण मल उतरे और मुखमें झाग होय उस प्राणीको जानना कि इसने विष पीया है॥

स्थावरविषका सामान्यलक्षण।

स्थावरंतुज्वरंहिक्कांदंतहर्षंगलग्रहम्।
फेनच्छर्द्यरुचिश्वासंमूर्च्छांचकुरुतेभृशम्॥

अर्थ-स्थावर विष ज्वर, हिक्का, दंतहर्ष, गलेका जकडना, झाग, वमन, अरुचि, श्वास और मूर्च्छा इन उपद्रवोंको करता है॥

कंदविषकार्य सामान्यलक्षण।

कंदजान्युग्रवीर्याणियान्युक्तानित्रयोदश। सर्वाण्येतानिकुश लैर्ज्ञेयानिदशभिर्युतम्॥ स्थावरंजंगमंचापिकृत्रिमंचापियद्वि षम्। सद्योनिहंतितत्सर्वंगुणैश्चदशभिर्युतम्॥

अर्थ-कंदजन्य विष तेरा हैं, इनका वीर्य उग्र है, कुशल मनुष्योंने इनको अच्छी रीतिसे पहिचानना, स्थावर और जंगम तथा कृत्रिम जितने विष हैं वे तत्काल मारते हैं और इन सब विषोंमें दस १० लक्षण होते हैं, सो जानना चाहिये॥

सामान्य उपचार।

सैंधवंमरिचंतुल्यंनिंबवीजंसमीकृतम्।
मधुसर्पिर्युतंहंतिविषंस्थावरजंगमम्॥

अर्थ-सेंधानिमक, काली मिरच बराबर लेय और दोनोंकी बराबर नींमकी निवौरी लेय, इसको घोट और सहत और घृत मिलायके पीवे तो स्थावर और जंगम दोनों प्रकारका विष दूर होय॥

विषके दश लक्षण।

रूक्षमुष्णंतथाशीतंसूक्ष्ममाशुव्यवायिच।
विकासिविशदंचापिलघ्वपाकिचतेदश॥

अर्थ-रूक्षता, उष्णता, शीतता, सूक्ष्मता, व्यवायीपना, विकासीपना, विशदता, हलकेपना, और अपकता-ये दस विषके लक्षण हैं॥

विषोंके दशगुणोंके कार्य।

तद्रौक्ष्यात्कोपयेद्वायुमौष्ण्यात्पित्तंसशोणितम्। तैक्ष्ण्याम तिमोहयतिमर्मसंधिछिन्नत्तिहि॥ शरीरावयवात्सौक्ष्म्यात्प्रवि शेद्विकरोतिच। आशुत्वादाशुतद्धंतिव्यवायात्प्रकृतिंहरेत्॥ विकासित्वात्क्षपयतिदोषान्धातून्मलानपि। अतिरिच्यति वैशद्याद्दुश्चिकित्स्यंचलाघवात्॥ दुर्जरंचाप्यपाकित्वात्तस्मा त्क्लेशयतेचिरम्॥

अर्थ-विष रूक्ष होनेसे वायुको कुपित करता है, उष्ण होनेसे रक्त और पित्तको कुपित करता है, तीक्ष्ण होनेसे बुद्धिको मोह उत्पन्न करता है और मर्मके सन्धिनको छिन्न भिन्न करता है, सूक्ष्म होनेसे शरीरके अवयवोंमें प्रवेश करता है और उनमें विकार पैदा करता है, आशुकारी होनेसे जल्दी मार देता

है, व्यवायी होनेसे प्रकृतीको बिगाड़ देता है, विकासी होनेसे वात पित्त कफ इनको तथा शारीरिक धातुओंको और मलोंको नष्ट करता है, विशद होनेसे अतिरिक्त करता है, लघु होनेसे उसकी चिकित्सा दुर्धरहोती है, अपक्व होनेसे उसका जीर्ण होना कठिन होता है, इसीवास्ते बहुत समयतक यह विष क्लेश देता है ॥

विषदेनेवाले मनुष्यके लक्षण।

इंगितज्ञोमनुष्याणांवाक्चेष्टामुखवैकृतैः । जानीयाद्विषदातारमेतैर्लिंगैश्चबुद्धिमान् ॥ नददात्युत्तरंपृष्टोविवक्षुर्मोहमेतिच॥ अपार्थंवहुसंकीर्णंभाषतेचापिमूढवत् । हसत्यकस्मात्स्फोटयत्यंगुलीर्विलिखेद्भुवम् ॥ वेपथुश्चास्यभवतित्रस्तश्चान्योन्यमीक्षते । विवर्णवक्त्रःक्षामश्चनखैःकिंचिच्छिनत्त्यपि ॥ आलभेतासनंदीनःकरेणचशिरोरुहम् । वर्त्ततेविपरीतंचविषदाताविचेतनः ॥

अर्थ-मनुष्यके अभिप्राय जानने वाले वैद्यको बोलने चालने तथा मुखकी चेष्टा इनसे तथा आगे जो कहते हैं, इन लक्षणोंसे विष देनेवाले मनुष्यको बुद्धिमान् जानले। सो इसप्रकार जो मनुष्य विषदे उससे कोई बात पूंछै तो उत्तर नदे और जब बोले तब मोहको प्राप्तहो, अर्थात् घवडा जावे, तथा कदाचित् बोलेभी तो निरर्थक और बहुत अस्पष्ट बोले तथा अकस्मात् हंसे, हाथकी उंगली चटकावे, पृथ्वीमें रेखाकाढे, भयसे कांपे और डरकर चारों ओर वारवार सबकी तरफ देखे, मुखकी चेष्टा जाती रहे और मुख काला होजाय, चेहरा उतरजाय, नखोंसे कुछ तिनका आदि तोडे, गरीबके समान एकही स्थानपर बैठारहे, माथेपर हाथ फेरे, वारंवार इधर उधर डोलकर बैठजाय, उसका चित्त ठिकाने न रहै, तथा उसका चित्त भागनेको चाहै, ये लक्षण विष देनेवालेके जानने। और येही लक्षण चोर अपराध करनेवालेके राजा जानलेवे ॥

मूलादिविषोंके लक्षण।

उद्वेष्टनंमूलविषैःप्रलापोमोहएवच । जृंभणंवेपनंश्वासोमोहःपत्रविषेणतु ॥ मुखशोथःफलविषैर्दाहोऽन्नद्वेषएवच । भवत्युपविषैश्छर्दिराध्मानंश्वासएवच ॥ त्वक्सारनिर्यासविषैरुपयुक्तैर्भवन्तिहि । आस्यदौर्गन्ध्यपारुष्यशिरोरुक्कफसंस्रवाः ॥ फेना

गमः क्षीरविषैर्विड्भेदोगुरुजिह्वता । हृत्पीडनंधातुविषैर्मूर्च्छा दाहश्चतालुनि ॥ प्रायेणकालघातीनिविषाण्येतानिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ-मूलविषसे रोगीके हाथ पैरोंमें पीडा और मोह होवे ।

पत्रविषसे-जंभाई, कंप, श्वास और मोह होवे ।

फलविषसे-मुखपर सूजन, दाह, अन्नमें अरुचि होवे ।

पुष्पविषसे-वमन, अफरा और श्वास होवे ।

छाल रस गोंद-इनसे मुखमें दुर्गंधि, अंगमें खरदरपन, मस्तकशूल और मुखके मार्ग कफ गिरे ।

दुग्धविषसे-मुखमें झाग आवे, दस्त होंय और जीभ जकड जावे ।

धातुविषसे-हृदयमें पीडा होय, मूर्च्छा आवे, तालुएमें दाह होय ये सब विष बहुधाकरके कालान्तर मारनेवाले होते हैं ।

विषलिप्तशस्त्रहतके लक्षण ।

सद्यःक्षतंपच्यतेतस्यजन्तोःस्रवेद्रक्तंपच्यतेचाप्यभीक्ष्णम् । कृष्णीभूतंक्लिन्नमत्यर्थपूतिक्षतान्मांसंशीर्यतेयस्यचापि ॥ तृष्णामूर्छाज्वरदाहौचयस्यदिग्धाहतंमनुजंतंव्यवस्येत् । लिंगान्येतान्येवकुर्यादमित्रैर्व्रणेविषंयस्यदत्तंप्रमादात् ॥

अर्थ-जिस पुरुषका जखम तत्काल पकजावे तथा उसमें रुधिर वहे और वारंवार पके, तथा उस जखममेंसे काला सडा दुर्गंधियुक्त ऐसा मांस निकले तथा जिसमें प्यास, मूर्च्छा, ज्वर, दाह ये होवें उसके विषमें बुझे वा लिप्त शस्त्रकी जखम लगी जानना चाहिये ॥

शत्रुओंनें कपटकरके जिसके व्रणमें विष डाल दिया हो, उसके भी यही लक्षण हैं ॥

स्थावरविषको कहकर जंगममें सर्पविष ये अतितीक्ष्ण है इसीसे प्रथम सर्पोंकी जाति कहते हैं ।

वातपित्तकफात्मानोभोगिमण्डलिराजिलाः । यथाक्रमंसमाख्याताव्यन्तराद्वंद्वरूपिणः ॥

अर्थ-भोगी मंडली और राजिल, ये सर्प अनुक्रमसे वात, पित्त, कफप्रकृति हैं । और जे व्यंतर अर्थात् जो दो जातिके सर्प और सर्पणीसे प्रगट हैं वे व्यंतर कहाते हैं । उनकी प्रकृति द्वंद्वज है अर्थात् जिस जिस प्रकारके सर्प सर्पिणीसे प्रगट उसी प्रकारकी प्रकृति उनकी होती है।जिनके मस्तकपर चक्र, हल, छत्र, स्वस्तिक (सतिया), अंकुश इनका चिह्न हो और जिनका फण कर-

छींके समान चौडा हो और जल्दी चलनेवाले हों उनको भोगी अथवा राजिल सर्प कहते हैं। और जो अनेक प्रकारके चकत्तोंसे चित्रविचित्रहों तथा मोटे और मंद चलनेवाले तथा अग्नि और सूर्यकासा प्रकाश जिनका उनको मंडली सर्प कहते हैं ॥

और जो चिकने और अनेकप्रकारकी रेखा उनके ऊपर नीचे विद्यमान हों उनको राजिल सर्प कहते हैं। इन सर्पोंकी चार जाती हैं। तिन्में मोती, चांदी, सुवर्णकीसी प्रभा होवे और जो नम्र तथा जिनकी देहमें सुगंध आवे, वो ब्राह्मण जातिके सर्प हैं। और जिनका स्वच्छवर्ण, क्रोधी और जिनके मस्तकपर सूर्यचन्द्रके समान तथा छत्र तथा कमलका चिह्न होवे, वो क्षत्री जातिके सर्पहैं। फाल और हीराके समान तथा लोहेके वर्ण हों और जिनकी धुआं और कबूतरके समान प्रभा हो, वो वैश्यजातिके सर्प हैं। जिनकी देह भैंसा, चीतेके समान हो और जिनकी त्वचा कठोर हो, तथा अनेक प्रकारका जिनका वर्ण हो, वो शूद्रजातिके सर्प हैं। रात्रिके पिछिले प्रहरमें राजिलजातिके सर्प विचरते हैं और रात्रिके पहले तीन पहरोंमें मंडली जातिके सर्प विचरते हैं। और दिनमें दर्वीकर जातिके सर्प बहुधा विचरते हैं। इनमें दर्वीकर जातिके सर्प तरुण हैं और मंडली जातिके वृद्ध और राजिल जातिके मध्य अवस्थाके हैं ॥

इतनी जातिके सर्प निर्विष जानने। जो नौलासे हत हैं और बालक, तथा जलसे ताडित हैं और कृश, वृद्ध, तथा जिनकी कांचली छूट रही हो और डर रहे हों, ऐसे सर्प विषरहित होते हैं ॥

अब सर्पोंके भेद कहते हैं।

तहां प्रथम दर्वीकर सर्पोंके भेद कहते हैं। कृष्णसर्प, महाकृष्ण, कृष्णोदर, श्वेत, कपोल, बलाहक, महासर्प, शंखपाल, लोहिताक्ष, गवेधुक, परिसर्प, खंडफण, ककुदपद्म, महापद्म, दर्भपुष्प, दधिमुख, पुंडरीक, भ्रूकुटीमुख, विष्किर, पुष्पाभिकीर्ण, गिरिसर्प, ऋतुसर्प, श्वेतोदर, महाशिरा, अलगर्द, आशीविष ये दर्वीकर जातिके सर्प हैं ॥

आदर्शमंडल, श्वेतमंडल, रक्तमंडल, चित्रमंडल, प्रपत, रोध्रपुष्प, मिलिंदक, गोनस, वृद्धगोनस, पनस, महापनस, वेणुपत्रक, शिशुक, बभ्रु, कषाय, कलुप, पारावत, हस्ताभरण, चित्रक, एणीपद ये मंडलीजातिके सर्प हैं ॥

पुंडरीक, राजिचित्र, अंगुलराजि, बिंदुराजि, कर्दमक, तृणशोषक, संसर्पक, श्वेतहनु, दर्भपुष्प, चक्रक, गोधूमक, किक्कसाद, ये राजिलजातिके सर्प हैं ॥

गुलगोली, शूकपत्र, अजगर, दिव्यक, वर्षाहिक, पुष्पशकली, ज्योतीरथ

क्षीरिक, पुष्पक, अहिपतानक, अंधाहिक, गौराहिक, वृक्षेशय, इतने सर्प हीन विष जानने।

अब कहते है कि द्वयंतर ( वर्णसंकर ) सर्पभी तीन प्रकारके हैं। माकुली, पोटगल, स्निग्धराजि॥

तहां कृष्णसर्पजातिकी सर्पिणी और गोनसजातिके सर्पसे जो सर्प प्रगट हो वो माकुली कहाता है॥

इसी प्रकार राजिल और गोनसीजातिकी सर्पिणी सर्पसे जो प्रगट सो पोटगलकसर्प कहाता है॥

इसी प्रकार कृष्णसर्प और राजमती जातिकी सर्पिणीसे जो प्रगट हुए सर्पको स्निग्धराजी कहते हैं॥

तहां अकुली सर्पमें पिताकासा विष ( जहर ) होय है और पोटगल स्निग्धराजी इन दोनोंमें माताकासा विष होता है। इन तीनोंके विपरीततासे दिव्येलक, लोध्रपुष्पक, राजिचित्रक, पोटगल, पुष्पाभिकीर्ण, दर्भपुष्प, वेल्लितक, इन सात जातिके सर्प प्रगट होते हैं॥

इनमेंभी प्रथमके तीन सर्पोंमें राजिल सर्पोंकासा विष होता है और शेषोंमें मंडली सर्पोंकासा जानना ऐसे सब मिलकर अस्सी प्रकारके सर्प हैं। इनमें भी जिनके नेत्र, जीभ, मुख, शिर बडे हो वो पुरुष जानने। और छोटे होंय वो स्त्री जाननी और जिनमें दोनों स्त्री पुरुषके लक्षण मिलते होंय, तथा मंद विषवाले क्रोधरहित हों उनको नपुंसक जानना॥

भोगिप्रभृतिसर्पके काटनेपर वातादिकोंके लक्षण।

दंशोभोगिकृतःकृष्णःसर्ववातविकारकृत्।
पीतोमण्डलिजःशोथोमृदुःपित्तविकारवान्॥
राजिलोत्थोभवेद्दंशःस्थिरशोथश्चपिच्छिलः।
पाण्डुःस्निग्धोऽतिसान्द्रासृक्सर्वश्लेष्मविकारवान्॥

अर्थ–भोगी अथवा राजिल ( दर्वीकर ) सर्पके काटनेसे काटनेकी ठौर काली हो और सर्व वातके विकार करे इसके सुश्रुतमें ( १ ) बहुत अवगुण लिखे हैं ( मंडली ) सर्पके काटनेकी ठौर पीली सूजन युक्त और नरम और पित्तके विकार करे और ( राजिल ) का दंश चिकना पीले रंगका वा गाढा तथा उसकी सूजन कठोर होय, उसमें गाढा रुधिर निकले तथा सब प्रकारके कफविकार हों ये लक्षण राजिल सर्प काटनेके हैं॥

वंध्याककोंटकीयोग।

वंध्याकर्कोटकीकंदंजलैःपिष्ट्वापिबेल्लिपेत्।

सर्पमूषकमार्जारवृश्चिकादिविषापहम् ॥

अर्थ-बॉझककोडेके कंदको जलमें पीसके पीवे और काटनेकी ठौर लगावे तो सॉप, चूहा, बिल्ली और बिच्छू आदिके विषको नष्ट करे ॥

विशिष्टदेशमें तथा विशिष्टनक्षत्रमें काटनेके असाध्य लक्षण ।

अश्वत्थदेवायतनश्मशानवल्मीकसंध्यासुचतुष्पथेषु ।
याम्येचदष्टाःपरिवर्जनीयाऋक्षेशिरामर्मसुयेचदष्टाः ॥

अर्थ-पीपलके वृक्षके नीचे, देवताओंके मंदिरमें,श्मशानमें, बँवईमें, संध्याकाल ( प्रातः और सायंकालकी संधि ) चौराहेमें, भरणीनक्षत्रमें, ( चकारसे आर्द्रा, आश्लेषा, मूल, मघा, कृत्तिका, इन नक्षत्रोंमें ) और शिरानाडीके मर्ममें सर्पके काटनेसे मनुष्य बचे नहीं ॥

काटनेवालेको कष्टसाध्य नक्षत्र ।

आर्द्रासुचमघामूलकृत्तिकाभरणीषुच । पंचम्यांसंध्ययोर्मध्ये
मर्मसुस्वांगकेषुच ॥ दष्टाकष्टेनजीवंतियदिदूतादिसंपदः ॥

अर्थ-आर्द्रा, मघा, मूल, कृत्तिका, भरणी इन नक्षत्रोंमें और पंचमी तिथी प्रातःकाल और सायंकालकी संध्याओंमें मर्म स्थलमें काटा होय तो यदि उसके पास दूतादिक चतुःसंपत्ति होवे तो भी बडे कष्टसे जीवे ॥

उष्णताके योगसे विषका वेग होता है यह कहते हैं ।

दर्वीकराणांविषमाशुहंतिसर्वाणिचोष्णेद्विगुणीभवंति ।

अर्थ-दर्वीकर सर्पोंका विष तत्काल इस प्राणीको मार डाले है और सर्व प्रकारके विष गरमीके समय दूना जोर करे है ॥

अजीर्णपित्तातपपीडितेषुबालेषुवृद्धेषुबुभुक्षितेषु ।
क्षीणक्षतेमेहिनिकुष्ठदुष्टेरूक्षेबलेगर्भवतीषुचापि ॥

अर्थ-अजीर्ण, पित्तरोगी, गरमीसे पीडित, बालक, वृद्ध, भूखा, क्षीण, घाववाला, प्रमेहरोगी, दुष्टकोढका रोगी, रूखा, निर्बल और गर्भवतीकोभी विष प्राणहरण करे यहभी कष्टसाध्य है ॥

सर्पके काटेके असाध्य लक्षण ।

शस्त्रक्षतेयस्यनरक्तमस्तिराज्योलताभिश्चनसम्भवन्ति ।
शीताभिरद्भिश्चनरोमहर्षोविषाभिभूतंपरिवर्जयेत्तम् ॥

अर्थ-जिसको विषका अमल चढगया हो, उसके शस्त्रके घाव करनेसें

रुधिर निकले नहीं, अथवा चाबुक मारनेसे अंगमें उपडे नहीं, अथवा शीतल पानी अंगपर डालनेसे रोमांच नहीं, ऐसे मनुष्यका जहर उतारनेका उद्योग न करे ॥

दूसरे असाध्य लक्षण।

जिह्मंमुखंयस्यचकेशशातोनासावसादश्वसकंठभंगः।
रक्तःसकृष्णश्वयथुश्चदंशेहन्वोःस्थिरत्वंचविवर्जनीयः ॥

अर्थ-जिसका मुख टेढा और स्तब्ध होजाय, केस (बाल) स्पर्श करनेसे टूट टूटकर गिर पडें, नाककी हड्डी टेढी होजाय, नार नीचेको झुकी पडे, ऊंची न होय और काटनेकी जगह सूजन होय, तथा वो दंशलाल अथवा काला होय तथा स्थिर होय, उस रोगीको त्याग देय ॥

तथा असाध्य लक्षण।

वर्तिर्घनायस्यनिरेतिवक्त्राद्रक्तंस्रवेदूर्ध्वमधश्चयस्य। दंष्ट्राभि पाताश्चतुरस्ययस्यतंचापिवैद्यःपरिवर्जयेत्तु ॥ उन्मत्तमत्यर्थ मुपद्रुतंवाहीनस्वरंचाप्यथवाविवर्णम्। सारिष्टमत्यर्थमवेगिनं चजह्यान्नरंतत्रनकर्मकुर्यात् ॥

अर्थ-जिसके मुखसे गाढी लारकी वत्ती गिरे और नाक मुखके मार्ग तथा गुदाके मार्गसे रुधिर निकले और जिसके चार दांत लगे होय उसको त्याग देय अत्यंत उन्मत्त होगया हो, अथवा ज्वर अतिसार आदि उपद्रवों करके पीडित हो, बोलनेमें असमर्थ हो, जिसके देहका वर्ण काला हो गया हो, नासाभंगादि अरिष्टयुक्त, जिसका वेग (लहर) आवे नहीं, ऐसा अथवा विष्ठा मूत्रादि वेगरहित ऐसे विषवाले पुरुषको त्याग देय अर्थात् उसका उपचार चिकित्सा न करे ॥

सर्पविष चिकित्सा।

कार्यासद्यःसर्पदष्टेमणिमंत्रौषधक्रिया।
अचिंत्योहिप्रभावस्तुमणिमंत्रौषधस्ययत् ॥

अर्थ-सर्प काटनेपर तत्काल मणिधारण, मंत्रसे झारना औषध देना इत्यादिक करनी चाहिये क्योंकि मणि मंत्र और औषधोंका अचिन्त्य प्रभावहै ॥

तंदुलीयकमूलंतुपीतंतंदुलवारिणा।
तक्षकेणापिदष्टंहिनिर्विषंकुरुतेनरम् ॥

अर्थ-चौलाईकी जडको चाँवलोंके पानीमें पीसके पीवेतो तक्षकका काटा-भी प्राणी निर्विष होय ॥

घृतमधुनवनीतंपिप्पलीशृंगवेरंमरिचमपिचदद्यात्सप्तमंसैंधवेन।
यदिभवतिसरोषंतक्षकेणापिदष्टोगदमिहखलुपीत्वानिर्विषंतत्क्षणेन॥

अर्थ-घृत, सहत, मक्खन, पीपर, अदरख, कालीमिरच और सेंधानिमक इन सबको एकत्र पीस और घोलके पीवे तो क्रोधित तक्षक सांपका काटाभी निर्विष होय ॥

मूलंतंदुलवारिणापिबतियःप्रत्यंगिरासंभवंनिष्पिष्टंशुचिभद्रयोगदिवसेतस्याहिभीतिःकुतः। दर्पादेवफणियदादशतितंमोहान्वितोन्मूलनस्थानेतत्रतदेवयातिनिधनंवक्त्रंयमस्याचिरात्॥

अर्थ-जो प्राणी प्रत्यंगिरा की जडको चावल धोवनके पानीसे शुभदिनमें घोटकर पीवे तो उस प्राणीको सांपोंका भय कहांहै। यदि क्रोधयुक्त सर्प मूल-स्थान ( गुदा ) में डसे तो वह प्राणी उसी समय यमराजके घरजाय ॥

शिरीषाद्यंजन।

शिरीषपुष्पस्वरसेसप्ताहंमरिचंसितम्।
भावितंसर्पदष्टानांपानन्स्यांजनेहितम्॥

अर्थ-सिरसके फूलके स्वरसमें सपेद मिरचोंकी भावना देवे तथा इसको पीवे और अंजन करनेसे सांपका काटा अच्छा होय ॥

सामान्य उपचार।

दंशोपरि निबध्नीयात्तत्क्षणाच्चतुरंगुलम्। क्षौमादिभिर्वाणिकया सिद्धैर्मंत्रैश्चमंत्रयेत्। अंबुवत्सेतुबंधनस्तभ्यतेविषमंविषम्॥

अर्थ-चतुर वैद्य जहांपर सांपने काटा होय उसके ४ अंगुल हटकर रेशमी कपडेसे बांधदेवे फिर सिद्ध मंत्रोंसे उसको झाड देवे तो जैसे बंद बांध-नेसे जलका वेग रुक जाता है इस प्रकार सर्पका विष आगे नहीं बढे ॥

नक्तमालाद्यंजन।

नक्तमालफलंव्योषंबिल्वमूलंनिशाद्वयम्।
सौरसंपुष्पमाजंवामूत्रंबोधनमंजनम्॥

अर्थ-कंजाके फल, सोंठ, मिरच, पीपल, बेलफलकी जड, हलदी और दारुहलदी तथा तुलसीकी मंजरी बकरीका मूत्र इनका अंजन करनेसे विष-वेग नष्ट होयके बोध हो जाता है ॥

कर्कोटक्यादि नस्य।

वंध्याककोंटकीमूलंछागमूत्रेणभावितम्।
नस्यंकांजिकसंपिष्टंविषोपहतचेतसः॥

अर्थ-वांझककोडेकी जडको बकरेके मूत्रकी भावना देकर कांजीमें पीसके नास देवे तो विषयुक्त प्राणीका विष जाता रहे॥

लांगल्यादि योग।

जलेनलांगलीकंदनस्यंसर्पविषापहम्।
वारिणाटंकणंपीतमथवार्कस्यमूलकम्॥

अर्थ-जलमें कलियारीकी जडको पीसके नस्य देवे तो सर्प विष दूर हो अथवा जलमें सुहागा पीसके पीवे या आककी जडको जलमें घोटके पीवे तो सांपका विष दूर होय॥

सर्प विषपर धूप।

कपोतविण्मर्त्यशिरोरुहाश्वसगोविषाणांशिखिपिच्छकाग्रम्।
यवश्वधान्यंचतुषाश्वबीजंकार्पासजंवाप्युपिताश्वमालाः॥ इ
त्यौषधीभिःपरिकल्पितोऽयंधूमोगदस्याद्भुजगैरयुक्तः। गृहेवि
धेयःकुशलैरनेननश्यंतिसर्पाश्चतथाखवश्च॥

अर्थ-कपोत (कबूतर) की बीठ मनुष्यके मस्तकके बाल, गौकासींग, मोरकी चंद्रिका, जौ, धनिया, तुष, कपासके बीज (विनोले) और बासी माला इन सबको पीस धूनी बनावे इसकी कुशल वैद्य सांप काटनेवालेको धूनी दे और घरमें धूनी देय तो सांप और मूसे दूर हों॥

सातलाफलेननेत्रांजनंकृत्वासर्पविषंनश्यति॥

अर्थ-थूहरके फलके रसको नेत्रोंमें अंजन करनेसे सर्पविष नष्ट होय॥

कालवज्राशनीरस।

पारदंगंधकंतुत्थंटंकणंरजनीसमम्। देवदाल्याद्रवैर्मर्द्यंदिनशु
ष्कंतुभक्षयेत्॥ कालवज्राशनिर्नामरसःसर्वविषापहः। नरमू
त्रंपिबेच्चानुकालदष्टोऽपिजीवति॥

अर्थ-पारा, गंधक, लीलाथोथा, हलदी ये समान भाग लेय फिर १ दिन बंदालके रसकी भावना देकर गोली बनाय लेवे यह कालवज्राशनि रस सर्व प्रकारके विषोंको दूर करे इसके ऊपर वैद्यका मूत्र पीवे परंतु कोई कहता है कि मनुष्यका मूत्रही पीवे॥

रजनींसैंधवयुतंसक्षौद्रंघृतमुत्तमम् ।
पानंमूलविषार्तस्यविषविद्धस्यचक्षते ॥

अर्थ-हलदी, सैंधानिमक, सहत और घी इनको मिलायके पीवे तो मूल ( जडके विष, जैसे सिंगिया आदि है ) के विष सब दूर हो ॥

दूषीविषके लक्षण ।

जीर्णविषघ्नौषधिभिर्हतंवादावाग्निवातातपशोषितंवा ।
स्वभावतोवागुणविप्रहीनंविषंहिदूषीविषतामुपैति ॥

अर्थ-जो विष पुराना होगया हो अथवा विषकी नाशक औषधीसे हतवीर्य होनेसे, अथवा सरदी, गरमी, अग्नि इनसे सूखी हुई अथवा जे स्वभावसे गुणरहित है, ऐसे स्थावर जंगमात्मक विष दूषीविषताको प्राप्त होते हैं ॥

दूषीविषके लक्षण ।

वीर्याल्पभावान्ननिपातयेत्तत्कफान्वितंवर्षगणानुबंधि । तेनार्दितोभिन्नपुरीषवर्णोविगंधवैरस्ययुतःपिपासी ॥ मूर्छाभ्रमंगद्गदवाग्वमित्वंविचेष्टमानोरतिमाप्नुयाद्वा ॥

अर्थ-वे दूषीविष अल्पवीर्य होनेसे मारक नहीं होते, किंतु कफसंबंध होनेसे उष्णादि गुण मंद होकर बहुत वर्षपर्यंत गर ( विष ) रूप होकर रहते हैं उस विषसे पीडित हुए पुरुषके दस्त होते हैं, उसका वर्ण पलट जाय, उसके मुखसे बूरी दुर्गंधि निकले, उसके मुखका स्वाद जाता रहे, प्यास लगे, मूर्छा आवै, भ्रम होय, वो बोलते समय अक्षर चबावे, वमन करे, विरुद्ध चेष्टा करे और उसको चैन नहीं पडे ॥

स्थानभेदकरके उसके विशिष्ट लक्षण ।

आमाशयस्थेकफवातरोगीपक्वाशयस्थेनिलपित्तरोगी ।
भवेत्समुद्ध्वस्तशिरोरुहांगोविलूनपक्षस्तुयथाविहंगमः ॥

अर्थ-पूर्वोक्त विष आमाशयमें स्थित होनेसे कफवातजन्य रोग होय और पक्वाशयमें आनेसे वातपित्तजन्यविकार होय, तथा उस रोगीके मस्तकके और सब देहके बाल उडकर पंखरहित पक्षी ( पखेरु ) के समान हो जाय ॥

निद्रागुरुत्वंचविजृंभणंचविश्लेषहर्षावथवांगमर्दः । ततःकरोत्यन्नमदाविपाकावरोचकंमंडलकोष्ठजन्म ॥ मांसक्षयंपादकरप्रशोथंमूर्छांतथाछर्दिमथातिसारम्। दूषीविषंश्वासतृषौचकुर्या

ज्वरप्रवृद्धिंजठरस्यचापि ॥ उन्मादमन्यज्जनयेत्तथान्यद्दाहं तथान्यत्क्षपयेच्चशुक्रम् । गाद्गद्यमन्यंजनयेच्चकुष्टंतांस्तान्वि कारांश्चबहुप्रकारान् ॥

अर्थ—दूषीविषके प्रभावसे निद्रा, भारीपन, जंभाई, अंग शिथिल, रोमांच, अंगोका टूटना ये प्रथम होकर तदनतर भोजनके उपरांत हर्ष होना, अन्न पचे नहीं, अरुचि, देहमे चकत्ते तथा गांठ उठे, मांसक्षय, हाथ पैरोंमे सूजन, मूर्छा, वमन, दस्त, श्वास, प्यास, ज्वर, उदररोग ये विकार होंय तथा अनेक प्रकारके रोग होय, सो इस प्रकार किसीसे उन्माद रोग होय, और किसीसे दाह होय कोई नपुसकत्व करे, और कोई गद्गदवाणी करे, कोई कुष्ठरोग करे, और विसर्प विस्फोट आदि अनेक प्रकारके रोग होंय ॥

दूषीविषकी निरुक्तिके लक्षण ।

दूषितंदेशकालान्नदिवास्वप्नैरभीक्ष्णशः ।
यस्मात्संदूषयेद्धातूंस्तस्माद्दूषीविषंस्मृतम् ॥

अर्थ—देश, काल और अन्न और दिवा निद्रा, इनसे वारंवार दूषित हुए विष धातुओको दुष्ट करे इसीसे उसको दूषीविष कहते है । दूषीविष दोप्रकारका है एक कृत्रिम और दूसरा गरसंज्ञक, जो विष पदार्थोंसे बनाया जाय वो कृत्रिम । और निर्विष द्रव्योंके संयोगसे होय उसको गर कहते हैं । सो वृद्धकाश्यपने चरकमें लिखा भी है ॥

इन दोनोंविषोंका लक्षण ।

सौभाग्यार्थंस्त्रियःस्वेदरजोनानांगजान्मलान् ॥ शत्रुप्रयुक्तांश्चगरान्प्रयच्छंत्यन्नमिश्रितान् ॥ तैःस्यात्पाण्डुःकृशोऽल्पाग्नि र्ज्वरश्चास्योपजायते । मर्मप्रधमनाध्मानंहस्तयोःशोथलक्षणम् ॥ जाठरंग्रहणीदोषोयक्ष्मगुल्मक्षयज्वराः । एवंविधस्य चान्यस्यव्याधेर्लिंगानिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ—गरका अधिकार स्वाधीन करनेको, दुष्ट जनोंके कहनेसे, पतिको वशीकरण करनेके निमित्त, स्त्री अपने पतिको पसीना, आर्तव ( रजोदर्शन रुधिर ) तथा अपनी देहके अनेक अंगोका मैल, अन्नमें मिलाकर खिलाती हैं । अथवा शत्रुकृत गर विषका प्रयोग, अर्थात् वैरी विष अथवा गरको अन्न

१ वृद्धकाश्यप — संयोगज तु द्विविध तृतीय विषमुच्यते । गर स्यादविषस्तत्र सविष कृत्रिम यत ॥१॥ चरक —द्वयविषे मूलविषे सगरे कृत्रिमे विषे ॥ इति ॥

तथा जलमें मिलाकर खवाय देय, इससे मनुष्य पीला और कृश होय, उसकी अग्नि मंद होय, सब मर्मोंमें पीडा, पेट फूलजाय, हाथोंमें सूजन, उदररोग, ग्रहणीरोग, राजयक्ष्मा, गुल्म, क्षय, ज्वर इन रोगोंके तथा इसीप्रकारके रोगोंके लक्षण होते हैं॥

दूषीविषके असाध्यादि लक्षण।

साध्यमात्मवतःसद्योयाप्यंसंवत्सरोपितम्।
दूषीविषमसाध्यंतुक्षीणस्याहितसेविनः॥

अर्थ–दूषीविष पेटमें जानेसे तत्काल उपाय करनेसे और रोगी पथ्यमें रहनेसे साध्य है और वर्ष दिन व्यतीत हो जाय तो याप्य जानना और क्षीण तथा अपथ्य सेवन करनेवालेके असाध्य होय॥

शर्करादि लेह।

शर्कराचूर्णसंयुक्तंचूर्णताप्यसुवर्णयोः।
लेहःप्रशमयत्युग्रंनानायोगकृतंविषम्॥

अर्थ–मिश्रीका चूरा और सुवर्णमाक्षिक और सुवर्ण इनके अवलेहका सेवन अनेक प्रकारके बने हुए विषोंको नष्ट करे है॥

पुत्रजीवमज्जायोग।

पुत्रजीवस्यमज्जांचनिष्कमात्रांगवांपयः।
पिष्ट्वाचोग्रतरंहन्यान्नानायोगकृतंविषम्॥

अर्थ–जीयापोताकी मिंगी ४ मासेको पीस गौके दूधमें मिलायके पीवे तो घोर अनेप्रकारके बनेहुए विषविकारोंको नष्ट करे॥

कृत्रिमविषगृहधूमतैल।

गृहधूमेनसंपिष्टातंदुलीमूलतुल्यकम्। कल्काच्चतुर्गुणंचाज्यं
तस्मात्क्षीरंचतुर्गुणम्। घृतशेषंपचेत्सर्वंपिबेत्सर्वगरापहम्॥

अर्थ–घरका धूआँ और चौलाईकी जडको समान भागले कल्क करे कल्कसे चौगुना घी और घीसे चौगुना दूध लेय, फिर घृत शेष रहे तब, उतारके शीतल कर लेय यह सर्व विष और बने हुए विषोंको नष्ट करे है॥

पारावतादि हिम।

पारावतामिषसठीपुष्कराह्वशृतंहिमम्।
गरतृष्णारुजाकासश्वासहिध्माज्वरापहम्॥

अर्थ-कबूतरका मास, कचूर, पुहकर मूल, इनका हिम बनायके पीवे तो विष, तृषा, पीडा, खांसी, श्वास, हिचकी और ज्वर इनको दूर करे ॥

टंकणयोग।

तुल्येनटंकणेनैवम्रियतेभक्षणाद्विषम्।
अतिमात्रंयदाभुक्तंतदाज्यंटंकणंपिबेत्॥

अर्थ-जितना विष भक्षण करा हो उतनाही भुना सुहागा खानेसे विष मर जाता है यदि अधिक विष खाय लिया होय तो भुना सुहागा और घी पीवे॥

दूर्वादिपान।

दूषीविषार्तंसुस्निग्धमूर्ध्वंचाधश्चशोधनम्।
पाययेदगदंमुख्यमिदंदूषिविषापहम्॥

अर्थ-दूषीविषवाले प्राणीको प्रथम घृत तैलादिसे चिकना कर फिर ऊपर और नीचेसे अर्थात् वमन विरेचन द्वारा शोधन करे फिर दूबको घोटकर पीवे तो दूषी विष नष्ट होय॥

पिप्पल्यादि।

पिप्पलीधान्यकंमांसीलोध्रमेलासुवर्चिकाः।
मरिचंवालकंचैलातथाकनकगैरिकम्॥

अर्थ-पीपल, धनिया, जटामांसी, लोध, छोटी इलायची और सोरा, काली मिरच, सुगंधवाला बडी इलायची और सोनगेरू, इनका सेवन दूषी विषको नष्ट करे॥

लूताविषकी उत्पत्तिके लक्षण।

यस्माल्लूनंतृणंप्राप्तामुनेःप्रस्वेदबिंदवः।
तस्माल्लूताःप्रभाष्यन्तेसंख्ययातास्तुषोडश॥

अर्थ-विश्वामित्रराजा वसिष्ठकी कामधेनु जबर्दस्ती लेकर चला, उस समय वसिष्ठजीको क्रोध आया, उससे ललाटमे पसीनाका बिंदु निकला, सो समीप जो कटे तृण गौके चरनेके अर्थ पडे थे उनपर वो बिंदु पडे, इसीसे लूता (मकडी) प्रगट हुई इन मकडियोंकी सोलह जाति है इन सोलहोंके भी दो भेद हैं एक कृच्छ्रसाध्य, दूसरी असाध्य॥

उनके काटनेके सामान्य लक्षण।

ताभिर्दष्टेदंशकोथप्रवृत्तिःक्षतजस्यच। ज्वरोदाहोऽतिसारश्च

गदाःस्युश्चत्रिदोषजाः ॥ पिडिकाविविधाकारामण्डलानिमहान्तिच । शोथामहान्तोमृदवोरक्तश्यावाश्चलास्तथा ॥ सामान्यंसर्वलूतानामेतद्दंशस्यलक्षणम् ॥

अर्थ–उन मकडियोंके काटनेसे वो स्थान सडे और उसमेसे रुधिर वहे, ज्वर, दाह, अतिसार और त्रिदोषज, तथा अनेक प्रकारके फोडा, बडे बडे चकत्ते, नरम, लाल,काली, नीली और चंचल ऐसी सूजन होय इत्यादि लक्षण होते है, इस प्रकार सर्व लूताओंके सामान्य लक्षण जानने ॥

दूषीविषलूताके काटनेके लक्षण।

दंशमध्येतुयत्कृष्णंश्यावंवाजालकावृतम् ॥ ऊर्ध्वाकृतिभृशंपाकंक्लेदकोथज्वरान्वितम् । दूषीविषाभिर्लूताभिस्तंदष्टमितिनिर्दिशेत् ॥

अर्थ–जिस दंशका मध्यभाग काला, अथवा पीला, अथवा हरा, तथा जालके सदृश ऊंचा होकर शीघ्र पके, तथा उसमेसे दुर्गंधियुक्त लस वहे, उसमें ज्वर होय, उसको दूषीविष अथवा लूताका काटा हुआ जानना ॥

प्राणहरलूताके लक्षण।

सर्पाणामेवविण्मूत्रशवकोथसमुद्भवाः । दूषीविषाःप्राणहरा इतिसंक्षेपतोमताः ॥ शोथाःश्वेताऽसितारक्ताःपीताःसपिटिकाज्वराः । प्राणान्तिकाभिजायन्तेदाहहिक्काशिरोग्रहाः ॥

अर्थ–सर्पोंके मलमूत्रसे अथवा मरे हुए सर्पके सडजानेसे जो दूषी विषके कीडा उत्पन्न होय, वे प्राण हरनेवाले होते है उनका काटा हुआ स्थान सूज आवे, तथा वो सफेद काला लाल पीला होय और फुंसी होजाय और रोगीको ज्वर आवे, दाह होय, हिचकी आवे, मस्तकमें शूल होय ॥

लूताविष चिकित्सा। रजन्यादिलेप।

रजनीद्वयमंजिष्ठापतंगगजकेसरैः ।
शीतांबुपिष्टैरालेपःसद्योलूताविषापहः ॥

अर्थ–हलदी, दारुहलदी, मजीठ, पतंग, गजकेशर, इन सबको शीतल जलमें पीसके लेपकरे तो तत्काल लूताविष दूर होय ॥

गिरिकर्ण्यादि लेप।

गिरिकर्णिद्वयंशेलुःपाटलाद्रेपुनर्नवे ।

कपित्थश्चशिरीपश्चलेपोलूतानिपापहः ॥

अर्थ-नीलीकोयल और सपेदकोयल, वेलगिरी, पाटला, लालपुनर्नवा और सपेद पुनर्नवा, कैथ और सिरस इनका लेप लूताविषको नष्ट करेहै ॥

कीटजलौकाचिकित्सा ।

कटभ्यर्जुनशैरीषशैलुक्षीरिद्रुमत्वचः ।
कषायकल्कचूर्णोयंकीटलूताव्रणापहः ॥

अर्थ-कटभी कोह, सिरस, वेलगिरी और क्षीरीवृक्ष (वड पीपल आदि ) इनकी छालका काश वल्क या चूर्ण बनायके सेवन करे तो लूताका घाव अच्छा होय ॥

वचादि काढा ।

वचाहिंगुविडंगानिसैंधवंगजपिप्पली । पाठाप्रतिविषाव्योषंक
श्यपेनविनिर्मितम् ॥ दशांगमगदंपीत्वासर्वकीटविषंजयेत् ॥

अर्थ-वच, हींग, वायविडंग, सैंधानिमक, गजपीपल, पाठ, अतीस, सोंठ, मिरच, पीपल, यह कश्यपका बनाया दशांग अगद है, पीनेसे सर्व कीट ( कीडों ) का विष दूर होय ॥

वरटीविषचिकित्सा मरिचादिलेप ।

मरिचंनागरोपेतंसिंधुसौवर्चलान्वितम् ।
फणिवल्लीरसैर्लेपाद्धंतितद्वरटीविषम् ॥

अर्थ-काली मिरच, सोंठ, सैंधानिमक, संचर निमक, इन सबको नागरवेलके रससे घिसके लेप करे तो वरटी ( वरैया ततैया ) का विष नष्ट होय ॥

दूषीविषाखु लक्षण ।

आदंशाच्छोणितंपाण्डुमण्डलानिज्वरोऽरुचिः ।
लोमहर्षश्चदाहश्चाप्याखुदूषीविषार्दिते ॥

अर्थ-विषैलआखु ( मूसा ) के काटनेसे पीला रुधिर निकले, देहमें गोल चकत्ते उठें, ज्वर होय, अरुचि होय, रोमांच और दाह होय ये मूसेके काटनेके विषपीडित मनुष्यके लक्षण हैं ॥

प्राणहरमूषकविष लक्षण ।

मूर्च्छांगशोथवैवर्ण्यक्लेदोमन्दश्रुतिज्वरः ।
शिरोगुरुत्वंलालासृक्छर्दिश्चासाध्यमूषकैः ॥

अर्थ-जिस मूसेके काटनेसे मूर्च्छा, मूसेके आकार सूजन, देहमें विवर्णता, क्लेद, मंद सुनाई दे, ज्वर, मस्तक, भारी, लार और रुधिर इनकी रद होय, ये लक्षण प्राणहर्ता मूसेके असाध्य हैं ॥

आखुविषचिकित्सा।

आगारधूममंजिष्ठारजनीलवणोत्तमैः।
लेपोजयत्याखुविषंकोशातक्यथवासिता ॥

अर्थ-घरका धूमसा, मजीठ, हलदी, सैंधानिमक, इनका लेप विषेल मूसेके विषको दूर करे अथवा बासी तोरईके लेपसे विषेल मूँसेके विष दूर होय ॥

उरगकंचुकी धूम।

उरगेणविनिर्मुक्तनिर्मोकधूमसेवनात्।
पथ्याशीत्रिदिनंधूमोभवेदाखुविषापहः ॥

अर्थ-साँपकी काँचलीकी धूनी तीन दिन लेवे और पथ्यसे रहे तो विषेल मूसेके विषको नष्ट करे ॥

चित्रकमूलचूर्ण।

अथवाचित्रकमूलचूर्णतैलेविपाच्यमस्तकेक्षुरेणप्रच्छित्य।
शिरसिब्रह्मरंध्रेमर्दनंकृत्वाआखुविषंनश्यति ॥

अर्थ-चित्रककी जडको चूर्णके तेलमें पचावे, फिर छुरासे मस्तकमें पछना लगायके मर्दन करे अर्थात् ब्रह्मरंध्रमें मले तो विषेल मूसका विष दूर होय ॥

चिंचादिचूर्ण।

चिंचापलसमायुक्तंगृहधूमंपलार्धकम्।
पुराणाज्येनसप्ताहंलीढ्वाचाखुविषंहरेत् ॥

अर्थ-इमली ४ तोले, घरका धूमसा २ तोले इन दोनोंको पुराने घृतमें सानके चाटे तो विषेल मूसेका विष दूर होय ॥

रसादिलेप।

रसंगंधंनिशावंधुंगृहधूमंशिरीषजम्। बीजंदिनकरक्षीरैर्मर्दयित्वाविलेपनम्। विशेषान्मूषकविषंहन्यादन्यान्विषोद्भवान् ॥

अर्थ-पारा, गंधक, कपूर, घरका धूमसा और सिरसके बीज, इनको आकके दूधमें मर्दन करके लेप करे तो मूषक विष दूर होय तथा अन्य विषजन्य रोग दूर हो ॥

शिलादिपान।

शिलातालककुष्ठानिपिष्ट्वानिर्गुंडिजद्रवैः।

पानंमूपकदष्टानांदत्वातीव्रविपंहरेत् ॥

अर्थ–मनसिल, हरताल, कूठ, इनको निर्गुंडीके रसमें पीसके पीवे तो तीव्र मूसेका विप हरण करे ॥

नखदंतविष।

पिचुमंदशमीकंटकल्कयुतंक्कथितंजलमाशुविलोडनतः। नख दंतविषाणिनिहंतिनृणांविषमान्यखिलान्यपिसत्यमिदम् ॥

अर्थ–नीम, छोकरा, कायफल, इनके कल्कका काथ करा जल विषके ऊपर डालनेसे नाखून दांतके विषोंको नष्ट करे और भी विषम विषोंको नष्ट करें, यह सत्य है ॥

कृकलासदष्टलक्षण।

कार्ष्ण्यंशावत्वमथवानानावर्णत्वमेवच।
व्यामोहोवर्चसोभेदोदष्टेस्यात्कृकलासकैः ॥

अर्थ–नीलाके काटनेसे देहका वर्ण काला, अथवा लाहरा, तथा अनेक प्रकारका होय, तथा उस रोगीके भ्रांति और अतिसार होय ॥

वृश्चिक ( विच्छू ) की उत्पत्ति।

सर्पाणामेवविण्मूत्राद्वृश्चिकाःकीटजामताः ॥

अर्थ–सांपोंकी विष्ठा मूत्रमेंसे जो विच्छू पैदा हो, वो कीटज कहलाते हैं ॥

वृश्चिकविषलक्षण।

दहत्यग्निरिवादौतुभिनत्तीवोर्ध्वमाशुवै।
वृश्चिकस्यविषंयातिदंशेपश्चात्तुतिष्ठति ॥

अर्थ–विच्छूके काटनेसे उस स्थानमें प्रथम आगसी जले, पीछे ऊपरको चढे, पीछे उस काटनेकी जगह फटनेकीसी पीडा होय ॥

अब कहते हैं कि वीछू मन्दविष, मध्यविष, महाविषके भेदसे तीन प्रकारका है। तिनमें जो गौके गोबरसे प्रगट होय वो मन्दविष है, और काठ ईंट इनसे प्रगट होय वो मध्यविष है और जो सर्पकी सडी देहसे प्रगट होय वो अथवा अन्य विषवाली वस्तुओंसे प्रगट होय वो विच्छू महाविषवाला होताहै मंद विषवाले विच्छू बारह प्रकारके हैं। और मध्यविषवाले तीन प्रकारके हैं। और महाविषवाले पंद्रह प्रकारके हैं ऐसे सब मिलकर तीस प्रकारके विच्छू हैं कोई आचार्य २७ प्रकारके कहते हैं, कृष्ण, श्याव, कर्बुर, ( विचित्रवर्ण ) पीत, गोमूत्राभ, कर्कश, मेचक, श्वेत, लाल, रोमश, शाद्वलाभ, रक्त ये वारह मन्दवीर्य हैं, इनके काटनेसे पीडा, कंप, देहका स्तंभ, काले रुधिरका निकलना, इत्यादि रोग होते हैं ॥

रक्तोदर, पीतोदर, कपिलोदर, ये तीन मध्यविषवाले विच्छू है,इनके काटनेसे जीभमें सूजन, भोजनका न होना, घोर मूर्च्छा ये लक्षण होते है॥

श्वेत, चित्र, श्यामल, लोहिताभ, रक्तश्वेत, रक्तोदर, नीलोदर, पीत, रक्त, नीलपीत, रक्तनील, नीलशुक, रक्तबभ्रु, एकपर्व्वा, उपर्व्वा, ये घोर विषवाले १५ विच्छू है। इनके काटनेसे सर्पके समान वेग होय, फोडोंकी उत्पत्ति होय, भ्रांति, दाह, ज्वर, नाक, कान, आदि छिद्रोंसे काला रुधिर निकले, इसीसे शीघ्र प्राणत्याग होवे॥

वृश्चिकविषके असाध्यलक्षण।

दष्टोसाध्यस्तुहृद्घ्राणरसनोपहतोनरः।
मांसैःपतद्भिरत्यर्थवेदनार्तोजहात्यसून्॥

अर्थ-हृदय, नाक, जीभ, इनमें विच्छूके काटनेसे मांस गलकर अत्यन्त वेदना होकर मनुष्य मरे॥

विच्छूविषचिकित्सा कार्पासादिलेप।

कार्पासपत्रैःसंपिष्टैराजीलेपोविषापहः॥
वृश्चिकस्याथवावत्सनाभलेपःप्रशस्यते॥

अर्थ-कपासके पत्तोंके रसमें राई मिलायके पीसे तो विच्छूका विष दूर होय। अथवा वत्सनाभ विषका लेप विच्छूके विषको शांति करै॥

मनःशिलादिलेप।

मनःशिलाकुष्ठकरंजबीजशिरीषकाश्मीरभवैःसमांशैः।
विनिर्मितास्येविधृताचलितासंधारणोवृश्चिकवैकृतस्य॥

अर्थ-मनसिल, कूठ, कंजेके बीज, सिरसकेबीज, केशर ये सब समान भाग लेवे, इनको वारीक पीस गोली बनाय लेवे १ गोली मुखमें रक्खे और जहां काटा होय उस जगह लेपकरे तो विच्छूका विष नष्ट होय॥

बिजौरामूलयोग।

मातुलिंगस्यमूलंतुरविवारेसमुद्धरेत्।उत्तराभिमुखेनैवह्रींमंत्रोच्चारणात्स्पृशेत्॥ वामांगेदक्षिणेदष्टेवामेदष्टेचदक्षिणे।
सप्तधामार्जनेनैवविषंवृश्चिकजंहरेत्॥

अर्थ-बिजौरेकीजड रविवारको उत्तराभिमुख होकर खोदे फिर "ह्रीं" इस मंत्रका जपकरता हुआ उसको उखाडलेवे, यदि दाहिनीतरफ काटा होय तो इस जडको वांई तरफ और वांई तरफ काटा होय तो दहनी तरफ ७ वार झाडा देनेसे विच्छूका विष दूर होय॥

अन्ययोग।

श्वेतपुनर्नवामूलंरविवारेसमुद्धरेत्।
कार्पासमूलंचार्वित्वाविषंवृश्चिकजंहरेत्॥

अर्थ-सपेद पुनर्नवाकी जडको रविवारके दिन उखाड लावे इसके लगानेसे तथा कपासकी जड चबानेसे विच्छूका विष दूर होय॥

हंसपादीमूल।

ग्राह्यंहंसपदीमूलंप्रातरादित्यवासरे।
मुखस्थंफूत्कृतंकर्णेविषंवृश्चिकजंहरेत्॥

अर्थ-हंसपदी ( लुईमुई ) की जडको रविवारके प्रातःकालको उखाड लावे फिर इसको चबायके जिसे बीछूने काटा होय उसके कानमें थूकदेवे तो विच्छूका विष दूर होय॥

जेपालकल्क।

पानीयपिष्टजेपालकल्कलेपेनसर्वथा।
विषंवृश्चिकविद्धस्यभस्मीभवतितत्क्षणात्॥

अर्थ-जमालगोटेको पानीमें पीसके जहांपर विच्छूने काटा होय उसपर लेप करे तो तत्क्षण विच्छूका विष भस्म होय॥

नवसादरादिलेप।

नवसादरहरितालेपिष्टेतोयेनलेपनाद्दंशे।
तत्क्षणमेवजयतिवृश्चिकविद्धस्यदुर्धरंक्ष्वेडम्॥

अर्थ-नौसदर, हरिताल, इन दोनोंको जलमें पीसके जहां विच्छूने काटा होय लेप करे तो घोर विच्छूके विषको नष्ट करे॥

कणभदष्टके लक्षण।

विसर्पःश्वयथुःशूलंज्वरश्छर्दिरथापिवा।
लक्षणंकणभैर्दष्टेदंशश्चैवविशीर्यते॥

अर्थ-कणभ एक जातिका कीडा होता है[1]। उसके काटनेसे विसर्प सूजन, शूल, ज्वर, वमन, ये लक्षण होते हैं और वो काटनेका स्थान गल जाय, अब कहते हैं कि त्रिकंटक, कुणी, हस्तिकक्ष, उपराजित ये कणभ कीडाके चार भेद है। इनके काटनेसे पूर्वोक्त रोग होंय और अंगोंका टूटना, देहमें भारीपन और काटनेकी ठौर काली हो जाय, ये लक्षण विशेष होंय॥

1 इसको महाराष्ट्रीय कुमारीण कहते हैं॥

उच्चिटिंगर ( झींगर ) विषके लक्षण।

हृष्टरोमोच्चिटिंगेनस्तब्धलिंगोभृशार्तिमान्।
दष्टःशीतोदकेनेवसिक्तान्यंगानिमन्यते॥

अर्थ-उच्चिटिंगनामक विच्छूके काटनेसे देहमें रोमांच हों, लिंग जकड जाय, घोर पीडा होय और सब देहपर शीतल जल मानो डाल दिया है, उच्चिटिंगको सुश्रुतवाला झींगर कहता है और कोई उष्ट्रधूम कहते हैं परन्तु आतंकदर्पण टीकाकारने विच्छूका भेद माना है॥

मंडूक ( मेंडक ) विषके लक्षण।

एकदंष्ट्रार्दितःशूनःसरुजःपीतकःसतृट्।
छर्दिर्निद्राचसविषैर्मण्डूकैर्दष्टलक्षणम्॥

अर्थ-विषैले मेंडकके काटनेसे उसका एक दांत लगे, उस ठिकाने पीली सूजन होय, दूखे, प्यास, वमन और निद्रा ये लक्षण होंय अब कहते हैं कि कृष्णसार, कुहक, हरित, रक्त, यवपर्णाभ, भृकुटी १ कोटिक, इन भेदोंसे मेंडक आठ प्रकारका हैं इनके काटनेसे पूर्वोक्त लक्षण होंय और खुजली, मुखमें पीले झाग आना, इन आठमेंभी भृकुटी और कोटिक इन दोनों मेंडकोंके काटनेसे पूर्वोक्त लक्षण होंय और दाह, मूर्च्छा, अत्यन्त होंय ये विशेष लक्षण होते हैं॥

मंडूकविष चिकित्सा।

शिरीषबीजैःकुलिशद्रुमस्यक्षीरेणपिष्टैःकृतलेपनानाम्।
विषंविनाशंव्रजतिक्षणेनमंडूकदंशप्रभवंनराणाम्॥

अर्थ-सिरसके बीज, थूहरके दूधमें पीसके लेप करे तो विषैले मेंडकका विष तत्काल दूर होय इसमें किंचिन्मात्र संदेह नहीं है॥

विषैल मछली।

मत्स्यास्तुसविषाःकुर्युर्दाहंशोथंरुजंतथा॥

अर्थ-विषैल मछलीके काटनेसे दाह सूजन और शूल, ये होंय, विषैल मछलीके सत्ताईस भेद हैं॥

मत्स्यविष चिकित्सा।

कृष्णवेत्रस्यनिःक्वाथेकल्केघृतंविमिश्रितम्।
शृंगिमत्स्यविषंहंतिधूमोवाबर्हिपक्षजः॥

अर्थ-काली वेंतके काथमें या कल्कमें घृत मिलायके पीवे तो शृंगी मछलीका विष दूर होय॥

विषैलजोंकके लक्षण।

कंडूशोथंज्वरंमूर्च्छांसविषास्तुजलौकसः।

अर्थ–विषैले जोंकके काटनेसे खुजली, सूजन, ज्वर और मूर्च्छा ये लक्षण होतेहैं।

छिपकलीके विषके लक्षण।

विदाहंश्वयथुंतोदंस्वेदंचगृहगोधिका॥

अर्थ–छिपकलीके विषसे दाह होय, सूजन, नोचनें कीसी पीडा और पसीना आवै॥

कांतर (कानखजूरका) विष।

दंशेस्वेदंरुजंदाहंकुर्याच्छतपदीविषम्॥

अर्थ–कानखजूराके काटनसे काटनेके स्थान पर पसीना आवे, शूल होय और दाह होय॥

कातर कानखिजूरेके विषका यत्न।

लेपःप्रदीपतैलस्यखर्जूरविषनाशनः।
हरिद्राद्वयलेपोवासगैरिकमनःशिला॥

अर्थ–दीपकके तेलका लेप करनेसे कानखिजूरेका विष नष्ट होय। अथवा हलदी दारुहलदी, गेरू और मनसिल इनका लेप शतपदी (कांतर) के विषको नष्ट करे॥

मच्छरके विषके लक्षण।

कंडूमान्मशकैरीषच्छोथःस्यान्मंदवेदनः॥

अर्थ–मच्छर अथवा डांसके कांटनेसे किंचित् सूजन होय, उसमें खुजली चले, तथा थोडी पीडा होय॥

असाध्य मशकक्षतके लक्षण।

असाध्यकीटसदृशमसाध्यमशकक्षतम्॥

अर्थ–पर्वतके ऊपर रहनेवाले मच्छर, अथवा डांसके काटनेसे क्षत असाध्य कीटके समान असाध्य है। असाध्य कीटके विषके लक्षण सुश्रुतमें लिखे हैं सो जान लेने॥

सविषमक्षिका (मक्खी) दंशके लक्षण।

सद्यःप्रस्राविणीस्याद्वादाहमूर्च्छाज्वरान्विता॥
पिडिकामक्षिकादंशेतासांतुस्थगिकाऽसुहृत्॥

अर्थ–विषैलमक्खीक काटनेके ठिकाने काली फुंसी प्रगट होय, वो तत्क्षण वहने लगे, उस ठिकाने दाह होय और मूर्च्छा, ज्वर होय, इनमें स्थगिका नाम मक्खी प्राणहर्ता जानना॥

मक्खीके छः भेद हैं जैसे कान्तारिका, कृष्णा, पिंगलिका, मधूलिका, काषायी, और स्थविका, इनमें काषायी और स्थविका दो असाध्य हैं ॥

चतुष्पादादिकोंके विषके साधारण लक्षण।

चतुष्पद्भिर्द्विपद्भिर्वानखदन्तविषंचयत्।
शूयतेपच्यतेचापिस्रवतिज्वरयत्यपि ॥

अर्थ—व्याघ्र आदि चतुष्पाद और वनमनुष्यादि वानरादि द्विपाद इनके नख दांतोंका विष सूज आवे, पकजावे, बहे तथा इसके योगसे ज्वर आवे अब कहतेहैं कि श्रीमाधवाचार्यने विश्वंभरा, अहिंडूका, कंडूमका, शुकवृन्तादि पिपीलिका, गोधेरका और सर्पपिका, इनके विषका निदान नहीं लिखा परंतु इनका निदान सुश्रुतमें कहा है सो ग्रंथकी समाप्तिमें लिखेंगे ॥

विष उतरगयाहो उसके लक्षण।

प्रसन्नदोषंप्रकृतिस्थधातुमन्नाभिकांक्षंसममूत्रविट्कम्।
प्रसन्नवर्णेन्द्रियचित्तचेष्टंवैद्योऽवगच्छेदविषंमनुष्यम् ॥

अर्थ—जिस पुरुषके वातादि दोष निर्मल होंय, रस रक्तादि धातु निरोग अवस्थामें जैसे होते हैं वैसेही होंय, अन्न खानेकी इच्छा होंय मलमूत्र जैसे होते है वैसे होंय शरीरका वर्ण, इन्द्री, मन और व्यापार (देहकी चेष्टा) ये जिसके शुद्ध होंय, उसका विष उतरगया ऐसे वैद्य जाने ॥

शृंगीविषका यत्न।

नागरंगृहकपोतपुरीषंबीजपूरकरसोहरितालम्।
सैंधवंचविनिहंतिविलेपादाशुशृंगजनितंविषमेतत् ॥

अर्थ—सोंठ, घरके खबूतरकी बीठ, बिजौरेका रस, हरिताल, सेंधानिमक इनको जलमें पीस, लेपकरे तो शृंगजविष दूर होय ॥

मक्खीकी पिटका।

सोमवल्कोऽश्वकर्णश्चगोजिह्वाहंसपाद्यपि।
रजन्यौगैरिकंलेपोमक्षिकापिटिकापहः ॥

अर्थ—सोमवल्कल, अश्वकर्ण (सालका भेद) गोभी, छुईमुई, हलदी, दारुहलदी और सोनगेरू इनको पीस लेपकरे तो मक्खियोंके काटेकी पिडिका नष्ट होय ॥

चेंटी, मक्खी और मच्छर।

पिपीलिकाभिदष्टानांमक्षिकामशकैस्तथा।
गोमूत्रेणवरालेपःकृष्णवल्मीकमृत्कृतः ॥

अर्थ-गोमूत्रसे त्रिफलेको पीसके लेप करे अथवा काली मिट्टी और वँब-ईकी मिट्टीका लेप चेंटियोंका काटना, मक्खियोंका काटना, मच्छरके काटेका विष दूर होय ॥

विषनाशकयोग।

तिक्तकोशातकीक्काथंमध्वाज्यसंयुतंपिबेत्। कटुकानिंबुमूलंवातत्पत्रंवापिबेज्जलैः॥तत्क्षणाद्वमनाद्वांतिविषयोगाद्विमुच्यते॥

अर्थ-कडवीतोरई के काथमें सहत और घी मिलायके पीवे, अथवा कुटकी नींबूकी जड, अथवा नींबूकेपत्ते जलमें घोटके पीवे,उसी वक्त रद्द होकर इस प्राणीका विष दूर होय ॥

शीतलपरिषेक।

विषमत्यर्थमुष्णंचतीक्ष्णंचकथितंयतः।
अतःसर्वविषेयुक्तःपरिषेकस्तुशीतलः॥

अर्थ-विष अत्यंत गरम और तीक्ष्ण है, इसीसे सर्व विषोंमें शीतल जलका तरडा देना हितहै ॥

प्रमाणांतर।

औष्ण्यात्तैक्ष्ण्याद्विशेषेणविषंपित्तंप्रकोपयेत्।
वामितंसेचयेत्तस्माच्छीतलेनजलेनच॥

अर्थ-विष अपने गरम और तीखे गुणसे पित्तको कुपित करताहै अतएव विषखाए रोगीको प्रथम वमन करावे फिर शीतल जलका तरडा देना चाहिये॥

यत्नान्तर।

पाययेन्मधुसर्पिर्भ्यांविषघ्नंभेषजंद्रुतम्।
भोक्तुमम्लरसंदद्याच्चर्वयेन्मरिचानिच॥

अर्थ-विषबाधावालेको सहत और घीमें विषनाशक औषध पिलावे और भोजनके वास्ते खट्टे रस देवे तथा उसको कालीमिरच चबलाना चाहिये ॥

सामान्यचिकित्सा।

यस्ययस्यचदोषस्यपश्येल्लिंगानिभूरिशः।
तस्यतस्यौषधैःकुर्याद्विपरीतगुणक्रियाम्॥

अर्थ-जिस २ विषमें जिस २ दोषके लक्षण बहुतसे प्रतीत होते हो उसी २ दोषकी शांति कर्ता चिकित्सा करे। क्योंकि रोगसे विपरीत क्रियाही फलोंपयोगिनी होतीहै ॥

गरनाशकरस।

शुद्धंसूतंमृतंस्वर्णंसंशुद्धंहेममाक्षिकम्। त्रयाणांगंधकंतुल्यंमृ
द्यात्कन्याद्रवैर्दिनम्॥तच्छुष्कंससितंक्षौद्रैर्मापैकंभक्षयेत्सदा॥
वन्हिमूलंशृतंक्षीरेरनुस्याद्गरनाशनम्॥

अर्थ–शुद्धपारा, सुवर्णकी भस्म, शुद्ध सुवर्ण माक्षिक इन तीनोंकी बराबर गंधक लेवे सबको घी गुवारके रसमें १ दिन खरल करे। जब सूख जाय तब इसमें मिश्री और सहतके साथ १ मासे नित्य सेवन करे और चित्रककी छालका काथ इसके ऊपर पीवेतो यह गरनाशक रस सर्व प्रकारके विषोंको नष्ट करे॥

विषहरशिरीषादिलेप।

मूलत्वक्पत्रपुष्पाणिबीजंचेतिशिरीपतः।
गवांमूत्रेणसंपिष्टंलेपाद्विषहरंपरम्॥

अर्थ–जड, त्वचा, पत्ते, फूल और बीज ये सिरसके लेकर गोमूत्रमें बारीक पीस लेप करे तो यह विषहरणकारी योग सर्वोपर है॥

स्थावरविषका यत्न।

स्थावरेणविषेणार्तंनरंयत्नेनवामयेत्।
वमनेनसमंनास्तियुतस्तस्यचिकित्सितम्॥

अर्थ–स्थावरविषव्याप्त मनुष्यको यत्नपूर्वक वमन करावे, क्योंकि इस विषके खानेवालेको वमन करानेके समान और औषधि नहीं है॥

पथ्य।

शालय·षष्टिकाश्चैवकोरदूषाःप्रियंगवः। मुद्गोहरेणवस्तैलंसर्पि
श्चापिनवंक्कचित्॥ वार्ताकंकुलकंधात्रीजीवंतीतंदुलीयकम्।
कालशाकंचलशुनंदाडिमंचविकंकतम्। भोजनार्थेविषार्तानां
हितंपटुषुसैंधवम्॥

अर्थ–शालीचावल, साँठीचावल, कूद्रू, प्रियंगु धान्य (कांगनी) मूंग, मटर, नया तेल और घी वेगन, पडवल, आँवले, जीवंती (डोडी) चौलाई, कालशाक, लहसन, अनारदाना, विकंत ये सब पदार्थ विषवालेको सब हित और सेंधेनिमक सब निमकोंसे हिताकारी है॥

अपथ्य ।

विरुद्धाध्यशनंक्रोधंक्षुद्भयायासमैथुनम् ।
वर्जयेद्विषयुक्तोपिदिवास्वापंविशेषतः ॥

अर्थ-विरुद्ध भोजन तथा अध्यशन ( भोजनके ऊपर भोजन ) क्रोध, भूख, भय, परिश्रम, मैथुन करना इनको विषयुक्त प्राणी त्याग देय तथा दिनमें सोनाभी विशेष करके त्याग देवे ॥

अलर्क ( बावला कुत्ता ) विषनिदान वाग्भट्टसे ।

शुनःश्लेष्मोल्वणादोषाःसंज्ञांसंज्ञावहाश्रिताः । मुष्णन्तःकुर्वते क्षोभंधातूनामतिदारुणम् ॥ लालावानंधबधिरःसर्वतःसोऽभि धावति । स्रस्तपुच्छहनुस्कंधःशिरोदुःखीनताननः ॥

अर्थ-कुत्ताके कफाधिक दोष संज्ञाके वहानेवाले स्रोतों ( छिद्रों ) में प्रवेश करके संज्ञानाशके सदृश करे और उसकी धातूका क्षोभ करे । इस योगसे उस कुत्ताके मुखसे लार बहे. तथा वो अंधा बहरा होकर इधर उधर दौडने लगे, उसकी पूंछ सीधी होजाय और ठोडी कंधा ढीले होजाय, इसको बावला कुत्ता कहते हैं ॥

उसके काटनेके लक्षण ।

दंशस्तेनविदष्टस्यसुप्तःकृष्णंक्षरत्यसृक् ।
हृच्छिरोरुग्ज्वरःस्तम्भस्तृष्णामूर्च्छोद्भवोनच ॥

अर्थ-उस बावले कुत्ताके काटनेसे काटनेकी जगह शून्य होजाय, उसमेंसे काला रुधिर बहे, तथा उस मनुष्यका हृदय और मस्तक दूखे, ज्वर होय, देह जकडजाय, प्यास लगे, तथा मूर्च्छा आवे ॥

अनेनान्येपिवोद्धव्याव्यालदंष्ट्राप्रहारिणः ।
सृगालाश्वतराश्वर्क्षद्वीपिव्याघ्रवृकादयः ॥

अर्थ-इसप्रकार डाढाप्रहार करनेवाले सर्प, स्यार, खिंचर, घोडा, रीछ, चीता, बाघ, भेडिआ, आदिशब्दसे सिंह, वानर, आदि इनके लक्षण भी कुत्तेके समान जानने ॥

सविष निर्विषदंशके लक्षण ।

कण्डूनिस्तोदवैवर्ण्यसुप्तिक्लेदज्वरभ्रमाः । विदाहरागरुक्पाक शोफग्रंथिविकुंचनम् ॥ दंशावदरणंस्फोटाःकर्णिकामण्डला निच । सर्वत्रसविषेलिंगंविपरीतंतुनिर्विषे ॥

अर्थ–खुजली, नोचनेकीसी पीडा, वर्णका बदलना, शून्यता, क्लेद, ज्वर, भ्रम, दाह, लाली, दर्द, पकना, सूजन, गांठ, चोटनी, काटनेकी जगह चीरा पडें, फोडा, कर्णिका मंडल, ये लक्षण सविष दांतके होते हैं। इससे विपरीत लक्षण निर्विषके जानने ॥

असाध्य लक्षण।

दष्टोयेनतुतच्चेष्टारुतंकुर्वन्विनश्यति।
पश्यंस्तमेवचाकस्मादादर्शसलिलादिषु ॥

अर्थ–जिस प्राणीका काटा हुआ मनुष्य उसी प्राणिका सर्व चेष्टा करै और रुदन करै, तथा आदर्श ( शीसा ) पानी आदि पदार्थोंमें उसी प्राणीका प्रतिबिंब देखै वो रोगी मरजाय ॥

जलसंत्रासनामाके लक्षण।

योऽद्भ्यस्त्रस्येददष्टोपिशब्दसंस्पर्शदर्शनैः।
जलसंत्रासनामानंदष्टंतमपिवर्जयेत् ॥

अर्थ–पुरुष पानीके शब्द, स्पर्श और अवलोकन ( देखने ) से डरपे उसको जलसंत्रासनामा कहते हैं। उसको भी वैद्य त्याग देवे, कोई शंका करे कि जलविना कैसे मनुष्य डरता है इसवास्ते कहते हैं ॥

श्वानविषकी चिकित्सा।

काकोदुंबरिकामूलंधत्तूरफलसंयुतम्।
पीतंतंदुलतोयेनसारमेयविषापहम् ॥

अर्थ–कठूमरकी जड, धतूरेके फल दोनोंको समान भागले चावलके धोवनसे घोटके पीवे तो बावले कुत्तेका विष दूर होय ॥

दूसरा यत्न।

कारस्करफलंसेव्यंक्रमवृद्धंदिनेदिने।
सारमेयविषंहंतिमासेननात्रसंशयः ॥

अर्थ–कुचलेके फलको दिन प्रतिदिन क्रमसे बढायकर खावे तो १ महिनेमें निस्संदेह बावले कुत्तेका विष दूर होय ॥

तीसरा यत्न।

पिष्ट्वापामार्गमूलंतुकर्षैकंमधुनापिबेत्। श्वानदंष्ट्राविषंहन्यात्कुमारीदलसैंधवम् ॥ दंशस्थानेबंधयेत्तुत्रिदिनांतेसुखावहम् ॥

अर्थ–ओंगा ( चिरचिरा ) की जडको १ तोले लेकर जलमें घोट सहतसे

पीवे, अथवा घीगुवारके गूदेमें सेंधानिमक मिलायके जहां कुत्तेने फाटा होय वहां बांधे तो ३ दिनमें बावले कुत्तेका विष दूर होय ॥

चतुर्थ यत्न।

कस्तुरीबब्बूलपत्ररसोगोघृतेनपानेदेयःशुनोविषंनश्यति ॥

अर्थ-कस्तूरी और बबूलके रसको गौके घीके साथ पीनेको देय तो बावले कुत्तेका विष नष्ट होय ॥

पंचमयत्न।

शतावरीमूलरसोगोदुग्धेनसहपानेदेयःविषंनश्यति ॥

अर्थ-शतावरकी जडका रस गौके दूधमें पीवे तो बावले कुत्तेका विष दूर होय ॥

छठायत्न।

गुडतैलार्कदुग्धंवालेपाच्छुनोविषंहरेत् ॥

अर्थ-गुड, तेल, आकका दूध, इनको पीसके लेप करे तो कुत्तेका विष नष्ट होय ॥

सप्तमयत्न।

श्वानदंष्ट्राविषंहंतिलेपात्कुक्कुटविष्ठया ॥

अर्थ-मुरगेकी बीठको पीसके लेप करेतो बावले कुत्तेका विष दूरहोय ॥

अष्टमयत्न।

तैलंतिलानांपललंगुडंचक्षीरंतथार्कस्यसमंहिपीतम् ।
आलर्कमुग्रंविषमाशुहंतिसद्योद्भवंवायुरिवाभ्रवृंदम् ॥

अर्थ-तिलका तैल, खली, गुड, आकका दूध ये समान भागले, सबको एकत्र कर अनुमानकी मात्रासे पीवे तो बावले कुत्तेके विषको इस प्रकार नष्ट करे जैसे वायु अपने वेगसे बादलोंको ॥

स्नायुके निदान।

शाखासुकुपितोदोषःशोथंकृत्वाविसर्पवत् । भिनत्तितक्षतेतत्र सोष्मामांसंविशोष्यच ॥ कुर्यात्तन्तुनिभंजीवंवृत्तंसितद्युतिंबहिः । शनैःशनैःक्षताद्यातिछेदात्कोपमुपैतिच ॥ तत्पाताच्छोफशान्तिःस्यात्पुनःस्थानांतरेभवेत् । सस्नायुकेतिविख्यातः क्रियोक्तातुविसर्पवत् ॥ बाह्वोर्यदिप्रमादेनजंघयोस्तुत्रुटेत्क्वचित् । संकोचंखंजतांचैवछिन्नोजन्तुःकरोत्यसौ ॥

अर्थ-हाथपैरोंमें दोष कुपित होकर विसर्पके सदृश सूजन होय वो सूजन फूटकर घाव पडजावे और उसमें आगसी बले, तथा मांस शुष्क होकर मूतके समान गोल सफेद जीव डोरेके सदृश बाहर निकल आवे, वो धीरे धीरे घावसे बाहर निकलते समय टूट जावे तो बहुत दुःख देता है, यदि वो समग्र बाहर निकल आवे तो सूजन जाती रहे और उसमेंसे कुछ टुकडा बाकी रह जावे तो वह फिर दूसरे स्थानपर निकले उस रोगको स्नायुक ( नहरुआ ) कहते हैं. इसपर चिकित्सा विसर्परोग कीसी कही है कदाचित् हाथ वा पैरोंमें नहरुआ होकर टूट जावे तो हाथ पैरसे टोंटा अथवा लूला होजाय ॥

स्नायुककी चिकित्सा।

स्नेहस्वेदप्रलेपादिकर्मकुर्याद्यथाबलम्।

अर्थ-रोगीका बलाबल विचारके स्नेहन, स्वेदन और लेप आदि कर्म वैद्य अपनी बुद्धिसे करे ॥

वातज स्नायुकपर।

अहिंस्रामूलगोमूत्रकल्कालेपस्तुवातजे ॥

अर्थ-काकादनीकी जड गौके मूत्रमें कल्ककर लेप करे तो बादीका स्नायुक अर्थात् बादी नहरुआ दूर होय ॥

पित्तजस्नायुक पर।

पंचवल्कलकल्केनहितोलेपोत्रपित्तजे ॥

अर्थ-पंच वल्कलके कल्कका लेप पित्तजन्य स्नायुकको दूरकरे ॥

कफज स्नायुक।

श्लेष्मजेस्नायुकेलेपःप्रशस्तःकांचनारजैः ॥

अर्थ-कचनारके कल्कका लेप कफके नहरुआपर करना हितकारी है ॥

द्वंद्वज और संनिपातज।

द्वंद्वाभ्यांद्वंद्वजेलेपःसर्वैस्तैःसर्वजोहितः ॥

अर्थ-द्वंद्वज स्नायुक पर दो दोषोंके और संनिपात जन्य स्नायुक पर तीनों दोषोंपर जो लेप लिखे हैं वो मिलायके करने चाहिये ॥

रक्तजन्य स्नायुकपर।

रक्तजेस्नायुकेलेपोवटप्लक्षत्वचोदितः।
विसर्पोक्ताःक्रियाःसर्वाःस्नायुकेतुहितामताः ॥

अर्थ-रुधिरके स्नायुक रोगपर बड पाकरकी छालका लेप करे तथा विसर्प

रोगपरजो औषधि कही गई है वह सब इस स्नायुक रोगमें हितकर्ताकही है॥

स्नायुक पर लेप।

कुष्टरामठशुंठीभिःकल्कःशिग्रुसमन्वितः।
पानालेपनयोगेनजंतुपीडाविनाशनः॥

अर्थ-कूठ, हींग और सोंठ इनमें सहँजना डालके कल्ककरे इस कल्कके पीने अथवा लेप करनेसे नारुयेकी पीडा नष्ट होय॥

उपायान्तरम्।

शिग्रुमूलफलैःपिष्टैःकांजिकेनससैन्धवैः।
लेपनंलशुनंचाग्निराजिकापिंडिकादिके॥

अर्थ-सहिजनेकी जड, फल, सैंधानिमक, लहसन, चीतेकी छाल और राई इनको कांजीमें पीस गोली बनायके नहरुयेपर धरे तो नहरुआ नष्ट होय॥

बब्बूलबीजयोग।

बब्बूलबीजंगोमूत्रपिष्टंहंतिप्रलेपनात्।
स्नायुकानिसमस्तानिसशोथानिसरुंजिच॥

अर्थ-बबूरके बीजोंको गोमूत्रमें पीसके लेप करे तो सोथ युक्त और पीडा-युक्त संपूर्ण स्नायुकरोग दूरहोय॥

सुधायोग।

सुधयासहलोणारंजलेनालोड्यलेपयेत्।
अनेनतुप्रयोगेणत्रिदिनादेवनश्यति॥

अर्थ-थूहरके साथ लोनातृणको जलमें पीसके लेप करे इस प्रयोगसे नहरुआ तीन दिनमें अवश्य नष्ट होय॥

पातालगरुडीयोग।

पातालगरुडीमूलंपिवेत्स्नायुकनाशनम्।
तिलपिण्याकलेपोवाह्यारनालेनपेषितः॥

अर्थ-छिलहिटाकी जडको जलमें पीसके पीवे तो स्नायुक दूर होय अथवा तिलकी खलको कांजीमें पीस लेप करे तो नरुहआ जाता रहै॥

अश्वगंधा वा विष्णुक्रांताका लेप।

तक्रेणवाथतैलेनह्यश्वगंधांप्रलेपयेत्।
श्वेतविष्णुक्रांतयावाशिग्रुमूलेनवापुनः॥

अर्थ-छाँछसे अथवा तेलसे असगंधको पीसके लेपकरे अथवा सपेद कोयल और सहिंजनेकी जडको पीसके लेप करे तो स्नायुकरोग नष्टहोय ॥

कांचनी लेप ।

पुंमूत्रैःकांचनींपिष्ट्वालेपःस्नायुकजिद्भवेत् ॥

अर्थ-पुरुषके मूत्रमें सोनजुहीको पीसके लेप करे तो स्नायुक रोग नष्टहोय॥

अन्य योग ।

वार्ताकमूलंमूत्रैर्वापत्रैर्वाश्वत्थजैश्चवा ।
सुतप्तंबंधयेच्चापिनिहन्यात्स्नायुकंगदम् ॥

अर्थ-बैंगनकी जड अथवा बैंगनके पत्तोंको गोमूत्रमें पीस अथवा पीपलके पत्तोंको गोमूत्रमें पीस लेप करे तो निश्चय नहरुआ रोग नष्ट होय ॥

अन्ययोगांतर ।

गुडूचीरसेनटंकणक्षारःपेयः । अथवाशणबीजंभागमे कंगोधूमपिष्टंभागमेकंद्वयमेकीकृत्यघृतेनपक्तव्यं गुडे नत्रिदिनंभक्षयित्वास्नायुकोनश्यति ॥

अर्थ-गिलोयके रसके साथ सुहागेको पीवे । अथवा सनके बीज १ भाग गेहूंका चून १ भाग दोनोंको एकत्र कर घीमें पकावे, फिर इसको गुडके साथ ३ दिन खाय तो स्नायुक रोग नष्ट होय ॥

गव्य और निर्गुंडी स्वरस ।

गव्यंसर्पिस्त्र्यहंपीत्वानिर्गुंडीस्वरसंत्र्यहम् ।
पीत्वास्नायुकमत्युग्रंहंत्यवश्यंनसंशयः ॥

अर्थ-गौका घी तीन दिन पीवे अथवा निर्गुंडीका स्वरस तीन दिन पीवे तो अतिउग्र नहरुएका रोग निश्चय दूर होय ॥

योगराज ।

रामठंटंकणक्षारंप्रत्येकंशाणसंमितम् । चूर्णयित्वासप्तदिनंखा देत्संध्याद्वयंनरः । अनेनयोगराजेनस्नायुकोनश्यतिध्रुवम् ॥

अर्थ-हींग, सुहागा, हरएक चार चार मासे, इनका चूर्ण कर दोनों वक्त सात दिन खाय इस योगराजके सेवनसे स्नायुक अवश्य नष्ट होय ॥

सुपर्वीयोग ।

मूलंसुपर्व्याहिमवारिपिष्टंपानादिनातंतुगदंप्रचंडम् ।
शांतिनयेत्सव्रणमाशुपुंसांगंधर्वगंधश्चघृतेनपीतः ॥

अर्थ-सुपवी ( कलौंजी ) की जडको शीतल जलसे पीसके पीवे तो प्रचंड नारुएका रोग शांत होय। अथवा गंधर्व गंधरुखड़ीको पीस घृतके साथ पीवे तो घावयुक्त नारुएका रोग नष्ट होय॥

अतिविषादि चूर्ण।

अतिविषमुस्तकभार्ङ्गीविश्वौषधपिप्पलीविभीतकानांच।
चूर्णंतंतुकृमिघ्नंपुंसामुष्णेनवारिणापीतम्॥

अर्थ-अतीस, मोथा, भारंगी, सोंठ, पीपल और बहेडा इनका चूर्ण गरम जलके साथ पीवे तो स्नायुक रोग दूर होय॥

प्रयोगांतर।

पारावतपुरीषस्यमधुनाकल्कितस्यच।
गिलितागुटिकाहंतिस्नायुकामयमुद्धतम्॥

अर्थ-कबूतरकी वींठको सहतमें सानके गोली बनायले १ गोली नित्य निगल जाय तो घोरस्नायुक रोग दूर होय॥

निंबादियोग।

निंबशम्याकजात्यर्कसप्तपर्णाश्वमारकाः।
कृमिघ्नामूत्रसंयुक्ताःसेकलेपनधावनैः॥

अर्थ-नीम, अमलतास, चमेली, आक, सतोना और कनेर इनके पत्ते गोमूत्रमें पीस लेप करनेसे या इनके काथकी धारा देनेसे या धोनेसे स्नायुक रोग नष्ट होय॥

वृंताकयोग।

वृन्ताकंभर्जितंभांडेकृत्वादध्नासहोपरि।
बंधयेत्स्नायुकोयातिबहिःसप्तदिनात्खलु॥

अर्थ-वैंगनको मिट्टीके वासनमें भून उसपर दही डालके जहां नहरुआ होय उस जगह बांध देय तो सात दिनमें स्नायुक निश्चय बाहर निकलकर गिर पडे॥

गोधूम और सनके बीज।

गोधूमशणबीजस्यचूर्णंग्राह्यंसमांशकम्।
घृतपक्वंगुडेनात्तंत्रिदिनात्स्नायुकापहम्॥

अर्थ-गेंहू, सनके बीज दोनोंको समान भाग चूर्णकर घृतमें पकाय गुडमें मिलाय तीन दिन सेवन करे तो नहरुएका दोष दूर होय॥

इति श्रीमाथुरकृष्णलालतनयदत्तरामपाठकनिर्मिते बृहन्निघण्टुरत्नाकरे निदानसहितचिकित्सा समाप्ता।

छठवाँ भाग समाप्त।

---

खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना-मुंबई.